उद्देश्य विधेयभाव को बिगाड़ा और सादृश्यादन्यत् में अन्यत् को लिखकर सम्बन्धान्तरम् में पुनः अन्य अर्थ के वाचक अन्तरम् को व्यर्थ लिखा।

विषयाशुद्धि जैसे—लक्षणामूल ध्वनि एवं गुणीभूतव्यंग्य के उपयोगी व्यंग्यों को लिखने चले थे किन्तु ध्वनि के उपयोगी गूढागूढोभयात्मा व्यंग्य को भूल गये और गुणीभूत के उपयोगी गूढ एवं अगूढ को तत्र गूढमगूढं को लिखा। क्योंकि अगूढमपरस्यांगं वाच्यसिध्यङ्गमस्फुटम् से अगूढ और अस्फुट (गूढ) की गुणीभूत व्यंग्य के भेदों में गणना की है।

अलंकारों के लक्षणों को लिखते समय पदे २ भामह के अक्षरों को ज्यों की त्यों लिखा है फिर भी समासोक्ति के लक्षण को परोक्तिर्भेदकैः श्लिष्टैः समासोक्तिः इस रूप में अशुद्ध लिख दिया। जब कि

यत्रोक्तौ गम्यतेऽन्योऽर्थस्तत्समानैर्विशेषणैः
सा समासोक्तिरुदिता संक्षिप्तार्थतया बुधैः।

ऐसा यह भामहोक्त समासोक्ति लक्षण सामने है। जिसमें स्पष्ट लिखा है कि जिस काव्य में समान विशेषणों से अन्य अर्थ गम्य होता है वहाँ समासोक्ति है। अतः परोक्ति के स्थान में पराक्ति लिखना ठीक है। जिस की परस्य अक्तिः व्यक्तिः ऐसी व्याख्या है। परोक्ति का अर्थ है अन्योक्ति जो कि अप्रस्तुतप्रशंसा है। यदि परोक्ति कहेंगे तो इन दोनों का भेदक क्या होगा।

प्रसंगासंगति जैसे—

मुख्यार्थहतिर्दोषो रसश्च मुख्यस्तदाश्रयाद्वाच्यः।
उभयोपयोगिनः स्यु शब्दाद्यास्तेन तेष्वपि सः।

यह दोष का लक्षण है इस में मुख्यार्थ का उपयोग है। इसके लिए रस को मुख्य अर्थ लिखा। यह असंगत हो गया क्योंकि पद पदैकदेश एवं वाक्य रूप शब्द तथा वाच्य लक्ष्य व्यंग्यरूप तीनों अर्थ और रस वस्तु एवं अलंकार रूप तीनों व्यंग्य इस तरह सभी में दोषों को बतलाये हैं अतः इस प्रसंग में

मुख्यार्थहतिर्दोषो व्यंग्यो मुख्यस्तदाश्रयादर्थः।
उभयोपयोगितायाः शब्दाद्यश्च तथाभूतः। ऐसा, और
ये रसस्याङ्गिनो धर्माः शौर्यादय इवात्मनः

इस जगह "ये ध्वनेरङ्गिनो धर्माः" ऐसा पाठ करना चाहिए। क्योंकि "सर्वं वाक्यं सावधारणं भवति" सभी वाक्य अपने अर्थ को निश्चय करने वाले होते हैं इस न्याय के अनुसार गुण रस के ही धर्म है अन्य के नहीं। तब जहाँ वस्तुध्वनि एवं अलंकार ध्वनि रहेगी वहाँ गुण नहीं कहेंगे। किन्तु उचित तो यह है कि रस वस्तु एवं अलंकार इन तीनों व्यंग्यों में गुणों को रहना चाहिए

आप के लक्षण के अनुसार नहीं रह सकते हैं। परन्तु जहाँ वस्तु व्यंग्य है वहाँ भी गुण रहते हैं जैसे अधाक्षीन्नो लंकामयमयमुदन्वन्तमतरद्

विशल्यां सौमित्रेरयमुपनिनायौषधिवनात्।
इति स्मारं २ त्वदरिवलभी चित्रालखितं
हनुमन्तं दन्तैर्दशति कुपितो राक्षसगणः।

हे राजन्! आप के शत्रु आप के भय से अपने घरों का छोड़कर भाग गये अतः शून्य घर राक्षसों के निवास हो गये। यह वस्तु व्यंग्य है। राक्षसों के निवास होने पर ही कुपित राक्षस वृत्तान्त संगत होता है। यहाँ माधुर्य एवं प्रसाद गुण है। कुपित शब्द से कोप वाच्य है अतः रस नहीं है।

तरुण्या लिंगितः कण्ठे नितम्बस्थलमाश्रितः
गुरूणां सन्निधानेऽपि कः कूजति मुहुर्मुहुः।

यहाँ घट रूप वस्तु ध्वनित होता है। कोई भी रस नहीं है तब भी माधुर्य एवं प्रसाद गुण है।

उल्लास्य कालकरवाल महाम्बुवाहम्" इस में उपमालंकार ध्वनि है। कोई भी रस नहीं है किन्तु ओज गुण है। अतः रस के ही धर्म गुण है यह कहना असंगत है।

"अचलस्थितयः" इस तरह गुणों को अचल स्थिति माना है। किन्तु "अव्यंग्यं त्ववरं स्मृतम्" के अनुसार वृत्यनुप्रास रूप शब्द चित्र के उदाहरण—स्वच्छन्दोच्छलदच्छ" इस अव्यंग्य काव्य में ओज गुण है किन्तु व्यंग्य रसादि कुछ भी नहीं है। अतः "उत्कर्षहेतवस्तेस्युर्गुणा विद्वद्भिरीडिताः"

ऐसा पाठ करना चाहिए। इत्यादि करीब करीब १०० दोषों का परिशीलन इसमें किया गया है।

यह काव्य एक कला है। यह कला सब कलाओं की सीमा है। जैसा कि कहा है कलासीमा काव्यं सकलगुणसीमा वितरणम्। संगीत कला १ चित्र कला २ मूर्ति कला ३ (टंकणकला स्थापत्यकला और धातुकला) स्थाप्यकला ४ वास्तुकला ५ कर्त्तन कला ६ सीवनकला ७ वयन कला ८ आदि बहुत सी कलायें हैं। यह सिद्धान्त है कि प्रत्येक कला में माध्यम बदल जाता है। और जहाँ माध्यम बदला कि कला का नाम बदला। वस्तुतः कला एक ही है। वह कला काव्य है। दैव जगत में पहला काव्य वेदत्रयी है। जैसी कि श्रुति है "त्रयी काव्यं छन्दः"। वेद की ऋचाएँ यजनात्मक सामात्मक एवं अभिचारात्मक तीन प्रकार की होती है अतः वेदत्रयी कहते हैं वैसे वेद चार हैं। लोक में पहला काव्य है वाल्मीकि रामायण है। इन में पहला कवि "कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधात् शाश्वतीभ्यः समाभ्यः" इस श्रुति के

अनुसार भगवान् परमेश्वर हैं। दूसरा कवि हैं वाल्मीकि। शुक्राचार्य को भी कवि कहते हैं किन्तु वह उसकी संज्ञा है। इस तरह काव्य एवं कवियों की परम्परा है यह सम्प्रदायागत तथ्य है तत्त्व है। इस सम्प्रदाय के आचार्यों का ही इस परम्परा में महत्व है औरों का नहीं है।

जैसे–क्या लोक क्या वेद सभी जगहों में आक्षेप का अर्थ निन्दा है या वाहर से भीतर की तरफ फेंक लेना है। विरोध का अर्थ

मूर्खाणां पण्डिता द्वेष्याः निर्धनानां महाधनाः

के अनुसार द्वेष पूर्ण कलह है। विषम का अर्थ ऊबड़ खाबड़ प्रदेश है या पूर्वापर में एकरूपता रहित समय है। इसी तरह असंगति का भी अर्थ देश काल पात्र वय अवस्था के समन्वय का अभाव है किन्तु साहित्यशास्त्र में ये सब सौन्दर्य के आधायक होकर अलंकार कहलाते हैं। इसमें इन आचार्यों का ही प्रामाण्य हैं।

"यह वेदत्रयी काव्य है" इस बात का निर्देश यजुर्वेद के १५वें अध्याय के ४र्थ मंत्र में "काव्यं छन्दः" में किया है। यजुर्वेद के व्याख्याकार उव्वट एवं महीधर ने अपनी व्याख्या में लिखा है कि "कवेः परमात्मनः इदं काव्यं वेदत्रयी रूपं छन्दः "त्रयी विद्या काव्यं छन्दः" इति श्रुतेः" कवि परमात्मा का यह वेदत्रयी काव्य है छन्द है अर्थात् छन्दोबद्ध है क्योंकि श्रुति ने कहा है कि त्रयी विद्या काव्य है। छन्द है।

इस त्रयी विद्या रूप काव्य से नाट्यवेद पैदा हुआ है। जैसा कि नाट्यशास्त्र में लिखा है—

महेन्द्र प्रमुखैर्देवैरुक्तः किल पितामहः<br>
क्रीडनीयकमिच्छामो दृश्यं श्रव्यञ्च यद्भवेत्।<br>
न वेदव्यवहारोऽयं संश्राव्यः शूद्रजातिषु।<br>
तस्मात्सृजापरं वेदं पञ्चमं सार्ववर्णिकम्।<br>
एवमस्त्विति तानुक्त्वा देवराजं विसृज्य च।<br>
सस्मार चतुरो वेदान् योगमास्थाय तत्त्ववित्।<br>
नाट्यवेदं ततश्चक्रे चतुर्वेदाङ्गसम्भवम्।<br>
जग्राह पाठ्यमृग्वेदात्सामभ्यो गीतिमेव च<br>
यजुर्वेदादभिनयांत रसानाथर्वणादपि।

चारों वेदों से नाट्य पैदा हुआ जिस में किस वेद से किस अंग को कैसे लिया इस का स्पष्टीकरण यों है—साधारण जनता की बोल-चाल की भाषा आचार व्यवहार एवं शैली की अपेक्षा नाटकीय पात्रों की भाषा वगैरह सब भिन्न २ होती है। जैसे—

देवाद्याः संस्कृतं प्राहुः प्राकृतं किन्नरादयः
पैशाचीं च पिशाचाद्या मागधीं हीनजातयः ।

देवादि संस्कृत में बोलते हैं । किन्नरादि प्राकृत में पिशाच पैशाचो में और हीन जाति वाले मागधी में बोलते हैं । तदनुसार व्यवस्था करके ऋग्वेद से पाठ्य को लिया अर्थात् पात्रों का परस्पर भाषण एवं स्वगत भाषण किस भाषा में हो और उसकी शैली क्या होवे इसके स्वरूप के निरुपण का आधार ऋग्वेद से लिया । क्योंकि वहाँ पात्रों में परस्पर सम्वादमयी एवं स्वगत-भाषणमयी ऋचाएँ हैं ।

इसके वाद सामवेद से गायन लिया । क्योंकि साम का ही नाम गीत है और गीत, प्रयोग माने अभिनय के प्राण हैं । आनन्द व्यञ्जन सामर्थ्य गीति में विपुल मात्रा में होता है अतः जनता के आकर्षण के लिए यह वस्तु जरूरी है । "सद्यः फलति गान्धारी" गान विद्या सद्यः फल देने वाली होती है ऐसा अनुभव से देखा जाता है ।

कैसे वैठना उठना, किस समय कैसे वस्त्रभूषण वगैरह पहिरना, कैसे आना, जाना, करना इत्यादि विषय यजुर्वेद से लिया । क्योंकि यज्ञ में अध्वर्यु को तथा अन्य ऋत्विजों को इन सब नियत व्यापारों को करना पड़ता है और लोहितोष्णीषाः ऋत्विजः प्रचरन्ति के अनुसार कभी २ लाल पगड़ी या साफा पहिरना पड़ता है कभी प्रदक्षिण रीत्या गमन करना पड़ता है एवं पात्रासादन में विचार करना होता है इसलिए यह सब विषय यजुर्वेद से लिया ।

इसके अनन्तर रसों को अथर्ववेद से लिया । क्योंकि शान्तिक पौष्टिक मारण मोहन उच्चाटन आदि कर्मों का निर्देश एवं पद्धति का निरूपण अथर्ववेद में है । कर्म जितने भी हैं वे सब कामना के प्रतीक हैं "यद्यद्धि कुरुते जन्तुः तत्तत्कामस्य चेष्टितम्" यही तो सिद्धान्त है और शान्त शृंगारादि रस भी मन के ही परिणामभूतवृत्तियों के प्रपञ्च निर्वेद एवं रति आदि के व्यक्त एवं पुष्ट स्वरूप हैं । अतः शान्तिक कर्म शान्त रस के अभिनय, पौष्टिक कर्म शृंगार एवं हास्य रस के अभिनय, मारण कर्म करुण एवं रौद्र रस के अभिनय, मोहन कर्म वीर एवं अद्‌भुत रस के अभिनय, उच्चाटन कर्म बीभत्स एवं भयानक रस के अभिनय के उपयोगी हैं और उसी से लोक व्यवहार में इनका इनके साथ साम्य दिखाई देता है ।

क्योंकि सर्वविध विपत्तियों के शमनार्थ ही शान्तिक कर्म किया जाता है । सब विषयों को वन्धन स्वरूप समझकर तुच्छत्व बुद्धि एवं हेयत्व के ज्ञान से त्यागना ही निर्वेद का स्वरूप है ।

विवाह एवं पुत्र जननादि मंगल के समय में ही किये जाने वाले कर्मों का नाम पौष्टिक है । शृंगार एवं हास्य भी मंगल के समय में ही अच्छे

मालूम होते हैं। जब प्राणों के ऊपर आ बीतती है और कोई भी मार्ग वचने का नही रहता है तभी घोर दुःखमयी स्थिति में मारण प्रयोग किया जाता है। करुण और रौद्र का भी यही हाल है दुःख बहुल ही भाव हैं। आकर्षण करने के लिए या अपने वश में करने के लिए मोहन प्रयोग किया जाता है। वीरता भी युद्ध में दान में दया में दूसरों को वश में करने के लिए ही है और अद्-भुत तो आकर्षण कर ही लेता है। अवाञ्छनीय पदार्थ को दूर भगाने के लिए उच्चाटन किया जाता है वीभत्स एवं भयानक का स्वरूप ही अवाञ्छनीय है दूर हटाने लायक है। इस से यह स्पष्ट हो गया कि काव्य से ही नाट्य की परम्परा का प्रकाश एवं प्रसार हुआ है इस तरह काव्य से नाट्य पैदा होते हैं। लोक में भी अभिज्ञान शाकुन्तल उत्तररामचरित आदि जो भी दशविध रूपक कवियों के द्वारा वनाये गये हैं वे सव रामायण महाभारत एवं पुराणों के आधार पर ही है अतः काव्य कारण है नाट्य कार्य है। कार्य कारण में भेद भी है और अभेद भी है। मिट्टी से घड़ा वनता है किन्तु मिट्टी को कोई भी घड़ा नहीं कहता है हाँ घड़े को मिट्टी कहते हैं। श्रुति भी कहती है "वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्"। उसी तरह नाट्य को काव्य कहते हैं किन्तु काव्य को नाट्य नहीं कहते हैं। भेद प्रतीति के कारण ही काव्ये नाट्ये च। ऐसा अलग २ प्रयोग होता है काव्य एवं कवि जनकत्वेन अभ्यर्हित हैं अत एव प्रथम प्रयोग काव्य एवं कवि का और उत्तर में नाट्य एवं नट का होता है।

ये अभी बतलाये हुए शान्तादि रस नैयायिकों के पारिभाषिक रस नहीं है। अतः ये रस गुण नहीं हैं किन्तु द्रव्य हैं क्योंकि रस को "रसो वै सः" एषां भूतानां पृथवी रसः पृथिव्या आपो रसा अपामोषधयो रसा ओषधीनां पुरुषो रसः इत्यादि। स एष रसानां रसतमः परमः" इत्यादि श्रुतियों में परमात्मा कहा है। परमात्मा द्रव्य है यह तो प्रसिद्ध ही है।

शान्तादि रस देखे और सुने जाते हैं जैसा कि जिनसेनाचार्य ने कहा है काव्यादौ नाटकादौ च शृण्वतां पश्यतां रसान् और भी जो सं० रत्ना० में कहा है उस नाट्यरूपैः को लिख चुके हैं। आत्मा वारे द्रष्टव्यः श्रोतव्यः यह श्रुति भी आत्मा का देखना और सुनना कहती है। ये रस उपेय हैं उपाय नहीं है। अतएव भक्तिरस नहीं है क्योंकि उसको उपाय कहा है—योगास्त्रयो मया प्रोक्ताः। नान्योपायोस्ति भूतले। और मार्ग कहा है—नह्यतोऽन्यः शिवः पन्थाः विशतः संसृताविह। वासुदेवे भगवति भक्तियोगो यतो भवेत्।

ये रस विभावादि से प्रत्याय्य हैं और विभावादि की उपस्थापक कला है। कलाओं के विषय में ऊपर बतलाया जा चुका है कि कौन २ कलाएँ हैं। जिन में काव्य कला का सांगोपाङ्ग निरूपण काव्यप्रकाश में कर दिया गया है।

संगीत वह ललित कला है जिस में स्वर ताल और लय के द्वारा अपने भावों को प्रकट किया जाता है। वह संगीत "गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रिकं संगीत मुच्यते" के अनुसार तीन प्रकार का है। जिसमें (नृत्यं वाद्यानुगं प्रोक्तम् नृत्य वाद्यों के अनुसार होता है। वाद्यं गीतानुवर्त्ति च। संगीतं त्रिविधं तत्र गीतं ताललयाश्रितम्) और वाद्य ताल तथा लय एवं स्वर के आश्रित है। कुछ वाद्य ऐसे हैं जिनमें स्वर की प्रधानता है जैसे—सितार, सारंगी, वीणां एवं बाँसुरी आदि। सितार आदि तत वाद्य है क्योंकि ये तंत्री से बनते हैं। बांसुर सच्छिद्र है अतः सुषिर है। कुछ वाद्य ऐसे हैं जिनमें लय की प्रधानता है लय ताल का एक भेद है। जैसे डमरू झांझ ढोलक आदि। इनमें डमरू एवं ढोलक अवनद्ध हैं और झांझ घन है। कुछ ऐसे हैं जिनमें ताल की प्रधानता है जैसे मृदंग तबला परवावज नगाड़ा। परवावज के दो टुकड़े दाँये एवं बाँये तबला है ये सब ताल प्रधान है और पौष्कर हैं चमड़े से अवनद्ध हैं। जैसा कि भरत आचार्य की उक्ति है।

ततं तंत्री कृतं ज्ञेयं अवनद्धं तु पौष्करम्।
घनं तालस्तु विज्ञेयः सुषिरो वंश उच्यते।

जहाँ रेखाओं से भाव को प्रकट करते हैं वह चित्र कला है वह आकार, वन्ध, स्थान एवं लिपि भेद से चार प्रकार का है। मृत्तिका को गीला कर के थापा मारते हैं जिससे नाना प्रकार के खिलोने फल फूल बन जाते हैं यह स्थाप्य कला है इससे विविध भाव प्रकट किये जाते हैं। पाषाण पर टंकण से भावों को प्रकट करते हैं यह मूर्ति कला है। काष्ठ पर खुरेद कर या खुरच कर भावों को प्रकट करते हैं यह स्थापत्य कला है। ईंट पत्थर चूना वगैरह की योजना करके नाना विध भवनों के रूप में भावों को प्रकट करते हैं वह वास्तुकला है। कैंची से कपड़े को कतर कर कोट, पतलून, पाजामा अचकन तथा कुरते के रूप में और बाग बगीचे में क्यारियों के किनारे पर लगी हुई लता को कैंची से छाँट देने से हाथी या सिंह के रूप में भावों को व्यक्त करने वाली कला कर्त्तन कला है। इसी तरह ताम्र रजत सुवर्णादि धातुओं को गलाकर निषेक में भरकर अनेक प्रकार से भावों को प्रकट करते हैं वह धातु पर की जाने वाली मूर्तिकला ही है। इन सबसे विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी भावों की उपस्थिति होती है अतः ये रस व्यञ्जक हैं।

इस प्रकार काव्यप्रकाश ग्रन्थ का परिशीलन सम्पन्न हुआ। इस परिशीलन में जहाँ कोई त्रुटि विद्वानों ही को दिखाई दे तो मुझे बतलायेंगे मैं अनुग्रह मानूँगा। मूर्खों को कुछ नहीं कहना है क्योंकि वे तो स्वयं चालनी की तरह शतच्छिद्र वाले हैं अतः निजदोषावृतमन वाले उनको सब विपरीत ही दिखाई देता है—

हमारी ग्रन्थ लेखन की प्रवृत्ति का भी एक इतिहास है। इतिहास उसी को कहते हैं जो किसी के जीवन की कोई विशेष घटना होती है नहीं तो यह सृष्टि का क्रम अनादि काल से प्रवहमान है नित्य ही साधारण घटनाएँ अनन्त रूप से होती रहती है कौन कितना उनको लिखेगा। अस्तु।

वह विशेष यह है कि आज का यह वाराणसेय संस्कृत वि० वि० जब काशिक राजकीय संस्कृत पाठशाला के रूप में था तब साहित्य की मध्यमा परीक्षा में राजशेखर की कृति काव्य मीमांसा का मध्यमा की परीक्षा में परीक्षाधिकारियों ने सन्निवेश किया। केवल मूल मात्र यह पुस्तक थी। उस समय मैं अस्सी मोहल्ले में रहता था मेरे पड़ोसी स्व० पं० केदार नाथ सारस्वत थे। पड़ोसी होने के नाते आपस में पारिवारिक परिचय होना भी स्वाभाविक ही है। उसी समय अपने २ देश काल बन्धुओं के परिचय कथा में उक्त पं० जी की स्त्री को हमारी धर्म पत्नी ने बताया कि पं० गुरुप्रसादजी शास्त्री मेरे पिता जी के फुफेरे भाई होने के कारण चाचा होते हैं। अस्तु।

मेरा तो उक्त पं० जी से एक कर्मक्षेत्र होने के नाते पहिले ही से परिचय था। बातचीत के सिल सिले में मैंने कहा कि काव्यमीमांसा की विवृति को मैं लिख रहा हूँ। यह मेरी मधुसूदनी विवृति इस ग्रन्थ की सबसे पहले होगी। क्योंकि अब तक इसकी कोई टीका टिप्पणी नहीं निकली है। उक्त पं० जी ने इसी बात की मास्टर खिलाड़ी लाल की दुकान पर प्रसंगवश चर्चा कर दी। उस समय वहाँ पं० गुरुप्रसादजी शास्त्री भी थे। उन्होंने विवृति की चर्चा को सुन कर कुछ व्यंग्य कसा। उसी व्यंग्य को पं० केदार नाथ जी ने अपनी स्त्री से कहा कि तुम तो कहती थी कि अमुक शास्त्री को पं० मधुसूदन शास्त्री की स्त्री अपना चाचा बतलाती हैं। वे शास्त्री तो इन शास्त्री के ऊपर ऐसा ऐसा व्यंग्य कसते थे। स्त्रियों में परस्पर में बात होने पर हमारी स्त्री को बड़ा कष्ट हुआ उन्होंने तत्काल काव्य मीमांसा की पुस्तक और दो तीन दस्ते कागज मंगाकर मुझसे आग्रहपूर्वक कहा कि इस ग्रन्थ की विवृति अवश्य लिखिये और छपवाइये। मेरी धर्मपत्नी संस्कृत की जानकार थी।

मैंने यह सब कथा स्व० गुरुजी पं० बालकृष्णजी मिश्र को सुनाई उन्होंने कहा कि मैं आप को वरदान देता हूँ कि आप इस ग्रन्थ के लिखने के बाद भी उत्तरोत्तर ग्रन्थ लिखें। मैंने दृढ अध्यवसाय से १८ अध्याय वाले इस ग्रन्थ की विवृत्ति लिख डाली। जब इस के छपवाने का प्रश्न उपस्थित हुआ तब स्व० पं० दामोदरलालजी गोस्वामी के पास मैं गया और उन को भी यह सब कथा सुनाई। उन्होंने सुन कर उसी समय चौखम्भा संस्कृत सीरीज वाराणसी के अधिकारी कृष्णदास जी को कहा कि इस ग्रन्थ को छपवाओ। बस तब से यह लेखन प्रवृत्ति का आरम्भ हुआ जो अब तक जारी है।

अव इस कार्य में सहयोग करने वाले सभी सज्जनों को धन्यवाद और कृपापात्रों को प्रोत्साहन एवं आशीर्वाद देता हूँ। बाबू बैजनाथजी यादव को भूरि २ धन्यवाद देना आवश्यक है। जिनका मेरी सेवा करने का भाव बहुत ही प्रशंसनीय है जो इसके प्रकाशन में मूल स्रोत है।

इसी सरणि में बाबू ठाकुर प्रसाद एण्ड सन्स बुक्सेलर राजादरवाजा वाराणसी फर्म के अधिकारियों श्री गणेश जी श्री मुकुन्द जी एवं श्री लल्लू जी को आशीर्वाद प्रोत्साहन एवं धन्यवाद देता हूँ। जिनके शुभ गुणशाली बुद्धि के विलास से ही इस ग्रन्थ को जनता के सम्मुख उपस्थापन करने का अवसर प्राप्त हुआ।

इसके बाद कम्पोजिंग विभाग के कर्मकरों वसन्तूराम जी एवं शारदा प्रसाद आदि को भुलाया नहीं जा सकता है जिनका अदम्य उत्साह इसके प्रकाशन में मुख्य रहा है।

इसी प्रसंग में प्रेस कापी बनाने एवं प्रारूप (प्रूफ) संशोधन में सहायक मेरी कन्या राज्य लक्ष्मी बी० ए० एवं पुत्र श्री अरुणोदय श्री सूर्योदय एवं श्री चन्द्रोदय को बहुत २ आशीर्वाद देता हूँ।

और जहाँ कहीं प्रूफ संशोधन में मेरे भ्रम, प्रमाद एवं इन्द्रिय दोष से बड़ी २ या छोटी २ गलतियाँ रह गई है उन के लिए करबद्ध सादर क्षमा माँगता हूँ। अगले संस्करण में उन को शुद्ध कर दिया जायगा।

सभी महानुभावों का अनुग्रह प्रार्थी

**मधुसूदन शास्त्री**

श्रीमधुसूदनशास्त्रीभवनम्
बी० २/२२५ ए भदैनी
वाराणसी

## यथाक्रमं विषयनिर्देशानुसारि सूचीपत्रम्

## तत्र अष्टमोल्लासारम्भः



## तत्र नवमोल्लास प्रारम्भः

उल्लासोक्तविषयाणां
सूच्यां यथाक्रमं निर्देशात्
अङ्कानामनुविधानं न कृतम्

॥ श्रीः ॥

# काव्यप्रकाशः

आचार्यश्रीमधुसूदनशास्त्रिविरचितया मधुसूदन्या बालक्रीडया च समेतः।

## अथ प्रथमोल्लासः

ग्रन्थारम्भे विघ्नविघाताय समुचितेष्टदेवतां ग्रन्थकृत्परामृशति—

### मधुसूदनी

कुर्वे काव्यप्रकाशस्य स्वच्छं यदनुशीलनम्।
समर्प्यते तद्विद्वद्भ्यः साधुतायै स्वतुष्टये ॥१॥
श्रीमद्विद्वत्तल्लजरामजिलालान् पितॄनहं नौमि।
येषां लालन-पालन-शिक्षाद्यैरेधितो वर्त्ते ॥२॥
स्निग्धपरिस्कृतवचसा झटिति दुरूहार्थबोधने दक्षान्।
रक्षामणीन्निजान्तेवसतां तांस्तौमि बालकृष्ण गुरून् ॥३॥

ग्रन्थारम्भे क्रियमाणे इति शेषः। ग्रन्थः प्रकृते काव्यरूपप्रतिपाद्यविषयस्य प्रतिपादको वाक्यसमूहः काव्यप्रकाश इति संज्ञितः। तत्सम्बन्धी य आरम्भः प्रथमो व्यापारः। स च चिन्तनादिर्मानसः आन्तरः, लेखनादिः लेखनार्थं हस्तलेखनी-संचारणात्मको बाह्यश्चेत्युभयरूपः। नियतोति पद्यस्यापि ग्रन्था (काव्यप्रकाशा) वयवत्वमेव। न तु तद्बहिर्भूतत्वम्। तस्मिन् क्रियमाणे। समुचितेति। उच-समवाये इत्यस्माद् दैवादिकात् क्तप्रत्यये निष्पन्नम्। समवायश्च नित्यसम्बन्धः सम्यगवबोधो वेति षप समवाये इत्यत्रत्या कौमुदी। तेन वाक्यरूपे ग्रन्थे सन्निधात्री नित्यं सन्निहितेति भावः। अथवा योग्या इष्टा पूजनीया आराधनीया। तत्र काचिद् देवता विषयसमुचिता, काचिदिष्टा, काचित् समुचिता, इष्टा च। प्रकृते काव्यस्य प्रकाशने भारती सरस्वती समुचिता, इष्टा च। काश्मीरेषु सरस्वती इष्टदेवतेति प्रसिद्धिः। तथा चोक्तम्—

### बालक्रीड़ा

ग्रन्थ काव्यरूपविषय का प्रतिपादक वाक्यसमूह जिसका नाम काव्यप्रकाश है उसका और जो आरम्भ प्रथम व्यापार चिन्तनादि मानस आन्तर और लेखनादि हाथ से मषी सम्पृक्त लेखनी का कागज पर संचारण बाह्य उभयस्वरूप उसको जब करने जा रहे हैं तब होने वाले विघ्नों उपद्रवों के विघात के लिए समुचित। यह पद उच् समवाये इस समवाय अर्थ वाले उच् धातु से क्तप्रत्यय करने पर निष्पन्न होता है और समवाय का अर्थ है नित्यसम्बन्ध। अतः शब्द की अधिष्ठात्री होने से शब्दात्मा वाक्यसमूह ग्रन्थ में नित्य सन्निहित रहनेवाली

नियतिकृतनियमरहितां ह्लादैकमयीमनन्यपरतन्त्राम् ।

मधुसूदनी

लंकायां शांकरी देवी, कामाक्षी काञ्चिकापुरि ।
प्रद्युम्ने शृङ्खलादेवी चामुण्डा क्रौञ्चपत्तने ॥
अलकायां योगलाम्बा, श्रीशैले भ्रमराम्बिका ।
कोल्हापुरे महालक्ष्मीर्माहूर्यामेकवीयका ॥
हरिक्षेत्रे कामरूपा, प्रयागे माधवेश्वरी ।
ज्वालायां वैष्णवी देवी, गये मांगल्यगौरिका ॥
वाराणस्यां विशालाक्षी, काश्मीरेषु सरस्वती ।
अष्टादशेषु पीठेषु योगिराजविराजिताः ॥
तासां स्मरणमात्रेण मृत्युदारिद्र्यनाशनम् ।

परामृशति स्तौति, तां प्रत्यस्मि प्रणत इति सिद्धान्तितत्वात् प्रणमति च। अथवा 'व्याप्यस्य पक्षवृत्तित्वधीः परामर्श उच्यते' इति न्यायानुसारम् । सर्वोत्कर्ष व्याप्य-नियतिकृतनियमरहितत्वादिविशिष्टकविनिर्मितिरूपकाव्यकर्मकविहृदयाधिकरणकाधानकारिणीत्वेन भारतीं जानाति । भारती, सर्वोत्कर्षशालिनी, नियतिकृतनियमरहितत्वादिविशिष्टकविनिर्मितिरूपकाव्यकर्मकविहृदयाधिकरणकाधानकारिणीत्वात् । शिष्य-प्रज्ञोन्मष-कारिगुरुवत् । यत्र यत्र नियतिकृतनियमरहितत्वादिविशिष्टकविनिर्मितिरूपकाव्यकर्मकविहृदयाधिकरणकाधानकारिणीत्वं तत्र तत्र सर्वोत्कर्षशालित्वम् । सर्वे ब्राह्मणा भुञ्जतामित्यत्रसर्वपदार्थवत् प्रकृतेऽपि सर्वार्थत्वं सापेक्षम् ।

नियतीति । नियतिरुपलक्षणं देशकालवस्तूनाम् । नियतिपदस्य अर्थश्च अदृष्टमसाधारणधर्मश्च । तेन अदृष्टासाधारणधर्म-देश-काल वस्तु-कृतनियमरहितत्वं कविनिर्मितौ वर्त्तते । उच्यते च यथा—

स बालक्रीड़ा

(अथवा योग्या) एवं इष्टा यजनीया (काश्मीर में सरस्वती इष्ट देवता है यह प्रसिद्धि है)। देवता भारती सरस्वती का ग्रन्थकार परामर्श करता है अर्थात् भारती की स्तुति करता है और जयति से प्रणाम करता है यह अर्थ प्राप्त होता है । अतः यहाँ परामृशति का अर्थ है प्रणाम करता है । क्योंकि आगे ग्रन्थकार स्वयं लिखते हैं कि उसके प्रति मैं प्रणत हूँ । ग्रन्तर्गं "नियति" इत्यादि पद्य ग्रन्थ का अवयव ही है उससे बाहर नहीं है ।

मा नियति । यहाँ नियति पद का अर्थ है अदृष्ट एवं असाधारण धर्म । यह देश काल तथा वस्तु का भी उपलक्षण है अतः नियति माने अदृष्ट, असाधारण धर्म, देश, काल एवं वस्तु के किये हुए नियमों से रहित । जैसा कि लिखा है—

अपार काव्य संसार में कवि ही एक प्रजापति है दूसरा प्रजापति नहीं है । इसलिए जैसे इसको अच्छा लगता है वैसे ही यह विश्व में परिवर्त्तन कर देता है ।

### मधुसूदनी

भावानचेतनानपि चेतनवच्चेतनानचेतनवत् ।
व्यवहारयति यथेष्टं सुकविः काव्ये स्वतन्त्रतया ॥
शृङ्गारी चेत्कविः काव्ये जातं रसमयं जगत् ।
स एव वीतरागश्चेन्नीरसं सर्वमेव तत् ॥
अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः ।
यथास्मै रोचते, विश्वं तथेदं परिवर्तते ॥ इति

निरंकुशाः कवयः इति च दृश्यते । तद्यथा—

पिपीलिका राजति शैलतुल्या । शैलो बिभर्त्ति परमाणुसमत्वमेषः । पिपीलिका नृत्यति वह्निकुण्डे । वह्निर्ज्वलत्यस्य हृदन्तराले । मक्षिकापादघातेन कम्पितं भुवनत्रयम् । मशकदशनमध्ये दन्तिनः संचरन्ति । मृगात्सिंहः पलायते । इत्येवं बहु वैलक्षण्यम्, अन्यच्च । असतोऽपि निबन्धो यथा—

रत्नादि यत्र तत्राब्धौ· हंसाद्यल्पजलाशये ।
जलेभादि नभोनद्याम्अम्भोजाद्यं नदीष्वपि ॥ इत्यादि

सतोऽप्यनिबन्धो यथा—

वसन्ते मालतीपुष्पं फलं पुष्पं च चन्दने ।
अशोके च फलं, ज्योत्स्नाध्वान्ते कृष्णान्यपक्षयोः ॥ इत्यादि

सामान्यनियमो यथा—

भूर्जद्रून् हिमवत्येव, मलये ह्येव चन्दनम् ।
ताम्रपर्ण्यामेव मुक्ता, मकारानर्णवेषु च ॥ इत्यादि

नियमविशेषो यथा—

नियमस्य विशेषोऽथ पुनः कश्चित् प्रकाश्यते ।
कमलासम्पदोः कृष्णहरितोर्नागसर्पयोः ।

### बालक्रीड़ा

अचेतन भाव पदार्थों से चेतन की तरह और चेतन से अचेतन की तरह स्वतन्त्र रूप से कवि अपने काव्य में व्यवहार कराता है ।

जैसे पिपीलिका पहाड़ के सदृश सुन्दर मालूम पड़ती है । पहाड़ परमाणु की बराबरी कर रहा है इत्यादि । जो वस्तु जगत् में नहीं है उसका काव्य में निबन्धन और जो वस्तु बाहर जगत् में है उसका काव्य में अनिबन्धन तथा सामान्य नियमों एवं विशेष नियमों का परिपालन इत्यादि कवि समय प्रसिद्धि के आधार पर कवि स्वकृत नियमों का ही काव्य में अनुसरण करता है अन्य किसी के नियमों का नहीं । अतः स्वतन्त्र है परतन्त्र नहीं है । इस तरह "अनन्यपरतन्त्राम्" यह पुनरुक्तत्वरूप अर्थ दोष से ग्रस्त है । अन्य की परतन्त्रता का अभाव जो यहां विवक्षित है वह 'नियतिकृतनियमरहिताम्' इस विशेषण

## मधुसूदनी

बहुकालजन्मनोऽपि शिवचन्द्रस्य बालता ।।

मानवा मौलितो वर्ण्या देवाश्चरणतः पुनः । इत्यादि

इत्येवमसतोऽपि निबन्धात्, सतोप्यनिबन्धात्, सामान्यतो विशेषतश्च नियमस्य अवधारणाच्च काव्ये कविकृतनियम एवानुस्त्रियते न तु नियतिकृत-नियमः। एवं हि कविः स्वनिर्मितौ स्वतन्त्रः। अन्यस्य कस्यापि समवायि-कारणादेर्वा परतन्त्रो नास्तीत्यायातम्। ततश्च अनन्यपरतन्त्रामितीह पुनरुक्तत्व-मर्थदोषः प्रथमः।

अन्य-सम्बन्धि परतन्त्रताया अभावस्य विवक्षितत्वेऽपि नियतिकृतनिय-मरहितामिति विशेषणपदेनैव तल्लाभादत्राधिकपदत्वं वाक्यदोषो द्वितीयः। अथवा तादृशाभावस्य वक्तुरिच्छाविषयत्वेपि अर्थात्प्राप्तस्य अर्थापोषकतयानुपादेयत्वे-नापुष्टार्थत्वमर्थदोषस्तृतीयः। स्पष्टप्रतिपत्तेः, शिष्यबुद्धिवैशद्याय गोबलीवर्द-न्यायेन वा समाधेयत्वमपि न समीचीनम्। तथात्वे काव्यसौन्दर्यस्यापहस्ति-तत्वात्।

तथा ल्हादैकमयीं, नवरसरुचिरामित्यत्र च ल्हादरुचिरत्वयोः सुखजन-कत्वे तात्पर्यात् पुनरुक्तिरर्थदोषश्चतुर्थः। एतेषां दोषाणां सत्त्वेऽपि काव्य-त्वमक्षतम्।

इदन्तु बोध्यम्। केचन दोषाः काव्यत्वापकर्षका एव। न काव्यत्व विघातकाः। ये तु शाब्दबोधविघटकाः यथा च्युतसंस्कृतित्वाभवन्मतयोगत्व-क्लिष्टत्वादयः, ये च रसानुभूतिबाधकाः प्रतिकूलवर्णत्वादयस्त एवात्र काव्यत्व-विघातका इति। अत एव निःशेषच्युत चन्दनमिति पद्यं स्तनतटं निःशेषच्युत-चन्दनमित्यकथनात् विधेयाविमर्शस्य,सा पत्युः प्रथमेति पद्यं बाला केवलं-त्यक्तान्यव्यापारा रोदित्येवेत्यकरणात् केवलमेव रोदिति इति करणादेवास्यास्था-

## बालक्रीड़ा

से मिल जाता है फिर भी जो 'अनन्यपरतंत्राम्' इस विशेषण का उल्लेख है वह अधिकप-दत्वरूप वाक्य दोष है। यह द्वितीय दोष है। अथवा अर्थात् प्राप्त होने से जो अनुपादेय है अत : अर्थ का अपोषक है उसका उपादान करना अपुष्टार्थत्वरूप तृतीय अर्थ दोष है। तथा 'ल्हादैकमयीम्'' ''नवरस रुचिराम्'' इन पदों में ल्हाद एवं रुचिरता एक ही वस्तु है। सुखजनकता में दोनों का तात्पर्य है अतः पुनरुक्ति यह चौथा अर्थदोष है। जहां इतने दोषों का संघ है वहां भी काव्यत्व अक्षत कैसे रहेगा। अगर कहें कि स्पष्ट प्रतिपत्ति के लिए या शिष्यबुद्धिवैशद्य के वास्ते या गोबलीवर्द न्याय से इनका समाधान हो जायगा। तब तो महाश्चर्य है। एक तो दोषों का उपन्यास करना फिर उनको क्षम्य कहना और क्या होगा।

मधुसूदनी

नस्थत्वे अस्थानस्थपदत्वस्य च दोषस्य सद्भावेऽपि क्रमशः उत्तमकाव्यस्य ईर्ष्याहेतुकविप्रलम्भस्य चोदाहरणतयोपन्यस्तम्।

ह्लादः सुखमेकः केवलो यत्र तद् ह्लादैकं कवेरन्तःकरणम्। संख्यावाचकस्यैव नत्वन्यार्थवाचकस्य एकशब्दस्य कर्मधारये, द्विगौ तत्पुरुषे, बहुव्रीहौ, द्वन्द्वे सर्वत्र समासेषु पूर्वनिपातः। अन्यार्थवाचकस्य तु परनिपातोऽपि यथाशास्त्रम्।

तत एव ह्लादैकमयीं, फले शब्दैकगम्येऽत्र, वाचकता स्फोटैकनिष्ठा, एकशब्दः संख्यायां नित्यैकवचनान्तः, 'अवनतविटपो नदीपलाशः पवनवशाचलितैकपर्णहस्तः, ममात्र भावैकरसं मनः स्थिरामि'त्यादिप्रयोगाः संगच्छन्ते। इति वोध्यम्।

संख्या १ मुख्यं २ केवला ३ न्या ४ ग्नि ५ विष्णु ६ यमे ७ न्द्रा ८ अष्टावर्था एकशब्दस्य तत्वबोधिनीकारेण केवलं सूचिता एव न तु उदाहृताः। इमेऽष्टावर्था इति। एकशब्दस्य अष्टावर्था उक्तास्तत्र विशेषमाह-संख्यायामिति। एकशब्दः संख्यायां नित्यैकवचनान्तः, अन्येषु तु सप्तस्वर्थेषु वचनान्तरमपि स्यादेव। यथा एके एकेषामिति भाव इति तत्वबोधिनी। एकशब्दस्य संख्यायां नित्यैकवचनान्तत्वादेव एके मुख्यान्यकेवलाः इत्यमरकोषे मुख्यान्यकेवलार्थके एकत्वसंख्याभिन्नार्थवाचके एकशब्दे एके इति बहुत्वम्।

एतेनात्र दुःखमोहविक्षेपप्रमादादीनामभावः। तदभावे हि चेतः समाहितमिति प्रकाश्यते। तस्मात् ल्हादैकात् समाहितचेतसः आगता। तत आगत इत्यधिकारे मयट् चेति सूत्रेण मयटि टित्वात् ङीपि ह्लादैकमयी ताम्। स्वस्थे चित्ते बुद्धयः संस्फुरन्ति। काव्यकर्मणि कवेः समाधिः परं व्याप्रियते। अन्यत्रापि च—

सारस्वतं किमपि तत्सुमहारहस्यं यद् गोचरं च विदुषां निपुणैकसेव्यम्। तत्सिद्धये परमयं परमोऽभ्युपायो यच्चेतसो विदितवेद्यविधेः समाधिः। इति च संगच्छते। (अत्रापि निपुणैकसेव्यमिति एकशब्दस्य परनिपातः)

एतेन ह्लादैकमयीं रुचिरामित्यनयोरर्थभेदात्पुनरुक्तिदोषपरीहारः।

बालक्रीड़ा

ल्हाद सुख एक केवल जहां रहे वह ल्हादैक कवि का अन्तःकरण है। संख्यावाचक ही एक शब्द का पूर्व निपात कर्मधारय एवं द्विगु तत्पुरुषमें और बहुव्रीहि एवं द्वन्द्व सभी समासों में होता है। संख्या से भिन्न अर्थों के वाचक एक शब्द का शास्त्र के अनुसार परनिपात भी होता है। अतः ल्हादैक शब्द बना। इससे "तत आगतः" इस सूत्र के अधिकार में स्थित "मयट् च" सूत्र से आगतः अर्थ में मयट् एवं टित्वात् ङीप् होने पर ल्हादैकमयी बना। इस तरह आनन्दमग्न कवि के अन्तःकरण से आई हुई निकली हुई

**नवरसरुचिरां निर्मितिमादधती भारती कवेर्जयति ॥ १ ॥**

## मधुसूदनी

ह्लादमात्रस्वभावामिति स्वार्थे मयटः करणे पुनरुक्तिः। आगत इत्यर्थे तस्य करणे सा परिहृतेति भावः।

नवरसरुचिरामित्यत्र "न च ह्र्येव तैः" इति हेत्वर्थकतृतीयान्तघटित-वृत्तिग्रन्थानुरोधात् नवरसहेतुकत्वविशिष्टरुचिरत्वं कविनिर्मितौ काव्येऽपेक्ष्यते इति श्रीगुरवो बालकृष्णमिश्राः। नवेति संख्यापरत्वे नव रसाः शृंगारादयस्तै रिति। नवाः क्षणे २ यदा पठ्यते यदा आलोच्यते तदा तदा नूतना रसा आस्वादास्तैरिति। णु स्तुतौ णू स्तवने इत्येकस्मादपि पचाद्यचि नवाः स्तुत्याः प्रशंसनीया रसा आनन्दाः शृंगारादयस्तैरिति वा। तद्धेतुको रुः शब्दश्चिरं यस्यां सा। आनन्दोल्लासेन यस्या निर्मितेरालोचनादुत्तरं रुः ( रु शब्दे धातोर्विचि विचः सर्वापहारि लोपे ) वाह वाह इत्याकारकः शब्दश्चिरकालं विजृम्भते यत्रेति भावः। एतेन नवशब्दस्य केवलसंख्यापरत्वाभावेन समाहारे नवरसीति प्रयोगाशंका शंकिता।

समुचितेष्टदेवतां ग्रन्थकृत् परामृशतीति दर्शनात्, ब्रह्मनिर्मितेरपेक्षया कविनिर्मितेर्वैलक्षण्य (व्यतिरेक) स्य प्रदर्शनात्, वृत्तौ कविनिर्मितिरिति दिशा

## बालक्रीड़ा

कविनिर्मिति काव्य है। काव्य की निर्मिति आनन्द विभोर अन्तःकरण से होती है। दुःख मोह एवं विषाद अवस्था में उसका उद्गम संभव नहीं है।

नवरसरुचिराम्। इसमें ''न च ह्र्येव तैः'' इस हेत्वर्थक तृतीयान्त घटित वृत्ति ग्रन्थ के अनुरोध से नवरसहेतुकत्वविशिष्ट रुचिरत्व रूप विशेषण कवि निर्मिति काव्य में अपेक्षित है ऐसा श्रीबालकृष्णजी गुरुमहराज का कथन है। यहाँ इस पद में नव शब्द नवत्व संख्या परक है और नव क्षण २ में जब २ पढ़ते हैं तथा जब २ आलोचना करते हैं तब २ नूतन रस आस्वाद हैं। इस तरह नूतन अर्थ परक है। तथा णु स्तवने णू स्तुतौ इन धातुओं से पचाद्यच् करने पर बना नव शब्द स्तुत्य प्रशंसनीय अर्थ परक भी है। रस शृंगारादि उनसे उद्भूत अर्थात् तद्धेतुक रु शब्द है चिर काल तक जिसमें। अर्थात् कवि निर्मिति काव्य के आलोचन के बाद जहाँ रु यानी वाह वाह शब्द चिर काल तक विजृम्भित होता है। इस तरह ल्हादैकमयीं और रुचिराम् में अर्थ के भेद होने से पुनरुक्ति दोष का परिहार हो गया। और नव शब्द के केवल संख्या परक नहीं होने से समाहार में नवरसी रूप प्रयोग की आपत्ति भी हट गई। और इसके बदले में श्लेषालंकार जनित उत्कर्ष भी मिल गया।

समुचितेष्ट देवता का ग्रन्थारम्भ में परामर्श करता है इस प्रकार प्रणम्यरूप से देवता के दर्शन ज्ञान से, ब्रह्मनिर्मिति की अपेक्षा कविनिर्मिति में वैलक्षण्य व्यतिरेक के प्रदर्शन से

नियतिशक्त्या नियतरूपा सुखदुःखमोहस्वभावा परमाण्वाद्युपादान-

मधुसूदनी

स्वयं ग्रन्थकारेण कवेरिति षष्ठ्यन्तस्य निर्मितीत्यनेनान्वयकरणात्, जयत्यर्थेन च नमस्कार आक्षिप्यते इति तां प्रत्यस्मि प्रणत इति लभ्यते इति देवतोल्लेखात्, पाठक्रमादर्थक्रमो बलवानिति न्यायाच्च कवेरिति षष्ठ्यन्तपदस्य निर्मितिपदेनान्वयो न तु भारतीपदेन। तथान्वये तु प्राचां दर्शनप्रदर्शनान्वयकरणोल्लेखन्यायानां समेषां व्याकुलीभावः स्यात्।

एवं कवेर्निर्मितिं काव्यमादधती गर्भाधानं स्त्रीकुक्षौ जन्तोः स्थापनं कुर्वतीतिवत् कवेर्हृदये काव्यमुद्बोधयन्ती कस्यचिदेव कदाचिद्दयया सरस्वती प्रकाशयतीत्युक्तेः। भारती सरस्वती जयति सर्वत उत्कर्षेण वर्त्तते। तेन सर्वान्तः पातिग्रन्थकृत्कर्त्तृकः स्वावधिकोत्कर्षबोधनानुकूलः करशिरःसंयोजनात्मको व्यापारो नमस्कारो व्यज्यते। अतश्च तां समुचितेष्टदेवतां प्रति अहं ग्रन्थकारः प्रणत इत्यनेन परामृशतीत्यस्य पदस्य "प्रणमति" इत्यर्थः सिद्धान्तित इत्याशयः।

बालक्रीड़ा

कविनिर्मिति पद में स्वयं ग्रन्थकार के द्वारा निर्मिति में कवि के अन्वयकरण से और जयत्यर्थ से नमस्कार का आक्षेप होता है अतः उस देवता के प्रति मैं प्रणत हूँ झुका हुआ हूँ इस तरह भारती पद से प्रणम्य देवता के उल्लेख से और पाठक्रम से अर्थ-क्रम बलवान् होता है इस न्याय के अनुसार कवेः इस षष्ठ्यन्त पद का निर्मिति पद के ही साथ अन्वय है भारती पद के साथ अन्वय नहीं है। यदि बलात्कार से कवेः इस षष्ठ्यन्त पद का भारती के साथ अन्वय करेंगे तो ग्रन्थकार मम्मटाचार्य का उक्त दर्शन, प्रदर्शन, निर्मिति के साथ कवि के अन्वयकरण, उल्लेख एवं न्याय में आकुली भाव हो जायगा। इसके सिवाय यदि कवि भारती पद का अर्थ कवि की वाणी काव्य मानेंगे और निर्मिति पद का भी अर्थ निर्माण कर्म-ल्यट् के निर्देश से रचनीय काव्य है। तब अर्थ होगा कि काव्य काव्य का आधान करता है। यह कौन संगति हुई। और निर्मिति कैसी है कौन है क्या है जिसका आधान काव्य करेगा। यह अपदार्थ हो जायगा अतः कवि की निर्मिति निर्माण रूप काव्य का आधान करने वाली। जैसे स्त्री की कुक्षि में गर्भाधान मानें जन्तु का स्थापन करने वाली षष्ठी देवी है उसी तरह कवि के अन्तःकरण में काव्य का उद्बोधन करने वाली। कस्यचिदेव कदाचिद्दयया सरस्वती प्रकाशयति। इस उक्ति के अनुसार भारती सरस्वती देवी है उसकी जय हो सबसे उसका उत्कर्ष हो। इससे सर्वान्तः पाती ग्रन्थकार के द्वारा किया गया स्वावधिक उत्कर्ष के बोधन के अनुकूल कर एवं शिर के संयोजन व्यापार रूप नमस्कार व्यक्त होता है। अत एव उस समुचित एवं इष्ट देवता के प्रति मैं ग्रन्थकार प्रणत हूँ इस उल्लेख से परामृशति पद का प्रणमति अर्थ सिद्धान्तित होता है।

कर्मादिसहकारिकारणपरतन्त्रा षड्रसा न च हृद्यैव तैः तादृशी ब्रह्मणो निर्मिति-

### मधुसूदनी

अत्र ब्रह्मणो निर्मितेः संसारात् कवेर्निर्मितिः काव्यात्मकसंसारो विलक्षण उत्कृष्ट इति वाच्यो व्यतिरेकालंकारस्तेन ब्रह्मप्रजापत्यपेक्षया कविप्रजापतिरुत्कृष्ट इति व्यंग्यो व्यतिरेकालंकारः। "अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः" इति दिशा काव्यस्य संसारत्वं कवेश्च प्रजापतित्वमुपदर्शितम्। ततश्च विलक्षण-निर्मित्याधानकर्तृत्वाद्धेतोर्जयतीति वाक्यहेतुकः काव्यलिंगालंकारोऽपि वर्त्तते यः वाच्य एव।

ननु ब्रह्मनिर्मितेरपेक्षया कविनिर्तिर्गुरुरित्युच्यमाने कविवाङ्निर्मिति-रिति दिशा कविनिर्मितिपदयोर्मध्ये वाक्पदनिवेशस्य को हेतुरिति चेत्, न च काव्यं शब्दार्थरूपं तत्र अर्थं वक्तीति वाक् शब्दः। उच्यतेऽसाविति वाक् अर्थः। एवं वाक् पदेन शब्दार्थयोर्ग्रहणम् तौ च निर्मितेर्विशेषणाविति वाच्यम्। लौकिकाः शब्दा लोके सिद्धाः, वैदिकाः शब्दा वेदे सिद्धा इति शब्दानां केषामपि निर्माणमसम्भवि। भौतिकानामर्थानां नायकादीनां निर्माणं तु नितरामसंभवि।

अन्यच्च "वचनं वाक्" इति विग्रहे वाक्पदार्थौ वचनमभिधा। एवम-भिधाया अपि वाक्पदेन ग्रहणं स्यात् को निवारयिता। तस्या अपि निर्माणं कविकर्तृकं प्राप्तं, यच्चासंभवि एव। अतो वाक्ग्रहणं व्यर्थमेव।

### बालक्रीड़ा

यहाँ ब्रह्मनिर्मिति रूप संसार की अपेक्षा कविनिर्मिति काव्यात्मक संसार विलक्षण है उत्कृष्ट है। यह व्यतिरेक अलंकार वाच्य है। इससे ब्रह्म प्रजापति की अपेक्षा कवि प्रजापति उत्कृष्ट है यह व्यतिरेकालंकार व्यंग्य है। "अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः" इसमें काव्य का संसार शब्द से और कवि का प्रजापति शब्द से उल्लेख किया है। ऐसी विलक्षण निर्मिति का आधान करने वाली होने से सरस्वती सबसे बड़ी है यह वाक्यार्थहेतुक काव्यलिंग अलंकार है। जो कि वाच्य है।

प्रश्न—ब्रह्मनिर्मिति के अपेक्षा कविनिर्मिति श्रेष्ठ है ऐसा जब कहना है तब कवि और निर्मिति पदों के बीच में वाक् पद के निवेश का क्या हेतु है। अगर कहें कि काव्य शब्दार्थ रूप है। अतः कहता है वह शब्द है और जो कहा जाय वह अर्थ है। इस तरह वाक् पद से शब्द और अर्थ का ग्रहण यहां किया गया है कि वे दोनों कवि के द्वारा क्रियमाण निर्मिति में विशेषण है। तब भी ठीक नहीं है। क्योंकि लौकिक शब्द लोक में सिद्ध हैं और वैदिक शब्द वेद में सिद्ध हैं। अतः शब्दों का निर्माण कवि के लिए असंभव है। और नायक नायिकादि भौतिक अर्थों का निर्माण तो अत्यन्त असंभव है। इसके अतिरिक्त कहना ही वाक् है। इस विग्रह के अनुसार वाक् शब्द का अर्थ अभिधा भी है तब तो शब्द अर्थ एवं अभिधा तीनों का ग्रहण वाक् शब्द से होना चाहिये

निर्माण। एतद्विलक्षणा तु कविवाङ्निर्मितिः। तामादधती भारती।

मधुसूदनी

अथोच्यते—कविर्वागनुरोधेन निर्माति। इति कविनिर्मिति पदयोर्मध्ये वाक्पदोपादानं कृतमिति चेत्तर्हि ब्रह्मापि जीवानां कर्मणस्तत्रापि उपादानादि-कारणानामनुरोधेन निर्माति तेनात्रापि कर्मोपादानादिपदानामुपादानं कर्त्तव्यं स्यात्। न च तत्र व्यंजनया सर्वेषां बोधः स्यादिति वाच्यम्। प्रकृतेऽपि तथैव स स्यात् किमन्तर्गडुना वाक्पदोपादानेन।

ननु भाषा गीर्वाक् पदानां शब्दवाचकत्वेन भारतोपदस्यापि तत्पर्यायेषु पाठात् शब्दवाचकत्वमेव। एवं हि मूलश्लोक एव कवेर्भारतीपदस्यार्थः काव्यं, तदनुसारं वृत्तावपि कवेर्वाक् काव्यमतस्तद्रूपा निर्मितिस्तदर्थिका इति चेन्न। ब्राह्मीतु भारती भाषा गीर्वाक् वाणी सरस्वती। ब्राह्मीत्याद्यास्तु मातरः। ब्राह्मी तु भारती ब्रह्मशक्तिः। इत्यमरहैमयोः। वीणापुस्तकरंजितहस्ते भगवति! भारति! देवि! नमस्ते। प्रणम्य महिमा परां वाचम्। उत्कर्षमधिकं प्राप्तुं वाणी वाणो वभूव ह। पुम्भाववाग्देवताऽयम्। इत्यादि महाकविसम्प्रदाये प्रसिद्धेश्च मूले भारतीपदार्थः वृत्तावपि वाक्पदार्थश्च सरस्वती देवी एव। मूलवृत्योरे-कत्वमेव न तु भिन्नत्वम्। अन्यथा अन्यद्भुक्तमन्यद् वान्तमित्याभाणकवत्स्यात्। अन्यच्च प्रागुक्तानां दर्शनप्रदर्शनान्वयकरणोल्लेखन्यायानां सामञ्जस्यस्य सुरक्षायै कवेरिति षष्ठयन्तपदस्य भारतीपदेनान्वय एव नास्ति। यदि तु कवेरिति षष्ठयन्त-

बालक्रीड़ा

कौन निवारण करेगा। किन्तु उसका निर्माण कवि के द्वारा असंभव है। अतः वाक् ग्रहण व्यर्थ है।

अगर कहें कि कवि वाणी के अनुरोध से निर्माण करता है अतः कवि और निर्मिति पदों के मध्य में वाक् पद का उपादान किया है तव तो ब्रह्मा भी जीवों के कर्मों के अनुरोध उसमें भी उपादानादि कारणों के अनुरोध से सृष्टि का निर्माण करता है अतः वहां भी कर्म एवं उपादानादि कारण पदों का उपन्यास ब्रह्म और निर्मिति के बीच में करना चाहिए था। इस पर कहते हैं कि ठीक है किन्तु व्यञ्जना के द्वारा उनकी प्रतीति यहां हो जाती है इस तरह तो कवि निर्मित में भी व्यंजना के द्वारा वाक् का बोध हो जायगा तब अन्तर्गडु के रूप में उसके उपन्यास करने की क्या आवश्यकता है।

प्रश्न—भाषा गी र्वाक् पद शब्द के वाचक हैं और उन्हीं के पर्याय वाचक शब्दों में भारती पद का भी पाठ आता है अतः वह पद शब्द वाचक ही है। इस तरह मूलश्लोक में कवेर्भारती पद का अर्थ काव्य है तदनुसार वृत्ति में भी कविवाक् काव्य है अतः वैसा अर्थ है। उत्तर। यह ठीक नहीं है। क्योंकि ब्राह्मी तु भारती भाषा गीर्वाक् वाणी सरस्वती। ब्राह्मी इत्यादि माताएँ हैं। ब्राह्मी भारती तो ब्रह्म शक्ति है इस अमर एवं हैम कोष के और अपने कोमल हाथों में वीणा एवं पुस्तक को धारण करने

मधुसूदनी

पदस्य भारतीपदेनान्वये महाग्रहः। तर्हि कवेर्भारती काव्यम्। निर्मितिपदार्थो निर्माणं काव्यमेव। ततश्च काव्यं काव्यमादधत् जयति इति का संगतिः, अपितु संगतिरियं महाप्राज्ञत्वमेव सूचयति नान्यत्। भारती पदस्य देवतावाचकत्त्वे तु कविनिर्मितिं काव्यमादधती भारती जयतीति सुसंगतिः स्यात्।

एतेन ब्राह्मीसरस्वतीपदयोर्देवतावाचकत्वे तत्पर्यायपठितभारतीवाक्पद-योरपि देवतावाचकत्वं निर्विवादम्।

ननु भोः कवेरिति षष्ठ्यन्तपदस्य भारतीपदेनैवान्वयः करणीयः। तेन वाग्देव्या आस्पदभूतां तदभिन्नत्वेनाध्यवसितां कविभारतीं प्रारिप्सित प्रति-बन्धकदुरितशान्तये ग्रन्थकृत्संस्तौति। इति प्रदीपकाराः। ग्रन्थकृन्मम्मटः। कवेर्भारतीं काव्यं वाग्देवीरूपभारत्यभिन्नमित्युद्योतकाराश्च उभये महानुभावा अपि संगंस्येते इति चेन्न; महदुपहासास्पदमेतत्। सखि! मे चतुरो भर्ता स्वोल्लेखं स्वं न वाचयति। इत्याभाणकं स्मारयति। स्वं निजः। स्वो ज्ञात्या-त्मनोः स्वं निजे धने। इति हैमः। अयमुपहासः। कवेर्भारती काव्यं जयति जयत्यर्थेन च काव्यं प्रति अहं ग्रन्थकारः प्रणतः इति नमस्कारः हे काव्य?

बालक्रीड़ा

वाली देवि! भारति! तुमको नमस्कार है। परा वाक् को महिमभट्ट प्रणाम करके। भगवती वाणी ही अधिक उत्कर्ष को प्राप्त करने के लिए वाण बन गई। यह तो पुरुष भाव में वाग्देवता हैं। इत्यादि महाकवियों के संप्रदाय में प्रसिद्धि के कारण मूल में भारती पद का और वृत्ति उसकी व्याख्या में भी वाक् पद का अर्थ सरस्वती देवी ही है। क्योंकि मूल एवं वृत्ति की एक रूपता ही होती है भिन्नता नहीं होती है। अन्यथा उनमें भेद होने पर खाया कुछ और वमन किया कुछ वाली कहावत हो जायगी। इसके सिवाय पहले वाले दर्शन, प्रदर्शन, अन्वयकरण, उल्लेख एवं न्याय के सामञ्जस्य की सुरक्षा के लिए कवेः इस षष्ठयन्त पद का भारती पद के साथ अन्वय नहीं है। यदि तो कवेः इस षष्ठयन्त पद का भारती पद के साथ अन्वय करने का आग्रह ही है तब कवि की भारती काव्य है और निर्माण भी काव्य रूप है ऐसी हालत में काव्य काव्य का आधान करता हुआ सर्वोत्कृष्ट है। यह कौन संगति हुई। अपितु यह संगति महाप्राज्ञत्व की सूचिका है। यदि भारतीपद को देवता वाचक मान लेते हैं तो कवि निर्मिति काव्य का आधान करने वाली भारती देवी जयनशील है सर्वोत्कृष्ट है। यह सुन्दर संगति हो जाती है।

इस तरह यह निर्विवाद सिद्ध हो गया कि देवतावाचक ब्राम्ही सरस्वती पदों की तरह उनके पर्यायों में पठित भारती एवं वाक् पद भी देवता वाचक ही हैं।

प्रश्न—कवेः इस षष्ठयन्त पद का भारती पद से ही अन्वय करना उचित है। क्योंकि ऐसा करने से वाग्देवी की आस्पद अत एव वाग्देवी के अभिन्नरूप में समझी गई कवेर्भारती की प्रारिप्सित ग्रन्थ के निर्माण में प्रतिबन्धक दुरितों की शान्ति के लिए ग्रन्थकार

## मधुसूदनी

चेतनाभिन्नत्वेनाध्यवसित जड ! त्वां प्रणमामि अतः ग्रन्थकारेण मया प्रारिप्सितस्य काव्यप्रकाशस्य सम्बन्धिनां प्रतिबन्धकानां दुरितानां शान्तिं तनु। अहो मोहस्य माहात्म्यम्। दुरितशमने क्षमां प्रस्तुतां च समुचितेष्टदेवतां विहाय तदक्षममचेतनं काव्यं प्रति तदर्थं प्रणतिं वितनोति। सर्वे विघ्नाः शमं यान्ति देवतास्तवपाठतः इति संप्रदायात्। (स्तवः स्तोत्रं स्तुतिर्तिनुतिरित्यमरः। पाठ उच्चारणं पठ व्यक्तायां वाचि इत्युक्तेः) ज्ञानाज्ञानकृतं पापं प्रायश्चित्तेन नश्यतीति स्मृतेश्च। काव्ये तदुभयभिन्ने तदक्षमत्वमेव।

आभाणकस्मृतिश्चैवम्। प्रदीपकाराः "वचनसन्दर्भविशेषरूपस्य ग्रन्थस्य प्रारिप्सितत्वेन स्तोतुमुचिता वाग्देवी"। इति। "नन्वेतादृशे गुरुकर्मणि प्रेक्षावतामिष्टदेवताप्रणतिरवश्यं दृश्यते युक्तिमती चेति च स्वयमुल्लिख्य विसस्मरुः। स्तोतुमुचितत्वं वाग्देव्या एव न तु काव्यस्य। अन्यच्च समुचितेष्टदेवतामिति ग्रन्थकृदपि स्वयमुल्लिलेख ततः प्रेक्षावतामिष्टा सेव्यमाना यजनीया देवता भारती देवी एव न तु तद्भिन्नं काव्यम्।

## बालक्रीड़ा

स्तुति करता है ऐसा लिखने वाले प्रदीपकार और "ग्रन्थकृत् मम्मट है। कवि की भारती पद का अर्थ है काव्य जो वाग्देवी रूप भारती से अभिन्न है" ऐसा लिखने वाले उद्योतकार दोनों महानुभावों का भी समन्वय हो जायगा। उत्तर। यह सब लेख उपहासास्पद है। और सखि! मेरा भर्त्ता चतुर है। कैसे जानती हो। अरे वह अपने लिखे हुए को अपने ही नहीं पढ़ पाता है। इस आभाणक की याद दिलाता है।

उपहास यह है कि कविभारती काव्य का जय होता है वह सर्वोत्कृष्ट है। इस जयति के अर्थ से "काव्य के प्रति मैं प्रणत हूँ" यह अर्थ आक्षिप्त होता है कि हे चेतनसरस्वती के रूप में अध्यवसित किन्तु वस्तुतः जड़! काव्य! मैं ग्रन्थकार तुमको प्रणाम करता हूँ तुम मुझ ग्रन्थकार के द्वारा प्रारिप्सित काव्यप्रकाश के सम्बन्धी प्रतिबन्धक पापों की शान्ति करो। अहो क्या मोह का माहात्म्य है। पापों की शान्ति करने में सक्षम प्रत्युत प्रस्तुत समुचित एवं इष्ट देवता को छोड़कर उसमें अक्षम अचेतन काव्य को ग्रन्थकार प्रणाम करता है। संप्रदाय तो कहता है कि देवताओं की स्तुति के पाठ से सम्पूर्ण विघ्न शान्त होते हैं। और स्मृति में भी लिखा है कि ज्ञान अथवा अज्ञान से किए हुए सब पाप प्रायश्चित्त से नष्ट हो जाते हैं। अतः इनसे भिन्न काव्य प्रारिप्सित प्रतिबन्धकदुरितों की शान्ति करने में अक्षम ही है।

आभाणक का स्मरण यों है कि प्रदीपकार "वचन सन्दर्भविशेष रूप ग्रन्थ का प्रारम्भ करना इष्ट है अतः स्तुति करने के उचित वाग्देवी है। और इतने या ऐसे बड़े गुरुकार्य में विद्वानों के द्वारा इष्ट देवता की प्रणति अवश्य दिखाई पड़ती है जो

अत एव जयति, जयत्यर्थेन च नमस्कार आक्षिप्यत इति तां प्रत्यस्मि

मधुसूदनी

यदा कविनिर्मितिरूपस्य काव्यस्याधानं कुर्वती समुचितेष्टदेवता सरस्वती जयतीत्येवार्थः पर्यन्ते करणीयः। यश्च देवतारूपोऽर्थः ग्रन्थारम्भे प्रणम्यत्वेन स्वभावतः प्राप्नोत्यपि। यस्य च समुचितेष्टदेवतामिति पदेनाऽतिस्पष्टं निर्देशश्च। तदा देवतापदेन तदभिन्नत्वेनाध्यवसितकाव्यरूपार्थग्रहणाय किमिति जघन्याया निष्फलायाश्च लक्षणाया आश्रयणमिति न विद्मः। सर्वस्यास्य मूलं ग्रन्थकृतः काव्यनिर्माणदारिद्र्यम्। कतिपयानां दोषाणां संघः, अन्वयव्याकोपकपदानां विन्यासश्च, तदेव प्रकाशयति। अत एवमिह पाठोऽनुसन्धेयः।

नियतिकृतनियमरहितां ह्लादैकमयीं समयसुपुलविधृताम्।
नवरसलां कविनिर्मितिमादधती भारती सदा जयति।

एवं पाठकरणे सर्वदोषेभ्यो विनिर्मुक्तिः। पुल-महत्वे इत्यस्माच् चुरादिगणीयाद् धातोरिगुपधज्ञाप्रीकिरः क इति सूत्रेण कप्रत्यये गुणाभावे पुलः। तोयोत्थितं प्रकृतिनिर्मितं स्थानं पुलिनं, तोयादुपरि स्थितः पुम्भिर्निर्मितः पुलः सेतुः। विपुल इति, प्रसिद्धः शब्दोऽपि अस्माद् धातोर्निष्पन्नः। नियतिकृत-

बालक्रीड़ा

युक्त भी हैं" ऐसे अपने लेख को स्वयं नहीं पढ़ते हैं और भूल जाते हैं। अतः स्तुति करने के योग्य वाग्देवता ही है इससे भिन्न काव्य स्तुति के योग्य नहीं है।

इसके सिवाय यह भी याद करिये कि ग्रन्थकार ने किसका परामर्श किया है। ग्रन्थकार ने समुचित एवं इष्ट देवता का परामर्श किया है न कि काव्य का। ऐसी हालत में काव्य की स्तुति करने से उपहास नही होगा तो और क्या होगा। अतः बुद्धिमानों की इष्टा यजनीया देवता भारती देवी ही है न कि उससे भिन्न काव्य।

जब हम और आप सब को कविनिर्मिति रूप काव्य का आधान करने वाली समुचित एवं इष्ट देवता सरस्वती जयशील है सर्वोत्कृष्ट है यही अर्थ पर्यन्त में करना है। जो देवतारूप अर्थ ग्रन्थ के आरम्भ में प्रणम्य होने से स्वभावतः प्राप्त भी है। और जिसका स्वयं ग्रन्थकार ने देवताम् इस पद से अतिस्पष्ट निर्देश भी कर दिया है। तब भी देवता पद से जघन्य एवं निष्फल लक्षणा के द्वारा काव्यरूप अर्थ का क्यों ग्रहण किया यह समझ में ही नहीं आता है।

इस सब का मूल हेतु ग्रन्थकार के द्वारा मंगलाचरण रूप पद्य का अस्त व्यस्त निर्माण ही है। जिससे इस पद्य में कतिपय दोषों का संघ इकट्ठा हो गया है। यही केवल नहीं अन्वय को कुपित करने वाले पदों का विन्यास भी अस्त व्यस्त निर्माण को सूचित करता है। इसलिए यहाँ पर ऐसे पाठ का समन्वय करना चाहिए।

नियतिकृतनियमरहितां ह्लादैकमयीं समयसुपुलविधृताम्।
नवरसलां कविनिर्मितिमादधती भारती सदा जयति।

## मधुसूदनी

नियमानुसरणे परमाण्वादिकारणसामग्रीनिरपेक्षत्वं न स्यात्। तन्नियमरहितत्वे एव तन्निरपेक्षत्वं स्यात्। एतेन एकेनैव "नियति कृतनियमरहिता"मित्यनेन विशेषणेन अनन्यपरतन्त्रामितिदलीयकार्यस्य सम्पादनं भवति। तेन पौनरुक्त्या-धिकपदत्वापुष्टार्थत्वानां दोषाणामभावः इदमेकमानुगुण्यम्, तथा अन्यपर-शब्दयोः पुनरुक्तिस्तत्परिहाराय कवेस्तत्प्रतिभायाश्चान्य आत्मनश्च परो य इति समन्वयक्लेशश्च न भविष्यत इदमपरमानुगुण्यं च।

मदुक्तरीत्या ह्लादैकमयीमित्यत्र तत आगत इत्यर्थे मयट् करणे "आनन्दाद् हि एव खलु इमानि भूतानि जायन्ते" इत्यादिश्रुतेः समन्वयः। काव्यस्य आनन्दमग्नचेतसः कवेः सकाशात् समुद्भूतत्वात् स्वस्थे चित्ते बुद्धयः संस्फु-रन्तीत्यादेः संगतिश्च। एकह्लादेतिरूपापर्त्तिनिवारणाय अन्यथा व्याख्यानक्लेशः अन्यथा व्याख्यानरूपापव्याख्यानं च न स्याताम्। अपव्याख्यानंश्च। पूर्वं स्वार्थे मयड् दुर्लभः। कथंचित् "चिन्मयं ब्रह्म" इत्यादिप्रयोगप्राचुर्येण तदिति योगं विभज्य सुलभोऽपि मयट्। तथापि चिन्मयमित्यत्र स्वं प्रातिपदिकं (चित्)

## बालक्रीड़ा

यहाँ गीति छन्द है अतः चतुर्थ पाद में भी अट्ठारह मात्राये हैं।

इस तरह का पाठ करने से सम्पूर्ण दोषों से विनिर्मुक्ति मिल जाती है। चुरादि गण की पुल महत्त्वे धातु से "इगुपधज्ञा प्रीकिरः कः" सूत्र से क प्रत्यय और कित्व प्रयुक्त गुण के अभाव से पुल शब्द निष्पन्न होता है। जल के भीतर से उठा हुआ प्रकृति देवी से निर्मित स्थानविशेष पुलिन कहाता है। और जल के ऊपर जल के वाहर जनता के द्वारा निर्मित स्थानविशेष पुल कहलाता है। विपुल शब्द इसी से बना है।

नियति के नियम का अनुसरण करने पर परमाण्वादि कारण सामग्री के अधीन होना पड़ेगा उनसे निरपेक्षता नहीं हो सकेगी। वह तो उसके बनाये हुए नियमों से रहित होने पर ही हो सकती है। इस तरह नियतिकृत नियम रहिताम् इस एक ही विशेषण से अनन्यपरतन्त्राम् इस विशेषण के कार्य का सम्पादन हो गया। जिससे पुनरुक्ति अधिकपदत्व और अपुष्टार्थत्व दोषों का अभाव हो जाता है। यह प्रथम आनुगुण्य है। तथा अन्य और पर शब्दों में रहने वाली पुनरुक्ति के परिहार के लिए कवि और उसकी प्रतिभा से अन्य तथा आत्मा से पर इस रूप से अन्वय करने के क्लेश का परिहार भी हो जायगा। यह द्वितीय आनुगुण्य है।

मेरी कही हुई रीति के अनुसार ल्हादैकमयीम् इसमें तत आगत इस अर्थ में विहित मयट् प्रत्यय करने पर "आनन्द से ही ये सब भूत पैदा होते हैं इत्यादि श्रुतियों का समन्वय और आनन्दमग्न कवि के अन्तःकरण से काव्य का उद्गम होने से चित्त के स्वस्थ रहने पर ही बुद्धियों का संस्फुरण होता है। काव्यक्रिया में समाधि ही प्रधान व्यापार है इत्यादि सूक्तियों की भी संगति हो जाती है। और एकल्हादमयीम् इस प्रयोग के

## मधुसूदनी

तदर्थे मयट् करणे यथा चित्स्वरूपं चिदभिन्नं ब्रह्मेत्यर्थः। तथा ह्लादमात्राभिन्ना निर्मितिरित्यर्थः स्यात्तत्तु नास्ति संगतं काव्यस्यातथात्वात्।

यतो निर्मितिः काव्यं ह्लादजमकं नतु ह्लादरूपम्। ननु कार्यकारणयोरभेदं मत्वा, तथोच्यते इत्यपि न, सा हि अगतिकगतिर्नहि सर्वत्र तथा भवति।

ननु ह्लादस्वभावरसवत्काव्य संग्रहाय ह्लादमात्रस्वभावामित्युच्यते इति चेत्तर्हि चिन्मयमित्यत्रापि चित्स्वभावं ब्रह्मेत्यर्थः स्यात्। न च स्वभावः प्रातिपदिकार्थः। न च ब्रह्म चिद्भिन्नं न च ब्रह्मभिन्ना चित् यतो ब्रह्मणि चितः स्वभावो नास्ति, स्वरूपमस्ति। नवरसलामिति पदविन्यासे न नवरसीति रूपप्रसंगः। न च रुचिरेत्यनेनागता पुनरुक्तिश्च। नवसंख्याकान्, नवान् नूतनान्, स्तुत्यान् वा रसान् लाति आदत्ते या सा तामिति नवरसपदयोर्मदुक्तव्याख्यया श्लेषोऽलंकार इत्यप्यानुगुण्यम्। अन्यच्च समयपुलपालनरूपगुणगणानुसरणे दोषाः स्वयं त्यक्ता

## बालक्रीड़ा

वारण के लिए अन्यथा व्याख्यान करने का क्लेश तथा अन्यथा व्याख्यानरूप अपव्याख्यान भी नहीं करना पड़ेगा। अपव्याख्यान का स्वरूप है। पहले तो स्वार्थ में मयट् प्रत्यय होना दुर्लभ है कथं चित् "चिन्मयं ब्रह्म" इत्यादि बहुल प्रयोगों के आधार पर तत्प्रकृतवचने सूत्र के तत् का योग विभाग करके स्वार्थ में मयट् को सुलभ भी करें तब भी चिन्मयम् में स्व माने प्रातिपदिक उसके अर्थ में मयट् करने पर जैसे चित्स्वरूप या चिदभिन्न ब्रह्मरूप अर्थ होता है उसी तरह ल्हादमात्राभिन्ना निर्मिति ऐसा अर्थ ल्हादैकमयीम् का होगा जो असंगत है। क्योंकि काव्य ल्हाद का जनक है न कि ल्हादस्वभाव है अगर कहें कि कार्य कारण में अभेद मानकर ल्हादमात्र स्वभावाम् कहते हैं वह भी ठीक नहीं है। क्योंकि ऐसा करने पर चिन्मयं इसमें भी चित्स्वभाव अर्थ करना पड़ेगा। किन्तु स्वभाव प्रातिपदिकार्थ नहीं है और न चित् से भिन्न ब्रह्म है। अथवा न ब्रह्म से भिन्न चित् है। अपितु चित्स्व रूप ब्रह्म है। इसके सिवाय यस्य क्वापि गतिर्नास्ति तस्य वाराणसी गतिः के अनुसार अगतिकगति में अभेद माना जाता है सर्वत्र नहीं।

नवरसलाम्। इस पद का विन्यास करने पर समाहार में 'नवरसी" इस रूप का प्रसंग उपस्थित नहीं होगा। और न रुचिरा इससे होने वाली पुनरुक्ति भी होगी। प्रत्युत नव पद का नव संख्या वाले और नूतन तथा स्तुत्य अर्थ एवं रस पद का श्रृंगादि रस एवं आस्वाद तथा आल्हाद अर्थ मानने पर नव और रस पद में श्लेषालंकार मिल जायगा।

और भी बात है सर्वत्र यह नियम है कि ग्रन्थ के आरंभ के पद्य में ग्रन्थकार लोग ग्रन्थ के विषय की सूचना देते हैं तदनुसार समयरूपी सुन्दर पुल से विशिष्ट रूप से धारण की गई कवि निर्मिति में गुणगण का अनुसरण और दोषों का परित्याग प्राप्त

प्रणत इति लभ्यते ॥१॥

इहाभिधेयं सप्रयोजनमित्याह—

**काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये ।**

## मधुसूदनी

भवन्ति अतः सगुणत्वं निर्दोषता च प्राप्ते । नवरसलामिति रसयुक्तत्वमनुगृहीतम् । ह्लादैकमयीमित्यनेन हृद्यत्वमलङ्कारानुस्यूतं संकेतितम् । एवं हि सगुणौ अदोषौ सरसौ सालंकारौ शब्दार्थौ काव्यमिति काव्यलक्षणमपि व्यक्तीकृतमिति सर्वं स्वस्थम् ॥१॥

काव्यं यशसे इति । अत्र काव्यं (कर्मपदम्) यश आदिकमुद्दिश्य क्रियते सेव्यते च कविभिः सहृदयैर्भावुकैश्चेति कारिकायां कर्मणि प्रत्ययेन निर्देशः । काव्यं यशसे भवतीतिदिशा काव्यं कर्तृपदं स्यात्परं स्वरूपसतः काव्यस्य यश आदिकमुद्देश्यं न भवति । तथा मनने विक्रेतॄणामपि तत्स्यात् । अतः यश आदिकमुद्दिश्य काव्यं भवतीत्यस्यासामञ्जस्यमेव स्यात् । वृत्तौ तु

## बालक्रीड़ा

हो गया । और ल्हादैकमयी से अलंकारानुस्यूत हृद्यत्व का संकेत मिल गया । नवरसलां से रसयुक्तत्व का अनुग्रहण हो गया । इस तरह सगुणौ अदोषौ सरसौ सालंकारौ शब्दार्थौ काव्यम् यह काव्य लक्षण व्यक्त हो गया ।

नियति की शक्ति से जिसका रूप नियत है । जो सुख दुःख एवं मोह स्वभाव वाली है । परमाणु आदि उपादान कारण माने समवायी कारण; कर्म क्रिया; आदि पदार्थ संयोगादिगुण उभयरूप असमवायी कारण एवं सहकारी कारण । इन तीनों कारणों के जो परतन्त्र हैं जो मधुरादि छ रसों से युक्त हैं तथापि उनसे हृद्य नहीं है वैसी ब्रह्मा की निर्मिति यानी निर्माण सृष्टि है । इससे विलक्षण उत्कृष्ट कविनिर्मिति काव्य है । उस काव्य का कविके हृदय में अन्तःकरण में आधान उद्‍बोधन करनेवाली है अतएव जयति सबसे उत्कृष्ट है । यहाँ सर्वापेक्षया उत्कृष्ट रूप जयति के अर्थ से नमस्कार का आक्षेप करते हैं । क्योंकि नमस्कार का स्वरूप है मुझसे आप बड़े हैं इस तरह अपने से नमस्कार्य में उत्कर्ष को बतलानेवाला करशिरः संयोग । इसलिए भारती के प्रति मैं ग्रन्थकार प्रणत हूँ यानी उस देवी को प्रणाम करता हूँ ॥१॥

जब तक किसी कार्य को करने का कोई प्रयोजन नहीं बतलाया जायगा तब तक किसी को उसमें इष्ट साधनता का ज्ञान नहीं होगा । और जब तक इससे मेरा इष्ट सिद्ध होगा ऐसा ज्ञान नहीं होगा तब तक किसी भी बुद्धिमान् या मन्द की प्रवृत्ति उस तरफ नहीं होगी । अतः इस ग्रन्थ के प्रतिपाद्य का प्रयोजन बतलाते हैं ।

अभिधेय वक्तव्य वस्तु का कोई प्रयोजन होता है विना प्रयोजन के कोई कहता सुनता नहीं । अतः कहते हैं कि अभिधेय प्रयोजन के सहित है इसलिये अभिधेय काव्य

## मधुसूदनी

काव्यं ( कर्तृ ) यश आदीनि षट् फलानि कर्माणि कवेः सहृदयस्य भावुकस्य च करोतीति कर्त्तरि प्रत्ययेन निर्देशः। ननु मूले कारिकायां यत् काव्यं कर्मतया बुद्धं तदेव काव्यं वृत्तौ कर्तृ। तत्कथं प्रत्युत वृत्तिकारिकयोरेकरूपत्वमेव भवति न तु भिन्नत्वमिति चेन्न। दर्शनप्रदर्शनान्वयकरणोल्लेखन्यायानामाधिकरणिकानां बाधकत्वं न स्यात् प्रत्युत साधकत्वं भवेत्तत्र भिन्नतापि आवश्यकी। यथा—इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्चेति मूले पाणिनिसूत्रे इक इति षठ्यन्तं पदं परं वृत्तौ पदान्ता इको ह्रस्वा वा स्युरिति प्रथमान्तं तत्पदम्। यतो हि आधिकरणिकानां न्याय ईश्वरन्यायवत्सम्मानार्हः। तत्र काव्यं सकलप्रयोजनमौलिभूतं समनन्तरमेव रसास्वादनसमुद्भूतं विगलितवेद्यान्तरमानन्दं करोतीत्यत्र सद्यः परनिवृतये इत्यस्य वृत्तिरसमञ्जसा प्रतिभाति। तथाहि पूर्वं सद्यः पदस्य, ततः परपदस्य अनन्तरं निर्वृतिपदस्य वृत्तिः प्रदर्शनीया। किन्तु पूर्वं मध्यगतस्य परपदस्य सा प्रदर्शितास्ति। तत्र मूलोक्तस्य क्रमस्य व्यत्यये को हेतुः। निर्वृतिरानन्दः यः सकलप्रयोजनेषु प्राप्येषु फलेषु मौलिभूतः शीर्षस्थानीयः इति। स यद्यपि प्रकारान्तरेणापि लब्धुं शक्यः परं तुच्छः काव्यात्तु प्रधानं यथा—यक्षयन्धर्वाणां ये आनन्दाः श्रुतिसंवर्णितास्तेभ्यः सहस्रगुणोऽधिकोऽयमानन्द इति च बोधयितुं मूलोक्तक्रमस्य व्यत्यासः कृतः इति चेत् सत्यम्। किन्तु "समनन्तरं रसास्वादनसमुद्भूतमिति कीदृशः समुल्लेखः। यतः समनन्तरमिति कुत्रान्वेतु। कस्मात् समनन्तरम् यस्मात् समनन्तरमपेक्षितं तद्बोधकं पञ्चम्यन्तं पदं नास्ति। ननु "काव्यं कर्तृ" इति पूर्वमेवोक्तं ततश्चार्थात् लभ्यते काव्यादिति पदम्। अस्तु। किन्तु काव्यात् स्वरूपतः स्वतश्च आनन्दो

## बालक्रीड़ा

के प्रयोजनों फलों को कहने का उपक्रम करते हैं—काव्यम्। यहाँ कारिका में काव्य कर्म है। और किसी क्रिया का उपादान नहीं किया है अतः "प्रविश, पिण्डीम्" में गृहं कर्म और भुंक्ष्व क्रिया के आक्षेप की तरह यहाँ पर क्रियते एवं सेव्यते क्रियाओं का आक्षेप किया गया है। यद्यपि "अस्तिर्भवन्तीपरः प्रयुज्यते। भवन्तीति लटः प्राचीं संज्ञा" इस भाष्य के आदेशानुसार—( जहाँ किसी क्रिया का उपादान नहीं किया गया हो वहाँ लट् परक अस् धातु का प्रयोग होता है। भवन्ती यह प्राचीनों के मत में लट की संज्ञा है ) काव्यं यशसे भवति ऐसा अन्वय किया जा सकता है तथापि स्वरूपसत् काव्य के यशः पभृति उद्देश्य नहीं हो सकते हैं। यदि निर्माण या अध्ययन के विना भी स्वरूपतः काव्य से यशः प्रभृति मिल सकते हों तो काव्य पुस्तक के विक्रेताओं के भी काव्यजनित यश आदि चारों ओर फैलने चाहिये। तस्मात् हमारा कहा हुआ उपरि निर्दिष्ट मार्ग ही प्रशस्त है किन्तु वृत्ति में काव्य कर्तृ पद है क्योंकि काव्य यश आदि छ फलों को कवि और भावुक के लिये करता है इस तरह करोति यह कर्तृ प्रत्यय का निर्देश किया है।

**वाच्यादयस्तदर्थाः स्युः—**

**वाच्य—लक्ष्य—व्यङ्ग्याः ।**

**तात्पर्याऽर्थोऽपि केषुचित् ॥ ६ ॥ (केषां तात्पर्यमप्यतः)**

**मधुसूदनी**

च । पूर्वं वाचक इत्यादौ वत्वोत्तरात्वोत्तरचत्वोत्तरात्वोत्तरकत्वोत्तराकारः इत्याद्यानुपूर्वीविशेषरूपं स्वरूपलक्षणमुपक्रान्तम् । पुनः सति प्रसंगे "साक्षात् संकेतितं योऽर्थमभिधत्ते स वाचकः ।" इत्येवमाद्यं त्रयाणां शब्दानां तटस्थ-लक्षणं वक्ष्यते । इति ।

**बालक्रीड़ा**

व् बाद मे आ, फिर च, उससे बाद अ, फिर क और अ, यह आकार लक्षण है । इसका निरूपण करने के समय आह लिखा और "साक्षात् संकेतितं योऽर्थमभिधत्ते स वाचकः" ( यह तटस्थ लक्षण है ) इसको लिखने का जब प्रसंग आया तब वक्ष्यते लिखते हैं । क्योंकि पदार्थों के निरूपण की जो शैली है उसी से लिखने में सुव्यवस्था होती है अन्यथा नहीं ।

वाच्य आदि उनके अर्थ हैं । यहाँ लक्ष्य एवं व्यंग्य ये आदि पद से संगृहीत हैं ।

तात्पर्य भी । यहाँ भी कहने का आशय है कि वाच्य लक्ष्य एव व्यंग्य ये तीन ही अर्थ नहीं हैं तात्पर्य भी एक और अर्थ है किन्तु वह किन्हीं के मत में हैं । प्रभाकर वगैरह के मत में नहीं है । यहाँ "तात्पर्यार्थोऽपि" यह लेख अनुद्भिन्न है दशरा मशरा की तरह है । दश रामशरा की तरह स्पष्ट नहीं हैं । इसी को यदि "केषां तात्पर्यमप्यतः" लिखते तब सुन्दर व्यवस्था होती । क्योंकि अर्थों के निरूपण का प्रसंग है । जैसे वाच्य लक्ष्य एवं व्यंग्य अर्थ है वैसे ही तात्पर्य भी अर्थ है । तात्पर्यार्थोऽपि कहने से तात्पर्यार्थ भी एक अर्थ है ऐसी प्रतीति होती है जो कि असंगत है । यहाँ "अतः" यह पद अयम् के अर्थ में प्रयुक्त है । जैसे आदिरेदेव आदितः में प्रथमा के अर्थ में तसि है वैसे ही अयमेव अतः में भी वह है । तात्पर्य भी यह है माने अर्थ है ।

इस प्रसंग में आकांक्षा देवः घटं करोति ऐसी आनुपूर्वी है अतः देव सु घट अम् कृ ति इस उच्चारण से अर्थ बोध नहीं होता है । योग्यता अर्थों में बाध का नहीं होना है । यह योग्यता वास्तवी एवं आहार्या दो प्रकार की है । आहार्या योग्यता मानने के कारण ही वन्हि से सेचन करता है यहां शाब्द बोध होता है । यदि शाब्द बोध नहीं होगा तो योग्यायोग्य का ज्ञान कैसे होगा । सन्निधि अविलम्बेन उच्चारण है । इस के विना शाब्द बोध नही होता है । ऐसा सभी का मत है किन्तु कहीं पर उसके विना भी शाब्द बोध होता है । जैसे अकबर ने बीरबल से पूछा कि भोजनों में उत्तम भोजन क्या ? बीरबल ने उत्तर दिया कि तस्मै ( पायस ) । फिर कभी ६ महीने के बाद शिकार खेलने जब जंगल में गये तब वहाँ से लौटने के बाद पेड़ के नीचे मजलिस में बीरबल से अकबर ने पूछा कि ऊपर क्या ? बीरबल ने उत्तर दिया कि ऊपर बूरा चीनी । इस उत्तर को सुनकर

आकाङ्क्षा–योग्यता—सन्निधिवशाद्वक्ष्यमाणस्वरूपाणां पदार्थानां समन्वय

## मधुसूदनी

अस्मिन् प्रसंगे आकांक्षा पदानामानुपूर्वी। देवदत्तः घटं करोति इति-स्वरूपा अतः कृ लट् ति, देवदत्त सु घट कर्म इत्येतेभ्यः शाब्दबोधो न हि भवति।

योग्यता अर्थानां बाधाभावः। इयमाहार्यापि अन्वयबोधे कारणं यथा वन्हिना सिंचतीत्यत्र वह्निकरणकसेचनस्य अन्वयो जागर्त्येऽव। अन्वयबोध-मन्तरा योग्यताया अयोग्यतायाश्च ज्ञानं कथमत आहार्ययाऽपि शाब्दो बोधः सम्भाव्यः।

सन्निधिरविलम्बेनोच्चारणम्। तदभावे शाब्दबोधानुदय इति सिद्धान्तः। यत्र क्वचित्तं विनापि शाब्दबोधो भवति तत्रापि निगूढः स इति बोध्यम्। यथा अकबरबादशाहेन वीरबलः पृष्टः भोजनेषूत्तमं भोजनं किम्। तेनोत्तरितं राजन् "तस्मै" पायसम्। पुनः कदाचित् षण्मासानन्तरमाखेटायारण्यान्तरं गता अकबरादय आखेटक्रियोत्तरं नमेरूवृक्षच्छायां शिश्रियुः। तत्र वृक्षाधः-स्थितोऽकबरः वीरबलमपृच्छत्। हे वीरबल ! उपरि किम् ? तेनोदतारि राजन् !

## बालक्रीड़ा

बादशाह बड़ा खुश हुआ और मियां लोग नाखुश होकर काफिर काफिर कहने लगे। सारांश यह है कि छ महीने का अन्तर सन्निधि का बाधक है तब भी अकबर वीरबल को शब्दबोध हुआ। अतः सन्निधि के बिना भी कहीं पर शब्दबोध होता है।

आकांक्षा योग्यता सन्निधि के बदौलत (जिनके स्वरूप को आगे कहेंगे) उन पदार्थों का (यहाँ षष्ठी का निष्ठत्व अर्थ है) यानी पदार्थ निष्ठ समन्वय संसर्ग तात्पर्यार्थ वाक्यार्थ है। अन्य उक्त अर्थों से इस की विलक्षणता बतलाने के लिए कहते हैं कि यह विशेषवपु है माने वाच्य लक्ष्य एवं व्यंग्य अर्थों की अपेक्षा विलक्षण शरीर वाला है। प्रश्न—क्या विलक्षणता इसमें है। उत्तर। वे अर्थ अपने-अपने पदों से प्रतिपाद्य है किन्तु यह संसर्गरूप तात्पर्यार्थ अपदार्थ है किसी पद से प्रतिपाद्य नहीं है। जैसे देवो घटं करोति इत्यादि वाक्यों से घटनिष्ठकर्मत्वानुकूलकृत्याश्रयो देवः ऐसा बोध होता है। वहां घटं में घट शब्द का घट, अम् का कर्मत्व और आख्यात का कृति अर्थ है किन्तु वृत्तित्व अनुकूलत्व और आश्रयत्व किस का अर्थ है उक्त वाक्य के किसी पद का अर्थ नहीं है तब भी आकांक्षादि के बदौलत इन अर्थों में समन्वय संसर्ग मालूम पड़ता है। यही तात्पर्यार्थ है वाक्यार्थ है। यह अभिहितान्विय वादियों का मत है। जो कहते हैं कि पदों के द्वारा अपनी-अपनी वृत्तियों से अभिहित उपस्थित अर्थों का अन्वय होता है। अन्वित अर्थ का ही अभिधान पदों के द्वारा अपनी-अपनी अभिधा शक्ति से प्रतिपादन किया जाता है इस सिद्धान्त को मानने वाले या अभिप्राय को

स्तात्पर्यार्थो विशेषवपुरपदार्थोऽपि वाक्यार्थः समुल्लसतीत्यभिहितान्वयवादिनां मतम्। वाच्य एव वाक्यार्थ इत्यन्विताभिधानवादिनः।

## मधुसूदनी

उपरि सितोपला। अकवरस्तु वीरबलबुद्धिं परीक्ष्य सन्तुष्टः। परमन्ये भ्रान्ताः उपरि वृक्षो वा ईश्वरो वेति वक्तव्ये किमयं ब्रवीतीति।

पदार्थानां समन्वयः। इति अत्र '-समन्वये" इति सप्तम्यन्तः पाठः संगतो न प्रतिभाति। यतः आकांक्षादिभास्य एव समन्वयः नान्यः। अत एव पदैः स्व-स्वशक्त्या अभिहितानां पदार्थानासन्वयो वाक्यार्थः इति ये वदन्ति तेषामभिहिता-न्वयवादिन इति संज्ञा। वाक्यानि अन्वितमेव अर्थमभिदधते इति यो वदति सोऽन्विताभिधानवादी। एवमस्मिन् मते समन्वयः वाक्यार्थः शाब्दबोधविषय स्तात्पर्यञ्चेत्यनर्थान्तरम्। ततश्च वाक्यादाकांक्षायोग्यतासन्निधिवशाद् वक्ष्य-माणस्वरूपाणां पदार्थानां समन्वयस्तात्पर्याख्यो विशेषवपुरपदार्थोऽपि वाक्यार्थः समुल्लसतीति प्रथमान्तः "समन्वयः" इत्येवंरूपः पाठः साधीयान्। तथा च पञ्चमे उल्लासे वक्ष्यते—

अर्थशक्तिमूलेऽपि, विशेषे सकेतः कर्तुं न युज्यते इति सामान्यरूपाणां पदार्थानामाकांक्षासंनिधियोग्यतावशात्परस्परसंसर्गो यत्रापदार्थोऽपि विशेषरूपो वाक्यार्थस्तत्राभिहितान्वयवादे का वार्ता व्यङ्ग्यस्याभिधेयतायाम्। इत्यत्र संसर्गो वाक्यार्थः इत्येवं प्रथमान्तः पाठ उल्लिखितः। अतः "समन्वये" इत्येवं सप्तम्यन्तपाठस्तु असाधुरेवेति।

## बालक्रीड़ा

कहने वाले मीमांसक का मत है कि सामान्यतः अन्वित घट रूप अर्थ में घट पद की शक्ति है अतः वाच्य ही वाक्यार्थ है। वादिनाम् में षष्ठी का बहुवचन है और वादिनः में एक वचन है। उस का अभिप्राय भट्टमीमांसकों के मत में आदर बुद्धि है और प्रभाकर के मत में यह बुद्धि नहीं है। आदर नही होने का कारण है कि ये लोग अन्वयांश में शक्ति मानकर भी वृत्तितादि रूप विशेष के भान के लिए आकांक्षादि को कारण अवश्य मानते हैं इस तरह विशेषरूप अर्थ की विना शक्ति के प्रतीति करना असंगत ही है।

पदानां समन्वये यहाँ पर सप्तम्यन्त समन्वये यह पाठ असाधु है। क्योंकि आकांक्षादि से भास्य समन्वय ही वाक्यार्थ है। अतः इस मत में समन्वय, वाक्यार्थ, शाब्दबोध का विषय एवं तात्पर्य अर्थ सब समानार्थक ही है। जैसा कि पंचम उल्लास में कहेंगे— अर्थ शक्तिमूल में भी वृत्तित्व अनुकूलत्व आदि विशेष रूप में संकेत करना किसी भी युक्ति से बनता नहीं है अतः सामान्य रूप वाले पदार्थों का जहाँ आकांक्षादि के बदौलत संसर्ग अपदार्थ विशेषरूप वाक्यार्थ है उस अभिहितान्वय वादि के यहां व्यंग्य अभिधा से बोध्य हो यह कैसे संभव है। यहां "ससर्गो यत्रापदार्थोऽपि विशेषरूपो वाक्यार्थः" इस प्रकार

**सर्वेषां प्रायशोऽर्थानां व्यञ्जकत्वमपीष्यते ॥**

तत्र वाच्यस्य यथा=

माए ! धरोवअरणं अज्ज हु णत्थि त्ति साहिअं तुमए ।
ता भण किं करणिज्जं एमेअ ण वासरो ठाइ ॥ ६ ॥

अत्र स्वैरविहारार्थिनीति व्यज्यते । लक्ष्यस्य यथा—

साहेन्ती सहि ! सुहअं खणे खणे दुम्मिआसि मज्झ कए ।
सब्भावणेहकरणिज्जसरिसअं दाव विरइअं तुमए ॥ ७ ॥

## मधुसूदनी

सर्वेषामिति । ननु तृतीयोल्लासे "अर्थव्यञ्जकतोच्यते" इत्येवमर्थानां व्यञ्जकत्वं निरूपयिष्यत एव । पुनरत्र कस्तस्याः प्रसंग इति चेत्, हृदयेन समाधत्ते । अर्थानामिति । शब्दोऽत्र व्यञ्जक इत्यनेन शब्दानां स्वरूपनिरूपणप्रकरणे "अत्र काव्ये व्यञ्जकः शब्दो भवति" इति निर्दिष्टम् । तस्मिन् शब्दस्य व्यञ्जकत्वकथनप्रसंगे शब्द एव व्यञ्जको न तु अर्थ इति कदाचित् निश्चिनुयात् । तत्रापि पुनः कश्चित्सन्दिह्यात् लक्षणा प्रयोजनवती भवति । प्रयोजनं च व्यञ्जनाव्यापारेणैव गम्यमिति बुद्ध्या लक्ष्योऽर्थः केवलो व्यञ्जकः, किमन्योपि वा तथेति । तत्र स्पष्टप्रतिपत्तये कथयति="सर्वेषां प्रायशोऽर्थानां व्यञ्जकत्वमपीष्यते" इति अपेरत्र भिन्नक्रमः । तेनार्थानामपीत्यन्वयः । प्रायशो बाहुल्येन । अयमाशयः । यथा अनेकार्थस्य शब्दस्य वाचकत्वे नियन्त्रिते इत्यत्र वाचकत्वमभिधा तथैव प्रकृतेऽपि व्यञ्जकत्वं,

## बालक्रीड़ा

इसी अंश का प्रथमान्त रूप में विन्यास किया है, । इसी लिए कहा कि समन्वये पाठ असाधु है ।

"सर्वेषाम्" । प्रश्न—तृतीय उल्लास के आरंभ में "अर्थव्यंजकतोच्यते" इस प्रकार अर्थों की व्यंजकता का निरूपण करेंगे ही तब फिर यहां द्वितीय उल्लास में उसके निरूपण का कौन प्रसंग है । उत्तर । "शब्दोऽत्र व्यञ्जकः" इस प्रकार शब्दों के स्वरूप के निरूपण के प्रसंग में शब्द व्यंजक होता है ऐसा निर्देश किया । इस तरह शब्द को व्यंजकत्व कहने के प्रसंग में यह संशय अर्थात् प्राप्त हो गया कि क्या शब्द ही व्यंजक होता है अर्थ नहीं । उसके निवारण के लिए यह कहना आवश्यक हो गया कि अर्थ भी प्रायः व्यंजक होते है । इस में भी कदाचित् कोई सन्देह करे की लक्षणा प्रयोजनवती होती है और प्रयोजन व्यंजना से गम्य है तब क्या लक्ष्य ही अर्थ केवल व्यंजक होता है या अन्य भी । इस प्रसंग में स्पष्ट प्रतिपत्ति के लिए कहते हैं कि सर्वेषाम्" । यहां अपि शब्द का क्रम भिन्न है । उसका अन्वय अर्थानां के साथ है । अतः अर्थानामपि अर्थात् शब्द ही व्यंजक होते हैं यह बात नहीं है अर्थ भी होते हैं । प्रायशः माने बाहुल्येन । यहां का आशय है कि जैसे

अत्र मत्प्रियं रमयन्त्या त्वया शत्रुत्वमाचरितमिति लक्ष्यं, तेन च कामुकविषयं सापराधत्वप्रकाशनं व्यङ्ग्यम्। व्यङ्ग्यस्य यथा—

उअ णिच्चलणिप्पंदा भिसिणीपत्तम्मि रेहइ वलाआ।
णिम्मलमरगअभाअणपरिट्ठिआ सङ्खसुत्तिव्व ॥ ८ ॥

अत्र निष्पन्दत्वेन आश्वस्तत्वं, तेन च जनरहितत्वम्, अतः सङ्केतस्थानमेतदिति कयाचित्कञ्चित्प्रत्युच्यते। अथवा मिथ्या वदसि, न त्वमत्रागतोऽभूरिति व्यज्यते ॥

## मधुसूदनी

व्यञ्जना वृत्तिः। वृत्तिस्तु शब्दव्यापारो नार्थव्यपारस्तर्हि कथमर्थानामर्थनिष्ठ इति यावत् व्यञ्जकत्व-व्यापारो व्यञ्जनेति कथयति—प्रायश इति। लक्षणेव इयमपि आरोपिता क्रियेति।

## बालक्रीड़ा

अनेकार्थक शब्दो का वाचकत्व नियन्त्रित है। इस वाक्य में वाचकत्व का अर्थ अभिधा है वैसे ही प्रकृत में भी व्यंजकत्व व्यंजना है। और व्यंजना वृत्ति है। किन्तु वृत्ति, शब्द का व्यापार होता है अर्थ का नहीं। तब कैसे अर्थों का व्यंजकत्व होगा अर्थात् (यहाँ अर्थानां षष्ठी का निष्ठत्व अर्थ है) अर्थ निष्ठ व्यंजना कैसे होगी इस पर कहते है कि प्रायशः यानी लक्षणा की तरह यह व्यंजना भी आरोपिता क्रिया है।

उन अर्थों में वाच्य की व्यंजकता जैसे—"मातः!" यहाँ कोई पुंश्चली स्वच्छन्द घूमने के लिए जाना चाहती है। इस लिए कहती है कि हे मातः! घर का उपकरण नून तेल लकड़ी आज नही है यह सब आपही ने सिद्ध कर दिया है। तब कहिये कि क्या किया जाय। क्यों कि दिन तो बीता जा रहा है वह तो इसी तरह स्थिर नही रहेगा। यहाँ नायिका स्वच्छन्द विहार करना चाहती है यह सामाजिकों को व्यक्त होता है। यहाँ अन्विताभिधानवादी के मत के अनुसार वाक्यार्थ को वाच्य मान कर उदाहरण दिया है। लक्ष्य की व्यंजकता जैसे "सा हेन्ति"। यहाँ आये थे हरि भजन को ऊटन लगे कपास वाली कहावत हैं भेजी थी प्रिय को बुलाने के लिए किन्तु उस ने वहाँ जाकर अपनी ही काम वासना की पूर्ति करली इस तरह पूर्ती करने वाली दूती को नायिका कहती है कि हे सखि! मेरे लिए उस सुभग को प्रसन्न करने में वार-वार तुमने कष्ट का अनुभव किया। हाँजी। सद्भाव एवं स्नेह के योग्य तुमने कार्य किया। यहाँ पर मेरे प्रियके संग रमण करके तुमने दुश्मनों की शत्रु की तरह आचरण किया यह लक्ष्य है। इससे तुम लोग दोनों अपराधी हो इस तथ्य को नायिका प्रदर्शित करती है यह व्यंग्य होता है।

व्यंग्य की व्यंजकता जैसे—'उअ"। यह गाथा सप्तशती के प्रथमशतक का चतुर्थ पद्य है। इस में उप नायक के प्रति किसी नायिका की उक्ति है। देखो मित्र! इस कमलिनी के पत्ते पर यह निश्चल एवं निः स्पन्द बक पंक्ति ऐसी मालूम पड़ती है जैसे मरकत मणि

वाचकादीनां क्रमेण स्वरूपमाह—

**साक्षात्सङ्केतितं योऽर्थमभिधत्ते स वाचकः ॥ ७ ॥**

### मधुसूदनी

साक्षादिति। यत्र यत्र अर्थे यस्य यस्य शब्दस्य संकेतोऽव्यवधानेन गृह्यते स स शब्दः तस्य तस्य अर्थस्य वाचक इति निष्कर्षः। वाचकशब्द-

### बालक्रीड़ा

हरित् मणि के पात्र में रखी हुई शंख शुक्ति हो। चलन शरीरकी किया है। चलने का मतलव है एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाना। स्पन्दन का अर्थ है अपनी जगह ही पर हिलना डुलना। यहाँ निस्पन्दा कहने से आश्वस्तत्व प्रतीत होता है। और उससे जनरहितत्व प्रतीत होता है अतः यह हमारा संकेतस्थान है ऐसा कोई नायिका किसी से कहती है। शंख शुक्ति की तरह स्थिर कहने का आशय है जैसे जड पदार्थ विना हिलाये नही हिल सकता है उसी तरह की स्थिति इसकी भी है विल्कुल अचल है किसी तरह का कोई खटका नही है अतः जन संचार रहित यह स्थान हमलोगों के लिए एकान्त में मिलने के लिए उपयुक्त है। अथवा तुम झूठ बोलते हो कि मैं यहाँ आया तुम नही आये। क्यों कि तुम आये होते यह इतनी आश्वस्त नही होतीं। ये भाव व्यक्त होते हैं।

अब क्रम से पारी २ से वाचक आदि के स्वरूप को कहते हैं। वाचक आदि के स्वरूप के निरूपण में यह विलक्षणता की है कि पहले वाचक का स्वरूप बतलाया। उसके बाद वाचक के स्वरूप के लिए आवश्यक वाक्यार्थ का जात्यादिर्जातिरेव वा के रूप में विश्लेषण किया। इसी प्रसंग में वाचक के व्यापार अभिधा को कहा। किन्तु यह प्रकार यह शैली लाक्षणिक एवं व्यंजक के निरूपण में नहीं अपनाई। व्यञ्जक में यह शैली नहीं मानी जा सकती है उचित भी है क्यौंकि व्यंजक का क्षेत्र अत्यन्त विशाल है व्यंग्य एक महान् विषय है तदनुसार व्यञ्जना भी है अतः उसके प्रसंग में वह शैली अपनाई नहीं जा सकती है। किन्तु लाक्षणिक लक्ष्य एवं लक्षणा के विषय में यह मार्ग प्रशस्त था। लक्ष्य के वारे में भी कह सकते थे कि जहाँ धर्मी लक्ष्य है वहाँ धर्म व्यंग्य होता है। और जहाँ धर्म लक्ष्य होता है वहाँ उसका अतिशय व्यंग्य होता है। इत्यादि आवश्यक अंश को कहना उचित था। नहीं कहना कमी है।

"साक्षात्"। जो शब्द साक्षात् विना किसी के मध्य में आये सीधे ही संकेत के द्वारा जाने गये अर्थ को अभिधा से कहता है वह वाचक है। साक्षात्संकेतित अर्थ को कहने वाली चेष्टा में अतिव्याप्ति के वारण करने के लिए शब्द का लक्षण में उपादान किया। अभिधत्ते कह देने से माधुर्यादि गुणों के व्यञ्जक स्पर्शादि वर्ण एवं अभिधामूल व्यञ्जक स्थल तथा लक्षणा के द्वारा अर्थ प्रतिपादन स्थल बड़गाँव आदि में अतिव्याप्ति का वारण हो गया। जिस २ अर्थ का जिस २ शब्द में साक्षात् संकेत ग्रह होता है अभिधा

इहागृहीतसङ्केतितात् (शब्दस्य) शब्दादर्थप्रतीतेरभावात्सङ्केतसहाय एव शब्दोऽर्थविशेषं प्रतिपादयतीति यस्य यत्राव्यवधानेन सङ्केतो गृह्यते स तस्य वाचकः।

**सङ्केतितश्चतुर्भेदो जात्यादिर्जातिरेव वा।**

यद्यप्यर्थक्रियाकारितया प्रवृत्तिनिवृत्तियोग्या व्यक्तिरेव, तथाऽप्यानन्त्याद्व्यभिचाराच्च तत्र सङ्केतः कर्तुं न युज्यते इति, गौः शुक्लश्चलो डित्थ इत्यादीनां विषयविभागो न प्राप्नोतीति च तदुपाधावेव सङ्केतः।

## मधुसूदनी

स्वरूपं निरूपयन् शब्दगतयोः संकेतग्रहार्थप्रतीत्योः कार्यकारणभावमन्वय-व्यतिरेकाभ्यां परिष्करोति—इहागृहीतेति। शब्दे अर्थविषयकसंकेतग्रहाभावे शब्दादर्थप्रतीत्यभावः इति व्यतिरेकः अगृहीतसंकेतिताच्छब्दादर्थप्रतीतेरभावादित्यनेन प्रदर्शितः। यत्र यत्र शब्दे अर्थविषयकसंकेतग्रहसद्भावस्तत्र तत्र शब्दादर्थप्रतीतिसद्भाव इत्यन्वयः सकेतसहाय एव शब्दोऽर्थविशेषं प्रतिपादयतीत्यनेन दर्शितः। अत्र संकेतितात् शब्दादिति पञ्चम्यन्तः पाठः। शब्दादर्थप्रतीतिर्भवति न तु शब्दस्यार्थप्रतीतिः। शब्दस्यार्थप्रत्यायकत्वमिति भाव्यम्। अर्थस्य प्रतीतिर्यस्मात्तस्येति व्यधिकरणबहुव्रीहौ स्यादपि तथा।

## बालक्रीड़ा

क द्वारा उस २ अर्थ को कहने वाला वह २ शब्द वाचक है यह लक्षण का निष्कर्ष है। वाचक शब्द के स्वरूप के निरूपण करने में प्रस्तुत ग्रन्थकार शब्दगत संकेत ग्रह एवं अर्थ प्रती[illegible] में कार्यकारण भाव सम्बन्ध को अन्वय व्यतिरेक से परिष्कृत करते हैं— अगृहीत"।

जहाँ जिस शब्द में अर्थ के बारे में संकेत ग्रह का अभाव है वहाँ उस शब्द से अर्थ की प्र[illegible] का अभाव है यह व्यतिरेक, अगृहीत संकेतवाले शब्द से अर्थ प्रतीति का अभा[illegible] इस वाक्य से [illegible]खला दिया। जहाँ २ शब्द में अर्थ विषयक संकेत ग्रह है वहाँ २ शब्द से अर्थ की [illegible]तीति है यह अन्वय, संकेत की सहायता से ही शब्द अर्थ विशेष का प्रतिपादक होता है [illegible] वाक्य से दिखला दिया। यहाँ अगृहीत संकेतस्य शब्दस्य इस षष्ठयन्त पाठ के स्थान पर अगृहीत सकेतित् शब्दात् ऐसा पञ्चम्यन्त पाठ अतीव साधु है। शब्द से [illegible]र्थ की प्रतीति है न कि शब्द की अर्थप्रतीति है। यदि षष्ठयन्त ही लिखना है तो [illegible]स्य शब्दस्यार्थप्रत्यायकत्वाभावात् हो ऐसा पाठ करिये। अथवा कृत्वा आचार्या न निवर्तयन्ति यह सिद्धान्त है तब तो व्यधिकरण बहुव्रीहि कहिये। अर्थ की प्रतीति है जिससे ऐसा शब्द अगृहीत संकेत नहीं होता है। अर्थात् जिस शब्द से जिस अर्थ की प्रतीति होती है उस [illegible]ब्द में उस अर्थ का संकेत रहता ही है।

उपाधिश्च द्विविधः—वस्तुधर्मो वक्तृयदृच्छासन्निवेशितश्च । वस्तुधर्मोऽपि द्विविधः—सिद्धः साध्यश्च । सिद्धोऽपि द्विविधः—पदार्थस्य प्राणप्रदो विशेषाधानहेतुश्च । तत्राद्यो जातिः । उक्तं हि वाक्यपदीये "न हि गौः स्वरूपेण गौर्नाप्यगौः

बालक्रीडा

यहाँ जिसमें संकेत गृहीत नहीं है ऐसे शब्द से अर्थ की प्रतीति नहीं होती है और संकेत है सहाय, सहायक जिसका ऐसा शब्द अर्थ विशेष का प्रतिपादन करता है। यहाँ सह अयते इस विग्रह में, कर्ता में पचाद्यच् करने पर सह अय बनता है और ण्वुल् करने पर सह आयक बनता है अर्थ दोनों का एक ही है। इसलिए जिस शब्द का जिस अर्थ में विना व्यवधान अर्थात् साक्षात् संकेत का ग्रहण होता है वह शब्द उस अर्थ का वाचक है।

शब्द से संकेतित अर्थ तभी मिलेगा जब श्रोता को उस अर्थ का ज्ञान होगा अतः संकेतित अर्थों को विभागपुरः सर बतलाते हैं– "संकेतित अर्थ चार प्रकार का होता है। वे प्रकार हैं जाति, गुण क्रिया एवं द्रव्य।

प्रश्न– यदि संकेतित अर्थ जाति गुण एवं क्रिया को मानेंगे तो लाना ले जाना व्यवहार जाति में बनेगा नहीं तब जाति आदि म संकेत करना व्यर्थ है। इस आशंका को मन में रखकर कहते हैं कि किसी अर्थ के लिए प्रयोजन के लिए क्रिया को करने वाली अत एव कर्तव्य में प्रवृत्ति एवं अनाचरण में निवृत्ति करने के योग्य यद्यपि व्यक्ति ही है तद्यपि आनन्त्य एवं व्यभिचार रूप दोषों के कारण व्यक्ति में संकेत करना उचित नहीं मालूम देता अतः यहाँ का भाव यह है कि मान लीजिये गो व्यक्ति में संकेत क[illegible] है तब प्रश्न उठता है कि क्या एक गो व्यक्ति में संकेत करेंगे या सभी गो व्यक्तियों में। यदि सभी गो व्यक्तियों में संकेत करेंगे तो असम्भव है। क्योंकि भूत भविष्यत् एवं वर्त्तमान काल की अनन्त गो व्यक्तियों की एकदा उपस्थिति हो नहीं सकती है। भिन्न २ यदि प्रत्येक व्यक्ति यानी अनन्त व्यक्तियों में संकेत करेंगे तो [illegible] उपस्थिति [illegible] शाब्द बोधों में अनन्त कार्यकारण भाव की कल्पना करनी पड़ेगी जिससे आ[illegible]न्त्य अर्थात् गौरव हो जायगा। यदि इस दोष से छुटकारा पाने के लिए किसी एक सन्निहित [illegible]क्ति में संकेत करेंगे तब जिस व्यक्ति में संकेत करेंगे उससे अतिरिक्त असंकेति[illegible] व्यक्ति का [illegible]न नहीं होगा। और यदि अतिरिक्त असंकेतित व्यक्ति का भी भान होना मानेंगे तो असंकेतित अश्व व्यक्ति का भी भान उसी गोपद से होगा कौन [illegible]केगा। इसका फल होगा कि संकेतित का ही शाब्द बोध होता है यह नियम भंग हो जायगा। इसी को व्यभिचार दोष कहते हैं। इसके सिवाय गोत्वजातिमान् शुक्लगुणवान् चलनक्रियावान् डित्थनाम वाला यह है इस बुद्धि से किये गये "गौः शुक्लः चलो [illegible]त्थः" इस प्रयोग म गवादि चारों शब्दों ने एक उसी व्यक्ति को कहा ऐसी स्थिति [illegible] यहाँ विषय का प्रवृत्तिमित्ति का भेद सिद्ध नहीं होता है। इसलिए घटः कलशः की तरह पर्याय होने से इनका सह प्रयोग नहीं हो सकेगा। यद्यपि यहाँ प्राप्नोति में आप् धातु सकर्मक है अतः विषयो विभाग्नं

गोत्वाभिसम्बन्धात्तु गौरिति"। द्वितीयो गुणः, शुक्लादिना हि लब्धसत्ताकं वस्तु विशिष्यते। साध्यः पूर्वापरीभूतावयवः क्रियारूपः।

## मधुसूदनी

"शुक्लादिना लब्धसत्ताकं वस्तु विशिष्यते" इति शुक्लादिना लब्धा सत्ता येन तादृशं वस्तु इत्यन्वयभ्रमजनकत्वादेवं पाठोऽसाधुरतः "प्राणप्रदेन लब्धसत्ताकं वस्तु शुक्लादिना विशिष्यते" इति पाठः साधु।

## बालक्रीड़ा

न प्राप्नोति ऐसा प्रयोग होना चाहिए तथापि धातु के प्रसिद्ध को अर्थ न मानकर अन्य अर्थ को मान लेने, धातु के अर्थ के अन्तर्गत अर्थ को मानकर उसका संग्रह करने, प्रसिद्धि से या फिर कर्म को कहना नहीं चाहने से धातु अकर्मक हो जाती है या धातु को अकमंक बना दिया जाता है। तदनुसार प्रकृत में प्राप्नोति का सिध्यति रूप अर्थान्तर मान लेने से दोष नहीं है यह प्रासंगिक है। अतः व्यक्ति की उपाधि में ही संकेत है। क्योंकि उपाधिवादि के मत में जाति गुण क्रिया एवं यदृच्छा रूप प्रवृत्ति निमित्तों के भेद से पर्याय नहीं होने के कारण सह प्रयोग हो सकेगा।

वह उपाधि दो प्रकार की है। एक वस्तु का धर्म दूसरा वक्ता के द्वारा अपनी इच्छा से सन्निवेशित संकेतित अर्थात् चैत्र, मैत्र, देव आदि नाम। यहाँ नाम संज्ञा द्रव्य एवं यादृच्छिक शब्द ये चारों पर्याय है एकार्थक हैं। वस्तु का धर्म भी दो प्रकार का है एक सिद्ध दूसरा साध्य। सिद्ध भी दो प्रकार का है एक प्राणप्रद दूसरा विशेष का आधान करने वाला। उनमें पहला प्राण माने व्यवहारयोग्यता को देनेवाला धर्म जाति है। जैसा कि वाक्यपदीय ग्रन्थ में कहा है—गौः गोपद से कहा गया धर्मी स्वरूप से आकार से या कोई द्रव्य होने से गौ नहीं है यह गौहै गौहै इस व्यवहार का निर्वाहक नहीं है और न अगौ है अर्थात् गो भिन्न है इस व्यवहार का निर्वाहक है। किन्तु गोत्व के अभिसम्बन्ध से यह गौ है गोशब्द के द्वारा व्यवहार के योग्य है। दूसरा सजातीयों से व्यावर्तन रूप विशेष का ज्ञान करानें वाला धर्म गुण है। क्योंकि जाति से सत्ता को व्यवहार योग्यता को प्राप्त करने वाली वस्तु का सजातीयों से व्यावर्त्तन शुक्लादि गुणों के द्वारा ही होता है। साध्य क्रियारूप है जिसमें अवयवों का पर्वापर क्रम होता है। इसी लिए कभी भूत कभी भविष्यत् कभी वर्त्तमान काल का व्यपदेश होता है।

"शुक्लादिन हि लब्धसत्ताकं वस्तु विशिष्यते" ऐसे पाठ को मानने में शुक्ल आदि से सत्ता को प्राप्त करने वाली वस्तु सजातीयों से अलग की जाती है। यह अर्थ होगा इससे यह भ्रम हो रहा है कि वस्तु को सत्ता की उपलब्धि शुक्लादिगुण से हुई है। क्योंकि शुक्ल आदि से मिली है सत्ता व्यवहारयोग्यता जिसको ऐसा बहुव्रीहि समास झटिति बुद्धि में आने लगता है अतः "शुक्लादिना हि प्राणप्रदलब्धसत्ताकं वस्तु विशिष्यते" ऐसा पाठ होना चाहिये।

डित्थादिशब्दानामन्त्यबुद्धिनिर्ग्राह्यं संहृतक्रममिव स्वरूपं वक्त्रा यदृच्छया

## मधुसूदनी

डित्थादिशब्दानामिति। डित्थशब्दः। तस्य उच्चारितस्य अन्त्यबुद्धिनिर्ग्राह्यं संहृतक्रमं स्वरूपम्। अत्र अन्त्यः अन्ते भवः चरमः। एष अन्त्य पदार्थः कश्चित् प्रथमः कश्चिन्मध्यः ततोऽन्त्य इत्येवं पूर्वेण सापेक्षः। तत्र शब्दप्रस्तावात् अन्त्यो मध्यः पूर्वश्च शब्दघटको वर्णः। बुद्धिर्ज्ञानमनुभवात्मकम्। तदपि सविषयं ज्ञानेच्छाकृतिद्वेषाणां सविषयत्वात्। अनुभवाच्च संस्कारो भवति। तेन पूर्वपूर्ववर्णविषयकानुभवजनितसंस्कारसहकृतान्त्यवर्णानुभवः इत्यर्थः। तादृशानुभवेन निर्ग्राह्यमभिव्यक्तमित्यर्थः। संहृतक्रममिव पृथग्भूतसंस्कारजन्य स्मृतेरनियततया क्रमेण परिपाट्या संहृतमानुपूर्वीरहितमपि येन क्रमेण संस्कारस्तदनुसारं व्यवस्थया व्यंजकरूपेण रूषितं स्वरूपं स्फोटाभिधानम्।

संहृतक्रममित्यस्यायमाशयः। रस इत्यस्य सरः इति नद इत्यस्य दन इति विलोमपाठेऽपि अनुलोमपाठवत् (अत्र संस्कारोद्बोधे सादृश्यं न तु पाठे) रेफ-

## बालक्रीड़ा

डित्थ चैत्र देवदत्त आदि शब्दों के स्वरूप आनुपूर्वी अथवा स्फोटाभिधान स्वरूप को वक्ता अपनी इच्छा से डित्थादि पांच भौतिक पिण्डरूप अर्थों में उपाधि के रूप में सन्निसंवेशित संकेतित करता है। प्रश्न—डित्थ यह ड् इ त् थ् अ आनुपूर्वी या स्फोटाभिधान स्वरूप अनुभव में कैसे आयेगी या गा। उत्तर। संहृतक्रममिव। वर्णक्रम रहित की तरह है। अर्थात् वर्णक्रम नहीं होने पर भी वर्ण क्रम है। यहाँ का आशय यह है कि वह स्फोट अखण्ड है एक है अतः उसमें वर्णों का क्रम नहीं है। किन्तु एक एक वर्ण से भी अर्थस्फोटक स्फोटका स्वरूप अनुभव में आ सकता है। जैसा कि लोक में प्रसिद्ध है कि मुगल बादशाह के दरवार में जोधपुर राज्य के अन्तर्गत नागौर राज्य के स्वामी अमरसिंह राठौर सिपहसालार थे। उस समय वे युवक थे। उनका विवाह हो गया था गोना द्विरागमन नहीं हुआ था। जब गोने का प्रसंग आया तब उन्होंने बादशाह से छुट्टी माँगी। बादशाह ने नाही २ करते २ तीन दिन की छुट्टी दी। एक दिन जाने का एक दिन वहाँ ठहरने का और एक दिन लौटने का। किन्तु विवशता के कारण वहाँ उनको तीन महीने लग गये। पुनः लौट कर जब दरबार में आये तब दरवार में ही सेना के प्रधान अधिकारी ने ये लोग गँवार हैं अतः समय के मूल्य को क्या समझें इस अभिप्राय से गँवार पद कहना चाहा। जिसमें "ग" अर्थ को कह भी दिया। अमरसिंह समझ गये कि यह मुझे गंवार कहेगा तब तक तलवार निकाल कर वार कर दिया और धड़ से शिर को अलग कर दिया। इसी के सम्बन्ध में यह अर्धाली राजस्थान में प्रसिद्ध है कि "इत गंकार मुख से कह्यो उत निकसी तलवार। वार कहन पायो नही वार कियो तत्काल॥

डित्थादिष्वर्थेषूपाधित्वेन सन्निवेश्यते इति सोऽयं संज्ञारूपो यदृच्छात्मक इति ।

## मधुसूदनी

सकारयोः नकारदकारयोः स्मृतेः जागरूकत्वात् स्मृतेश्चानियततया रस इत्यस्माद् यस्यार्थस्य बोधः तस्यैवार्थस्य बोधः सर इत्यस्मादपि संजायतां को निवारयिताऽतः क्रमव्यवस्थावबोधार्थं संहृतक्रममिवेत्युक्तम्। ह्रालिकादिकृते केवला व्यक्तिरेव बोधविषया। चरमवर्णाभिव्यग्योऽखण्डः स्फोटः प्रवृत्तिनिमित्तमिति शास्त्रप्रक्रिया। गोशब्दो जातिवाचकः। वाच्यं गोत्वं जातिः। शुक्लशब्दो गुणवाचकः शुक्लो गुणो वाच्यार्थः। चलशब्दः क्रियावाचकः पूर्वदेशविभागपरदेशसंयोगजनिका पादविक्षेपादिरूपा क्रिया वाच्या। अनित्यः डित्थशब्दः द्रव्यवाचकः। नित्यः स्फोटाभिधानः शब्दो वाच्यो द्रव्यं, मीमांसकवैयाकरणमते शब्दस्य द्रव्यत्वात्। चतुष्टयी शब्दानां प्रवृत्तिः चतुष्टयं शब्दानां प्रवृत्तिनिमित्तमुपाधिरित्यर्थः। जातिः गुणः क्रिया संज्ञा इति चत्वारः उपाधयः प्रवृत्तिनिमित्तानि। शब्द उन्नयते द्रव्यमिति रीत्या संज्ञारूपो द्रव्यशब्दो यदृच्छया सन्निवेशितः संकेतितः प्रवृतिनिमित्तम्। नैयायिकानां शब्दस्य गुणत्वं परिभाषिकम्।

यदा स्वरूपं सन्निवेश्यते तदा तदिदं संज्ञारूपं यदृच्छात्मकमिति वक्तव्यं न तु सोऽयमिति। अन्यच्च सोऽयं संज्ञारूपो यदृच्छात्मक इति अत्र उपाधि-

## बालक्रीड़ा

सारांश यह कि यद्यपि एक २ वर्ण से भी उसके स्वरूप का अनुभव हो सकता है तद्यपि वह अन्त्य वर्ण विषयक बुद्धि से निर्ग्राह्य है। यह अन्त्य पद सापेक्ष है। क्योंकि वह पहले दूसरे या तीसरे चौथे की अपेक्षा करता है। अन्त्य तभी होगा जब वे होंगे अतः इसका अर्थ है कि पूर्व २ वर्ण के अनुभव से जनित जो संस्कार उससे सहकृत और अन्त्यवर्णानुभवहेतुक एक स्मृति में उपारूढ वर्णों से उसका स्वरूप अनुभव में आयेगा। इस पर कहते हैं कि ठीक है। किन्तु पुनः प्रश्न होता है कि स्मृतिविश्रृंखलित भी हो सकती है। अतः सरः रसः जरा राज पिक कपि इत्यादि स्थल में पद विशेष की प्रतिपत्ति नहीं होगी। क्योंकि रेफादि एवं सकारादि वर्ण ही अनुलोम या विलोम रूप से प्रतीति में उपस्थित होंगे फलतः पद विशेष की प्रतिपत्ति के विना अर्थ विशेष की प्रतिपत्ति कैसे होगी। इसलिए उत्तर कहते हैं कि इव पद का उपन्यास किया है अतः वर्णों में क्रम है। क्योंकि संस्कार स्थिर हो कसते हैं। इसी लिए कहा जाता है कि फलानुमेयाः प्रारम्भाः संस्काराः प्राक्तना इव। सतीव योषित् प्रकृतिः सुनिश्चला पुमाँसमभ्येति भवान्तरेष्वपि। अतः जिस क्रम से चित्तप्रदेश में वर्णों के संस्कार होते हैं उसी क्रम से व्यंजक के रूप से रूषित होकर ही अर्थस्फोटक स्फोट शब्द का स्वरूप अनुभव में आता है। अतः सरो रस इत्यादि के रूप में समान प्रतिपत्ति नहीं है। यहाँ मूल मे "संहृतक्रममिव" ऐसा इवघटित पाठ है। व्यंग्य स्फोटशब्द ब्रह्मस्वरूप

गौः शुक्लश्चलो डित्थ इत्यादौ चतुष्टयी शब्दानां प्रवृत्तिरिति महाभाष्यकारः।

## मधुसूदनी

निरूपणप्रस्तावे यदृच्छात्मक इति पदं संकुचितम्। यतो द्विविध उपाधिः प्रकृतः। एक उपाधिः वस्तुधर्मरूपः। द्वितीयो वक्त्रा यदृच्छया व्यहारार्थं पिण्डेषु सन्निवेशितः स च देवदत्तयज्ञदत्तेति संज्ञारूपः न तु इच्छारूपः। अतोऽत्र यादृच्छिक इति वक्तव्यं यदृच्छासनिवेशितत्वात्। अथवा यदृच्छेति कार्यकारणयोरभेदोपचारात् तथावोचि। दशमेऽह्नि पिता नाम कुर्यादिति स्मृतेर्नामकरणे यदृच्छैव आत्मा मूलमिति सिद्धान्तः। यदृच्छया आत्मा स्वरूपं यस्येति व्यधिक-

## बालक्रीड़ा

है अतः उस ब्रह्म चित् में वर्णों का प्रतिबिम्ब पड़ता है उस प्रतिबिम्ब के सम्पर्क संस्कार है।

यहाँ जब डित्थादि शब्दों के स्वरूप का सन्निवेश डित्थादि अर्थों में करते हैं तब "सोऽयं" यह कथन कैसे संगत होगा। क्योंकि "स्वरूपं" यह नपुंसक लिंग का प्रयोग है और "सोऽयं" यह पुंल्लिंग का है। अतः यदिदं स्वरूपं सन्निवेश्यते इति "तदिदं संज्ञारूपम्" ऐसा पाठ होना चाहिए। यदि कहें कि उपाधि के निरूपण का प्रस्ताव है अतः आद्यो जातिः। द्वितीयो गुणः। साध्यः क्रिया रूपः। इस पुंल्लिंग परम्परा की रक्षा के लिए यहाँ भी पुंल्लिंग का प्रयोग किया है। तब भी ठीक नहीं है। क्योंकि यदि इसी परम्परा को निबाहना है तब भी "सोऽयम्" यह लिखना व्यर्थ है। क्योंकि पहले कहीं सोऽयं नहीं लिखा है। इसलिए यहाँ भी सोऽयम् लिखने की कोई आवश्यकता नहीं है। इसके सिवाय सोऽयम् में तत् शब्द पूर्व का परामर्शक होता है और पूर्व में स्वरूपं पद का सन्निवेश किया है अतः उसके अनुसार तदिदं करना होगा। अतः विधेय शब्दानुसार सोऽयं पुंल्लिंग है।

एक बात और है—यहाँ उपाधि के निरूपण का प्रसंग है। उस समय यदृच्छात्मक यह पद संकुचित है। क्योंकि उपाधि दो प्रकार का है। एक वस्तु धर्म दूसरा वक्ता की यदृच्छा से सन्निवेशित वह देवदत्त यज्ञदत्त इत्यादि संज्ञारूप है। अतः यदृच्छा से सन्निवेशित होने से यादृच्छिक उपाधि हुआ न कि इच्छारूप। अरे सुनो भाई। कार्य और कारण में अभेदोपचार करके यहाँ यदृच्छात्मक लिखा है। क्योंकि दशम दिन में पिता नाम करे इस स्मृति के अनुसार पिता जब नाम करता है तब इच्छा से ही करता है अतः नामकरण में इच्छा ही मूल है अतः यदृच्छात्मक ऐसा लिख दिया है। अस्तु। यदृच्छा है आत्मा शरीर जिसका। अर्थात् संज्ञा शब्द का शरीर यदृच्छा ही है ऐसा बहुव्रीहि उचित है। व्याधिकरण बहुव्रीहि उचित नहीं।

संकेतित अर्थ चार प्रकार का है इसमें प्रमाण महाभाष्यकार है इसको दिखाते हैं कि गौः शुक्लः चलो डित्थ इत्यादि में शब्दों की प्रवृत्ति के निमित्त भूत उपाधि चार हैं।

परमाण्वादीनान्तु गुणमध्यपाठात् पारिभाषिकं गुणत्वम्। गुणक्रियायदृच्छानां वस्तुत एकरूपाणामप्याश्रयभेदाद्भेद इव लक्ष्यते, यथैकस्य मुखस्य खड्गमुकुरतैलाद्यालम्बनभेदात्।

हिमपयःशङ्खाद्याश्रयेषु परमार्थतो भिन्नेषु शुक्लादिषु यद्वशेन शुक्लः शुक्ल

## मधुसूदनी

रणबहुव्रीहिरशोभनः। हिमपयःशंखाद्याश्रयभेदात् गुणस्य भेदः। गुडतण्डुलाद्याश्रयभेदात् क्रियाया भेदः। अर्थभेदेन शब्दभेद इति नयात् रूपाणां संज्ञिनां भेदात् यादृच्छिकशब्दानां भेदः। वस्तुतस्तु ते गुणक्रियायादृच्छिका एकरूपाः। इत्येकः सिद्धान्तः। द्वितीयसिद्धान्तस्ते वस्तुतो भिन्नाः। एकस्मिन्मते आनन्त्यव्य-

## बालक्रीड़ा

प्रासङ्गिक प्रश्नोत्तर करते हैं कि जिस रीति से गोत्व प्राणप्रद है जाति है उसी रीति से परमाणुत्व भी प्राणप्रद है अतः परमाणु शब्द की जातिवाचक शब्दों में गणना करनी चाहिए। गुण शब्दों में नहीं। तब क्यों लोगों ने इसका गुण शब्दों में व्यवहार किया है, इस पर कहते हैं कि ठीक है ये जातिवाचक शब्द ही हैं किन्तु वैशेषिक दर्शन में गुण के मध्य में इनका पाठ है अतः इनको गुणवाचक शब्द कहते हैं। इनमें पारिभाषिक गुणत्व है वास्तविक गुणत्व नहीं है।

प्रश्न—घी, दूध, पानी एवं बर्फ आदि में शुक्लगुण दाल, चावल, चीनी आदि में विक्लित्ति रूप क्रियायें और प्रत्युच्चारण के भेद से डित्थादि शब्द प्रत्येक धर्मी में भिन्न-भिन्न हैं नाना हैं। यदि इन गुण क्रिया एवं यादृच्छिक शब्दों में शक्ति मानेंगे तो व्यक्ति पक्ष की तरह आनन्त्य और व्यभिचार दोष उपस्थित हो जायगा। उत्तर। ये गुण आदि वस्तुतः एक रूप है किन्तु आश्रय के भेद से भिन्न जैसे मालूम पड़ते हैं। क्योंकि वही यह गुण है क्रिया है और पद है ऐसी प्रत्यभिज्ञा होती है। अतः एकता वास्तविक है और भेद औपाधिक है। जैसे एक ही मुख तलवार में लम्बा, दर्पण में गोल, तैल में चिकना मालूम पड़ता है।

इस तरह चतुष्टयी शब्दानां प्रवृत्तिः इस महाभाष्यकार के अनुसार जाति आदि प्रवृत्तिनिमित्तों को दिखाकर अब मीमांसक सम्मत जाति ही प्रवृत्ति निमित्त है इस पक्ष को दिखाते हैं—"हिम"। यहाँ शुक्लादिगुण में आदि शब्द अधिक है। क्योंकि प्रकृत में केवल एक ही शुक्ल गुणरूप आश्रयी के हिम पय शंख आदि रूप आश्रयों को दिखाया है। न कि नील पीत रक्त आदि अन्य आश्रयियों के भी आश्रयों को। यदि यहाँ नीलमणि पुखराज एवं कल्हार कमल आदि विभिन्न आश्रयों को दिखाया होता तो अन्य आश्रयियों के संग्रह के लिए आदि पद आवश्यक होता। हिम पय और शंख आदि आश्रयों में शुक्ल गुण आश्रयी परमार्थतः स्वरूपतः भिन्न है। किन्तु जिसके बल पर उनमें शुक्ल २ ऐसे एकाकार अभिन्न अभिधान शब्द का प्रयोग होता है तथा ऐसे प्रत्यय

इत्याद्यभिन्नाभिधानप्रत्ययोत्पत्तिस्तच्छुक्लत्वादि सामान्यं, गुडतण्डुलादि ( निष्ठ-खरादि ) पाकेष्वेवमेव पाकत्वम्, बालवृद्धशुकाद्युदीरितेषु डित्थादिशब्देषु च प्रतिक्षणं भिद्यमानेषु डित्थार्थेषु वा डित्थत्वाद्यस्तीति सर्वेषां शब्दानां जातिरेव

## मधुसूदनी

भिचारदोषौ। ततो गुणक्रियायादृच्छिकरूपाणां व्यक्तीनामुपाधौ जातौ संकेतः। इति दर्शयितुमाह—सर्वेषां जातिवाचक, गुणवाचक, क्रियावाचक यदृच्छा-वाचकानां शब्दानां जातिरेव प्रवृत्तिनिमित्तम्। इति।

जातिश्च जातिमति तिष्ठति। तत्र यथा गोव्यक्तौ गोत्वं गोशब्दस्य, हिमपयः शंखादिगते शुक्लादिगुणे शुक्लत्वादि शुक्लशब्दस्य, गुडतण्डुलादि-निष्ठखरादिपाकेषु पाकत्वं सामान्यं पाकादिशब्दस्य प्रवृत्तिनिमित्तं तथा डित्थादिसंज्ञाशब्दस्थले का गतिः। यतो हि डित्थशब्द एकस्य कस्यचिद् व्यक्ति-विशेषस्य संज्ञारूपतया एक एव, सामान्यं चानेकसमवेतम्। एवं हि कथं डित्थत्वं सामान्यमित्यत्राह—बालेति। प्रत्युच्चारणं शब्दा भिद्यन्ते इति नयेन बालेनोदितो डित्थशब्दो भिन्नः वृद्धेन शुकेन चोदितः स भिन्न इत्येवं शब्द-

## बालक्रीड़ा

की उत्पत्ति होती है वह बल है शुक्लत्व सामान्य जाति। यहाँ भी आदि पद अधिक है। आश्रय पक्ष में आश्रयी पक्ष के अनुसार विभिन्न जातीय आश्रयों के निरूपण करने पर ही शुक्लादि में और शुक्लत्वादि में आदि पद का उपन्यास समुचित होता अन्यथा अधिक ही है। इसी प्रकार पाक के आश्रयों गुड तण्डुलादि में खरपाक मृदुपाक एवं मध्यपाकरूप आश्रयी स्वरूपतः भिन्न है। किन्तु जिसके बल पर पाक-पाक यह अभिन्न अभिधान एवं प्रत्यय की उत्पत्ति होती है वह बल पाकत्व जाति है। यहाँ पर गुड-तण्डुलादि पाकादिषु यह पाठ अशुद्ध है। जैसे वेदादि शास्त्रेभ्यः इत्यादि स्थलों में वेद जैसे एक शास्त्र है उस वेद के ही सदृश अन्य शास्त्रों के ग्रहण करने के लिए वेद शब्द के बाद आदि शब्द का उपन्यास किया जाता है और तदनुसार बोध भी किया जाता है वैसे ही प्रकृत में गुडतण्डुलादिपाकादिषु पद में भी गुडपाकतण्डुलपाक ऐसी प्रतीति होने लगेगी जो कि नितान्त अशुद्ध होगी। अतः उक्त दोष के वारण के लिए निष्ठ शब्द का उपन्यास गुडतण्डुलादि और पाकादि के मध्य में करना चाहिए। इसके बाद पाकादि में भी जो आदि शब्द का उपन्यास किया है वह भी अनुपयुक्त है। क्योंकि आदि शब्द का उपन्यास सजातीय के ग्रहण के लिए किया जाता है। प्रकृत में तत्सजातीय क्रिया कौन है जो गुड में रहती है। हाँ खर पाक के सजातीय मृदु पाक एवं मध्य पाक है अतः यहाँ गुडतण्डुलादिनिष्ठखरादि पाकेषु यह पाठ शुद्ध है। प्रतिक्षण विपरिणामिनो हि सर्वे भावाः ऋते चितिशक्तेः। एक चिच्छक्ति को छोड़ कर सभी भाव माने पदार्थ बदलते रहते हैं इस सिद्धान्त के अनुसार प्रतिक्षण भिद्यमान अतएव अनेक डित्थ आदि अर्थों में

प्रवृत्तिनिमित्तमित्यन्ये। तद्वान् अपोहो वाशब्दार्थः कैश्चिदुक्त इति ग्रन्थगौरव-भयात्प्रकृतानुप्रयोगाच्च न दर्शितम्।

### मधुसूदनी

स्यानेकत्वात् तन्निष्ठं डित्थत्वं सामान्यम्। तदेव प्रवृत्तिनिमित्तम्। ननु डित्थादि शब्देषु च इत्यत्र चकारः किमर्थं इति चेत् चकारः पूर्वनिर्दिष्टानां जातिमतां समुच्चायक इति गृहाण। एवं नहि भोः। अवयवद्वारा अवयविषु प्रश्नवत् जातिमन्तः के ? शब्दा वा अर्था वेति प्रश्नः। पूर्वं जातिमंतोऽर्था अत्र तद्वान् शब्दः। एवं हि केषु केषु शब्देषु सामान्यमिति विचारः प्रस्तुतश्चेत्तर्हि बालवृद्धशुकादिभिरुदितेषु तादृशेषु डित्थादिशब्देषु च सामान्यम् इत्येवमुत्तरं स्यात्तथा चकारः पूर्वेषां जातिमत्तां शब्दानासमुच्चायको भवेत्। परमत्र तु संकेतितोऽर्थोऽत्र जातिरिति विचारः प्रस्तुतः। इति।

| वाचकः | संकेतितार्थः | अर्थक्रियाकारी |
|---|---|---|
| गोशब्दः | गोत्वम् | गोपिण्डः |
| शुक्लशब्दः | शुक्लत्वम् | शुक्लो गुणः |
| पाचकशब्दः | पाकत्वम् | पाचको देवदत्तः |
| बालवृद्धशुकाद्युदितत्वादने-कविधः डित्थशब्दः संज्ञा। | डित्थत्वम् | संज्ञी |

### बालक्रीड़ा

जैसे डित्थत्व जाति है वैसे ही "प्रत्युच्चारणं शब्दा भिद्यन्ते" इस नय के अनुसार बाल वृद्ध एवं शुकादि के प्रत्युच्चारण में भिद्यमान अत एव अनेक डित्थादि शब्द में भी डित्थत्व जाति है। इस लिए सभी शब्दों का प्रवृत्ति निमित्त जाति ही है ऐसा अन्य मीमांसक लोग कहते हैं।

अब नैयायिक के अनुसार तृतीय मत का उपान्यास करते हैं "तद्वान्"। देखा जाता है कि गो इस पद के उच्चारण करने पर श्रोता को गलकम्बलादिमान् प्राणि विशेष की प्रतीति होती है। (इस विषय पर शास्त्रीय प्रक्रिया के निर्वाह के लिए विचार करते हैं) तब प्रश्न होता है कि गोशब्द की शक्ति किसमें है व्यक्ति में या जाति में। यदि व्यक्ति में शक्ति मानते है तो गोशब्द से सन्निहित किंतु विवक्षित गो विशेष ही की प्रतीति करेंगे तो शक्तिग्रह उपस्थिति एवं शाब्दबोध रूप कार्य कारणों में अनन्तता हो जायगी। व्यभिचार भी होगा। यदि जाति में शक्ति मानेंगे तो शक्ति ग्राहकों में मूर्धन्य प्रमाण व्यवहार अनुपपन्न हो जायगा। क्योंकि ले जाना और लाना व्यक्ति का ही होता है जाति का नहीं। इस लिए जातिमान् में शक्ति मानना उचित होगा। अतः मीमांसको का यह कहना उचित नही होगा कि जाति में शक्ति मानेंगे और व्यक्ति का भान आक्षेप यानी लक्षणा से हो जायगा। क्योंकि आक्षेप तो अनुमान ही है लक्षणा नहीं है। व्यक्ति

**स मुख्योऽर्थस्तत्र मुख्यो व्यापारोऽस्याभिधोच्यते ॥ ८ ॥**

## मधुसूदनी

एवं हि डित्थादिशब्देषु च डित्थत्वं सामान्यं प्रवृत्तिनिमित्तमित्यायातं परं डित्थादिशब्दानां स्वरूपं डित्थाद्यर्थेषूपाधित्वेन सन्निवेश्यते इति दिशाऽर्थेषु डित्थत्वमिति प्रागुक्तरीत्याऽसंगतमिदमतः पक्षान्तरमाह—वेति ।

ननु वाचकादिशब्दानां वाच्यादयोऽर्था इति विभागोऽनुपपन्नः । यतो मुख्यत्वेन प्रसिद्धोऽपि एकोऽर्थोऽस्तीति शंकां शमयितुमाह—स इति । स साक्षात्संकेतित एव अर्थो मुख्यो न तु तदतिरिक्तः कश्चित् । स हि करचरणादिषु मुखमिव सर्वेषु अर्थेषु प्रधानमिति मुख्यः । तेन तत्प्रतिपादकः शब्दो वाचकोऽपि

## बालक्रीड़ा

के विना निराधार जाति नहीं रह सकती है । ऐसा अविनाभाव आक्षेप ही है । शक्यार्थ के बाध होने पर लक्षणा आती है । यहाँ तो शक्यार्थ का सही प्रयोग है । अतः लक्षणा नहीं है । जैसा कि न्याय कुसुमंञ्जलि में उदयनाचार्य की उक्ति है ।

श्रुतान्वयादनाकांक्षं न वाक्यं ह्यन्यदिच्छति । पदार्थान्ववैधुर्ये तदाक्षितेन संगतिः इति ।

अब सौगत मत के अनुसार संकेतित अर्थ को लिखते हैं "अपोहो वा" इन लोगों का आशय है कि तद्भिन्नभिन्न अधिकरण में रहने वाला असाधारण धर्म है वही वस्तु का ज्ञापक है । जैसे तत् माने घट उससे भिन्न पट आदि सकल संसार उस पटादिसकल संसार से भिन्न वही घट है । उस घट रूप अधिकरण में रहने वाला असाधारण धर्म घटत्व है अतः तद्भिन्नभिन्नत्व अतदव्यावृत्ति रूप अपोह में शब्दों की शक्ति है । वह शब्द का अर्थ है ऐसा किसी ने कहा किन्तु ग्रन्थ के बढ़ जानेके भय से और प्रकृत में उसका कोई उपयोग नहीं होता है अतः उसको नहीं दिखाया । यहां डित्थाद्यर्थेषु वा में वा पद के और डित्थादिशब्देषु च में च पद के प्रयोग का मतलब "विकल्पार्थो हि वाशब्दः" इस एवं "समुच्चयान्वाचयार्थश्चकारः" इस कोष के अनुसार क्रमशः विकल्प और समुच्चय है । ग्रन्थ गौरव का अभिप्राय है कि जैसे गो के ज्ञान से गौ में प्रवृत्ति होती है वैसे ही अश्व से निवृत्ति होती है ऐसा अनुभव है किन्तु ग्रन्थ बढ़ जायगा । यदि इससे प्रयोजन सिद्ध होता है तो गौरव भी सहन करना चाहिए तब कहते हैं प्रकृत में इनका कोई उपयोग भी नहीं है । उन वाचकादि शब्दों के वाच्यादि अर्थ हैं यह विभाग अनुपपन्न है क्योंकि मुख्यत्वेन प्रसिद्ध भी एक और अर्थ है इस आशंका के शमन करने के लिए कहते हैं कि "सः" । वह साक्षात्संकेतित ही अर्थ मुख्य है । हाथ पैर वगैरह अवयवों में सबसे पहले जैसे मुख ही प्रतीत होता है उसी तरह लक्ष्य व्यंग्य एवं तात्पर्य अर्थों में सबसे पहले वह वाच्य ही प्रतीत होता है अतः मुख की तरह यह अर्थ मुख्य है । जिसके फल स्वरूप मुख्य अर्थ का प्रतिपादक शब्द भी मुख्य है । अतः संकेतित मुख्य अर्थ के विषय में इस मुख्य शब्द का व्यापार भी मुख्य है जिसको अभिधा करते हैं । साधारण

से इति साक्षात्सङ्केतितः। अस्येति शब्दस्य।

**मुख्यार्थबाधे तद्योगे रूढितोऽथ प्रयोजनात्।**

### मधुसूदनी

मुख्यः। तद्व्यापरोऽभिधाख्योऽपि मुख्यः। अर्थस्य मुख्यत्वोत्कर्तनं लक्षणायामपेक्षितस्य मुख्यार्थबाधपुरःसरत्वस्योपपत्तये। अयं भावः। पूर्वं निरूपिता वाच्यादयश्चत्वारोऽर्थाः। लक्षणायामपेक्षितो मुख्यस्यार्थस्य बाधः। तत्राशंका भवति उक्तेषु चतुर्षु को मुख्यः यस्य बाधो लक्षणायां भवति। इमामाशंकां शमयितुं निरुक्तं यत् स एव साक्षात्संकेतित एव अर्थो मुख्यो नान्य इति।

पूर्वानुसृतं शब्दार्थव्यापारनिष्ठं क्रमं प्राक् शब्दो वाचकः पश्चात्तदर्थो वाच्यः। तदनु तस्य व्यापारोऽभिधाख्यो निरूपित इत्येवं रूपं त्रोटयित्वा निरूपणसौविध्याय पूर्वं लक्षणाव्यापारं लक्षयति-मुख्यार्थेति। "तद्योगे" इत्यत्र प्रयुक्तः पूर्वपरामर्शकतच्छब्दः "मुख्यार्थबाधे" इत्यत्रत्यं मुख्यमर्थमपेक्षते। किन्तु नियमो जागर्ति यत् वृत्तस्य समस्तस्य विशेषणस्य अन्यत्र योगः सम्बन्धो नहि भवति। अत्र तु "मुख्यार्थबाधे" इत्येवं समस्तं पदम्। ततः कथं तस्यापेक्षापूर्तिः स्यादतः "मुख्यस्य बाधे" इत्येवं पाठ एव समुचितः। मुख्यपदेन चात्र प्रकरणे साक्षात्संकेतितो वाच्य एवार्थो गृहीतः स्यान्नान्य इति प्रागुक्तम्। ऋद्धस्य राजमातंगाः। चैत्रस्य गुरुकुलमित्यादौ एकदेशान्वयोऽपि गत्यसंभव एव न सर्वत्र। अत्र तु गतिरस्ति।

### बालक्रीड़ा

नियम के अनुसार राजा का पुत्र राजा होता है और राजा का राजभाव भी उस पुत्र को मिलता है तदनुसार अर्थ जब (मुख्य है तब) प्रतिपादक शब्द और उसका व्यापार सभी मुख्य हैं। यहां कारिका में सः शब्द का साक्षात्संकेतित अर्थ है और अस्य इसका अर्थ है शब्दका।

शब्द अर्थ और व्यापार इस क्रम के अनुरोध से तो जैसे, पहिले वाचक पीछे वाच्य एवं उसके बाद अभिधा व्यापार को कहा उसी तरह अब लाक्षणिक लक्ष्य एवं लक्षणा को कहना चाहिए था किन्तु यहाँ तो निरूपण करने की सुविधा के लिए लक्षणा व्यापार का निरूपण करके उस क्रम को तोड़ दिया।

अब लक्षणा का निरूपण करते हैं "मुख्य"। यहाँ "मुख्यार्थबाधे" इस पद में मुख्यार्थस्य बाधे इस तरह समास है अतः यह एक पद होगा। जिससे "तद्योगे" इसमें प्रयुक्त पूर्वपरामर्शक तत् शब्द से मुख्यार्थबोध" इतने पूरेका ही परामर्श होगा न कि उसके एक देश मुख्यार्थ का क्योंकि नियम है विशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य विशेषणयोगो न अतः मुख्यस्य बाधे ऐसा कहना संगत होगा। क्योंकि "स मुख्योऽर्थः" इस पूर्व

## अन्योऽर्थो लक्ष्यते यत्सा लक्षणारोपिता क्रिया ॥९ ॥

### मधुसूदनी

अन्योऽर्थो लक्ष्यते। अभिधारूपमुख्यार्थसम्बन्धेन मुख्यस्यापि प्रतिपादनं संभवतीति तद्वारणाय अन्य इत्युक्तम्। इति प्रदीपकाराः। मुख्यार्थरूपशक्य-सम्बन्धेन अन्यस्यैव प्रतिपादनं भवति तर्हि अन्य अर्थ इत्येवमर्थे अन्यत्व-विशेषणं किमर्थमित्यपरे।

यत् कथ्यते तच्छ्रूयते इत्यत्र कथनक्रियाकर्म यत्पदार्थः। यत्कथ्यते तद्वरमि-त्येवं कथनं यत्पदार्थः। एवमेवात्र यदि यल्लक्ष्यते प्रपिपाद्यते सा प्रतिपत्तिर्लक्षणा तदि मुख्यार्थबाधे तात्पर्यानुपपत्तौ सत्यां शक्यसम्बन्धे सति रूढिप्रयोजनान्यतर-हेतुका अशक्यार्थप्रतिपत्तिर्लक्षणा इत्यर्थः स्यात्, एवं ज्ञानरूपा लक्षणा प्राप्ता परं सिद्धान्तो यदिति तृतीयान्तार्थेऽव्ययं। तेन तद्धेतुको ययाऽन्यो लक्ष्यते सा।

आरोपिता क्रिया आरोपितः शब्दव्यापारः इति। स्वप्रयोजकशक्तिमत्व-रूपपरम्परासम्बन्धेन शब्दवृत्तिरिति। स्वं लक्षणा तत्प्रयोजिका शक्तिरभिधा। आरोपितः शब्दव्यापारो लक्षणेत्युक्तम्। सान्तरेति। तत्त्वसतत्वशब्दवत् गोत्र-सगोत्रशब्दवत् अन्तरसान्तरशब्दः एकार्थकः। तेन गङ्गायां घोष इत्यत्र गङ्गा शब्दः। तस्यार्थः प्रवाहः। लक्ष्यार्थः तटः। तत्र गङ्गाशब्दलक्ष्यार्थतटयोरतन्रे मध्ये वर्तमानः प्रवाहरूपोऽर्थस्तन्निष्ठा लक्षणा। एवं गङ्गाशब्देन प्रत्यायितः

### बालक्रीड़ा

कारिका के द्वारा साक्षात्संकेतित अभिधा बोध्य ही अर्थ को मुख्य माना है अतः मुख्यपद से उक्त ही अर्थ लिया जायगा अन्य नहीं।

मुख्य अर्थ के बाध होने पर यानी मुख्य अर्थ का प्रकृत वाक्य में उपात्त दूसरे पदार्थ के साथ अन्वय की या वक्ता के तात्पर्य की अपपत्ति होने पर। और मुख्य अर्थ का अमुख्य लक्षणीय अर्थ के साथ सम्बन्ध होने पर (हेतु के विना जिस किसी सम्बन्धी की प्रतीति करने में अतिव्याप्ति हो जायगी अतः रूढि और प्रयोजन को हेतु के रूप में कहते हैं)। रूढि अथवा प्रयोजन के सहारे शब्द जिस शक्ति के द्वारा अन्य संकेतित से भिन्न अर्थ को कहता है वह शक्ति लक्षणा है। जो शक्ति शब्द में आरोपित व्यापार है। यहाँ का आशय यह है कि "गंगा में घोष है" यहाँ गंगा शब्द का अर्थ है गंगा नामवाला जल। और जल जहाँ भरा रहता है वहाँ तीर होता है। इस तरह गंगा शब्द ने जल अर्थ को कहा और जल रूप अर्थ ने तीर को कहा। तब लक्षणा जल रूप अर्थ में ही रही न कि गंगा शब्द में। किन्तु शक्ति या वृत्ति वही हो सकती है जो शब्द में रहे। क्योंकि शब्दनिष्ठ व्यापार का ही नाम शक्ति है। अतः अर्थनिष्ठ लक्षणा को व्यापार बनाने के लिए शब्द में उसका आरोप किया।

कर्मणि कुशल इत्यादौ दर्भग्रहणाद्ययोगात्, गङ्गायां घोष इत्यादौ च ङ्गगादीनां घोषाद्याधारत्वासम्भवाद् मुख्यार्थस्य बाधे विवेकृचकत्वादौ सामीप्ये च सम्बन्धे रूढितः प्रसिद्धेः, तथा गङ्गातटे घोष इत्यादेः प्रयोगाद् येषां न तथा प्रति-

## मधुसूदनी

प्रवाहस्तटं प्रतिपादयतीति अर्थनिष्ठो व्यापारः किन्तु शब्दे आरोपितः। वृत्तिर्व्यापारः शब्दगत एव इत्यभिमानः।

कर्मणि कुशल इति। अत्र कुशलशब्दः पंकजशब्दवत् योगरूढः। तथाहि—पंकोपपदाज्जनेः कर्त्तरि डप्रत्यये पंकजपदं निष्पन्नम्। तेन हि पंकजनिकर्त्रभिधायकेन योगेन संकेतमहिम्ना च पद्मस्यैव बोध इति प्रामाणिकानामनुभवः। एवमेव विविच्य कुशान् लातीति निष्पन्नकुशलपदेन कुशग्रहण कर्त्रभिधायकेन योगेन "पर्याप्त क्षेमपुण्येषु कुशलं शिक्षितेऽस्त्रियाम्" इति कोषेण च शिक्षितस्यैव बोधः। अन्यच्च "न विधौ परः शब्दार्थः" इति सिद्धान्तादपि

## बालक्रीड़ा

अब लक्षणा के उदाहरण लिखते हैं "कर्मणि"। यहाँ विचार होता है कि पंकज शब्द की तरह कुशल शब्द योगरूढ है। जैसे कीच में पैदा होने वाला इस योग के बदौलत भी पद्म ही पंकज शब्द का अर्थ है और संकेत की महिमा से भी उस शब्द का पद्म ही अर्थ है। उसी तरह बीन-बीन कर कुशों को लाने वाला या लेने वाला इस योग से भी शिक्षित ही कुशल शब्द का अर्थ है और "पर्याप्तक्षेम पुण्येषु कुशलं शिक्षितेऽस्त्रियाम्" इस कोष के अनुसार भी शिक्षित ही उसका अर्थ है। अतः कुशलं पद में लक्षणा का कोई प्रसंग नहीं है। इसके सिवाय एक सिद्धान्त है कि (न विधौ परः शब्दार्थः") विधेय में लक्षणा नहीं होती है। जैसा कि गंगायाया घोषः में घोषः पद में लक्षणा क्यों नहीं करते हैं इस प्रश्न के उत्तर में कहा जाता है।

एक बात और भी है कि षोडश संस्कार एवं यज्ञादि कर्मों में कुशों का ग्रहण अतीव आवश्यक है उनके विना हवन कर्म की विधि ही नष्ट भ्रष्ट हो जायगी जिससे दर्भग्रहणाद्ययेगात् यह लेख ही असंगत है। फलतः कर्म में दर्भ ग्रहण का योग ही हैं अयोग नहीं। अतः इन कारणों से कुशलं पद लक्षणा का उदाहरण नहीं हो सकता है। किन्तु 'मम्मट आचार्य का ही केवल ऐसा प्रयोग है" । यस्तु क्रियावान् कुशलः स विद्वान् "योगः कर्मसु कौशलम्" "पीयूषपाणिः कुशलः क्रियासु" इत्यादि अन्य रूप में अन्य महानुभावों का है अतः कैसे समर्थनीय हो।

कर्म में अपने नित्य के क्रिया कलाप में दर्भों के ग्रहण का योग नहीं होने से। तथा गंगायां घोषः इत्यादि में गंगा जल के घोष आभारों की पल्ली का आधार नहीं बन सकने से। मुख्यार्थ के बाध एवं क्रमशः विवेचकत्व और सामीप्य सम्बन्ध से रूढ़ि प्रसिद्धि और गंगातट में घोष हैं इत्यादि प्रयोग में मुख्य तट शब्द से जिन पावनत्वादि

पतिः तेषां पावनत्वादीनां धर्माणां तथाप्रतिपादनात्मनः प्रयोजनाच्च मुख्येना-मुख्यो लक्ष्यते यत् स आरोपितः शब्दव्यापारः सान्तरार्थनिष्ठो लक्षणा ।

**स्वसिद्धये पराक्षेपः परार्थं स्वसमर्पणम् ।**
**उपादानं लक्षणं चेत्युक्ता शुद्धैव सा द्विधा ॥ १० ॥**

कुन्ताः प्रविशन्ति इत्यादौ कुन्तादिभिः प्रवेशसिद्ध्यर्थं स्वसंयोगिनः पुरुषा

## मधुसूदनी

न कर्मणिपदे लक्षणा । अत एव गंगायां घोष इत्यत्र घोषपदे मीनशैवालादौ न लक्षणा । एतदतिरिक्तश्च—षोडश संस्काराः यज्ञयागादयश्च कर्माण्येव तत्र कुशग्रहणमन्तरा विधिरेव न पूर्यते । अतो दर्भग्रहणाद्ययोगादिति कथनमेव सर्वथा असंगतम् । अतः कुशलपदे लक्षणायाः प्रसर एव नास्ति । किन्तु एष एतादृशः प्रयोगः केवलं मम्मटाचार्यस्यैव नान्येषाम् । "यस्तु क्रियावान् कुशलः स विद्वान्" "योगः कर्मसु कौशलम्" "पीयूषपाणिः कुशलः क्रियासु" इत्यादयोऽन्यमहानुभावानामपि प्रयोगाः अतो बहूनामनुरोधो न्याय्य इति कथं समर्थनीयः । कर्मणि स्वकीये दैनन्दिने क्रियाकलापे दर्भग्रहणायोगाल्लक्षणा । अत्र आदिपदार्थो व्यर्थोऽसंगतश्च । यतः कुशानामेव आदानकर्त्तेति कुशलपदस्य योगार्थः तदतिरिक्तस्यार्थस्य संभावनैव नास्ति ।

उपादानं स्वसिध्युद्देश्यकः पराक्षेपः । लक्षणं परोद्देश्यकं स्वसमर्पणम् ।

## बालक्रीड़ा

धर्मों की तट में वैसी प्रतिपत्ति नहीं होती है जैसी गंगायां घोष इस अमुख्य शब्द के प्रयोग से तट में होती है । अतः उन पावनत्वादि धर्मों की वैसी विशेष रूप से तट में प्रतिपादन रूप प्रयोजन से मुख्यशब्द अमुख्य अर्थ को जिसके द्वारा प्रतिपादन करता है वह सान्तर मध्यवर्त्ती अर्थ में रहने वाला अत एव शब्द में आरोपित शब्द व्यापार लक्षणा है यहाँ अन्तर और सान्तर शब्द तत्त्व सतत्व एवं गोत्र सगोत्र शब्दों की तरह एकार्थक है ।

अर्थान्तर संक्रान्त एवं अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनियों और हेत्वादि अलंकारों की व्यवस्था करने के लिए तीन कारिकाओं के द्वारा लक्षणा का विभाग करते हैं । स्वसिद्धये स्व शक्यार्थ की सिद्धि अन्वय हो जाने के उद्देश्य से पर लक्ष्यार्थ का आक्षेप उपादान जहाँ हो वह स्वसिद्धि के उद्देश्य से पराक्षेप उपादान लक्षणा है । पर के लिए अशक्य अर्थ के अन्वय बोध के लिए स्वका शक्यार्थ का अर्पण त्याग जहाँ रहे वह परोद्देश्यक स्वसमर्पण लक्षण लक्षणा है । इस तरह दो प्रकार से कही गई वह लक्षणा शुद्धा ही है । गौणी नहीं है ।

कुन्त घुसते हैं । यष्टियां प्रवेश करती हैं इत्यादि उदाहरणों में कुन्त एवं यष्टि

आक्षिप्यन्ते, तत उपादानेनेयं लक्षणा। गौरनुबन्ध्य इत्यादौ श्रुतिचोदितमनुबन्धनं कथं मे स्यादिति जात्या व्यक्तिराक्षिप्यते न तु शब्देनोच्यते।

"विशेष्यं नाभिधा गच्छेत्क्षीणशक्तिर्विशेषणे।"

इति न्यायादित्युपादानलक्षणा तु नोदाहर्त्तव्या, न ह्यत्र प्रयोजनमस्ति न वा रूढिरियम्। व्यक्त्यविनाभावित्वात्तु जात्या व्यक्तिराक्षिप्यते; यथा क्रियतामित्यत्र कर्ता, कुर्वित्यत्र कर्म, प्रविश पिण्डीमित्यादौ गृहं भक्षयेत्यादि च।

## मधुसूदनी

उपादानेन स्वसिध्युद्देश्यकपराक्षेपेण। श्रुतार्थापत्तेरिति। श्रुतं शब्दः। तस्मादर्थस्य

## बालक्रीड़ा

आदि कर्ता अपने प्रवेश क्रिया में अन्वय की सिद्धि के लिए स्वसंयोगी (कुन्तधारी) पुरुषों का आक्षेप करते है तस्मात् आक्षेप रूप उपादान के करने से यह लक्षणा उपादान लक्षणा है।

गौ का अनुबन्धन आलम्भन करना चाहिए इत्यादि उदाहरणों में श्रुति चोदित वेद विहित अनुबन्धन हनन गोपद के अर्थ मुझ जाति का कैसे हो इस लिए जाति से अवच्छेदकत्व यानी स्वनिष्ठपरिच्छेदकता के निरूपकत्व सम्बन्ध से अथवा स्वान्वयि वृत्तित्व रूप परम्परा से (स्वं जाति उसमें अन्वयी व्यक्ति उसमें वृत्ति अनुबन्धन वृत्तित्व अनुबन्धन हैं) अपने जाति के अन्वय की सिद्धि के लिए व्यक्ति का आक्षेप ज्ञान लक्षणा ही होती हैं। न कि गो शब्द अभिधा के द्वारा व्यक्ति को कहता है। क्योंकि यदि गो शब्द केवल व्यक्ति को कहेगा तो आनन्त्य एवं व्यभिचार दोष हो जायेंगे। और यदि जाति विशिष्ट को कहेगा तो (नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशेष्ये चोपजायते) विशेषण को ग्रहण किये विना विशेष्य में बुद्धि का उपजनन नहीं होता है। अर्थात् शब्द से पहिले विशेषण जाति का बोध होकर ही विशेष्य व्यक्ति का बोध होता है। इस न्याय के अनुसार जाति को ही अभिधा से शब्द कहता है। जैसा कि कहते हैं कि शब्द की अभिधा शक्ति विशेष्य का ज्ञान नहीं करा सकती है क्योंकि वह अभिधा शक्ति विशेषण को कह कर क्षीण हो जाती है। इसी को यों भी कहते हैं कि शब्द बुद्धि एवं कर्म जब विरत हो जाते हैं थक जाते हैं तब उनमें व्यापार का अभाव है यानी क्रिया शक्ति नहीं होती हैं। अतः इसको (गौरनुबन्ध्यः को) उपादान लक्षणा का उदाहरण नहीं कहना चाहिए। क्योंकि प्रयोजन एवं रूढि से अतिरिक्त तृतीय कोई लक्षणा का हेतु नही है। फलतः न यहाँ प्रयोजन है और न रूढि है। क्योंकि जाति और व्यक्ति रूप पदार्थों से उदासीन रहकर लोक प्रसिद्धि का आश्रयण करके रूढि का विचार होता है। जैसे सरसों के तैल में। यहाँ तिलोद्भवत्व जाति और तिलोद्भव व्यक्ति को छोड़कर लोक प्रसिद्ध स्नेह को लेकर व्यवहार होता है। तब पूछते हैं कि भट्ट के मत में जाति का बोध कैसे होगा। उत्तर। व्यक्ति के विना जाति का अभाव है अतः जाति से व्यक्ति

पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते इत्यत्र च रात्रिभोजनं न लक्ष्यते। श्रुतार्थापत्तेरर्थापत्तेर्वा तस्य विषयत्वात्।

गङ्गायां घोष इत्यत्र तटस्य घोषाधिकरणत्वसिद्धये गङ्गाशब्दः स्वार्थमर्पयति इत्येवंलक्षणेनैषा लक्षणा।

## मधुसूदनी

आपत्तिर्ज्ञानं ज्ञानमिति श्रुतार्थापत्तिः। यथा पीनो देवदत्तो दिवा न भुंक्ते रात्रौ भुंक्ते। इत्येवं रात्रौ भुंक्ते इति शब्दोऽर्थं बोधयति। शाब्दी हि आकांक्षा शब्देनैव पूर्यते इत्यभिमानः। पीनो देवदत्तो दिवा न भुंक्तेऽर्थात् रात्रौ भुंक्ते इत्येवमर्थात् न तु शब्दात् अर्थस्य आपत्तिर्ज्ञानमित्यर्थापत्तिः। लक्षणेन परोद्देश्यकस्वसमर्पणेन। अत्र स्वार्थमर्पयति इत्येवमित्यस्य तथा

## वालक्रीड़ा

का अनुमान करलेंगे। जैसे क्रियताम में कर्त्ता का कुरु में कर्म का और प्रविश में घर का पिण्डी में भक्षय का होता है।

इसी तरह देवदत्त पीन है मोटा हो गया है किन्तु दिन में नहीं खाता है यहाँ पर रात्रि भोजन का ज्ञान लक्षणा से नहीं होता है। क्योंकि यह श्रुतार्थापत्ति या अर्थापत्ति का विषय है।

आशय यहाँ का यह है कि भोजन के नहीं खाने से मनुष्य कृश होता है पीन नहीं होता है। किन्तु यह पीन है। अतः कहना चाहिए कि दिन में प्रकाश में सबके सामने नहीं खाता है किन्तु रात्रि में सबके सो जाने पर खाता है। इस तरह 'रात्रि में खाता है" इस अंश का ज्ञान लक्षणा से होता है। वह लक्षणा भी दिन में नहीं खाता है इसका उपादान करती हुई उपस्थित होती है अतः उपादान लक्षणा है। जैसे श्रौत अर्थवादवाक्य में लक्षणा है। वैसे इस लौकिक वाक्य में भी है। ऐसा किसी मीमांसक के मत का खण्डन करने के लिए कहते हैं। यहाँ भट्ट के मत से शाब्दी आकांक्षा की पूर्ति शब्द से होती है इस सिद्धान्त के अनुसार श्रुत शब्द से अर्थ की आपत्ति ज्ञान जहाँ होता है वह श्रुतार्थापत्ति होती है। क्योंकि यहाँ शब्द अनुपपन्न होता है अतः शब्दान्तर की कल्पना करता है जैसे द्वारं यह पद पिधेहि क्रिया की कल्पना करता है यह पद का अध्याहार कहलाता है। और जहाँ अर्थ से अर्थ की आपत्ति ज्ञान होता है वह अर्थापत्ति होती है क्योंकि यहाँ दृष्ट या ज्ञात अर्थ अर्थान्तर की कल्पना करता है जैसे वही द्वार रूप अर्थ पिधेहि क्रिया की कल्पना करता है इसी को अर्थाध्याहार कहते हैं।

इस तरह उपादान लक्षणा का निरूपण करके लक्षण लक्षणा का निरूपण करते हैं—"गगायाम्"। गंगा में घोष है यहाँ पर तट घोष का आधार बन जाय इसलिए गंगा शब्द स्वार्थ का अर्पण करता है इस तरह उपलक्षण परोद्देश्यक स्वसमर्पण होने से

## मधुसूदनी

रूपामार्थी तां निरूपयितुं भूमिकामाबध्नाति "अर्थाः" इति। तत्र अर्थाः प्रोक्ताः पुरा तेषामर्थव्यंजकतोच्यते इति या कारिका तन्निर्मितिः, "तेषां वाचकलाक्षणिकव्यंजकानाम्" इति तद्वृत्तिश्च चिन्तनीये। तद्यथा आर्थी व्यंजना निरूपणीया। या अर्थविषयिणी। तेन येऽर्थाः पुरा प्रोक्ता इत्येवमर्थान् संस्मार्य तेषामर्थानां व्यंजकतोच्यते इत्येतादृशी भूमिका आबंधनीयेति तथैव प्रतिज्ञानीयम्। परं भवद्भिः "तेषां वाचकादिशब्दानामर्थाः पुरा प्रोक्ता अधुना येषां शब्दाना मर्थव्यंजकतोच्यते इति एवं विपरीतमेवोदलेखि। अत्र पुराशब्दोऽधुनेत्यस्मिन् साकांक्ष इति अधुनापदसंयोगं विधाय यत्तदोर्नित्यमभिसम्बन्ध इति सम्बन्धाय द्वयोर्ज्ञानस्यावश्यकत्वं मत्वाक्षिप्य समन्वयो दर्शितः।

## बालक्रीड़ा

का हेतु व्यापार आर्थी व्यंजना का निरूपण करने के लिए भूमिका को बनाते हैं—अर्थाः। यहाँ "अर्थाः प्रोक्ताः पुरा तेषामर्थव्यञ्जकतोच्यते" इस कारिका का निर्माण एवं इसकी वृत्ति "उन वाचक लाक्षणिक एवं व्यञ्जक शब्दों की" ये दोनों विचारणीय है। जैसे—यहाँ आर्थी व्यञ्जना का निरूपण करना है जो अर्थों में रहती है अतः जिन अर्थों को पहले कह दिया है इस तरह अर्थों की याद दिलाकर अब फिर उन अर्थों की व्यञ्जना को कहते हैं ऐसी भूमिका बनानी चाहिये थी और प्रतिज्ञा करनी चाहिए थी किन्तु आपने लिखा कि उन वाचकादि शब्दों के अर्थों को पहले कह दिया है जिन शब्दों के अर्थों की व्यञ्जना को अब कहते हैं। यहाँ पुरा के अनुरोध से अधुना और तेषां के अनुरोध से येषां को लिखा है। अब यहाँ पर प्रश्न उठता है कि आर्थी के निरूपण के प्रसंग में उन शब्दों के इस उल्लेख की क्या आवश्यकता है। क्योंकि शब्दों पर निर्भर रहनेवाली शाब्दी व्यञ्जना का निरूपण तो पहले उल्लास में कर आये हैं। अब तो आर्थी के निरूपण के प्रसंग से अर्थों के बारे में जिज्ञासा होनी चाहिए कि किन अर्थों में आर्थी व्यञ्जना रहती है। अतः उस जिज्ञासा की शान्ति के लिए "जिन अर्थों को पहिले कह आये हैं उन अर्थों में रहनेवाली व्यञ्जना को अब कहते हैं" ऐसा लिखना चाहिए।

प्रश्न—द्वितीय उल्लास के आरम्भ में क्रमसे शब्द और अर्थों के स्वरूप को कहते हैं ऐसा उपक्रम करके अन्त में व्यञ्जना से युक्त शब्द व्यञ्जक होता है इस तरह शब्द का उपसंहार किया है। अतः तेषां पद से उन प्रक्रान्त वाचकादि शब्दों का बोध कराना और अर्थों को कह दिया है इस तरह अर्थों कहना फिर भी आवश्यक है इस लिए वैसा लिखा। उत्तर। उन शब्दों के अर्थों को पहले कह दिया है जिन शब्दों के अर्थों की व्यञ्जना को अब कहते हैं। इस तरह लिखने पर

जिस अंश में यत् शब्द का योग रहेगा वह अंश प्रथम में रहेगा, सिद्ध माना

## मधुसूदनी

अत्र प्रश्नो जागर्ति-यद् आर्थी व्यंजनाया निरूपणप्रसंगे तेषां शब्दानामित्युल्लेखस्य कः प्रसंगः। शब्देषु निर्भरायाः शाब्दीव्यंजनायाः प्राङ् निरूपणात्। अत्र तु अर्थानां विषये जिज्ञासा भविमुमर्हा केषु अर्थेषु आर्थी व्यंजना तिष्ठतीति। तत्प्रशमाय येऽर्थाः पुरा प्रोक्तास्तेषामर्थानां व्यंजकताऽधुनोच्यते। इत्येवमुल्लेख्यं न तु भवद्रीत्या।

ननु द्वितीयोल्लासारम्भे क्रमेण शब्दार्थयोः स्वरूपमाहेत्युपक्रम्य समाप्तौ च तद्युक्तो व्यंजकः शब्द इत्युपसंहारात् तेषामिति पदेन प्रोक्तानां वाचकादि शब्दानां बोधनं तेषामर्थाः प्रोक्ता इति कथनञ्च आवश्यकम्। अतस्तथा समुद लेखि इति चेन्न। तेषामर्थाः पुरा प्रोक्ता येषामधुनाऽर्थ व्यंञ्जकतोच्यते" इत्युल्लखे हि—

यच्छब्दयोगः प्राथम्यं सिद्धत्वं चाप्यनूद्यता।
तच्छब्दयोग औत्तर्यं साध्यत्वं च विधेयता॥

इतिसिद्धान्तानुसारं तच्छब्दघटितः पदार्थः विधेयः स्यात् यच्छब्दकोटौ निपतिता अर्थव्यंकता उद्देश्या स्यात्।अहो मोहस्य माहात्म्यं यदुद्देश्यं तद्विधेयम्। तेन सर्वमसमञ्जसं स्यात्। नेयं शैली पदार्थनिरूपणस्य। यथासामञ्जस्यं भवेत्तथा शैली ह्यस्य। पुरा ये अर्थाः प्रोक्ता अधुनास्तेषां व्यंजककतोच्यते इत्येवं लेख एव सा शोभना स्यात्। अन्यच्च अर्थाः प्रोक्ताः अर्थव्यंजकता इत्येवमर्थपदस्य पुनरुक्तिकरणे कोऽभिप्रायः।. नेयं सार्थिका निरर्थिकैव पुनरुक्तिः।

## बालक्रीड़ा

जायेगा और अनुवाद कोटि में आयेगा। और जिस अंश में तत् शब्द का योग रहेगा वह अंश उत्तर में रहेगा, साध्य माना जायेगा और विधेय हो जायेगा।

इस सिद्धान्त के अनुसार तेषां इस तत् शब्द से घटित वस्तु विधेय हो जायगी और निरूपणीय होने पर भी यत् शब्द की कोटि में आने वाली आर्थी व्यंजना अनुवाद्य हो जायगी। जिससे सब कुछ असमंजस हो जायगा। किन्तु यह पदार्थों के निरूपण की शैली नहीं है अच्छी शैली यही है कि पहले जिन अर्थों को कह दिया है अब उनकी व्यंजना को कहते हैं। ऐसा लिखने पर अर्थों को अर्थों की इस तरह जो अर्थ शब्द की पुनरुक्ति हो रही है वह भी नहीं होगी। एक वार जिसको मुख्य शब्द से कह दिया जाता है उसको यदि दुवारा कहना हो तो प्रतिनिधि शब्द से कहना चाहिए।

शब्द रूप शास्त्र की रचना के मार्ग में शब्द से ही प्रतिपाद्य अर्थों का अनुभव किया जाता है वे शब्द ऐसे हैं—अर्थों को पहले दिया है यह एक वाक्य है क्योंकि इसमें अर्थ की समाप्ति हो गई है। अब उनकी व्यंजना को कहते हैं यह दूसरा वाक्य है यहाँ भी

अर्था वाच्य–लक्ष्य-व्यङ्ग्याः। तेषां वाचक लाक्षणिक-व्यञ्जकानाम्।

——अर्थव्यञ्जकतोच्यते।

कीदृशीत्याह—

## मधुसूदनी

अन्यच्च शब्दरूपशास्त्ररचनामार्गे शब्दप्रतिपाद्या एवार्थाः समनुभूयन्ते। शब्दाश्चैवम्। अर्थाः प्रोक्ताः पुरा इत्यर्थसमाप्तित एकं वाक्यम्, तेषामर्थव्यंजकतोच्यते इति द्वितीयं वाक्यं तस्य समाप्तेः। एवं च तेषामिति तच्छब्देन अर्थानामेव परामर्शो न्याय्यो न तु शब्दानाम्। तच्छब्दस्य प्रक्रान्तप्रसिद्धानुभूतेषु बुद्धिस्थत्वावच्छिन्नेषु शक्तिः। प्रक्रान्ताश्च बुद्धिस्था अर्थाः प्रोक्ताः पुरेत्येव मर्था एव न तु शब्दाः। एवं तेषां परामर्श उक्तदोषपरीहारः प्रकृतसंगतिश्च।

शब्दार्थकथनस्मारणस्य प्रकृते क उपयोगः। यदि तौ स्मार्येते तदि ये शब्दाः पुरा प्रोक्तास्तेषामर्थाः पुरा प्रोक्ताः। ये अर्थाः पुरा प्रोक्तास्तेषामर्थानां व्यंजकताऽपि पुरा "सर्वेषां प्रायशोऽर्थानां व्यंजकत्वमपीष्यते" इत्येवं प्रोक्ता सापि स्मारणीया यस्याः प्रकृते उपयोगोऽपि वर्त्तते। तस्मात् सुष्ठूक्तं चिन्तनीय इति। अतस्तथा कारिका तद्वृत्तिश्च निर्माणीये येन प्रकृतसंगतिः स्यात्। इदानीन्तु अर्थव्यंजकता कीदृशीति तस्या हेतवः प्रस्तावनीया इति तानेव प्रस्तुवन्तु। अन्यच्च पुरेति पदं पुरा प्राचीनकाले इत्येवमनिर्दिष्टभूतकालबोधकं निरर्थकम्। सामान्यतस्तु स कालः प्रोक्ता इतिभूतार्थकक्तप्रत्ययेन गतार्थ एव। तस्मादित्थमत्र पाठः साधीयान्।

## बालक्रीड़ा

अर्थ की समाप्ति हो गई है। इस तरह तेषां शब्द से अर्थों का ही परामर्श करना उचित होगा न कि शब्दों का। क्योंकि तत् शब्द की शक्ति बुद्धिस्थत्वावच्छिन्न प्रकान्त प्रसिद्ध एवं अनुभूत अर्थों में ही है। और प्रकान्त बुद्धिस्थ "अर्थाः प्रोक्ता पुरा" इस रीति से अर्थ ही है। शब्द नहीं है। ऐसा लिखने से उक्त दोष का परिहार एवं प्रकृत की संगति भी हो जाती है।

इसके सिवाय यह भी प्रश्न होता है कि शब्दों के अर्थों के कहने की याद दिलाने का कौन प्रसंग है। यदि उनको याद दिलाते हैं तब तो जिन शब्दों को पहले कह आये है उनके अर्थों को कह दिया है। जिन अर्थों को कह दिया है उनकी व्यंजना को भी पहले "सर्वेषां प्रायशोऽर्थानां व्यंजकत्वमपीष्यते" कह आये हैं इस तरह याद दिलाना चाहिये जिसका प्रकृत में प्रतिपादन करना है। क्योंकि इस समय तो आर्थी व्यंजना कैसी है इस जिज्ञासा की शान्ति के लिए उसके हेतुओं का निर्देश करना है अतः उन्हीं को लिखना चाहिए। एक और बात भी है कि अनिर्दिष्ट भूत रूप प्राचीन काल का बोधक पुरा पद भी प्रकृत में असंगत है निरर्थक है क्योंकि प्रोक्ता इसमें भूत अर्थ में

(अर्थव्यञ्जकता योक्ताकीदृशी साऽधुनोच्यते)
वक्तृबोद्धव्यकाकूनां वाक्यवाच्यान्यसन्निधेः ॥२१॥
प्रस्तावदेशकालादेवैशिष्ट्यात्प्रतिभाजुषाम् ।
योऽर्थस्यान्यार्थधीहेतुर्व्यापारो व्यक्तिरेव सा ॥ २२ ॥

बोद्धव्यः प्रतिपाद्यः। काकुर्ध्वनेर्विकारः। प्रस्तावः प्रकरणम्। अर्थस्य वाच्य-लक्ष्य-व्यङ्ग्यात्मनः।

क्रमेणोदाहरति—

अइपिहुलं जलकुंभं घेत्तूण समागदह्मि सहि तुरिअम्।

मधुसूदनी

अर्थव्यंजकता योक्ता कीदृशी साधुनोच्यते। इति।

या अर्थव्यंजकता द्वितीयोल्लासे उक्ता उदाहृता च सा कीदृशी इत्यधुना तृतीयोल्लासे उच्यते। इति।

अतिपृथुलं जलकुम्भं गृहीत्वा समागताऽस्मि सखि ! त्वरितम्।

बालक्रीड़ा

विहित क्त प्रत्यय से समान्य तौर से भूतकाल का बोध हो ही गया है। अतः यहाँ का पाठ ऐसा होना चाहिए।

अर्थव्यञ्जकता योक्ता कीदृशी साधुनोच्यते। द्वितीय उल्लास में जिस आर्थी व्यंजना को कह आये हैं और जिसके उदाहरणों को दिखाया है वह कैसी है उसको अब तृतीय उल्लास में कहते हैं।

उनके अर्थों को पहिले कह दिया है। अर्थ वाच्य लक्ष्य एवं व्यंग्य है। उन वाचक लक्षणिक एवं व्यंजक शब्दों के। अर्थ व्यंजकता को कहते हैं। वह कैसी है यह कहते हैं।

वक्ता, बोद्धव्य, काकु, वाक्य, वाच्य, अन्यसन्निधि, प्रस्ताव, देश, काल और आदि पदसे ग्राह्य चेष्टा आदि के वैशिष्ट्य से प्रतिभा शालियों को अन्य अर्थ की प्रतीति करा देने वाला जो अर्थ का व्यापार है वह व्यक्ति है व्यंजना है।

यहाँ बोद्धव्य का अर्थ है जिसको समझाना है वह प्रतिपाद्य। काकु ध्वनि का विकार है। प्रस्ताव माने प्रकरण। अर्थ का व्यापार इस में अर्थ माने वाच्य लक्ष्य एवं व्यंग्य। अब क्रमशः उदाहरण देते हैं। "अइ"। हे सखि ! जल से भरे हुये विशाल घड़े को लेकर बड़ी जल्दी २ आई हूँ। अतः थक गई हूँ पसीना बहुत आ गया है और श्वांसों का वेग सहा नहीं जाता है इसलिए क्षण भर विश्राम कर लेती हूँ।

समसेअसलिलणीसासणीसहा वीसमामि खणम् ।। १३ ।।

अत्र चौर्यरतगोपनं गम्यते ।

ओण्णिद्दं दोव्वल्लं चिन्ता अलसत्तणं सणीससिअम् ।
मम मन्दभाइणीए केरं सहि तुहवि अहह परिहवइ ।। १४ ।।

अत्र दूत्यास्तत्कामुकोपभोगो व्यज्यते ।

तथाभूतां दृष्ट्वा नृपसदसि पाञ्चालतनयां
वने व्याधैः सार्धं सुचिरमुषितं वल्कलधरैः ।
विराटस्यावासे स्थितमनुचितारम्भनिभृतं
गुरुः खेदं खिन्ने मयि भजति नाद्यापि कुरुषु ।। १५ ।।

### मधुसूदनी

श्रमस्वेदसलिलनिःश्वासनिःसहा विश्राम्यामि क्षणम् ।
औन्निद्र्यं दौर्बल्यं चिन्तालसत्वं सनिःश्वसितम् ।
मम मन्दभागिन्याः कृते सखि ! त्वामपि अहह परिभवति ।

तथाभूतामिति । उषितं वल्कलधरैरिति । अत्र वल्कलधरत्वमुपलक्षणं व्याधसदृशवसनाशनासनादीनाम् । तेन तादृशव्यवहारेण उषितं निवासम् । स्थितं तथास्थितिम् । दृष्ट्वा इत्यन्वयो बोध्यः ।

### बालक्रीड़ा

यहाँ कहने वाली पुंश्चली नायिका के व्यवहार से यह प्रतीत हो रहा है कि वह अपने चौर्यरत का गोपन कर रही है । यह व्यंग्य है ।

"ओण्णि" । अहह हे सखि ! क्या कहूँ । मुझ मन्द भागिनी के लिए तुमको औन्निद्र्य ( उनींदापन ) दुर्बलता, चिन्ता, आलस्य और यह हाँफना वगैरह दबा रहे हैं तुमको इनसे कष्ट हो रहा है ।

यहाँ पर प्रतिपाद्य दूती के वैशिष्ट्य से उस दूती के द्वारा किये गये कामुक का उपभोग व्यक्त हो रहा है ।

"तथा" । राजाओं की सभा में पाञ्चाल राज की पुत्री द्रौपदी की उस अवस्था को देखकर । वल्कलधारी व्याधों के साथ जंगल में चिरकाल तक निवास करने और विराट् के घर में रोटी पकाने जैसे अयोग्य कार्य के करते हुए भी एकान्त में रहने आदि से इस प्रकार खिन्न दीन मुझ पर गुरु बड़े भाई जी खेद परिघात करते हैं किन्तु कुरुओं पर अब भी नहीं करते हैं । यह तो अनुचित है मुझ पर उन्हें खेद नहीं करना चाहिए । उन्हें तो कुरुओं पर खेद करना चाहिए । यह व्यंग्य काकु के वैशिष्ट्य से व्यक्त है । यहाँ "वल्कलधरः" इसमें वल्कल शब्द खान-पान रहन-सहन उठने-बैठने का उपलक्षण है । अतः व्याधों के जैसे खान पान करते हुए उनके साथ रहे । खिन्न शब्द खिद दैन्ये

अत्र मयि न योग्यः खेदः कुरुषु तु योग्य इति काका प्रकाश्यते। न च

### मधुसूदनी

काका प्रकाश्यते काकोर्वैशिष्ट्यात् व्यज्यते। इति। अत्र स्वीये तंत्रे स्थितया विश्रान्तया काका इत्यर्थः। द्विविधा हि काकुः। एका वाक्यार्थस्वरूप-प्रापणे संलग्ना अत एव अविश्रान्ता। अन्या स्वतंत्रे स्थिता विश्रान्ता। तत्र अन्यत्र संलग्नया काका प्रकाश्यं व्यग्यं काक्वाक्षिप्तं गुणीभूतव्यंग्यमिति व्यवह्रियते। तदत्र नास्ति। न च वाच्यसिद्ध्यङ्गमत्र काकुरिति गुणीभूतव्यंग्यं शक्यम्। प्रश्नमात्रेणाऽपि काकोर्विश्रान्तेः। इत्युक्तेः। अत्रोदाहरणे काकुः वाच्यसिद्धेर्वाक्यार्थस्वरूपस्याङ्गं प्रापकमिति गुणीभूतव्यंग्यं न शंक्यम्। तत्कुत इत्याह प्रश्नेति। प्रश्नमात्रेण नाद्यापि कुरुषु इत्येवं विपृच्छिषया वाक्योच्चारणेन काकोर्विश्रान्तेः। एवञ्च काक्वाक्षिप्तं गुणीभूतव्यंग्यं नाशंकनीयमविश्रान्तौ काकोस्तथा मन्तव्यम्। इति भावः। इदन्तु वोध्यम्। गुणोभूतव्यंग्यप्रकरणे "अगूढमित्यादौ योगार्थो लक्षणम्। रूढ्यर्थो लक्ष्यम्। किन्त्वत्र वाच्यसिद्ध्यङ्गपदे नोभयम्।

### बालक्रीड़ा

धातु से कर्म में क्तप्रत्यय होने पर बना है। और खेद शब्द खिद परिघाते धातु से भाव में घञ् प्रत्यय होने पर बना है।

गुणीभूत व्यंग्य के भेदों के प्रतिपादन करते समय जो लिखा है। अगूढमपरस्यांङ्गम् इत्यादि। उनमें योगार्थ लक्षण है और रूढ्यर्थ लक्ष्य है। किन्तु प्रकृत में वाच्य सिद्ध्यङ्गम् पद में दोनों नहीं है। इसका अर्थ है—वाच्य की सिद्धि स्वरूपनिष्पत्ति का अंग आक्षेपक है। यह काकु का विशेषण है। इसीलिए लिखा है कि (अत्र वाच्य सिद्ध्यङ्गं काकुरिति) यहाँ काकु वाच्यसिद्धि का अंग है। यहाँ का आशय यह है कि काकु दो प्रकार के होते हैं। एक अपने तंत्र में रहता है अतः विश्रान्त होता है। दूसरा दूसरे के स्वरूप की निष्पत्ति में लगा रहता है अतः अविश्रान्त है। इस दूसरे प्रकार के काकु से प्रकाशित व्यंग्य का काक्षिप्त नामक गुणीभूत व्यंग्य कहलाता है। उसी का निषेध यहाँ करते हैं। कहते हैं कि यहाँ प्रकृत पद्य में काकु वाच्य के स्वरूप की सिद्धि निष्पत्ति का अंग है आक्षेपक है अतः यह काक्वाक्षिप्त नामक गुणीभूत व्यंग्य है ऐसी शंका नहीं करनी चाहिए। क्योंकि (सन्धिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन) हे सहदेव! तुम्हारा न कि मेरा राजा उन कौरवों के साथ किसी आधार पर सन्धि करे मैं नहीं करूँगा उस सन्धि को। ऐसा भीमसेन ने जब कहा। तब सहदेव ने कहा कि (आर्य! कदाचित् खिद्यते गुरुः) अजी भाई साहब! ऐसा सुनने पर शायद बड़े जी नाराज हो जायँ। इस पर पुनः भीम कहता है प्रश्न करता है कि (गुरुः किं खेदमपि जानाति) बड़े जी क्या खेद को भी जानते हैं जो इस तरह नाना तरीकों से खिन्न दीन हीन मुझ पर खेद करते हैं और कुरुओं पर आज भी नहीं।

वाच्यसिद्ध्यङ्गमत्र काकुरिति गुणीभूतव्यङ्ग्यत्वं शङ्क्यं; प्रश्नमात्रेणापि काकोर्विश्रान्तेः।

तइआ मह गण्डत्थलणिमिअं दिट्ठिं ण णेसि अणत्तो।
एण्हिं सच्चेअ अहन्तेअ कवोला ण सा दिट्ठी॥ १६॥

अत्र मत्सखीं कपोलप्रतिबिम्बितां पश्यतस्ते दृष्टिरन्यैवाभूत्, चलितायान्तु तस्यामन्यैव जातेत्यहो प्रच्छन्नकामुकत्वं ते इति व्यज्यते।

उद्देशोऽयं सरसकदलीश्रेणिशोभातिशायी
कुंजोत्कर्षाङ्कुरितरमणीविभ्रमो नर्मदायाः।
किञ्चैतस्मिन्सुरतसुहृदस्तन्वि! ते वान्ति वाता
येषामग्रे सरति कलिताऽकाण्डकोपो मनोभूः॥ १७॥

## मधुसूदनी

तदा मम गण्ड स्थलनिमग्नां दृष्टिं नानैषीरन्यत्र।
इदानीं सैवाहं तौ च कपोलौ न सा दृष्टिः।

## बालक्रीड़ा

इस तरह केवल प्रश्न से ही काकु की विश्रान्ति हो जाती है अतः व्यंग्य का आक्षेपक काकु नहीं है। इसी लिए लिखा कि "इति काक्वा प्रकाश्यते" यह नहीं लिखा कि "इति काक्वा आक्षिप्यते"। यहाँ काकोः यह षष्ठ्यन्त पद है।

"तइया"। अरे भले मानुष! जिस समय वह नायिका आई और जब तक वह बैठी रही तब तक तुम मेरे कपोल में निमग्न हुई अपनी दृष्टि को इधर उधर कहीं नहीं ले गये। अब क्या हुआ मैं और मेरा कपोल तो वही है किन्तु तुम्हारी दृष्टि वह नहीं है। मैं समझ गई तुम छिपे रुस्तम हो।

यहाँ कपालों में प्रतिबिम्बित मेरी सखी को देखने के बहाने अपनी दृष्टि को मेरे कपोल से अन्य स्थानों में नहीं ले गये। अब उसके चले जाने के बाद और ही दृष्टि हो गई। अहो आप प्रच्छन्न कामुक हैं यह व्यक्त होता है। यह उदाहरण वाक्य के वैशिष्ट्य से प्राप्त होनेवाले व्यंग्य का है। तदा इदानीम् यह पदसमूहो वाक्यम् के अनुसार एक से भिन्न अनेक पदात्मक वाक्य है।

"उद्देशः"। यह वह नर्मदा का उद्देश भूभाग है जहाँ सरस कदलियों की कतार अत्यन्त शोभायमान है। जिसमें कुञ्ज के सौन्दर्य को देखने से रमणियों की शृंगारमयी भावनाओं के अंकुर उद्बुद्ध हो जाते हैं। इसके सिवाय यहाँ पर वह वायु बह रहा है जो सुरत काल में सुख देने वाला है अतएव दोस्त है। जिसके आगे २ प्रहरी के रूप में अकारण कुपित होने वाला कामदेव चल रहा है।

अत्र रतार्थं प्रविशेति व्यङ्ग्यम् ।

णोल्लेइ अणोल्लमणा अत्ता मं घरभरम्मि सअलम्मि ।
खणमेत्तं जइ संझाइ होइ ण व होइ वीसामो ॥ १८ ॥

अत्र सन्ध्या संकेतकाल इति तटस्थं प्रति कयाचिद् द्योत्यते ।

सुव्वइ समागमिस्सदि तुज्झ पियो अज्ज पहरमेत्तेण ।
एमेअ किंत्ति चिट्ठसि ता सहि सज्जेसु करणिज्जम् ॥ १९ ॥

अत्रोपपतिं प्रत्यभिसतुं प्रस्तुता इति न युक्तमिति कयाचिन्निवार्यते ।

अन्यत्र यूयं कुसुमावचायं कुरुध्वमत्रास्मि करोमि सख्यः ! ।
नाहं हि दूरं भ्रमितुं समर्था प्रसीदतायं रचितोऽञ्जलिर्वः ॥ २० ॥

मधुसूदनी

नुदत्यनार्द्रमनाः श्वश्रूर्मा गृहभरे सकले ।
क्षणमात्रं यदि सन्ध्यायां भवति न वा भवति विश्रामः ।
श्रूयते समागमिष्यति तव प्रियोऽद्य प्रहरमात्रेण ।
एवमेव किमिति तिष्ठसि तत्सखि ! सज्जय करणीयम् ।

बालक्रीड़ा

यहाँ नर्मदा के वर्णन के रूप वाच्यार्थ के वैशिष्ट्य से यह प्रतीत हो रहा है कि यह प्रदेश रमण के योग्य है अतः रमण के लिए चले आवो ।

"णोल्लेई" । यह स्नेह रहित सास मुझे घर के समस्त कार्यों में प्रेरित करती रहती है अतः सायंकाल में क्षण भर के लिए शायद विश्राम मिलता है और नहीं भी मिलता है ।

यहाँ पड़ोसिन के प्रति कहे जाने वाले वाक्य में अन्य छिपे हुए कामुक की सन्निधि के वैशिष्ट्य से सायंकाल में हम लोगों का मिलन हो सकता है ऐसा नायिका का कथन व्यक्त हो रहा है ।

"सुव्वई" । सुनते हैं कि हे सखि ! तुम्हारा प्रिय आज विलम्ब नहीं है प्रहर भर में आ जायगा । अतः इसी तरह क्यों चुप चाप बैठी हो अपने आप को सँयोजने के उपयुक्त कार्य करो ।

यहाँ प्रकरण प्रस्ताव के वैशिष्ट्य से यह प्रतीत हो रहा है कि कोई सखी अपनी सखी को समझा रही है कि इस समय उपपति के पास जाने के लिए प्रस्तुत होना युक्त नहीं है ।

"अन्यत्र" । हे सखियो ! आप लोग किसी दूसरी जगह में कुसुमों का चयन करो । यहाँ मैं कर रही हूँ । इस पर सखियाँ जवाब देती है कि हे सखि ? हम लोगो को और जगह भेज रही हो तुमही क्यों नहीं अन्यत्र चली जाती हो । इस पर पहिली सखी प्रत्युत्तर देती है कि हे सखियो ! मैं अन्यत्र घूमने में जाने में असमर्थ हूँ । अतः सादर करबद्ध प्रार्थना करती हूँ कि आप लोग अन्यत्र जाने के लिए प्रसन्न हो जायें ।

अत्र विविक्तोऽयं देश इति प्रच्छन्नकामुकस्त्वयाऽभिसार्यतामिति आश्वस्तां प्रति कयाचिन्निवेद्यते ॥

गुरुअणपरवश पिअ किं भणामि तुह मंदभाइणी अहकम् ।
अज्ज पवासं वच्चसि वच्च सअं जेव्व सुणसि करणिज्जम् ॥ २१ ॥

अत्राद्य मधुसमये यदि व्रजसि तदाऽहं तावद् न भवामि तव न जानामि गतिमिति व्यज्यते । आदिग्रहणाच्चेष्टादेः । तत्र चेष्टाया यथा—

द्वारोपान्तनिरन्तरे मयि तया सौन्दर्य्यसारश्रिया
प्रोल्लास्योरुयुगं परस्परसमासक्तं समासादितम् ।
आनीतं पुरतः शिरोंशुकमधः क्षिप्ते चले लोचने
वाचस्तत्र निवारितं प्रसरणं सङ्कोचिते दोर्लते ॥ २२ ॥

## मधुसूदनी

गुरुजनपरवश ! प्रिय ! कि भणामि तव मन्दभागिन्यहम् ।
अद्य प्रवासं व्रजसि व्रज स्वयमेव श्रोष्यसि करणीयम् ।

## वालक्रीड़ा

यहाँ अभिसतु ' प्रस्तुता इति न युक्तम् यह पाठ है प्रस्तुता और न युक्तम् के मध्य में इति पद आवश्यक है ।

यहाँ एकान्त प्रदेश के वैशिष्ट्य से जिसमें बोलने वाली नायिका का भी वैशिष्ट्य है उससे हे सखियो ! आप लोग उस प्रच्छन्न कामुक को भेजें ऐसा किसी विश्वसनीय सखी को कह रही है यह व्यक्त हो रहा है ।

"गुरु" । हे प्रिय ! आप गुरुओं के पराधीन हो अतः आपको मैं मन्दभागिनी क्या कहूँ । यदि आप आज प्रवास में जा रहे हैं तो जाइये किन्तु इस बार क्या करना होगा उसे तुम स्वयं जानोगे । कहने से तुमको बुद्धि नहीं आ रही है ।

यहाँ पर वसन्त समय के वैशिष्ट्य से आज वसन्त के विकास के समय में यदि प्रवास करेंगे तो मैं नहीं रहूँगी तुम्हारे विषय में नहीं कह सकती कि क्या होगा यह व्यक्त हो रहा है । आदि ग्रहण से चेष्टादि के वैशिष्ट्य से भी अर्थ की व्यक्ति होती है उनमें जैसे चेष्टा के वैशिष्ट्य का उदाहरण है ।

"द्वारोपान्त" । हे सखे ! द्वार के अत्यन्त समीप प्रदेश में जब मैं पहुँचा तब सौन्दर्य सार सर्वस्व उस नायिका ने अपने दोनों उरुओं का उल्लासन करके परस्पर में संसक्त कर लिया । शिर के ऊपर घूंघट डाल कर चंचल नेत्रों से नीचे की तरफ देखने लगी । बोलना बन्द कर दिया तथा भुजलताओं को संकुचित कर लिया ।

अत्र चेष्टया प्रच्छन्नकान्तविषय आकूतविशेषो ध्वन्यते। निराकाङ्क्षत्व-प्रतिपत्तपे प्राप्तावसरतया च पुनः पुनरुदाह्रियते। वक्त्रादीनां मिथः संयोगे द्विकादिभेदेन अनेन क्रमेण लक्ष्य-व्यङ्ग्ययोश्च व्यञ्जकत्वमुदाहार्य्यम् ॥

अत्र द्विकभेदे वक्तृबोद्धव्ययोगे—यथा

अत्ता एत्थ णिमज्जइ एत्थ अहं दिअइए पलोएहि।
मा पहिअ रत्तिअंधिअ सेज्जाए मह णिमज्जहिसि ॥ २३ ॥

मधुसूदनी

श्वश्रूरत्र निमज्जति अत्राहं दिवसके प्रलोकय।

बालक्रीड़ा

यहाँ पर उरुओं के प्रोल्लासन पुरःसर परस्पर समासंजनादि रूप चेष्टाओं के वैशिष्ट्य से प्रच्छन्न कामुक के विषय में उसके आकूत विशेष व्यक्त हो रहे हैं।

प्रश्न—आपने वार २ इतने उदाहरणों का उपन्यास करके ग्रन्थ को क्यों गुरु कर दिया। उत्तर। इसके बाद क्या। अच्छा इसका उदाहरण क्या इस तरह की साकांक्षप्रतिपत्ति को दूर करने के लिये यानी आकांक्षाओं से रहित प्रतिपत्ति के लिए तथा इसके सिवाय इन वैशिष्ट्यों के कहने का अवसर भी है अतः पुनः २ उदाहरण दिखाये हैं। वक्तृ एवं बोद्धव्य आदि के परस्पर के संयोग से होने वाले द्विक त्रिक एवं चतुष्क भेद के, और वाच्य के विषय में दिखाये हुए इस क्रम के अनुसार लक्ष्य एवं व्यंग्य अर्थों में रहने वाली व्यञ्जना के भी उदाहरणों को समझना चाहिए। उनमें वक्तृ एवं बोद्धव्य दो के संयोग से बनने वाले द्विक भेद में जैसे—सास यहाँ डूब जाती है जैसे पानी में डूबने वाले को यह पता नहीं रहता है बाहर क्या हो रहा है उसी तरह सास को भी खटिया पर पड़ने के बाद कुछ पता नहीं है कि कौन क्या कर रहा है अतः इसकी तरफ से निर्भय रहो। यहाँ पर अपने काम को भी तो बतलाओ तुम क्या करती हो। यहाँ मैं कहने का आशय यह है कि मैं निष्क्रिय पड़ी रहती हूँ आज तुम आये हो शायद कुछ क्रिया करने का अवसर मिल जाय। अतः दिन में ही देख भाल लो। तुम मुसाफिर हो यहाँ के लिए अजनवी हो इस जगह की जानकारी तुमको नहीं है उस पर तुम्हें रतौंधी हो गई है। अतः सावधान! मेरी खटिया पर मत गिर जाना।

यहाँ वक्त्री पुंश्चली नायिका और प्रतिपाद्य मुसाफिर दोनों के वैशिष्ट्य से इस घर में सास और मैं दो प्राणी हैं। उनमें सास अत्यन्त जीर्ण है अतः बहरी है और हिल डुल भी नहीं सकती है। जनान्तर का भी आना जाना नहीं है यह तुम देख ही रहे हो अतः यथेच्छ व्यवहार करो यह व्यक्त होता है।

प्रश्न—आर्थी व्यञ्जना में अर्थ ही को केवल व्यंजक मानोगे तो आर्थी व्यंजना के उदाहरणों में शब्दार्थोभय रूप काव्य का लक्षण संगत नहीं होगा। उत्तर—"शब्द"।

**शब्दप्रमाणवेद्योऽर्थो व्यनक्त्यर्थान्तरं यतः**
**अर्थस्य व्यञ्जकत्वे तच्छब्दस्य सहकारिता ॥ २३ ॥**

शब्देति । न हि प्रमाणान्तरवेद्योऽर्थो व्यञ्जकः ॥

इति काव्यप्रकाशेऽर्थव्यञ्जकता निर्णयो नाम तृतीयोल्लासः ॥३॥

## मधुसूदनी

मा पथिक ! रात्र्यन्ध ! शय्यायां मम निमंक्ष्यसि ।

इति काव्यप्रकाशे मधुसूदन्यां तृतीय उल्लासः ।

## बालक्रीड़ा

शब्द रूप प्रमाण से जाना गया ही अर्थ अर्थान्तर का व्यंजक होता है अतः अर्थ की व्यंजना में शब्द सहकारी है। शब्द प्रमाण में शब्द विशेषण देने का अभिप्राय है कि शब्द से अतिरिक्त अनुमानादि प्रमाण से वेद्य अर्थ व्यंजक नहीं होता है क्योंकि शब्द रूप शास्त्र की रचना का आधार शब्द ही है अन्य नहीं है।

यहाँ मा पथिक ! में पथिक शब्द का अर्थ हिन्दी भाषा में मुसाफिर है। यह 'मुसाफिर' शब्द कब से और कैसे व्यवहार में आया उसके लिए कहते हैं कि ईसा और मूसा दो भाई थे। वे दोनों किसी समय परदेश चले। चलते २ रास्ते में रात हो गई। अतः किसी धर्म शाला में उन लोगों ने बसेरा लिया। थोड़ी देर बाद विश्राम करने के अनन्तर ईसा ने मूसा से कहा कि अहो भाई ! कहो न बतिया कटे न रतिया। इस पर मूसा ने जवाब दिया कि बात तो मैं कहूँगा और रात भी बातों बातों में कट जायगी किन्तु तुम सोते बहुत हो यदि बीच में सो जाओगे तो मजा किरकिरा हो जायगा। अतः सुनने की स्वीकृति के सूचक कुछ शब्दों का प्रयोग करते रहना जरूरी है प्रत्युत्तर में उसने कहा तथास्तु। मूसा ने बात कहना आरम्भ किया जब बीच २ में मूसा बात कहने से रुकने लगते तब २ ईसा कहते थे कि मूसा फिर क्या हुआ मूसा फिर क्या हुआ। इस तरह रात भर 'मूसाफिर' 'मूसाफिर' कहते २ बीत गई। प्रातः पड़ोस में बसेरा लेने वाले लोगों ने कहा कि अच्छा मूसाफिर आया कि नींद हराम कर दी तब से धर्मशाला में ठहरने वालों की संज्ञा मूसाफिर पड़ गई। मूसा का मू हिन्दू और हिन्दु की तरह ह्रस्व भी है और दीर्घ भी है।

इस तरह काव्यप्रकाश के तृतीय उल्लास में मधुसूदन शास्त्री की कृति बालक्रीड़ा समाप्त हो गई।

—: ※ :—

# अथ चतुर्थ उल्लासः

यद्यपि शब्दार्थयोर्निर्णये कृते दोषगुणालङ्काराणां स्वरूपमभिधानीयं तथा-

## मधुसूदनी

अथ काव्यप्रकाशपरिशीलने चतुर्थ उल्लासः। "यद्यपि तथापि" इति। अत्र "यत्तदोर्नित्यमभिसम्बन्धः" इति न्यायस्य प्रसरात् यत्तदोः प्रयोगेषु सर्वत्र उद्देश्यविधेययोर्विषमपरामर्शकता विरुद्धा अनुचिता चेति समपरामर्शकतैवा-पेक्षिता। या हि तयोः प्रयोगेषु दृश्यते च। तथाहि—यदेव वव्रे तदेवाहृतम्। यत्प्रेम तत्पर्यचीयत। उमावृषांकौ शरजन्मना यथा तथा नृपः सा च सुतेन। यावत्प्रतापनिधिः तावदरुणेन। यदोन्मथिता तदाप्रभृति। यदीयमेतत् पुरतो विभाव्यते तदीयमन्यत् परतोऽनुबुध्यताम्। यर्हि त्वमेवासि विवेकशीलस्तर्हि प्रकामं समवेहि सिद्धम्। यर्हि प्रजाः क्षुधं निगच्छेयुस्तर्हि नवरात्रेण यजेतेति तैत्तिरीयसंहितायाम्। इति च। एवं च प्रकृते प्राक् प्रयुक्तस्य यद्यपि शब्दस्यानुरोधेन प्रयुज्यमानस्य तद्यपिशब्दस्यैव प्रतिप्रयोगः साधुर्न तु विषमपरामर्शकस्य तथापिशब्दस्य प्रयोगः विरुद्धत्वादनुचितत्वाच्च। अथवा पश्चात् प्रयोक्ष्यमाणस्य तथापिशब्दस्यानुरोधेन अनुयुज्यमानो यथापिशब्द एव साधुर्न तु विषमपरामर्शको यद्यपिशब्दः तथाभावात्। अव्ययप्रकरणस्य आकृतिगणतया यथा तत्प्रकरणे यदिशब्दस्य गणना तथा तदिशब्दस्यपि सा।

## बालक्रीड़ा

अब चतुर्थ उल्लास का आरम्भ करते हैं—"यद्यपि"। यहाँ यद्यपि के लिए समान परामर्शक के रूप में तद्यपि पाठ करना चाहिए अतः तथापि पाठ विरुद्ध और अनुचित है। क्योंकि यत् और तत् का नित्य सम्बन्ध है अतः इन शब्दों के प्रयोग में सभी स्थानों में उद्देश्य विधेय भाव की स्थिति है अतः विषम परामर्शकता नही होती है। यत् के लिए तत्। यर्हि के लिए तर्हि। यावत् के लिए तावत्। यथा के लिए तथा। यदा के लिए तदा। यदीयम् के लिए तदीयम् का जैसे प्रयोग होता है उसी तरह यदि के लिए तदि का और यद्यपि के लिए तद्यपि का प्रयोग होना औचित्य प्राप्त है। अगर कहें कि तदि का पाठ अव्यय प्रकरण में नहीं है तब इसका प्रतिबन्दी उत्तर है कि यदि का पाठ भी तो अव्यय प्रकरण में नहीं हैं। उस प्रकरण को आकृतिगण मानकर जैसे यदि का संग्रह किया है वैसे ही तदि का भी संग्रह करना आवश्यक है।

यद्यपि तददोषौ शब्दार्थौ सगुणौ सालंकारौ काव्यं इस काव्य लक्षण गत विशेष्य पदार्थ शब्द और अर्थ के निर्णय करने के बाद उनके विशेषण दोषाभाव गुण एवं अलंकारों के स्वरूप को कहना चाहिए और उचित भी यही है। तद्यपि धर्मी के जानने

ऽपि (?) (तद्यपि) धर्मिणि प्रदर्शिते धर्माणां हेयोपादेयता ज्ञायत इति प्रथमं काव्यभेदानाह—

**अविवक्षितवाच्यो यस्तत्र वाच्यं भवेद् ध्वनौ**
**अर्थान्तरे सङ्क्रमितमत्यन्तं वा तिरस्कृतम्**

लक्षणामूलगूढागूढोभयव्यङ्ग्यप्राधान्ये सत्येव अविवक्षितं वाच्यं यत्र

मधुसूदनी

इति सर्वं समञ्जसम्। प्रदर्शिते इति स्वार्थे णिच्। अतो ज्ञाते इत्यर्थः ज्ञायते इत्यनुरोधात्।

"लक्षणामूलगूढव्यंग्यप्राधान्ये" इत्यत्र लक्षणामूलगूढागूढोभयात्मकव्यंग्यप्राधान्ये इत्येव पाठः साधीयान्। इतरथा तु असाधुरेव। यतो हि "गूढव्यंग्यम् अस्फुटव्यंग्यम्" इत्यनर्थान्तरम्। ध्वनिप्रसङ्गे च अस्फुटाख्यगूढव्यंग्योद्देश्येन लक्षणाया न प्रवृत्तिः। तादृशव्यंग्यसद्भावे गुणीभूतव्यंग्यता प्रसक्ता स्यान्न तु ध्वनिता। इत्यसाधुरेवेत्युक्तम्। ननु गूढव्यंग्यप्राधान्ये इत्यत्र प्राधान्यपदश्रुतेस्तस्य ध्वनित्वमेवेति चेन्न। "अयं स रशनोत्कर्षी" इत्यत्र कस्य प्राधान्यम्। करुणस्य वा शृङ्गारस्य वा। यर्हि पार्यन्तिकबोधविषयतया करुणस्य प्राधान्यं तर्हि ध्वनिकाव्यस्यैवोदाहरणमिदं न हीतरस्य। एवं कथमस्य अपरांगगुणीभूतव्यंग्योदाहरणतयोपन्यासः प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्तीति न्यायमुपमर्द्य।

नन्वान्तरालिकव्यंग्यमादायैव ध्वनिगुणीभूतव्यंग्यव्यवहारस्य स्वीकारात्

बालक्रीड़ा

के बाद ही धर्मों की हेयता एवं उपादेयता का ज्ञान होता है। अतः पहले धर्मी काव्य के भेदों को कहते हैं। यहाँ प्रदर्शिते का अर्थ ज्ञायते के अनुरोध से ज्ञाते है। स्वार्थ में णिच् प्रत्यय है।

प्रश्न—आप समझाते हैं कि धर्मी के जानने के बाद धर्मों की हेयता एवं उपादेयता का ज्ञान होता है अतः इस समझाने के अनुसार आपको धर्मी का निरूपण करना चाहिए। किन्तु उसका निरूपण न करके आप काव्य के भेदों को कहते हैं ऐसा क्यों? उत्तर। यहाँ प्रकृत में धर्मी काव्य है। उसी के धर्म ये दोषाभाव आदि हैं। उस काव्य का निरूपण प्रथम उल्लास में कर दिया है जो कि अत्यन्त संक्षिप्त है। जिससे बुद्धिमान् शिष्य की जिज्ञासा बनी ही रहती है और धर्मों का भी स्पष्टीकरण नहीं हो पाता है अतः धर्मी काव्य के भेदों का कहना आवश्यक हो गया।

जो अविवक्षित वाच्य ध्वनि है उसमें वाच्य अर्थान्तर में संक्रमित एवं अत्यन्त तिरस्कृत होता है।

प्रश्न—इस ध्वनि का नाम अविवक्षित वाच्य क्यों हुआ। उत्तर। इसमें लक्षणामूलक गूढागूढोभय व्यंग्य की प्रधानता है अतः वहाँ वाच्य अविवक्षित है। वह

स ध्वनाविति अनुवादाद् (?) (विवरणात्) ध्वनिरिति ज्ञेयः। तत्र च वाच्यं क्वचिदनुपयुज्यमानत्वादर्थान्तरे परिणमितम्। यथा—

मधुसूदनी

शृङ्गारस्यैव चमत्कारानुरोधात् प्राधान्येन व्यपदेशः। अतो न तन्न्यायोपमर्दः। इति चेत्। गतं तर्हि प्राधान्यपदश्रुतेर्ध्वनित्वमेवेति युक्त्या। तस्माद् गूढव्यंग्यप्राधान्ये इति पाठोऽसाधुरेव। अस्मन्निर्दिष्ट एव पाठः साधुः। अन्यच्च यदत्रोदाहरणमुपन्यस्तं तद् गूढागूढोभयात्मकस्यैव व्यंग्यस्य प्राधान्यमनुरुद्ध्येति स्पष्टयिष्यते।

"ध्वनौ" इत्यनुवादादिति पाठो न समीचीनः, विवरणादिति एव तथा। तथाहि—अविवक्षितवाच्यो यस्तत्र वाच्यमिति कारिकायां यत्तदोर्विन्यासः। तत्र शब्दशक्तिस्वाभाव्यात् यदोऽनुवाद्यप्रतीतिकृत्वं तदो विधेयप्रतीतिकृत्त्वम्। अत एव भट्टोक्तिरपि "यच्छब्दयोगः प्राथम्यं सिद्धत्वञ्चानुवाद्यता। तच्छब्दयोग औत्तर्यं साध्यत्वं च विधेयता"। इति।

अन्यच्च यच्छब्दस्तु अनुवाद्यप्रतीतिकारी अस्त्येव नात्र सन्देहः। किन्तु यच्छब्दसंहितामनुगतोऽदसादिरपि तथा प्रतीतिकृदिति मन्तव्यम्। अत एव वक्ष्यते—"योऽसौ" इति पदद्वयमनुवाद्यप्रतीतिकृदिति। ततश्च तदो विधेयकत्वादेव अनुवादकत्वाभावात् तत्रेत्यस्य विवारकध्वनाविति पदस्यापि तच्छब्दसमानगतिकतया अननुवादकत्वमेव। तस्मात् "ध्वनौ" इति विवरणादित्येव पाठः साधुः।

ननु अवधेहि भोः। अत्र अनुवादादितिपदं न हि अनुवाद्यपदम्। ततश्च नानुवाद्यविधेयभावं हृदि निधाय तत्पदमुपात्तम्। अनुवादश्च ज्ञात-

बालक्रीड़ा

अविवक्षित वाच्य जहाँ रहे वह ध्वनि है। क्योंकि मूल कारिका में तत्र इस सप्तम्यन्त पद का ध्वनौ ऐसा विवरण किया है अतः उसे ध्वनि ऐसा समझना चाहिए।

यहाँ लक्षणामूलगूढव्यंग्यप्राधान्ये इस पाठ के स्थान पर लक्षणामूलगूढागूढोभयात्मकव्यंग्यप्राधान्ये ऐसा पाठ साधीयान् है गूढव्यंग्य यह पाठ अशुद्ध है। क्योंकि गूढव्यंग्य और अस्फुटव्यंग्य दोनों का एक ही अर्थ है और "अगूढमपरस्याङ्गं वाच्यसिद्धयङ्गमस्फुटम्" के अनुसार अस्फुटव्यंग्य गुणीभूतव्यंग्य का एक भेद है। अतः ध्वनि के प्रसंग में अस्फुटाख्यगूढरूपगुणीभूत व्यंग्य के उद्देश्य से लक्षणा की प्रवृत्ति नहीं होती है। क्योंकि ऐसी स्थिति में गुणीभूतव्यंग्य ही होगा ध्वनि नहीं। इसलिए उस पाठ को अशुद्ध कहा।

अगर कहें कि गूढव्यंग्यप्राधान्ये इस पाठ में गूढव्यंग्य के साथ प्राधान्य पद की श्रुति है और व्यंग्य की प्रधानता में ध्वनि ही होती है अतः वह ध्वनि ही माना जायगा। तो यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि "अयं स रशनोत्कर्षी" इस काव्य में किसकी

## मधुसूदनी

विषयकज्ञानात्मकस्मरणवत् कथितविषयकं कथनम्। इति चेन्न। पूर्वं को विषयः कथितो यस्यायं "ध्वनौ" इत्यनुवादः। अत्र तु अविवक्षितवाच्यो य इत्यत्रत्यस्य यः इति पदस्य अर्थं प्रति सन्दिहानो बोध्यते। यदत्र यस्तत्रेति दिशा य इति तत्र इति पदे उपात्ते। तत्र यच्छब्दार्थपरामर्शको हि तच्छब्दो भवतीति प्रसिद्धम्। प्रकृते तच्छब्दार्थश्च तत्रेत्यस्य "ध्वनौ" इति स्फुटीकरणाद्-ध्वनिः। तस्माद् यच्छब्दार्थोऽपि ध्वनिरिति ज्ञेयः। एवं हि कथितविषयक-कथनरूपानुवादस्यासंभवादनुवादादिति पदस्यासाधुत्वमेव। अतोऽनुवादा-दित्यस्य स्थाने विवरणादिति पदं साधु।

## बालक्रीड़ा

प्रधानता है करुण की या शृङ्गार की। यहिं पार्यन्तिक बोध के विषय होने से यहाँ करुण की प्रधानता है तहिं यह ध्वनि काव्य का ही उदाहरण है। अन्य का नहीं। तब क्यों इसका प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति इस न्याय का उपमर्दन करके अपराङ्गगुणीभूतव्यंग्य के उदाहरण के रूप में उपन्यास किया।

अगर कहें कि पार्यन्तिक व्यंग्य एवं वाच्य के आन्तरालिक व्यंग्य के चमत्कार के अनुसार ही ध्वनि और गुणीभूतव्यंग्य के व्यवहार को स्वीकार किया है अतः चमत्कार के अनुरोध पर शृङ्गार का ही प्रधानतया व्यपदेश किया है। अतः उक्त न्याय का उपमर्दन नहीं किया है। तब भी ठीक नहीं है क्योंकि प्राधान्य पद की श्रुति से यह ध्वनि ही है यह युक्ति खतम हो गई। इसलिए "गूढव्यंग्य प्राधान्ये" यह पाठ अशुद्ध है और हमारा निर्दिष्ट ही पाठ साधु है। इसके सिवाय यहाँ जो उदाहरण दिये हैं वे गूढागूढोभयात्मक व्यंग्य की प्रधानता के अनुरोध से ही दिये हैं। इसका स्पष्टीकरण उदा-हरणों की व्याख्या के समय में करेंगे।

यहाँ वृत्ति में "तत्र "ध्वनौ" इत्यनुवादात्" में यह अनुवादात् पाठ ठीक नहीं है। इसके स्थान पर विवरणात् यह पाठ होना चाहिए। क्योंकि "अविवक्षितवाच्यो यस्तत्र वाच्यम्" इस कारिका में "यस्तत्र" ऐसा यत् और तत् का उपन्यास किया है। एक नियम है कि जहाँ कहीं भी यत् और तत् का उपन्यास होता है वहाँ शब्दशक्ति स्वभाव से यत् अनुवाद्य की प्रतीति का कारक होता है और तत् यह विधेय की प्रतीति का कारक होता है जैसा कि भट्ट जी की कारिका है—

जिसमें यच्छब्द का सम्बन्ध होता है उसका प्रथम विन्यास होता है और वह सिद्ध तथा अनुवाद्य होता है। और जिसमें तच्छब्द का योग होता है उसका विन्यास उत्तर में होता है और वह साध्य तथा विधेय होता है।

इतना ही नहीं यत् शब्द तो अनुवाद्य की प्रतीति करनेवाला होता ही है किन्तु यत् शब्द के साथ सन्धि को प्राप्त हुआ अदः आदि शब्द भी अनुवाद्य की प्रतीति कारक

त्वामस्मि वच्मि विदुषां समवायोऽत्र तिष्ठति।
आत्मीयां मतिमास्थाय स्थितिमत्र विधेहि तत् ॥ २३ ॥

## मधुसूदनी

"त्वामस्मि वच्मि"। इत्यत्र त्वामिति युष्मच्छब्दस्य रूपम्। सम्बोधनसारो हि युष्मदर्थं इति स्थितिः। सम्बोधनं च सम्बोध्यस्याभिमुखीकरणार्थमेव तस्मै किमपि बोधयितुमेव। एवं हि उपदेश्यं त्वां हितमुपदिशामि हितैषी तवाहमिति हितसाधकत्वं व्यंग्यं स्फुटमगूढम्। अहमेव हितैषी नान्यः। स तु तत्र विशेषदुर्लभः सदुपन्यस्यति कृत्यवर्त्म य इत्युक्तेः त्वामात्मनोऽनतिरिक्तभूतं वच्मि सत् कृत्यवर्त्म उपन्यासामीति गूढमस्फुटञ्च व्यंग्यमित्येवं तदुभयात्मकमेव प्रधानं न तु केवलं गूढं तथा। इदमस्तु सन्निकृष्टे प्रयोगात् अत्रेत्युक्त्या विद्वत्प्रत्यक्षेऽपि। तथा विद्वांसस्तिष्ठन्ति इत्यनुक्त्वा विदुषां समवाय इत्युक्तेनैकादशा विद्वांसोऽपि तु ये बहूनां शास्त्राणां पारदृश्वानस्ते इत्यर्थान्तरस्मिन् परिणतम्। सर्वोऽपि स्वमतिमास्थायैव स्थितिं विधत्ते इति सिद्धेऽपि तथा कथनं युवाऽ-

## वालक्रीड़ा

हो जाता है जैसा कि आगे सप्तम उल्लास में कहेंगे कि योऽसौ ये दो पद अनुवाद्य की प्रतीतिकारी है। इसलिए यहाँ प्रकृत में "तत्र" यह शब्द विधेयका बोधक है अनुवाद्य का नहीं है। फलतः "तत्र" का विवरण करने वाला ध्वनौ यह पद भी तत् शब्द के समान गति वाला होने से विधेय ही है अनुवाद्य नहीं है। इसलिए ध्वनाविति विवरणात् ऐसा पाठ होना चाहिए।

अरे सुनो भाई। यहाँ "अनुवादात्" यह पद है अनुवाद्य पद नहीं है अतः अनुवाद्य विधेय भाव को हृदय में रखकर उस पद का उपन्यास नहीं किया है। क्योंकि अनुभूत विषय का चिन्तन जैसे स्मरण कहलाता है वैसे ही कथित विषय का कथन अनुवाद कहलाता है। इस पर कहते हैं कि यह आप का कथन भी ठीक नहीं है क्योंकि यहाँ पहिले कौन सा विषय कहा था जिसका यह "ध्वनौ" अनुवाद है। यहाँ तो अविवक्षितवाच्यो यः इस कारिका के यः पद के विषय में सन्दिहान शिष्य के सन्देह की निवृत्ति के लिए उसको समझाया जाता है कि यहाँ "यस्तत्र" इस रूप में यः और तत्र पदों का उपादान किया है। इसमें यच्छब्द के अर्थ का परामर्शक तत् शब्द होता है यह प्रसिद्धि है। प्रकृत में तत्र इसका ध्वनौ इस रूप में स्फुटीकरण विवरण किया है अतः जब यत् शब्द के अर्थ का परामर्शक तत् शब्द का अर्थ ध्वनि है तब यः इसका भी अर्थ ध्वनि ही है। इस तरह यहाँ कथित विषय का कथन रूप अनुवाद प्रकृत में नहीं है अतः अनुवादात् यह पाठ असाधु ही है। फलतः "विवरणात्" यह पाठ साधु है।

"तत्र"। यहाँ अविवक्षित वाच्य ध्वनि में वाच्य का जहाँ कहीं उपयोग नहीं होता है यहाँ वह वाच्य अर्थान्तर में परिणत होता है। जैसे—"त्वामस्मि"। मैं तुमको

अत्र वचनादि उपदेशादिरूपतया परिणमति ॥

क्वचिदनुपपद्यमानतया अत्यन्तं तिरस्कृतम्। यथा—

उपकृतं बहु तत्र किमुच्यते सुजनता प्रथिता भवता परम्।
विदधदीदृशमेव सदा सखे सुखितमास्व ततः शरदां शतम् ॥ २४ ॥

### मधुसूदनी

सि त्वं, यौवनस्य च एकस्यापि यौवनं धनमितिदिशा अनर्थायालन्त्वनिरूपणात् यौवनसुलभां दुर्मतिं विहाय प्रमाणपरतंत्रां बुद्धिं समस्थाय तिष्ठ अन्यथा चोपहासः स्यादिति अर्थान्तरे परिणतमतो गूढागूढोभयात्मकमेव व्यंग्यं प्रधानं न तु केवलं गूढं तथा।

### बालक्रीड़ा

कहता हूँ। यहाँ इस वाक्य में त्वां यह युष्मत् शब्द का रूप है और युष्मत् शब्द सम्बोधन प्रधान होता है। यह सिद्धान्त है। सम्बोधन तभी किया जाता है जब सम्बोध्य को अपने अभिमुख करना हो यानी उसको कुछ समझाने के लिए ही सम्बोधन किया जाता है। इस प्रकार उपदेश्य तुमको हित का उपदेश देता हूँ। मैं तुम्हारा हितैषी हूँ। इस तरह यहाँ हितसाधकत्व व्यंग है। जो स्फुट है अगूढ है। मैं ही हितैषी हूँ और कोई नहीं है। ऐसा व्यक्ति मिलना बड़ा कठिन है जो सच्चा रास्ता बतला दे। अतः अपने से अतिरिक्त नहीं समझे गये तुमको कहता हूँ यानी उत्तम कर्त्तव्य का गन्तव्य समीचीन मार्ग का निर्देश करता हूँ ऐसा गूढ अस्फुट भी व्यंग्य यहाँ है अतः गूढागूढोभयात्मक व्यंग्य प्रधान है केवल गूढ नहीं है। इदम् शब्द का सन्निकृष्ट वस्तु के विषय में प्रयोग होता है। अतः प्रकृत में "अत्र" के कहने से मालूम हुआ कि विद्वानों के समक्ष में। तथा विद्वान् यहाँ है ऐसा न कहकर विद्वानों का समुदाय यहाँ है ऐसा कहने से यह प्रतीत होता है कि ऐसे वैसे लोग यहाँ नहीं है किन्तु अनेक शास्त्रों के पारंगत विद्वान् लोग यहाँ है इस अर्थान्तर में वह पद परिणत हो जाता है। सभी व्यक्ति अपनी बुद्धि को लेकर ही अपनी स्थिति करता है यह सिद्ध है फिर भी जो यह कहा कि अपनी बुद्धि को ग्रहण करके यहाँ बैठो उसका आशय है कि तुम युवा हो और यौवन अकेला "यौवनं धनसम्पत्तिः" इस नीति वाक्य के अनुसार अनर्थ के उत्पादन के लिए पर्याप्त है अतः यौवन सुलभ दुर्मति को त्यागकर प्रमाण परतंत्र बुद्धि का अवलम्बन करो अन्यथा उपहास होगा इस अर्थान्तर में यह वाक्य परिणत हो गया। अतः यहाँ गूढागूढोभयात्मक ही व्यंग्य प्रधान है केवल गूढ नहीं।

यहाँ वचनादि उपदेशादि रूप से परिणत होते हैं। अविवक्षितवाच्य में कही पर वाच्य उपपन्न नहीं होता है अतः अत्यन्ततिरस्कृत होता है। जैसे "उपकृतम्" अहह आपने बड़ा उपकार किया। क्या कहें। आपने अपनी उत्कृष्ट सुजनता का प्रख्यापन कर दिया। अतः हे सखे! सदा इसी तरह करते हुए तुम सैकड़ों वर्ष सुखी रहो।

एतदपकारिणं प्रति विपरीतलक्षणया कश्चिद्वदति ।

**विवक्षितं चान्यपरं वाच्यं यत्रापरस्तु सः ।**

अन्यपरं व्यङ्ग्यनिष्ठं स एष च ।

**कोऽप्यलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यो लक्ष्यव्यङ्ग्यक्रमः परः ॥ २५ ॥**

अलक्ष्येति । न खलु विभावानुभावव्यभिचारिण एव रसः, अपि तु रसस्तैरित्यस्ति क्रमः स तु लाघवान्न लक्ष्यते, तत्र—

**रसभावतदाभासभावशान्त्यादिरक्रमः ।**
**भिन्नो रसाद्यलङ्कारादलङ्कार्यतया स्थितः ॥ २६ ॥**

आदिग्रहणाद्भावोदय-भावसन्धि-भावशबलत्वानि । प्रधानतया यत्र स्थितो रसादिस्तत्रालङ्कार्यः । यथोदाहरिष्यते । अन्यत्र तु प्रधाने वाक्यार्थे

## बालक्रीड़ा

यहाँ कोई व्यक्ति इस वाक्य को अपने अपकारी दुश्मन के प्रति विपरीत लक्षणा से कह रहा है कि तुमने जब मौका पाया तब हमारा अपकार ही किया भला नहीं किया। दुष्ट तेरे अपकारों को मैं क्या कहूँ। तेरी दुर्जनता चारों तरफ प्रसिद्ध हो गई है। अतः अब कभी तू ऐसा न कर सके इसलिए दुःखी होकर आज ही मर जा। यहाँ भी गूढागूढोभयात्मक व्यंग्य है केवल गूढ नहीं है।

जहाँ वाच्य विवक्षित है अर्थात् वाच्य अर्थ को भी कहना चाहते हैं किन्तु वह अन्य (व्यंग्य) के पर अधीन है। यहाँ अन्य पर शब्द का अर्थ व्यंग्य निष्ठ है। इसमें कोई व्यंग्य ऐसा है जिसकी प्रतीति में क्रम नहीं मालूम पड़ता है और दूसरा व्यंग्य ऐसा है जिसकी प्रतीति में क्रम मालूम पड़ता है।

यहाँ अलक्ष्य इस पद का आशय यह है कि विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी ही रस नहीं है अपितु उनसे रस प्रतीत होता है अतः प्रतीति में क्रम है किन्तु वह प्रतीत नहीं होता है।

उनमें रस, भाव, रसाभास, भावाभास, भावशान्ति, भावोदय, भावसन्धि एवं भावशबलता असंलक्ष्य क्रम हैं। जो रसवत्, प्रेय, ऊर्जस्वी एवं समाहित नामक अलंकारों से भिन्न होकर अलंकार्य के रूप में स्थित है।

यहाँ भावशान्त्यादि में उक्त आदि पद से भावोदय, भावसन्धि एवं भावशबलता का ग्रहण है। रसादि जिनका कारिका में संग्रह किया है वे जहाँ प्रधान रूप में स्थित हैं वहाँ वे अलंकार्य हैं। जहाँ तो वाक्य का अर्थ प्रधान है और रसादि अंगभूत है वहाँ गुणीभूतव्यंग्य स्थल में रसवत् प्रेय ऊर्जस्वी एवं समाहित आदि अलंकार हैं। उनके उदाहरणों को हम गुणीभूतव्यंग्य के निरूपण के समय में कहेंगे।

यत्रांगभूतो रसादिस्तत्र गुणीभूतव्यंग्ये रसवत्प्रेय–ऊर्जस्वि–समाहितादयोऽलङ्काराः। ते च गुणीभूतव्यंग्याभिधाने उदाहरिष्यन्ते।

तत्र रसस्वरूपमाह—

कारणान्यथ कार्याणि सहकारीणि यानि च।
रत्यादेः स्थायिनो लोके तानि चेन्नाट्यकाव्ययोः ॥ २७ ॥
विभावा अनुभावास्तत् कथ्यन्ते व्यभिचारिणः।
व्यक्तः स तैर्विभावाद्यैः स्थायी भावो रसः स्मृतः ॥ २८ ॥

उक्तं हि भरतेन—"विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिरि"-

मधुसूदनी

विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिरिति भरतसूत्रम्। तच्च

वालक्रीड़ा

रस भाव आदि के प्रसङ्ग से रस के स्वरूप लक्षण को कहते हैं—यहाँ का रहस्य यह है कि आरम्भ में चित्त स्वभावतः विकारों से शून्य शुद्ध स्वरूप में अवस्थित होता है। किन्तु किसी कारणवश उसमें जो प्रथम विकार पैदा होता है उसका नाम उसकी संज्ञा आचार्यों ने भाव रखी है। वे भाव ४९ उनंचास हैं। उनमें से कोई भाव ऐसे हैं जो शरीर और मन दोनों से सम्बन्ध रखते हैं। उनको सात्विक भाव कहते हैं। वे आठ हैं स्तम्भ, स्वेद आदि। और उसमें कुछ ऐसे हैं जो विजली की चमक की तरह चंचल ही रहते हैं स्थिर कभी नहीं रह सकते हैं। वे तैंतीस हैं निर्वेद आदि। इसके सिवाय कुछ ऐसे हैं जो वस्तुतः स्थिर तो नहीं हैं क्योंकि सिद्धान्त है कि (योग्यविभुविशेषगुणानां स्वोत्तरवर्त्तिगुणनाश्यत्वनियमः) आत्मा के योग्य विशेष गुण अपने उत्तर में पैदा होने वाले गुणों से नष्ट हो जाते हैं किन्तु स्थिर होने की योग्यता उनमें होती है। वे नौ हैं रति, हास वगैरह आठ और एक निर्वेद। निर्वेद दो प्रकार का है एक तत्वज्ञानोत्थ दूसरा है राँड मुई घर सम्पति नासी, मूँड मुडाय भये संन्यासी होने की स्थिति को पैदा कर देने वाला। उनमें तत्त्वज्ञानोत्थ निर्वेद शान्त रसका स्थायी है। और दूसरा व्यभिचारी है। इस तरह स्थिर होने की योग्यता रखने वाले अतएव स्थायी नामधारी रत्यादि भावों के लोक में जो कारण कार्य एवं सहचरी कारण हैं उन्हीं को काव्य नाट्य माने श्रव्य पठय एवं अभिनेन दृश्य नाटकादि और रेखामय दृश्य चित्र में विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी रहते हैं। उन्हीं से और उन्हीं के साथ व्यक्त होने वाले उस स्थायी भाव को भरत आदि चिरन्तन मनीषियों ने रस इस नाम से स्मरण किया है। अर्थात रत्यादि रूप से अनुभूत भावों को रस रूप से चिन्तन किया है। इस प्रकार से कहे हुए रस के विषय में प्रमाण देते हैं कि भरत मुनि ने कहा है—

विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारियों के संयोग से रस की निष्पत्ति होती है।

ति। एतद्विवृण्वते—विभावैर्ललनोद्यानादिभिरालम्बनोद्दीपनकारणै रत्यादिको भावो जनितः अनुभावैः कटाक्षभुजाक्षेपप्रभृतिभिः कार्यैः प्रतीतियोग्यः कृतः

## मधुसूदनी

भट्टलोल्लटो विवृणुते-विभावैरिति। जनित इति। अत्र जनिर्धातुरकर्मकः। तेन रत्यादिकोऽजनि। जातं तं विभावाः प्रैरिरन्। इति विभावा रत्यादिकमजीजनन्। इति प्रयोजककर्त्तरि प्रयोगः। णिजन्ताज्जनेः कर्मणि प्रत्यये तु क्तेन कृता तस्मिन्नभिहिते सति अनभिहिते इत्यधिकरात्प्रातिपदिकार्थमात्र प्रथमा। एवं च विभावै रत्यादिको जनित उत्पादितः। कुत्र जनित इत्याशंका

## बालक्रीड़ा

रत्यादि स्थायी भावों के लोक में जो कारण हैं उनको विभाव कहते हैं। प्रश्न। उक्त कारणों को विभाव क्यों कहते हैं। उत्तर। विभाव का अर्थ है विज्ञान। अर्थात् विशेष रूप से यानी अतिशय के द्वारा रत्यादि स्थायी भावों का भावन उद्बोधन। यहाँ का हृदय यह है कि नाट्य में सामाजिकों, श्रव्य काव्य के श्रोताओं, पठय काव्य के पढ़नेवलों के हृदय में वासना रुप से संस्काररूप से स्थित रत्यादि रस बनते हैं। उन रस बनने वाले रत्यादिकों के आस्वाद का अंकुरण माने अंकुर के जैसा करना। क्योंकि अंकुरण माने साकार सावयव मूर्त्त पदार्थ का शाखा एवं पल्लवों के रूप में उद्गमन है। वह उद्गमन बौद्ध निराकार निरवयव अमूर्त्त आस्वाद पदार्थ में हो नहीं सकता है। अतः उसको अंकुर सदृशीकरण कहा। उसका स्वरूप है सूक्ष्म रूप से स्थित रत्यादि के अविर्भाव की योग्यता का सामर्थ्य का सम्पादन वही विभावन है इसी तरह उक्त भावों के कार्यों को अनुभाव कहते हैं अर्थात् सामाजिक आदि के हृदय में वासनारूप से स्थित और रस बनने वाले रत्यादि भावों का कार्य रूप से जो बहिः प्रकाशन है वही अनुभावन है। और उक्त भावों के सहकारियों को व्यभिचारी कहते हैं अर्थात् रस रूप को प्राप्त होने वाले स्थायी भावों का सम्यक् विविधरूप में रस के अभिमुख उन्मुख चारण यानी रस को आस्वाद के योग्य करना है वही व्यभिचारण है संचारण है। इस उक्त विभावन अनुभावन एवं व्यभिचारण रूप व्यापार से युक्त होने के कारण क्रमशः विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी कहते हैं। इनके संयोग की भिन्न २ व्याख्याएँ आचार्यों ने की है। उनमें मीमांसक भट्टलोल्लट कहते हैं कि विभावों यानी ललना आदि आलम्बन एवं उद्यान आदि उद्दीपन कारणों से जनित, अनुभावों कटाक्ष एवं भुजाक्षेप प्रभृति कार्यों से प्रतीति के योग्य किए गए और व्यभिचारियों निर्वेद आदि सहकारियों से उपचित पुष्ट हुए रत्यादि भाव जो मुख्य वृत्ति यानी प्रधान व्यवहार से रामादि अनुकार्य में रहते हैं किन्तु रामादि का अनुकरण करने वाले अभिनेता नर्त्तक नट में रामादि के स्वरूप का अनुसन्धान करने से उन में मालूम पड़ते हैं, वे रस हैं।

यहाँ जनित में जनधातु अकर्मक है। इस को णिजन्त बना कर सकर्मक क्रिया

व्यभिचारिभिनिर्वेदादिभिः सहकारिभिरुपचितो मुख्यया वृत्त्या रामादावनुकार्ये

## मधुसूदनी

जागर्ति। किमनुकार्ये; तन्न सम्भाव्यते। यतः सीतादयः काव्योपात्ता एव विभावादिव्यपदेशभाजो भवन्ति। इतीदानीन्तनकाव्योपात्तैस्तैः देशकालावस्थाव्यवधानेन पुरातनानुकार्ये स रत्यादिः कथं जनयिष्यते।

ननु तादृशैस्तैः श्रव्यकाव्यस्य गीतगोविन्दादेः श्रोतरि, दृश्यकाव्यस्य शाकुन्तलादेरथ काव्येतरस्य काव्यस्य च दृश्यस्य चित्रस्य द्रष्टरि, पठ्यकाव्यस्य रघुवंशादेः पठितरि सामाजिके स जनयिष्यते। इति चेन्न। विभावादयोऽलौकिकाः। तादृशः सामाजिकश्च नोपात्तः। अथ तैरभिनेतरि नर्त्तके जनयिष्यते इति। तत्र येन विभावेन रत्यादिर्जनयिष्यते तस्य विभावस्य अभिनेत्रीरूपेण संम्मुखस्थत्वात्। नर्त्तकेऽपि प्रतीयमान इत्युक्तेश्च इति कथंचित्संगतावपि कार्यै-रनुभावैः प्रतीतियोग्यः कृत इत्यस्य का संगतिः। कस्य प्रतीतियोग्यः कृतः। केन प्रत्येतुं शक्यः किं नर्तकः प्रत्येति यन्मम हृदये विभावै रत्यादिर्जनितः। तमहं नर्तकः प्रत्येमि। इति मम प्रतीतियोग्यः कृतः। इति चेदसम्भवः। अतोऽत्रत्यः पाठः सर्वोऽपि विसंष्ठुलः।

संष्ठुलस्तु एवम्। मुख्यया वृत्त्या रामादावनुकार्येऽनुस्यूतोऽपि रत्यादिको भावस्तद्रूपानुकर्त्तरि नर्तके विभावैरालम्बनोद्दीपनकारणैर्जनितो व्यभिचारिभि-

## बालक्रीड़ा

तब उससे कर्म में क्तप्रत्यय करके जनित बनाया इसकी प्रक्रिया यों है। रति प्रभृति पैदा होते हैं। उनको विभावादि प्रेरणा देते हैं इसतरह विभादि से रत्यादि पैदा हो गये। अत्र सकर्मक बने हुए जनधातु से कर्म में क्त प्रत्यय किया। इस कर्मविहित क्तप्रत्यय से कर्म के उक्त होने से रत्यादि से प्रातिपदिकार्थ मात्र में प्रथमा और विभावादि से अनुक्त कर्त्ता में तृतीया हो गई। अतः विभावादि से रत्यादि पैदा हो गये ऐसा अर्थ हुआ। अत्र प्रश्न होता है कि विभावादि से रत्यादि कहाँ पैदा किये गये। क्योंकि अभिनय का प्रकरण है अतः यहाँ तीन प्रकार के व्यक्ति हैं एक वह है जिसका अभिनय किया जाता है अनुकार्य। दूसरा वह है जो अभिनय करता है नट नर्त्तक। तीसरा है सामाजिक जो अभिनय का दर्शक है।

यदि कहें कि विभावों से रामादि में रति आदि पैदा किये गये तो असंभव है। क्योंकि लौकिक कारण कार्य सहकारि गण जब काव्योपात्त होते हैं तब वे विभावादि नामधारी होते हैं। अतः इदानींतन काव्योपात्त विभवादि से देश काल एवं अवस्था से व्यवहित तदानीन्तन अनुकार्य रामादि में रति आदि कैसे पैदा हो सकते हैं। सीता है कहाँ और कहाँ राम हैं। यहाँ तो अभिनेता गण हैं या रेखामय चित्र है या शब्द हैं। अगर कहें कि अभिनयादि बोध्य अत एव बौद्ध अर्थ से व्यक्त रामादि सीतादि

तद्रूपतानुसंधानान्नर्त्तकेऽपि प्रतीयमानो रस इति भट्टलोल्लटप्रभृतयः।

राम एवायम् अयमेव राम इति, न रामोऽयमित्यौत्तरकालिके बाधे रामोऽयमिति, रामः स्याद्वा न वाऽयमिति रामसदृशोऽयमिति च सम्यङ्मिथ्यासंशय

मधुसूदनी

श्चिन्तादिभिः सहकारिकारणैरुपचित इति सामाजिकेनानुभावैः नर्त्तकनर्त्तकीभ्यां कृतैः कटाक्षभुजाक्षेपप्रभृतिभिः कार्यैः प्रतीतियोग्यः कृतः सन् तद्रूपतानुसन्धानात्तत्र प्रतीयमानो रसः। इति।

तद्रूपतेति। तस्य रामादे रूपमयं नटो धत्ते पोषयति इत्येवं यो भावः सा तद्रूपता। तस्या अनुसन्धानात् सामाजिककर्त्तृकगवेषणात्। प्रतीयमानो ज्ञायमानः। नर्त्तकोऽत्र नाट्ये नटः। अथवा शरसंधानं नाटयति इत्यत्र प्रत्यक्षायां शरस्य संधानमारोपणमन्यत्तथा प्रकृते अनुसन्धानमारोपणमन्यत्तथापि शब्दैक्यम्-ततश्च प्रतीयमान आरोप्यमाण इत्यर्थ इति। अस्मिन् मते दृश्यकाव्ये ऽनुकर्त्तरि एव नेतरत्र रसः।

तदेव सूत्रं श्रीशंकुको विवृणुते। राम एव न तु देवदत्तादिरयम्। अयं रामो नास्तीति सन्दिहानो बोध्यते अयं राम एव न तु देवात्तादिः। अयमेव

बालक्रीड़ा

अनुकार्य हैं उनमें उनसे बौद्ध रति है। तब भी ठीक नही है। क्योंकि जनित की संगति नहीं होगीं। ऐसी स्थिति में व्यक्त कहना बनेगा किन्तु आपके मत में व्यञ्जना शक्ति है नहीं। अगर कहें कि अनुकर्त्ता में रति पैदा की गई। क्योंकि अभिनेत्री नटी नर्त्तकी एवं अभिनेता नट नर्तक दोनों का आमने-सामने परस्पर मे सामञ्जस्य भी है। तब भी ठीक नहीं। क्योंकि अनुभावों से प्रतीति के योग्य किये कि संगति कैसे होगी। किसकी प्रतीति के योग्य किये गये। क्या नट या नटी को ऐसी प्रतीति होगी कि इस विभाव से मुझ में रति पैदा की गई है। उसको मैं समझ रहा हूँ। अतः मेरी प्रतीति के योग्य ये हैं। यह क्या सम्भव है अर्थात् रति का जनन सम्भव नही है। अगर कहें कि सामाजिक में रति आदि पैदा होते हैं। तब भी ठीक नही। क्योंकि आप कहते हैं कि नर्तक में प्रतीयमान रत्यादि हैं। इस दशा मे कारण के अभाव में कार्य का जनन कैसे सम्भव है। और सामाजिक में रति की प्रतीति होती है यह तथ्य आप के इस विसंष्ठुल पाठ से प्राप्त नही है अतः ऐसा पाठ चाहिए। इस शुद्ध पाठ को मधुसूदनी मे देखें। अनुसन्धान पद का अर्थ गवेषण है। इस मत में नट में एवं दृश्य काव्य में ही रस है।

इस सूत्र का व्याख्यान नैयायिक श्री शंकुक यों करते हैं। यह राम ही है आप जो इसको देवदत्त समझ रहे हैं वह ठीक नहीं है। यह रामही है। देवदत्त नहीं है। यही राम है। अजी! सुनिये सुनिये यही राम है अन्य कोई राम नहीं है।

सादृश्यप्रतीतिभ्यो विलक्षणया चित्रतुरगादिन्यायेन रामोऽयमिति प्रतिपत्त्या ग्राह्ये नटे।

सेयं ममाङ्गेषु सुधारसच्छटा सुपूरकर्पूरशलाकिका दृशोः।
मनोरथश्रीर्मनसः शरीरिणी प्राणेश्वरी लोचनगोचरं गता ॥ २५ ॥
दैवादहमद्य तया चपलायतनेत्रया वियुक्तश्च।
अविरलविलोलजलदः कालः समुपागतश्चायम् ॥ २६ ॥

इत्यादिकाव्यानुसन्धानशिक्षाभ्यासबलान्निर्वर्त्तितस्वकार्यप्रकटनेन च

**मधुसूदनी**

न तु एतदतिरिक्तः कश्चिद्राम इति बोधाकारः। चित्रस्य तुरगालेख्यस्य दर्शने सति यत्र दर्शकानां वस्तुपरिच्छेदशून्या तुरगोऽयमिति बुद्धिर्भवति तत्र चित्रतुरग-न्यायः प्रवर्त्तते। तादृश्या प्रतिपत्या ग्राह्ये नटे असन्नपि।

सेयं ममांगेष्विति दैवादहमितिप्रभृति काव्यानामनुसंधानं चिन्तनं, शिक्षा नाट्याचार्योपदेशः, अभ्यासो निजानुभवानामर्जनम्। तेषां बलात्

**बालक्रीड़ा**

यह सम्यक् प्रतीति है। क्योंकि इन वाक्यों से व्यक्ति की निश्चयात्मक सत्ता प्रकट होती है पहले आपाततः यह राम है ऐसा बोध हुआ किन्तु क्षण भर बाद उत्तर काल में यह राम नहीं है ऐसा बोध होने पर यह प्रथम बोध कट गया। यह मिथ्या प्रतीति है। क्योंकि यहाँ उत्तर काल में बोध होता है। यह राम है कि नहीं। यह संशय प्रतीति है क्योंकि कोटिद्वयावगाही यह प्रतीति है। यह राम के सदृश है यह सादृश्य प्रतीति है क्योंकि ये प्रतीतियाँ सदृशादिशब्दों से होती हैं। इन प्रतीतियों से विलक्षण जैसे बालकों की घोड़े की फोटो में घोड़ा है यह घोड़ा है ऐसी प्रतीति घोड़े के वस्तुतः नहीं रहने पर भी होती है उसी तरह की अभिनय के समय में प्रतीति होती है जिससे नट को दर्शक सामाजिक लोग राम समझ लेते हैं। इस तरह प्रतीत हुए नट रूप में

यह प्राणेश्वरी है जो आजतक मन में ही भावना रूप से थी आज प्रत्यक्ष आखों के सामने हो रही है। यह मेरे अंगों पर अमृतरूपी रस की वर्षा है। आँखों में कपूर से भी शलाका है और शरीरधारिणी मनोरथ श्री है। यह संयोग शृङ्गारमय उदाहरण है।

आज मैं चंचल एवं विशाल नेत्रोंवाली नायिका से वियुक्त हो गया। आज नायिका अपने नैहर चली गई और दैव संयोग से यह वर्षा ऋतु का समय आ गया। जिसमें अविरल झुण्ड के झुण्ड जलद विलोल हो रहे हैं यानी उमड रहे हैं।

यहां वियुक्तश्च और समुपागतश्च में उपात्त चकोरों से वियोग एवं संयोग की समसामयिकता व्यक्त होती है जिससे समुच्चयालंकार स्पष्ट बन जाता है।

इत्यादि काव्यों के अनुसन्धान अर्थात् शब्दार्थोभयात्मक काव्यों के शब्दरूपी अंश का पाठ और अर्थ रूपी अंश का चिन्तन और नाट्यचार्य के द्वारा दीगई शिक्षा तथा शिक्षित

नटनैव प्रकाशितैः कारणकार्यसहकारिभिः कृत्रिमैरपि तथाऽनभिमन्यमानैर्वि-
भावादिशब्दव्यपदेश्यैः संयोगाद् गम्यगमकभावरूपात् अनुमीयमानोऽपि वस्तु-

मधुसूदनी

सामर्थ्यात् निर्वर्तितं सम्पादितं यत् स्वकार्यप्रकटनम्। स्वं नटो नटी च। ताभ्यां कार्याणि कर्त्तव्यानि यानि रामादिसीतादिरूपपरिग्रहादीनि, परस्परस्मिन् कटाक्षबाहुक्षेपणादीनि, परस्परविषयकचिन्ताहर्षादीनि च। तेषां प्रकटनेन प्रकाशनेन हेतुना वस्तुतः कृत्रिमैरपि वस्तुनोऽभिनयस्य यत्सौन्दर्यं तस्य बलात् गाढारूढमानसावेशवशात् तथाऽनभिमन्यमानैः कृत्रिमा इमे इति मननमक्रिय-माणैः। अतएव विभावादिशब्देभ्यो व्यपदेश्यैः व्यवहर्त्तुं योग्यैः कारणकार्यसह-

बालक्रीड़ा

का अभ्यास निजानुभवार्जन; उनके बलसे सामर्थ्य से निर्वर्त्तित तैयार किये गये जो नट एवं नटीके अपने कार्य रामादि एवं सीतादि के स्वरूपों का परिग्रहण परस्पर के प्रति कटाक्ष एवं भुजाओं का क्षेपण तथा परस्पर के विषय में किये गये चिन्ता एवं हर्ष आदि भाव उनके प्रकटन प्रकाशन से नट एवं नटी के द्वारा प्रकाशित किये गये अत एव वस्तुतः कृत्रिम बनावटी किन्तु वस्तु अभिनय के सौन्दर्य के बल से गाढ़ रूप में आरूढ मानस आवेश के वशसे कृत्रिम नहीं माने गये तथा विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी शब्दों से कहे जाने के योग्य हुए कारण कार्य एवं सहकारियों के साथ संयोग गम्यगमनक भाव यानी अनुमाप्य अनुमापक भाव रूप सम्बन्ध से अनुमीयमान हुए भी रसनीय होने के कारण अन्य अनुमीयमान वन्हि आदि से विलक्षण रत्यादिभाव रस होते हैं।

रस में अन्य अनुमीयमानों से छ प्रकार का वैलक्षण्य है। उनको बतलाते हैं। अन्य की अनुमिति में पूर्वापर का क्रम रहता है। जैसे पहिले व्याप्ति ज्ञान होता है उसके बाद व्याप्त्याश्रय लिङ्ग का ज्ञान उसके अनन्तर साध्य का ज्ञान। रस में विभावादि की प्रतीति के समकाल में रस की प्रतीति होती है। अतः क्रम नहीं है। प्रश्न—विभावादि से होने वाली रस की प्रतीति में भी क्रम रहता है। जैसा कि आचार्य का लेख है ( न खलु विभावानुभावव्यभिचारिण एव रसः, अपि तु रसस्तैरित्यस्ति क्रमः स तु लाघवान्न लक्ष्यते ) कि विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी ही रस नहीं है अपितु उनसे रस प्रतीत होता है अतः वहां क्रम है किन्तु वह क्रम शीघ्रता से लक्षित नहीं होता है तब कैसे कहते हैं कि क्रम नहीं है। उत्तर—लेखनी से पुस्तक लिखी जाती है। यहाँ लेखनी अलग रह जाती है पुस्तक अलग बन जाती है वैसे विभावादि से रस की प्रतीति होते समय विभावादि अलग रह जाते हैं और रस अलग प्रतीत होता है यह स्थिति यह अनुभव रस में नहीं है। यहाँ पर तो आटा, घी, चीनी, पानी एवं अग्नि के संयोग से जैसे हलुआ, मालपूआ आदि मिठाइयाँ बनती हैं उसी तरह विभावादि के संयोग से रस निष्पन्न होता है। हलुआ आदि मिठाइयों की निष्पत्ति में यह कभी नहीं होता है

धीयताम् । तद्ग्राहकं च न निर्विकल्पकं विभावादिपरामर्शप्रधानत्वात् । नापि सविकल्पकं चर्व्यमाणस्यालौकिकानन्दमयस्य स्वसंवेदनसिद्धत्वात् । उभयाभावस्वरूपस्य चोभयात्मकत्वमपि पूर्ववल्लोकोत्तरतामेव गमयति न तु विरोधमिति । श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादाः ।

व्याघ्रादयो विभावा भयानकस्येव वीरा-द्भुत रौद्राणाम् , अश्रुपातादयो-

## मधुसूदनी

तद्विषयो रस इति ज्ञाप्योऽपि । उभयात्मकत्वमपि । इदं तत्त्वम् । द्वयोर्विरोधो हि अन्यतरनिषेधे अन्यतरस्मिन् पर्यवसायी सविकल्पकनिषेधे निर्विकल्पः । निर्विकल्पकनिषेधे सविकल्पक इत्युभयात्मा नरसिंहाकारो ज्ञानविशेषः । एवमेव प्रदीपकाराक्षराण्यपि । अनुभयविषयत्वमिति । नास्त्युभे यत्र तदनुभयं ततो निर्विकल्पकस्वभिन्नसविकल्पकज्ञानाभ्यां भिन्नं यत् स्वाभिन्नसविकल्पकं ज्ञानं तद्विषयः । अनुभयविषयः । अन्यथा आपाद्यापादकयोरेकत्वं स्यात् । एकसत्वे च उभयं नास्तीति प्रतीतिरिति स्वाभाविकमतस्तथात्वं प्रसज्येत इति ।

## बालक्रीड़ा

३ ये तीन हैं । उस रस का ग्राहक ज्ञान निर्विकल्पक नहीं है । क्योंकि निर्विकल्पक वह ज्ञान है जिसमें विकल्प भेद का परामर्श नहीं हो पाता है । किन्तु रस ज्ञान में विभावादि का परामर्श प्रधान है । अतः विकल्प रहता है । अस्तु । निर्विकल्पक ज्ञान उसका ग्राहक नहीं है तो सविकल्पक ज्ञान उसका ग्राहक होगा । उस पर कहते हैं कि सविकल्पक ज्ञान भी उसका ग्राहक नहीं है क्योंकि यह रस चर्वणा का विषय है अतः अलौकिक आनन्दमय है और स्वसंवेदन सिद्ध है । स्वप्रकाश से प्रकाशित है । अर्थात् परप्रकाशानपेक्ष स्वप्रकाश स्वरूप है । किन्तु एक विशेषता इसकी है कि इस की ग्राहकता में उक्त दोनों का अभाव है फिर भी यह रस उभय स्वरूप है । जो पहले की तरह इसकी लोकोत्तरता का ही ज्ञान कराता है न कि विरोधका । ऐसा श्रीमान् आचार्य अभिनव गुप्त पाद कहते हैं ।

प्रश्न—विभानुभावव्यभिचारि संयोगात् लिखने का क्या आशय है । क्या इन तीनों के संयोग से रस निष्पन्न होता है यह आशय है अथवा प्रत्येक के संयोग से रस निष्पन्न होता है यह आशय है । उत्तर—तीनों के ही संयोग से रस निष्पन्न होता है यही आशय है । न कि प्रत्येक के संयोग से । क्योंकि प्रत्यक के संयोग से निष्पन्न होता है ऐसा कहने में व्यभिचार होता है । जैसे व्याघ्रादि विभाव भयानक के हैं वैसे ही वे वीर अद्भुत एवं रौद्र के भी हैं । भीरु पुरुष व्याघ्र को देखकर डरता है । वीर को उत्साह होता होता है । जिसने व्याघ्र को नहीं देखा है और उसको सामने आ जाने पर आश्चर्य होता है । तथा जिसकी उसने हानि की है उस द्रष्टा को तो उसके देखने पर क्रोध उत्पन्न होता है । यहाँ व्याघ्र तो एक है जो उपरि कथित भिन्न २ व्यक्तियों के

ऽनुभावाः श्रृङ्गारस्येव करुण-भयानकयोः, चिन्तादयो व्यभिचारिणः श्रृङ्गारस्येव वीर-करुण-भयानकानामिति पृथगनैकान्तिकत्वात् सूत्रे मिलिता निर्दिष्टाः।

वियद् लिमलिनाम्बुगर्भमेघं मधुकरकोकिलकूजितैर्दिशां श्रीः।
धरणिरभिनवाङ्कुराङ्कटङ्का प्रणतिपरे दयिते प्रसीद मुग्धे ! ॥ २७ ॥

इत्यादौ।

परिमृदितमृणालीम्लानमङ्गं प्रवृत्तिः कथमपि परिवारप्रार्थनाभिः क्रियासु।

## मधुसूदनी

वियदिति। अत्र आलम्बनोद्दीपनविभावमात्राणां मुग्धादयितमेघरूपाणां वर्णनेऽपि प्रसीदेति पदसामर्थ्यात् कटाक्षविक्षेपभुजाक्षेपादीनामनुभावानां मुग्धे इत्यतो गर्वामर्षासूयादीनां व्यभिचारिणाञ्च औचित्यादाक्षेपः।

परिमृदितेति। अत्र असम्भोगश्रृङ्गारानुभावमात्रस्याङ्गम्लानिकर्त्तव्यपराङ्मुखत्वमुखपाण्डुभावरूपस्य सत्त्वम्। तदालम्बनविभावस्य नायकस्य तच्चेष्टादेरुद्दीपनविभावस्य चाक्षेपः।

## बालक्रीड़ा

भयानक वीर अद्‌भुत एवं रौद्र रस का आलम्बन बन जाता है। अतः जहाँ केवल व्याघ्र का ही वर्णन है वहाँ क्या समझा जायगा। वीर या अद्‌भुत या रौद्र या भयानक। अतः प्रत्येक से रस की निष्पत्ति मानने में दोष है। अश्रु पातादि अनुभाव जैसे श्रृङ्गार के हैं वैसे ही करुण एवं भयानक के भी होते हैं। और चिन्तादि व्यभिचारी भाव जैसे श्रृङ्गार के होते हैं वैसे वीर करुण एवं भयानक के भी होते हैं अतः पृथक् २ एक २ को कहने में व्यभिचार होता है इस लिए सूत्र मं मुनिने मिलितों का उपादान निर्देश किया।

"वियत्"। किसी मानिनी के प्रति सखी की उक्ति है कि हे मुग्धे! हे भोली नासमझ! ये विचारा तुम्हारा प्रेमी प्रणाम कर रहा है इस पर प्रसन्न होवो। इधर उधर मत ताको इस पर दृष्टिपात करो। क्योंकि ऊपर नीचे एवं अगल वगल सभी तरफ कामोद्दीनक सामग्री के रहते मान भंग अवश्य होगा। ऊपर मं जल से भरे हुए अत एव अलिकी तरह मलिन मेघों से आकाश व्याप्त हो गया है। अगल वगल में भौंरे एवं कोकिलों के कूजन से दिशाओं की शोभा बढगई है और नीचे में पृथिवी के गोद में नूतन अंकुर रूपी टाँकी उद्भिन्न हो गई हैं अब किधर ताकोगी। अतः प्रसन्न हो जावो। यहाँ केवल मुग्धा नायिका आलम्बन एवं मेघादि उद्दीपन विभाव उपात्त हैं।

"परिमृदित"। यह मालतीमाधव प्रकरणका पद्य है। यहाँ माधव मालती का वर्णन करता हुआ कह रहा है कि मालती के अंग ऐसे म्लान हैं जैसे परिमर्दन कर देने पर कमलिनी म्लान हो जाती है। अतः उसके अंग निश्चेष्ट हो गये हैं। किसी प्रकार परिवार के लोगों की प्रार्थना से बहुत कहने सुनने के बाद शरीरधारणोपयोगी क्रियाओं में उस की प्रवृत्ति होती है। और अभी २ ताजा तोड़े हुए हाथी के दाँत के टुकड़े की तरह

कलयति च हिमांशोर्निष्कलङ्कस्य लक्ष्मीमभिनवकरिदन्तच्छेदकान्तः कपोलः ॥२८॥ इत्यादौ ।

दूरादूत्सुकमागते विवलितं संभाषिणि स्फारितं
संश्लिष्यत्यरुणं गृहीतवसने किं चाञ्चितभ्रूलतम् ।
मानिन्याश्चरणानतिव्यतिकरे बाष्पाम्बुपूर्णेक्षणं
चक्षुर्जातमहो प्रपञ्चचतुरं जातागसि प्रेयसि ॥ २९ ॥

## मधुसूदनी

अत्र अधारपानपरिचुम्बनपदयोर्द्वयोरुपन्यासेन पुनरुक्तिर्दोषो जागर्ति । यतः अधरपानं चुम्बनमेव तेन चुम्बनपदेनैव तस्यापि ग्रहणं स्वतः प्राप्तमेव । तथा चोक्तं कामसूत्रे चुम्वनविकल्पप्रकरणे—अथ चुम्बनविकल्पा उच्यन्ते । ते च चुम्बन भेदा न स्थानभेदं विनेति आह—ललाटालकलोलनयनवक्षःस्तनोष्ठान्तर्मुखेषु चुम्वनम् ॥६॥ इति । सूत्रम् । चुम्बनात् पृथग्भावेनाधरपानस्योल्लेखो रसस्यानन्त्यप्रसंगे प्रत्युत विरोधवान् स्यात् । यतो ग्रन्थसङ्गतये अधरपानाभिन्नं परिचुम्बनमित्यर्थः कर्त्तव्यत्वेनापतिष्यति । रसानन्त्यबोधनाय यत्सर्वेषां चुम्बनविकल्पानां ग्रहणमावश्यकं तद्भज्येत अतस्तादृशः पाठो दुष्ट एव । इति ।

## बालक्रीड़ा

कान्त उसका कपोल निष्कलङ्क हिमांशु की शोभा को धारण किये हुए है । यहाँ केवल अनुभावों का वर्णन है ।

"दूरात्" । यह अमरुक शतक का पद्य है । इसमें मानिनी के नेत्रों की दशा का वर्णन है । यहाँ प्रेमी ने जान बूझकर अपराध नहीं किया है किन्तु दैव संयोगवश उससे अपराध हो गया है । अत एव "जातागसि" पद का उपन्यास किया है । प्रेमी के द्वारा अपराध हो जाने पर मानिनी के नेत्र प्रपञ्च में चतुर हो गये हैं । उसी चातुर्य को बतलाते हैं—आते हुए प्रेमी को दूर से ही देख कर वे नेत्र उत्सुक हो गये कि प्रेमी इधर आ रहा है या अन्यत्र कहीं जा रहा है । किन्तु जब प्रेमी सामने आ गया तब नेत्र घूम गये । जब प्रेमी वातचीत करने लगा तब नेत्र आश्चर्य की मुद्रा में स्फार हो गये । यानी आखें फाड-फाड कर वह देखने लगी । जब आलिंगन करने लगा तब लाल हो गये । अनुनय किये विना ही बातचीत एवं आलिङ्गन करने के लिए प्रेमी जब प्रस्तुत हुआ तो नायिका क्रुद्ध हो गयी और इधर उधर जाने लगी । तब प्रेमी ने जाती हुई का वसन पकड़ लिया । जब वसन को ग्रहण कर लिया तब मारे गुस्से के भौंहे तन गई । अन्त में जब हार कर प्रेमी मानिनी के चरणों में झुक गया तब आसुओं से उसकी आँखें डवडवागई भर गई । मुहब्बत आ ही जाती है जब आँखें चार होती हैं । यहाँ पर केवल औत्सुक्य व्रीडा हर्ष (?) ( आश्चर्य ) कोप असूया एवं प्रसन्नता रूप व्यभि-

इत्यादौ च। यद्यपि विभावानामनुभावानामौत्सुक्य-व्रीडा-हर्ष (?) (आश्चय) कोपा-ऽसूया-प्रसादानां च व्यभिचारिणां केवलानामत्र स्थितिः, तथाऽप्येतेषामसाधारणत्वमित्यन्यतमद्वयाक्षेपकत्वे सति नानैकान्तिकत्वमिति। तद्विशेषानाह—

शृङ्गारहास्यकरुणरौद्रवीरभयानकाः।
बीभत्साद्भुतसंज्ञौ चेत्यष्टौ नाट्ये रसाः स्मृताः ॥ २९ ॥

मधुसूदनी

यद्यपीति। अत्र व्रीडाकोपयोः पदयोर्मध्ये हर्षपदस्योपादानं नावश्यकमपि तु आश्चर्यपदस्य तथा। यतः हर्षस्य समनन्तरमेव सहसा कोपस्योदये को हेतुर्नास्ति कोऽपि अतस्तदनावश्यकम्।

असाधारणत्वं रत्यादिनियतावस्थितिकत्वम्। अन्यतमेषु विभावादिषु द्वयस्य उल्लिखितभिन्नस्य आक्षेपकत्वे प्रत्यायकत्वे नानैकान्तिकत्वं न मिलितानां तेषां रसनिष्पत्तिहेतुत्वव्यभिचारः। एवञ्च-मिलितानामेव रसनिष्पत्तिहेतुत्वं यत्र तु एकस्य द्वयोर्वा निर्देशस्तत्र एकेन द्वयोः द्वाभ्यां वा एकस्य आक्षेपेण रसनिष्पत्तिरिति।

अष्टौ नाट्ये रसाः स्मृता इति। अत्र भरतीये नाट्यशास्त्रे—
शान्ताश्च नव नाट्य रसाः स्मृताः। इति।

बालक्रीड़ा

चारियों की ही स्थिति है। यहाँ कोप के पूर्व में हर्ष का उपन्यास ठीक नहीं है अपितु आश्चर्य का होना समुचित है। क्योंकि नेत्रों में स्फारिता आश्चर्य की ही द्योतक है और जब नायिका हर्ष कर रही है तब तत्काल रोष का वातावरण कहाँ से आ गया।

इस तरह इन पद्यों में यद्यपि केवल विभावों अनुभावों एवं व्यभिचारियों का ही निर्देश है तद्यपि ये असाधारण होने के कारण स्वोपयुक्त किसी दो का आक्षेप कर लेते हैं अतः व्यभिचार दोष नहीं है।

अब इसके भेदों को कहते हैं। शृङ्गार हास्य करुण रौद्र वीर भयानक बीभत्स एवं अद्भुत ये आठ नाट्य में रस माने गये हैं।

यहाँ यह बतलाना आवश्यक है कि अभिनव गुप्ताचार्य जी के अनुसार बीभत्साद्भुतशान्ताश्च नव नाट्यरसाः स्मृताः। ऐसा पाठ होना चाहिए। क्योंकि अभिनव भारती के अनुसार ही मम्मटाचार्य जी ने भट्टलोल्लटादि के मत के अक्षरों का उपन्यास किया है उन लोगों के मूल ग्रन्थ इनको मिले नहीं हैं। तत्र जो पाठ नाट्यशास्त्र में अभिनव के अनुसार है उसी को यहाँ लिखना चाहिए। "एवं नव रसाः दृष्टाः नाट्य-

तत्र शृङ्गारस्य द्वौ भेदौ—सम्भोगो विप्रलम्भश्च (१)। तत्राद्यः परस्परावलोकनालिङ्गना-ऽधरपान (१) परिचुम्बनाद्यनन्तत्वादपरिच्छेद्य (इति) एक एव गृह्यते। यथा—

मधुसूदनी

एवं नव रसा दृष्टा नाट्यज्ञैर्लक्षणान्विता।
एवमेते रसा ज्ञेया नव लक्षणलक्षिताः। इति च

पाठोपलब्धेः कस्यानुरोधेन "अष्टौ" इत्युक्तिरिति सुधीभिराकलनीयमेव।

विप्रलम्भश्चेति। इदन्तु बोध्यम्। शृङ्गारस्य द्वे अधिष्ठाने एकं संभो-

बालक्रीड़ा

ज्ञैर्लक्षणान्विताः। एवमेते रसा ज्ञेया नव लक्षणलक्षिताः" २ ऐसा पाठ षष्ठ अध्याय में मिलता है। अतः "अष्टौ नाट्य रसाः" यह पाठ किम्मूलक है इस तथ्य को मम्मट ही जानते होंगे।

उन रसों में शृङ्गार के दो भेद हैं सम्भोग एवं विप्रलम्भ। यहाँ एक समझने की बात है। शृङ्गार के दूसरे भेद को विप्रलम्भ कहना नितान्त अशुद्ध है। क्योंकि भरत से लेकर आज तक के सभी आचार्यों ने वासकसज्जाप्रभृति आठ नायिकाओं का उल्लेख किया है। और लक्षण एवं उदाहरणों के द्वारा उनका स्पष्टीकरण भी किया है। तदनुसार सम्भोग की लक्ष्य एक स्वाधीनभर्तृका जैसे फिट होती है। वैसे विप्रलम्भ की लक्ष्य एक विप्रलब्धा ही होती है। अन्य वासकसज्जा आदि का समन्वय कहाँ और कैसे होगा। यदि कहें कि सब में विप्रलम्भ अनुस्यूत है तब तो सात भेद कहना असंगत है। अतः संयोग एवं वियोग की तरह सम्भोग एवं असम्भोग पाठ होना चाहिए। क्योंकि सम्भोग का अभाव असम्भोग नहीं है किन्तु ये धर्म एवं अधर्म, राग एवं द्वेष और सुख एवं दुःख की तरह भिन्न-भिन्न दो पदार्थ हैं। फलतः असम्भोग पाठ ही उचित है। विप्रलम्भ नहीं। इसके सिवाय "वियोगकालावच्छिन्नो वियोगो न वैयधिकरण्यम्" "संयोगवियोगाख्यौ अन्तःकरण वृत्तिविशेषौ" "वियुक्तश्चास्मि"। इस तरह के आचार्यों के प्रयोगों से मालूम पड़ता है कि सम्भोग के विपक्ष में असम्भोग ही वियोगापर पर्याय पाठ है। यह भी जानना जरूरी है कि ये सम्भोग एवं असम्भोग नैयायिकाभिमत संयोग एवं वियोग रूपी गुण नही है अपि तु ये अन्तः करण के वृत्तिविशेष हैं। क्योंकि रतिमती मैं सम्भुक्ता हूं सम्भोगभागिनी हूँ ऐसी अनुभव साक्षिक सम्भोगाख्य और रतिमती मैं असम्भुक्ता हूं सम्भोगभगिनी नही हूं ऐसी अनुभव साक्षिक असम्भोगाख्य चित्तवृत्ति होती है। इस स्थिति में विप्रलम्भ पाठ मानेंगे तो रतिमती मैं विप्रलब्धा हूं विप्रलम्भागिनी हूं ऐसा विप्रलब्धा में ही न कि अन्य वासकसज्जा आदि में और नायिका में ही न कि नायक में यह अनुभव होगा। वासकसज्जा आदि का भेदक बीज कोई विप्रलम्भ से अतिरिक्त ही है, विप्रलम्भ नही है। अथ च नायक के भेदों में विप्रलब्ध नामक

शून्यं वासगृहं विलोक्य शयनादुत्थाय किञ्चिच्छनै-
निंद्राव्याजमुपागतस्य सुचिरं निर्वर्ण्य पत्युर्मुखम्।
विस्रब्धं परिचुम्ब्य जातपुलकामालोक्य गण्डस्थलीं
लज्जानम्रमुखी प्रियेण हसता बाला चिरं चुम्बिता ॥ ३० ॥

## मधुसूदनी

गाख्यम् संयोगापरपर्यायम्। द्वितीयमसंभोगाख्यं वियोगापरपर्यायम्। तत्र विप्रलम्भ इति तु नोचितः। यतः संयोगवियोगौ नैयायिकाभिमतौ गुणौ न; अपि तु अन्तः करणवृत्तिविशेषौ। तेन यथा रतिस्थायिकत्वे सति अहं संयुक्ता

## बालक्रीड़ा

नायक परिगणित नहीं है वियोग तो नायक को भी होता है उसकी संगति कैसे होगी। इस लिए श्रृङ्गार के द्वितीय भेद के निर्देश के लिए जहाँ कहीं भी विप्रलम्भ शब्द का प्रयोग है वह दुष्ट है। हाँ एक ही मार्ग है आचार्यों के द्वारा प्रयुक्त इस शब्द की संगति संज्ञा शब्द मानने से हो सकती है। जैसे आखों का अन्धा नाम नयनसुख। जन्म दारिद्र नाम हजारी साव। क्योंकि संज्ञा शदों का निर्वचन प्रायः नहीं होता है अतः अन्वर्थ भी वे नही होते हैं।

इनमें पहला सम्भोग श्रृङ्गार परस्पर में अवलोकन। आलिंगन, यहाँ परिचुम्बन का ही एक भेद अधर पान है अतः जब उसको कह दिया तब अधर पान को स्वतन्त्र कहना असंगत है। क्योंकि प्रकृत में रसकी अनन्तता बतलाना है उसके लिए चुम्बन के सभी भेदों की आवश्यकता है। यदि अधरपान और चुम्बन दोनों को कहेंगे तो अधरपानाभिन्न चुम्बन अर्थ करना पड़ेगा जिससे चुम्बन के अन्य भेद छूट जायेंगे अतः अधरपान यह पाठ असंगत है। एवं परिचुम्बन आदि हेतुओं से यद्यपि अनन्त है तद्यपि व्यवहार मं एक ही स्वरूपवाला माना है। वह परिच्छेदातीत भी कभी नायिका के द्वारा आरब्ध एवं कभी नायक के द्वारा आरब्ध होता है। उनमें पहला नायिका के द्वारा आरब्ध जैसे—"शून्यम्"।

नायिका वासगृह को अपने और पति के अतिरिक्त तृतीय व्यक्ति से रहित देखती है। फिर पर्यङ्क से धीरे २ कुछ उठकर निद्रा का बहाना करने वाले पति के मुख को पूरी तौर से ताकती है और विश्वस्त होकर कि यह सोया हुआ है मेरी क्रियाओं को जान नहीं सकेगा अतः चुम्बन करती है किन्तु जब चुम्बन के बाद पति के गण्डस्थल में रोमाञ्चों को देखती है तब लज्जित होकर मुख को नत कर लेती है। इस तरह लज्जा से मुख को नत करने वाली प्रिया को हँसते हुए प्रिय ने चिर काल तक चुम्बन किया अर्थात् वह चुम्बन क्रिया निधुवन में परिणत हो गई। यहाँ नायक आलम्बन है; शून्यगृहादि उद्दीपन विभाव, मुखनिर्वर्णन और चुम्बनादि अनुभाव, और लज्जा एवं हासादि से व्यक्त हर्षादि व्यभिचारी भावों से व्यक्त हुई सामाजिक के हृदय में प्राक्तन वासनारूप से विनिष्ट रति श्रृङ्गार रस हो गई।

तथा—

त्वं मुग्धाक्षि ! विनैव कञ्चुलिकया धत्से मनोहरिणीं
लक्ष्मीमित्यभिधायिनि प्रियतमे तद्वीटिकासंस्पृशि ।
शय्योपान्तनिविष्टसस्मितसखीनेत्रोत्सवानन्दितो ।
निर्यातः शनकैरलीकवचनोपन्यासमालीजनः ।। ३१ ।।

अपरस्तु अभिलाष-विरहे-र्ष्या-प्रवास-शापहेतुक इति पञ्चविधः । क्रमेणोदाहरणम्—

## मधुसूदनी

संयोगभागिनी अस्मि इति, रतिस्थायिकत्वे सति अहं वियुक्ता वियोगभागिनी अस्मि इति च अनुभवो नायिकायास्तथा रतिस्थायिकत्वे सति अहं संयुक्तः संयोगभागस्मि इति, तथात्वे सति अहं वियुक्तः वियोगभागस्मि इति च अनुभवो नायकस्यापि इति सर्वसम्मतसिद्धान्तात् । सर्वत्र नायकेषु नायिकासु

## बालक्रीड़ा

नायिका पहिले अनुरक्त होती है पुरुष उसके इङ्गित चेष्टित से बाद में अनुरक्त होता है इस तथ्य के अनुसार नायिकारब्ध संभोग श्रृङ्गार को बतला कर अब नायकारब्ध सम्भोग श्रृङ्गार को बतलाते हैं । "त्वं मुग्धा" । हे मुग्ध सुन्दर आँखों वाली प्रिये ! तुम विना ही कञ्चुलिका के आकर्षक हो शोभाशालिनी हो । ऐसा कह कर जब प्रियतम उसकी कञ्चुलिका को हटाने के लिए वीटिका वटनों का स्पर्श करने लगे तब शय्या के उपान्त में बैठीं और हँस रही नायिका के नेत्रोत्सव से आनन्द मग्न सखियाँ अरी मुझे शुक को पढ़ाना है । अजी मैंने चकोरी को पिंजरे से छोड़ा नहीं है उसको छोड़ना है इत्यादि कहती हुई धीरे से खिसक गयी । यहाँ मुग्धाक्षी आलम्बन नयन सौन्दर्य एवं अंगों का दर्शन उद्दीपन विभाव, आभाषण पुरः सखीवीटिकासंस्पर्श अनुभाव, उत्कण्ठा आदि व्यभिचारियों से व्यक्त हुआ सामाजिकों के हृदय में वासनारूप से पहिले से ही मौजूद रतिभाव श्रृङ्गाररस है ।

दूसरा श्रृंगार का भेद अभिलाष विरह ईर्ष्या प्रवास एवं शाप इन हेतुओं से पाँच प्रकार का है ।

यहाँ इतना समझना जरूरी है कि श्रृंगार के दूसरे भेद के लिए पाँच हेतु बतलाये हैं । जिनमें पहला हेतु अभिलाष है । यहाँ वियोग संयोग पूर्वक ही होता है इस सिद्धान्त के अनुसार जब संयोग ही नहीं हुआ तब वियोग कैसा । अतः इसको वियोग का हेतु नहीं कहना चाहिए किन्तु यहाँ संयोग के लिए ( संयुक्तौ भवाव ) हम लोग वियुक्त हैं संयुक्त हो जायँ ऐसी वियोगात्मक अन्तःकरण की वृत्ति बनी रहती है जिससे ये दोनों प्रेमी अपने को वियुक्त समझते हैं । और वियोग की दश दशाओं का ये लोग अनुभव भी करते हैं अतः संयोग की पूर्व अवस्था को भी वियोग मान लिया गया है । अन्य

### मधुसूदनी

वियोगीति वियोगिनीति च प्रतीतिर्व्यवहारश्च स्यातां विप्रलम्भपाठस्वीकारे तु रतिस्थायिकत्वे सति विप्रलब्धास्मि विप्रलम्भभागिनी अस्मि इति अनुभवस्य सद्भावात् विप्रलब्धायामेव विप्रलम्भाख्यो भेदो गतः स्यात्। नान्यासु विरहोत्कण्ठिताखण्डिताकलहान्तरिताप्रोषितप्रियादिषु। तासु तथानुभवस्या

### बालक्रीड़ा

आचार्यों ने इसकी संज्ञा पूर्वराग की है जो संयोग के पूर्व की अवस्था है। वासकसज्जा की भी करीब २ ऐसी ही हालत है। प्रिय आयेगा (अभी आया नहीं है) तब भी मिलने की तैयारी में प्रसन्न होकर अपने को एवं घर को सजा रही है। यहाँ वियोग की कटुता नहीं है अपि तु संयोग के पूर्व अवस्था की मधुरता है। अतः वियोग छिपा हुआ है उद्भूत नहीं है। मैं वियुक्ता हूँ ऐसी वृत्ति नहीं है इसी लिए इसकी विप्रलम्भ के भेदों में गणना नहीं की। विरहोत्कण्ठिता में वियोग है जैसे—प्रिय कब आयेगा। अभी आयेगा या नहीं। अभी आयेगा इसको जानने के लिए उसके आने के मार्ग की तरफ कण्ठ को ऊपर उठा उठाकर ताकती है इस ताकने में कण्ठ को ऊपर उठाना ही उत्कठा है। यहाँ मैं वियुक्त हूँ ऐसी वृत्ति होती है अतः विप्रलम्भ का भेद इसको माना है क्योंकि यहाँ उत्कण्ठा पति के विरह से हो रही है अतएव इस नायिका को विरहोत्कण्ठिता कहा जाता है। यद्यपि उत्कण्ठा धन वगैरह अन्य हेतुओं से भी हो सकती है। अतः उनके व्यावर्त्तन के लिए विरह पद का उपन्यास किया।

खण्डिता में भी वियोग है जैसे—प्रिय आ गया है किन्तु आया वह अन्य नायिका के सम्भोग के चिन्हों से अङ्कित हुआ अतः सौतिया डाह से सम्भोग नहीं हो सका खण्डित हो गया। यहाँ मैं वियुक्त हूँ यह वृत्ति उद्भूत हो जाती है। इसीलिए इसको भी विप्रलम्भ का भेद माना है। कलहान्तरिता में भी वियोग है। जैसे प्रिय पास में है साथ में है किन्तु वस्तु विशेष की माँग में अमर्ष से (क्रोध से नहीं) कलका मधुरभाव का हनन कलह हो गया नायिका रूठ गई सम्भोग नहीं हो सका क्योंकि कलह अन्तराय विघ्न हो गया इसीलिए इस नायिका का नाम कलहान्तरिता कहा जाता है। इसमें भी मैं वियुक्ता हूँ ऐसी अन्तःकरण की वृत्ति होती है। अतः यह भी विप्रलम्भ का एक भेद है। इसको अन्य आचार्यों ने मान नामक विप्रलम्भ कहा है। मान के हेतु-कहीं पर ईर्ष्या है और कहीं पर प्रणय है कहीं पर अपराध है कहीं हठ है आग्रह है इत्यादि कई हैं किन्तु मम्मट ने सबका एक ही में अन्तर्भाव करके लिख दिया जो कि अधूरा है दोष है। विप्रलब्धा में स्पष्ट वियोग है। जैसे—जानबूझ कर धोखा देने के लिए अपने निश्चित किये हुए समय पर पति नहीं आया। यहाँ मैं वियुक्ता हूँ ऐसी अन्तःकरण की वृत्ति होती है। किन्तु आश्चर्य है कि मम्मटाचार्य ने इस मुख्य विप्रलम्भन की इन भेदों में गणना नहीं की। ऐसा अटपटाभाव मम्मट जी की लेखनी में स्थल २ पर मिला है और आगे भी हम दिखायेंगे।

प्रेमार्द्राः प्रणयस्पृशः परिचयादुद्गाढरागोदया-
स्तास्ता मुग्धदृशो निसर्गमधुराश्चेष्टा भवेयुर्मयि ।
यास्वन्तःकरणस्य बाह्यकरणव्यापाररोधी क्षणा
दाशंसापरिकल्पितास्वपि भवत्यानन्दसान्द्रो लयः ॥ ३२ ॥

अन्यत्र व्रजतीति का खलु कथा नाप्यस्य तादृक् सुहृद्
यो मां नेच्छति नागतश्च हहहा कोऽयं विधेः प्रक्रमः ।
इत्यल्पेतरकल्पनाकवलितस्वान्ता निशान्तान्तरे
बाला वृत्तविवर्त्तनव्यतिकरा नाप्नोति निद्रां निशि ॥ ३३ ॥

## मधुसूदनी

गणनात् । अथ च नायिकायामेव "विप्रलब्धोक्तसमयमप्राप्तेऽतिविमानिता" इति लक्षणकस्य भेदस्य परिगणनात् न तु नायके । तत्र तादृशभेदस्यापरिगणनात् । एवञ्च यत्र क्वापि शृङ्गारस्य द्वितीयभेदार्थकतया विप्रलम्भशब्दः

## बालक्रीड़ा

अट गतौ से अट बना और पट संवरणे से पट बना है । जहाँ गति की संवृति हो वहाँ अटपटा भाव होता है । यह शब्द स्त्रीलिंग में प्रयुक्त है ।

प्रवास में वियोग है । इसका स्वरूप है प्रिया से भिन्न प्रदेश में प्रिय का रहना । यह तीन प्रकार का है । क्योंकि भूत भविष्यत् और भवत् इन तीनों कालों का सम्बन्ध प्रवास में होता है । इसके बहुत हेतु हैं । धन कमाने के लिए विदेश जाना, विद्या पढ़ने के गुरुकुल में जाना, शत्रु को परास्त करने के लिए उद्योग करना ( जैसे अर्जुन का अस्त्रशस्त्र प्राप्ति के लिए तपस्या में द्रौपदी से वियोग) शाप से भिन्न देश में रहना इत्यादि । यहाँ फिर मम्मटाचार्यजी का अटपटा भाव है कि प्रवास से पृथक् शाप की गणना करने में । अब क्रमशः उदाहरण देते हैं—

अभिलाष जैसे—'प्रेमार्द्रा" । यह मालतीमाधव में माधव का अभिलाष है । प्रेम से आर्द्र, प्रणय को स्पर्श करने वाली एवं जिनमें परिचय के कारण उद्गाढ राग का उदय हो रहा है ऐसी वे २ नायिका की निसर्ग मधुर चेष्टायें मेरी तरफ होवें । केवल आशंसा से ही सम्भावना से ही कल्पना की गई भी जिन चेष्टाओं में बहिरिन्द्रियों के व्यापार को अवरुद्ध कर देने वाला अतएव आनन्द में विभोर अन्तःकरण का लय हो रहा है । यहाँ मालती आलम्बन उसकी चेष्टाओं का अनुस्मरण उद्दीपन विभाव है आशंसा करना अनुभाव है । आशंसा से व्यंग्य उत्कण्ठा व्यभिचारी भाव है । इनसे व्यक्त रतिस्थायी भाव शृङ्गार रस है ।

विरह का उदाहरण जैसे—"अन्यत्र" । प्रिय आये नहीं । क्या अन्यत्र कहीं पर चले गये, नहीं, नहीं । अन्यत्र जाते हैं ऐसा कभी कहना नहीं । कोई मित्र मिल गया होगा उसी के साथ वार्त्तालाप में या क्रियाकलाप में मशगूल हो गये होंगे । नहीं, नहीं ।

एषा विरहोत्कण्ठिता।

सा पत्युः प्रथमापराधसमये सख्योपदेशं विना
नो जानाति सविभ्रमाङ्गवलनावक्रोक्तिसंसूचनम्।
स्वच्छैरच्छकपोलमूलगलितैः पर्यस्तनेत्रोत्पला
बाला केवलमेव रोदिति लुठल्लोलालकैरश्रुभिः॥ ३४॥

प्रस्थानं वलयैः कृतं प्रियसखैरस्रैरजस्रं गतं
धृत्या न क्षणमासितं व्यवसितं चित्तेन गन्तुं पुरः।

## मधुसूदनी

प्रयोगः स दुष्टः। इति मन्तव्यम्। यदि तु प्राचीनमुखदाक्षिण्यमनुरुध्यते तदि विप्रलम्भ इति श्रृङ्गारस्य नाम संज्ञा स्वीकरणीया न दोषः। अक्षिभ्याम-

## बालक्रीड़ा

ऐसा कोई उसका सुहृत् नहीं है। जो मुझको नहीं चाहता है यानी बातों में या क्रिया कलाप में फँसा कर मेरे यहाँ आने में उलझन पैदा करे। इस तरह की बहुत सी कल्पनाएँ जिसके मन में उठ रही हैं ऐसी प्रिया रात्रि के समय शयनगृह में पर्यङ्क पर लोट पोट करती हुई सो नहीं पा रही है। यह विरहोत्कण्ठिता है। इसके विषय में जो कुछ कहना था उसे कह चुके हैं।

ईर्ष्याहेतुक वियोग का उदाहरण जैसे "सा"। यह अमरुक शतक का पद्य है। कोई सखी अपनी प्रिय सखी नवदुलहिन के कष्ट को नहीं सहन कर रही है अतः किसी अन्य सखी के समक्ष में अपने उद्गार प्रकट कर रही है कि वह बाला है नई अलबेली उसकी उमर है। सखियों के समुझौवल बुझौवल के विना किसी विषय को कुछ भी समझती नहीं है और कुछ कह भी नहीं पा रही है। किसी प्रकार पति के प्रथम अपराध को जान गई है किन्तु सखियों के द्वारा "इस विषय में यह कहना चाहिए" ऐसा कोई उपदेश पाई नहीं है अतः श्रृङ्गारमयी चेष्टाओं के साथ हाथों का सञ्चालन करते हुए भाव गर्भित वक्र उक्तियों से अपने मनोभावों को सूचित करना नहीं जानती है। बस केवल इधर उधर ताकती हुई रो रही है। जिससे आँसुओं की धारा पत्र रचना के धुल जाने से स्वच्छ कपालों पर से बह रही है और जुलफियाँ बदन पर बिखर गई है।

यहाँ पति आलम्बन एवं अपराध उद्दीपन विभाव है। रोदन अनुभाव है। असूया पति के प्रति व्यभिचारी भाव है। इनसे सामाजिक के हृदय में व्यक्त रति श्रृङ्गार रस हो रही है। यहाँ "केवलमेव" में एव का स्थान भ्रष्ट है। उसका स्थान रोदिति है अतः रोदित्येव ऐसा अन्वय करना।

प्रवास हेतुक वियोग जैसे 'प्रस्थानम्'। अमरुकशतक में कोई प्रवत्स्यत्पतिका नायिका अपने जीवित को सम्बोधन करके कहती है कि हे जीवित! जब अवश्य ही जाना है तब प्रियमित्रों के साथ को क्यों छोड़ रहे हो उनके साथ ही चलो। देखो। वलय

यातुं निश्चतचेतसि प्रियतमे सर्वे समं प्रस्थिता
गन्तव्ये सति जीवित ! प्रियसुहृत्सार्थः किमु त्यज्यते ॥ ३५ ॥
त्वामालिख्य प्रणयकुपितां धातुरागैः शिलाया-
मात्मानन्ते चरणपतितं यावदिच्छामि कर्तुम् ।
अस्रैस्तावन्मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालुप्यते मे
क्रूरस्तस्मिन्नपि न सहते सङ्गमं नौ कृतान्तः ॥३६॥

हास्यदीनां क्रमेणोदाहरणम् ।

आकुञ्चय पाणिमशुचिं मम मूर्ध्नि वेश्या मन्त्राम्भसां प्रतिपदं पृषतैः पवित्रे ।
तारस्वनं प्रथितथूत्कमदात्प्रहारं हा हा हतोऽहमिति रोदिति विष्णुशर्मा ॥३७॥

मधुसूदनी

न्धोऽपि नयनसुख इतिवत् जन्मदरिद्रोऽपि हजारी साव इतिवत् नाम्नामन्वर्थं-कता निर्वचनं वा नास्ति ।

बालक्रीड़ा

कङ्कणों ने प्रस्थान कर दिया। (पति के गमन को सुनकर नायिका दुबला गई है अतः कंकण हाथों से गिर गये हैं) प्यारे दोस्त आसुओं ने चलना शुरू कर दिया। धृति तो एक दम चली ही गई वह तो क्षण भर भी नहीं ठहरी और मनने तो सबसे पहले यात्रा करने की ठान ली है। क्योंकि जब सुना कि प्रियतम ने जाने का निश्चय कर लिया है तब सभी लोग एक साथ चल पड़े। यहाँ प्रियतम आलम्बन है। उसका प्रयाण उद्दीपन है। दुबलाना वगैरह अनुभाव है। चिन्ता आदि व्यभिचारी भाव हैं। रति स्थायी भाव है। सामाजिक के हृदय में रसानुभूति है।

शापहेतुक वियोग जैसे "त्वाम्"। हे प्रिये ! मैं चाहता हूँ कि शिला पर गैरिकादि धातुओं के राग से तुमको लिखूँ और फिर उसके बाद ऐसा लिखूँ कि मैं तुम्हारे चरणों पर गिर कर तुम्हें मना रहा हूँ किन्तु ऐसी इच्छा करते ही उमड़ते हुए आँसुओं से मेरी आँखें डबडबा जाती हैं और दृष्टि लुप्त हो जाती है। क्या करूँ साक्षात् तो तुम्हारा हमारा मिलन दूर रहा किन्तु इस तरह के हमारे कृत्रिम मिलन को भी यह कृतान्त दैव सहन नहीं करता है।

यहाँ कुबेर का शाप यक्ष के लिए प्रिया के वियोग का हेतु है। यहाँ नायिका आलम्बन उसका प्रणयकोप उद्दीपन विभाव है। चरणों में गिरने की इच्छा अनुभाव है। दैव के प्रति असूया व्यभिचारी भाव है। रति स्थायि भाव है।

अब हास्यादि रसों के क्रमशः उदाहरण देते हैं। हास जैसे 'आकुञ्च्य'। वेश्या ने अपने अपवित्र हाथ की मुष्टि बनाकर प्रतिपद हर कार्य में मंत्रो के उच्चारण के साथ जल की बूँदों से पवित्र मेरे मस्तक पर उच्चस्वर के सहित थू कर दिया। हा हा मैं मारा गया इस प्रकार विष्णु शर्मा रोता है।

हा मातः ! त्वरिताऽसि कुत्र किमिदं हा देवताः ! क्वाऽऽशिषः
धिक प्राणान् पतितोऽशनिर्हुतवहस्तेऽङ्गेषु दग्धे दृशौ ।
इत्थं घर्घरमध्यरुद्धकरुणाः पौराङ्गनानां गिर-
श्चित्रस्थानपि रोदयन्ति शतधा कुर्वन्ति भित्तीरपि ॥३८॥

कृतमनुमतं दृष्टं वा यैरिदं गुरुपातकं
मनुजपशुभिर्निर्मर्यादैर्भवद्भिरुदायुधैः ।
नरकरिपुणा सार्धं तेषां सभीमकिरीटिना-
मयमहमसृङ्मेदोमांसैः करोमि दिशां बलिम् ॥३९॥

क्षुद्राः संत्रासमेते विजहत हरयः क्षुण्णशक्रेभकुम्भा
युष्मद्देहेषु लज्जां दधति परममी सायका निष्पतन्तः ।
सौमित्रे ! तिष्ठ पात्रं त्वमसि न हि रुषां नन्वहं मेघनादः
किञ्चिद्भ्रूभङ्गलीलानियमितजलधिं राममन्वेषयामि ॥४०॥

बालक्रीड़ा

यहाँ पर समझने की बात है कि जो व्यक्ति हँसता है जो हास स्थायिभाव का आश्रय है उसका साक्षात् उपनिबन्धन दृश्य श्रव्य पठ्यादि काव्यों में नहीं रहता है । जैसे शृङ्गार में आश्रय का साक्षात् उपनिबन्धन होता है । यहाँ केवल आलम्बन का ही उपनिबन्धन रहता है । किन्तु विभावादि के सामर्थ्य से आश्रय की प्रतीति हो जाती है । यहाँ विष्णु आलम्बन है । रोदन उद्दीपन है । स्मितादि अनुभाव हैं । देखने वाले के चापलादि व्यभिचारी हैं । हास स्थायी है ।

करुण जैसे-हा मातः ! कहाँ के लिए त्वरा कर रही हैं । यह क्या हुआ । हा देवताओं ! कहाँ ब्राह्मणों की आशीः है । प्राणों को धिक्कार है । वज्रपात हो गया । तुह्मारे अंगो में आग लग गई । ये आँखे जल गई । इस प्रकार भर्राई हुई बीच २ में रुक २ कर निकलने वाली पुरनिवासिनियों की दीन वाणी करुण क्रन्दना चित्र में लिखितों को भी रुला रही है । और दिवालों के भी सैकड़ो टुकड़े कर रही हैं ।

यहाँ मृत राजपत्नी आलम्बन हैं उसका दाह उद्दीपन है रोना अनुभाव है । दीनता वगैरह व्यभिचारी हैं शोक स्थायी है ।

रौद्र जैसे 'कृतम्' अस्त्र एवं शस्त्रों को धारण करने वाले मनुष्य रूप में पशु अत एव निर्मर्याद जिन आप लोगों ने इस द्रोणाचार्यवधरूपी महापातक को किया या माना या देखा है उन कृष्ण भीम एवं अर्जुन के सहित सब के खून मेदा एवं मांस से आज अभी यह मैं दिशाओं की बलि करता हूँ ।

यहाँ अपकारी अर्जुनादि आलम्बन हैं । पिता की हत्या करने वालों का आयुध धारण उद्दीपन है । मांसादि के द्वारा दिग्बलि करने की प्रतिज्ञा अनुभाव है आज अभी यह मैं इस कथन से व्यंग्य गर्व व्यभिचारी है क्रोध स्थायी भाव रौद्ररस है ।

वीर रस जैसे 'क्षुद्राः' । ये क्षुद्र तुच्छ बन्दर त्रास को छोड़ दें । इन्द्र के ऐरावत

ग्रीवाभङ्गाभिरामं मुहुरनुपतति स्यन्दने बद्धदृष्टिः
पश्चार्धेन प्रविष्टः शरपतनभयाद् भूयसा पूर्वकायम् ।
दर्भैरर्धावलीढैः श्रमविवृतमुखभ्रंशिभिः कीर्णवर्त्मा
पश्योदग्रप्लुतत्वाद्वियति बहुतरं स्तोकमुर्व्यां प्रयाति ।।४१।।
उत्कृत्योत्कृत्य कृत्तिं प्रथममथ पृथूत्सेधभूयांसि मांसा-
न्यंसस्फिक्पृष्ठपिण्डाद्यवयवसुलभान्युग्रपूतीनि जग्ध्वा ।
आर्त्तः पर्यस्तनेत्रः प्रकटितदशनः प्रेतरङ्कः करङ्का-
दङ्कस्थादस्थिसंस्थं स्थपुटगतमपि क्रव्यमव्यग्रमत्ति ।।४२।।

वालक्रीड़ा

हाथी के कुम्भ का भेदन करने वाले ये मेरे वाण तुह्मारे शरीरों पर गिरने में लज्जा का अनुभव करते है। अरे सौमित्रे! ठहरो। तुम रोष के पात्र नहीं हो। मैं मेघनाद हूँ। अतः थोड़ी सी भ्रू संचालन की मुद्रा से ही जलधि का बन्धन करने वाले राम को खोज रहा हूँ। राम आलम्बन है। उसके द्वारा समुद्र के बन्धन को देखना उद्दीपन है। क्षुद्रोपेक्षा और रामान्वेषण अनुभाव है। गर्व व्यभिचारी है। उत्साह स्थायी है। वीर रस है। मेरे अष्टादशासर्गात्मक हिन्दूविश्वविद्यालय महाकाव्य में सिद्धिवीर रस है। अतः वीर के भेदों में सिद्धिवीर भी एक है।

भयानक रस जैसे 'ग्रीवा' यह पद्य शकुन्तला नाटक का है। प्रथम अंक में मृग को मारने के लिए रथ की दौड़ करवाने वाले राजा दुःष्यन्त की सूत के प्रति उक्ति है। इस समय भी यह सामने दिखाई पड़ने वाला मृग ऊँची छलाँग भरने के कारण आकाश में अधिकतर और पृथिवी पर थोड़ा चलता है। पीछे से दौड़ने वाले रथ के ऊपर ग्रीवा को घुमाकर सुन्दरता से दृष्टि लगाये हुए हैं। शर के पतन के भय से पीछे के भाग को अधिक रूप में आगे के भाग में घुसा रहा है। अधिक दौड़ने से होने वाले श्रम से मुख के खुल जाने पर गिरी हुई आधी चबाई हुई कुशाओं से जिसने मार्ग को संकीर्ण कर दिया है। ऐसे मृग को देखो। यहाँ रथ दौड़ा कर आने वाले राजा से या राजा की प्रेरणा से दौड़कर पीछे से आरहे रथ से होने वाला भय स्थायी भाव है। शर के गिरने से होने वाला भय स्थायी भाव नहीं है अतः उसमें शब्द वाच्यत्व दोष नहीं है पीछे से दौड़ कर आने वाला रथ या रथ को दुड़ाने वाला राजा आलम्बन है। उसका अनुसरण उद्दीपन है। ग्रीवा को घुमा कर रथ को देखना और पलायन करना आदि अनुभाव हैं। शंका त्रास आदि व्यभिचारी हैं।

बीभत्स रस जैसे 'उत्कृत्य' एक आर्त्त बुभुक्षित रंक दरिद्र प्रेत इधर उधर ताकता हुआ और दाँतों को बाहर दिखाता हुआ अपने गोद में रखे हुए मृत शरीर के चमड़े को उचेड २ कर खूब फूल जाने से बहुल हुए अतएव अंस (कन्धे) स्फिक् (फींच) पृष्ठ पिण्ड आदि अवयवों में सुलभ अत्यन्त दुर्गन्धित मांस को खाकर हड्डियों एवं उनकी जोड़ में या ऊँचे नीचे के हिस्सों में स्थित मांस को खाता है। यहाँ शव या प्रेतरंक

अद्भुत विस्मय

चित्रं महानेष वतावतारः क्व कान्तिरेषाभिनवैव भङ्गिः।
लोकोत्तरं धैर्यमहो प्रभावः काऽप्याकृतिर्नूतन एष सर्गः ॥४३॥

एषां स्थायिभावानाह—

रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयन्तथा।
जुगुप्सा विस्मयश्चेति स्थायिभावाः प्रकीर्त्तिताः ॥३०॥

स्पष्टम्—

व्यभिचारिणो ब्रूते—

निर्वेदग्लानिशङ्काख्यास्तथाऽसूया मदश्रमाः।
आलस्यं चैव दैन्यं च चिन्ता मोहः स्मृतिर्धृतिः ॥३१॥
व्रीडा चपलता हर्ष आवेगो जडता तथा।
गर्वो विषाद औत्सुक्यं निद्राऽपस्मार एव च ॥३२॥

## मधुसूदनी

उत्साहो बहुविषयकः। युद्ध दया दान धर्म क्षमा तिमिक्षा पाडित्य सिद्धि वलाद्युपाधीनां बहुत्वात् तेन वीरोऽपि बहुविधः। तेषु सिद्धिवीरो यथा ममैव हिन्दूविश्वविद्यालये अष्टदशसर्गात्मके महा काव्ये।

## बालक्रीड़ा

आलम्बन है चमड़े का उचेड़ना मांस खाना उद्दीपन है। आक्षेप लब्ध द्रष्टा पुरुष का नासा निकुञ्चन मुखविकूणन एवं निष्ठीवन आदि अनुभाव हैं। उद्वेगादि व्यभिचारी हैं। जुगुप्सा स्थायी भाव है।

अद्भुत रस जैसे—यह चिच्छक्ति का त्राता अर्थात् चेतना शक्ति स्फूर्ति का दाता महान् अवतार है। यह कान्ति कहाँ मिले। यह अभिनव भङ्गि शैली है। लोकोत्तर धैर्य है। अहो लोकोत्तर प्रभाव है सामर्थ्य है। कोई विलक्षण ही आकृति है। नूतन सृष्टि है। यहाँ चित्र शब्द आश्चर्यार्थक नहीं है। अतएव योगरूढ भी नहीं है। जिसके फलस्वरूप विस्मयार्थक के अभाव में स्थायिभाव को स्वशब्द वाच्यत्व रूप दोष नहीं है। किन्तु चित्रशब्द का यौगिक अर्थ चित् जीवों को चेतनाशक्ति स्फूर्ति का देने वाला है। यहाँ भगवान् वामन आलम्बन है। उनकी कान्ति आदि उद्दीपन हैं स्तुति आदि अनुभाव हैं। मति, धृति, हर्ष आदि व्यभिचारी हैं, विस्मय स्थायी है। सामाजिक को अद्भुत रस की प्रतीति होती है।

अब क्रमशः इन रसों के स्थायी भावों को कहते हैं—रति, हास शोक क्रोध उत्साह भय जुगुप्सा एवं विस्मय ये स्थायी भाव हैं। व्याख्या स्पष्ट है।

व्यभिचारियों को कहते हैं। निर्वेद, ग्लानि, शंका, असूया मद श्रम आलस्य

सुप्तं प्रबोधोऽमर्षश्चाप्यवहित्थमथोग्रता ।
मतिर्व्याधिस्तथोन्मादस्तथा मरणमेव च ॥३३॥
त्रासश्चैव वितर्कश्च विज्ञेया व्यभिचारिणः ।
त्रयस्त्रिंशदमी भावाः समाख्यातास्तु नामतः ॥३४॥

निर्वेदस्यामङ्गलप्रायस्य प्रथममनुपादेयत्वेऽप्युपादानं व्यभिचारित्वेऽपि स्थायिताऽभिधानार्थं तेन—

निर्वेदस्थायिभावोऽस्ति शान्तोऽपि नवमो रसः ।

यथा—

अहौ वा हारे वा कुसुमशयने वा दृषदि वा
मणौ वा लोष्टे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा ।
तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्ति दिवसाः
क्वचित्पुण्यारण्ये शिव ! शिव ! शिवेति प्रलपतः ॥ ३५ ॥

### मधुसूदनी

निर्वेदेति । स्थायी भावः स्थातुं शीलः चित्तधर्मः । भावो धर्म इत्यनर्थान्तरम् । तथा स्थायिनो निर्दिश्य व्यभिचारिणां निरूपणावसरे प्राप्ते अमङ्गलमपि निर्वेदं पूर्वमेव उवाद । मध्यस्थस्यास्य पूर्वान्वयः परान्वयश्चेति देहलीदीपकन्यायेनानुषङ्गतः स्थायिताव्यभिचारिते अत्र निर्वेदे वर्तेते । तदुक्तमभिनवाचार्यैः स्थायिसंचारिणोर्मध्ये च एतदर्थमेवायं पाठः अन्यथा माङ्गलिको मुनिस्तथा न पठेदिति ।

### बालक्रीड़ा

दैन्य चिन्ता मोह स्मृति धृति व्रीड़ा चपलता हर्ष आवेग जड़ता गर्व विषाद औत्सुक्य निद्रा अपस्मार सुप्त प्रबोध अमर्ष अवहित्थ उग्रता मति व्याधि उन्माद मरण त्रास एवं वितर्क इनको व्यभिचारी समझना चाहिए । ये तैंतीस हैं अपने नामों से प्रसिद्ध हैं ।

इनमें निर्वेद अमंगल प्राय है अतः प्रथम अनुपादेय है तब भी मांगलिक मुनि ने प्रथम इसका उपादान किया है उसका अभिप्राय है कि यह निर्वेद व्यभिचारी होकर भी स्थायी भाव है । यही कहने के लिए वैसा किया ।

निर्वेद स्थायी भाव वाला शान्त भी नवम रस है । जैसे—किसी पुण्य अरण्य में शिव शिव जप करने से तन्मयीभाव होने पर साँप या हार में, फूलों की सेज या पत्थर की चट्टान में, मणि या लोढ़े में, बलवान् रिपु या सुहृत् में, तिनके या स्त्रियों के समूह में समान दृष्टि वाले मेरे दिन बीत रहे हैं ।

मिथ्या समझे गये जगत् की निःसारता आलम्बन है तपोवनादि उद्दीपन है । अहि और हारादि में समदर्शन अनुभाव है । मति, धृति, हर्ष व्यभिचारी हैं । निर्वेद

**रतिर्देवादिविषया व्यभिचारी तथाऽञ्जितः ।**
**भावः प्रोक्तः—**

आदिशब्दान्मुनि-गुरु-नृप-पुत्रादिविषया, कान्ताविषया तु व्यक्ता शृङ्गारः ।
उदाहरणम्—

कण्ठकोणविनिविष्टमीश ! ते कालकूटमपि मे महामृतम् ।
अप्युपात्तममृतं भवद्वपुर्भेदवृत्ति यदि मे न रोचते ॥४५॥

हरत्यघं संप्रति हेतुरेष्यतः शुभस्य पूर्वाचरितैः कृतं शुभैः ।
शरीरभाजां भवदीयदर्शनं व्यनक्ति कालत्रितयेऽपि योग्यताम् ॥४६॥

एवमन्यदप्युदाहार्यम् ।

अञ्जितव्यभिचारी यथा—

जाने कोपपराङ्मुखी प्रियतमा स्वप्नेऽद्य दृष्टा मया
मा मां संस्पृश पाणिनेति रुदती गन्तुं प्रवृत्ता पुरः ।
नो यावत्परिरभ्य चाटुकशतैराश्वासयामि प्रियां
भ्रात ! स्तावदहं शठेन विधिना निद्रादरिद्रीकृतः ॥४७॥

**बालक्रीड़ा**

स्थायी भाव है । सामाजिकों को शान्त रस की अनुभूति होती है । किसी पुण्य अरण्य में कहने से समदृष्टिता टूट गई है अतः किसी भी स्थल में कहना उचित है ।

देव, गुरु, नृप एवं माता, पिता अर्थात् प्रियतमा कान्ता से अतिरिक्त छोटे बड़े एवं बराबर वाले सभी के विषय में होने वाला प्रेम विभाव एवं अनुभावों से अञ्जित हुआ व्यभिचारी भाव है । मूलके देवादि पद्य के आदि शब्द का अर्थ है मुनि गुरु नृप एवं आदि । कान्ता नहीं । क्यों कि कान्ता विषया रति तो व्यक्त हुई शृङ्गार है ।

उदाहरण जैसे—हे ईश ! आप के कण्ठ के कोने में रखा हुआ काल कूट महाविष भी मेरे लिए अमृत है । और यदि आप के शरीर से पृथक् है तो वह उप, अन्त या समीप में प्राप्त हुआ अमृत भी मुझे रुचिकर नही । यहाँ ईश आलम्बन है ईशत्व अन्याह तैश्वर्यत्व उद्दीपन है । विषको अमृत मानना आदि अनुभाव हैं । माहात्म्य स्मरण व्यभिचारी हैं ईश विषयकरति स्थायी भाव है जो सामाजिक में व्यक्त हुई भाव ध्वनि है ।

मुनि विषयक रति जैसे—हे मुने ! आपके दर्शन शरीर धारियों की तीनों कालों की योग्यता को व्यक्त करता है । क्योंकि आप का दर्शन सम्प्रति वर्त्तमान काल में पापों को दूर करता है । और आगे होने वाले शुभका हेतु है । पहिले जन्म में भी पुण्य किया था तभी तो आप के दर्शन प्राप्त हुए हैं । अतः पूर्व में किये हुये पुण्य सफल हो गये । यहाँ मुनि में भगवान् कृष्ण की रति स्थायी भाव है । इस में मुनि आलम्बन है हर्ष

अत्र विधिं प्रत्यसूया।

तदाभासा अनौचित्यप्रवर्तिताः।

तदाभासा रसाभासा भावभासाश्च।

तत्र रसाभासो यथा—

स्तुमः कं वामाक्षि! क्षणमपि विना यं न रमसे
विलेभे कः प्राणान्रणमखमुखे यं मृगयसे।
सुलग्ने को जातः शशिमुखि! यमालिङ्गसि बलात्
तपःश्रीः कस्यैषा मदननगरि! ध्यायसि तु यम्॥४८॥

अत्रानेककामुकविषयमभिलाषं तस्याः स्तुम इत्याद्यनुगतं बहुव्यापारोपादानं व्यनक्ति।

बालक्रीड़ा

संचारी है इन से व्यक्त रति भावध्वनि है। इस तरह अन्य विषयक रतिभाव ध्वनि के उदाहरण को भी समझें।

प्रधान रूप से अञ्जित व्यभिचारी जैसे—कोई वियुक्त पुरुष अपने मित्र से कह रहा है कि हे भ्रातः! आज मैंने स्वप्न में प्रणय कोप से पराङ् मुखी रूठी प्रियतमा को देखा। मुझे मत छूना या छूओ ऐसा हाथ से इशारा करके रोती हुई आगे जाने को प्रवृत्त होगई। इसी समय में जब तक आङ्गिन करके अनुनय विनय के द्वारा प्रिया की मनावन करता हूँ। तब तक इस विधिने मुझे जगा दिया अर्थात् मेरी नींद खुल गई। यहाँ विधि के प्रति असूया प्रधानरूप से प्रतीत हो रही है। विधि आलम्बन है उसका दौर्जन्य उद्दीपन है। उस को शठ कहना अनुभाव है। इन दोनों से प्रधानतया व्यक्त असूयारूपी व्यभिचारी भाव ध्वनि है।

जहाँ सहृदयों को ऐसा प्रतीत हो कि यहाँ यह अनुचित हो रहा है वहाँ अनौचित्य से प्रवर्त्तित तदाभास है। तदाभास माने रसाभास एवं भावाभास उनमें रसाभास। जैसे—हे वामाक्षि! सुन्दर नयनों वाली! किस की हम स्तुति करें जिसके विना तुम खुश नहीं हो रही हो। युद्ध में सम्मुख होकर किसने अपने प्राणों का उत्सर्ग किया जिसको तुम खोज रही हो। हे सुमुखि! वह कौन उत्तम लग्न में पैदा हुआ है जिसका तुम बलात् आलिङ्गन करती हो किसकी यह तपः श्री तपः सम्पत्ति है हे मदन नगरि! जिसका तुम ध्यान करती हो। यहाँ स्तुम इत्यादि से अनुगत बहुत से व्यापारों का उपादान अनेक नायकों के विषय में उसके अभिलाष को व्यक्त कर रहा है।

भावाभास जैसे—राका अखण्ड चन्द्र वाली पूर्णिमा के सुधाकर के समान मुखवाली चञ्चलनेत्रों से युक्त तथा विकसोम्मुख यौवन के कारण जिसके अंगो में शृङ्गार चेष्टाएँ उत्तरोत्तर बढ़ रही है। ऐसी नायिका के साथ मैत्री कैसे होवे। क्या करूँ। उसकी स्वीकृति के विषय में कौन उपाय है। इसके विषय में यह मेरा है ऐसा नायिका

भावाभासो यथा—

राकासुधाकरमुखी तरलायताक्षी सा स्मेरयौवनतरङ्गितविभ्रमाङ्गी ।
तत्किं करोमि विदधे कथमत्र मैत्रीं तत्स्वीकृतिव्यतिकरे क इवाभ्युपायः ॥४९॥

अत्र चिन्ता अनौचित्यप्रवर्तिता । एवमन्येऽप्युदाहार्याः ।

**भावस्य शान्तिरुदयः सन्धिः शबलता तथा ॥३६॥**

क्रमेणोदाहरणम् ।

तस्याः सान्द्रविलेपनस्तनतटप्रश्लेषमुद्राङ्कितं
किं वक्षश्चरणाऽऽनतिव्यतिकरव्याजेन गोपाय्यते ।
इत्युक्ते क्व तदित्युदीर्य सहसा तत्संप्रमार्ष्टुं मया
साऽऽश्लिष्टा रभसेन तत्सुखवशात्तन्व्या च तद्विस्मृतम् ॥५०॥

एकस्मिन् शयने विपक्षरमणीनामग्रहे मुग्धया
सद्यो मानपरिग्रहग्लपितया चाटूनि कुर्वन्नपि ।
आवेगादवधीरितः प्रियतमस्तूर्णीं स्थितस्तत्क्षणं
मा भूत्सुप्त इवेत्यमन्दवलितग्रीवं पुनर्वीक्षितः ॥५१॥

**बालक्रीड़ा**

का कहना ही उपाय है पिय वही जो पिया को भवे। अतः पहिले जब स्त्री प्रेम करती है तब पुरुष उससे प्रेम करता है ऐसी स्थिति है। इसके विपरीत अनुचित है। इसके अनुसार अननुरक्त नायिका में अनुराग करना अनुचित है अत एव उसके बारे की चिन्ता करना तो और भी अनुचित है। इसीको लिखते हैं यहाँ अनौचित्य प्रवर्तित चिन्ता है। इस प्रकार औरों के भी उदाहरणों को समझना चाहिए।

अत्र भावशान्त्यादिरक्रमः इस सूत्र के अनुसार क्रमशः भाव की शान्ति उदय सन्धि एवं शबलता होती है। इनके क्रम से उदाहरण ये हैं—

गाढ चन्दन के विलेपन से युक्त उस नायिका के स्तन तट के आश्लिन जनित मुद्रा स्तनाकार विलेपनयमय चिह्न से अङ्कित अपने वक्षः स्थल को चरणों में प्रणाम करने के बहाने क्यों छिपा रहे हो। ऐसा उसके कहते ही कहाँ वह चिह्न है ऐसा कह कर सहसा उसका परिमार्जन करने के लिए मैंने बडे वेग से उसका आलिंगन कर लिया। बस। आलिंगन जनित सुख में विभोर हुई नायिका उसको भूल गई। यहाँ कोप की शान्ति है। क्योंकि शान्ति में ही चमत्कार है। यद्यपि नायिका की प्रसन्नता का भी उदय यहाँ हो रहा है तद्यपि उसके विभाव एवं अनुभावों का उल्लेख नहीं होने से अनुदित ही है।

भावोदय का उदाहरण जैसे—एक शयन में प्रिय एवं प्रिया दोनों उपस्थित थे। वहाँ वार्त्तालाप के प्रसंग में प्रिय के द्वारा विपक्षरमणी के नाम का उच्चारण करते ही झट

अत्रौत्सुक्यस्य ।

उत्सिक्तस्य तपःपराक्रमनिधेरभ्यागमादेकतः
सत्सङ्गप्रियता च वीररभसोत्फालश्च मां कर्षतः ।
वैदेहीपरिरम्भ एष च मुहुश्चैतन्यमामीलय-
न्नानन्दी हरिचन्दनेन्दुशिशिरः स्निग्धो रुणद्धयन्यतः ॥५२॥

अत्रावेगहर्षयोः ।

क्वाकार्यं, शशलक्ष्मणः क्व च कुलं, भूयोऽपि दृश्येत सा
दोषाणां प्रशमाय नः श्रुतमहो, कोपेऽपि कान्तं मुखम् ।
किं वक्ष्यन्त्यपकल्मषाः कृतधियः, स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा
चेतः ! स्वास्थ्यमुपैहि, कः खलु युवा धन्योऽधरं धास्यति ॥५३॥

अत्र वितर्कौत्सुक्यमतिस्मरणशङ्कादैन्यधृतिचिन्तानां शबलता ।
भावस्थितिस्तूक्ता उदाहृता च ।

### बालक्रीड़ा

पट अहम्भाव के आ जाने पर रूठी हुई मुग्धा ने आवेग से चाटु करते हुए प्रियतम को डाँट दिया। ऐसी स्थिति में वह मौन होकर नायिका के प्रसाद की प्रतीक्षा में लेट गया। किन्तु उसी क्षण में प्रियतमा ने कहीं सो तो नहीं गया है ऐसी भावना से धीरे से ग्रीवा को घुमाकर उसकी तरफ फिर देखा। यहाँ सुरत विषयक औत्सुक्य का ही चमत्कार है। यद्यपि कोप की शान्ति भी यहाँ है किन्तु उसके अनुभावों का उपादान नहीं होने से वह चमत्कारिणी नहीं है।

भाव संधि का उदाहरण जैसे। महावीर चरित के द्वितीय अंक में सीता के आलिंगन में विभोर श्रीराम की परशुराम के आगमन पर उक्ति है। एक तरफ तो मुझे प्रसिद्ध तपोनिधि के आगमन से सत्संग का प्रेम और अहंकार युक्त पराक्रमी के आगमन से वीरस्वभाव सुलभ उत्साह का उद्रेक आकर्षण कर रहे हैं। और दूसरी तरफ बार-बार चेतना को आमीलित करने वाला हरिचन्दन एवं इन्दु के सदृश शिशिर एवं स्निग्ध अत एव आनन्ददायक वैदेही का आलिंगन रोक रहा है। यहाँ मुनि से मिलन के लिए आवेग एवं प्रियतमा के आलिंगन से होनेवाला हर्ष दोनों का आस्वादन एक ही समय में हो रहा है अतः इन दोनों की सन्धि है।

भावशबलता का उदाहरण जैसे—विक्रमोर्वशी में उर्वशी को देखकर पुरुरवा की उक्ति है। यह मुनिकन्या में आसक्ति करना अकार्य कहाँ और शशलक्ष्मा चन्द्र का वंश कहाँ अपने कुल की मर्यादा के विरुद्ध यह कार्य है। क्या वह अद्भुत सौन्दर्यवती युवती फिर भी दिखाई पड़ेगी। अरे क्या कर रहे हो यह अपराध हो रहा है। अजी हाँ सुनो। दोषों की अपराधों की शान्ति के लिए हमारे शास्त्र पर्याप्त हैं। अहो कोप में भी कैसा कान्त मुख है। किन्तु सदाचार का परित्याग कर दोगे तो कल्मष

**मुख्ये रसेऽपि तेऽङ्गित्वं प्राप्नुवन्ति कदाचन ॥**

ते भावशान्त्यादयः। अङ्गित्वं राजानुगतविवाहप्रवृत्तभृत्यवत्।

**अनुस्वानाभसंलक्ष्यक्रमव्यङ्ग्यस्थितिस्तु यः ॥ ३७ ॥**

**मधुसूदनी**

त्रिधा स कथितो ध्वनिरिति। इदन्तु बोध्यम्। अत्र सर्वत्र आलंकारिकाणां ग्रन्थेषु संलक्ष्यक्रमध्वनिः शब्दार्थोभयनिष्ठतया त्रिविध एव निरूपितः। स्वयं ग्रन्थकारेणापि तथैव। परमारम्भे ध्वन्यालोके ध्वनिकारेण—

क्रमेण प्रतिभात्यात्मा योऽस्यानुस्वानसन्निभः।
शब्दार्थशक्तिमूलत्वात्सोऽपि द्वेधा व्यवस्थितः। इति मूले

अस्य विवक्षितान्यपरवाच्यस्य ध्वनेः संलक्ष्यक्रमत्वादनुरणनप्रख्यो य आत्मा सोऽपि शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्चेति द्विप्रकार इत्येवं तद्वृत्तौ।

**बालक्रीड़ा**

रहित निर्दोष महानुभाव लोग क्या कहेंगे। हाँ भाई ठीक है किन्तु यदि वह चली गई तो फिर स्वप्न में भी समागम दुर्लभ है। अरे चित्त! तुम स्वस्थ रहो और प्रतीक्षा करो कि कौन धन्य युवक उसके अधर का आस्वादन करेगा। यहाँ वितर्क औत्सुक्य मति स्मरण शंका दैन्य धृति एवं चिन्ता की शबलता है।

प्रश्न—भावों की शान्ति आदि अवस्थाओं की तरह स्थिति भी तो एक अवस्था हो सकती है उसको पृथक् क्यों नहीं कहा। उत्तर। "व्यभिचारी तथाञ्जितः" इस सूत्र से भाव स्थिति को कह दिया है और "जाने कोपराङ्मुखीम्" यह उसका उदाहरण भी लिख दिया है।

प्रश्न—जहाँ प्रधान रूप से व्यभिचारी व्यक्त होते हैं वहाँ पर भी नियम से रस ही मुख्य है। और भाव गुणीभूत है ऐसी स्थिति में कैसे आपने इन भावध्वनियों का उदाहरण दिया। और भावशान्ति आदि भी रसों के अनुभाव है अतः अंग होने से गुण ही है। उत्तर। ठीक है। रस मुख्य है भाव उसके अङ्ग हैं प्रयोजक हैं किन्तु वे भी कभी २ अंगी हो जाते हैं। वे माने भाव शान्ति वगैरह। अंगित्व माने विवाहादि उत्सवों में संलग्न अत एव राजा जिसका अनुगमन कर रहा है ऐसे भृत्य की तरह भाव भी कभी अंगी हो जाते हैं। इस प्रकार जहाँ विभावादि से व्यक्त हुए स्थायी के उद्रेक से आस्वाद होता है वहाँ रस ध्वनि है। और जहाँ अपने विभाव एवं अनुभावों से अभिव्यक्त हुए व्यभिचारी के उद्रेक से आस्वाद होता है वहाँ भावध्वनि होती है किन्तु उक्त प्रकार से व्यक्त होने वाले व्यभिचारियों की ही परवाह करके विभाव एवं अनुभावों के उद्रेक से आस्वाद होता है वहाँ वस्तुध्वनि एवं अलंकारध्वनि होती है।

इस प्रकार असंलक्ष्यक्रमव्यंग्य रसादि ध्वनियों का अवान्तर भेदों के साथ निरूपण

शब्दार्थोभयशक्त्युत्थस्त्रिधा स कथितो ध्वनिः ।

शब्दशक्तिमूलानुरणनरूपव्यङ्ग्यः अर्थशक्तिमूलानुरणनरूपव्यङ्ग्य उभयशक्तिमूलानुरणनरूपव्यङ्ग्यश्चेति त्रिविधः ।

**मधुसूदनी**

द्वितीयो द्विविधः शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्चेति ध्व० उ० ३१ कारिकायां लोचनेऽपि द्विप्रकारतयैव निरूपितोऽपि; "शब्दार्थशक्त्याऽऽक्षिप्तोऽपि" इति ध्व० उ० २३ कारिकायां शब्दशक्त्या अर्थशक्त्या शब्दार्थशक्त्या वेति रीत्या त्रिविधतया समन्वितः । इति ।

**बालक्रीड़ा**

करके अब क्रम प्राप्त संलक्ष्यक्रम व्यंग्य का विभाग करते हैं कि घण्टा के बजाये जाने पर प्रधान ध्वनि की प्रतीति के अनन्तर जो टननन रूप ध्वनि प्रतीति होती है उसकी तरह जिसमें क्रम पूर्वापरीभाव दिखाई पड़ता है उस व्यंग्य की स्थिति जहाँ काव्य में रहे वह व्यंग्य ध्वनि शब्दशक्त्युत्थ अर्थशक्त्युत्थ एवं शब्दार्थोभयशक्त्युत्थ नाम से तीन प्रकार का कहा जाता है । अर्थात् शब्दशक्तिमूल अनुरणनरूप व्यंग्य अर्थशक्तिमूल अनुरणनरूपव्यंग्य एवं उभयशक्तिमूल अनुरणनरूपव्यंग्य इस तरह तीन प्रकार का है ।

विशेष वक्तव्य—संलक्ष्यक्रमव्यंग्य ध्वनि को सभी आलंकारिको ने अपने २ ग्रन्थों में तीन प्रकार का लिखा है । मम्मटाचार्य ने भी ऐसा ही लिखा है । किन्तु ध्वनिकार ने आरम्भ में तो "जो काव्य का आत्मा अनुस्वान सन्निभ ध्वनि क्रमशः प्रतीत होता है वह भी शब्दशक्ति मूल एवं अर्थशक्ति मूल नाम से दो प्रकार का है" इस प्रकार से दो भेद वाला कह कर उपसंहार में तीन भेदों वाला कह दिया । यहां के विशेष विवरण को मधुसूदनी में देखें ।

इस तरह इस शब्दशक्तिसमुत्थध्वनि में भी समझें । ध्वन्यालोक में पहिले कहा कि—हमारे यहाँ वह शक्तिमूलध्वनि विवक्षित है जहाँ आक्षिप्त हुआ अलंकार ही न कि वस्तु शब्दशक्ति से प्रकाशित होता है । इस प्रकार तथा बहुत से उदाहरणों के द्वारा अलंकार ही व्यंग्य है ऐसा दिखाया किन्तु बाद में तृतीय उद्योत के आरम्भ में वस्तु भी व्यंग्य होता है ऐसा दिखाया ।

इस ध्वनि के मूल में अभिधा है अतः शब्द अर्थ एवं उभय शक्तिमूलक तीनों ध्वनियों में शक्तिपद से अभिधा और सामर्थ्य को समझना चाहिए । जैसा कि वहाँ ही कहा है—जहाँ शब्द की शक्ति से साक्षात् वाच्य होकर दूसरा अर्थ मालूम पड़ता है वह शब्द श्लेष है । किन्तु जहाँ शब्द शक्ति के द्वारा सामर्थ्य से वाच्य से अतिरिक्त व्यंग्य आक्षिप्त हो वह ध्वनि का विषय है । जहां अर्थ शब्द के व्यापार अभिधा के विना ही अपने सामर्थ्य से अर्थान्तर को अभिव्यक्त करता है वह अर्थशक्त्युद्भव ध्वनि है । उभय शक्ति मूल के विषय में "दृष्टया केशव ! गोपराग" इसके लोचन में बतलाया है कि

तत्र—

अलङ्कारोऽथ वस्त्वेव शब्दाद्यत्रावभासते ॥ ३८ ॥
प्रधानत्वेन स ज्ञेयः शब्दशक्त्युद्भवो द्विधा ॥

वस्त्वेवेति अनलङ्कारं ( रसभिन्नञ्च ) वस्तुमात्रम् ।

उल्लास्य कालकरवालमहाम्बुवाहं देवेन येन जरठोर्जितगर्जितेन ।
निर्वापितः सकल एव रणे रिपूणां धाराजलैस्त्रिजगति ज्वलितः प्रतापः ॥५४॥

मधुसूदनी

अलंकारोऽथ वस्त्वेवेति । इदन्तु बोध्यम् । ध्वन्यालोके ध्वनिकारः पूर्वम्—

आक्षिप्त एवालंकारः शब्दशक्त्या प्रकाशते ।
यस्मिन्ननुक्तः शब्देन शब्दशक्त्युद्भवो हि सः ॥ ध्व० २।२१

यस्मादलङ्कार एव न वस्तुमात्रं यस्मिन् काव्ये शब्दशक्त्या प्रकाशते स शब्दशक्त्युद्भवो ध्वनिरित्यस्माकं विवक्षित इति रीत्या तथा बहुभिरुदाहरणैरपि व्यंग्यस्यालंकारत्वे एव परस्तात्तु तृतीयोद्योतारम्भे वस्तुत्वेऽपि च शब्दशक्त्युद्भवो ध्वनिर्दर्शितः ।

बालक्रीड़ा

"गोप में राग प्रेम और गौओं के पराग धूलि में" इस तरह शब्द शक्ति, श्लेष के द्वारा और अर्थशक्ति प्रकरण के द्वारा अर्थान्तर को बतलाती है क्योंकि जब तक यहाँ राधारमण का अनुराग अखिलजनों से छिपा हुआ नहीं मालूम होगा तबतक अर्थान्तर की प्रतीति नहीं होगी । तथा "दत्तानन्दा." इस श्लोक के लोचन में सामर्थ्य का अर्थ बतलाया है ध्वनन व्यापार ।

इसका आशय यह है कि शब्दशक्तिमूल में एक अर्थ अभिधा से द्वितीय अर्थ सामर्थ्य से बतलाया जाता है अर्थशक्ति मे अभिधा से प्राप्त हुआ अर्थ ही शब्द व्यापार अभिधा के विना ही अपने सामर्थ्य अर्थान्तर को बतलाता है । उभय शक्ति में दोनों से ।

उसमें । जहाँ शब्द से अलंकार और केवल वस्तु ही प्रधान रूप से अव भासित होती है उस शब्द शक्त्युद्भव ध्वनि को दो प्रकार वाला जानें । वस्तु एव का अर्थ है अलंकार एवं रस रहित केवल वस्तु । पहला जैसे—

उल्लास । जिस राजा ने कठोर एवं जबर्दस्त गर्जन के बाद वैरियों का संहार करने वाले अतिशय पानीदार तलवार को तीक्ष्ण करके त्रिलोकी में जल रहे शत्रुओं के सकल प्रताप को युद्ध में खड्ग के धारा जल से शान्त दिया । जिस इन्द्र ने कठोर गर्जन से मालूम होने वाले एवं जल से परिपूर्ण अत एव काले नवीन बादलों का उल्लासन करके

अत्र वाक्यस्यासम्बद्धार्थाभिधायकत्वं मा प्रसाङ्क्षीदिति प्राकरणिकाप्राकरणिकयोरुपमानोपमेयभावः कल्पनीय इत्यत्रोपमालङ्कारो व्यंगय्ः।

तिग्मरुचिरप्रतापो विधुरनिशाकृद्विभो ! मधुरलीलः।
मतिमानतत्त्ववृत्तिः प्रतिपदपक्षाग्रणीर्विभाति भवान् ॥ ५५ ॥

अत्रैकैकस्य पदस्य द्विपदत्वे **विरोधाभासः** ।

अमितः समितः प्राप्तैरुत्कर्षैर्हर्षद ! प्रभो !
अहितः सहितः साधुयशोभिरसतामसि ॥ ५६ ॥

### मधुसूदनी

अयं ध्वनिरभिधामूल इति शब्दार्थोभयशक्तिमूलेषु शक्तिपदेन अभिधा सामर्थ्यञ्च ग्राह्यं। यथोक्तं तत्रैव। शब्दशक्त्या साक्षाद् वाच्यं सत्प्रकाशते स सर्वः श्लेषस्य विषयः। यत्र तु शब्दशक्त्या सामर्थ्याक्षिप्तं वाच्यव्यतिरिक्तं व्यंग्यमेव प्रकाशते स ध्वनेर्विषयः। यत्रार्थः स्वसामर्थ्यात् शब्दशक्तिं (अभिधां) विनैव अर्थान्तरमभिव्यनक्ति सोऽर्थशक्त्युद्भवो ध्वनिः। इति।

उभयशक्तिमूले—दृष्टया केशव ? गोपराग इत्यस्य लोचने शब्द शक्तिस्तावद् गोपराग शब्दश्लेषवशात्। अर्थशक्तिस्तु प्रकरणवशात्। यावदत्र राधारमणस्याखिलजनच्छन्नानुरागो न विदितस्तावदर्थान्तरस्याप्रतीतिरिति।

### बालक्रीड़ा

जल के शत्रु तेज के जगत् में व्याप्त सकलताप को रण २ शब्द के समय में धाराजल से ठण्डा कर दिया।

यहाँ राजा की प्रशंसा के समय में इन्द्र की प्रशंसा में कौन तुक है। अर्थात् कोई नहीं है अतः दूसरे के प्रसंग में दूसरे को कहने में असम्बन्ध प्रलाप के सिवाय और क्या हो सकता है अतः यहाँ वही प्रलाप है इस तरह की भावना को कोई नहीं कर सके इसलिए प्राकरणिक राजा और अप्राकरणिक इन्द्र में उपमानोपमेयभाव की कल्पना की जाती है अतः यहाँ उपमा अलंकार व्यंग्य है। जो व्यंग्य इस पद्य में उक्त शब्दों की अपेक्षा दूसरे पर्यायों के द्वारा कहने पर नहीं प्रतीत होता है और उन्हीं शब्दों से प्रतीत होता है उसमें शब्दशक्ति मूल है।

तिग्म। हे राजन्! आप कान्ति से रहित हैं तब भी विभाति चमकते हैं कान्तिमान हैं तीक्ष्ण कान्ति वाले सूर्य होकर भी प्रकृष्ट ताप रहित हैं। विधु होकर भी निशाकर नहीं है। मधु वसन्त हैं फिर भी लीलाओं से शून्य हैं। मतिमान हैं तब भी अतत्व व्यर्थ की बातों म प्रवृत्ति रखते हैं तत्त्व की जानकरी के लिए प्रवृत्ति नहीं है। प्रतिपत् है पक्ष की प्रथम तिथि है तब भी पक्ष के अग्रणी प्रथम नहीं हैं। यह कैसे हो सकता है। अतः हे विभो आप शोभाशाली हैं आपका प्रताप शत्रुओं के लिए तीखा है असहनीय है और मित्रों के लिए रुचिर है प्रियकर है। विधुर धुरा रहितों के लिए

अत्रापि विरोधाभासः ।

निरुपादानसंभारमभित्तावेव तन्वते ।
जगच्चित्रं नमस्तस्मै कलाश्लाध्याय शूलिने ।। ५७ ।।

अत्र व्यतिरेकः ।

अलङ्कार्यस्यापि ब्राह्मणश्रमणन्यायेनालङ्कारता ।

## मधुसूदनी

तथा "दत्तानन्दाः" इत्यस्य लोचने शब्दशक्तिमूले एकोऽर्थोऽभिधया द्वितीयोऽर्थः सामर्थ्यात् । अत्र शब्दा नानार्थकाः । अर्थशक्तिमूलेऽभिधेयोऽर्थ एव स्वसामर्थ्यात् शब्दशक्तिमभिधाव्यापारं विनैव अर्थान्तरं प्रकाशयति । उभयशक्तिमूले तूक्तमेव ।

## बालक्रीड़ा

निशाकर हैं । जो अपनी मर्यादा में नही रहता है उसके लिए अंधेरा कर देने वाले हैं । मधुर लीलाओं से सम्पन्न हैं । बुद्धि के मान प्रमाण के अनुसार तत्त्व के जानने के लिए प्रवृत्तिमान् हैं । पद पद पर अपने पक्ष के अनुयायियों में अग्रणी हैं । यहाँ एक पद को दो दो पदों के रूप में समझने पर जो विरोधाभास है वह एक एक पद का व्यंग्य है । यहाँ सभंग पदों में विरोधाभास है ।

अमितः । शत्रुओं के हर्ष का द माने खण्डन करने वाले और मित्रों को हर्ष का द माने देने वाले हैं । हे प्रभो ! आपने समित् माने युद्ध से इतने उत्कर्ष प्राप्त किये हैं । जिनके कारण मित माप से युक्त हुए भी अमित हैं आपका माप नहीं है । अर्थात् परिच्छिन्न हुए भी अपरिच्छिन्न हैं । असत् खलों के लिए अहित यानी दण्ड का विधान करने के कारण शत्रु हैं अतएव साधु उत्तम यशों के सहित हैं । यहाँ समित् शब्द की पंचमी विभक्ति का रूप समितः है और मित के सहित इस अर्थ में प्रथमा विभक्ति का रूप समितः है । किन्तु विरोध की व्यक्ति में जो मित परिमाण युक्त या परिच्छिन्न नहीं है वह मित है । जो हित नहीं है वह हित है इस तरह अभंग है ।

यहाँ भी विरोधाभास व्यंग्य है ! क्योंकि प्रकरणादि के द्वारा प्रथम अर्थ में अभिधा का नियमन हो जाने से अप्रकृत द्वितीय अर्थ का विरोध व्यंग्य है । जो आपाततः मालूम पड़ता है अतः आभासमान है वस्तुतः विरोध नहीं है । किन्तु वाचक शब्द के अभाव में व्यंग्य है ।

'निरुप' । विना उपादान कारण रूप सामग्री के या विना उपकरण रंग एवं कूची आदि समुदाय के विना भित्ति आधार के चित्र आश्चर्यमय जगत् का विस्तार करने वाले अतएव कलाओं से क्रिया कुशलता से श्लाघनीय उस प्रसिद्ध शूलधारी को नमस्कार है । यहाँ उपादान कारण उपकरण सामग्री के द्वारा आधार पर चित्र की रचना करने

वस्तुमात्रं—पंथिअ ! ण एत्थ सत्थरमत्थि मणं पत्थरत्थले गामे ।
उण्णअ पओहरं पेक्खिऊण जइ वससि ता वससु ॥ ५८ ॥

अत्र यद्युपभोगक्षमोऽसि तदा आस्स्वेति व्यज्यते ।

शनिरशनिश्च तमुच्चैर्निहन्ति कुप्यसि नरेन्द्र ! यस्मै त्वम् ।
यत्र प्रसीदसि पुनः स भात्युदारोऽनुदारश्च ॥ ५९ ॥

### मधुसूदनी

पथिक ! नात्र स्रस्तरमस्ति मनाक् प्रस्तरस्थले ग्रामे ।
उन्नपयोधरं प्रेक्ष्य यदि वससि तदा वस ॥

### वालक्रीड़ा

वाले कलावन्तों की अपेक्षा विना उपादान के विना आधार के आश्चर्यमय जगत् की रचना करने वाले शिवजी का व्यतिरेक व्यंग्य है ।

प्रश्न—यहाँ पर उपमादि व्यंग्य प्रधान होने से अलंकार्य हैं । ऐसी स्थिति में ये अलंकार कैसे । उत्तर—यद्यपि ये अलंकार्य हैं तद्यपि ब्राह्मण श्रमण न्याय से अलंकार कहलाते हैं । श्रमण कहते हैं बौद्ध सन्यासी अतः जो ब्राह्मण बौद्धों की प्रक्रिया से संन्यासी बन जाता है । उसका ब्राह्मणत्व अवैध आचार के कारण नष्ट हो जाता है वह ब्राह्मण नहीं है तब भी जो उसको ब्राह्मण श्रमण कहते हैं वह कथन संप्रति ब्राह्मण नहीं होने पर भी संन्यासी होने के पहिले ब्राह्मण था इस आधार पर हो रहा है । उसी तरह प्रकृत में अलंकार्य होने से अलंकार स्वरूप नहीं होने पर भी प्राचीन व्यवहार के कारण अलंकार कहते हैं ।

इस तरह अलंकार ध्वनि का उदाहरण बतलाकर अब वस्तु ध्वनि का उदाहरण बतलाते हैं—पथिअ । हे पथिक ! यहाँ पाषाणमय गाँव में कंकरीली जमीन है और थोड़ा सा भी बिछौना नहीं है । यदि आकाश में मँडराये हुए बादलों को देखकर पानी की वर्षा हो जायगी भीग जायेंगे अतः वर्षा से भीग जाने के भय से ठहरना चाहते हो तो ठहर जाओ । यह आपाततः वाच्यार्थ मालूम पड़ता है । किन्तु कहने वाली पुँश्चली है । इसका अभिप्राय है कि यह मूर्ख बहुल गाँव है । यहाँ शास्त्र की चर्चा कुछ भी नहीं है शास्त्र को कोई जानता नहीं है । अतः उन्नत कुचों एवं मेघों को देखकर कामोद्रेक हो रहा हो और उपभोग में क्षमता रखते हो तो यहाँ रह जाओ अर्थात् उपभोग कर सकते हो । यहाँ सत्थर शब्द शास्त्र एवं स्रस्तर बिछौने रूप अर्थ में और पयोधर शब्द कुचों एवं मेघों रूप अर्थ में तथा उन्नत शब्द उभरे हुए और ऊपर मँडराये हुए रूप अर्थ में प्रयुक्त हैं । ये शब्द अपरिवर्त्तनीय है अतः इनसे प्राप्त व्यंग्य शब्द शक्तिमूलक है प्रधान होने से ध्वनि है और अरसालंकार होने से वस्तु रूप है ।

इस तरह प्राकृत काव्य में वस्तु ध्वनि को बतलाकर संस्कृत काव्य में उसको बतलाते हैं । हे नरेन्द्र ! जिस पर आप कुपित होते हैं उसके लिए जो शनि नहीं है

अत्र विरुद्धावपि त्वदनुवर्त्तनार्थमेकं कार्यं कुरुत इति ध्वन्यते ।

**अर्थशक्त्युद्भवोऽप्यर्यो व्यञ्जकः संभवी स्वतः ॥ ३९ ॥**

**प्रौढोक्तिमात्रात्सिद्धो वा कवेस्तेनोम्भितस्य वा ।**

**वस्तु वाऽलङ्कृतिर्वेति ( ? ) ( वस्त्वलंकाररूपत्वात् )**

**षड्भेदोऽसौ व्यनक्ति यत् ॥४०॥**

## मधुसूदनी

अर्थेति । संभवी स्वत इति । स्वत-संभवी न केवलं भणितिमात्रनिष्पन्न-शरीरो यावत्काव्याद्बहिर्लोकेऽपि औचित्येन सम्भाव्यमान इत्यत्र यादृशं वस्तु काव्येषूपनिवद्धं तादृशं वस्तु लोकेऽपि समुपलब्धुं शक्यम् । परमलंकाराः कथं काव्योपनिबद्धसदृशा लोके प्राप्तुं शक्याः । इति चिन्त्यमेव । यतो लोके कटककुण्डलादयः काव्येपूपमादयस्ते । लोकेऽपि (अरे यार तुम तो आज गजब कर रहे हो । अर्थात् पहले की अपेक्षा आज विलक्षण हो गये हो । यहाँ व्यतिरेक है । देखो जी वह दूर से नेहरू मालूम पड़ रहा है । यहाँ उत्प्रेक्षा है । आप साक्षात् वृहस्पति हैं यहाँ रूपक है ) एवं व्याहारा भवन्ति अतस्तत्र लाक्षणिकः प्रयोगः । स्वतः सम्भवी न इति बोध्यम् । तेषु मुख्यतोऽ-लंकारपदप्रयोगाभावः ।

षड्भेदोऽसाविति । अत्रास्य ध्वनेः षड्भेदत्वे हेतुर्नोक्त अतः हेतुरूप-तया वस्त्वलंकार रूपत्वादिति पाठः साधुः । अन्यथा वस्तु वाऽलंकृतिर्वेति । इत्यत्र व्यञ्जकोऽर्थः पुल्लिङ्गः । वस्तु नपुंसकलिङ्गम् । अलंकृतिः स्त्रीलिङ्गा कथं समन्वयोऽतोऽन्त उक्त पाठ आवश्यकः । तेन व्यञ्जनेन हेतुना अयमर्थशक्त्युत्थो ध्वनिर्द्वादशात्मक इत्यन्वयः ।

## बालक्रीड़ा

वह भी शनि ग्रह हो जाता है और जो उदार है दाता है वह भी अनुदार हो जाता है अर्थात् दातृत्व शक्ति शून्य हो जाता है । अथ च शनि ग्रह और अशनि वज्र तथा शनि एवं शनि विरोधी दोनों उसको मारते हैं । और जिस पर आप प्रसन्न होते हैं वह अनुदार भी तुच्छ भी उदार महान् हो जाता है । या उदार दाता हो जाता है अर्थात् धनी हो जाता है अतएव उसकी दारा उसके अनुकूल हो जाती है ।

यहाँ शनि शनिविरोधी और अशनि (वज्र) तथा उदार एवं उदार विरोधी तुच्छ दोनों पदार्थ परस्पर विरुद्ध होते हुए भी आपका अनुवर्त्तन करने के लिए आपको खुश करने के लिए आपके अप्रिय के साथ एक व्यवहार एक कार्य को करते हैं । पहले के दोनों हनन रूप एक कार्य को करते हैं । बाद के दोनों समान व्यवस्था रूप एक कार्य को करते हैं ।

**वस्त्वलङ्कारमथ वा (?) (च) तेनायं द्वादशात्मकः ।**

स्वतःसंभवी न केवलं भणितिमात्रनिष्पन्नो यावद् बहिरप्यौचित्येन संभाव्यमानः (एकः) कविना प्रतिभामात्रेण बहिरसन्नपि निर्मितः कविनिबद्धेन वक्त्रेति

**मधुसूदनी**

तेनोऽयं द्वादशात्मक इति । ध्वनिकारादर्वाचीनैः सर्वैरपि प्राचार्यैरभिनवगुप्तमम्मटाचार्यादिभिरर्थशक्तिमूलो ध्वनिः द्वादशविधो निरूपितः परमयं ध्वनिकारैर्द्विःप्रकारो न्यरूपि । तद्यथा—मूलम्—

**प्रौढोक्तिमात्रानिष्पन्नशरीरः सम्भवी स्वतः ।**
**अर्थोऽपि द्विविधो ज्ञेयो वस्तुनोऽन्यस्य दीपकः ।।२।२४।**

**बालक्रीड़ा**

इस प्रकार शब्द शक्तिमूल द्विविध ध्वनि का निरूपण करके अब अर्थ शक्तिमूल ध्वनि के बारह विधाओं का निरूपण करते हैं—"अर्थशक्ति" ।

अर्थ की शक्ति सामर्थ्य ध्वनन रूप से उद्भूत अर्थ भी व्यञ्जक होता है । जो स्वतः सम्भवी वस्तु स्वरूप एवं अलंकार रूप है । और कविप्रौढोक्ति सिद्ध वस्तुरूप एवं अलंकार रूप हैं । तथा कव्युम्भितवक्तृप्रौढक्ति सिद्ध वस्तु रूप एवं अलंकाररूप है इस तरह छ प्रकार वाला यह अर्थ जो वस्तु एवं अलंकार को व्यक्त करता है इससे यह बारह प्रकार का है ।

स्वतः सम्भवी वह अर्थ है जिसका शरीर स्वरुप केवल भणिति मात्र से निष्पन्न नहीं होता है अपितु काव्य से बाहर लोक में भी औचित्य से जिसकी संभावना की जा सकती है । अर्थात् काव्य में जिस रूप में जिस शरीर का उपनिबन्धन किया है उसी रूप में वह शरीर लोक में भी मिल सकता है । यहाँ वक्तव्य है कि यह नियम या सिद्धान्त वस्तु के विषय में तो लागू हो सकता है किन्तु अलंकारों के विषय में नहीं । क्योंकि लोक में कटक कुण्डल एवं हार वगैरह अलंकार है और काव्य में यमक अनुप्रास आदि एवं उपमा रूपक आदि अलंकार है । इसके सिवाय लोक में भी (अरे यार तुम तो आज गजब कर रहे हो अर्थात् पहले की अपेक्षा आज विलक्षण हो गये हो यहाँ व्यतिरेक है । देखो जी ! दूर से ई मनई नेहरू अस मालूम पड़त हैं यहाँ उत्प्रेक्षा है । अजी आप साक्षात् बृहस्पति हैं जंगम विश्वेश्वर हैं यह रूपक है) इस तरह के कथनोपकथन होते हैं किन्तु उनमें अलंकार पद का मुख्य व्यवहार नहीं होता है अतः वह लाक्षणिक प्रयोग है स्वतः संभवी मुख्य प्रयोग नहीं है । कवि प्रौढोक्ति सिद्ध एवं कवि निबद्धवक्तृ प्रौढोक्ति सिद्ध क्रमशः वह अर्थ है जो बाहर लोक में नहीं है किन्तु कवि के द्वारा अथवा कवि निबद्ध वक्ता के द्वारा केवल प्रतिभा से निर्मित है । इस तरह दूसरा अर्थ दो प्रकार का है फिर एक प्रकार का पहला और दो प्रकार का दूसरा मिलकर तीन प्रकार का यह होता है । ऐसा भी यह वस्तु रूप एवं अलंकार रूप होने से छ प्रकार का व्यञ्जक

वा द्विविधोऽपर इति त्रिविधः। वस्तु वाऽलङ्कारो वाऽसाविति षोढा व्यञ्जकः। तस्य वस्तु वाऽलङ्कारो वा व्यङ्ग्ये इति द्वादशभेदोऽर्थशक्त्युद्भवो ध्वनिः।

## मधुसूदनी

अर्थशक्त्युद्भवानुरणनरूपव्यङ्ग्ये ध्वनौ यो व्यञ्जकोऽर्थ उक्तस्तस्यापि द्वौ प्रकारौ कवेः कविनिबद्धस्य वा वक्तुः प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीर एकः, स्वतः सम्भवी च द्वितीयः। इति तद्वृत्तिश्च। अधुनास्य भेदप्रभेद निरूपणं करोति-प्रौढोक्तीत्यादिना। योऽर्थान्तरस्य दीपको व्यञ्जकोऽर्थ उक्तः सोऽपि द्विविधः। न केवलमनुस्वानोपमो द्विविधो यावत्तस्य भेदो यो द्वितीयः सोऽपि व्यञ्जकार्थ-द्वैविध्यद्वारेण द्विविध इत्यपिशब्दस्यार्थः। (ध्व० २ उ० २४ का० लोचन)

परमयमेव लोचनकारः २।३१ कारिकायाम् एवमिति अविवक्षितवाच्यो विवक्षितान्यपरवाच्यश्चेति द्वौ भेदौ मूले। आद्यस्य द्वौ भेदौ अत्यन्ततिरस्कृत वाच्योऽर्थान्तरसंक्रमितवाच्यश्च। द्वितोयस्य द्वौ भेदौ—अलक्ष्यक्रमोऽनुरणन-रूपश्च। प्रथमोऽनन्तभेदः। द्वितीयो द्विविधः शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्च। पश्चिमः (अर्थशक्तिमूलः) त्रिविधः—कविप्रौढोक्तिकृतशरीरः, कविनिबद्धवक्तृ-प्रौढोक्तिकृतशरीरः, स्वतः सम्भवी च। ते च प्रत्येक व्यंग्य व्यञ्जकयोरुक्त-भेदनयेन चतुर्धेति द्वादशविधोऽर्थशक्तिमूलः। इत्येवं द्विविध इति त्रिविध इत्यपि निरूपयति द्वादशविध इत्यपि च। अन्यच्च—द्वि० २ उद्योत २० कारि-काया लोचने—सोपीति। न केवलं मूलतो ध्वनिर्द्विविधः। नापि केवलं विवक्षितान्यपरवाच्यो द्विविधः। अयमपि द्विविध एवेति अपिशब्दस्यार्थः।

## बालक्रीड़ा

है। उसका व्यंग्य वस्तु एवं अलंकार रूप है अंतः बारह भेद वाला अर्थ शक्त्युद्भव ध्वनि है।

यहाँ वक्तव्य है कि ध्वनिकार से अर्वाचीन सभी अभिनवगुप्त मम्मट आदि आचार्यों ने इस अर्थशक्ति मूलध्वनि को बारह प्रकार का लिखा है जिसका मूल है कवि-प्रौढोक्ति एवं कविनिबद्धवक्तृप्रोक्ति को ध्वनिकार के द्वारा एक मान लेना। और दूसरा भेद स्वतः संभवी को मान लेना। यदि ये तीन भेद माने जाते तो वस्तु एवं अलंकार इन दो के सम्बन्ध से छः प्रकार वाला व्यञ्जक अर्थ होता। फिर उससे व्यक्त होने वाला अर्थ वस्तु एवं अलंकार रूप होने से १२ प्रकार का होता किन्तु यहाँ तो मूल ही में एक प्रकार का मान लिया गया है जिसके कारण वह आठ ही प्रकार का हो सकता है। पंडित राज ने ८ ही प्रकार का लिखा है। अभिनवगुप्ताचार्य एक बार द्विविध कहते हैं तो फिर त्रिविध कहते हैं। और द्विविध होने का समर्थन भी करते हैं किन्तु अन्तिम लेख में त्रिविध कहते हैं। इसको विस्तृत रूप में मधुसूदनी में देखें।

क्रमेणोदाहरणम् ।

अलसशिरोमणि धुत्ताणं अग्गिमो पुत्तिधणसमिद्धिमओ ।
इअ भणिएण णअंगी पप्फुल्लविलोअणा जाआ ॥ ६० ॥

अत्र वस्तुना ममैवोपभोग्य इति वस्तु व्यज्यते ।

धन्याऽसि या कथयसि प्रियसंगमेऽपि
विस्रब्धचाटुकशतानि रतान्तरेषु ।
नीवीं प्रति प्रणिहिते तु करे प्रियेण
सख्यः ! शपामि यदि किंचिदपि स्मरामि ॥ ६१ ॥

### मधुसूदनी

इत्येवं संलक्ष्यक्रमः द्विविध एव निरूपितः । उभयशक्तिमूलो न निरूपितः । तेन पूर्वापरविरोधः सुधीभिराकलनीयः । इति ।

अर्थशक्तेरलंकारो यत्राप्यन्यः प्रतीयते ।
अनुस्वानोपमव्यङ्ग्यः स प्रकारोऽपरोध्वनेः ॥ २।२४ ।

इति मूलम् । वाच्यालंकारव्यतिरिक्तो यत्रान्योऽलंकारोऽर्थसामर्थ्यात् प्रतीयमानोऽवभासते सोऽर्थशक्त्युद्भवो नामानुस्वानरूपव्यंग्योऽन्यो ध्वनिः । इति तद्वृत्तिश्च ।एवमस्मिन् विषये मूलभूतो ध्वनिकारो नानुसृतस्तद्व्याख्याता अभिनवगुप्तोऽनुसृतः सर्वैस्तत्र मूलं मम्मटाचार्यः । नपुंसकमित्यनेन क्लीवं शिष्टमिति व्यङ्ग इत्यसाधुः प्रकृतिभावेन व्यंग्ये इति साधुः ।

अलसशिरोमणिर्धूर्तानामग्रिमः पुत्रि ! धनसमृद्धिमयः ।
इति भणितेन नतांगी प्रफुल्लविलोचना जाता ।

### बालक्रीड़ा

अत्र क्रमशः इनके उदाहरण जैसे 'अलस' यहाँ पूर्वार्ध स्वयं पति को वरण करने वाली के प्रति उसको खुश करने के लिए धात्री की उक्ति रुप है । और उत्तरार्ध कवि का वाक्य है । हे पुत्रि ! यह वर आलसियों का शिरोमणि और धूर्तों का अग्रणी है तथा धन सम्पत्ति से भरा पूरा है । इतना कहते हुए को सुनते ही उस नायिका के नयन हर्ष से खिल गये । और लज्जा से मुख नीचे झुक गया । यहाँ स्वतः संभवी वस्तु से मेरे ही उपभोग के योग्य है ऐसी वस्तु व्यक्त होती है ।

स्वतः संभवी वस्तु से अलंकार की व्यक्ति का उदाहरण जैसे 'धन्या' वह नायिका धन्य है जो प्रिय के साथ संगम के समय सुरत के बीच में विश्वास पूर्वक सैकड़ों चापलूसी की बातें करती है । किन्तु हे सखियो ! मैं शपथ खाकर कहती हूँ कि जहाँ प्रिय ने नीवी खोलने के लिए हाथ को बढ़ाया कि मुझे कुछ भी याद नहीं है कि क्या हुआ । यहाँ यह चापलूसी की बातें करने वाली बेवकूफ है नासमझ है और मैं समझदार हूँ अतएव धन्य हूँ । इस तरह व्यतिरेकालंकार यहाँ है । तुम कहती हो मैं कह नहीं पाती

अत्र त्वमधन्या अहन्तु धन्येति **व्यतिरेकालंकारः**।

दर्पान्धगन्धगजकुम्भकपाटकूटसंक्रान्तिनिघ्नघनशोणितशोणशोचिः।
वीरैर्व्यलोकि युधि कोपकषायकान्तिः कालीकटाक्ष इव यस्य करे कृपाणः ॥६२॥

अत्रोपमालङ्कारेण सकलरिपुबलक्षयः क्षणात्करिष्यते इति वस्तु।

गाढकान्तदशनक्षतव्यथासङ्कटादरिवधूजनस्य यः।
ओष्ठविद्रुमदलान्यमोचयन्निर्दशन् युधि रुषा निजाधरम् ॥ ६३ ॥

अत्र **विरोधालङ्कारेणा**ऽधरनिर्दशनसमकालमेव शत्रवो व्यापादिता इति **तुल्ययोगिता**। मम क्षत्याऽप्यन्यस्य क्षतिर्निवर्ततामिति तद्बुद्धिरुत्प्रेक्ष्यत इत्युत्प्रेक्षा च। एषूदाहरणेषु स्वतःसंभवी व्यञ्जकः।

**बालक्रीड़ा**

हूँ इस व्यतिरेक के शरीर में 'मैं नहीं कह पा रही हूँ' यह अंश व्यंग्य है। यहाँ सम्बोध्य सखीनिष्ठ व्यतिरेक है।

स्वतः संभवी अलंकार से वस्तु की व्यक्ति का उदाहरण जैसे 'दर्प'। युद्ध स्थल में वीरों ही ने न कि कायरों ने क्योंकि उनके लिए वह अत्यन्त भय प्रद है अतः वीरों ने राजा के हाथ में स्थित तलवार को काली के अतिशय लालकान्ति वाले कटाक्ष के सदृश लाल वर्ण वाले (कृपाण) को देखा। जिस कृपाण में दर्प से अन्ध गन्ध हाथी के कुम्भ के विशाल एवं दुर्भेद्य कपाट के तुल्य मध्यभाग मं संक्रान्ति के कारण अधिक मात्रा में लगे हुए खून से लालिमा व्याप्त हो गयी है। यहाँ काली के कटाक्ष के तुल्य कृपाण को देखा इस उपमा मं शोण शोचि और कषाय कान्ति यह बिम्ब प्रतिबिम्ब भावापन्न साधारण धर्म है। यह स्वतः संभविनी उपमा है। क्योंकि लोक में भी ऐसी तुलना हो सकती है इससे यह राजा क्षण भर मं सकल रिपुओं की सेना का विनाश कर देगा ऐसी वस्तु व्यक्त होती है।

स्वतः सम्भवी अलंकार से अलंकार की अभिव्यक्ति जैसे—"गाढ"। युद्ध में क्रोध से अपने अधर का दंशन करते हुए जिस राजा ने दुश्मनों की औरतों के अधर रूपी प्रबाल के दलों को कान्त के दन्तक्षत जनित गाढ व्यथा से छुड़ा दिया।

यहाँ जो व्यक्ति अपने अधर का दंशन करता है वह दूसरे के अधर को क्यों दंशन से छुडायेगा। अर्थात् जिसको अपने अधर को काटने में कुछ भी हिचकिचाहट नहीं है उसको दूसरे के अधर को काटने से बचाने की सूझ कैसे हो सकती है किन्तु यहाँ ऐसी स्थिति है कि वह अपने अधर को काटता हुआ भी दूसरे के अधर को काटने से बचा रहा है यह विरुद्ध व्यवहार है अतः इस विरोध से—जो अलंकार स्वरूप है—अधर दशन के समान काल में ही शत्रुओं को राजा ने मार डाला यह तुल्ययोगिता प्रतीत हो रही है। इसके सिवाय यह उत्प्रेक्षा भी प्रतीत हो रही है कि भले ही मेरी क्षति हो जाय किन्तु दूसरे

कैलासस्य प्रथमशिखरे वेणुसंमूर्च्छनाभिः
श्रुत्वा कीर्तिं विबुधरमणीगीयमानां यदीयाम् ।
त्रस्तापाङ्गाः सरसबिसिनीकाण्डसञ्जातशङ्का
दिङ्मातङ्गाः श्रवणपुलिने हस्तमावर्त्तयन्ति ॥ ६४ ॥

अत्र वस्तुना येषामप्यर्थाधिगमो नास्ति तेषामप्येवमादिबुद्धिजननेन चमत्कारं करोति त्वत्कीर्तिरिति वस्तु ध्वन्यते ।

केसेसु वलामोडिअ तेण अ समरम्मि जअसिरी गहिआ ।
जह कन्दराहिं विहुरा तस्स दढं कंठअम्मि संठविआ ॥ ६५ ॥

अत्र केशग्रहणावलोकनोद्दीपितमदना इव कन्दरास्तद्विधुरान् कण्ठे गृह्णन्ति इत्युत्प्रेक्षा । एकत्र संग्रामे विजयदर्शनात्तस्यारयः पलाय्य गुहासु तिष्ठन्तीति काव्यहेतुरलङ्कारः । न पलाय्य गतास्तद्वैरिणोऽपि तु ततः पराभवं संभाव्य तान् कन्दरा न त्यजन्तीत्यपह्नुतिश्च ।

### मधुसूदनी

केशेषु बलात्कारेण तेन च समरे जयश्रीर्गृहीता ।
यथा कन्दराभिर्विधुरास्तस्य दृढं कण्ठे संस्थापिताः ।

### बालक्रीड़ा

की क्षति नहीं होने पावे ऐसी उस राजा की बुद्धि की उत्प्रेक्षा भी सहृदय लोग कर रहे हैं। इन उदाहरणो में स्वतः सम्भवी व्यञ्जक है ।

अब कवि की प्रौढ उक्ति से सिद्ध व्यञ्जक अर्थों के चारों भेदों में से वस्तु से वस्तु की अभिव्यक्ति को दिखाते हैं । जैसे—"कैलास" । कैलास पर्वत के प्रथम शिखर पर देवाङ्गनाओं के द्वारा वंशी के स्वरों से संभूत राग रागनियों से गाई गई जिस राजा की कीर्ति सुनकर दिग्गज लोग कमलिनी के मृणाल की शंका से यानी क्या यह सफेद २ कमलिनी का मृणाल है ऐसी भ्रान्ति से तिरछी नजर से ताकते हुए अपने कानों पर सूँड को बार २ घुमा रहे हैं । यहाँ वस्तु से जिनको कुछ भी अर्थज्ञान नहीं है उनकी भी ऐसी बुद्धि को पैदा करके तुम्हारी कीर्ति चमत्कार कर देती है ऐसी वस्तु व्यक्त हो रही है ।

कविप्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से अलंकार की अभिव्यक्ति जैसे—"केशेषु" । उस राजा ने युद्ध स्थल में जबरन् विजयश्री को केशों में ऐसा पकड़ा जिससे उसकी इस क्रिया को देखकर पर्वत की गुफाओं ने उसके शत्रुओं को दृढता से अपने कण्ठों में बैठा लिया । यहाँ केश ग्रहण के अवलोकन से मानो कामार्त्त हुई कन्धराओं ने उसके शत्रुओं को कण्ठ में पकड़ लिया यह उत्प्रेक्षा है । एक जगह युद्ध में विजय को देखकर उसके दुश्मन यहाँ से भाग कर गुफाओं में छिपकर बैठे हैं । यह काव्यलिंग अलंकार । वे दुश्मन

गाढालिंगणरहसुज्जुअम्मि दइए लहुं समोसरइ।
माणंसिणीण माणो पीलणभीअव्व हिअआहिं ।। ६६ ।।

अत्रोत्प्रेक्षया प्रत्यालिङ्गनादि तत्र विजृम्भते इति वस्तु।

जा ठेरं व हसन्ती कइवअणंवुरुहवद्धविणिवेसा।
दावेइ भुअणमण्डलमण्णं विअ जअइ स. वाणी ।। ६७ ।।

अत्रोत्प्रेक्षया चमत्कारैककारणं नवं नवं जगद् अजडासनस्था निर्मिमीते इति व्यतिरेकः। एषु कविप्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नो व्यञ्जकः।

### मधुसूदनी

गाढालिंगनरभसोद्यते दयिते लघु समुपसरति।
मनस्विन्या मानः पीडनभीत इव हृदयात्।
या स्थविरमिव हसन्ती कविवदनाम्बुरुहबद्धविनिवेशा।
दर्शयति भुवनमण्डलमन्यदिव जयति सा वाणी।

### बालक्रीड़ा

वहाँ गुफाओं में भागकर नहीं गये हैं अपितु उस राजा से उन वैरियों के पराभव की सम्भावना करके गुफाएँ ही उनको नहीं छोड़ रही है यह अपन्हुति भी अभिव्यक्त हो रही है।

कविप्रौढोक्ति सिद्ध अलंकार से वस्तु की ध्वनि जैसे—"गाढ़"। मान भंग के उद्देश्य से मानवती के प्रति दूसरी किसी मानवती के वृत्तान्त को सखी समझा रही है जब प्रिय बड़े वेग से गाढ आलिंगन करने के लिए प्रस्तुत हुए तब पीडन के भय से मनस्विनी का भी मन को वश में रखने वाली का भी मान उसके हृदय से शीघ्र ही धीरे से खिसक गया। कहने का सारांश है कि जब मनस्विनी नायिकाओं की यह दशा है तब तुम्हारी तो बात ही क्या है तुम्हारा मन उस वेग को सहन नहीं कर सकेगा। अतः रूठना छोड़ कर प्रिय के अनुनय को स्वीकार करो। यहाँ पीडन के भय की उत्प्रेक्षा से उसमें आलिंगन के बाद प्रत्यालिंगनादि सम्भोग के कार्य होने लगे यह ध्वनित होता है।

कविप्रौढोक्ति सिद्ध अलंकार से अलंकारकी ध्वनि जैसे "जा ठेरं"। जो वाणी ब्रह्मा जी का बुढ़वों की तरह उपहास करती हुई कवि के मुख कमल में निवास करने के अभिनिवेश से भुवनमण्डल को अन्य ही प्रकार का दिखा रही है वह वाणी सबसे बड़ी है। सबसे उत्कृष्ट है। यहाँ उत्प्रेक्षा से चमत्कार के कारण नूतन २ जगत् को यह अजडानस्था वाणी निर्माण कर रही है जिसका पद्मासनस्थ ब्रह्माजी निर्माण नहीं कर सके ऐसा व्यतिरेक व्यक्त हो रहा है। इन उदाहरणों में कविप्रौढोक्ति निष्पन्न अर्थ व्यञ्जक है।

जे लंकागिरिमेहलासु खलिआ संभोगखिण्णोरई-
फारुफुल्लफणावलीकवलणे पत्ता दरिद्दत्तणम् ।
ते एह्निं मलआनिला विरहिणीणीसाससंपक्किणो
जादा झत्ति सिसुत्तणेवि बहला तारुण्णपुण्णा विअ ।। ६८ ।।

अत्र निःश्वासैः प्राप्तैश्वर्या वायवः कि किं न कुर्वन्तीति वस्तुना वस्तु व्यज्यते ।

सहि विरइऊणमाणस्स मज्झ धीरत्तणेण आसासम् ।
पिअदंसणविहलंखलखणम्मि सहसत्ति तेण ओसरिअम् ।। ६९ ।।

अत्र वस्तुनाऽकृतेऽपि प्रार्थने प्रसन्नेति **विभावना** प्रियदर्शनस्य सौभाग्यबलं धैर्येण सोढुं न शक्यते **इत्युत्प्रेक्षा** वा ।

### मधुसूदनी

ये लंकागिरिमेखलासु स्खलिताः सम्भोगखिन्नोरगी ।
स्फारोत्फुल्लफणावलीकवलने प्राप्ता दरिद्रत्वम् ।
त इदानीं मलयानिला विरहिणीनिःश्वाससम्पर्किणो ।
जाता झटिति शिशुत्वेऽपि बहलास्तारुण्यपूर्णा इव ।
सखि ! विरचय्य मानस्य मम धीरत्वेनाश्वासम् ।
प्रिय दर्शन विश्रृंखलक्षणे सहसेति तेनापसृतम् ।

### बालक्रीड़ा

कवि के द्वारा निबद्ध वक्ता की प्रौढोक्ति सिद्ध व्यञ्जक अर्थ की ध्वनि के चार भेदों में वस्तु से वस्तु की ध्वनि जैसे—"जे लंका"। जो मलयानिल अपने को पी जाने वाले सर्पों के त्रास से लंका गिरि की मेखलाओं में लड़खड़ा गये हैं और सम्भोग से थकी हुई सर्पिणियों के द्वारा विस्तृत एवं उत्फुल्ल फणावलियों से पी जाने के कारण क्षीण हो गये हैं वे मलयगिरि के वायु विरहिणयों के निःश्वास के सम्पर्क से पुष्ट हुए शीघ्र ही बचपन में भी जवानी से भरे पूरे हो गये हैं। यहाँ निःश्वासों से सामर्थ्य को प्राप्त करने वाली वायु क्या २ नहीं करते हैं ऐसी वस्तु से वस्तु व्यक्त हो रही है।

कविनिवद्धवक्तृप्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से अलंकार की ध्वनि जैसे—"सहि"। मैंने तुम्हारे मान की सहायता करने के लिए धैर्य को रख दिया था तुमने मान को क्यों छोड़ दिया कहने वाले वाली सखी के प्रति सखी कह रही है कि हे सखि ! जो तुमने मेरे मान का धैर्य से आश्वासन कर दिया था वह तुम्हारा बिठलाया हुआ धैर्य तो बड़ा तुच्छ साबित हुआ। क्योंकि वह तो प्रिय के अवलोकन से जो मुझे विश्रृङ्खलता हुई उसी समय अचानक खिसक गया पता ही न लगा कि कब गया। यहाँ कथित वस्तु से विना ही प्रार्थना के तुम प्रसन्न हो गई यह विभावना अलंकार है। या प्रिय के दर्शन के सौभाग्य बल को धैर्य सहन नहीं कर सकता है यह उत्प्रेक्षा अलंकार है।

ओल्लोल्लकरअरअणक्खएहिँ तुह लोअणेसु मह दिण्णं।
रत्तंसुअं पसाओ कोवेण पुणो इमे ण अक्कमिअे॥ ७० ॥

अत्र किमिति लोचने कुपिते वहसि इत्युत्तरालंकारेण न केवलमार्द्रनख-क्षतानि गोपायसि यावत्तेषामहं प्रसादपात्रं जातेति वस्तु।

महिलासहस्सभरिए तुह हिअए सुहअ सा अमाअन्ती।
अणुदिणमणण्णकम्मा अंगं तणुअं वि तणुएइ॥ ७१ ॥

अत्र हेत्वलंकारेण तनोस्तनूकरणेऽपि तव हृदये न वर्त्तते इति विशेषोक्तिः। एषु कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरव्यञ्जकः। एवं द्वादश भेदाः॥

## मधुसूदनी

आर्द्राद्र्करजरदनक्षतैस्तव लोचनयोर्मम दत्तम्।
रक्तांशुकं प्रसादः कोपेन पुनरिमे नाक्रान्ते।
महिला सहस्र भरिते तव हृदये सुभग ! सा अमान्ती।
अनुदिनमनन्यकर्मा अङ्गं तन्वपि तनयति।

## बालक्रीड़ा

कविनिबद्धवक्तृ प्रौढोक्ति सिद्ध अलंकार से वस्तु की ध्वनि जैसे—"ओल्लोल्ल"। अपने पति के अंगों पर सपत्नी के द्वारा किये गये नखक्षत एवं दन्तक्षतों को देखकर कोप से रक्तनेत्र हुई नायिका 'क्यों आपके नयन रक्त हैं' ऐसा पूछने वाले पति को उत्तर दे रही है। हे दयित ! ये मेरे नेत्र कोप से रक्त नहीं है किन्तु आपके ताजे २ इन नखक्षत एव दन्तक्षतों ने प्रसन्न होकर मेरे नेत्रों को रक्तांशुकरूपी प्रसाद दिया है। यहाँ क्यों कुपित हुई लाल नेत्रों को धारण किये हुए हो इस प्रश्न के उन्नयन से समुद्भूत अपह्नुतिसहित उत्तरालंकार से आप केवल इन आर्द्र नखक्षतों को छिपा ही नहीं रहे हैं बल्कि मैं इनके प्रसाद की पात्र हो गई हूँ यह वस्तु व्यक्त हो रही है।

कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध अलंकार से अलंकार की ध्वनि जैसे—"महिला"। यह हालकवि की गाथासप्तशता के चौथे शतक में विरह कृशा नायिका की स्थिति का नायक के लिए आवेदन करने वाली की उक्ति है। हे सुभग ! सहस्रों महिलाओं से भरे हुए तुम्हारे हृदय में अपने को समा सकने में असमर्थ हुई नायिका अन्य सब कामों को छोड़कर रात दिन अपने कृश काय को अत्यन्त कृश कर रही है। यहाँ हजारहों महिलाओं से भरे होने से नहीं समानेरूप हेत्वलंकार से कृश शरीर को और भी कृश करने पर भी तुम्हारे हृदय में समा नहीं रही है यह 'कारण के रहने पर भी कार्य के न होने' रूप विशेषोक्ति अलंकार है। इनमें कविनिबद्धवक्तृसिद्ध अर्थ व्यञ्जक है। इस प्रकार इसके ये बारह भेद हैं।

**शब्दार्थोभयभूरेकः—**

यथा—अतन्द्रचन्द्राभरणा समुद्दीपितमन्मथा।
तारकातरला श्यामा सानन्दं न करोति कम्॥ ७२॥

अत्रोपमा व्यङ्ग्या।

**—भेदा अष्टा (?) (पञ्च) दशास्य तत्॥ ४१॥**

## मधुसूदनी

"भेदा अष्टादशास्य तत्" इत्यत्र अस्येति इदमा "इदमस्तु सन्निकृष्टे तदिति परोक्षे विजानीयात्" इत्यभियुक्तानां व्यवहारात् सन्निकृष्टस्य समनन्तरमेव निरूपणविषयीकृतस्य संलक्ष्यक्रमध्वनेरेव परामर्शः। न तु उत्तरोत्तरं व्यवधानेन निरूपितानामसंलक्ष्यक्रमध्वनेरविवक्षितवाच्यभेदयोश्च। एवञ्च भेदाः पञ्चदशास्येति पाठः साधीयान् स्यात्। यतो हि "स ज्ञेयः शब्दशक्त्युद्भवो द्विधा" "तेनाऽयं द्वादशात्मकः" "शब्दार्थोभयभूरेकः" इत्येवं साम्प्रतं संलक्ष्यक्रमध्वनावेवायं गणनायाः क्रम आदृतः नत्वन्येषु। यदा च स क्रमस्तत्रैव नत्वन्यत्र आदृतस्तदा 'भेदा' इत्येवमेषामेव गणना कर्त्तव्या नत्वन्येषाम्। ततो "भेदा अष्टादशास्य तत्" इति असाम्प्रतमेव। अन्यच्च एवंपाठकरणे यानि निरूपणप्रवाहप्राप्तमार्गोत्सर्गः व्यर्थं शङ्कासमाधाने आम्रेडनञ्च कृतानि तानि तथापाठे न कर्त्तव्यानि स्युः। इदमानुगुण्यम्। प्रवाहप्राप्तमार्गोत्सर्गश्च त्रिधा! यत्र 'द्विधा द्वादश एक' इत्येवं रीत्या वस्त्वलंकाररूपाभ्यां संलक्ष्यक्रमध्वनेरेव भेदानां गणनाप्रसंगस्तत्र येषां रसादीनां तादृशगणनायाः सम्भवो नास्ति तेषामपि प्राक् समतया अष्टादशेति संकलनम्। इत्येकधा। अनन्तरञ्च तेभ्यस्तेषां रसादीनामनन्तत्वाद्भेद एको हि गण्यते इत्येवं विकलनम्। इत्य-

## बालक्रीड़ा

संलक्ष्यक्रम व्यंग्य ध्वनि का शब्द और अर्थरूप उभय की शक्ति से उद्भूत होने वाला एक भेद होता है जैसे—अतन्द्र। मेघरूप आवरण से शून्य अतएव प्रकाशमान चन्द्र को आभरण के रूप में धारण करके काम को उद्दीप्त करने वाली और जिसमें चञ्चल तारे चमक रहे हैं ऐसी श्यामा यानी रात्रि किसको आनन्दित नहीं कर रही है। अतन्द्रा सुरतादि में आलस्य रहित चन्द्र के आभरण धारण से युत अर्थात् चन्द्रवत् स्वच्छ पाउडर को लगा कर आनन्द में विभोर अतएव काम को उद्दीप्त करने वाली और तारों की तरह चमकती हुई मध्यमणि को हार में पहिने हुई श्यामा षोडश वर्षीया नायिका किसको खुश नहीं करती है। यहाँ उपमा ( नायिका के सदृश रात्रि या रात्रि के सदृश नायिका ) व्यक्त होती है।

तत् तस्मात् अर्थात् इस उपरि निर्दिष्ट गणना से इसके अठारह भेद होते हैं। यहाँ "अस्य" इसका अर्थ है इस ध्वनि के।

अस्येति ( संलक्ष्यक्रम ) ध्वनेः।

ननु रसादीनां बहुभेदत्वेन कथमष्टादशेत्यत आह (?)—

**रसादीनामनन्तत्वाद्भेद एको हि गण्यते (?)।**

अनन्तत्वादिति। तथा हि नव रसाः, तत्र शृङ्गारस्य द्वौ भेदौ संभोगो विप्रलम्भश्च। संभोगस्यापि परस्पर-विलोकनाऽऽलिंगन-चुम्बनादि-कुसुमोच्चय-जल-केलि-सूर्यास्तमय-चन्द्रोदय-षड्तुवर्णनादयो बहवो भेदाः। विप्रलम्भस्याऽभिलाषा-दय उक्ताः, तयोरपि विभावा-नुभाव-व्यभिचारि-वैचित्र्यं, तत्रापि नायकयो-रुत्तम-मध्यमा-ऽधमप्रकृतित्वं तत्रापि देश-काला-ऽवस्थादिभेद इत्येकस्यैव रस-स्यानन्त्यं, का गणना त्वन्येषाम्। असंलक्ष्यक्रमत्वन्तु सामान्यमाश्रित्य रसादि-ध्वनिभेद एक एव गण्यते ?

(ननु अविवक्षितवाच्यध्वनेरपि वस्त्वलंकाररूपतया चतुष्ट्वात्कथं त इत्याह)

**( अविवक्षितवाच्यस्य वस्तुभेदो न भूषणे )**

(वस्तुभेद इति। असंलक्ष्यक्रमध्वनौ तु रसरूपत्वाद् वस्त्वलंकाररूपतायाः स्वप्नोऽपि न ग्राह्यः। अविवक्षितवाच्यध्वनिरपि केवलं वस्तुरूपो नत्वलंकार-रूप इति वस्तुनि भेदो नालंकारे) इत्येवंपाठए व सुसंगतिः।

### मधुसूदनी

परधा। अन्यच्च यदा समेषां पदवाक्यगतत्वेन गणनाप्रसंगस्तदा उभय-शक्त्युत्थस्य वाक्य एव न तु पदे सत्त्वात्तेभ्योः पुनर्विकलनम्। तत एकमूनी-कृत्य गणनमिति त्रिधा। वैयर्थ्यञ्चैकम् यदा असंलक्ष्यक्रमध्वनिं संकलय्य अष्टा-दशधा गणना कृता तदा एव नन्वित्यादिना शंका तस्याः समाधानञ्च कर्त्तव्यत्वेनापतिते। अन्यथा तु ते न स्यातामिति। समाधानञ्च प्राग् रसवि-शेषनिर्देशोत्तरं यत् शृंगारस्य द्वौ भेदौ इत्यादि अनन्तभेदत्वादपरिच्छेद्य इत्येक एव गण्यते इत्यन्तञ्चोक्तं तदेवात्राप्यत आम्रेडनमेव इति द्वितीयञ्च वैयर्थ्यम्। यदा "पदैकदेशरचनावर्णेष्वपि रसादयः" इत्युक्तदिशा पदवाक्यपदैकदेश रचनवर्णप्रबन्धगतत्वेन रसादिः षड्भेदस्तदा रसादीनां भेद एको हि गण्यते इति कोक्तिः। अन्यच्च असंलक्ष्यक्रत्वन्तु सामान्यमाश्रित्य रसादिध्वनिभेद एक एव

### बालक्रीड़ा

प्रश्न—रस एवं भाव वगैरह स्वयं बहुत हैं उनके भेद तो और भी बहुत हैं ऐसी स्थिति में ध्वनि के अट्ठारह ही भेद कैसे। उत्तर। यद्यपि रस एवं भाव आदि अनन्त हैं तथापि एक ही भेद गिना जाता है। मूल कारिका में कहे हुए अनन्तत्वात् पद की व्याख्या करते हैं। तथाहि—दिखाते हैं—जो रस हैं। उनमें शृङ्गार के दो भेद हैं। सम्भोग एवं विप्रलम्भ। सम्भोग के भी परस्पर अवलोकन आलिङ्गन एवं चुम्बन आदि, कुसुमों का चयन, फूलों का तोड़ना, जल क्रीडा, सूर्यास्त

वाक्ये द्व्युत्थः—

द्व्युत्थ इति शब्दार्थोभयशक्तिमूलः ।

—पदेऽप्यन्ये—

अपिशब्दाद्वाक्येऽपि । एकावयवस्थितेन भूषणेन कामिनीव पदद्योत्येन व्यंग्येन वाक्यव्यंग्याऽपि भारती भासते । तत्र पदप्रकाश्यत्वे क्रमेणोदाहरणम् ।

मधुसूदनी

गण्यते इत्यपि कोक्तिः । यतो हि संलक्ष्यक्रमत्वं सामान्यमाश्रित्य संलक्ष्यक्रमध्वनिरपि एक एव गण्यताम् । अन्यच्च ध्वनित्वमाश्रित्य सर्वोऽपि ध्वनिरेक एव गण्यताम् । किमिति वेदखाब्धिवियच्चन्द्रा इति शरेषुयुगखेन्दव इति च चतुर्थोल्लासे "अन्योन्ययोगादेवं स्याद् भेदसंख्या तु भूयसी" इति पञ्चमोल्लासे च भूयासां भेदानां प्रपञ्चनं कृतम् । भगवन्तः ? भवद्भिर्यदि शंकासमाधाने अवश्यं कर्त्तव्ये एव तदि एवं विलेख्यम् । ननु अविवक्षितवाच्यध्वनेरपि वस्त्वलंकाररूपतया चेच्चतुष्टवं तत्कथमष्टादश इत्याह—अविवक्षितवाच्यस्य वस्तुभेदो न भूषणे । वस्तुभेद-इति । असंलक्ष्यक्रमध्वनौ तु रसरूपत्वाद् वस्त्वलंकाररूपतायाः स्वप्नोऽपि नो ग्राह्यः । अविवक्षितवाच्यध्वनिरपि केवलं वस्तुरूप एव नत्वलंकाररूप इति वस्तुनि भेदो न भूषणेऽलंकारे । ननु कुतो न तद्रूपः स इति चेदनुभवं पृच्छ ।

बालक्रीड़ा

चन्द्रोदय और षड्ऋतु वर्णन वगैरह बहुत से भेद हैं । विप्रलम्भ के अभिलाष आदि कह ही दिये हैं । उनमें भी विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारियों से होने वाले वैचित्र्य । उनमें नायक एवं नायिकाओं की उत्तम मध्यम एवं अधम प्रकृतियाँ । उनमें भी देश काल एवं अवस्थाएँ । इस तरह एक ही शृङ्गार के अनन्त प्रकार हैं । औरों की तो गणना ही क्या है । किन्तु असंलक्ष्यक्रमत्व रूप सामान्य उपाधि का आश्रयण करके रसादि ध्वनियों का एक ही भेद माना है । इस विषय में अधिक ज्ञातव्य वस्तु को मधुसूदनी में देखें ।

दो की शक्तियों से उत्थ माने उत्पन्न होने वाला ध्वनि वाक्य में होता है । व्युत्थ का अर्थ है शब्द और अर्थ रूप उभय निष्ठ शक्ति जिसके मूल में है । अन्य व्युत्थ ध्वनि से भिन्न अर्थान्तरसंक्रमित वाच्यादि सप्तदश ध्वनियाँ पद में भी होती हैं और अपि शब्द से वाक्य में भी होती है ।

प्रश्न—यदि पद को भी व्यञ्जक मानोगे अर्थात् व्यंग्य अर्थ का द्योतक मानोगे तो वाक्य व्यंग्य की अपेक्षा पद व्यंग्य के अतिशायी होने से पद ही यानी वाक्यरूप काव्य का अवयव ही उत्तम काव्य होगा अतएव वही ध्वनि होगा न कि सम्पूर्ण वाक्यरूप काव्य । क्योंकि "इदमुत्तममतिशयिनि व्यंग्ये वाच्याद् ध्वनिर्बुधैः कथितः" के अनुसार उत्तम काव्य ही ध्वनि होता है । उत्तर । जैसे शरीर के एक किसी अवयव में पहिने

यस्य मित्राणि मित्राणि शत्रवः शत्रवस्तथा।
अनुकम्प्योऽनुकम्प्यश्च स जातः स च जीवति ॥ ७३ ॥

अत्र द्वितीयमित्रादिशब्दा आश्वस्तत्व-नियन्त्रणीयत्व-स्नेहपात्रत्वादिसंक्रमितवाच्याः।

खलववहारा दीसन्ति दारुणा जहवि तहवि धीराणम्।
हिअअवअस्यबहुमआ णहु ववसाआ विमुज्झन्ति ॥ ७४ ॥

अत्र विमुह्य (?) (ज्झ)न्तीति।

लावण्यं तदसौ कान्तिस्तद्रूपं स वचःक्रमः।
तदा सुधास्पदमभूदधुना तु ज्वरो महान् ॥ ७५ ॥

मधुसूदनी

खलव्यवहारा दृश्यन्ते दारुणा यदपि तदपि धीराणाम्।
हृदयवयस्यबहुमता न खलु व्यवसाया विमुह्यन्ति।

बालक्रीड़ा

हुए भूषण से कामिनी खिल जाती है उसी तरह पद से द्योत्य ध्वनि से व्यंग्य से सुकवि की भारती काव्य सुशोभित होता है।

उनमें ध्वनि के पद प्रकाश्यत्व में क्रम से उदाहरण जैसे—"यस्य" जिसके मित्र मित्र ही हैं आश्वस्त ही हैं विश्वासपात्र ही हैं और शत्रु शत्रु ही हैं नियन्त्रणीय ही हैं तथा अनुकम्प्य अनुकम्प्य ही हैं स्नेह के पात्र ही हैं वह पुरुष पैदा हुआ और वह जीता है। उसका पैदा होना सुन्दर है और उसका जीवन प्रशंशनीय है। यहाँ द्वितीय मित्र शत्रु एवं अनुकम्प्य शब्द अनुपयुक्त हैं अतः उनके वाच्य विवक्षित नहीं होने से क्रमशः आश्वस्तत्व नियन्त्रणीयत्व एवं स्नेहपात्रत्व रूप अर्थान्तरों में संक्रमित हो जाते हैं। यह अविवक्षित वाच्य ध्वनि के भेद अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य की पद प्रकाश्यता का उदाहरण है।

पद प्रकाश्यता में क्रम प्राप्त अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य का उदाहरण जैसे—"खल" यद्यपि खलों के व्यवहार आचरण दारुण दूसरे की भलाई में विघ्न डालने वाले होते हैं तथापि हृदयरूपी मित्र के द्वारा बहु सम्मत धीरों के व्यवसाय उद्योग या कर्त्तव्य रुकते नहीं है। यहाँ विमुज्झन्ति यह अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य वाला पद व्यञ्जक है।

"लावण्य"। वह अनुभवैक गम्य लावण्य। वह आश्चर्य जनक कान्ति, वह अपूर्व रूप, वह बोलने की विलक्षण परिपाटी, उस समय सुधा के आस्पद थे अब तो वे सब महान् ज्वर हैं।

इस आशय का एक उर्दू के शायर का शेर है—"वह वक्त गुजर गया जब कि पसीना गुलाब था, अब इत्र भी मलो तो खुशबू की बू नहीं"। यहाँ तदादि पदों से केवल अनुभव के विषय अर्थ प्रकाशित होते हैं। जिनसे विप्रलम्भ शृङ्गार की अभिव्यक्ति होती है। और भी जैसे—

अत्र तदादिपदैरनुभवैकगोचरा अर्थाः प्रकाश्यन्ते । यथा वा—

मुग्धे ! मुग्धतयैव नेतुमखिलः कालः किमारभ्यते
मानं धत्स्व धृतिं बधान ऋजुतां दूरे कुरु प्रेयसि ।
सख्यैवं प्रतिबोधिता प्रतिवचस्तामाह भीतानना
नीचैः शंस हृदि स्थितो हि ननु मे प्राणेश्वरः श्रोष्यति ।। ७६ ।।

अत्र भीताननेति । एतेन हि नीचैः शंसनविधानस्य युक्तता गम्यते । भावादीनां पदप्रकाश्यत्वेऽधिकन्न वैचित्र्यमिति न तदुदाह्रियते ।

रुधिरविसरप्रसाधितकरवालकरालरुचिरभुजपरिघः ।
झटिति भ्रुकुटिविटङ्कितललाटपट्टो विभासि नृप ! भीमः ।। ७७ ।।

अत्र भीषणीयस्य भीमसेन उपमानम् ।

भुक्तिमुक्तिकृदेकान्तसमादेशनतत्परः ।
कस्य नानन्दनिस्यन्दं विदधाति सदागमः ।। ७८ ।। ५ ।।

### बालक्रीड़ा

"मुग्धे" । हे मुग्धे ! हे भोली ! इस बेवकूफी में ही सारे समय को क्यों बिताने का उपक्रम कर रही हो । इस पर सखी पूछती है तब आप बतलाओ मैं क्या करूँ इस पर कहती है कि अपने प्रिय से रूठ जाओ । फिर पूछती है कि क्या करूँ उनकी शकल को देखते हुए रूठना बनता नहीं है । इस पर कहती है कि तो धीरज रखो । और प्रिय के विषय में सरलता को दूर करो । सखी के द्वारा इस प्रकार समझाये जाने पर भयभीत की सी मुखमुद्रा से उत्तर देती हुई नायिका उसको बोली कि हे सखि ! जरा धीरे बोलो नहीं तो हृदय में बैठे हुए मेरे प्राणेश्वर सुन लेंगे । यहाँ भीतानना यह पद व्यंजक है । इससे नीचैः शंसन के विधान की युक्तता प्रतीत होती है । भाव आदि के पदप्रकाश्यत्व में अधिक वैचित्र्य नहीं है अतः उनके उदाहरण नहीं लिखे हैं ।

पद प्रकाश्य संलक्ष्यक्रमव्यंग्य शब्दशक्तिमूल में वस्तु से अलंकार ध्वनि का उदाहरण जैसे—"रुधिर" । रुधिर के प्रवाह से रंगी हुई तलवार के द्वारा शत्रुओं के लिए कराल और मित्रों के लिए रुचिर भुजरूपी अर्गलसे युक्त और तुरन्त ही भ्रुकुटीरूपी विटंक से युक्त ललाट पट्ट वाले हे राजन् भीम ! आप शोभायमान हो रहे हैं । यहाँ भीषणीय शत्रुओं को भयभीत कर देने वाले प्रकृत राजा का भीमसेन उपमान है । अतः सम्बोध्य नृप के विशेषण एवं भीषणीयार्थक भीम पद से भीमसेन की उपमा व्यक्त होती है यह रूपक नहीं है । रूपक वहाँ ही होता है जहाँ विधेय के रूप में प्रधानता से अन्वित होने वाली वस्तु होवे । यहाँ पर तो विभासि क्रिया मध्यम पुरुषीय है अतः सम्बोध्य उपमेय के साथ तो उसका अन्वय है उपमान के साथ नहीं है अतः रूपक नहीं है ।

संलक्ष्य क्रमव्यंग्य के भेद पद प्रकाश्य शब्द शक्तिमूल में वस्तु से वस्तु की

काचित्संकेतदायिनमेवं मुख्यया वृत्त्या शंसति।

सायं स्नानमुपासितं मलयजेनांगं समालेपितं
यातोऽस्ताचलमौलिमम्बरमणिर्विस्रब्धमत्रागतिः।
आश्चर्यन्तव सौकुमार्यमभितः क्लान्ताऽसि येनाधुना
नेत्रद्वन्द्वममीलनव्यतिकरं शक्नोति ते नासितुम्॥ ७९॥ ६॥

बालक्रीड़ा

अभिव्यक्ति का उदाहरण जैसे—"मुक्ति"। बहिरंग जनों की उपस्थिति में ही अपने प्रिय दोस्त के आ जाने पर अप्रस्तुत वेद की प्रशंसा के बहाने उसके आने से होने वाले आनन्द को व्यक्त करने वाली नायिका की यह उक्ति है। भुक्ति एवं मुक्ति को देने वाले और एकान्त नियमों के समादेशन में तत्पर सदागम उत्कृष्ट वेद किसके हृदय में आनन्द का निःस्यन्द प्रवाह नहीं कर देता है। कर्म एवं ज्ञानरूप दोनों उपायों का समादेशन करके ऐहलौकिक एवं पारलौकिक भोग तथा कैवल्य का प्रदायक वेद प्रत्येक दशा में आनन्ददायक है। यह अर्थ वाच्य है। सुन्दर पुरुष के आगमन से किसको आनन्द नहीं होता है अपि तु सबको आनन्द होता है। जो एकान्त स्थान की ओर संकेत करने में तत्पर है। अत एव विरहजनित दुःखों से मुक्ति छुटकारा दिलाकर भुक्ति सुरत सम्भोग करने वाला है। यहाँ कोई नायिका संकेत देने वाले की मुख्य वृत्ति प्रारम्भिक स्वागत व्यवहार के साथ स्तुति करती है। सदागम पद से स्तुति रूप वस्तु की अभिव्यक्ति होती है।

यहाँ टीकाकार लोग मुख्यया वृत्त्या का अर्थ व्यंजना करते हैं जो मम्मटाचार्य के असम्मत है। क्योंकि इनके यहाँ "स मुख्योऽर्थस्तत्र मुख्यो व्यापारोऽस्याभिधोच्यते" इस डिण्डिम घोष के साथ "मुख्य वृत्ति व्यापार अमिधा ही है व्यञ्जना नहीं है" ऐसा प्रतिपदोक्त कहा गया है। अतः श्रुताश्रुतयोः श्रुतसम्बन्धो वलवान् होता है और मुखं निःसरणे वक्त्रे मुख्यप्रारम्भयोरपि" इस कोष के अनुसार मुख्य शब्द का प्रकृत में प्रारम्भिक रूप अर्थ होता है। वर्त्तनं वृत्तिः के आधार पर व्यवहार आचरण रूप अर्थ वृत्ति पद का होता है। अतः मुख्यया वृत्या प्रारम्भिक स्वागतेन सह ऐसा इसका यहाँ प्रकृत में व्याख्यान समुचित है। उपनायक का गोपन करने के लिए कहे गये पद्य की संगति इसी व्याख्यान में है।

उसी संलक्ष्यमक्रमव्यंग्य पदप्रकाश्य अर्थशक्ति मूल ध्वनि के बारह भेदों में से स्वतः सम्भवी व्यञ्जक अर्थ में वस्तु से वस्तु की अभिव्यक्ति का उदाहरण जैसे—"सायम्" उपनायक के साथ सम्भोग करने के अनन्तर सम्भोगजनित श्रम के अपनयन के लिए स्नान कर चुकने वाली नायिका के प्रति उसके रहस्य की जानकार सखी की यह उक्ति है। वह कहती है कि हे सखि! सायंकाल का स्नान एवं अंगों में मलय चंदन का लेप भी तुम कर चुकी हो अतः ग्रीष्मकालीन आन्तरिक ताप की शान्ति हो गई है।

अत्र वस्तुना कृतपरपुरुषपरिचया क्लान्ताऽसीति वस्तु अधुनापदद्योत्यं व्यज्यते।

तद्प्राप्तिमहादुःखविलीनाशेषपातका।
तच्चिन्ताविपुलाह्लादक्षीणपुण्यचया तथा॥
चिन्तयन्ती जगत्सूतिं परब्रह्मस्वरूपिणम्।
निरुच्छ्वासतया मुक्तिं गतान्या गोपकन्यका॥

अत्र जन्मसहस्रैरुपभोक्तव्यानि दुष्कृतसुकृतफलानि वियोगदुःखचिन्तनाह्लादाभ्यामनुभूतानीत्युक्तम्। एवं चाशेष-चयपदद्योत्ये अतिशयोक्ती।

बालक्रीड़ा

और बाहरी ताप भी नहीं है क्योंकि सूर्य अस्त हो गया है। तथा धीरे २ चलकर आई हो। अहो गजब की तुम्हारी सुकुमारता है जो अब भी बाहर भीतर कहीं पर भी ताप नहीं है तब तुम भी क्लान्त हो। मुरझाई सी हो रही हो। क्यों आप ऐसा कह रही हैं मैं तो ठीक ही हूँ इस पर कहती है कि तुम्हारे ये दोनों नेत्र विना निर्मीलन के ठहर नहीं सकते हैं अतः ये ही कह रहे हैं कि तुम क्लान्त हो। यहाँ आश्चर्यजनक तुम्हारा सौकुर्य है जिससे तुम क्लान्त प्रतीत हो रही हो इस वस्तु से पर पुरुष के साथ परिचय सम्भोग करने से तुम क्लान्त हो यह वस्तु अधुना पद की प्रधानता से सहायता से अभिव्यक्त हो रही है।

उसी जगह में स्वतः सम्भवी वस्तु से अलंकार की अभिव्यक्ति का उदाहरण जैसे—"तद्प्राप्ति"। यह नियम है कि पापों का फल दुःख है और पुण्य का फल सुख और यह भी नियम है कि सुखों एवं दुःखों के भोग से वे पाप एवं पुण्य नष्ट होते हैं। एक यह भी नियम है कि पापों एवं पुण्यों के भोग के लिए कर्मानुसार शरीर प्राणी को मिलता है। तदनुसार रासक्रीडा करते २ छिप जाने पर कृष्ण के नहीं मिलने से गोपियाँ महादुःखी हो जातीं थीं। तब उन गोपियों में से एक गोपी ने कृष्ण के नहीं मिलने से होने वाले महादुःखों से पापों का भोग कर लिया अतः उसके अशेष पाप विलीन हो गये। और चिन्तन करने पर कृष्ण के मिल जाने से होने वाले विपुल आह्लाद से पुण्यों का भोग कर लिया अतः उसके पुण्यों का चय भी क्षीण हो गया। इस तरह वह गोपी जगत् का उत्पादन पालन एवं संहार करने वाले परब्रह्म स्वरूपी श्री कृष्ण का ध्यान करके मुक्ति पा गई अर्थात् मुक्त हो गई। यहाँ हजारों जन्मों में उपभोक्तव्य दुष्कृत के फल दुःखों को श्री कृष्ण के वियोग से प्राप्त होने वाले दुःखों से और उसी रूप मे उपभोक्तव्य सुकृत के फल सुखों को कृष्ण के चिन्तन से प्राप्त होने वाले सुखों से भोग लिया इस प्रकार यहाँ पापों के फल दुःखों से अभिन्न रूप से समझे गये भगवान् के वियोग से होने वाले दुःख और पुण्यों के फल सुखों से अभिन्न रूप से समझे गये भगवान् के चिन्तन से होने वाले सुख मालूम पड़ते हैं अतः निगरण करके समझने रूप दो अतिशयोक्तियाँ इन अशेष और चय दो पदों से द्योत्य हैं।

क्षणदा सावक्षणदा वनमवनं व्यसनमव्यसनम्।
बत वीर ! तव द्विषतां पराङ् मुखे त्वयि पराङ्मुखं सर्वम् ॥८२॥८॥

अत्र शब्दशक्तिमूलविरोधांगेनार्थान्तरन्यासेन विधिरपि त्वामनुवर्त्तते इति सर्वपदद्योत्यं वस्तु।

तुह वल्लहस्स गोसम्मि आसि अहरो मिलाणकमलदलो।
इअ णववहुआ सोऊण कुणइ वअणं महिसंमुहम् ॥ ८३ ॥ ५ ॥

अत्र रूपकेण त्वयाऽस्य मुहुर्मुहुः परिचुम्बनं तथा कृतं येन म्लानत्वमिति मिलाणादिपदद्योत्यं काव्यलिंगम्। एषु स्वतः सम्भवी व्यञ्जकः।

## मधुसूदनी

तव वल्लभस्य प्रभाते आसीदधरो म्लानकमलदलम्।
इति नववधूः श्रुत्वा करोति वदनं महीसम्मुखम्।

## बालक्रीड़ा

वहीं पर स्वतः सम्भवी अलंकार से अलंकार की अभिव्यक्ति का उदाहरण जैसे—"क्षणदा"। हे वीर ! आश्चर्य है कि आप के पराङ् मुख विरुद्ध होने पर सभी जगत् पराङ् मुख हो गया। क्योंकि जो क्षणदा थी वह भी अब अक्षणदा यानी क्षणदा नहीं रह गयी। अर्थात् जो रात्रि थी जिसमें एकान्त वास मिलता था अतः क्षण नायिका मिलन रूप उत्सव को देने वाली थी वह भी अब तुम्हारे विरुद्ध होने पर क्षणदा उत्सव देने वाली नहीं है। वन अब अवन हो गया अर्थात् महा भयङ्कर वन नहीं रह गया अपितु नगर प्रासाद वगैरह सबके छूट जाने पर वह वन भीषण जंगल ही अब अवन रक्षक हो गया। और जो व्यसन था वह अब अव्यसन व्यसन से भिन्न हो गया अर्थात् अवि मेषों का चराने के लिए असन क्षेपण संचालन ही अब व्यसन विविध प्रकार से काल का असन क्षेपक हो गया। यहाँ शब्दशक्तिमूल क्षणदा अक्षणदा इत्यादि विरोध के अंग उपपादक तुम्हारे पराङ्मुख होने पर इत्यादि अर्थान्तरन्यास से विधि दैव भी तुम्हारा अनुवर्त्तन करता है यह वस्तु सर्व पद से द्योत्य होती है।

उसी स्थल में स्वतः सम्भवी अलंकार से अलंकार की अभिव्यक्ति जैसे—"तुह"। रात्रि में दयित के अधर का अतिशय चुम्बन करने वाली बहू के प्रति उसकी सखी कह रही है कि हे बहू ! प्रातःकाल में तुम्हारे वल्लभ का अधरोष्ठ कमल का मुरझाया हुआ दल मालूम पड़ता था। इतना सुनते ही नव बहू ने मुख को मही के सम्मुख कर दिया। अर्थात् नववधू नीचे पृथ्वी के तरफ ताकने लगी। यहाँ अधरोष्ठ म्लान कमल दल था इस रूपक अलंकार से तुमने इसका बार २ ऐसा चुम्बन किया जिससे इसमें म्लानत्व क्लान्ति आ गई ऐसा यह काव्यलिङ्ग अलंकार मिलणादि पद से द्योत्य होता है। इन उदाहरणों में स्वतः सम्भवी अर्थ व्यञ्जक है।

राईसु चंदधवलासु ललिअमप्फालिऊण जो चावम् ।
एकच्छत्तं विअ कुइण भुअणरज्जं विजंभंतो ॥ ८४ ॥ १० ॥

अत्र वस्तुना येषां कामिनामसौ राजा स्मरस्तेभ्यो न कश्चिदपि तदादेश-पराङ्मुख इति जाग्रद्भिरुपभोगपरैरेव तैर्निशाऽतिवाह्यते इति भुअणरज्जपदद्योत्यं वस्तु प्रकाश्यते ॥

निशितशरधियाऽर्पयत्यनङ्गो दृशि सुदृशः स्वबलं वयस्यराले ।
दिशि निपतति यत्र सा च तत्र व्यतिकरमेत्य समुन्मिषन्त्यवस्थाः ॥८५॥११॥

अत्र वस्तुना युगपदवस्थाः परस्परविरुद्धा अपि प्रभवन्तीति व्यतिकरपद-द्योत्यो विरोधः ।

वारिज्जन्तो वि पुणो सन्दावकदत्थिएण हिअएण ।
थणहरवअस्सएण विसुद्धजाई ण चलइ से हारो ॥ ८६ ॥ १२ ॥

### मधुसूदनी

रात्रीषु चन्दनधवलासु ललितमास्फाल्य यश्चापम् ।
एकच्छत्रमिव करोति भुवनराज्यं विजृम्भमाणः ।
वार्यमाणोऽपि पुनः सन्तापकदर्थितेन हृदयेन ।
स्तनभरवयस्येन विशुद्धजातिर्न चलत्यस्या हारः ।

### बालक्रीड़ा

अब अर्थशक्त्युत्थ कविप्रौढोक्तिसिद्ध व्यञ्जक वस्तु से वस्तु की पदद्योत्यता जैसे—"राईसु"। जो काम चन्द्र से धवल यानी चाँदनी रातों में सुकुमार धनुष का ही केवल आस्फालन करके भुवनों में एकच्छत्र जैसा अर्थात् उसका प्रतिद्वन्द्वी जहाँ कोई नहीं है ऐसा राज्य कर रहा है अतएव विजृम्भमाण है। अत्यन्त उद्रिक्त है।

यहाँ कवि प्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से जिन कामियों का राजा स्मर है अर्थात् याद करते ही जो अवसर पर उपस्थित हो जाता है उन कामियों से अपेत अलग होकर और पराङ् मुख होकर यानी रूठकर कोई भी व्यक्ति नहीं रह सकता है अतः सभी कामिनी एवं कामुक जागते हुए और उपभोग में तत्पर होकर ही रात को बिताते हैं यह भुअण रज्जपद से द्योत्य वस्तु प्रकाशित हो रही है।

उसी से कवि प्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से अलंकार की अभिव्यक्ति जैसे—"निशित"। अनङ्ग अमूर्त कामदेव अराल वक्र गदह पचीसी उमर में मुग्धाक्षियों के ताकने को अपना पैना बाण समझ कर उसमें अपनी सारी ताकत अर्पण कर देता है इसीलिए जिधर यानी जिस युवक की तरफ ताक देती है उधर यानी उस युवक में एक साथ मिल कर सभी अवस्थायें उन्मिषित होने लगती हैं। यहाँ एक साथ मिलकर सभी अवस्थायें उन्मिषित होने लगती हैं इस कविप्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से परस्पर विरुद्ध सभी अवस्थाएँ एक साथ होने लगती हैं ऐसा विरोध व्यतिकर पद से द्योत्य हैं।

अत्र विशुद्धजातित्वलक्षणहेत्वलङ्कारेण हारोऽनवरतं कम्पमान एवास्ते इति ण चलइपदद्योत्यं वस्तु ॥

सो मुद्धसामलंगो धम्मिल्लो कलिअललिअणिअदेहो ।
तीए खंधाहि वलं गहिअ सरो सुरअसंगरे जअइ ॥ ८७ ॥ १३ ॥

अत्र रूपकेण मुहुर्मुहुराकर्षणेन तथा केशपाशः स्कन्धयोः प्राप्त यथा रतिविरतावप्यनिवृत्ताभिलाषः कामुकोऽभूदिति खंधपदद्योत्या **विभावना**। एषु कविप्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरः ॥

### मधुसूदनी

स मुग्धश्यामलाङ्गो धम्मिल्लः कलितललितनिजदेहः ।
तस्याः स्कन्धाद् वलं गृहीत्वा स्मरः सुरतसंगरे जयति ।

धम्मिलः स्मर इत्यत्र व्यस्तरूपकम्। कार्यकारणयोरभेदमाश्रित्य कामोत्तेजकस्य धम्मिल्लस्य स्मरत्वमत्रानुमतम्। अत्र धम्मिल्लस्य स्वरूपद्वयम्। एकं ग्रथितमपरमग्रथितम्। उभयमपि उत्तेजकम्। केशग्रहणपूर्वकं सुरतं भवतीति कामशास्त्रस्थितिः ।

### बालक्रीड़ा

उसी में कविप्रौढोक्ति सिद्ध अलंकार से वस्तु की अभिव्यक्ति जैसे—"वारिज्जंतो"। यह झाँकी नायिका के विपरीत रति के समय की है। उस समय नायिका के कण्ठ में पहिना हुआ हार अधोमुख होने से बीच में झूलने लगता है जिससे आलिङ्गनादि क्रियाओं में बाधा पहुँचती है। उनमें बाधा नहीं होने पावे इसलिए कामाग्नि के सन्ताप से कदर्थित हृदय से बार २ हटाया गया भी वह हार विशुद्ध जाति उत्तम कुल प्रसूत होने से पीन स्तन रूपी मित्र से हट नहीं रहा है। यहाँ विशुद्धजातित्व रूप पदार्थ हेतुक काव्यलिङ्ग अलंकार से हार निरन्तर झूल रहा है यह वस्तु न चलई पद से द्योत्य है।

उसी स्थल में कवि प्रौढोक्ति सिद्ध अलंकार से अलंकार की अभिव्यक्ति जैसे—"सो मुद्ध"। यहाँ सुरत में संमर का रूपण किया है अतः स्कन्ध अंस को स्कन्धावार सेनानिवेश और उत्तेजन को बल सैन्य एवं कामोत्तेजक धम्मिल्ल को काम माना गया है। अतः स्कन्ध और बल ये श्लिष्ट रूपक हैं। सुरत संगर यह समस्त रूपक है और धम्मिल्ल स्मर है यह व्यस्त रूपक है। कलितललितनिजदेह इसमें भावमय रूपक हैं। जैसे युद्ध से पराजित होकर लौटने वाला सेनापति किसी सेनानिवेश से सहायता पाकर पुनः युद्ध में प्रवृत्त हुआ विजय को प्राप्त करता है वैसे ही केशों को पकड़ कर की जाने वाली सुरतक्रीडा के सम्पन्न हो जाने से विरत हुआ भी सुरताभिलाष रूप काम रतिकालिक वेग से खुल जाने के कारण कन्धों पर फैले हुए केश पाश के अवलोकन से पुनः जागरित हो जाता है। पहली बार गूँथा हुआ दूसरी बार रतिकालिक क्रियाओं के

णव पुण्णिमामिअङ्कस्स सुहअ ! । को ? त्तंसि भणसु मह सच्चम् ।
का ? सोहग्गसमग्गा पओसरअणि व्व तुह अज्ज ॥ ८८ ॥ १४ ॥

अत्र वस्तुना मयीवान्यस्यामपि प्रथममनुरक्तस्त्वं न तत इति णवेत्यादि-पओसेत्यादिपदद्योत्यं वस्तु व्यज्यते ।

सहि ! णवणिहुवणसमरम्मि अङ्कवालीसहिए णिविडाए ।
हारो णिवारिओ विअ उच्छेरन्तो तदो कहं ? रमिअम् ॥ ८९ ॥ १५ ॥

मधुसूदनी

नवपूर्णिमामृगाङ्कस्य सुभग ? कस्त्वमसि भण मम सत्यम् ।
का सौभाग्यसमग्रा प्रदोषरजनीव तवाद्य ।
सखि ! नवनिधुवनसमरेऽङ्कपालीसख्या निबिडया ।
हारो निवारित एवोच्छ्रियमाणस्ततः कथं रमितम् ।

बालक्रीड़ा

वेग से खुलकर कन्धों पर विखर कर फैला हुआ धम्मिल्ल कामोत्तेजक हो रहा है। यहाँ कार्य और कारण में अभेद मान कर कामोत्तेजक धम्मिल्ल को काम माना है। केशा-कर्पण करते हुए भी रति होती है। यह भी एक रति का प्रकार है। इस तरह स्वभावतः सुन्दर श्यामल स्वरूप को प्राप्त करने वाला धम्मिल्ल रूप काम कन्धे से उत्तेजन को प्राप्त करके सुरत संगर में विजय लाभ करता है यहाँ सुरत संगर समस्तरूपक धम्मिल्ल स्मर व्यस्त रूपक एवं स्कन्ध तथा बल श्लिष्ट रूपक है। अतः इस अलंकार समु-दाय के द्वारा बार २ आकर्षण से केशपाश कन्धों पर ऐसा प्राप्त हुआ कि जिससे रति क्रिया की निष्पत्ति होने पर भी कामुक के अभिलाषा की निवृत्ति नहीं हुई अर्थात् कामुक साभिलाष बना ही रह गया ऐसी बिना कारण के भी कार्य हो जाने रूप विभावना अलंकार खंध पद से द्योत्य हो रहा है। इन उदाहरणों में कविप्रौढोक्ति सिद्ध अर्थ व्यञ्जक है।

उसी ही अर्थ शक्ति समुद्भव स्थल में कविनिबद्ध वक्तृ प्रौढोक्ति निष्पन्न वस्तु रूप व्यञ्जक अर्थ से वस्तु की अभिव्यक्ति जैसे—"णव"। यह वृद्धा पर वधू में अनुरक्त स्वामी के प्रति खण्डिता की उक्ति है। हे सुभग ! आज मुझे सच सच कहिए कि आप पूर्णिमा के नूतन चन्द्र के कौन हैं और प्रदोष रजनी की तरह समग्र सौभाग्यवाली वह तुम्हारी कौन है। यहाँ पद्य प्रतिपाद्य वस्तु से मेरे में जैसे पहले अनुरक्त थे अब नहीं हैं उसी तरह अब किस अन्या में भी पहले अनुरक्त रहे या रहेंगे बाद में नहीं यह वस्तु णव इस पद और पओस इस पद के सहारे व्यक्त होती है।

उसी जगह में कविनिबद्ध वक्तृ प्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से अलंकार की व्यक्ति का उदाहरण—जैसे "सहि"। हे सखि ! नूतन सुरत रूपी संग्राम के समय में प्रथम समागम की सुहाग रात के समय में उच्छलते हुए हार को दृढ अंसपाली सखी ने जब तोड़कर हटा दिया तब कहिए कि कैसा रमण हुआ। यहाँ पद्य में कथित वस्तु से हार के टूट

अत्र वस्तुना हारच्छेदानन्तरमन्यदेव रतमवश्यमभूत् तत्कथय कीदृगिति व्यतिरेकः कहंपदगम्यः।

पविसन्ती घरवारं विवलिअवअणा विलोइऊण पहम्।
खंधे घेत्तूण घडं हाहा णट्ठोत्ति रुअसि सहि! किंति॥ ९०॥

अत्र हेत्वलंकारेण संकेतनिकेतनं गच्छन्तं दृष्ट्वा यदि तत्र गन्तुमिच्छसि तदाऽपरं घटं गृहीत्वा गच्छेति वस्तु किंतिपदद्योत्यम्। यथा वा—

विहलं खलं तुमं सहि! दट्ठूण कुडेण तरलतरदिट्ठिम्।
वारप्फंसमिसेण अ अप्पा गुरुओत्ति पाडिअ विहिण्णो॥९१॥ १६॥

## मधुसूदनी

प्रविशन्ती गृहद्वारं विवलितवदना विलोक्य पन्थानम्।
स्कन्धे गृहीत्वा घटं हा हा नष्ट इति रोदिषि सखि! किमिति।
विश्रृंखलां त्वां सखि! दृष्ट्वा कुटजेन तरलतरदृष्टिम्।
द्वारस्पर्शमिषेण चात्मा गुरुक इति पातयित्वा विभेदितः।

## बालक्रीड़ा

जाने के बाद रत अवश्य हुआ वह कैसा हुआ जरा कहिए तो सही यह व्यतिरेक इस रति में पूर्व रति की अपेक्षा आधिक्य कहं पद से गम्य है। नवोढा के स्वभाव के विरुद्ध किये गये गाढ आलिङ्गन से ज्ञात होता है कि रत विलक्षण हुआ। सुरत में समरत्व के आरोप से प्रतीत होता है कि तुम दोनों की जोड़ी बराबर थी। क्योंकि समर तुल्य बल वालों में ही होता है।

उसी में उसी तरह सिद्ध अलंकार से वस्तु की अभिव्यक्ति जैसे—'पविसंती'। पानी के लाने के बहाने घड़े को लेकर संकेत स्थान में गई और उसको शून्य देखकर वापिस लौटी किन्तु उस जल पूर्ण घटको कन्धे पर रखे हुए घर के दरवाजे पर ज्योंहि पहुँची उसी समय रास्ते में संकेत स्थान में जाते हुए उसे अपने प्रिय दिखाई पड़े। अतः पुनः उक्त स्थान में जाने के संकल्प से लडखडाने के बहाने घड़े को दरवाजे से भिड़ा कर तोड़ दिया और लोक वञ्चना लिए हाय हाय करने लगी कि क्या करूँ घड़ा फूट गया। तब उसकी इस करनी को ताड़ने वाली सखी ने कहा कि रोती क्यों हो दूसरा घड़ा लेकर जावो अपने मनोरथ को पूर्ण करो। तुम्हारी सास ननद वगैरह सबका हम समाधान करेंगी घबड़ाओ मत। हे सखि! कन्धे पर घड़े को रखकर घुसते समय मुँह घुमाकर देखने में लड़खडाने से गिर कर घड़ा टूट गया तो हा हा घड़ा टूट गया। इसप्रकार क्यों रोती हो। यहाँ घड़ा फूट गया अतः रो रही हो इस हेतु अलंकार से संकेत स्थान में जाते हुए प्रिय को देखकर यदि वहाँ जाना चाहती हो तो दूसरे घड़े को लेकर जाओ यह वस्तु किंति पद से द्योत्य है।

और भी जैसे 'विहलं'। हे सखि! घड़े ने तुमको लड़खड़ाते हुए तथा इधर उधर

अत्र नदीकूले लतागहने कृतसंकेतमप्राप्तं गृहप्रवेशावसरे पश्चादागतं दृष्ट्वा पुनर्नदीगमनाय द्वारोपघातव्याजेन बुद्धिपूर्वं व्याकुलया त्वया घटः स्फोटित इति मया चिन्तितम्, तत्किमिति नाश्वसिषि, तत्समीहितसिद्धये व्रज, अहं ते श्वश्रूनिकटे सर्वं समर्थयिष्ये इति द्वारस्पर्शनव्याजेनेत्यपह्नुत्या वस्तु।

जोह्णाइ महुसरेण अ विइण्ण तारुण्ण उस्सुअमणा सा।
बुड्ढा वि णवोढेव्व परवहुआ अहह हरइ तुह हिअअम्॥९२॥ १७॥

अत्र काव्यलिङ्गेन वृद्धां परवधूं त्वमस्मानुज्झित्वाऽभिलषसीति त्वदीयमाचरितं वक्तुं न शक्यमित्याक्षेपः परवहूपदप्रकाश्यः।

एषु कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरः। वाक्यप्रकाश्य (त्वे) तु पूर्वमुदाहृतम्। शब्दार्थोभयशक्त्युद्भवस्तु पदप्रकाश्यो न भवतीति पञ्चत्रिंशद्भेदाः।

**मधुसूदनी**

जोत्स्नया मधुरसेन च वितीर्णतारुण्योत्सुकमनाः सा।
वृद्धाऽपि नवोढेव परवधूरहह हरति तव हृदयम्।

**बालक्रीड़ा**

ताकने में व्यग्र देखा और अपने आपको भारी समझा अतएव द्वार से टकरा जाने के बहाने गिराकर तोड़ लिया। यहाँ नदी के किनारे लताओं से गहन स्थान में संकेत करके भी नही पहुँचने वाले किन्तु गृह प्रवेश के अवसर पर पीछे से आने वाले प्रिय को देखकर फिर नदी किनारे जाने के लिए व्याकुल तुमने द्वार से टकरा जाने के बहाने बुद्धि पूर्वक घड़े को फोड़ दिया इस रहस्य को मैं जान गई हूँ। किन्तु तुम आश्वस्त क्यों नहीं होती हो अपने समीहित की सिद्धि के लिए संकेत स्थान पर जाओ मैं तुम्हारी सास को और उसके निकटवर्त्ती ननद जेठानी और देवरानी को समझा दूँगी। यह वस्तु द्वारस्पर्श व्याज रूप अपन्हुति से व्यक्त होती है।

उसी में उसी तरह सिद्ध अलंकार से अलंकार अभिव्यक्ति जैसे—"जोह्णाइ"। ज्योत्स्ना के सदृश स्वच्छ पाउडर स्नो एवं लिपिस्टिक लगाने एवं मधु के आस्वादन के द्वारा मन में सुरत के लिए उत्सुकता को जगादेने वाली बुढिया भी परवधू तुम्हारे मन को हरण कर लेती है अहह आश्चर्य है। यहाँ परवधू होना ही तुम्हारे चित्त के हरण के लिए काफी है इस काव्यलिंग अलंकार से हमको छोड़कर बुढ़िया परबहू की अभिलाषा करते हो इसतरह तुम्हारे चरित के विषय में कहा नहीं जा सकता यह आक्षेप अलंकार व्यक्त होता है। इन उदाहरणों में कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्ति सिद्ध व्यञ्जक अर्थ है। वाक्य प्रकाश्य ध्वनि के उदाहरण पहिले बतलाये जा चुके हैं और शब्दार्थोभयशक्त्युत्थ ध्वनि पद प्रकाश्य नहीं होता है। क्योंकि एक ही पद का परिवर्त्तन होना या नहीं होना दोनों सम्भव नहीं है। अतः ३५ भेद होते हैं।

## —( ६० ) प्रबन्धेऽप्यर्थशक्तिभूः ॥ ४२ ॥

यथा गृध्रगोमायुसंवादादौ—

अलं स्थित्वा श्मशानेऽस्मिन्गृध्रगोमायुसंकुले ।
कंकालबहुले घोरे सर्वप्राणिभयंकरे ॥
न चेह जीवितः कश्चित्कालधर्ममुपागतः ।
प्रियो वा यदि वा द्वेष्यः प्राणिनां गतिरीदृशी ॥

### मधुसूदनी

प्रबन्धेऽप्यर्थशक्तिभूरिति । इदं विचार्यते—किञ्च

अनुस्वानोपमात्मापि प्रभेदो य उदाहृतः ।
ध्वनेरस्य प्रबन्धेषु भासते सोऽपि केषुचित् । ३ । १५ ।

अस्य विवक्षितान्यपरवाच्यस्य ध्वनेरनुरणनरूपव्यंग्योऽपि यः प्रभेद उदाहृतो द्विप्रकारः सोऽपि प्रबन्धेषु केषुचिद् द्योत्यते । तद्यथा मधुमथन (मधुसूदनकर्तृके ) विजये पाञ्चजन्योक्तिषु । यथा वा ममैव कामदेवस्य सहचरसमागमे विषमबाणलीलायाम् । यथा च गृध्रगोमायुसम्वादादौ महाभारते । ( इति तद्वृत्तिः )

किञ्चेति । अनुस्वानोपमः शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्च यो ध्वनेः प्रभेद उदाहृतः स केषुचित् प्रबन्धेषु निमित्तभूतेषु व्यञ्जकेषु सत्सु व्यंग्यतया स्थितः सन् । अस्येति । रसादिध्वनेः प्रकृतस्य भासते व्यञ्जकतयेति शेषः । इति तल्लोचनम् । इत्येवं स्पष्टतया शब्दशक्तिमूलस्य प्रबन्धगतत्वेन प्रतिपादितेऽपि भेदे सर्वैराचार्यैर्मम्मटादिभिस्तदनुयायिभिरन्यैश्च क्वापि स्वग्रन्थेषु तस्य ध्वनेः प्रबन्धगतभेदो न निरूपितः ।

### बालक्रीड़ा

अर्थशक्त्युत्थ ध्वनि प्रबन्ध में भी होता है । यहाँ पर यह बतलाना जरूरी है कि ध्वनिकार ने ध्वन्यालोक के तृतीय उद्योत की १५वीं काररिका "अनुस्वानोपमात्मापि" में और इसकी वृत्ति में एवं इसके लोचन में भी स्पष्ट रूप से शब्दशक्तिमूल को प्रबन्ध में भी व्यक्त हुआ बतलाया है किन्तु ध्वनिकार के परवर्त्ती मम्मट विश्वनाथ एवं पण्डितराज प्रभति किन्ही भी आचार्यों ने इस ध्वनि को प्रबन्ध में व्यक्त हुआ नहीं लिखा है । ध्वनिकार एवं लोचनकार के शब्दों को मधुसूदनी में देखें । महाभारत के शान्तिपर्व अध्याय १५३ में प्रबन्धगत गीध एवं शृगाल के परस्पर के संवाद रूप अर्थशक्त्युत्थ ध्वनि का उदाहरण । जैसे—

'अलं' । गीध एवं श्रृंगाल से संकीर्ण, शव की अस्थियों के पिंजरों से भरे हुए, सर्वप्राणियों के लिए घोर भयंकर श्मशान में ठहरना ठीक नहीं है । यहाँ कालधर्म को प्राप्त हुआ कोई भी व्यक्ति जीवित नहीं हुआ है । प्रिय हो या द्वेष्य हो सभी प्राणियों

इति दिवा प्रभवतो गृध्रस्य पुरुषविसर्जनपरमिदं वचनम् ।

आदित्योऽयं स्थितो मूढाः स्नेहं कुरुत सांप्रतम् ।
बहुविघ्नो मुहूर्त्तोऽयं जीवेदपि कदाचन ॥ ९५ ॥

अमुं कनकवर्णाभं बालमप्राप्तयौवनम् ।
गृध्रवाक्यात्कथं मूढास्त्यजध्वमविशंकिताः ॥ ९६ ॥

इति निशि विजृम्भमाणस्य गोमायोर्जनव्यावर्त्तननिष्ठं वचनमिति प्रबन्ध एव प्रथते । अन्ये त्वेकादश भेदा ग्रन्थविस्तरभयान्नोदाहृताः स्वयन्तु लक्षणतोऽनुसर्त्तव्याः । अपिशब्दात्पदवाक्ययोः ।

**( ६१ ) पदैकदेशरचनावर्णेष्वपि रसादयः ।**

तत्र प्रकृत्या यथा—

रइकेलिहिअणिअसणकरकिसलअरुद्धणअणजुअलस्स ।
रुद्दस्स तइअणअणं पव्वईपरिचुंविअं जअइ ॥ ९७ ॥

**मधुसूदनी**

रतिकेलिहृतनिवसनकरकिसलयरुद्धनयनयुगलस्य ।
रुद्रस्य तृतीयनयनं पार्वतीपरिचुम्बितं जयति ।

**बालक्रीड़ा**

की एक दिन यही गति होती है । इस प्रकार दिन में समर्थ गीध की पुरुषों के विसर्जन के लिए यह उक्ति है ।

'आदित्य' । हे मूर्खों ! अभी आदित्य सामने मौजूद है । इस समय में इससे स्नेह करो । बहुत से विघ्नों वाला यह मुहूर्त्त है कदाचित् जी जाय । कनक के समान वर्ण वाले जो अभी युवावस्था में नहीं पहुँचा है ऐसे इस बालक को गीध के कहने से निःशङ्क होकर कैसे छोड़ रहे हो । यह तो मूर्खता है । यह रात्रि में समर्थ शृगालका मृत बालक के सम्बन्धी लोगों को लौटाने के लिए वचन है । इस तरह के प्रबन्ध में भी यह अर्थशक्त्युत्थ ध्वनि प्रसिद्ध है । इस ध्वनि के बारह भेदों में से वस्तु से वस्तु की अभिव्यक्ति वाले भेद का यह एक उदाहरण दिखा दिया है । अन्य एकादश भेदों के उदाहरणों को ग्रन्थ के विस्तार के भय से नहीं लिखा है । स्वयं मर्मज्ञ लोग लक्षणों के द्वारा अनुसरण करें । अपि शब्द यहाँ व्यर्थ नहीं है । उसका अर्थ समुच्चय है । अर्थात् पद एवं वाक्य में तो बतला ही दिया है प्रबन्ध में भी यह ध्वनि है ।

सुबन्त एवं तिङन्त रूप पदों के एकदेश प्रकृति प्रत्यय के विधान में उद्देश्यतावच्छेदक से आक्रान्त या अवधि भूत धातु या नाम तथा प्रत्यय माने प्रत्याधिकार में पठित या प्रत्यय संज्ञा जिनकी की गई है वे अण् आदि प्रत्यय और उपसर्ग एवं रचना वैदर्भी गौडी पाञ्चाली आदि या दीर्घ समासादि के रूप में विन्यास विशेष, ककारादि वर्ण एवं

अत्र जयतीति न तु शोभते इत्यादि। समानेऽपि हि स्थगनव्यापारे लोकोत्तरेणैव व्यापारेणास्य पिधानमिति तदेवोत्कृष्टम्। यथा वा—

प्रेयान् सोऽयमपाकृतः सशपथं पादानतः कान्तया
द्वित्राण्येव पदानि वासभवनाद्यावन्न यात्युन्मनाः।
तावत्प्रत्युत पाणिसंपुटगलन्नीवीनिबन्धं धृतो
धावित्वेव कृतप्रणामकमहो प्रेम्णो विचित्रा गतिः॥ ९८॥

अत्र पदानीति न तु (द्वारं) द्वाराणि (?)। तिङ्सुपोर्यथा—

पथि पथि शुकचञ्चूचारुराभांकुराणां दिशि दिशि पवमानो वीरुधां लासकश्च।
नरि नरि किरति द्राक् सायकान् पुष्पधन्वा पुरि पुरि विनिवृत्ता मानिनी मानचर्चा॥

बालक्रीड़ा

अपि शब्द से प्रबन्ध में रस भाव तदाभास आदि व्यक्त होते हैं। उनमें तिङन्तपद की एकदेश धातुरूप प्रकृति में संभोग शृङ्गार की अभिव्यक्ति जैसे—

'रइ'। रति केलिके समय में वस्त्र का अपहरण करके पार्वती को नग्न कर दिया तब लज्जित हुई उसने अपने कर किसलयों से जिस शिव भगवान् की दोनों आँखे बन्द कर दी और तीसरी आँख का चुम्बन करने लगी इस तरह चुम्बन मुद्रा से बन्द की गई तीसरी आँख सबसे उत्कृष्ट है। यहाँ जयति पद का उपन्यास किया है शोभते आदि पद का नहीं। अन्य दो नेत्रों के पिधान की तरह तृतीय नेत्र का पिधान तो बराबर ही है किन्तु लोकोत्तर प्रक्रिया से उसका पिधान किया गया है अत एव सबसे उत्कृष्ट वह है।

और भी जैसे—सुबन्तरूप पद की एकदेश प्रातिपदिक रूप प्रकृति में सम्भोग शृङ्गार की अभिव्यक्ति का उदाहरण—"प्रेयान्"। यह वही प्रिय है। जिसने कहा था कि मैं आपके चरणों की शपथ खाता हूँ आइन्दा ऐसी गलती कभी नहीं करूँगा। इस प्रकार शपथ पूर्वक जो चरणों में झुका हुआ था उसको कान्ता ने फटकार दिया था। अतः उदास होकर जो चल दिया था। किन्तु वासगृह से दो या तीन ही पग जब तक चला था कि बीच ही में प्रणाम करती हुई नायिका ने दौड़ कर उसको पकड़ लिया। इस प्रक्रिया में पकड़ा हुआ भी नीवी का बन्धन सम्भोग की अत्युत्कट अभिलाषा के कारण हाथों से गिर गया। अहो आश्चर्य है प्रेम की गति विचित्र है। यहाँ पदानि पद का उपन्यास किया द्वाराणि पद का नहीं। वस्तुतस्तु यहाँ मम्मटाचार्य को द्वाराणि नहीं कह कर "द्वारम्" कहना चाहिए था। दो या तीन ही पैर चल पाया किन्तु दरवाजे तक नहीं पहुँचने दिया। यदि द्वाराणि पद का उपन्यास करते हैं तो उसके साथ द्वित्राणि का भी अन्वय होगा ही जिससे राग की उत्कटता भग्न हो जाती है।

पद के एकदेश सुप् एवं तिङ् रूप प्रत्यय के द्वारा सम्भोग शृङ्गार की अभिव्यक्ति जैसे 'पथि'। रास्ते भर यानी हर एक रास्तों में सुग्गे की चोंच की तरह लाल २ अंकुरों की आभा है। प्रत्येक दिशा में लताओं को नचाने वाला वायु बह रहा है। आदमी

अत्र किरतोति किरणस्य साध्यमानत्वम्। निवृत्तेति निवर्त्तनस्य सिद्धत्वं तिङा सुपा च तत्रापि क्तप्रत्ययेनाऽतीतत्वं द्योत्यते। यथा वा—

लिखन्नास्ते भूमिं बहिरवनतः प्राणदयितो
निराहाराः सख्यः सततरुदितोच्छूननयनाः।
परित्यक्तं सर्वं हसितपठितं पञ्जरशुकै-
स्तवावस्था चेयं विसृज कठिने! मानमधुना॥ १००॥

अत्र लिखन्निति न तु लिखतीति तथा, आस्त इति न त्वासित इति अपि तु प्रसादपर्यन्तमास्ते इति; भूमिमिति न तु भूमाविति, न हि बुद्धिपूर्वकमपरं किञ्चिल्लिखतीति तिङ्सुब्विभक्तीनां व्यङ्ग्यम्। सम्बन्धस्य यथा—

गामारुहम्मि गामे वसामि णअरट्ठिइं ण जाणामि।
णाअरिआणं पइणो हरेमि जा होमि सा होमि॥ १०१॥

## मधुसूदनी

ग्रामरुहास्मि ग्रामे वसामि नगरस्थितिं न जानामि।
नागरिकाणां पतीन् हरामि या भवामि सा भवामि।

## बालक्रीड़ा

आदमी के यानी हर एक आदमी के तरफ कामदेव बाणों को फेंक रहा है। अत एव हर एक शहर में मानिनियों के मान की चर्चा खतम हो गई। यहाँ किरति रूप तिङ् के द्वारा किरण का साध्यमानत्व और निवृत्त से विहित सुप् के द्वारा निवर्तन का सिद्धत्व प्रतीत होता है उसमें भी निवृत्त पद के क्तप्रत्यय से अतीतत्व द्योतित होता है।

पद के एक देश सुप् एवं तिङ् रूप प्रत्यय विशेष में विप्रलम्भ शृङ्गार की अभिव्यक्ति का उदाहरण जैसे—"लिखन्"। तुम्हारा प्राणप्रिय जिसको तुम अपने प्राणों की तरह या प्राणों से भी अधिक प्रिय समझती हो वह वासगृह से बाहर मस्तक को अवनत किये हुए विना किसी लक्ष्य के भूमि को लिख रहा है कुरच रहा है। तुम्हारी सारी सखियाँ आहार व्यवहार को छोड़ कर रात दिन रो रही हैं जिससे उनकी आँखें सूज गई हैं। यह हालत इन लोगों की ही नहीं है किन्तु पिजड़े के तुम्हारे सुग्गों ने भी हंसना पढ़ना छोड़ दिया है और इधर तुम्हारी यह शोचनीय अवस्था है कि प्राण जायँ पर मान न जाये। हे कठिने! अब तो भला मान को छोड़ो। यहाँ लिखन् लिख रहा है ऐसा कहा न कि लिखति लिखता है ऐसा कहा है। अतः शतृ प्रत्यय से लेखन क्रिया की अप्रधानता के होने से उसमें तात्पर्य नहीं है ऐसे ही कुछ लिख रहा है। आस्ते बैठा है ऐसा कहा न कि आसितः बैठ गया है। अपितु जब तक तुम प्रसन्न नहीं होओगी तब तक बैठे रहने का संकल्प किया है। भूमिम् भूमि को ऐसा कहा न कि भूमौ भूमि पर बुद्धिपूर्वक कुछ तात्विक वस्तु को लिख रहा है ऐसा कहा। इत्यादि सुप् एवं तिङ् विभक्ति का व्यंग्य है।

सम्बन्ध का व्यञ्जकत्व जैसे—"गामा"। गाँव में पैदा हुई हूँ। गाँव में रहती

अत्र नागरिकाणामिति षष्ठ्याः।

रमणीयः क्षत्रियकुमार आसीदिति कालस्य। एषा हि भग्नमहेश्वरकार्मुकं दाशरथिं प्रति कुपितस्य भार्गवस्योक्तिः। वचनस्य यथा—

ताणं गुणग्गहणाणं ताणुक्कंठाणं तस्य पेम्मस्स।
ताणं भणिआणं सुन्दर! एरिसिअँ जाअमवसाणम्॥ १०२॥

अत्र गुणग्रहणादीनां बहुत्वं प्रेम्णश्चैकत्वं द्योत्यते।

पुरुषव्यत्ययस्य यथा—

रे रे चञ्चललोचनाञ्चितरुचे! चेतः! प्रमुच्य स्थिर-
प्रेमाणं महिमानमेणनयनामालोक्य किं नृत्यसि।
किं मन्ये विहरिष्यसे बत हतां मुञ्चान्तराशामिमा-
मेषा कण्ठतटे कृता खलु शिला संसारवारान्निधौ॥ १०३॥

### मधुसूदनी

तेषां गुणग्रहणानां तासामुत्कण्ठानां तस्य प्रेम्णः।
तासां भणितीनां सुन्दर! ईदृशं जातमवसानम्।

### बालक्रीड़ा

हूँ अतः नगर की रहन सहन को नहीं जानती हूँ। जो हूँ वह हूँ किन्तु नागरी अपने को गुण आगरी समझने वाली औरतों के पतियों को उनके देखते २ उनका अनादर करके हरण कर लेती हूँ आकृष्ट कर लेती हूँ। यहाँ अनादर अर्थ में विहित नागारिकाणाम् यह षष्ठी चातुर्यातिशय की व्यञ्जक है। लोग कहेंगे कि "क्षत्रियकुमार रमणीय था" यहाँ काल व्यञ्जक है। यह महेश्वर के धनुष को तोड़ने वाले दशरथ के पुत्र रामचन्द्र के प्रति परशुराम की उक्ति है।

वचन की व्यञ्जकता जैसे--"ताण"। हे सुन्दर! उन गुण ग्रहणों का उन उत्कण्ठाओं का उस प्रेम का उन वचनों का आज इसप्रकार से अवसान हो गया। यहाँ गुणग्रहण आदिका बहुविधत्व बहुवचन से और प्रेम का एकविधत्व एकवचन से व्यक्त होता है।

पुरुष का व्यत्यय जैसे—"रे रे"। रे रे चञ्चललोचना में रुचि को लगाने वाले मन! स्थिर प्रेम करने वाले उस महामहिम को छोड़ कर क्यों इस मृगनयना को देखकर नाच रहे हो। क्या तुम मानते हो कि मैं इससे विहार करूँगा। अर्थात् मैं विहार करूँगा ऐसा तुम मानते हो। किन्तु खेद है। तुम इस निन्दित आशा को छोड़ दो। क्योंकि यह संसार समुद्र में डूबने के लिए कण्ठ तट में बाँधी गई शिला है। यहाँ पुरुष के व्यत्यय से प्रहास व्यंग्य है। वह पुरुष का व्यत्यय इस प्रकार है। "त्वम्" इस युष्मद् शब्द के उपपद में मन्यसे इस मध्यम पुरुष की योग्यता रहते हुए भी मन्ये इस उत्तम पुरुष का प्रयोग और अहं इस अस्मद् शब्द के उपपद में विहरिष्ये इस

अत्र प्रहासः। पूर्वनिपातस्य यथा—

येषां दोर्बलमेव दुर्बलतया ते सम्मतास्तैरपि
प्रायः केवलनीतिरीतिशरणैः कार्यं किमुर्वीश्वरैः।
ये क्ष्माशक्र! पुनः पराक्रमनयस्वीकारकान्तक्रमा-
स्ते स्युर्नैव भवादृशास्त्रिजगति द्वित्राः पवित्राः परम् ॥१०४॥

अत्र पराक्रमस्य प्राधान्यमवगम्यते।

विभक्तिविशेषस्य यथा—

प्रधनाध्वनि धीरधनुर्ध्वनिभृति विधुरैरयोधि तव दिवसम्।
दिवसेन तु नरप! भवानयुद्ध विधिसिद्धसाधुवादपदम् ॥१०५॥

अत्रदिवसेनेत्यपवर्गतृतीया फलप्राप्तिं द्योतयति।

भूयो भूयः सविधनगरीरथ्यया पर्यटन्तं
दृष्ट्वा दृष्ट्वा भवनवलभीतुङ्गवातायनस्था।
साक्षात्कामं नवमिव रतिर्मालती माधवं यद्
गाढोत्कण्ठालुलितलुलितैरङ्गकैस्ताम्यतीति ॥ १०६ ॥

बालक्रीड़ा

उत्तम पुरुष की योग्यता रहते हुए भी विहरिष्यसे इस मध्यम पुरुष का प्रयोग करना मध्यम एवं उत्तम पुरुष का विपर्यय है।

पूर्वनिपात का व्यञ्जकत्व जैसे—"येषाम्"। जिनके यहाँ भुजबल ही है नीति का कुछ भी ज्ञान नहीं है वे व्यक्ति नीतिज्ञ वृद्धों के द्वारा दुर्बल माने गये हैं। क्योंकि शूरता हिंसकों का व्यवहार है। जो तो केवल नीति ही की रीति के शरण में है भुजबल के नहीं उन राजाओं से भी क्या हो सकता वे कुछ उन्नति नहीं कर सकते हैं। क्योंकि केवल नीति कायरपना है। जो तो हे पृथ्वी के इन्द्र! पराक्रम और नीति दोनों को स्वीकार करके दुश्मन राजाओं पर सुन्दर तरीके से आक्रमण करते हैं वे ऐसे राजा लोग शायद त्रिलोकी में आप जैसे दो या तीन हों। यहाँ अल्पतर अच् वाले नय का पूर्व निपात होना उचित था किन्तु उसका पूर्वनिपात न करके बह्वच् वाले पराक्रम का पूर्व निपात जो किया है उससे पराक्रम की प्रधानता व्यक्त होती है।

विभक्ति विशेष की व्यञ्जकता जैसे "प्रधन"। हे राजन्! धनुष की टंकार ध्वनि से व्याप्त युद्धस्थल में तुम्हारे शत्रु दिनभर लड़ते ही रह गये कुछ भी फल हासिल नहीं कर सके। किन्तु हे नरपते! विधान से या दैव से प्राप्त है साधुवाद, जिसमें ऐसे पद व्यवसाय उद्योग वाले युद्ध को आपने एक दिवस से पूर्ण किया। यहाँ दिवसेन, यह अपवर्ग में विहित तृतीया फल प्राप्ति को द्योतन करती है। अर्थात् राजा ने विजय को सिद्ध किया।

'भूयः'। भवन की वलभी छज्जों के ऊँचे झरोखों में रतितुल्य मालती भवन के पास

अत्रानुकम्पावृत्तेः करूपतद्धितस्य।

परिच्छेदातीतः सकलवचनानामविषयः
पुनर्जन्मन्यस्मिन्ननुभवपथं यो न गतवान्।
विवेकप्रध्वंसादुपचितमहामोहगहनो
विकारः कोऽप्यन्तर्जडयति च तापं च कुरुते ॥ १०७ ॥

अत्र प्रशब्दस्योपसर्गस्य।

कृतं च गर्वाभिमुखं मनस्त्वया किमन्यदेवं निहताश्च नो द्विषः।
तमांसि तिष्ठन्ति हि तावदंशुमान्न यावदायात्युदयाद्रिमौलिताम् ॥१०८॥

अत्र तुल्ययोगिताद्योतकस्य 'च' इति निपातस्य।

रामोऽसौ भुवनेषु विक्रमगुणैः प्राप्तः प्रसिद्धिं परा-
मस्मद्भाग्यविपर्ययाद्यदि परं देवो न जानाति तम्।
वन्दीवैष यशांसि गायति मरुद्यस्यैकबाणाहति-
श्रेणीभूतविशालतालविवरोद्गीर्णैः स्वरैः सप्तभिः ॥ १०९ ॥

बालक्रीड़ा

की नगर की सड़कों पर बार २ घूमते हुए साक्षात् नूतन कामदेव के सदृश माधव को देख २ कर गाढ़ उत्कण्ठा से अत्यन्त लुलित एवं अनुकम्पनीय अङ्गों से मुरझाई जा रही है। यहाँ अनुकम्पा अर्थ वाला करूप तद्धित अभिलाषाख्य विप्रलम्भशृङ्गार का व्यंजक है।

'परि'। परिच्छेद से अतीत जिसके विषय में कोई भी या कैसी भी इयत्ता एवं ईदृक्ता नहीं है। जो किन्ही शब्दों से नहीं कहा जा सकता है। जिसका जन्मान्तर में भी कभी अनुभव नहीं किया। और जो विवेक के बिलकुल ध्वस्त हो जाने से बढ़े हुए अज्ञान से गहरा तलस्पर्शरहित हो गया है। ऐसा कोई अनिर्वचनीय विकार अन्तःकरण को जड़ वृत्तिशून्य कर रहा है और तप्त कर रहा है। यहाँ प्रध्वंस में उपसर्गभूत प्रशब्द विप्रलम्भशृङ्गार का व्यञ्जक है।

'कृतं च'। हे राजन्! आपने गर्व के सम्मुख मन को किया कि और क्या कहें हमारे दुश्मन मारे गये। ठीक ही है अन्धकार तभी तक रहता हैं जब तक अंशुमाली सूर्य उदयाचल के शिखर पर नहीं पहुँचता है। यहाँ तुल्ययोगिता एककालिकता के द्योतक च इस निपात की व्यञ्जकता है।

पद एवं पदांश आदि अनेकों की वीर रस व्यञ्जकता जैसे—'रामः'। वह राघवेन्द्र राम अपने विक्रम सम्भूत गुणों से भुवनों में परा प्रसिद्धि को प्राप्त कर चुके हैं। और जिसके यश का गान वायु बन्दी की तरह भाटों के सदृश एक बाण के आघात से श्रेणीभूत पंक्ति रूप में स्थित सात विशाल तालों के छिद्रों से निकलने वाले सातों स्वरों

अत्रासाविति भुवनेष्विति गुणैरिति सर्वनामप्रातिपदिकवचनानां, न त्वदिति न मदिति अपि तु अस्मदित्यस्य सर्वाक्षेपिणः, भाग्यविपर्ययादित्यन्यथासंपत्तिमुखेन न त्वभावमुखेनाभिधानस्य।

तरुणिमनि कलयति कलामनुमदनधनुर्भ्रुवोः पठत्यग्रे।
अधिवसति सकलललनामौलिमियं चकितहरिणचलनयना॥ ११०॥

अत्र इमनिजव्ययीभावकर्मभूताधाराणां स्वरूपस्य तरुणत्वे इति धनुषः समीप इति मौलौ वसतीति त्वादिभिस्तुल्ये एषां वाचकत्वे अस्ति कश्चित्स्वरूपस्य विशेषो यश्चमत्कारकारी स एव व्यञ्जकत्वं प्राप्नोति।

एवमन्येषामपि बोद्धव्यम्। वर्णरचनानां व्यञ्जकत्वं गुणस्वरूपनिरूपणे उदाहरिष्यते। अपिशब्दात्प्रबन्धेषु नाटकादिषु। एवं रसादीनां पूर्वंगणितभे-

### मधुसूदनी

रसादीनां·····षड् भेदा इति। पूर्वं रसादीनां भेद एको हि गण्यते। इति

### बालक्रीड़ा

से करता है। उसको आप नहीं जानते हैं वह हमारे भाग्य का विपर्यय है। यहाँ 'असौ' में सर्वनाम, भुवनेषु में प्रातिपदिक और गुणैः में बहुवचन की, न तेरा और न मेरा अपितु हम सब का आक्षेप करने वाले अस्मद् शब्द की, और 'भाग्य विपर्यय' इसमें भाग्य की अन्यथा सम्पत्ति अर्थात् हम लोगों में भाग्य है किन्तु आज उसका विपर्यय हो गया है के प्रकार से न कि अभाव मुख से यानी है ही नहीं ऐसी बात नही है ऐसे अभिधान की व्यञ्जकता है।

पदांशरूप प्रत्यय एवं समासादि अनेकों की शृङ्गार रस व्यञ्जकता जैसे—तरुणिमनि। उपदिशति कामिनीनां यौवनमद एव ललितानि के अनुसार यौवन से कटाक्ष विक्षेप एवं भुजाक्षेप आदि के विषय की शिक्षा के ले लेने पर और भ्रुकुटियों के अग्रभाग से मदन के धनुष के समीप में बैठ कर कलाओं को पढ़ लेने पर चकित भयत्रस्त हरिण के समान चञ्चलनयनों वाली यह नायिका सकल ललनाओं के मौलि में निवास करती है। यहाँ "तरुणिमनि" में इमनिच् प्रत्यय, अनुमदनधनुः में अव्ययीभावसमास, और मौलि में कर्म भूत आधार का स्वरूप शृङ्गार रस का व्यञ्जक है। क्योंकि तरुणत्वे में कथित त्व के तुल्य इमनिच्; धनुषः समीपे में कथित अर्थ के तुल्य अव्ययीभाव समास, मौलौ वसति में निर्दिष्ट अर्थ के तुल्य मौलिं इस कर्म भूत आधार के वाचकत्व में ऐसा कोई स्वरूप का वैलक्षण्य है जो चमत्कारकारी होकर व्यञ्जकता को प्राप्त करता है। इसी तरह औरों की भी व्यञ्जकता को समझना चाहिए।

वर्ण एवं रचना आदि के व्यञ्जकत्व का उदाहरण गुणों के स्वरूप का निरूपण करते समय बतलायेंगे। वर्णेष्वपि में कहे हुए अपि शब्द से प्रबन्ध नाटकादि में भी व्यञ्जकता को समझना चाहिए।

दाभ्यां सह षड् भेदाः।

(६२) भेदास्तदेकपञ्चाशत्—

### मधुसूदनी

इदानीं रसादीनां षड् भेदा इति पूर्वापरविरुद्धमुल्लेखे हि बहुव्यामोहो दृश्यते मम्मटमहाशयानाम्। अस्मिन् विषये प्रागपि असंगतेरुद्धारोऽस्माभिः कृतः।

### बालक्रीड़ा

इस प्रकार पहिले गिनाये हुए भेदों के साथ रस भाव आदि-वाक्य पद, पदैकदेश, रचना, वर्ण एवं प्रबन्ध गत ६ भेद होते हैं।

यहाँ "पदैकदेशरचनावर्णेष्वपि रसादयः" इस कारिका के पदैकदेश से पृथक् वर्णों में रसादि की व्यञ्जकता बतलाई है किन्तु विचार करने पर वर्ण पदैकदेश से पृथक् नही है। क्योंकि पहिले वर्ण हैं बाद में वर्ण से पद, पद से वाक्य; वाक्य से महावाक्य, फिर निबन्ध एवं ग्रन्थ। यह क्रम है। उसका कारण है इनमें परस्पर में अङ्गाङ्गिभाव है। जैसा कि कहा है "पुनि पुनि अक्षर नहि परत अर्थ और ही और"। जैसे देखते भी हैं कि "कमल" "विमल" "हमल" "हमला" इन में मल एवं हम रूप से और "विमत" "विमद" "विमना" में विमरूप से वे ही अक्षर बार-बार आते हैं किन्तु अर्थ उनका भिन्न-भिन्न है और ये मल हम एवं विम उन उक्त पदों के एकदेश ही हैं। उसके अवयव ये नहीं होंगे और इनमें अंगागिभाव नही होगा यदि ये पदों से अतिरिक्त होंगे। अतः पदैकदेश से पृथक् वर्णों को लिखना असङ्गत है। इसमें कौन हेतु है कि प्रकृति प्रत्यय एवं उपसर्ग को पदैकदेश मानना और जो वर्ण वस्तुतः पदैकदेश हैं उनको नहीं मानना अगर कहे कि उन वर्णों में अन्वय और व्यतिरेक के बदौलत नैयत्य है कि अमुक ही वर्ण रसादि के व्यञ्जक होते हैं या नहीं होते हैं। तब तो ऐसा नैयत्य समास में भी है। क्योंकि अवृत्ति अल्पवृत्ति या मध्यवृत्ति ही शृङ्गारादि रसकी व्यञ्जिका है बहुवृत्ति या दीर्घ वृत्ति नहीं। तथा बहुवृत्ति या दीर्घवृत्ति लम्बे २ समास ही वीरादि रस के व्यञ्जक होते हैं। अल्पवृत्ति नहीं। कहने का सारांश है कि समास एवं वर्णों की श्रेणी एक है। जैसे समास में नैयत्य है वैसे वर्णों में भी नैयत्य है। वक्ता आदि के औचित्य के अनुसार अन्यथात्व भी दोनों में है अतः वर्णों की तरह समास का भी पदैकदेश से पृथक् स्वतन्त्ररूव से उल्लेख होना चाहिए। नहीं उल्लेख करना स्वतन्त्रता के सिवाय वैध हेतु नहीं है।

इस तरह ध्वनियों के ५१ इक्यावन भेद होते हैं जिनका व्याख्यान पहिले कर दिया गया है। पहिले किया गया व्याख्यान इसप्रकार है। अविवक्षितवाच्य के अर्थान्तरसंक्रमित और अत्यन्त तिरस्कृतवाच्य ये २ भेद हैं। वे भी पद एवं वाक्य में रहते हैं अतः २ × २ = ४ हैं। असंलक्ष्यक्रमव्यंग्य के पद, वाक्य, पदैकदेश, रचना, वर्ण, एवं प्रबन्ध में रहने से ६ भेद होते हैं। संलक्ष्यक्रमव्यंग्य के शब्दशक्ति मूल के वस्तु अलंकार दो भेद होते हैं वे भी पद एवं वाक्य में रहते हैं। अतः

व्याख्याताः ।

(६३)—तेषां चान्योन्ययोजने ॥ ४३ ॥

संकरेण त्रिरूपेण संसृष्ट्या चैकरूपया ।

न केवलं शुद्धा एवैकपञ्चाशद्भेदा भवन्ति यावत्तेषां स्वप्रभेदैरेकपञ्चाशता संशयाऽऽस्पदत्वेनानुग्राह्यानुग्राहकतयैकव्यञ्जकानुप्रवेशेन चेति त्रिविधेन सङ्करेण परस्परनिरपेक्षरूपयैकप्रकारया संसृष्ट्या चेति चतुर्भिर्गुणने ।

(६४) वेदखाब्धिवियच्चन्द्राः (१०४०४)—

शुद्धभेदैः सहः ।

(६५) शरेषुयुगखेन्दवः (१०४५५) ॥ ४४ ॥

तत्र दिङ्मात्रमुदाह्रियते ।

खणपाहुणिआ देअर ! जाआए सुहअ ! किंपि दे भणिआ ।
रुअइ पडोहर वलहीघरम्भि अणुणिज्जउ बराई ॥ १११ ॥

मधुसूदनी

क्षण प्राघुणिका देवर ! जायया सुभग ! ते किमपि भणिता ।
रोदिति गृहपश्चाद्भागवलभीगृहेऽनुनीयतां वराकी ।

बालक्रीड़ा

२×२=४ हैं। अर्थशक्त्युद्भव के स्वतः संभवी, कविप्रौढोक्ति और कविनिबद्ध-वक्तृप्रौढोक्ति सिद्ध प्रत्येक में वस्तु से वस्तु एवं अलंकार २ और अलंकार से वस्तु एवं अलंकार २ के रूप से ३×४=१२ भेद होते हैं वे भी पद वाक्य एवं प्रबन्ध में रहने से ३६ प्रकार के हैं और उभयशक्त्युद्भव १ प्रकार का है। इस तरह ४ × ३६ × १ = ४१ भेद है। फिर इन सब को मिला देने से ४×६×४× ३६×१=५१ भेद होते हैं। इन ५१ इक्यावन भेदों को तीन प्रकार के संकर और एक प्रकार की संसृष्टि से अन्योन्य में परस्पर में योजन गुणन करने पर वेद ४ ख० अब्धि ४ वियत्० चन्द्र १ भेद होते हैं। (अंकाना वामतो गतिः) अंको के लेखन में वाम गति होती है तदनुसार १०४०४ होते हैं। इसको ग्रन्थकार वृत्ति में यों लिखते हैं कि ध्वनि के केवल शुद्ध ही इक्यावन ५१ भेद नहीं होते हैं अपितु उनके अपने ५१ भेद; संशयास्पद होने से सन्देहरूप, अनुग्राह्य एवं अनुग्राहकभाव होने से अंगागिभाव रूप एवं एक व्यंजक में अनुप्रविष्ट होने से एकव्यंजकानुप्रवेशरूप तीन प्रकार के संकर और परस्पर निरपेक्षस्थिति रूप एक प्रकार की संसृष्टि इसतरह ५१×५१=२६०१ को ४ से गुणन करने पर १०४०४ भेद होते हैं शुद्ध इक्यावन भेदों के साथ संकर एवं संसृष्टि की गणना से प्राप्त वेदखाब्धिवियत् चन्द्रों को मिलाने से शर इषु युग ख एवं इन्दु १०४५५ भेद होते हैं।

अत्रानुनयः किमुपभोगलक्षणेऽर्थान्तरे संक्रमितः किमनुरणनन्यायेनोपभोग ( स्य ) एव व्यङ्ग्यो ( ? ) ( स्य ) व्यञ्जक इति संदेहः ।

स्निग्धश्यामलकान्तिलिप्तवियतो वेल्लद्बलाका घना
वाताः शीकरिणः पयोदसुहृदामानन्दकेकाः कलाः ।
कामं सन्तु दृढं कठोरहृदयो रामोऽस्मि सर्वं सहे
वैदेही तु कथं भविष्यति हहा हा देवि ! धीरा भव ॥ ११२ ॥

अत्र लिप्तेति पयोदसुहृदामिति च अत्यन्ततिरस्कृतवाच्ययोः संसृष्टिः । ताभ्यां सह रामोऽस्मीत्यर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्यस्यानुग्राह्यानुग्राहकभावेन राम-

## बालक्रीड़ा

उन ध्वनियों के मार्ग दिखाने के उद्देश्य से उदाहरण देते हैं "खण" । हे सुभग ! हे देवर ! उत्सव में क्षण भर के लिये आई हुई अतिथि को तुम्हारी जाया ने कुछ ऐसा जिसको हम बोल नहीं सकती है कह दिया है जिससे वह विचारी घर के पिछवाड़े में ऊपर के कमरे में रो रही है अतः उसकी मनावन करो । अनुनय से खुश करो । यहाँ अनुनय क्या उपभोगरूप अर्थान्तर में संक्रमित है या क्या संलक्ष्य क्रम के तरीके से व्यक्त हुए उपभोग रूप व्यङ्ग का व्यंजक है । इस तरह व्यंग्यों में सन्देह होने से व्यंजक ध्वनि काव्य में सन्देह होता है कि क्या यह लक्षणामूल अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य ध्वनि का उदाहरण है अथवा क्या यह अभिधामूल संलक्ष्यक्रम व्यंग्य ध्वनि का ऐसा सन्देह है ।

इस तरह अभिधा मूल ध्वनि एवं लक्षणा मूल ध्वनियों में संन्देह संकरको दिखला कर अब उन में अनुग्राह्यानुग्राहकभाव एवं एकवाचकानुप्रवेशसंकर को दिखलाते हैं "स्निग्ध" । चिकनी एवं काली-काली कान्ति से आकाश को लिप्त करने वाले तथा जिसके साथ बलाकाएँ शृङ्गारमयी चेष्टायें करती है ऐसी काली पीली मेघों की घटा वकों के साथ क्रीडा करती हुई आकाश में यथेच्छ उमडे । शीकर जल की बून्दों से मिली हुई ठंढी हवा चाहे वहे । मेघों के दोस्त मयूरों की भी आनन्द की उमंग भरी केका वाणी चाहे सुनाई पड़े । मैं तो कठोर हृदय वाला हूँ राम हूँ सब कुछ सहन करूंगा । किन्तु विदेहराजतनया का क्या होगा अर्थात् वह अत्यन्त कोमल है कैसे सहन करेगी । हा देवि ! धीर होवो धैर्य धारण करो । आँधी आवे बैठ गँवावे की नीति का अनुसरण करो । यहाँ लिप्त और पयोद सुहृत् इन दोनों में अत्यन्ततिरस्कृत वाच्यध्वनियों की संसृष्टि है । और इन दोनों के साथ राम हूँ इस अर्थातन्तरसंक्रमित वाच्यध्वनि का अनुग्राहक भाव से अङ्गागिभाव संकर तथा राम पद रूप एक व्यञ्जक में अनुप्रवेशरूप करने वाली अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि एवं रसध्वनियों का एकव्यञ्जकानुप्रवेश संकर है इस तरह व्यंग्य एवं व्यंजकों का सांकर्य एवं संसर्ग है ।

पदलक्षणैकव्यञ्जकानुप्रवेशेन चार्थान्तरसंक्रमितवाच्यरसध्वन्योः सङ्करः। एवमन्यदप्युदाहार्यम्।

इति काव्यप्रकाशे ध्वनिनिर्णयो नाम चतुर्थोल्लासः।

बालक्रीड़ा

एक बात बतलाना जरूरी है कि ध्वनियों के विषय की मम्मट आचार्य की यह गणना न तो ध्वनिकार के अनुसार है और न लोचनकार के अनुसार है। ध्वनिकार ने कवि एवं कविनिबद्ध वक्ता की प्रौढोक्ति से निष्पन्नशरीर वाला व्यञ्जक एक प्रकार का पहला भेद है और स्वतः संभवी दूसरा इस तरह अर्थशक्त्युद्भवध्वनि के व्यंजक अर्थ को दो प्रकार का लिखा है किन्तु मम्मटाचार्य ने इसको तीन प्रकार का। और ध्वनिकार ने अर्थशक्त्युद्भ को तो प्रबन्धगत माना ही है शब्दशक्त्युद्भवध्वनि को भी प्रबन्ध गत माना है अतः भेदा अष्टादशास्य तत् और भेदास्तदेकपंचाशत् ये दोनों उक्तियाँ गड़बड़ हैं। तदनुसार चलने वाले परवर्त्ती आचार्य विश्वनाथादि साहित्यदर्पणादिकार की उक्तियाँ तो नितान्त गड़बड़ हैं। लोचनकार ने ध्वनि को ३५ प्रकार का लिखा है। जिज्ञासु विद्वान् इसको समझें।

इति काव्यप्रकाश के चतुर्थ उल्लास में मधुसूदन शास्त्री कृति बालक्रीडा हिन्दी टीका समाप्त हुई।

---

## अथ पञ्चमोल्लासः

एवं ध्वनौ निर्णीत गुणीभूतव्यङ्ग्य-प्रभेदानाह—

बालक्रीड़ा

अब गुणीभूत व्यंग्य वाले मध्यम काव्य के निरूपण करने के लिए सङ्गति को कहते हैं कि इस प्रकार चतुर्थोल्लास में भेद एवं प्रभेदों के द्वारा निर्णय करके ध्वनि को दिखाने के बाद गुणीभूत व्यङ्ग के भेदों को कहते हैं — 'अगूढम्'। यहाँ का सिद्धान्त यह है कि उत्तम तथा मध्यम काव्य के निरूपण में वाच्य को केन्द्र माना है। जहाँ वाच्य की अपेक्षा उत्कृष्ट चमत्कारी व्यंग्य होगा वहाँ वह ध्वनि उत्तम काव्य कहलायेगा और यदि वाच्य की अपेक्षा अपकृष्ट अचमत्कारी व्यंग्य होगा तब गुणीभूतव्यंग्य मध्यम काव्य कहलायेगा। 'गुणीभूत' इस पद में च्वि प्रत्यय है। उसका अर्थ है अभूततद्भाव। जो नही है या नही था उसका हो जाना जैसे अकृष्ण है कृष्ण नही है वह कृष्ण हो जाय या हो जाता है उस हालत में कृष्णीभवति करोति कृष्णी स्यात्। ये प्रयोग होते हैं। उसी तरह वाच्यार्थ या वाक्यार्थ से प्राप्त होने वाला व्यङ्ग (उपेयप्रतिपत्यर्थमुपायः) उपेय

(६६) अगूढमपरस्याङ्गं वाच्यसिद्ध्यङ्गमस्फुटम् ।
सन्दिग्धतुल्यप्राधान्ये काक्वाक्षिप्तमसुन्दरम् ॥ ४५ ॥
व्यङ्गमेवं गुणीभूतव्यङ्ग्यस्याष्टौ भिदाः स्मृताः ।

कामिनीकुचकलशवद् (गूढा) गूढं चमत्करोति, अगूढं तु स्फुटतया वाच्यायमानमिति (गूढञ्च संवेदने दुःखजनकमिति) गुणीभूतमेव ।

अगूढं यथा—

यस्यासुहृत्कृततिरस्कृतिरेत्य तप्तसूचीव्यधव्यतिकरेण युनक्ति कर्णौ ।
काञ्चीगुणग्रथनभाजनमेष सोऽस्मि जीवन्न सम्प्रति भवामि किमावहामि ॥

बालक्रीड़ा

(व्यंग्य) की प्रतिपत्ति के लिए उपाय (वाच्यार्थ) है के अनुसार वाच्यार्थ से गुण अप्रधान नही है अगुण है फिर भी वह गुण हो जाय तो गुणीभूतव्यंग्य कहलाता है। इस प्रकार जो गुण नहीं है वह गुण हो जाता है या नहीं था वह होगया। ऐसा क्यों हो गया उसका कोई कारण हेतु अवश्य है। अतः उन हेतुओं को बतलाते हैं अगूढम्। उनमें किसी जगह व्यङ्ग वाच्य से स्वतः असुन्दर है अतः गुणीभूत हो गया। और किसी जगह व्यंग्य सुन्दर होकर भी अगूढ आदि होने के कारण गुणीभूत हो गया वे अगूढ़ आदि सात है इसतरह गुणीभूत होने के लिए आठ हेतु है अतः गुणीभूत व्यंग्य के आठ ही भेद होते हैं न कम हैं और न वेशी हैं।

अगूढ जिसको असहृदय भी झटपट समझ जाय ऐसा वाच्यकल्प। अपर रसादि का या वाक्य के तात्पर्य विष्ययी भूत वक्तव्य अर्थ का अंग उपकारक अपराङ्ग-२। वाच्यसिद्ध्यंग ३ वाच्य जो किसी कारण वश विश्रान्त नही होता है उसकी सिद्धि विश्रान्ति का अंग कारण अर्थात् वाच्य की सिद्धि ही जिसके अधीन हो ऐसा व्यंग्य। अस्फुट सहृदयों के लिए भी दुःख संवेद्य यानी जिसको समझने के लिए सहृदय को भी काव्य की भावना करते-करते जिसकी बुद्धि परिपक्व हो गई है उस को भी अनुसन्धान जहाँ करना पड़े ऐसा व्यंङ्ग। संदिग्ध प्राधान्य ५ जिसके प्रधान होने में सन्देह रहे यानी यहाँ चमत्कार वाच्य के द्वारा होता है या व्यंग्य के द्वारा होता है ऐसे सन्देन वाला व्यंग्य। तुल्य प्राधान्य ६ चमत्कार के पैदा करने में दोनों की क्षमता जहाँ तुल्य हो ऐसा व्यंग्य। काक्वाक्षिप्त ७ काकु ध्वनि के विकार से आक्षिप्त यानी जिस के विना वाक्यार्थ अपने स्वरूप को भी प्राप्त नहीं कर सके उस काकुसे प्रकाशमान व्यंग्य। असुन्दर ८ जो स्वभाव से ही वाच्य की अपेक्षा चमत्कारकारी नही हो ऐसे व्यंग्य मध्यम काव्य में होता हैं अतः गुणीभूत व्यङ्ग के आठ भेद होते हैं या माने गये हैं।

कामिनी के कुचकलश की तरह गूढागूढोभयविध व्यंग्य चमत्कारी होता है। अगूढ तो स्फुट होने से वाच्य के सदृश है और गूढ सहृदयों को भी समझने में दुखादायी होता है अतः गुणीभूत ही होता है। जिनमें अगूढ

अत्र जीवन्नित्यर्थान्तरसंक्रमितवाच्यस्य ।

उन्निद्रकोकनदरेणुपिशङ्गिताङ्गा गायन्ति मञ्जु मधुपा गृहदीर्घिकासु ।
एतच्चकास्ति च रवेर्नवबन्धुजीवपुष्पच्छदाभमुदयाचलचुम्बिबिम्बम् ॥११४॥

अत्र चुम्बनस्यात्यन्ततिरस्कृतवाच्यस्य ।

अत्रासीत् फणिपाशबन्धनविधिः शक्त्या भवद्देवरे
गाढं वक्षसि ताडिते हनुमता द्रोणाद्रिरत्राहृतः ।
दिव्यैरिन्द्रजिदत्र लक्ष्मणशरैर्लोकान्तरं प्रापितः
केनाप्यत्र मृगाक्षि ! राक्षसपतेः कृत्ता च कण्ठाटवी ॥ ११५॥ (१)

बालक्रीड़ा

जैसे—'यस्य' । जिसका दुश्मन अपने को हीन समझता हुआ शरण में आकर कानों को गरम हुई सूई के द्वारा वेधरूपी व्यतिकर से युक्त कर देता था। वह मैं आज करधनी गूंथने का पात्र होगया हूँ । करधनी गूँथने की ड्यूटी पर नियुक्त हो गया हूँ ।

अतः सम्प्रति मैं जी नहीं रहा हूँ मेरा जीवन नहीं है प्रशंसनीय जीवन नहीं है अतः सम्प्रति अर्जुन नहीं रह गया हूँ पर क्या करूँ । यहाँ जीवन इस अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य गुणीभूतव्यंग्य का प्रशंसनीय जीवन के अभाव में अनुताप व्यंग्य है । यहाँ जीवन् इस पद का वाच्यार्थ श्लाघ्यत्वविशिष्टजीवन रूप अर्थान्तर में संक्रमित हो गया है । इसका व्यंग्य अनुतापातिशय है । इस अनुताप को सभी लोग समझते हैं अतः अगूढ़ व्यंग्य यह है ।

अन्यन्ततिरस्कृतवाच्य गुणीभूतव्यंग्य के भेद अगूढ़ व्यंग्य का उदाहरण देते हैं उन्निद्र । विकसित कमल के पराग से पीत अंग वाले भ्रमर घर की वावडियों में मधुर गान कर रहे है और अँडहुल के फूल के तुल्य कान्तिवाला यह सूर्य का बिम्ब उदयाचल के शिखर पर चमकरहा है सुशोभित हो रहा है । यहाँ चुम्बन रूप अत्यन्ततिस्कृतवाच्य का व्यंग्य उदयाचल से सूर्य के सम्बन्ध होने पर उषःकाल का आरम्भ है जो सर्व जन वेद्य होने से अगूढ़ है । चुम्बन शब्द का अर्थ है मुख से मुख का सम्बन्ध । मुख होता है सचेतन प्राणी का अवयवविशेष । इस अवस्था में उदयाचलचुम्बि रविबिम्ब कहना बाधित है । उदयाचल भी जड है और रविबिम्ब भी । दोनों को मुख नही है अतः उक्त सम्बन्ध वहाँ बन नहीं सकता है फलतः जहल्लक्षणा से सम्बन्धमात्र यहाँ लेते हैं । सामान्य विशेष भाव सम्बन्ध है । उषःकाल का आरम्भ हो गया है यह फल है जो व्यंग्य है ।

अर्थशक्ति मूल गुणीभूत व्यंग्य के भेद अगूढ़ को लिखते हैं "अत्र', । यह राज शेखर की बाल रामायण में विमान मार्ग से अयोध्या को लौटने के समय में सीता के प्रति रामकी उक्ति है कि हे सीते ! यहाँ हम दोनों भाईओं का नागपाश से बन्धन हुआ था । और यहाँ तुम्हारे देवर लक्ष्मण के वक्षःस्थल में शक्ति का आघात लगने पर हनुमान्जी

## मधुसूदनी

एकाशीत्युत्तरशततमे १८१ पृष्ठे अष्टनवतितम ९८ श्लोकस्य वृत्तौ "अत्र पदानीति न तु द्वाराणि" इत्यपपाठस्तत्र पदान्येव न तु द्वारमिति सुपाठः। एवं कान्तया अपाकृतः कान्तो वासभवनेऽपि द्वित्राण्येव न तु चतुष्पञ्चान्यपि पदान्येव न तु द्वारं यावद् उन्मनाः सन् न याति इत्यन्वयः। अयं भावः। वासभवनादिति ल्यब्लोपे पञ्चमी। वासभवनमाश्रित्य अर्थात् वासभवने। वासभवनाद् बहिरिति नार्थः। यतः वासभवनद्वारोल्लंघने सत्येव वासभवनाद् बहिष्ट्वं सम्भाव्येत। तथात्वे द्वित्राण्येवेति किं, बहूनि पदानि स्युः द्वित्रपदानां का चर्चा। अत्र तु पश्चात्तापो रागौत्कट्यं च वर्णनीये। ततो या नायिका वासभवने एव न तु ततो बहिः द्वित्राण्येव न तु चतुष्पञ्चान्यपि पदानि यावन्नायकस्य गमनं न सहते सा तस्य वासभवनद्वारं यावत् गमनं सहिष्यते इति किमु वक्तव्यं। अतस्तस्या विषये द्वित्राणि द्वाराणि यावदिति कथनमकिञ्चित्करम्।

नवाशीत्युत्तरशततमे १८९ पृष्ठे एकादशाधिकशततमस्य १११ श्लोकस्य वृत्तौ "अत्रानुनयः किमुपभोगलक्षणेऽर्थान्तरे संक्रमितः किमनुरणनन्यायेनोपभोग एव व्यंगे व्यंजक इति पाठोऽत्यन्तमसाधुः। अत्रानुमयः किमुपभोगलक्षणेऽर्थान्तरे संक्रमितः सन् व्यंजकः। अथवा अनुनयः किमनुरणनन्यायेनोपभोगस्य एव व्यंग्यस्य व्यंजकः" इत्यन्वयः कर्त्तव्योऽतोऽत्र किमनुरणनन्यायेन उपभोगस्य एव व्यंग्यस्य व्यंजक इति षष्ठ्यन्त उचितः पाठः। अन्यथा यथा अनुनयः अर्थान्तरे संक्रमितः सन् व्यंजक इत्यन्वयस्तथैव अनुनयः उपभोग एव व्यंग्ये संक्रमितः सन् व्यंजक इति क्रमप्राप्तः अन्वयः स्यात्। अर्थान्तरे इति सप्तम्यन्तस्य यथा संक्रमित इत्यत्रान्वयस्तथा व्यंग्ये इति सप्तम्यन्तस्यापि तत्रैवान्वयः स्यात् को वारयिता। ननु अविवक्षितवाच्यध्वनिभेदः अर्थान्तरे संक्रमित इतिनामा। ततश्च तत्र तु अर्थान्तरे संक्रमित इत्यन्वय उचित आवश्यकश्च किन्तु संलक्ष्यक्रमध्वनिभेदेषु कुत्रापि अर्थान्तरे संक्रमितत्वस्य स्वप्नोऽपि नास्ति ततोऽसम्भवादेव अन्वयो न स्यात्। इति चेत्। अवधेहि। "उपभोग एव व्यंग्ये" अधिकरणसप्तमी आधेयमपेक्षते। "अनुनयः व्यंग्ये" इति पाठे क आधेयपदार्थः। उपभोगाभिन्ने व्यंग्ये स्थितः सन् इत्येवं स्थित इति पदमध्याहृत्य अन्वयस्य कोऽभिप्रायः अनुनय उपभोगं व्यनक्ति। इति तु वक्तव्यम्। तत्र अनुनयः उपभोगाभिन्ने व्यंग्ये स्थितः सन् कमन्यमर्थं व्यनक्तु। अतोऽसंगतिमिमामपहर्तुमुपभोगस्य एव व्यंग्यस्य इति कर्तृकर्मणोरिति सूत्रविहितकर्मषष्ठ्यन्त एव पाठः साधुः। ननु उपभोगलक्षणेऽर्थान्तरे संक्रमितः सन् कमन्यं व्यनक्तु इत्याशंकायाः किमुत्तरमिति चेच्छृणु त्वदीयजायाकटूक्तिजनितव्यथानिवर्त्तनरूपमर्थं व्यनक्तु। तामनुनयेति वाच्यम्। तामुपभुङ्क्ष्वेति लक्ष्यम्। तादृशव्यथां निवर्त्तयेति व्यंग्यमित्येवं सर्वं सुस्थम्।

अत्र केनाप्यत्रेत्यर्थशक्तिमूलानुरणनरूपस्य। 'तस्याप्यत्र' इति युक्तः पाठः। अपरस्य रसादेर्वाच्यस्य वा वाक्यार्थीभूतस्य अङ्गं रसादि अनुरणनरूपं वा।

यथा—अयं स रशनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः।
नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः॥ ११६॥

अत्र शृङ्गारः करुणस्य।

कैलासालयभाललोचनरुचा निर्वर्तितालक्तक-
व्यक्तिः पादनखद्युतिर्गिरिभुवः सा वः सदा त्रायताम्।
स्पर्धाबन्धसमृद्धयेव सुदृढं रूढा यया नेत्रयोः
कान्तिः कोकनदानुकारसरसा सद्यः समुत्सार्यते॥ ११७॥

बालक्रीड़ा

महाराज द्रोणाचल को लाये थे। तथा यहाँ लक्ष्मण के बाणों ने इन्द्रजित् मेघनाद को लोकान्तर में पहुँचा दिया था। और हे मृगाक्षि! यहाँ किसी ने राक्षसपति रावण के कण्ठ रूपी जंगल को काट दिया था।

यहाँ केनाऽपि इस अर्थशक्तिमूल अनुराणनरूप गुणीभूत व्यंग्य का भेद राम रूप अगूढ व्यंग्य है। इसी गुणीभूत व्यंग्य को ध्वनि बनाना हो तो 'केनापि' के स्थान पर तस्यापि पाठ करना उचित है। क्योंकि वर्णनीय राम का उत्कर्ष प्रतिपाद्य है। जो केनापि कह देने से वाच्यकल्प होने पर गुणीभूतव्यंग्य हो गया ध्वनि नहीं हुआ। तस्यापि कह देने पर उस अत्यन्त प्रभावशाली रावण के भी कण्ठ रूपी जंगल को जिसने काट दिया वह राम ऐसा कहने से ध्वनि हो गया।

अपर रसादि या वाक्य के तात्पर्यविषयीभूत वक्तव्य अर्थ के अंग रसादि या अनुरणनरूप गुणीभूत व्यंग्य जैसे—अयम्'। यह रशना करधनी के खैंचने में तत्पर पीन स्तनों का मर्दनकारी, नाभि ऊरु एवं जघन के स्पर्श का प्रेमी एवं नीवी नारे को खोलने वाला हाथ हैं। यहाँ स्मर्यमाण शृङ्गार करुण का अंग है। क्योंकि महाभारत के स्त्रीपर्व के २४वें अध्याय में युद्धस्थल में कट कर गिरे हुए भूरिश्रवा के हाथ को गोद में रख उसकी बहू प्रलाप कर रही है अतः करुण रस यहाँ इस पद्य में प्रधान है किन्तु उसकी बहू उसके हाथ की सुरत कालीन क्रियाओं को स्मरण कर रही है अतः शृंगार स्मर्यमाण होकर अंग है।

रस जहाँ भाव का अंग है ऐसे अपरांग का उदाहरण जैसे—'कैलास'। कैलासालय कैलासवासी भगवान् शिव के ललाटस्थ लोचन की कान्ति ने जिसमें अलक्तक महावर की प्रतीति का सम्पादन कर दिया है ऐसी पार्वती के चरणों के नखों की कान्ति हमारी तुम्हारी सब की रक्षा करे। जिस कान्ति ने स्पर्धा करने के कारण होड बदने के कारण मानों समृद्ध हुई अतएव नेत्रों में दृढता के साथ जमी हुई रक्तकमल की कान्ति के सदृश रक्त कान्ति को तत्काल भगा दिया।

अत्र भावस्य रसः ।

अत्युच्चाः परित स्फुरन्ति गिरयः स्फारास्तथाम्भोधयः
तानेतानपि बिभ्रती किमपि न क्लान्तासि तुभ्यन्नमः ।
आश्चर्येण मुहुर्मुहुः स्तुतिमिति प्रस्तौमि यावद् भुवः
तावद्बिभ्रदिमां स्मृतस्तवभुजो वाचस्ततो मुद्रिताः ।। ११८ ।।

अत्र भूविषयो रत्याख्यो भावो राजविषयस्य रतिभावस्य ।

वन्दीकृत्य नृप ! द्विषां मृगदृशस्ताः पश्यतां प्रेयसां
श्लिष्यन्ति प्रणमन्ति लान्ति परितश्चुम्बन्ति ते सैनिकाः ।
अस्माकं सुकृतैर्दृशोर्निपतितोऽस्यौचित्यवारांनिधे !
विध्वस्ता विपदोऽखिलास्तदिति तैः प्रत्यर्थिभिः स्तूयसे ।।११९।।

अत्र भावस्य रसाभास-भावाभासौ प्रथमार्धद्वितीयार्धद्योत्यौ ।

## बालक्रीड़ा

यहाँ कविनिष्ठ पार्वतीविषयक रति भाव का महादेवनिष्ठ पार्वतीविषयक संभोग श्रृङ्गार अंग है। यहाँ रूठी हुई पार्वती के कोप से लाल २ नेत्रों की कान्ति तब हट गई जब भगवान् शिवने पार्वती के चरणों में प्रणाम किया।

भाव जहाँ भाव का अंग है ऐसे अपराङ्ग व्यंग्य का उदारण जैसे—'अत्युच्चाः'। अतीव ऊँचे २ पहाड़ और विस्तीर्ण समुद्र जो परितः चारों ओर दिखलाई पड़ रहे हैं उनको धारण करती हुई भी हे देवि ! तुम कुछ भी क्लान्त नहीं हो ऐसी तुमको बार २ नमस्कार है इस प्रकार आश्चर्य से जब बार २ पृथिवी की स्तुति करता हूँ कि तब तक इस पृथिवी को धारण करने वाले तुम्हारे भुजाओं की याद पड़ गई और वाणी बन्द हो गई। यह भूविषयक रत्याख्य भाव राजविषयक रत्याख्य भाव का अंग हो गया है।

जहां रसाभास एवं भावाभास भावके अंग है ऐसे अपरांग व्यंग्य का उदाहरण जैसे - 'बन्दी'। हे राजन्: ! आप के सैनिक दुश्मनों की स्त्रियों को बन्दी बनाकर उनके प्रेमियों के देखते हुये भी उनकी पर्वाह नहीं करके उनका आलिंगन करते हैं। तथा अपनी इस धृष्टता से स्त्रियों के नाराज होने पर भी रति करने की भावना से उनको प्रसन्न करने के लिये प्रणाम करते हैं। सैनिकों की इस प्रक्रिया से बचने के लिए स्त्रियों के इधर उधर हटने पर उनको चारों ओर से पकड़ लेते हैं और उनका चुम्बन करते हैं। इस तरह आपके सैनिको के द्वारा अनुचित कार्यवाही करने पर भी दुश्मन लोग आप की स्तुति करते हैं कि हे औचित्य के समुद्र ! हमारे पुण्यों के प्रभाव से आप के दर्शन हुए हैं जिससे हमारी सब आपतियाँ ध्वस्त हो गई हैं।

यहाँ पूर्वार्द्ध में अननुरक्त स्त्री वह भी परकीया के विषय में सैनिकों का प्रेम है जो कि अनुचित होने से रसाभास है। उत्तरार्ध में शत्रुओं के द्वारा शत्रुकी स्तुति है

अविरलकरवालकम्पनैर्भ्रुकुटीतर्जनगर्जनैर्मुहुः ।
ददृशे तव वैरिणां मदः स गतः क्वापि तवेक्षणे क्षणात् ॥ १२० ॥

अत्र भावस्य भावप्रशमः ।

साकं कुरङ्गकदृशा मधुपानलीलां
कर्तुं सुहृद्भिरपि वैरिणि ते प्रवृत्ते ।
अन्याभिधायि तव नाम विभो ! गृहीतं
केनापि तत्र विषमामकरोदवस्थाम् ॥ १२१ ॥

अत्र त्रासोदयः ।

असोढा तत्कालोल्लसदसहभावस्य तपसः
कथानां विश्रम्भेष्वथ च रसिकः शैलदुहितुः ।
प्रमोदं वो दिश्यात्कपटबटुवेषापनयने
त्वराशैथिल्याभ्यां युगपदभियुक्तः स्मरहरः ॥ १२२ ॥

### बालक्रीड़ा

जो कि अनुचित होने से भावाभास है । ये दोनों कवि के हृदय में राजा के प्रति होने वाले भाव के अंग है ।

जहाँ भाव शान्ति भाव का अंग है उसका उदाहरण जैसे—'अवि' । हे राजन् ! निरन्तर तलवार के कँपाने, भौंहे चढ़ाकर डराने और वार-२ गर्जन के द्वारा तुम्हारे वैरियों का जो मद घमण्ड दिखाई पड़ता था वह तुम्हारे दिखाई पड़ते ही क्षणभर में रफ्फूचक्कर हो गया कहाँ गया पता ही नहीं लगा । यहाँ शत्रुओं के गर्वरूप भाव का प्रशम कविनिष्ठ राजविषयक भाव का अंग है ।

जहाँ भावोदय भाव का अंग है ऐसे अपरांग का उदाहरण जैसे—'साकं' । हे विभो ! तुम्हारा शत्रु अपने मित्रों की गोष्ठी में मृगनयनी को साथ में लिए हुए मधुपान की लीला में प्रवृत्त हुआ कि उसी समय अन्य अर्थ को कहने वाले तुम्हारे नाम का किसी ने उच्चारण कर दिया जिसने वहाँ पर विषम अवस्था को पैदा कर दी । यहाँ विषमावस्थाकरण से व्यंग्य त्रासरूप भाव का उदय कविनिष्ठ राजविषयक रति भाव का अंग है ।

जहाँ भावों की संधि भाव का अंग है ऐसा उदाहरण जैसे—'असोढा' । यह तप करने वाली पार्वती को बटुवेष धारण करके छलने वाले महादेव जी का वर्णन है । कपट से किये हुए बटुक के वेष के अपनयन दूर करने के समय त्वरा जल्दवाजी कि मैं ही वह हूँ जिसके लिए तुम तपस्या कर रही हो इस तरह अपने आप को प्रकट करने की जल्दी और शिथिलता यानी अनजान अवस्था में अपने प्रति पार्वती की अनुराग भरी बातें सुनने की इच्छा से प्रकट होने को रोकने में एक साथ अभियुक्त हुए भगवान् शिव हम तुम अन्य सबको प्रमोद आनन्द देवे । जो शिवजी तत्काल में पार्वती के

अत्रावेगधैर्ययोः सन्धिः ।

पश्येत्कश्चिच्चल चपल ! रे ! का त्वराऽहं कुमारी
हस्तालम्बं वितर ह ह हा व्युत्क्रमः क्वासि यासि ।
इत्थं पृथ्वीपरिवृढ ! भवद्विद्विषोऽरण्यवृत्तेः
कन्या कञ्चित्फलकिसलयान्याददानाऽभिधत्ते ॥ १२३ ॥

अत्र शङ्काऽसूयाधृतिस्मृतिश्रमदैन्यविबोधौत्सुक्यानां शबलता ।

एते च रसवदाद्यलङ्काराः । यद्यपि भावोदयभावसन्धिभावशबलत्वानि

**मधुसूदनी**

रसेन तुल्यं रसवदिति विग्रहः कुन्तकमते । रसो विद्यते यत्र निबन्धने तद्रसवत् इति रूय्यकमते विग्रहः । समाहितं परीहारः ।

**बालक्रीड़ा**

बाल्यकाल सुलभ कोमलता के कारण तप की कठोरता को सहन करने में अक्षम है तथा विश्रम्भ कथा माने प्रणय से की जाने वाली वार्तालाप में रसिक हैं । यहाँ शिवजी में रहने वाले त्वरागम्य आवेग और शैथिल्यगम्य धैर्य की सन्धि कविनिष्ठ शिवविषयक रति भाव की अंग है ।

जहाँ भावशबलता भाव की अंग है उसका उदाहरण जैसे 'पश्येत् । यह वन में रहने वाले शत्रु की उद्भिन्नयौवना कन्या के अनुराग का वर्णन है जो फल तोड़ते समय किसी युवक के साथ हो गया था । इस वर्णन में उक्ति कौशल है । जब वह युवक कामार्त्त होकर उसको पकड़ना चाहता है तब कहती है कि अरे कोई देख लेगा । ऐसा कहने पर भी जब नहीं मानता है और उसके नजदीक आने लगता है तब वह कहती है अरे चपल ! चल यहाँ से । ऐसा सुनकर निराश होकर सचमुच मैं वह वहाँ से जब चल पड़ा तब यहाँ से कहीं चला न जाय इस लिये कहती है कि त्वरा क्या है । ऐसे आतुर क्यों हो रहे हों । ऐसा आश्वासनमय वाक्य कह तो देती है किन्तु फिर याद आती है कि मैं कुमारी हूँ मुझे इस तरह का आश्वासन भरा बोल नहीं बोलना चाहिए । किन्तु कामसे विह्वल होकर तत्काल ही उस युवक को कहती है कि अरे मेरे हाथ को पकड़ो । ह ह हा मैं गिरी । अरे जुलम हो रहा है कन्याजन के विरुद्ध यह आचरण हो रहा है । अजी तुम कहाँ हो । क्या करने जा रहे हो इस तरह हे पृथ्वीपरिवृढ ! जंगल में जीवन यापन करने वाले आप के दुश्मन की कन्या फल एवं किसलय वगैरह के तोड़ने के समय में किसी युवक को कह रही है । यहाँ शंका असूया धृति स्मृति श्रम दैन्य विबोध एवं औत्सुक्य भावों की शबलता कविनिष्ठ राजविषयक रति की अंग है ।

ये रसवत् प्रेय उर्जस्वि और समाहित आदि अलंकार है । प्रश्न—इन रसवत् आदि चार ही अलंकारों को प्राचीनों ने लिखा है ।

नालङ्कारतया उक्तानि, तथापि कश्चिद् ब्रूयादित्येवमुक्तानि (म् ?)।

यद्यपि स नास्ति कश्चिद्विषयः, यत्र ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्ययोः स्वप्रभेदादिभिः सह सङ्करः संसृष्टिर्वा नास्ति, तथाऽपि 'प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ती'ति क्वचित्केनचिद्व्यवहारः।

## मधुसूदनी

अत्रायं भावः। उपमादीनामलंकाराणां प्रकृतोपस्कारकत्वमलंकारत्वे बीजमिति यादृश्येव वार्ता तादृशी एव रसवदादीनाम्। यथा हि लोके कटकादिभिश्चेतन आत्मा एव तत्तच्चित्तवृत्तिविशेषौचित्यसूचनात्मनाऽलंक्रियते। नहि अचेतनं शवशरीरादिकं कटकाद्युपेतमपि भाति अलंकार्यस्याभावात्। अतश्च देहद्वारेण सर्वत्रात्मैवालंकार्य एवं काव्यस्य शब्दार्थशरीरत्वात्तन्मुखेनैव उपमादेर्वाच्यस्य विभावादिरूपतया पर्यवसायित्वात् काव्यात्मनो रसादिध्वनेरेव तदलंकार्यत्वम्। तेन रसभावादितात्पर्यमाश्रित्य विनिवेशनम्। अलंकृतीनां सर्वासामलंकारत्वसाधनम्। इति दिशा रसाश्रयेणैवालंकारा निबध्यन्ते। अतश्चेहापि वाक्यार्थीभूतत्वेन प्रधानस्य रसादेरुपस्कार्यत्वम्। अङ्गभावेन गुणीभूतस्य तस्य रसवदलंकारत्वं युक्तम्। किन्तु निर्वेदादीनां व्यभिचारिणां गर्भदासवत्सर्वदा रसाद्यपेक्षया अंगत्वमेव न ध्वनिभेदत्वम्। इति प्रधानाप्रधानकक्षाद्वयाभावात्कथं भावोदयादीनामलंकारत्वमुच्यते इति चेत्। समवधेहि। गर्भदासस्यापि गर्भदासीं प्रति प्राधान्यम्। प्रधानाप्रधानभावस्यापेक्षिकत्वात्। एवं च यत्र रसादीनां स्वरूपनिष्पत्तौ निर्वेदादयोऽङ्गतामुपयान्ति इति रसव्यक्तौ निर्वेदादीनां सहकारित्वम्। यत्र च तेषामप्ररूढत्वाद् वाक्यतात्पर्याविषयतया गुणीभावः निर्वेदादीनां च राज्ञानुगतविवाहनप्रवृत्तभृत्यवत् प्रधानभावस्तत्रांगित्वे ध्वनित्वम्। अंगत्वे चालंकारत्वमिति विषयस्य व्यवस्थिततया भावोदयादयोऽपि अलंकारतां भजन्ते इति कश्चिद ब्रूयादिति अलंकारतया तानि उक्तानि मया इति सर्वं सुस्थम्।

उक्तमिति। अत्र···भावशबलत्वानि न अलंकारतया उक्तानि···ब्रूयादित्येवमुक्तम्। इति दिशा उक्तानि उक्तमिति कोक्तिः। भगवन्तः ?······ भावशबलत्वानि अलंकारतया न उक्तानि तथापि कश्चित् तानि तथा ब्रूयादिति हेतोरेवमलंकारतया तानि उक्तानि मया ग्रन्थकारेण इति तु अन्वयस्तत्र भवतां भवतां सम्मतस्तर्हि उक्तमित्येकवचनान्तपाठः कुत्रान्वेतु। अतोऽत्र उक्तमिति अपपाठः। उक्तानि इति बहुवचनान्तः सुपाठः।

## बालक्रीड़ा

किन्तु आपने भावोदय वगैरह को भी अलंकार के रूप में कहा है तथा औरों ने भी तो इनको नहीं कहा क्या बात है। उत्तर। यद्यपि भावोदय भावसन्धि भावशबलता को अलंकार के रूप में किसी ने नहीं कहा तद्यपि शायद कोई कह दे क्योंकि

जनस्थाने भ्रान्तं कनकमृगतृष्णान्धितधिया
वचो वैदेहीति प्रतिपदमुदश्रु प्रलपितम्।
कृतालङ्काभर्तुर्वदनपरिपाटीषु घटना
मयाऽऽप्तं रामत्वं कुशलवसुता न त्वधिगता ॥ १२४ ॥

अत्र शब्दशक्तिमूलानुरणनरूपो रामेण सहास्मदर्थस्योपमानोपमेयभावो वाच्याङ्गतां नीतः।

आगत्य संप्रति वियोगविसंष्ठुलाङ्गी-
मम्भोजिनीं क्वचिदपि क्षपितत्रियामः।

बालक्रीड़ा

परोत्कर्षकत्वरूप अलंकारत्व के बीज इनमें भी निहित है। और न कहना त्रुटि हो सकती है इसलिए हमने इनको अलंकार के रूप में कह दिया। यहाँ मूल में उक्तं यह एक वचन शबलत्वानि के अनुसार दुष्ट है अतः उक्तानि पाठ चाहिए। प्रश्न—आपने जो इतने उदाहरण दिये हैं इनमें कहीं २ पर ध्वनि भी तो है फिर क्या कारण है कि इनको गुणीभूत व्यंग्य का उदाहरण माना जाय। उत्तर। यद्यपि ऐसा कोई विषय स्थल नहीं है जहाँ ध्वनि एवं गुणीभूतव्यंग्य का अपने में परस्पर तथा अपने २ भेदों के साथ त्रिविध संकर तथा संसृष्टि नहीं होती है तद्यपि नामकरण प्रधानता के कारण होता है इसलिये कहीं पर किसी नाम से और कहीं पर किसी नाम से व्यवहार किया है। अर्थात् जिसकी प्रधानता का अनुभव हुआ उसी का नाम निर्देश कर दिया।

अत्र जहाँ शब्दशक्ति से प्राप्त व्यंग्य अलंकार वाच्य के अंग के रूप में हैं ऐसे संलक्ष्यक्रम अपराङ्ग गुणीभूतव्यंग्य का उदाहरण जैसे—'जन'। यहाँ भिक्षुक रामजी के साथ अपनी तुलना कर रहा है ऐसा वर्णन कवि कर रहा है कि भगवान् राम सोने के मृग की तृष्णा में अन्धित धी विवेक शून्य होकर जनस्थान नामक दण्डकारण्य में घूमे। भिक्षुक भी सुवर्ण की मृगतृष्णा मिथ्या लिप्सा से विवेक भ्रष्ट हुआ जन-जन के स्थान पर घूमा। और पग २ पर रोते-रोते हे वैदेहि! इस वचन का प्रलाप किया। प्रतिपद में रोता हुआ अवश्य दीजिए ऐसे बोल बोला। लंका के भर्ता रावण के वदनों पर वाणों को मारा। किन्तु कुश एवं लव जिसके सुत हैं ऐसी कुशलवसुता सीता को नहीं पाया। काभर्ता गन्दे स्वामी के मुख पर कौन सी घटना नहीं की। इस प्रकार मैंने राम के सादृश्य को प्राप्त किया किन्तु कुशल क्षेम करने वाले वसु धन को नहीं पाया।

यहाँ शब्द शक्तिमूल अनुरणन सदृश व्यंग्य राम एवं अस्मदर्थ का उपमानोपमेय भाव यानी राम के साथ वक्ता अस्मदर्थ की उपमा मैंने रामत्व को प्राप्त किया इस वाच्य की उपस्कारक होकर अंग बन गई है। यहाँ राम उपमान है अस्मदर्थ उपमेय है। वही वक्ता है वही भिक्षुक है। कवि वर्णनकर्त्ता है।

अर्थशक्ति से प्राप्त अनुरणन सदृश व्यंग्यभूत वस्तु की वाच्याङ्गता का उदाहरण

एतां प्रसादयति पश्य शनैः प्रभाते
तन्वङ्गि ! पादपतनेन सहस्ररश्मिः ॥ १२५ ॥

अत्र नायकवृत्तान्तोऽर्थशक्तिमूलो वस्तुरूपो निरपेक्षरविकमलिनीवृत्तान्ताध्यारोपेणैव स्थितः। वाच्यसिद्ध्यङ्गं यथा—

भ्रमिमरतिमलसहृदयतां प्रलयं मूर्च्छां तमः शरीरसादम्।
मरणञ्च जलदभुजगजं प्रसह्य कुरुते विषं वियोगिनीनाम् ॥ १२६ ॥

अत्र हालाहलं व्यङ्ग्यं भुजगरूपस्य वाच्यस्य सिद्धिकृत्। यथा वा—

गच्छाम्यच्युत ! दर्शनेन भवतः किं तृप्तिरुत्पद्यते
किं त्वेवं विजनस्थयोर्हतजनः संभावयत्यन्यथा।
इत्यामन्त्रणभङ्गिसूचितवृथावस्थानखेदालसा-
माश्लिष्यन्पुलकोत्कराञ्चिततनुर्गोपीं हरिः पातु वः ॥ १२७ ॥

बालक्रीड़ा

जैसे—'आगत्य'। तन्वङ्गि ! कहीं द्वीपान्तर में या नायिकान्तर के घर में रात को विता कर धीरे २ आने वाला यह सहस्ररश्मि सूर्य या सहस्र साधन सम्पन्न नायक सम्प्रति प्रातःकाल में वियोग से विसंष्ठुल अंग वाली अम्भोजिनी नलिनी एवं कमलिनी नामक नायिका को पाद पतन किरण संस्पर्श एवं प्रणति के द्वारा प्रसन्न विकसित एवं प्रसाद युक्त यानी रोषके दूर हो जाने से हँसमुख कर रहा है। यहाँ अर्थ शक्ति से प्राप्त व्यंग्य वस्तु नायक एवं नायिका वृत्तान्त निरपेक्ष अपनी सिद्धि के लिए किसी की अपेक्षा नहीं वाले वाच्य रवि एवं कमलिनी वृत्तान्त के ऊपर अध्यारोप से ही स्थित है।

वाच्यसिद्ध्यंग जैसे—भ्रमिम्। जलद रूपी भुजग अर्थात् भुजगाभिन्न जलद से उत्पन्न विष जल जवरन् वियोगिनियों को भ्रमि चक्कर, अरति वेचैनी, अलसहृदयता काम नहीं करने के भाव, प्रलय नष्ट चेष्टता, मूर्च्छा, तम रतौंधी, शरीर के टूटने एवं मरण की स्थिति को पैदा कर देता है। यहाँ जलद का वर्णन प्रस्तुत है। अतः हालाहल और जल रूप अर्थों के वाचक विष शब्द की अभिधा का प्रकरण से जलरूप अर्थ में नियन्त्रण हो गया। तदनुसार पद्य में हालाहल व्यंग्य है। जो भुजगरूप वाच्य का अंग है जनक है।

अथवा जैसे—हे अच्युत ! मैं जाती हूँ। प्रश्न—क्यों जाती हो। उत्तर। आपके दर्शन से क्या लाभ है क्या कोई तृप्ति होती है कुछ भी तृप्ति सन्तोष नहीं होता है। अधिक समय तक आपके पास बैठ भी तो नहीं सकती हूँ क्योंकि एकान्त में हम लोगों के बैठने पर ये दुष्ट जन अन्यथा सम्भावना करने लगेंगे कि ये लोग रति के लिए एकान्त में बैठे हैं। यह वाच्य अर्थ है। हे अच्युत ! एकान्त में हमारी जैसी सुन्दरी युवती को पाकर भी अपने धैर्य से स्खलित नहीं होने वाले श्रीकृष्ण ! संभोग के लिए अनुकूल आप नहीं हो रहे हैं अतः आपके दर्शन से तृप्ति नहीं हो रही है तृप्ति तो सम्भोग

अत्राच्युतादिपदव्यङ्ग्यमामंत्रणेत्यादिवाच्यस्य। एतच्चैकत्रैकवक्तृगतत्वेन अपरत्र भिन्नवक्तृगतत्वेनेत्यनयोर्भेदः। अस्फुटं यथा—

अदृष्टे दर्शनोत्कण्ठा दृष्टे विच्छेदभीरुता।
नादृष्टेन न दृष्टेन भवता लभ्यते सुखम्॥ १२८॥

अत्रादृष्टो यथा न भवसि वियोगभयं च यथा नोत्पद्यते तथा कुर्या इति क्लिष्टम्। सन्दिग्धप्राधान्यं यथा—

हरस्तु किञ्चित्परिवृत्तधैर्यश्चन्द्रोदयारम्भ इवाम्बुराशिः।
उमामुखे बिम्बफलाधरोष्ठे व्यापारयामास विलोचनानि॥ १२९॥

बालक्रीड़ा

से ही होगी। इसके सिवाय एकान्त में हम लोगों के बैठने से लोगों की अन्यथा सम्भावना भी हो सकती है। किन्तु यदि सम्भोग हो जाय तो दुर्जनों की सम्भावना भी दुख जनक नहीं होगी। अन्यथा सम्भोग के नहीं होने पर तो आत्मवञ्चन ही होगा। यह व्यंग्य अर्थ है! इस तरह पूर्वार्ध में उक्त हे अच्युत! इस सम्बोधन की शैली से सूचित किया गया जो वृथावस्थान उससे उत्पन्न हुए खेद से अलस गोपी को आलिंगन करने वाले श्री कृष्ण भगवान् तुम्हारी हमारी सबकी रक्षा करें।

यहाँ 'इस प्रकार आमन्त्रण की शैली से सूचित किये गये निरर्थक अवस्थान जनित खेद से अलस'' यह वाक्य तब तक सिद्ध नही होगा जब तक उपर्युक्त व्यंग्य की प्रतीति नहीं होगी। अतः यह व्यंग्य वाच्य की सिद्धि का अंग है।

यहाँ कहे गये इन दो उदाहरणों में एक भ्रमिम् उदाहरण ऐसा है जिसमें एक वक्ता है। दूसरा गच्छामि उदाहरण ऐसा है जिसमें भिन्न-२ वक्ता हैं पूर्वार्ध म गोपी है उत्तरार्ध में कवि है।

अस्फुट व्यंग्य मध्यम काव्य का उदाहरण देते हैं—'अदृष्ट'। कोई नायिका अपने प्रिय को कह रही है कि आपके दर्शन के नहीं होने पर उत्कण्ठा बनी रहती है कि कब दर्शन होंगे। और दर्शन हो जाने पर विच्छेद का भय बना रहता है कि कहीं चले न जाय। इस तरह दोनों अवस्थाओं में दर्शन नहीं होने और होने में आप से सुख नहीं मिलता है। यहाँ वक्त्री नायिका का यह आशय है कि हे प्रिय! आप ऐसा कोई उपाय रचिये कि जिससे न तो आप अदृष्ट हों और न आप के विच्छेद का भय हो यानी आप सर्वदा मेरे पास बने रहें। यह व्यंग्य यहाँ है किन्तु यह व्यंग्य क्लिष्ट है सहृदयों को भी दुःख सम्वेद्य है।

सन्दिग्ध प्राधान्य जैसे—'हरस्तु'। कुमार सम्भव के तृतीयसर्ग में वसन्त के विकास के समय अन्य लोगों की चेष्टा के वर्णन के बाद हर भगवान् की चेष्टा का वर्णन है। चन्द्रोदय के आरम्भ काल में उद्वेलित होने वाले अम्बुराशि समुद्र की तरह धैर्य से विचलित हुए भगवान् हर ने बिम्बफल के सदृश लाल ओष्ठ वाले उमा के मुख पर

अत्र परिचुम्बितुमैच्छदिति किं प्रतीयमानं, किं वा विलोचनव्यापारणं वाच्यं प्रधानमिति संदेहः। तुल्यप्राधान्यं यथा—

ब्राह्मणातिक्रमत्यागो भवतामेव भूतये।
जामदग्न्यस्तथा मित्रमन्यथा दुर्मनायते॥ १३०॥

अत्र जामदग्न्यः सर्वेषां क्षत्रियाणामिव रक्षसां क्षणात्क्षयं करिष्यतीति व्यङ्ग्यस्य वाच्यस्य च समं प्राधान्यम्। काक्वाक्षिप्तं यथा—

मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपाद्
दुःशासनस्य रुधिरं न पिवाम्युरस्तः।
सञ्चूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू
सन्धि करोतु भवतां नृपतिः पणेन॥ १६१॥

बालक्रीड़ा

विलोचनों का व्यापार किया अर्थात् सतृष्ण दृष्टि से उमा के मुख को देखा। यहाँ यह नहीं कहा जा सकता कि उमा के मुख के चुम्बन करने की उनकी इच्छा हुई यह व्यंग्य प्रधान है अथवा उन्होंने उसको देखा यह वाच्य प्रधान है। यदि व्यंग्य को प्रधान माना जाय तो साधारण कामुक की सी अवस्था भगवान् हर की मालूम होगी और यदि वाच्य को प्रधान मानें तो पार्वती के सौन्दर्य की अद्भुतता में कमी आती है। अतः कहा नहीं जा सकता कि कौन प्रधान है।

तुल्य प्राधान्य जैसे—"ब्राह्मण"। ब्राह्मणों के अतिक्रमण अपमान करने की आदत का त्याग आप के ही कल्याण के लिए होगा। अन्यथा यदि उस स्वभाव को नहीं छोड़ोगे तो तुम्हारा मित्र जामदग्न्य दुर्मना दुश्मन हो जायगा। यहाँ दुर्मना हो जाने पर जैसे जमदग्निपुत्र परशुराम ने सारे क्षत्रियों का नाश कर दिया था उसी प्रकार क्षण भर में सम्पूर्ण राक्षसों का नाश कर देगा। इस व्यंग्य और दुश्मन हो जायेगा इस वाच्य का प्राधान्य बराबर है। इस लिए यह तुल्य प्राधान्य गुणीभूत व्यंग्य का उदाहरण है।

काकु से आक्षिप्त व्यंग्य का उदाहरण—'मन्थामि'। काकु दो प्रकार के होते हैं। एक अपने तंत्र में रहता है अतः विश्रान्त रहता है। दूसरा दूसरे के स्वरूप की निष्पत्ति में लगा रहता है अतः अविश्रान्त है। यह दूसरे प्रकार के काकु से प्रकाश्यमान व्यंग्य काक्वाक्षिप्त नामधारी गुणीभूतव्यंग्य है। इसी का उदाहरण यह है। मैं युद्ध में कुपित होकर सैंकड़ों कौरवों का नहीं मन्थन करूंगा ऐसी बात नहीं है मैं अवश्य मन्थन करूंगा। मैं दुःशासन की छाती से खून को नहीं पीऊँगा ऐसा नहीं समझना। अवश्य ही पीऊंगा। और गदा से सुयोधन की ऊरुओं का संचूर्णन नहीं करूँगा ऐसी स्थिति नहीं है अवश्य ही संचूर्णन करूंगा। भले ही आप लोगों

अत्र मथ्नाम्येवेत्यादिव्यङ्ग्यं वाच्यनिषेधसहभावेन स्थितम्। असुन्दरं यथा—

वाणीरकुडंगुड्डीणसउणिकोलाहलं सुणन्तीए।
घरकम्मवावडाए वहुए सीअन्ति अङ्गाइं॥ १३२॥

अत्र दत्तसङ्केतः कश्चिल्लतागहनं प्रविष्ट इति व्यङ्ग्यात् सीदन्त्यङ्गानीति वाच्यं सचमत्कारम्॥

## (६७) एषां भेदा यथायोगं वेदितव्याश्च पूर्ववत्॥ ४६॥

यथायोगमिति। 'व्यज्यन्ते वस्तुमात्रेण यदाऽलङ्कृतयस्तदा। ध्रुवं ध्वन्यङ्गता तासां काव्यवृत्तेस्तदाश्रयात्॥ इति ध्वनिकारोक्तदिशा वस्तुमात्रेण यत्रालङ्कारो व्यज्यते न तत्र गुणीभूतव्यंग्यत्वम्॥

### मधुसूदनी

इदन्तु बोध्यम्। काव्यं ग्राह्यमलंकारादिति वामनाचार्यस्य काव्यवृत्ते-स्तदाश्रयादिति ध्वनिकाराणाञ्चोक्तेः काव्यव्यवहारोऽलंकाराधीनस्तर्हि अनलंकृती पुनः क्वापि इति मूलस्य क्वापीत्यनेनैतदाह यत् सर्वत्र सालंकारौ शब्दार्थौ

### बालक्रीड़ा

का नृपति (मेरा नहीं) किसी शर्त पर सन्धि मेल जोल करे। यहाँ "अवश्य मन्थन करूँगा" यह काकु से आक्षिप्त व्यंग्य है जो "मन्थन नहीं करूँगा" रूप वाच्य के निषेध, ऐसी बात नहीं है के सहभाव से स्थित है अर्थात् निषेध के निषेध रूप में साथ ही साथ प्रतीत हो रहा है।

असुन्दर जैसे—वानीर कुञ्ज वानीर लताओं से आच्छन्न प्रदेश में उड़ते हुये पक्षियों के कोलाहल को सुनती हुई या सुन रही वधू के अङ्ग टूट रहे हैं। यहाँ संकेत देने वाला कोई प्रिय लताओं से गहन छिपे हुए स्थान में घुस गया इस व्यंग्य की अपेक्षा अंग टूट रहे हैं यह वाच्य अधिक चमत्कार का उत्थापक है!

इन गुणीभूतव्यंग्य के भेदों को युक्ति के अनुसार पहिले की तरह अर्थात् पहिले कहे हुए ध्वनि के भेदों के अनुसार समझ लेना चाहिए।

युक्ति के अनुसार समझ लेना चाहिए में कही हुई युक्ति क्या है उसको बतलाते हैं कि जब वस्तु से अलंकार व्यक्त होता है तब वे निश्चय ही ध्वनि व्यवहार के प्रयोजक हैं क्योंकि यह काव्य है यह काव्य है ऐसा व्यवहार अलंकारों के अधीन है। इस ध्वनिकार के कहने के मार्ग के अनुसार जहाँ केवल वस्तु से अलंकार व्यक्त होता है वहाँ वह व्यंग्य अलंकार गुणीभूत व्यंग्य स्वरूप नहीं होता है अपितु ध्वनि ही होता है।

यहाँ यह समझने की बात है कि जब काव्यव्यवहार अलंकारों के ऊपर निर्भर है तब "अनलंकृती पुनः क्वापि" ऐसे मूल और क्वापीत्यनेनैतदाह यत् सर्वत्र सालंकारौ

## सालङ्कारैर्ध्वनेस्तैश्च योगः संसृष्टिसङ्करैः ।

### मधुसूदनी

क्वचित्तु स्फुटालंकारविरहेऽपि न काव्यत्वहानिरिति तद्वृत्तेश्च किं मूलम् । इति न वक्तव्यम् । यतः मूले मूलाभावादमूलं मूलम् । इति उपाहासमयमेव वाक्यं केषाञ्चित् । एवं हि सर्वत्र मनोनीतलेखे सति युक्तेः सम्प्रदायस्य लोकस्य च उन्मूलनमेव स्यात् । शास्त्रानुक्तस्य शास्त्राविरोधिनः शास्त्राभ्यनुज्ञातस्यार्थविशेषस्याचार्यशिष्यपरम्परया यदुपदेशप्रदानं स सम्प्रदायः । यथोच्यते—

यो यत्सम्यग्विजानाति स यद्वदति तद्वचः ।
स सम्प्रदायः कथितो विष्णुना लोकजिष्णुना ।
यत्र कुत्रचिदाख्याता संस्थितिश्चानुपूर्वतः ।
स सम्प्रदायः कथितो यथा स्वर्णादिभूषणे ।

एवं हि इदं मूलं तद्वृत्तिश्च ऊँट पै पर टांग पैर इति लोकोक्तेर्वरावरं सदृशम् । वरञ्च अवरञ्च इत्यनयोः समाहारो बरावरम् । गमनं भूमौ चरणयोर्विन्यास उष्ट्रे । तद्वत् कथनमेतदिति मन्तव्यम् ।

### बालक्रीड़ा

शब्दार्थौ क्वचित्पुनरलंकारविरहेऽपि न काव्यत्वहानिः ऐसी उसकी व्याख्या का क्या आधार है । अतः मूल और उसकी व्याख्या तथा उस मूल और व्याख्या को मानकर वैसा उदाहरण देना यह सब ऊंट पै ( पर ) टांग ( पैर ) के बरावर है चलना जमीन पर और टाँगे रखना ऊँट पर के जैसा यह कथन है । यहाँ वरावर शब्द सुसंस्कृत है वरञ्च अवरञ्च इत्यनयोः समाहारो वरावरम् । वर और अवर इन दोनों का समाहार जहाँ रहे वह वरावर है ।

ध्वनि के भेदों के सङ्कलन में जैसे संकर एवं संसृष्टि का योग दान रहा है उसी तरह गुणीभूत व्यंग्य के भेदों के संकलन में भी उन का योग दान है उसको दिखाते हैं— 'सालंकारैः' । यहाँ सालंकारैः यह भिन्न अर्थों से युक्त एवं एकरूप वाले दो पदों का एक शेष है । वामन का सूत्र है ( काव्यं ग्राह्यमलंकारात् १ सौन्दर्यमलंकारः ) कि अलंकार के कारण काव्य उपादेय है । यहाँ अलंकार का अर्थ है सौन्दर्य । अतः एक सालंकार पद का अर्थ है सौन्दर्य से युक्त सुन्दर अर्थात् स्वयं अलंकार रूप गुणीभूत व्यंग्य । जैसे समासोक्ति पर्यायोक्ति अप्रस्तुतप्रशंसा रसवत् प्रेय ऊर्ज्जस्वि समाहित आदि । ये अलंकार भी है और अपराङ्गगुणीभूतव्यंग्य भी है । दूसरे सालंकार शब्द का अर्थ है जिससे वस्तु सुन्दर बना दी जाय ऐसे जो उपमा आदि अलंकार उनके सहित । जैसे "कैलासालय" इस काव्य में भगवान् शिव शंकर में रहने वाला पार्वतीविषयक सम्भोग शृङ्गार रस कवि में रहने वाले शिवविषयक रति भाव का अंग है अतः अपरांग नामक गुणीभूत व्यंग्य भी है और स्पर्धाबन्ध समृद्धयेव में उत्प्रेक्षा है कोकनदानुकार सरसा में

सालङ्कारैरिति। तैरेवालङ्कारैः अलङ्कारयुक्तैश्च तैः, तदुक्तं ध्वनिकृता—

स गुणीभूतव्यङ्ग्यैः सालङ्कारैः सह प्रभेदैः स्वैः।
सङ्करसंसृष्टिभ्यां पुनरप्युद्योतते बहुधा ॥ इति ॥

**अन्योन्ययोगादेवं स्याद् भेदसंख्यातिभूयसी ॥ ४७ ॥**

एवमनेन प्रकारेण अवान्तरभेदगणनेऽतिप्रभूततरा गणना, तथा हि-श्रृङ्गारस्यैव भेदप्रभेदगणनायामानन्त्यम्; का गणना तु सर्वेषाम्।

सङ्कलनेन पुनरस्य ध्वनेस्त्रयो भेदाः व्यङ्ग्यस्य त्रिरूपत्वात्, तथा हि-किञ्चिद्वाच्यतां सहते किञ्चित्त्वन्यथा, तत्र वाच्यतासहमविचित्रं विचित्रं चेति। अविचित्रं वस्तुमात्रम् विचित्रं त्वलङ्काररूपम्। यद्यपि प्राधान्येन तदलङ्कार्यम् तथापि ब्राह्मणश्रमणन्यायेन तथोच्यते। रसादिलक्षणस्त्वर्थः स्वप्नेऽपि न

**बालक्रीड़ा**

उपमा भी है। इसतरह सालंकार माने समासोक्तिप्रभृति अलंकार रूप गुणीभूत व्यंग्य और सालंकार माने उत्प्रेक्षा तथा उपमादि अलंकारों के सहित गुणीभूत व्यंग्यों के और गुणीभूत व्यंग्यों का एवं ध्वनि के साथ संकर तथा संसृष्टि की उक्तियों से योग होता है। जैसा कि ध्वनिकार ने कहा है कि अलंकाररूप और अलंकारयुक्त गुणीभूत व्यंग्यों का एवं अपने ध्वनि के भेदों का संकर एवं संसृष्टि से मेल होने पर पुनः ध्वनि बहुत प्रकार से द्योतित होता है।

उपसंहार करते हैं 'अन्योन्य'। एवं इस प्रकार परस्पर के संकलन से ध्वनि के भेदों की संख्या बहुत अधिक बढ जायगी। उक्त प्रकार से अवान्तर भेदों की गणना करने पर अतिप्रभूततरा गणना हो जाती है। जैसे श्रृंगार ही भेद प्रभेदों की गणना के प्रकार से अनन्त स्वरूप वाला हो जाता है तब अन्य सबों की गणना करने पर तो कितने भेद होंगे क्या कहा जाय। किन्तु एकत्र संग्रह के रूप में संकलन किया जायगा तो इस ध्वनि के तीन ही भेद होते हैं। क्योंकि व्यंग्य के तीन ही रूप है। जैसे—कुछ ऐसे व्यंग्य हैं जो वाच्यता को सहन करते हैं यानी कालान्तर में वाच्य भी हो सकते हैं। कुछ अन्यथा अर्थात् स्वप्न में भी वाच्यता को सहन नहीं कर सकते हैं। उनमें वाच्यता को सहने वाला भी व्यंग्य अविचित्र है और विचित्र है। अविचित्र वस्तुमात्र है और विचित्र तो अलंकार रूप है। प्रश्न—ध्वनि भी और अलंकार भी। यह कैसे। क्योंकि अलंकार वह होता है जो दूसरों को अलंकृत करता है सजाता है और ध्वनि वह होता है जो प्रधान होता है अतएव अलंकार्य होता है। अतः जो ध्वनि है प्रधान है अलंकार्य है वह अलंकार कैसे। उत्तर—यद्यपि यह अलंकार्य है तद्यपि ब्राह्मण श्रमण न्याय से उसको वैसा कहते हैं। ( साम्प्रतिकाभावे भूतपूर्विका गतिराश्रीयते ) वर्त्तमान में वह पहिले वाला स्वरूप किसी का यदि नहीं रहे तब भी प्राचीन कालिक दशा के अनुसार उसके उस स्वरूप का आश्रयण किया जाता है। अतः यद्यपि अब ध्वनि दशा

वाच्यः। स हि रसादिशब्देन शृङ्गारादिशब्देन वाऽभिधीयेत। नचाभिधीयते तत्प्रयोगेऽपि विभावाद्यप्रयोगे तस्याऽप्रतिपत्तिस्तदप्रयोगेऽपि विभावादिप्रयोगे तस्य प्रतिपत्तेश्चेत्यन्वयव्यतिरेकाभ्यां विभावाद्यभिधानद्वारेणैव प्रतीयते इति निश्चीयते, तेनाऽसौ व्यङ्ग्य एव। मुख्यार्थबाधाद्यभावान्न पुनर्लक्षणीयः॥

अर्थान्तरसंक्रमितात्यन्ततिरस्कृतवाच्ययोर्वस्तुमात्ररूपं व्यङ्ग्यं विना लक्षणैव न भवतीति प्राक् प्रतिपादितम्। शब्दशक्तिमूले तु अभिधाया नियन्त्रणेनान-

बालक्रीड़ा

काल मे वह अलंकार नहीं है तद्यपि वह वाच्य कालिक व्यवहार के आधार पर उस वाच्यकालिक नाम से अलंकार के ही रूप में प्रसिद्ध है।

रसादि लक्षण रसादि रूप व्यंग्य अर्थ स्वप्न में भी वाच्य नहीं होता है। क्योंकि उसका यदि अभिधान होगा तो रसादि सामान्य शब्द से या फिर शृंगारादि विशेष शब्दों से। किन्तु ऐसा होता नहीं है। क्योंकि रसादि या शृंगारादि के प्रयोग होने पर भी विभावादि के प्रयोग नहीं होने पर रस की प्रतीति नहीं होती है इस व्यतिरेक से तथा रसादि एवं शृंगारादि के प्रयोग नहीं होने पर भी विभावादि के प्रयोग होने पर रस की प्रतीति होती है इस अन्वय से विभावादि के प्रयोग होने पर ही उसकी प्रतीति होती है यह निश्चय होता है। इसलिए यह रसादि रूप अर्थ व्यंग्य ही होता है वाच्य नहीं होता है। प्रश्न—यह कोई जरूरी नहीं है कि सभी अर्थ वाच्य ही हों जैसे तट रूप अर्थ गंगा शब्द का कभी भी वाच्य नहीं होता है किन्तु लक्ष्य ही होता है तदनुसार रसादि रूप अर्थ लक्षणावृत्ति से बोध्य लक्ष्य हो जाय। उत्तर। वह लक्ष्य नहीं हो सकता है। क्योंकि किसी भी अर्थ को लक्षणा वृत्ति से बोध्य होने के लिए मुख्यार्थ बाधादि प्रयोजको का वहाँ रहना आवश्यक है। किन्तु यहाँ उनका अभाव है यानी रसादि रूप अर्थ की प्रतीति करने में मुख्यार्थबाध मुख्यार्थसम्बन्ध एवं रूढ़ि तथा प्रयोजन में से अन्यतर नहीं है। अतः रस लक्षणीय लक्षणा वृत्ति से वेद्य भी नहीं हो सकता है।

प्रश्न—रस या भाव रूप अर्थ लक्ष्य नहीं हो सकते हैं अस्तु। मानते हैं। किन्तु व्यंग्य तीन प्रकार का है रसादि रूप एक ही प्रकार का तो नहीं है। उन तीनों में एक वस्तु रूप भी तो अर्थ है वही लक्ष्य हो जाय। उत्तर। वह वस्तु रूप अर्थ भी लक्ष्य नहीं। क्योंकि जहाँ अर्थान्तरसंक्रमित वाच्य एवं अत्यन्ततिरस्कृत वाच्य स्थल में वस्तु व्यक्त होती है वहाँ जब तक वह वस्तु व्यंग्य नहीं होगी तब तक लक्षणा नहीं होती है यह पहले कहा जा चुका है। अतः रसादि रूप अर्थ तो व्यंग्य होने के सिवाय लक्ष्य होता ही नहीं है किन्तु वस्तु रूप अर्थ भी उक्त स्थलों में लक्ष्य नहीं होता है यह सिद्ध हो गया।

इस प्रकार लक्षणामूल स्थल में वस्तु के व्यंग्यत्व का समर्थन करके अभिधामूल स्थल में भी वस्तु एवं अलंकार के व्यंग्यत्व का समर्थन करते हैं—शब्दशक्तिमूले तु।

भिधेयस्यार्थान्तरस्य तेन सहोपमादेरलङ्कारस्य च निर्विवादं व्यङ्ग्यत्वम् ॥

अर्थशक्तिमूलेऽपि सामान्यरूपाणां पदार्थानामाकांक्षासन्निधियोग्यतावशात्परस्परसंसर्गोऽपदार्थोऽपि विशेषरूपो वाक्यार्थस्तत्र विशेषे सङ्केतः

## मधुसूदनी

अर्थशक्तिमूलेऽपीति। अत्र प्रसंगे आचार्यमम्मटो द्वयोर्मतं दर्शयति। तयोरेकः कथयति—यत् प्रथमं पदानि अभिधया सामान्यरूपं वृत्तित्वानुकूलत्वाभिन्नत्वसंयुक्तत्वादिविलक्षणताशून्यं संकेतितमर्थमुपस्थापयन्ति। तत उपस्थितानां तेषामर्थानामाकांक्षादिवशात् परस्परं संसर्गो वृत्तित्वादिविशेषरूपो भासते। स संसर्गः कस्याऽपि पदस्यार्थो नासंकेतितत्वात्। परं पदसमूहरूपवाक्यस्यार्थः। एवमभिधया वृत्तित्वादिविलक्षणताशून्यसामान्यरूपस्य संकेतितस्य पदार्थस्योपस्थितेर्विशेषे संसर्गे संकेतः शक्तिग्रहविषयः सम्बन्धः कर्त्तुं न युज्यते युक्तिसंगतो न इति हेतोरभिहितान्वयवादे व्यंग्यस्याभिधेयतायां का वार्त्ता। अर्थात् यदा संकेतितस्यैवार्थस्याभिधेयतया संकेतरहितस्य विशेषरूपस्य संसर्गस्यापि अभिधेयता नास्ति तदा संकेतितात् संसर्गाच्च भिन्नो व्यंग्योर्थोऽभिधेयो भविष्यति इति वार्ता कथं समुचिता। तत्र विचारो भवति—विशेषे संकेतः कर्त्तुं न युज्यत इति (हेतोः) सामान्यरूपाणार्थानामाकांक्षादिवशात् संसर्गो विशेषरूपः इत्येवं कोक्तिः। पदैः सामान्यरूपस्य संकेतितस्यार्थस्योपस्थितेरनन्तरमाकांक्षादिवशात् संसर्गो विशेषरूपो वाक्यार्थो संसर्गमर्यादया भासते तत्र विशेषे संकेतः कर्त्तुं न युज्यते इति हेतोरभिहितान्वयवादे का वार्ता व्यंग्यस्याभिधेयतायाम्। इत्यन्वयेऽर्थस्य सुस्पष्टता भवति। विपरीते भवदुक्तरीत्योल्लेखे विसंष्ठुलता जागर्ति। विशेषे संकतो न युज्यते इति हेतो विशेषः संसर्ग इति समीचीनः पन्थाः। अथवा

## बालक्रीड़ा

अभिधामूल संलक्ष्यक्रम के भेद शब्दशक्तिमूल में शब्द प्रतिपाद्य अर्थों में से किस अर्थ को यहाँ प्रकृत में लेना चाहिए इस विषय में सन्देह होने पर विशेष अर्थ की स्मृति के हेतु संयोगादि के द्वारा विशेष अर्थों में अभिधा के नियन्त्रित हो जाने से अभिधा से नहीं कहा जा सकने योग्य अनभिधेय द्वितीय अर्थ तथा उस द्वितीय अर्थ के साथ अभिधा से बोध्य अभिधेय अर्थ का उपमानोपमेयभाव सम्बन्धात्मक उपमा अलंकार का व्यङ्गत्व निर्विवाद है। यहाँ निर्विवाद कहने का आशय यह है कि नानार्थकशब्द का अर्थ है। जहाँ नाना शक्तियों से नाना अर्थ बतलाये जायँ। जहाँ भिन्न २ अर्थों को भिन्न २ अभिधा शक्ति बतलाती हैं तब भी नाना शक्तियों से नाना अर्थ बतलाये गये कहा जायगा। अथवा एक अर्थ को अभिधा शक्ति बतलाये और द्वितीय अर्थ को व्यञ्जना शक्ति यदि बतलाये तब भी नाना शक्तियों से नाना अर्थ बतलाये गये कहा जायगा। क्योंकि एक नियम है शब्द जिस किसी भी अर्थ को बतलायेगा उसको वह किसी शक्ति

कर्तुं न युज्यत इति अभिहितान्वयवादे का वार्त्ता व्यंग्यस्याभिधेयतायाम्। येऽप्याहुः—

## मधुसूदनी

संसर्गो विशेषरूपस्तत्र विशेषे संकेतो न युज्यत इति अभिहितान्वयवादे का वार्त्ता इति समीचीनः सः। अनयो कः समीचीन इति विचार्यताम्। तथा न युज्यते इति हेतोः संसर्गो विशेषः इति तु अज्ञानमेव। शाब्दबोधे च एकपदार्थेऽपदार्थस्य संसर्गः संसर्गमर्यादया भासते इति व्युत्पत्तिवादे गदाधरोक्तेः संसर्ग मर्यादया भासमाने संसर्गे विशेषे संकेतकरणस्याभिधया समुपस्थापनस्य चावसर एव न जागर्ति अतस्तथोक्तिरसमोचीना एव। अतएवमत्र पाठः साधोयान्। सामान्यरूपाणां पदार्थानामाकांक्षादिवशात् परस्परसंसर्गोऽपदार्थोऽपि विशेषरूपो वाक्यार्थस्तत्र विशेषे संकेतः कर्त्तुं न युज्यते इति अभिहितान्वयवादे का वार्ता व्यंग्यस्याभिधेयतायाम्। इत्येका कथा! द्वितायाा चेयम्। शब्दरूपे शास्त्रे शब्दादर्थोपस्थितिर्भवति। अतः शब्दशक्तिमूलेऽपि अयं विचाः प्रस्तावनीयः कथमर्थशक्तिमूल एव प्रस्तूयते। इति एवमत्र लेखे द्विधा असंष्ठुलता।

## बालक्रीड़ा

से ही बतलायेगा। अतः व्यञ्जना से अर्थ को बतलाता है तो व्यञ्जना भी एक शक्ति है। यह एक मत है। किन्तु यह भी एक मत है कि दोनों अर्थों में जब संकेत है तब दोनों अर्थों को अभिधा ही बतला देगी ऐसी स्थिति में व्यञ्जना की क्या आवश्यकता है। ऐसा विवाद उन मत वालों में होता है। इस पर व्यञ्जनावादी कहता है कि अभिधा एवं व्यंजना अथवा भिन्न २ अभिधाएँ उन अर्थों को बतलायें किन्तु नाना शक्तियों से प्रतिपाद्य उन नाना अर्थों में जो उपमानोपमेयभाव सम्बन्ध के बदौलत उपमा अलकार प्रतीत होता है उसकी प्रतीति व्यञ्जना के सिवाय किसी भी अन्य व्यापार से होना सम्भव नहीं है। क्योंकि उस अलंकार के विषय में उन शब्दों में कोई संकेत नहीं है और संकेत नहीं होने से अभिधा उस अलंकार को बतलाने में सर्वथा असमर्थ है। अत एव अभिधा के सर्वथा असमर्थ होने से अभिधा पुच्छभूता लक्षणा भी सर्वथा असमर्थ है। ऐसी हालत में नानार्थस्थल में उपमा अलंकार की प्रतीति व्यञ्जना से ही होती है। इसमें कोई विवाद नहीं है कि अतः ठीक ही कहा कि उपमादि अलंकारों का व्यङ्ग्यत्व निर्विवाद है।

शब्दशक्तिमूल में व्यंजना की आवश्यकता को बतला कर अब अर्थशक्तिमूल में भी उसको बतलाते हैं—'अर्थं'। अर्थ शक्तिमूल में भी व्यंग्य के अभिधेय होने की क्या बात करते हैं। क्योंकि शब्दों से अभिधा के द्वारा पहिले सामान्य किसी से कुछ लगाव नहीं होने से सभी तरह की विलक्षणताओं से शून्य पदार्थ उपस्थित होते हैं [ जैसे "देवदत्त घड़े को बनाता है" इस वाक्य के पद देवदत्त से सिर्फ देवदत्तरूप अर्थ ही की

उपस्थिति होती है। क्योंकि उपस्थिति काल मे उसका घड़े के साथ एवं बनाता है के साथ कोई लगाव नहीं है। इसी तरह "घड़े को" में घड़े शब्द से अन्य किसी के साथ लगाव किये विना ही सामान्य घड़े रूप अर्थ की उपस्थिति होती है। और इसी तरह बनाता है में बनाना और ता है से भी वैसी ही उपस्थिति होती है। अतः वृत्तित्व एवं अनुकूलत्व प्रभृति सर्वविध विलक्षणताओं से शून्य सामान्य देवदत्त, घड़ा, बनाना एवं ता है रूप पदार्थ देवदत्त आदि पदों से उपस्थित होते हैं। उसके बाद आकांक्षा योग्यता एवं सन्निधि के वश से उन उपस्थित पदार्थों में परस्पर में वृत्तित्व अनुकूलत्व अभिन्नत्व (अभेद) एवं अन्य संसर्गों का भान होता है। जैसे घटवृत्तिकर्मत्वानुकूलनिर्माणानुकूलकर्तृत्ववान् देवदत्तः ऐसा भान होता है। इस तरह जो संसर्ग वाक्य में उपात्त किसी पद से उपस्थित होने वाला अर्थ नहीं है तब भी पद समूह रूप वाक्य से तात्पर्याख्य शक्ति के द्वारा प्राप्त हुआ अर्थ सामान्य पदार्थों की अपेक्षा विशेषरूप है। उस पदार्थसंसर्गरूप विशेष अर्थ में संकेत करने के लिये कोई युक्ति नहीं है अर्थात् उसमें यदि संकेत कर लेते तो संकेतित विशेष अर्थ अभिधा से मिल जाता किन्तु जब वह संसर्गरूप विशेष भी अभिधा से नहीं मिलता है तब व्यंग्य अर्थ अभिधा से मिल जायगा क्या बात है।

यहाँ का आशय यह है कि जैसे घटादि शब्दों के अर्थ घटादि या घटत्वादि हर हाल्त में सभी जगहों में एक रूप में रहते हैं। वैसे संसर्ग एक रूप नहीं है। वह तो भिन्न २ जगहों में भिन्न २ है अतः अनेक रुप है। क्योंकि एक रूप में उपस्थित होने वाला उक्त घट रुप अर्थ भी कहीं पर कर्तृत्वेन या कर्मत्वेन या करणत्वेन अन्वित होता है उस में भी वृत्तित्व अनुकूलत्व अभिन्नत्व (अभेद) संयुक्तत्व (संयोग) आदि अनेक संसर्ग प्रतीत होते हैं। अतः अभिहितों का पदों से अभिधा के द्वारा उपस्थित अर्थों का अन्वय संसर्ग होता है कहने वाले अभिहितान्वयवादी भट्टमीमांसकों के मत में जब अन्वय रूप विशेष अर्थ अभिधेय नहीं होता तब वाक्यार्थ के जानने के बाद जानने लायक व्यंग्य अर्थ अभिधेय अभिधा के द्वारा उपस्थित हो जायगा ऐसी क्या बात है।

यहाँ यह विचार होता है कि अभिहितान्वयवादी एवं अन्विताभिधानवादी इन दोनों के मत शब्द से उपस्थित होने वाले अर्थ के विषय में अपने २ अनुभव के आधार पर व्यवहार के अनुकूल हैं। एक कहता है कि व्यवहार से मालूम पड़ता है कि आरम्भ में शब्दों से अभिधा के द्वारा सामान्य अनन्वित अर्थ उपस्थित होता है फिर उनका आकांक्षादि के बल से विशेशरूप अन्वय प्राप्त होता है। दूसरा कहता है कि यह आप का दृष्टिकोण तब उचित होता जब व्यवहार पदों से ही यानी पदों के जरिये ही होता है। किन्तु वह व्यवहार तो वाक्य से ही होता है। क्योंकि अर्थ की समाप्ति हो जाने से प्रयोग के योग्य वाक्य ही होता है पद नहीं। पद से आरम्भ किया हुआ व्यवहार अधूरा होता है जैसे घट पद किसी ने कहा। तो सुनने वाले को पूरे अर्थ का अनुभव नहीं हुआ

शब्दवृद्धाभिधेयाँश्च प्रत्यक्षेणात्र पश्यति ।
श्रोतुश्च प्रतिपन्नत्वमनुमानेन चेष्टया ॥ १ ॥

## बालक्रीड़ा

कि क्या कहना चाहते हैं नय या आनय या कुरु या स्थापय । अतः पद प्रयोग के योग्य नहीं है वाक्य ही प्रयोग के योग्यहै । और वाक्य का जो अर्थ होता है वह एक दूसरे से अन्वित ही होता है अनन्वित नहीं । अब यहाँ प्रश्न होता है इसतरह अर्थों की उपस्थिति के विषय में निर्णयकारी उनके मतों का उपन्यास अर्थशक्ति मूल के निरूपण के प्रसङ्ग में ही क्यों किया; शब्दशक्तिमूल के प्रसङ्ग में क्यों नहीं किया वहाँ भी तो करना चाहिए था । क्योंकि वहाँ पर भी तो शब्द सार्थक ही रहते हैं निरर्थक नहीं अतः अर्थों की उपस्थिति वहाँ भी तो होती है । और अर्थशक्तिमूल के प्रसंग में निरूपण करने का यह मतलव (मतस्य लवः) नहीं हो सकता है कि यहाँ ही अर्थ की उपस्थिति होती है वहाँ नहीं अतः निर्णयकारी मतों का उपन्यास भी वहाँ ही होना चाहिए था । क्योंकि यह अंश दोनों जगह समान है अतः प्रथमकालिकता के अनुरोध से शब्दशक्तिमूल में ही उसका उपन्यास करना औचित्य रखता है । पहिले में उपन्यस्त का आगे भी अन्वय करना न्याय संगत होगा । वल्कि उत्तर में कही जाने वाली वात का पूर्व में अन्वय करना न्याय विरुद्ध ही होगा । यह एक गड़वड़ है । दूसरी भारी गड़बड़ी यह है कि यहाँ का पाठ अस्त व्यस्त है जैसे "विशेष में संकेत करने लिए युक्ति कोई नहीं है" इस वाक्य के बाद इति पद का उपन्यास किया है । इति पद का अर्थ है हेतु । ऐसी दशा में इस पूरे वाक्य का अर्थ हुआ कि विशेष में संकेत नहीं कर सकते हैं इसलिए आकांक्षादिभास्य संसर्गात्मक वाक्यार्थ विशेषरूप है । यह कौन उक्ति हुई । क्योंकि कहना तो यह है कि पहले अभिधा के द्वारा सामान्यतः साधारण दूसरे के साथ जिसका लगाव नहीं है ऐसे पदार्थ उपस्थित हुए वाद में उन सामान्यरूप परस्पर के लगाव से रहित पदार्थों का आकांक्षादि के वश से परस्पर में संसर्ग हुआ । जो संसर्ग किसी पद का अर्थ नहीं हुआ भी पदसमूहात्मक वाक्य का अर्थ विशेषरूप है जैसे नीलो घटः में नीलाभिन्न घट इस विशेष में संकेत नहीं कर सकते हैं अर्थात् संकेत रहित होने से विशेष को अभिधा नहीं बतला सकती है अतः अभिहितों का अभिधा के द्वारा बोधित अर्थों का अन्वय संसर्ग होता है कहने वालों के मत में व्यंग्य अर्थ की अभिधेयता के बारे में क्या वात करते हैं । तस्मात् ऐसा पाठ यहाँ होना चाहिए । सामान्यरूपाणां पदार्थानामाकांक्षासन्निधियोग्यतावशात् परस्परसंसर्गोऽपदार्थोऽपि वाक्यार्थो विशेषरूपस्तत्र विशेषे संकेतः कर्त्तुं न युज्यते इति अभिहितान्वयवादे का वार्त्ता व्यंग्यस्याभिधेयतायाम् ।

और जो कहते हैं कि यहाँ व्यवहार के द्वारा शब्द से अर्थ की उपस्थिति के विषय में जो शक्ति ग्रह होता है उस समय में बालक शब्द वृद्ध एवं अभिधेय को प्रत्यक्ष से समझता है । इस शब्दवृद्ध इत्यादि वाक्य के शब्द पद का अर्थ है उत्तम

अन्यथाऽनुपपत्त्या तु बोधेच्छक्तिं द्वयात्मिकाम् ।
अर्थापत्त्याऽवबोधेत सम्बन्धं त्रिप्रमाणकम् ॥२॥

इतिप्रतिपादितदिशा—देवदत्त गामानयेत्याद्युत्तमवृद्धवाक्यप्रयोगाद्देशाद्देशान्तरं सास्नादिमन्तमर्थं मध्यमवृद्धे नयति सति अनेनास्माद्वाक्यादेवंविधोऽर्थः प्रतिपन्न इति तच्चेष्टयाऽनुमाय तयोरखण्डवाक्यवाक्यार्थयोरर्थापत्त्या वाच्यवाचकभावलक्षणं सम्बन्धमवधार्य बालस्तत्र व्युत्पद्यते । परतः 'चैत्र गामानय, देवदत्त अश्वमानय, देवदत्त गां नय' इत्यादिवाक्यप्रयोगे तस्य तस्य शब्दस्य-तन्तमर्थमवधारयतीति अन्वयव्यतिरेकाभ्यां प्रवृत्तिनिवृत्तिकारि वाक्यमेव प्रयोग योग्यमिति वाक्यस्थितानामेव पदानामन्वितैः पदार्थैरन्वितानामेव सङ्केतो गृह्यते इति विशिष्टा एव पदार्था वाक्यार्थो न तु पदार्थानां वैशिष्ट्यम् ॥

## बालक्रीड़ा

वृद्ध के वाक्य । वृद्ध पद का अर्थ है प्रेरणा करने वाला उत्तम वृद्ध और उत्तम वृद्ध के वाक्य को सुनने वाला और सुनकर चेष्टा प्रवृत्ति करने वाला प्रेरणीय मध्यम वृद्ध । एवं अभिधेय पद का अर्थ है चेष्टायें प्रवृत्तियाँ । प्रत्यक्ष पद का अर्थ है चाक्षुष प्रत्यक्ष एवं श्रावण प्रत्यक्ष । और पश्यति का अर्थ है समझना । इस तरह बालक दो वृद्धों की बातचीत के समय में दोनों वृद्धों को आँख से देखता है, उत्तम वृद्ध के वाक्य को कानों से सुनता है और अभिधेय मध्यम वृद्ध की चेष्टाओं को प्रवृत्तियों को भी आँखों से देखता है । उसके बाद उत्तम वृद्ध के वाक्य के अनुसार मध्यम वृद्ध के द्वारा की गई जो चेष्टा उस चेष्टा रूप अन्वयी अनुमान हेतु से सुनने वाले की जानकारी की अनुमिति करता है कि मध्यम वृद्ध ने उत्तम वृद्ध के वाक्य का ऐसा अर्थ समझा क्योंकि उत्तम वृद्ध के वाक्य को सुनकर मध्यम वृद्ध की ऐसी चेष्टाएँ हैं ! इसके बाद यदि वह ऐसा नहीं समझता होता तो ऐसी चेष्टाएँ नहीं करता इस अन्यथा अनुपपत्ति-रूप अर्थापत्ति से शब्द और अर्थ में वाच्यवाचकभावरूप सम्बन्धात्मिका वाच्यविषयिणी एवं वाचकनिष्ठा दो शक्तियों को वह बालक समझता है । इसप्रकार प्रत्यक्ष अनुमान एवं अर्थापत्तिरूप तीन प्रमाणों से सम्बन्ध संकेत का अवगम करता है । इसतरह कही हुई शैली से । देवदत्त गौ को लाओ । इत्यादि उत्तम वृद्ध के वाक्य के प्रयोग के बाद गले में जिसके सास्ना कम्बल है ऐसे अर्थ को इस देश से उस देश में ले जाते हुए मध्यम वृद्ध को देखकर मध्यम वृद्ध की चेष्टा से इस मध्यम वृद्ध ने उत्तम वृद्ध के इस वाक्य से ऐसे व्यक्ति को ले जाने रूप अर्थ को समझा" ऐसी अनुमिति करके उन अखण्ड वाक्य एवं अखंड वाक्यार्थों के वाच्य वाचक लक्षण सम्बन्ध को अर्थापत्ति से निश्चय करने वाला बालक उनके विषय में व्युत्पन्न हो जाता है ।

बाद में चैत्र ! तुम गौ को लाओ और देवदत्त ! तुम अश्व को तथा यज्ञदत्त ! तुम गौ को ले जाओ इत्यादि वाक्यों के प्रयोग में उस २ शब्द के उस २ अर्थ को निश्चित

यद्यपि वाक्यान्तरप्रयुज्यमानान्यपि प्रत्यभिज्ञाप्रत्ययेन तान्येवैतानि पदानि निश्चीयन्ते इति पदार्थान्तरमात्रेणान्वितः सङ्केतगोचरः तथापि सामान्यावच्छादितो विशेषरूप एवासौ प्रतिपद्यते व्यतिषक्तानां पदार्थानां तथाभूतत्वाद्-

बालक्रीड़ा

करता है इसतरह अन्वय एवं व्यतिरेक से प्रवृत्ति और निवृत्ति को कराने वाला वाक्य ही प्रयोग के योग्य है इसलिए वाक्य में स्थित अन्वित पदों का ही अन्वित पदार्थों के साथ संकेत गृहीत होता है अतः विशिष्ट परस्पर में अन्वित पदार्थ ही वाक्यार्थ है। न कि सामान्यरूप अनन्वित पदार्थों का वैशिष्ट्य संसर्ग विशेषरूप वाक्यार्थ है।

यद्यपि वाक्यान्तर में प्रयुज्यमान प्रयुक्त किये जाने वाले आनय आदि पद भी प्रत्यभिज्ञा परोक्ष एवं प्रत्यक्ष का अवगाहन करते वाली प्रतीति के बल से ये वे ही पद हैं जिनका प्रयोग पहले वाक्य में किया था ऐसा निश्चय करते हैं

यहाँ का स्पष्टीकरण यों है गौ को लाओ इस पहिले वाक्य में जिस लाओ पद का प्रयोग किया है और गौ को बाँध दो में जिस गौ पद का प्रयोग किया है तथा गौ को खिला दो इस दूसरे वाक्य में घोड़े को लाओ इस दूसरे वाक्य में भी उसी गौ पद का उसी लाओ और पद का प्रयोग किया है।

ऐसा निश्चय प्रत्यभिज्ञारूप प्रत्यय से होता है ( प्रत्यभिज्ञा नामक एक ज्ञान है। ज्ञान का भेद विषय के अधीन होता है। जिस विषय को पहले कभी जाना था उसी विषय को फिर कभी जानें तो उस जानने को प्रत्यभिज्ञा कहते हैं। उसमें परोक्ष विषय और प्रत्यक्ष विषय की एककालिकता होती है ) अर्थात् पूर्व वाक्य में उपात्त पदों का ही प्रयोग उत्तर वाक्यों में है। यह तो निश्चित है किन्तु यदि इन वाक्यों में गौ को लाओ से अन्वित मानेंगे और लाओ को गौ से अन्वित मानेंगे और कभी बाँधो से अन्वित तथा कभी खिला दो से अन्वित मानेंगे तो अनन्त वाक्यों के अनन्त गौ पदों में अनन्त लाओ पदों में अनन्त शक्तियों फिर उनसे अनन्त उपस्थितियों और फिर अनन्त शाब्द बोधों को मानना होगा। इस तरह अनन्त कार्य कारण भाव बनाने पड़ेंगे। महान् गौरव होगा। इस लिए वरवश दूसरे पदार्थ से अन्वित पदार्थ में संकेत मानना आवश्यक होगा। इस पर अन्य आचार्य कहते हैं कि इतरान्वित में शक्ति को मानने में भी गुरुभूत इतरत्व एवं अन्वितत्व रूप शक्यतावच्छेक मानना पडेगा और जो ( सर्वं वाक्यं कार्यपरम् ) सभी वाक्यों का तात्पर्य किसी न किसी कार्य के बोधन में होता है यह सिद्धान्त है वह फिट नहीं होगा अतः कार्यान्वित में शक्ति माननी चाहिए। इस पर तीसरे आचार्य कहते हैं कि (प्रतिक्षणविपरिणामिनो हि भावाः) भाव क्रियायें क्षण २ में बदलती रहती हैं तब किस क्रिया में किस पद की शक्ति को मानें यह असमंजसता पैदा होगी और और अनन्तता के कारण गौरव भी होगा इस लिए समान्यतः अन्वित में शक्ति माननी चाहिए। तदनुसार समान्यतः अन्वित पदार्थ संकेत का विषय होता है ऐसा मानने

त्यन्विताभिधानवादिनः । तेषामपि मते सामान्यविशेषरूपः पदार्थः सङ्केतविषय इत्यतिविशेषभूतो वाक्यार्थान्तरगतोऽसंकेतितत्वादवाच्य एव यत्र पदार्थः प्रतिपद्यते तत्र दूरेऽर्थान्तरभूतस्य निःशेषच्युतेत्यादौ विध्यादेश्चर्चा ॥

अनन्वितोऽर्थोऽभिहितान्वये (पदार्थान्तरमात्रेण ?) अन्वितस्त्वन्विताभि-

## मधुसूदनी

अनन्वितोऽर्थोऽभिहितान्वये पदार्थान्तरमात्रेणान्वितस्त्वन्विताभिधाने, अन्वित विशेषस्त्ववाच्य एव इत्युभयनयेऽप्यपदार्थ एव वाक्यार्थः। इति पाठः। तत्र विचार्यते। अभिहितान्वयेऽनन्वितोऽर्थ इत्यस्यान्विताभिधाने अन्वितोऽर्थ इत्यस्य च कुत्रान्वयः! तयोर्मते अनन्वितोऽर्थः अन्वितोऽर्थश्च किं भवतु। अथवा किं स्वरूपोऽपेद्यते इत्यस्य चर्चा नास्ति। तादृशमर्थमुद्दिश्य किं विधेयमिति आकांक्षापूर्तिर्नास्ति। तदपूर्त्तौ वाक्यत्वमेव तस्य नास्ति। अत एकत्र "अनन्वितोऽर्थ अपरत्र अन्वितोऽर्थः संकेतगोचरतया वाच्य इति पाठोऽपेक्षितः। तथा सत्येव उद्देश्यविधेयभावस्य समन्वयः। भवताऽपि पूर्वं विशेषे संसर्गे संकेतः कर्त्तुं न

## बालक्रीड़ा

पर भी क्या हुआ। तब भी यह सामान्यतः अन्वित में शक्ति मानना केवल सामान्य का अवच्छादन है आवरण है अर्थात् कुछ कहना चाहिए कह दिया किन्तु वाक्यार्थ ज्ञान तो नहीं हुआ जिसके अभाव में व्यवहार सम्पन्न नहीं हुआ क्योंकि व्यवहार तो किसी विशेष को पकड़ कर ही होगा। मनुष्य २ कहने से या गौ २ कहने से या लाओ २ कहने से व्यवहार नहीं होता है। अतः सामान्य के द्वारा आवृत विशेष ही संकेत का विषय होता है यही प्रतिपत्ति होती है। क्योंकि परस्पर व्यतिषक्त सम्बद्ध पदार्थ विशेषभूत ही है विशेष रूप ही हैं।ऐसा अन्विताभिधान वादी कहते हैं।

इन लोगों के मत में भी यद्यपि सामान्यतः दूसरे पदार्थ से अन्वित अर्थ संकेत का विषय होता है तद्यपि गौ को लाओ इस वाक्य में अन्वितगोत्वेन अन्वितगोरूप अर्थ में संकेत और आनयनान्वित गो रूप अर्थ का बोध होता है इसतरह सामान्य से अवच्छादित आवृत विशिष्ट कोई विशेष ही पदार्थ संकेत का विषय है। इस तरह जहाँ वाक्यार्थ के अन्तर्गत अतिविशेष भूत ( रूप ) पदार्थ असंकेतित होने से वाच्य ही नहीं है वहाँ वाच्यार्थ से दूर रहने वाला अतएव अर्थान्तर भूत निःशेष च्युत इत्यादि में गम्य विधि रूप अर्थ संकेत का विषय होगा इसकी क्या चर्चा करना है।

इस तरह अभिहितान्वय वादी के यहाँ अनन्वित ही अर्थ और अन्विताभिधान वादी के यहाँ सामान्यतः अन्वित ही अर्थ संकेत का विषय है अतः अभिधा से बोध्य है अतः प्रथम में विशेष द्वितीय में अतिविशेष अवाच्य ही है संकेत गोचर नहीं है इस लिए दोनों मतों में अपदार्थ ही वाक्यार्थ है।

धाने संकेतगोचरतया वाच्यौ। (अन्वितविशेषस्त्ववाच्य ?) विशेषातिविशेषौ तु अवाच्यौ एव इत्युभयनयेऽप्यपदार्थ एव वाक्यार्थः॥

## मधुसूदनी

युज्यते इति दिशा, पदार्थान्तरमात्रेणान्वितः पदार्थः संकेतगोचरः इति दिशाच संकेतगोचरतयेति पदस्यापेक्षितत्वं दर्शितमेव। पश्चाच्च अवाच्य एवेति वक्ष्यमाणदिशाऽपि समनन्तरस्थस्य अवाच्य इत्यस्य प्रतिद्वन्द्वितया प्राग्वाच्य इति पाठस्यापेक्षितत्त्वं च। अन्यच्च पदार्थान्तरमात्रेणेति पाठोऽधिकः। अनन्वयः अन्वयो वा पदार्थान्तरमात्रेणैव अतः अर्थात् प्राप्तस्य शब्देन कथनं पुनरुक्तिरधिकपदत्वं च दूषणम्। अन्यच्च अन्वितविशेषस्त्विवति पाठस्तु नितान्तं संगतिरहित एव। यतो हि अभिहितान्वये संसर्गोऽपदार्थो विशेषरूपस्तत्र विशेषे संकेतः कर्त्तुं न युज्यते इति दिशा अतिविशेषभूतो वाक्यार्थान्तर्गतो संकेतितत्वादवाच्य एवेति च दिशा विशेषातिविशेषौ तु अवाच्यावेव इति पाठः साधीयान् अन्यथा तु अपपाठ एव। तथा च अत्रत्यः पाठः एवं साधुः बोध्यः अनन्वितोऽर्थोऽभिहितान्वये अन्वितस्त्वन्विताभिधाने संकेतगोचरतया वाच्यौ। विशेषातिविशेषौ तु अवाच्यावेव,। इति।

## बालक्रीड़ा

यहाँ का पाठ अटपटासा हो गया है। इसमें तीन असंलष्ठुताऐं है। एक तो यह है कि अभिहितान्वय वादी के मत में अनन्वित अर्थ और अन्विताभिधान वादी के मत में अन्वित अर्थ इस रूप में उद्देश्यभूत पदार्थ तो दोनों जगहों में कह दिया किन्तु विधेय पदार्थ को दोनों जगहों में नहीं कहा। उन मतों में अनन्वित एवं अन्वित अर्थ क्या होना चाहिए या कैसा होना चाहिए यह सब नहीं कहा अतः 'अनन्वित रूप अर्थ और अन्वित अर्थ संकेत का विषय होंने से वाच्य है'' ऐसा पाठ यहां पर अपेक्षित है। आप ने भी विशेषरूप संसर्ग में संकेत नहीं कर सकते अर्थात् असंसृष्ट अनन्वित में संकेत कर सकते हैं और पदार्थान्तर मात्र से अन्वित पदार्थ ही सकेत का गोचर है इस रीति से दोनों मतों में पदार्थ को संकेत गोचर होने की अपेक्षा बतलाई है। और इस चालू प्रकरण के अगले वाक्य में अवाच्य ही है इस अर्थ के प्रति द्वन्द्वी के रूप में वाच्य है ऐसा पाठ ही अपेक्षित है। इसके बाद यहां इस पंक्ति में पदार्थान्तरमात्रेण इस पद के कहने की आवश्यकता नहीं है क्यों कि अन्वय या अन्वय का अभाव पदसमूहवाक्यात्मक शास्त्र में पद प्रतिपाद्य अर्थों का ही परस्पर में होता है अतः वह अंश अर्थात् प्राप्त है और अर्थात् प्राप्त को शब्द से कहने पर पुनरुक्ति या अधिकपदत्व दोष होता है। एक बात और भी है अभिहितान्वय वादी के यहाँ विशेष रूप वाक्यार्थ अपदार्थ है अर्थात् वाक्य प्रतिपाद्य अर्थ वाच्य नहीं है तथा अन्विताभिधान वादी के यहां अतिविशेषभूत अर्थ वाक्यार्थ के अन्तर्गत है अतः उसमें संकेत नहीं हो सकता है और संकेत रहित होने से

यदप्युच्यते नैमित्तिकानुसारेण निमित्तानि कल्प्यन्ते इति, तत्र निमित्तत्वं कारकत्वं ज्ञापकत्वं वा ? शब्दस्य प्रकाशकत्वान्न कारकत्वम्। ज्ञापकत्वन्तु अज्ञा-

## मधुसूदनी

"शब्दस्य प्रकाशत्वान्न कारकत्वम्। ज्ञापकत्वन्तु" इति। अत्र भग्न-प्रक्रमत्वं दूषणम्। पूर्वमारम्भे प्रकाशकत्वादित्युपक्रम्य समनन्तरमेव ज्ञापकत्वमित्युक्तावेकप्रसरताया भङ्ग इति प्रक्रान्तार्थस्य भग्नता जाता अत एव भवताऽपि सप्तमोल्लासे वक्ष्यते—

उदेति सविता ताम्रस्ताम्र एवास्तमेति च। इत्यत्र रक्त एवास्तमेतीति यदि क्रियेत तदा पदान्तरप्रतिपादितः स एवार्थः शब्दभेदेन अर्थभेद इतिनयात् अर्थान्तरतया भासमानः प्रतीतिं स्थगयति। इति।

## बालक्रीड़ा

वह अवाच्य ही है ऐसा सिद्धान्त है जिसका उल्लेख आपने भी स्वयं किया है अतः यहाँ पर ( विशेषातिविशेषौ तु अवाच्यावेव ) विशेष और अतिविशेष तो अवाच्य ही है। ऐसा पाठ होना चाहिए। इस लिए जो पाठ—अनन्वितोऽर्थोऽभिहितान्वये पदार्थान्तर-मात्रेणान्वितस्त्वन्विताभिधाने, अन्वितविशेषस्त्ववाच्य है वह बिल्कुल गलत है। इसकी जगह पर "अनन्वितोऽर्थोऽभिहितान्वये अन्वितविशेषस्त्वन्विताभिधाने संकेतगोचरतया वाच्यौ विशेषातिविशेषौ तु अवाच्यौ" ऐसा पाठ शुद्ध है। और जो भी कहते हैं कि यह शब्द रूप शास्त्र है अतः इसमें वाच्य लक्ष्य एवं व्यंग्य रूप अर्थों का बोध शब्द से ही होता है। जिसके फल स्वरूप शब्द के सुनने के बाद होने वाला अर्थ बोध नैमित्तिक है कार्य है हेतुमान् है और शब्द निमित्त है कारण है। इसी शब्द और अर्थके निमित्तनैमित्तिकभाव सम्बन्ध के आधार पर यह ( नैमित्तिकानुसारेण निमित्तानि कल्प्यन्ते ) कार्यों के अनुसार कारणों की कल्पना की जाती है न्याय है। इस पर विचार करते हैं कि हे मीमांसक शिरोमणे ! आप का इस न्याय को इस प्रसङ्ग में कहना संगत नहीं हो रहा है। क्योंकि निमित्त दो प्रकार के होते हैं। एक कारक दूसरा ज्ञापक। उन में शब्द कारक नहीं बन सकता है। क्योंकि कारक का अर्थ है जनक किन्तु शब्द अर्थ का जनक नहीं है। शब्द से अर्थ पैदा नहीं होता है का तात्पर्य है। पाञ्चभौतिक अर्थ तो शब्द से नहीं ही पैदा होता है ठीक है किन्तु शब्द से वह अर्थ बुद्धि में प्राप्त तो होता है। तब कहते हैं कि इसी प्राप्ति के आधार पर शब्द को कारक मान लिया जाय। इस पर कहते हैं कि नहीं वह बौद्ध अर्थ भी शब्द से प्रकाशित ही होता है अतः शब्द के प्रकाशक होने से उसमें कारकत्वरूप निमित्तत्व नहीं है। तब कहते हैं कि अच्छा। उक्तरूप निमित्तत्व नहीं ही हो सकता है तो प्रकाशकत्व ज्ञापकत्व रूप निमित्तत्व ही उसमें मान लिया जाय। इस पर कहते हैं कि शब्द में ज्ञापकत्व भी शब्द को विना जाने कैसे हो सकता है। प्रश्न—शब्द को विना जाने शब्द में ज्ञापकत्व भी कैसे

तस्य कथम्। ज्ञातत्वं च सङ्केतेनैव। स चान्वितमात्रे। एवं च निमित्तस्य नियतनिमित्तत्वं यावन्न निश्चितं तावन्नैमित्तिकस्य प्रतीतिरेव कथमिति नैमित्तिकानुसारेण निमित्तानि कल्प्यन्ते इत्यविचारिताभिधानम् ॥

बालक्रीड़ा

होगा। ऐसा आप क्यों कहते हैं। क्योंकि "सर्वदोमाधवः पायात्, इत्यादि शब्दों का श्रावण प्रत्यक्ष आप को होता ही है तब शब्द को विना जाने कहने का कोई अवसर नहीं है। उत्तर। ठीक है शब्द का श्रावण प्रत्यक्ष होता है किन्तु इस श्रावण प्रत्यक्ष से शब्द का केवल स्वरूप ज्ञान ही होता है। इस तरह यदि स्वरूप से ज्ञात शब्द को ज्ञापक मानेंगे तो सबको अर्थ की प्रतीति होनी चाहिए किन्तु अव्युत्पन्न को अर्थ की प्रतीति नहीं होती है। इसके सिवाय एक नियम है कि प्रत्यक्ष में ज्ञान करण नहीं होता है किन्तु प्रत्यक्ष से अतिरिक्त अनुमान उपमान एवं शब्द में ज्ञान को करण माना है। प्रकृत में प्रत्यक्ष से अतिरिक्त शब्द है अतः वह ज्ञात होकर ही ज्ञापक होगा। अच्छा ठीक है। किन्तु शब्द का ज्ञात होना भी तो संकेत के अधीन है। और वह संकेत भी अन्वितमात्र में ही न कि इतरान्वित में या कार्यान्वित में होता है। अर्थात् किसी विशेष में संकेत नहीं होता है। अगर कहें कि विशेष में ही संकेत कर लिया जाय तब प्रश्न होता है कि किस विशेष में संकेत किया जाय। अतः जब तक निमित्त शब्द का नियतनिमित्तत्व निश्चित नहीं हो जायगा अर्थात् इस शब्द का इस विशेष अर्थ मे संकेत है यह शब्द इस विशेष अर्थ में नियत है ऐसा निश्चय नहीं हो जायगा तब तक नैमित्तिक विशेष व्यंग्य अर्थ की प्रतीति कैसे होगी। क्योंकि विशेष अर्थ में संकेत होने पर ही शब्द से उस विशेष अर्थ की उपस्थिति होगी विशेष में शक्ति ग्राहक कोई प्रमाण नहीं है जो व्यवहार प्रमाण है वह केवल अन्वित मं शक्ति कराता है। अतः नैमित्तिक के अनुसार निमित्तों की कल्पना की जाती है ऐसा कहना अविचारयुक्त है यानी विना विचारे कहा गया है।

जो तो कहते हैं कि सोयम्। इषु बाण के दीर्घ दीर्घतर वेग व्यापार की तरह यह अभिधा-शब्द का दीर्घ दर्घतर व्यापार है इन लोगों का कहना है कि (शब्दस्यैकाभिधा शक्तिर्बाणे वेगो यथैकलः) जैसे बाण में एक वेग ही व्यापार है शक्ति है वैसे शब्द में भी वह प्रसिद्ध एक अभिधा ही शक्ति व्यापार है अन्य नहीं। अतः बलवान् के द्वारा छोड़ा गया बाण जैसे एक ही वेगाख्य व्यापार से दुश्मन का वर्मच्छेद मर्मच्छेद कवचभेदन वक्षःस्थल दारण एवं प्राणहरण कर देता है उसी तरह शब्द अपने एक अभिधा ही व्यापार के द्वारा पदार्थ की उपस्थिति, संसर्ग का बोध, लक्ष्य की प्रतिपत्ति एवं व्यंग्यार्थ की प्रतीति करादे तो क्या हानि है। यह कहना कि शब्दबुद्धिकर्मणां विरम्य व्यापारभावः इस नियम के अनुसार जब शब्द एवं शब्द के कर्म शब्द की क्रिया विरत हो जाती है क्षीण हो जाती है तब उसमें कोई व्यापार नहीं होता है। अतः शब्द एवं उसकी क्रिया अभिधा दोनों वाच्य अर्थ को बतलाकर क्षीण हो जाते हैं उस

ये त्वभिदधति सोऽयमिषोरिव दीर्घदीर्घतरोऽभिधा व्यापार इति यत्परः शब्दः स शब्दार्थ इति च विधिरेवात्र वाच्य इति, तेऽप्यतात्पर्यज्ञास्तात्पर्यवाचो

## मधुसूदनी

"सोऽयमिषोरिव" इति वाक्ये अभिवेति पदस्योपादानमावश्यकम्। अत्र पूर्वार्धे इषुशब्दयोरुपमानोपमेय भावः। तत्र इषुरुपमानं शाब्दः। शब्द उपमेय आर्थः। अत एकदेशविवर्त्तित्वादेकविवर्तिन्युपमा स्पष्टा तत्र शब्दे उच्चार्यत्वम्। इषौ क्षेप्यत्वं धर्मः। तयोः विम्बप्रतिबिम्बभावः। इव उपमा बोधकः। उत्तरार्धे वेगाभिधयोस्तथा भावः। वेग उपमानम्। अभिधा उपमेया। दीर्घदीर्घतरत्वं साधारणधर्मोऽनुगामी। अत्र उपमानोपमेयचोर्वेगाभिधयोर्द्वयो-रप्यनुपादानात् कथं सोपमा। तस्मादत्र प्रकृतप्रतिपाद्यानुरोधात् उपमेयभूता-भिधाबोधकस्य पदस्योपादानमावश्यकम्। चेदत्राभिधापदं नोपादीयेत तर्हि उत्तरार्धगतोपमायाः कथं स्वरूपनिष्पत्तिः। उभयोरभावेऽनयोरुपमानोपमेयभाव इति कथं ज्ञातुं शक्येत। अन्यच्च व्यापारपदेन वेगस्य ग्रहणं कथं स्यात्। वेगस्तु गुणो न तु क्रिया। क्रियैव व्यापारापरपर्यायः न तु गुणोऽपि तत्पर्यायः। इत्येवमसामञ्जस्यनिरासाय तत्पदोपादानं कर्त्तुमुचितम्। ननु तदुपादानात्कथं तन्निरास इति चेच्छृणु। मूलार्थानुरोधाद् वेगे आरोपितव्यापारत्वं स्यादेवेति सर्वं सुस्थम्।

## बालक्रीड़ा

हालत में व्यंग्य अर्थ को बतलाने के लिए उन्मुख नहीं होते हैं। वह उचित नहीं होगा। क्योंकि जब तक विवक्षित अर्थ की प्रतीति नहीं होगी तब तक उनकी विरति नहीं होगी। राम काज कीन्हे विना मोंहि कहां विश्राम की तरह विवक्षित अर्थ को बतलाये विना विरत नहीं होगा। अर्थात् अर्थ को बतलाकर ही शब्द का विराम होता है।

अतः शब्द अभिधा के द्वारा विधिभूत अर्थ को बतला देगा फलतः वह भी वाच्य है। यहाँ इस सोयमिषोरिव वाक्य में एकदेशविवर्तिनी उपमा है क्योंकि वाण सम्बन्धी व्यापार वेग उपमान है और शब्द सम्बन्धी व्यापार अभिधा उपमेय है। व्यापार द्वय गत दीर्घदीर्घतरत्व उभयसाधारण धर्म है और इव उपमा का बाचक है। इनमें अभिधा व्यापार के सम्बन्धी शब्द का उपादान नहीं किया है और व्यापार का भी सामान्य रूप से उपादान किया है विशेष रूप से वेग एवं अभिधा का नामग्राहं उच्चारण नहीं किया है उनको अर्थात् समझना होता है। यह यहाँ की विलक्षण स्थिति है। इसके सिवाय एक बात और भी है कि जिस अर्थ में जिस शब्द का तात्पर्य होता है वही उस शब्द का अर्थ होता है प्रकृत निःशेषच्युत में विधिरूप अर्थ में निःशेष आदि शब्दों का तात्पर्य है अतः यहां विधि वाच्य ही है। व्यंग्य को शब्द का प्रतिपाद्य मानकर व्यंजना को पृथक्

युक्तेर्देवानां प्रियाः। तथा हि 'भूतभव्यसमुच्चारणे भूतं भव्यायोपदिश्यते' इति कारकपदार्थाः क्रियापदार्थेनान्वीयमानाः प्रधानक्रियानिर्वर्त्तकस्वक्रियाभिसंबन्धात् साध्यायमानतां प्राप्नुवन्ति। ततश्चादग्धदहनन्यायेन यावदप्राप्तं तावद्विधीयते यथा ऋत्विक्प्रचरणे प्रमाणान्तरात् सिद्धे लोहितोष्णीषाः ऋत्विजः प्रचर-

बालक्रीड़ा

व्यापार मानने की आवश्यकता नहीं है। इस पर कहते हैं कि तात्पर्य के विषय की वाचोयुक्ति के तात्पर्य को नहीं जानने वाले ये लोग भी देवानां प्रिय हैं मूर्ख हैं। यहाँ ग्रन्थकार ने दो नियमों का उद्धरण किया है उनका क्रमशः उत्तर नहीं देकर पहले द्वितीय नियम का ही विवरण पुरः सर उत्तर देते हैं तथा हि। उक्त युक्ति का तात्पर्य यह है कि वाक्य में कुछ पदार्थ ऐसे हैं जिनका सिद्ध होने के नाते विधान अनर्थक है और कुछ ऐसे हैं जो साध्य होने से विधेय हैं। अतः वाक्य के जो पदार्थ विधेय हैं उन्हीं में वाक्य का तात्पर्य है। जिसमें तात्पर्य है वही वाक्यार्थ है उसी को समझाने के लिए उस वाक्य का प्रयोग किया जाता है। क्योंकि उतना अंश अन्य से प्राप्त नहीं है अतः उसी अंश में वह वाक्य अनवगत अर्थ का बोधक होने से प्रमाण है। यही सिद्धान्तभूत तात्पर्य उक्त द्वितीय नियम का है।

यहाँ प्रश्न होता है कि यदि ऐसा अर्थ उक्त नियम का मानेंगे तो प्रवर्त्तनारूप विधि की विषय साध्य क्रिया ही विधेय होगी सिद्ध दध्यादि द्रव्य विधेय नहीं होंगे। उसका फल होगा कि दध्ना जुहोति आदि वाक्य का दध्यंश में तात्पर्य नहीं होने से प्रामाण्य नहीं होगा। इसके उत्तर में कहते हैं कि भूत सिद्ध कारक पदार्थ और भव्य साध्य क्रिया पदार्थ इन दोनों का जहाँ साथ २ उच्चारण हो वहाँ सिद्ध पदार्थ का साध्य के लिए उपदेश होता है। इसमें प्रश्न होता है कि आपने इस न्याय का अर्थ बतलाया ठीक है मान लेते हैं किन्तु सिद्ध कारक पदार्थ क्रिया रूप नहीं होता है और क्रिया ही विधेय होती है अतः कारक पदार्थ क्रिया रूप नहीं होने से प्रवर्त्तना के विषय कैसे होंगे। उत्तर। गौ को लाओ इत्यादि वाक्यों में लाओ आदि क्रिया के साथ अन्वीयमान सम्बध्यमान हुए गौ आदि, लाओ रूप प्रधान क्रिया को सम्पादन करने वाली गौ की अपनी स्पन्दन या चलन क्रिया के सम्बन्ध से साध्यायमान साध्य के जैसे हो जाते हैं। यानी कारकपदार्थ स्वरूप से सिद्ध होते हुए भी साध्यभूत प्रधान क्रिया के अनुकूल अपनी क्रिया से सम्बन्ध करने के कारण साध्य के जैसे बन जाते हैं। अतः अदग्ध दहनन्याय के अनुसार जैसे घास फूस तृण कण्डे एवं लकड़ी से मिश्रित भस्म के ढेर में पड़े हुए अदग्ध तृण आदि को ही अग्नि जलाती है दग्ध भस्म को नहीं। उसी तरह प्राप्त एवं अप्राप्त का विवेक करके जितना या जो अंश अप्राप्त है उतना या वही अंश शब्द का विधेय है शब्द से उसी का विधान होता है प्राप्त अंश का नहीं वह तो अनुवाद्य ही है। क्योंकि सिद्धान्त है कि अप्राप्त में शास्त्र सार्थक होता है।

जैसे "ऋत्विजः प्रचरन्ति" इस प्रमाणभूत वाक्य से ऋत्विजों का प्रचरण सिद्ध है

न्तीत्यत्र लोहितोष्णीषत्वमात्रं विधेयम्। हवनस्यान्यतः सिद्धेः दध्ना जुहोतीत्यादौ दध्यादेः करणत्वमात्रं विधेयम्।

क्वचिदुभयविधिः क्वचित्त्रिविधिरपि यथा रक्तं पटं वयेत्यादौ एकविधिर्द्विविधिस्त्रिविधिर्वा। ततश्च यदेव विधेयं तत्रैव तात्पर्यमित्युपात्तस्यैव शब्दस्यार्थे तात्पर्यंन्न तु प्रतीतमात्रे। एवं हि पूर्वो धावतीत्यादावपराद्यर्थेऽपि क्वचित्तात्पर्यं स्यात्।

यत्तु 'विषं भक्षय मा चास्य गृहे भुङ्क्था' इत्यत्र एतद्गृहे न भोक्तव्यमित्यत्र तात्पर्यमिति स एव वाक्यार्थ इति उच्यते, तत्र चकार एकवाक्यतासूच-

**बालक्रीड़ा**

उस दशा में "लोहितोष्णीशा ऋत्विजः प्रचरन्ति" इस वाक्य से लोहितत्व एवं उष्णीशत्व दोनों विधेय हैं। यदि लोहितोष्णीशाशून्य ऋत्विजः प्रचरन्ति वाक्य के बाद लोहितोष्णीशाः वाक्य का प्रयोग करते हैं वहाँ लोहितत्वमात्र ही विधेय है। अन्य सब तो प्रमाणान्तर से सिद्ध हैं ही। और २ स्थानों में भी जैसे अग्निहोत्रं जुहोति इस अन्य वाक्य से हवन के सिद्ध होने पर 'दध्ना जुहोति' इत्यादि में केवल दधि में करणत्व विधेय है। इस तरह कहीं पर एक की विधि है कहीं पर दो की कहीं पर तीन की विधि है। जैसे लाल कपड़े को बीन दो इसमें से यदि बीन दो कहते हैं तब बीनना एक ही विधेय है। यदि साड़ी बीन दो कहते हैं तब साड़ी और बीनना दो विधेय हैं अथवा यदि लाल साड़ी बीन दो कहते हैं तब लालिमा रंग, साड़ी कपड़ा एवं बीनना क्रिया तीनों विधेय है। इसलिए जो विधेय होता है उसी में तात्पर्य है। इसका मतलब यह हुआ कि वाक्य में उपात्त शब्द के द्वारा वृत्ति से उपस्थित अर्थ में ही वक्ता का तात्पर्य रहता है अर्थात् जिस किसी प्रकार से प्रतीत होने वाले अर्थ में नहीं। उस तरह यदि जिस किसी प्रकार से प्रतीत होने वाले अर्थ में भी वक्ता का तात्पर्य माना जायगा तो पूर्व दौड़ता है इस वाक्य के अपर दायाँ या बायाँ इन पूर्व सापेक्ष अपर आदि अर्थों में भी वक्ता का तात्पर्य मानना होगा।

प्रश्न—उपात्त ही शब्द से वृत्ति के द्वारा उपस्थित ही अर्थ में वक्ता तात्पर्य है प्रतीत में नहीं" ऐसा आप का कथन असंगत है क्योंकि 'विष को खा लो' इसमें व्यभिचार है। जैसे किसी ने कहा कि 'विष खालो' किन्तु इसके घर में "मत खाओ" यहाँ पर इन वाक्यों का "इसके घर में खाना नहीं चाहिए" इस अर्थ में तात्पर्य है अतः वह वाक्यार्थ है। उत्तर। इस पर कहते हैं कि यहाँ मा चास्य इस द्वितीय वाक्य में जो चकार का उपादान किया है उसका प्रयोजन है 'दोनों वाक्यों की एकता की सूचना देना'। क्योंकि अपने २ रूप में स्वतन्त्र रहने वाले आख्यात वाक्यों में अङ्गाङ्गिभाव नहीं होता है और उसके हुए विना एकता नहीं हो सकती है। किन्तु विष खालो यह वाक्य मित्र का कहा हुआ है अतः इस पूर्व वाक्य को उत्तर वाक्य 'इसके घर मत खाओ' का अंग

नार्थः। न चाख्यातवाक्ययोर्द्वयोरंगाङ्गिभाव इति विषभक्षणवाक्यस्य सुहृद्वाक्यत्वेनाङ्गता कल्पनीयेति विषभक्षणादपि दुष्टमेतद्गृहे भोजनमिति सर्वथा मास्य गृहे भुङ्क्था इत्युपात्तस्यैवशब्दस्यार्थे एव तात्पर्यम् ॥

यदि च शब्दश्रुतेरनन्तरं यावानर्थो लभ्यते तावति शब्दस्याभिधैव व्यापारः'। ततः कथं ब्राह्मण पुत्रस्ते जातः, ब्राह्मण कन्या ते गर्भिणीत्यादौ हर्षशोकादीनामपि न वाच्यत्वम्। कस्माच्च लक्षणा। लक्षणीयेऽप्यर्थे दीर्घदीर्घतराभि-

बालक्रीड़ा

बनाना आवश्यक है। क्योंकि दूसरे के उपयोग में आने के कारण अप्रधान बनने वाले पदार्थों में समानता के बदौलत परस्पर में अंगांगिभाव से या कर्मकर्तृभाव से सम्बन्ध जैसे नहीं होता है उसी तरह प्रधानों में भी बराबरी के कारण उक्त सम्बन्ध नहीं होता है। किन्तु ये तो मित्र के वाक्य हैं जहाँ एक मित्र दूसरे मित्र को विष खाने के लिए नहीं कह सकता है अतः इनमें तो सम्बन्ध करना जरूरी है। यदि कर्मकर्तृभाव से इन वाक्यों में सम्बन्ध करें तो अशक्यता रूप बाधा है। अंगांगिभाव से सम्बन्ध करे तो मित्र का विष खाने के लिए प्रेरणा देना असम्भवरूप बाधा है अतः मुख्यार्थों में सम्बन्ध करने के मार्ग के अवरुद्ध हो जाने पर अमुख्य अर्थों को प्राप्त करने के लिए लक्षणा का आश्रयण करना आवश्यक हो गया। अतः विष को खाओ इस वाक्य की विष भक्षण से भी अधिक भयंकर इसके घर में भोजन करने रूप अर्थ में लक्षणा है। इसके बाद इस लाक्षणिक वाक्य का 'इसके घर में कतई भोजन मत करो' इस वाक्य में हेतुत्वेन अन्वय है। इस तरह विष के खाने से इतना अनिष्ट नहीं होगा जितना कि इसके घर में खाने से होगा। अतः बिलकुल इसके घर में मत खाओ ऐसा उस वाक्य में उपात्त शब्दों के अर्थ में ही तात्पर्य है प्रतीत अर्थ में नहीं तस्मात् यह जो आपने कहा था कि यत्परः शब्दः स शब्दार्थः वह तात्पर्य के समझे बिना कहा।

अब प्रथम नियम सोऽयमिषोरिव की याख्या करके दुष्टता बतलाते हैं—यदि। अगर शब्द के सुनने के अनन्तर जितना अर्थ मिलता है उतने अर्थों के प्रतिपादन करने में अभिधा ही एक व्यपार है तब हे ब्राह्मण! तुम्हारे पुत्र हुआ। हे ब्राह्मण! तुम्हारी कन्या अविहिता पुत्री गर्भवती हो गई इन वाक्यों से प्रतीत होने वाले क्रमशः हर्ष एवं शोक को भी वाच्य क्यों नहीं मानते हैं। समन्वय=एक न्याय है कि जो अर्थ प्रकारान्तर से नहीं मिलता है उस अनन्य लभ्य अर्थ को ही शब्द अभिधा के द्वारा कहता है तदनुसार प्रकृत में हर्ष एवं शोक तो मुखप्रसाद एवं मुखमालिन्य रूप अन्वय व्यतिरेकी अनुमान हेतु से मिल जाते हैं इसलिए हर्ष एवं शोक को अभिधा के द्वारा शब्द नहीं कहता है। इसलिए उन को वाच्य नहीं कहते हैं। इस अरुचि पर दूसरे दोष को कहते हैं कि जब ऐसा सिद्धान्त है कि अभिधा व्यापार लम्बा है और लम्बा है। रबड़ की तरह बढ़ता है तब क्यों गंगा शब्द में तीर रूप अर्थ के प्रत्यायन के लिए लक्षणा को

धाव्यापारेणैव प्रतीतिसिद्धेः। किमिति च श्रुति-लिंग वाक्य-प्रकरण-स्थान-समा-ख्यानां पूर्वपूर्वबलीयस्त्वमित्यन्विताभिधानवादेऽपि विधेरपि सिद्धं व्यङ्गयत्वम्।

## बालक्रीड़ा

मानते हैं क्योंकि लाक्षणिक गंगा शब्द से मुख्यार्थ की प्रतीति के नहीं होने पर लक्षणा के द्वारा की जाने वाली तीर अर्थ की प्रतीति भी दीर्घ दीर्घतर अभिधा व्यपार से ही हो सकती है। तब लक्षणा को खतम करिये। इस पर कहते हैं कि नहीं। लक्षणा का उच्छेद नहीं किया जा सकता है क्यों कि जहाँ मुख्यार्थ के समन्वित नहीं होने से अभिधा का प्रसार नहीं हो पाता है जिससे वह कट जाती है अतः वह दीर्घ या दीर्घतर नहीं हो सकती है। हाँ जहाँ किसी तरह की बाधा उसके प्रसार में नहीं पड़ती है वहाँ वह दीर्घ या दीर्घतर या दीर्घतम होती ही है। ऐसी हालत में अमुख्य अर्थ की प्रतीति के लिए लक्षणा की आवश्यकता है।

इसके सिवाय एक बात और है कि यदि इस तरह अभिधा को दीर्घ दीर्घतर मानकर अर्थों की उपस्थिति करने लगेंगे तो मीमांसा शास्त्र के प्रतिष्ठापक आचार्य जैमिनि का सिद्धान्त कि श्रुति लिंग वाक्य प्रकरण स्थान एवं समाख्याओं के समवाय में यानी किसी एक स्थल में उनकी प्राप्ति होने पर अर्थ की उपस्थिति विलम्ब से होती है अतः पूर्व २ की अपेक्षा पर २ दुर्बल है, वह क्यों संग्राह्य होगा नहीं संग्राह्य होगा। अर्थात् यदि शब्द के श्रवण के समनन्तर उपस्थित होने वाले सभी अर्थों के विषय में अभिधा ही एक व्यापार है और उसके उपस्थापन करने में किसी तरह का भेद नहीं है तब श्रुत्याद्य-नुगृहीत अभिधा से उपस्थापित अर्थों की एवं लिंगाद्यनुगृहीत अभिधा से उपस्थापित अर्थों की समकालिकता होने से अर्थों की प्रतीति में पौर्वापर्य का प्रश्न नहीं उठता है अतः श्रुत्यादि स्थल में अर्थों की उपस्थिति में अविप्रकर्ष दूरी का अभाव है और लिंगादि स्थल में विप्रकर्ष दूरी है अतः पूर्व २ श्रुत्यादि बलवान् है और पर २ लिंगादि दुर्बल है। इस बलाबल सिद्धान्त को विच्छिन्न हो जाना चाहिये किन्तु वह विच्छिन्न नहीं होता है। वह तो अपने रूप में अपने कर्म में यथास्थान सुदृढ़ है। अतः अविन्ताभिधानवादी के मत में भी विधि वाच्य न होकर व्यंग्य ही सिद्ध होता है।

यहाँ इस अत्यन्त उपयोगी सूत्र के व्याख्यान को जिज्ञासु छात्रों के हित के लिए बड़ी सरलता से हम लिख रहे हैं। यह सूत्र मीमांसा दर्शन के तृतीय अध्याय के तृतीय पाद का १४ चौदहवाँ है। उसमें श्रुत्यादि के बलाबल का निर्णय किया जाता है। वह ऐसा है—सभी को जिज्ञासा होती है कि वेद क्या है। उत्तर। अपौरुषेय वाक्य वेद है। फिर जिज्ञासा होती है कि अपौरुषेय पद का क्या अर्थ है। जो वाक्य पुरुष का नहीं हो अर्थात् जो औरतों का वाक्य है वह वेद है। उत्तर। यहाँ पुरुष पद का अर्थ है ईश्वर। और एक सिद्धान्त है कि सत्य त्रेता द्वापर एवं कलि ये ४ युग है और ७१ युगों का एक मनु होता है। इन सन्धि सहित स्वायम्भुवादि १४ मनुओं का एक कल्प होता है।

## बालक्रीड़ा

और संसार अनादि है अतः जो भी कल्प होता है वह पूर्व कल्प के अनुसार होता है। यः कल्पः स कल्पपूर्वकः इस न्याय से सर्वज्ञ प्रभु परमेश्वर गतकल्पीय वेद को स्मरण करके इस कल्प में उपदेश देता है ईश्वर निर्मित नहीं है। ईश्वर ने भी भिन्न २ प्रमाणों से अर्थों को प्राप्त करके वेद को नहीं बनाया है। अतः वेद "यथापूर्वमकल्पयत्" इस श्रुति के अनुसार अपौरुषेय है। वेद वह अपौरुष भी विधि-मन्त्र-नामधेय-निषेध-एवं अर्थवाद भेद से पाँच प्रकार का है। उनमें अज्ञात अर्थ के ज्ञापक वेद भाग को विधि कहते हैं। वह विधि उत्पत्ति विधि विनियोग विधि अधिकारविधि एवं प्रयोग विधि नामों से चार प्रकार की है। उनमें कर्म के स्वरूप को बतलाने वाली विधि उत्पत्ति विधि होती है। यागादि कर्मों से होने वाले फलों के स्वामी भोक्ता के अधिकार को बतलाने वाली विधि अधिकार विधि है। अंगों के सहित किये जाने वाले कर्मों के प्रयोग में (विलम्ब नहीं करना चाहिए) अविलम्ब को बतलाने वाली विधि प्रयोग विधि होता है और वह अविलम्ब भी नियत क्रम के आश्रयण से होता है। अन्यथा यदि क्रम को नहीं मानेंगे तो इसके बाद यह करना चाहिए अथवा यह करना चाहिए इस तरह के संदेह से प्रयोग में विक्षेप पड़ जायगा। अतएव वस्तुतः अंगों के क्रम को बतलाने वाली विधि प्रयोग विधि कहलाती है। विलम्ब से कार्य करने पर पदार्थों में सहभाव नहीं रह सकेगा। प्रयोग विधि के उपयोगी क्रम के नियम में श्रुतिक्रम अर्थक्रम पाठक्रम स्थानक्रम मुख्यक्रम एवं प्रवृत्तिक्रम ये छ प्रमाण है। अंगों का प्रधान के साथ सम्बन्ध बतलाने वाली विधि विनियोग विधि कहलाती है। इस विनियोग विधि के सहकारी प्रमाण श्रुति लिंग वाक्य प्रकरण स्थान एवं समाख्या ये छ हैं। अंगी के साथ अङ्ग के सम्बन्ध को बतलाने में दूसरे प्रमाणों की सहायता की अपेक्षा नहीं रखने वाला शब्द श्रुति है। वह श्रुति लिंगादि से प्रबल है। वह श्रुति भी विधान करने वाली विधात्री, अभिधान करने वाली अभिधात्री और विनियोग करने वाली विनियोक्त्री तीन प्रकार की है। उनमें लिङ् लेट् लोट् रूपा श्रुति विधात्री है। व्रीह्यादिश्रुति अभिधात्री है और जिसके केवल सुनने से ही प्रधान और गुणों में विनियोज्यविनियोजक भावसम्बन्ध की प्रतीति हो जाय वह श्रुति विनियोक्त्री है। वह विनियोक्त्री श्रुति भी विभक्ति, एकाभिधान और एकपद रूप से तीन तरह की है। उनमें विभक्तिरूप श्रुति के द्वारा पदार्थों में अङ्गत्व जैसे व्रीहि से यजन करे। इस वाक्य में व्रीहि का पुरोडाश बनता है अतः व्रीहिभिः इस तृतीया विभक्ति से मालूम पड़ता है कि व्रीहि पुरोडाश के रूप में याग के अंग है। अरुणया पिङ्गाक्ष्या एकहायन्या गवा सोमं क्रीणाति इस वाक्य में उपात्त तृतीया विभक्ति रूप श्रुति से आरुण्य क्रयण में अंग है। यद्यपि अरुणाशब्द अरुणगुणवाली गो के लिए प्रयुक्त है तथापि नागृहीतविशेषणा बुद्धिर्विशेष्ये चोपजायते इस न्याय से वह आरुण्य गुण का वाचक है। पिङ्गाक्षी शब्द पीले रंग की आँखों वाली गौ (द्रव्य) का वाचक है और एकहायनी शब्द एक वर्ष वाली गौ (द्रव्य) का वाचक है।

## वालक्रीड़ा

प्रश्न—उक्त रीति से ये दोनों शब्द एक गो द्रव्य के वाचक है तब तो इनको एक ही शब्द कहना चाहिए। दो शब्द क्यों कहते हैं। उत्तर। गवावयवभूत अक्षिगत पिङ्गत्व एवं हायनगत एकत्व रूप विभिन्न धर्मों के कारण ये दो शब्द है। यहाँ विचार होता है कि अरुणा पिंगाक्षी एवं एकहायनी तथा गौ परस्पर में अन्वित होकर सोमक्रयण में अन्वय को पाती है या परस्पर में अनन्वित होकर। या गौ के साथ अन्वित होकर। इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं कि न तो अरुणा आदि का परस्पर में अन्वय होता है और न इनका गौ के साथ अन्वय होता है। क्योंकि ये अरुणादि गवान्त पदार्थ सब क्रयण में साधन होने से गुण हैं और गुणों का परस्पर में सम्बन्ध नियम के अनुसार बाधित है। वह नियम है कि (गुणानाञ्च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात् स्यात्) गुणों का प्रयोजन उपयोग दूसरों के लिए होता है अतः बराबरी के कारण परस्पर में इनका सम्बन्ध नहीं होता है। फलतः करण का क्रिया में अन्वय होना रूप व्युत्पत्ति के अनुसार द्रव्यों का साक्षात् सोम-कर्मक क्रयण क्रिया में अन्वय हो जाता है किन्तु प्रश्न होता है कि अरुणा शब्द गुणवाचक है और गुण अमूर्त पदार्थ है अतः उसका क्रयण के साथ साक्षात् अन्वय नहीं हो सकता है। तब क्या किया जाय। उत्तर में कहते हैं कि अरुणया में उपात्त तृतीया विभक्ति रूप श्रुति के द्वारा आरुण्य गुण का क्रयण में जो अंगत्व है। वहाँ का आशय है कि अरुणा शब्द गौ को नीलादिरंगों वाली गौओं से परिच्छेद अलग करता है यानी पिंगाक्षी एक-हायनी जो गौ है वह अरुणा है। फिर वह आरुण्य क्रयण में साधन बनकर अंग होता है। एकाभिधान मानें दो अर्थों का एक ही से अभिधान कथन जहाँ हो ऐसी श्रुति। और एक पदरूप श्रुति दोनों का उदाहरण जैसे—पशुना यजेत इसमें पशुना इस एकपद रूप श्रुति के बदौल्त पशुरूप द्रव्य में एकत्व और पुंस्त्व दोनों अंग है और एकाभिधान श्रुति के कारण वे अंग है। यजेत यहाँ पर भी एकत्व संख्या एकाभिधानरूप श्रुति से भावना में अंग है और एकपदरूप श्रुति से याग में अंग है। प्रश्न—संख्या अमूर्त पदार्थ है और अमूर्त पदार्थ संख्या भावना एवं याग में अंग कैसे बनेगी। उत्तर। आर्थी भावनारूप व्यापार वाले याग के कर्ता का परिच्छेद करके अंग बन जायगी। और कर्ता का लाभ अनुमान या अर्थापत्ति से आक्षेप करके हो जायगा। क्योंकि आख्यात का अर्थ भावना है और वह बिना कर्ता के उपपन्न नहीं होगी अतः कर्ता का आक्षेप कर लेंगे। विनियोग करने में प्रमाणान्तर की अपेक्षा सहायता की पर्वाह नहीं करने वाली श्रुति का निरूपण करके अब लिंगादि पांचों से श्रुति की प्रबलता को बतलाते हैं कि जहाँ श्रुति और लिङ्ग का विरोध होता है वहाँ आशु विनियोग करने वाली श्रुति लिंग से प्रबल है अर्थात् लिंग श्रुति से दुर्बल है जैसे—कदाचन स्तरीरसि न इन्द्र ! सश्चसि दाशुषे। हे इन्द्र ! तुम कभी हिंसक नहीं होते हो अपितु आहुति देने वाले के ऊपर प्रसन्न होते हो। यह अग्निहोत्र प्रकरण की ऋचा है। इसका विनियोग गार्हपत्य अग्नि के उपस्थान में होता है। इसमें प्रमाण (ऐन्द्र्या गार्हपत्यमुपतिष्ठते) यह ब्राह्मण वाक्य है। यहाँ ऐन्द्र्या यह करण में तृतीया है उसका

## बालक्रीड़ा

अर्थ है इन्द्र सम्बन्धिनी ऋचा के द्वारा। दक्षिण गार्हपत्य और आहवनीय ये तीन अग्नियाँ हैं उनमें यह गार्हपत्य अग्नि है। अगर गार्हपत्यं यह द्वितीया विभक्ति रूपा श्रुति है। "इन्द्र! सश्चसि" इस इन्द्ररूप सम्बुध्यन्त पद से इन्द्र का प्रकाशन करने से इस ऋचा को ऐन्द्री ऋचा कहते है। इस तरह इन्द्र देवता को सम्बोधन करने वाली कदाचन स्तरीरसि इस ऋचा के द्वारा गार्हपत्य अग्नि का उपस्थान आराधना करते हैं। यह सिद्धान्त भूत अर्थ है।

यहाँ विचार होता है कि हे इन्द्र! इस रूप से यहाँ इन्द्र को सम्बोधन करते हैं इसलिए इस मंत्र को ऐन्द्र मंत्र कहते हैं अतः यदि इस मंत्र का इन्द्र के उपस्थान में विनियोग नहीं हो तो इसको ऐन्द्र मंत्र कहना और इन्द्र को सम्बोधन करना दोनों व्यर्थ है। और यदि गार्हपत्य की आराधना मे इस मंत्र का उपयोग नहीं हो तो मंत्र में गार्हपत्यं इसतरह उपस्थानक्रियाजन्यफलाश्रयत्वरूप कर्मत्व को बतलाने वाली द्वितीया विभक्ति का उपादान करना व्यर्थ है अतः या तो यहाँ इन्द्र रूप अर्थ का प्रकाशन करने वाले लिंग और द्वितीया विभक्ति रूप श्रुति का विकल्प माना जाय या फिर यहाँ इन्द्र और गार्हपत्य दोनों प्रधान हैं और उपस्थान गौण है। और एक नियम है कि प्रत्येक प्रधान के लिए गुणभूत पदार्थों का पारी २ से उपयोग करना चाहिए (प्रतिप्रधानं गुणावृत्तिः)। अतः इन्द्र का उपस्थान और गार्हपत्य का भी उपस्थान करते हैं इसतरह इन्द्र प्रकाशक लिंग एवं विभक्ति श्रुति दोनों का समुच्चय है। ऐसी हालत में एक बार जब इन्द्र को प्रधान मानेंगे तब गार्हपत्य इस द्वितीया को सप्तम्यर्थक मानकर गार्हपत्य अग्नि के समीप में स्थित होकर इन्द्र का उपस्थान करते हैं। या जब गार्हपत्य को प्रधान मानेंगे तब इन्द्र पद का ऐश्वर्यशाली अर्थ लक्षणा वृत्ति से मानकर द्वितीया विभक्ति रूप श्रुति के अनुरोध से अव्याहत ऐश्वर्य से सम्पन्न गार्हपत्य अग्नि का उपस्थान करते हैं। अथवा यह भी कहा जा सकता है कि श्रुति जब विनियोग करती है तब वस्तु के सामर्थ्यका अनुसरण करके ही विनियोग करती है। यदि सामर्थ्य का अनुसरण नहीं करेंगे तो वन्हिना सिञ्चेत् वारिणा दहेत् का भी तृतीया विभक्ति रूप श्रुति से विनियोग होने लगेगा। और सामर्थ्य तो लिंग ही है अतः सामर्थ्य का उपजीवन करके प्रवृत्त हुई श्रुति दुर्वल है और लिंग प्रबल है फलतः इस मंत्र से इन्द्र की ही आराधना होती है। इस पर कहते हैं कि ऐसी बात नहीं है क्योंकि (श्रुताश्रुतयोः श्रुतसम्बन्धो बलीयान्) श्रुत यानी प्रत्यक्ष श्रुति एवं अश्रुत यानी कल्पित श्रुति इन दोनों में प्रत्यक्षश्रुति शीघ्र विनियोग करती है अतः बलवान् है और कल्पित श्रुति देर से करती है अतः दुर्वल है। लिंग स्थल में श्रुति की कल्पना विनियोग के लिए की जाती है। जैसे—लिंग में पहले मंत्र के पद अपने अभिधेय अर्थ का प्रतिपादन करते हैं। उसके बाद वस्तु के प्रकाशन में मंत्र के सामर्थ्य का निरूपण किया जाता है। फिर उस सामर्थ्य के अनुसार साधनत्व एवं प्रधानत्व को वतलाने वाली श्रुति की कल्पना की जाती है। इस तरह सब के बाद वह

हतिरपकर्षः । शब्दाद्या इत्याद्यग्रहणाद्वर्णरचने ।

मधुसूदनी

रसादिव्यञ्जकत्वात् अर्थो वाच्यलक्ष्यव्यंग्यात्मकस्तथाभूतः मुख्यपदेन विवक्षितः । उभयोपयोगी उभयो रसाद्यर्थयोरुपयोगी प्रतिपादकः शब्दाद्योऽभेदात् प्रतिपादकेन सह प्रतिपाद्याभेदात् सोऽपि शब्दाद्योऽपि तथाभूतः । इति सुन्दरः समन्वयः । ग्रन्थकारोक्तदिशा समागता विसुंष्ठुलता चापहृता भवतः ।

हतिर्विनाश इत्यर्थं मन्वानं बोधयितुमाह—हतिरपकर्ष । जीवन्नपि अविनष्टोऽपि अपकर्षमधिगच्छति विनष्टस्तु सतुरां तमिति । अपकर्षो विनाशे

बालक्रीड़ा

तथा व्यंजक वाच्य लक्ष्य वस्तु एवं अलंकार और उनके प्रतिपादक वाक्य पदसमूह, पद, पदैकदेश, वर्ण एवं रचना । अतः इन सबकी निर्देशिका संग्राहिका कारिका एवं वृत्ति का निर्माण यों होना चाहिए ।

मुख्यार्थहतिर्दोषो, व्यंग्यो मुख्यस्तदाश्रयादर्थः<br>
उभयोपयोगितायाः शब्दाद्यश्च तथाभूतः ।<br>
हतिरपकर्षः । अर्थः वाच्यलक्ष्यव्यंग्यरूपः । शब्दाद्य इत्याद्यग्रहणाद्वर्णचने ।

इस तरह के निर्माण से विवक्षित अर्थ का लाभ हो जाता है । विप्रतिपत्तियाँ भी सब निरस्त हो जाती हैं और रसश्च में जो चकारका स्थान भेद हो गया था वह भी नहीं रहा । अस्तु ।

प्रश्न—मुख्यार्थहतिः इसमें उपात्त हतिशब्द का अर्थ क्या है । क्योंकि हति का प्रसिद्ध अर्थ विनाश है किन्तु दोषों से रस का नाश नहीं होता है जब कि दुष्ट काव्यों में भी रसादि का अनुगम स्फुट रूप से होता है । अतः यह दोष का लक्षण नहीं बना । उत्तर । कहते हैं ( व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तिर्नहि सन्देहादलक्षणम् ) कि व्याख्यान से विशेष पदार्थ को समझना चाहिए यह नहीं करना चाहिए कि सन्देह हुआ और कह दिया कि यह अलक्षण है लक्षण नहीं है । यहाँ हतिशब्द का अर्थ है अपकर्ष है । फिर वही स्थिति । पुनः प्रश्न होता है कि यदि हति शब्द का अपकर्ष अर्थ कहते हैं तब जो अभवन्मतयोगत्व क्लिष्टत्व एवं च्युतसंस्कृतित्व प्रभृति दोष शाब्दबोध के होने में बाधा पहुँचाते हैं और जिसके बदौलत रस अनुभव का ही विषय नहीं हो पाता है उन उक्त दोषों में दोष के लक्षण की व्याप्ति नहीं होगी । तब कहते हैं कि अच्छा रसानुभवबाधा प्रयोजकत्वको ही हति पदार्थ मान लिया जाय। किन्तु ऐसा मान नहीं सकते हैं क्योंकि कुछ ऐसे भी ग्राम्यत्व नेयार्थत्व प्रभृति दोष है जो रस के अनुभव में बाधा नहीं पहुंचाते किन्तु रस का अपकर्ष कर देते हैं जिनसे वैरस्य हो जाता है । ऐसी हालत में रसापकर्षक दोष स्थल में उक्त लक्षण की व्याप्ति नहीं होगी । अतः यह लक्षण दरिद्र दम्पतियों के रात्रि में ओढने लायक अत्यन्त छोटे वस्त्र की तरह है जो एक के अपनी तरफ ले लेने पर अपर

विशेषलक्षणमाह— शब्ददोष —

(७२) दुष्टं पदं श्रुतिकटु च्युतसंस्कृत्यप्रयुक्तमसमर्थम् ।
निहतार्थमनुचितार्थं निरर्थकमवाचकं त्रिधाऽश्लीलम् ॥ ५० ॥
सन्दिग्धमप्रतीतं ग्राम्यं नेयार्थमथ भवेत् क्लिष्टम् ।
अविमृष्टविधेयांशं विरुद्धमतिकृत्समासगतमेव ॥ ५१ ॥

## मधुसूदनी

सत्यपि भवति अपकर्षे सति तु सोऽस्त्येव । अतः विनाशापकर्षयोर्द्वयोः सद्भावेऽपि अपकर्षस्य स्थितिरिति सम्यगुक्तं हतिरपकर्ष इति । एवंच "तदेतल्लक्षणं दरिद्रदम्पत्योः कृशतरनिशावगुण्ठनीयवसनमिव एकेनापकृष्यमाणमपरं परिहरति" इति प्रदीपकाराणां महामहतामुक्तिरुक्तिरेव । इति सर्वं समञ्जसम् ।

दोषविशेषलक्षणं वक्तुमुपक्रान्तः प्राक् पददोषविशेषलक्षणमाह दुष्टमिति । अत्र अष्टादशसु दोषेषु दुष्टं पदमिति प्रत्येकं संवध्नाति । श्रुतिकटु पदं दुष्टम् । व्रीड़ाव्यंजकं पदं दुष्टमिति दिशा सर्वत्र बोध्यम् । समासगतमेवेति एवकारेण क्लिष्टत्वादयस्त्रय एव दोषाः समस्तेषु पदेषु तिष्ठन्ति । अतः समासगतं क्लिष्टं पदमिति सम्बन्धः । तेभ्योऽन्यत् श्रुतिकट्वादि पदं केवलं समस्तं च दुष्टमिति बोध्यम् ।

## बालक्रीड़ा

को छोड़ देता है । इस पर उतर देतें है कि हति शब्द का अर्थ अपकर्ष ही है । वह अपकर्ष तीन प्रकार का है जो कहीं पर सार्थक शब्द प्रधान गीतिकाव्य के दुष्ट होने से गेय में प्रतिबन्ध लगा देता है । कहीं पर शब्द सम्वलित अर्थ प्रधान दृश्य काव्य के दुष्ट होने से अभिनय में अपकर्ष कर देता है । कहीं पर उभय समकक्ष पठ्य काव्य के दुष्ट होने से काव्यजन्य चमत्कार में विलम्ब कर देता है । यहाँ शब्दाद्यः में शब्द पद से अर्थप्रतिपादनात्मक शब्दन व्यापार वाले पद पदैकदेश एवं वाक्य का संग्रह हो जाता है । और आद्यग्रहण से वर्ण एवं रचना को समझना चाहिए अतः प्रतिपाद्य प्रतिपादक में अभेद होने से वे सब भी मुख्य अर्थ मानलिए जाते हैं ।

इस तरह दोष के सामान्य लक्षण को कहकर अब उसके विशेष लक्षण को कहते हैं । उनमें पहले वाक्यार्थ बोध के पूर्व में प्रतीत होने वाले शब्द गत दोषों के लक्षण को कहते हैं । दुष्टम् । यहाँ पूरे श्लोक वाक्य में श्रुतिकटु पद दुष्ट है । च्युतसंस्कृति वाला पद दुष्ट है इस तरह अन्वय करना चाहिए । यद्यपि प्रकृत में पद शब्द से सुतिङन्तं पदम्, के अनुसार सुबन्त एवं तिंङन्त रूप पदों का ही ग्रहण होता है । तथापि शुद्ध प्रातिपदिक का भी ग्रहण करना चाहिए । ये श्रुतिकटु प्रभृति पद दुष्ट हैं इनमें श्रुतिकटुत्वादि दोष है । ये दोष असमस्त पद में एवं समस्तपद में रहते है । किन्तु क्लिष्टवादि तीन दोष जब पद में रहेंगे तब समस्त पद में ही

१-श्रुतिकटु परुषवर्णरूपं दुष्टं यथा—

अनङ्गमङ्गलगृहापांगभंगितरंगितैः ।
आलिङ्गितः स तन्वंग्या कार्तार्थ्यं लभते कदा ॥ १४१ ॥

अत्र कार्त्तार्थ्यमिति ।

२-च्युतसंस्कृति व्याकरणलक्षणहीनं यथा—

एतन्मन्दविपक्वतिन्दुकफलश्यामोदरापाण्डर-
प्रान्तं हन्त पुलिन्दसुन्दरकरस्पर्शक्षमं लक्ष्यते ।
तत् पल्लीपतिपुत्रि! कुञ्जरकुलं कुम्भाभयाभ्यर्थना-
दीनं त्वामनुनाथते कुचयुगं पत्रावृतं मा कृथाः ॥ १४२ ॥

बालक्रीड़ा

रहते हैं। इनमें श्रुतिकटु प्रभृति पद योगमर्यादा से लक्षण परक हैं और रूढिमर्यादा से लक्ष्य परक है। जब लक्ष्यपरक है उस अवस्था में अश्लील को त्रिधा कहना बन सकता है क्योंकि विभाग लक्ष्य का ही होता है। किन्तु जब ये पद लक्षणपरक होंगे उस अवस्था में अश्लील को त्रिधा कहना ठीक नहीं होगा। क्योंकि वस्तु का लक्षण तो एक ही होता है। इस पर कहते हैं कि अश्लील शब्द में व्रीडादित्रितय साधारण एक अवयव शक्ति नहीं है अतः इस पद को नानार्थक मानकर तीन वस्तुओं के तीन लक्षण मानना सम्भव है अतः कोई अनुपपत्ति नहीं है।

उन दोषों में श्रुतिकटुत्व यद्यपि श्रुति कानों को उद्विग्न करने वाला है। जो कि पुरुष भेद से या पुरुषों की रुचियों के भेद से ( रुचीनां वैचित्र्यात् ) नियत रूप नहीं है तद्यपि सुनने वालों के उद्वेग का जनक जो हो वह परुष कठोर वर्ण रूप ही है। अर्थात् बड़ी कठिनता से कहने और सुनने लायक है। जैसे अनङ्ग। यहाँ कोई कुट्टिनी किन्ही दो कामिनी एवं कामी के समागम की चिन्ता करती है कि कब इनका समागम होगा। और कब यह नायक तन्वङ्गी से आलिङ्गित हुआ कृतार्थ होगा। जहाँ अनङ्ग के मङ्गलमय गृह कटाक्षों की शैलियाँ तरंग के सदृश हैं। यहाँ कार्तार्थ्य पद परुष वर्ण बहुल होने से श्रुतिकटु है। प्रश्न—यहाँ दूषकता का बीज क्या है। उत्तर। शब्दों का प्रयोग करना अपने अधीन है तब कानों को फाड देने वाले शब्दों का प्रयोग करके श्रोता को उद्विग्न करना उसके रस की प्रतीति करने में बाधा डालना है। अतः सुनने वालों को विचलित कर देने वाले शब्द श्रुतिकटु होते हैं। प्रतिकूल वर्णों से कानों में उपताप नहीं होता है अतः यह उससे भिन्न है।

जहाँ संस्कृति च्युत हो यानी व्याकरण के लक्षणों का अनुगम नहीं हो वह पद च्युतसंस्कृति है। इसका तात्पर्य हुआ कि जिस भाषा को संस्कृत करने वाले व्याकरण के लक्षणों से जो विरुद्ध हो वह पद उस भाषा में च्युत संस्कृति कहलायेगा। जैसे—एतन्मन्द। यह किसी कामुक की उक्ति है जो गाँव के अधिकारी की लड़की के कुचों

अत्रानुनाथते इति सर्पिषो नाथते इत्यादाविवाशिष्येव नाथतेरात्मनेपदं विहितम्; आशिषि नाथ इति। अत्र तु याचनमर्थः। तस्मादनुनाथति स्तन-युगमिति पठनीयम्।

३—अप्रयुक्तन्तथाम्नातमपि कविभिर्नादृतम्। यथा—

यथाऽयं दारुणाचारः सर्वदैव विभाव्यते।
तथा मन्ये दैवतोऽस्य पिशाचो राक्षसोऽथवा॥ १४३॥

अत्र दैवतशब्दो दैवतानि पुंसि वा इति पुंस्याम्नातो पि न केन-चित्प्रयुज्यते॥

बालक्रीड़ा

को देखना चाहता है। अतः कहता है कि हे पल्लीपति की पुत्रि! थोड़े २ पके हुए तिन्दुक के फल की तरह मध्य भाग में श्याम एवं प्रान्त प्रदेश में पाण्डुर ये तुह्मारे कुच किसी पुलिन्द सुन्दर युवक के करों के द्वारा स्पर्श करने के योग्य दिखाई पड़ते हैं। अतः इनको पत्तों से आवृत मत करो। ऐसी याच्ञा यह विचारा दीन हीन हाथियों का झुण्ड अपने कुम्भों के लिए अभय की अभ्यर्थना में कर रहा है।

यहाँ याच्ञा अर्थ में नाथते यह पद संस्कार से च्युत हो गया है क्योंकि आशी-र्वाद अर्थ में ही नाथ् धातु से आत्मनेपद होता है और यहाँ तो याच्ञा अर्थ है अतः उक्त पद दुष्ट है। प्रश्न—अगर कहें कि नाथते यह पद स्वरूप से संस्कृत ही है अतः संस्कृति से च्युत नहीं है। ठीक है। किन्तु अर्थ विशेष के विषय में वह संस्कृत नहीं है। ऐसी स्थिति में यहाँ अर्थ दोष क्यों न मान लिया जाय। उत्तर। ऐसी बात नहीं है। अर्थ दोष वहाँ होता है जहाँ शब्द के परिवर्तन करने पर भी दोष का अनुवर्त्तन होता हो। जहाँ तो शब्द के परिवर्त्तन करने पर दोष नहीं रहता है वह शब्द दोष कहलाता है। अतः अप्रकृत अर्थ में संस्कृत होने पर भी प्रकृत अर्थ के अनुकूल संस्कृत नहीं होना ही दोष का वीज है। यहाँ वक्ता की व्याकरण के नियमों के नहीं जानने से अशुद्ध पदों के उच्चारण करने की प्रवृत्ति है अतः उस प्रवृत्ति से श्रोता को, पद्य को सुनने के लिए विमुख हो जाने से; अर्थ की प्रतीति का नहीं होना दूषकता का वीज है। अतः "अनुनाथति स्तनयुगम्" ऐसा पढ़ना चाहिए। यह नित्य दोष है।

अप्रयुक्त पद दुष्ट है। किसी पद का किसी अर्थ के विषय में शास्त्रकार एवं कोषकारों ने अपने यहाँ आम्नान किया है अतः वह अर्थ अनुशासन से सिद्ध है तब भी कवियों ने उस अर्थ में जिस पद का प्रयोग करने में अनादर किया वह पद अप्रयुक्त होता है। जैसे—यह व्यक्ति सर्वदा ही जब देखो तभी दारुण आचरण करता हुआ मालूम पड़ता है उससे मैं मानता हूँ कि इसका देवता कोई पिशाच है अथवा कोई राक्षस है। यहाँ दैवत शब्द का "दैवतानि पुंसि वा" इस प्रकार अमर कोष के द्वारा पुंल्लिंग में आम्नान है कथन है तब भी कोई भी कवि उसका पुंल्लिंग में प्रयोग नहीं करता है।

४—असमर्थं यत्तदर्थं पठ्यते न च तत्रास्य शक्तिः। यथा—

तीर्थान्तरेषु स्नानेन समुपार्जितसत्कृतिः।
सुरस्रोतस्विनीमेष हन्ति सम्प्रति सादरम्॥ १४४॥

अत्र हन्तीति गमनार्थम्॥

५—निहतार्थं यदुभयार्थमप्रसिद्धेऽर्थे प्रयुक्तम्। यथा—

बालक्रीड़ा

सभी ने पुल्लिंग का अनादर किया है। यहाँ दूषकता का बीज क्या है? शक्ति के अभाव को दोष का कारण नहीं कह सकते हैं क्योंकि शक्ति तो वहाँ है ही। अगर कहें कि शक्ति तो है किन्तु उसका स्मरण नहीं हो रहा है। वह भी ठीक नहीं। क्योंकि शब्दानुशासन से उसके ज्ञान होने पर शक्ति का विरह है ऐसा नहीं कह सकते अपितु कहना चाहिए शक्ति का स्मरण हो गया अतः प्रतिबन्धक नहीं है। उत्तर। उद्भट अलंकारों के चमत्कार के सामने प्रतीति की शीघ्रता वहाँ उद्देश्य नहीं है। इसी लिए अनुकरण, श्लेष एवं यमकादि में दोष नहीं है। क्योंकि उक्त स्थल विशेष में अप्रयुज्यमान पद का भी कवियों के द्वारा किये गये प्रयोग के देखने से व्यग्रता नही होती है। अतः मुख्य अर्थ का विच्छिन्न हो जाना दूषकता का बीज है। क्योंकि कवियों ने उस तरह के पद के प्रयोग करने का अनादर कर दिया है फिर भी वक्ता ने कवियों के आचार का उल्लंघन क्यों किया। क्या इसका कोई विशेष प्रयोजन है। इस तरह प्रयोजन के अनुसन्धान करने में व्यग्रता से मुख्य अर्थ का अनुभव नहीं हो पाता है।

असमर्थ पद दुष्ट है। जिस पद का उस अर्थ को कहने के लिए शास्त्रकारों ने पाठ किया है किन्तु उस अर्थ में उस पद की शक्ति नहीं है। अर्थात् स्वभावतः वह पद उसको कहने में असमर्थ है।

उसके लिए पठित है अतः समर्थ है किन्तु प्रकृत में विवक्षित अर्थ के विषय में सामर्थ्य से रहित है। इस पर कहते हैं कि समर्थ होता हुआ भी असमर्थ है यह कथन तो विरुद्ध है क्योंकि समर्थ का असामर्थ्य नहीं देखा गया है। उत्तर। विरोध नहीं है। यहाँ सामर्थ्य का जीवित उपसंदान है यानी संडसी है। जैसे संडसी में फँसा हुआ सर्प घातक नहीं होता है उसी तरह पदादि पदों के या मार्ग आदि अर्थों के द्वारा जकड़ा हुआ जो हन धातु है वह गतिरूप विशिष्ट अर्थ के प्रतिपादन में असमर्थ नहीं है सामर्थ ही है। जैसे भिन्न-भिन्न तीर्थों में स्नान करके समीचीन फल के जनक पुण्य को प्राप्त करने वाला यह व्यक्ति इस समय बड़े आदर के साथ सुरस्रोतस्विनी गंगा में स्नान करने जा रहा है। यहाँ हन्ति यह पद गमन अर्थ को प्रतिपादन करने के लिए असमर्थ है। यहाँ प्रकृतोपयोगी अर्थ का उपस्थित नहीं होना दूषकता का बीज है।

निहतार्थ पद दुष्ट है। वह पद निहतार्थ होता है जो उभयार्थक है यानी

यावकरसार्द्रपादप्रहारशोणितकचेन दयितेन।
मुग्धा साध्वसतरला विलोक्य परिचुम्बिता सहसा ॥ १४५ ॥

अत्र शोणितशब्दस्य रुधिरलक्षणेनार्थेनोज्ज्वलीकृतत्वरूपोऽर्थो व्यवधीयते।

६—अनुचितार्थं यथा—

तपस्विभिर्या सुचिरेण लभ्यते प्रयत्नतः सत्रिभिरिष्यते च या।
प्रयान्ति तामाशुगतिं यशस्विनो रणाश्वमेधे पशुतामुपागताः ॥१ ६॥

अत्र पशुपदं कातरतामभिव्यनक्तीत्यनुचितार्थम्।

## बालक्रीड़ा

प्रसिद्ध एवं अप्रसिद्ध अर्थों का बोधक है किन्तु अप्रसिद्ध अर्थ को कहने के लिए प्रयुक्त है। ऐसे स्थल में उस पद का विवक्षित अप्रसिद्ध अर्थ प्रसिद्ध अर्थ से निहत व्यवहित हो जाता है। किसी गूढ अर्थ में इस निहतार्थ पद का प्रयोग कवि लोग कर देतें हैं अतः अप्रयुक्तत्व दोष और निहतार्थत्व दोषों का आपुस में सांकर्य नहीं है अपितु पार्थक्य ही है। जैसे—

यावक। क्रुद्ध नायिका ने नायक के मस्तक में महावर के रस में सने हुए गिले पैरों का प्रहार कर दिया। जिससे उसके केश शोणित लाल हो गये। इसको नायिकाने समझ लिया कि मेरे द्वारा किये गये पाद के प्रहार से नायक के केशों में खून आ गया और वह भय से विह्वल हो गई। नायक ने उसको वैसा देख कर झट पट उसका आलिंगन किया और चुम्बन कर लिया।

यहाँ शोणित पद निहतार्थक है। यह रुधिर अर्थ में प्रसिद्ध है। किन्तु महावर के रस के सम्पर्क से बालों के चमकने रूप विवक्षित अर्थ में अप्रसिद्ध है। इसमें दूषकता का बीज है प्रसिद्ध अर्थ की शीघ्र पहिले उपस्थिति होने से विवक्षित अप्रसिद्ध अर्थ की विलम्ब से उपस्थिति है। इसीलिए यमकादि में यह दोष नहीं है। क्योंकि वहाँ विलम्ब से उपस्थिति भी सहृदयों को सम्मत है। अतः अर्थविषयक शीघ्रता यहाँ उद्देश्य नहीं है। यहाँ शोणित शब्द का उज्ज्वलीकृतत्वरूप अप्रसिद्ध अर्थ रुधिर रूप प्रसिद्ध अर्थ से व्यवहित हो जाता है।

अनुचितार्थ वह पद होता है जिसका अर्थ अनुचित यानी विवक्षित अर्थ का तिरस्कारक हो वह पद। जैसे—

तपस्वी लोग जिसको चिरकाल की तपस्या से प्राप्त करते हैं और यज्ञ करने वाले लोग जिसको प्राप्त करने के लिए बड़ा प्रयत्न करते हैं उस गति को; रणरूपी अश्वमेध यज्ञ में जो पशु यानी वध को प्राप्त होने वाले जन्तु बन जाते हैं ऐसे; यशस्वी शीघ्र ही प्राप्तकर लेते हैं।

यहाँ पशु पद कातरता को अभिव्यक्त करता है अतः उसका अर्थ अनुचित है। क्योंकि जहाँ शौर्य प्रतिपाद्य है वहाँ जिसके अर्थ से कातरता प्रतीत हो जाय तब ऐसी हालत

७—निरर्थकं पादपूरणमात्रप्रयोजनं चादिपदम् यथा—

उत्फुल्लकमलकेसरपरागगौरद्युते ! मम हि गौरि ! ।
अभिवाञ्छितं प्रसिद्ध्यतु भगवति ! युष्मत्प्रसादेन ॥ १४७ ॥

अत्र हिशब्दः ।

**बालक्रीड़ा**

में उस कातरता का प्रतिपादन करने वाले पशु पद का उपन्यास अनुचित है। यहाँ पशुपद दूसरे किसी पद की सहायता के विना ही अनौचित्य को व्यक्त करता है। अतः विरुद्धमतिकृत् से इसका भेद है। क्योंकि वह पदान्तर सापेक्ष हुआ ही अनौचित्य को व्यक्त करता है। इसमें विवक्षित अर्थ के तिरस्कारक अर्थ की उपस्थिति होना ही षकता बीज है। अतः यह नित्य दोष है।

निरर्थक च वा ह हि आदि और वहुवचनान्त पद जिनका प्रयोजन केवल श्लोक के पद का पूरा कर देना मात्र है। किसी तरह वृत्त का निर्वाह हो जाय छन्द फिट हो जाय। अत एव वाक्य के अलंकारस्वरूप एवं यमकादि के सम्पादक खलु किल आदि पद दुष्ट नहीं है। जैसे—

खिले हुए कमल के केशर से संलग्न पराग के सदृश गौर कान्तिवाली हे भगवति ! गौरि ! आप की प्रसन्नता से मेरे वाञ्छित अर्थ सिद्ध हो जायँ।

यहाँ हि पद निरर्थक है। क्योंकि इसका अर्थ प्रकृत में कुछ भी विवक्षित नहीं है। इसकी दूषकता के हेतु का विचार करते हैं कि यहाँ उससे अर्थ की उपस्थिति नहीं होती है। यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि जितने अर्थ की आवश्यकता है उतना अर्थ उस वाक्य में उपात्त अन्य पदों से उपस्थित हो ही जाता है। इसलिए उस निरर्थक पद से किसी अर्थ के उपस्थिति की आवश्यकता ही नहीं है। यह स्थिति अवाचक में नहीं है। क्योंकि वहाँ वाक्य के घटक पदान्तरों से उस पद के प्रतिपाद्य का उपस्थापन नहीं होता है। यह भी नहीं है कि यह निरर्थक पद प्रतिकूलवर्ण की तरह रस का विरोधी बनता है। यदि इन निरर्थक च वा ह हि आदि को रस का विरोधी मानेंगे तो जहाँ ये सार्थक हैं वहाँ भी इनको रस विरोधी मानने का प्रसंग आ जायगा। क्योंकि इनका स्वरूप वहाँ भी वही है। इस पर कहते हैं कि निरर्थक पदों के प्रयोग करने वालों के वाक्यों को सुनने के लिए सहृदयों का विमुख हो जाना ही दोष का हेतु है। अथवा किस प्रयोजन से वक्ता ने ऐसे पदों का प्रयोग किया है इसके अनुसन्धान में व्यग्रता होना दोष का हेतु है। प्रसिध्यतु में प्र और विनश्यतु मे वि निरर्थक पद हैं। प्रश्न— हि जहाँ रहता है वहाँ अकेला नहीं रहता है वह जब रहता है तब नियमतः दूसरे पद की अपेक्षा करता है अतः अनेक पद होने से वाक्य हो जाता है ऐसी हालत में हि के उपादान में पद दोष कैसे। उत्तर। ऐसे स्थलों में हि ही केवल निरर्थक होता है। अपेक्षित दूसरा पद निरर्थक नहीं होता है अतः पद दोष कहा।

८—अवाचकं यथा—

अवन्ध्यकोपस्य विहन्तुरापदां भवन्ति वश्याः स्वयमेव देहिनः।
अमर्षशून्येन जनस्य जन्तुना न जातहार्देन न विद्विषादरः ॥१४८॥

अत्र जन्तुपदमदातर्यर्थे विवक्षितन्तत्र च नाभिधायकम्। यथा वा—

हा धिक् सा किल तामसी शशिमुखी दृष्टा मया यत्र सा
तद्विच्छेदरुजाऽन्धकारितमिदं दग्धं दिनं कल्पितम्।
किं कुर्मः, कुशले सदैव विधुरो धाता, न चेत्तत्कथं
तादृग्यामवतीमयो भवति मे नो जीवलोकोऽधुना ॥ १४९ ॥

बालक्रीड़ा

अवाचक वह पद होता है जो पद जिस धर्म से विशिष्ट धर्मी को कहना चाहता है किन्तु उस धर्म से विशिष्ट विवक्षित धर्मी का किसी भी स्थल में वह वाचक नहीं होता है। इसीलिए असमर्थ से इसका भेद है। क्योंकि उसकी तो किसी अर्थ में शक्ति मानी है। ऐसे विशिष्ट धर्मों का अभाव कहीं पर धर्मी में शक्ति रहने पर भी विवक्षित प्रकार में धर्म में शक्ति के नहीं रहने से। कहीं पर प्रकार में शक्ति रहने पर भी विवक्षित धर्मी में शक्ति के अभाव से। कहीं पर धर्म एवं धर्मी दोनों में शक्ति के अभाव से। उनमें पहला भेद दो प्रकार का है। एक में योग प्रकृति और प्रत्यय का सम्बन्ध यानी अवयव शक्ति की अपेक्षा है। दूसरे में नहीं है। इनमें भी पहला अपेक्षित योग वाला जैसे—

जिसका कोप अवन्ध्य है ऐसे आपदाओं के विघातक व्यक्ति के वश में देही लोग स्वयं हो जाते हैं। किन्तु जो अमर्ष से शून्य एवं सफल कोप से रहित है उस जन्तु से प्रेम होने पर कोई आदर नहीं तथा द्वेष होने पर कोई डर नहीं।

यहाँ जन्तु पद अदाता रूप अर्थ को कहे ऐसा वक्ता को विवक्षित है किन्तु वह पद उस अर्थ का अभिधायक नहीं है। इसकी स्पष्टता यों है कि पूर्वार्ध में दारिद्र्य रूप आपत्ति का विघातक होने से दातृत्व रूप अर्थ को वक्ता ने कहा है और उत्तरार्ध में उसके विपरीत अदाता रूप अर्थ के प्रदर्शन करने के लिए जन्तु पद का प्रयोग किया है। उसमें जायते जो पैदा होता है वह जन्तु है इसके अनुसार अदाता भी पैदा होता है जन्तु है। अतः जन्तु पद से अदाता धर्मी भी शक्ति के द्वारा लभ्य होना चाहिए किन्तु जिस रूप से कहना चाहते हैं वह रूप है अदातृत्व धर्म। उस प्रकार से वह जन्तु पद शक्त नहीं है अतः अवाचक है।

योग की अपेक्षा नहीं करने वाला अवाचक पद जैसे—हा धिक्। भला जिस समय में मैंने उस चन्द्रमुखी को देखा उस समयको जिसने तामसी अन्धेरी रात बनाया और उस चन्द्रमुखी के विच्छेद जनित पीडा से अन्धकारमय समय को जला भुना दिन प्रकाशमय समय बनाया अतः ऐसा बनाने वाले उस विधाता को धिक्कार है। परन्तु किया क्या जाय

यच्चोपसर्गसंसर्गादर्थान्तरगतम् यथा—

जंघाकाण्डोरुनालो नखकिरणलसत्केसरालीकरालः
प्रत्यग्रालक्तकाभाप्रसरकिसलयो मञ्जुमञ्जीरभृङ्गः ।
भर्त्तुर्नृत्तानुकारे जयति निजतनुस्वच्छलावण्यवापी-
सम्भूताम्भोजशोभां विदधदभिनवो दण्डपादो भवान्याः ॥ १५० ॥

अत्र दधदित्यर्थे विदधदिति ।

१—त्रिधेति व्रीडाजुगुप्साऽमङ्गलव्यञ्जकत्वाद् यथा—

बालक्रीड़ा

अथवा क्या करें । यह विधाता कुशल आनन्द में सदा ही विघ्न डालता है । क्योंकि यह विधुर है अर्थात् दाम्पत्य जीवन की धुरा धर्मपत्नी से रहित है ! यदि यह ऐसा नहीं होता तो क्यों नहीं यह जीवलोक मेरे लिए इस समय चन्द्रमुखी दर्शनकारी दीर्घ यामों वाली वैसी रात्रि बन जाता या हो जाता ।

यहाँ दिन यह पद प्रकाशमय अर्थ में विवक्षित है । क्योंकि तामसी इस पद से तमोमयत्व के विपरीत प्रकाशमयत्व को कहने के लिए इस दिन पद का उपादान किया है । जो पद रूढि मर्यादा से सूर्यसन्निहितकालावच्छिन्नत्वरूप दिनत्व के द्वारा दिनरूप धर्मी में शक्त है किन्तु प्रकाशयत्व रूप धर्म में शक्त नहीं अतः अवाचक है ।

द्वितीय; जहाँ प्रकार में शक्ति रहने पर भी धर्मी में शक्ति नहीं है ऐसा उदाहरण जैसे—जलम् । यह वारिद मेघ जल के आधार समुद्र में पानी को वर्षाता है । यह घोड़ों का बृंहित है । यह धर्मसांड हेष करता है ।

यहाँ जलधर शब्द जलधारण कर्तृत्व रूप धर्म में शक्त है किन्तु जलधरत्वेन समुद्ररूप धर्मी अर्थ में शक्त नहीं है । योगशक्ति से जलधर शब्द समुद्र का वाचक हो सकता है किन्तु जलधर शब्द की प्रसिद्धि मेघरूप अर्थ में है । अतः रूढिर्योगापहारिणी न्याय का प्रसार यहाँ हो जाता है । फलतः यह शब्द यहाँ प्रकृत अर्थ में अवाचक है ।

तीसरा दो प्रकार का है । एक वह है जो उपसर्ग के सम्बन्ध से अर्थान्तर में धर्म एवं धर्मी दोनों में शक्ति रहित है । उसका उदाहरण जैसे—जंघा । अपने भर्त्ता पति शम्भु के द्वारा किये जाने वाले तांडव नृत्य के अनुकरण में ऊपर उठाया हुआ भवानी का नूतन दंडपाद अन्य सब दण्डपादों से उत्कृष्ट है । जंघा ही जिसमें महान् नाल है । नख किरणरूपी लसत्केसराली से जो कराल है । ताजा लगाई हुई महावर की आभा का प्रसर जिसमें किसलय है । मञ्जुमञ्जीर जिसमें भृङ्ग है । और जो निज तनु रूपी लावण्य वापी से सम्भूत अम्भोज की शोभा को धारण किये हुए है । यहाँ विदधत् यह पद धारण अर्थ में अवाचक है । क्योंकि धारण अर्थ में प्रयुक्त हुआ यह विदधत् पद विरूप उपसर्ग के संसर्ग से करने रूप अर्थ में नियन्त्रित शक्ति के हो जाने से धारण या धारणत्व अर्थ के कहने में समर्थ नहीं है ।

साधनं सुमहद्यस्य यन्नान्यस्य विलोक्यते।
तस्य धीशालिनः को यः सहेताराल्तितां भ्रुवम् ॥१५१॥

लीलातामरसाहतोऽन्यवनितानिःशङ्कदष्टाधरः
कश्चित्केसरदूषितेक्षण इव व्यामील्य नेत्रे स्थितः।
मुग्धा कुड्मलिताननेन ददती वायुं स्थिता यत्र सा
भ्रान्त्या धूर्त्ततयाऽथ वा नतिमृते तेनानिशं चुम्बिता ॥१५२॥

बालक्रीड़ा

इसी तीसरे का दूसरा वह है जो वाक्य में ही उपलब्ध होता है जैसे आगे वाक्य गत अवाचकत्व के उदाहरण के रूप में लिखेंगे। प्राभ्रभ्राड्। इति। इतना जानना बहुत जरूरी है कि अन्वय के उपयोगी अर्थ को नहीं प्रतिपादन करने वाला पद लक्षक होता है। और अन्वय के उपयोगी अर्थ को प्रतिपादन करने वाला पद व्यंजक होता है। अतः यहाँ विदधत् पद न लक्षक है और न व्यंजक है। किन्तु अवाचक है।

तीन प्रकार का अश्लील है। जहाँ श्री शोभा नहीं है वह अश्रीः। इसमें सिध्मादि से लच् प्रत्यय हो गया है। और कपिलकादि होने से र को ल हो गया इस तरह बने हुए अश्लील पद का अर्थ शोभारहित है। ऐसा अर्थ मानने में ग्राम्य पद को भी अश्लील मानना होगा क्योंकि ग्राम्य पद भी स्वतः शोभा रहित है। इस पर कहते हैं कि वह व्रीडा जनक नहीं है। व्रीडा जुगुप्सा एवं अमङ्गल रूप शोभा रहित अर्थ का व्यञ्जक पद अश्लील होता है किन्तु ग्राम्य पद वैसा नहीं है। अतएव यह अश्लील पद नानार्थक है। क्योंकि इन तीनों में अनतिप्रसक्त एवं अनुगत कोई एक रूप नहीं है। उनमें प्रत्येक तीन प्रकार का है कहीं पर विवक्षित ही अर्थ व्रीडा आदि का व्यञ्जक है। कहीं पर अविवक्षित किन्तु प्रकृतान्वयी अर्थ व्रीडादि का व्यञ्जक है। कहीं पर जो विवक्षित भी नहीं है निर्वाही भी नहीं है किन्तु व्रीडादि की स्मृति का जनक है। इन तीनों में कहीं पर किसी का और कहीं पर किसी का कुछ २ उदाहरण देते हैं। उनमें व्रीडा के व्यञ्जन में अर्थान्तर का बोधक पद अश्लील जैसे—साधनम्।

जिसका ऐसा सुमहान् साधन सैन्य है जो दूसरे किसी का दिखाई नही पड़ता है। उस साधन सम्पन्न बुद्धिमान् की टेढी भ्रकुटी को कौन है जो सहन कर सकता है। जिसका ऐसा बड़ा भारी उपस्थ है मेढ़ है जो अन्य लोगों का नहीं दिखाई पड़ता है। उस पर भी जो काम शास्त्र की विशेषताओं का जानकार है उसकी टेढी भ्रकुटी को कौन है जो सहन करेगी। यहाँ को यः। पाठ है। पहले अर्थ के अनुसार को यः कौन दुश्मन है जो और दूसरे अर्थ के अनुसार या कौन नायिका है जो अर्थ उसका है। पुमान् स्त्रिया सूत्र के कारण को यः शेष रह गया है। यहाँ सैन्य अर्थ वाले साधन शब्द का पुंव्यञ्जन पुरुष का उपस्थ अर्थान्तर है।

जो जुगुप्सा की प्रतीति के समय अश्लील अर्थ की स्मृति का हेतु हो जाता है

मृदुपवनविभिन्नो मत्प्रियाया विनाशाद् घनरुचिरकलापो निःसपत्नोऽद्य जातः।
रतिविगलितबन्धे केशपाशे सुकेश्याः सति कुसुमसनाथे कं हरेदेष बर्हीं ॥१५३॥

एषु साधन-वायु विनाश-शब्दा व्रीडादिव्यञ्जकाः।

बालक्रीड़ा

जिसका ऐसा सुमहान् साधन सेना है जैसी किसी दूसरे की दिखाई नहीं पड़ती है। उस साधन सम्पन्न बुद्धिमान् की टेढ़ी भ्रुकुटी को कौन है जो सहन कर सकता है। जिसका ऐसा बड़ा भारी उपस्थ है मेढ़्र है जो अन्य लोगों का नहीं दिखाई पड़ता है। उस पर भी जो कामशास्त्र की विशेषताओं का जानकार है उसकी टेढ़ी भ्रुकुटी को कौन है जो सहन करेगी। को यः। पाठ है। पहले अर्थ के अनुसार को यः कौन दुश्मन है जो और दूसरे अर्थ के अनुसार का या कौन नायिका है जो अर्थ उसका है। पुमान् स्त्रिया सूत्र के कारण को यः और का या मिलकर को यः शेष रह गया है। यहाँ सैन्य अर्थ वाले साधन शब्द का पुंव्यञ्जन पुरुष का उपस्थ अर्थान्तर है।

जुगुप्सा की प्रतीति के समय अश्लील अर्थ की स्मृति का जो हेतु हो जाता है जैसे—लीला। जिसके अधरोष्ठ को परकीया नायिका ने निःशंक होकर ऐसा दँश लिया कि जो स्वीया नायिका के लिए कष्ट का कारण बना गया है अतएव स्वीया ने दण्ड देने के वास्ते लीला कमलों से उस नायक का ताडन किया। ऐसी स्थिति में उसको बहाना करने का अवसर मिल गया कि अहो हो मेरी आँखों में कमल का पराग पड़ गया ऐसा कहता हुआ आँखों को बन्द करके बैठ गया। नायिका विचारी भोली जो मुँह फुलाकर उसकी आँख में फूँक मारने लगी। ऐसी स्थिति में उस धूर्त ने विना मान मनौअल के और विना माफी माँगे ही उसका देर तक चुम्बन किया अर्थात् सम्भोग किया। यहाँ वायु शब्द अपान वायु की याद दिलाता है किन्तु उस अर्थ से वह वाक्य उपपन्न नहीं होता है।

अमंगल अर्थ की प्रतीति के समय विवक्षित ही अर्थ अश्लील हो जाता है जैसे—मृदु हलके २ वायु के थपेड़ों से विभिन्न छितराया हुआ मयूरों का सघन एवं सुन्दर कलाप वह आज मेरी प्रिया के नैहर चले जाने से नहीं दिखाई देने के कारण निःसपत्न हो गया है उपमान के विना तुलना से शून्य हो गया है। अन्यथा कुसुमों से गूँथे हुए होने पर भी रति कालीन वेग से खुले हुए सुन्दर केशों वाली नायिका के सुन्दर केशों के सामने यह बर्हीं किसको खुश करता अर्थात् कोई भी इस कलाप से प्रसन्न नहीं होता। यहाँ विनाश शब्द का अर्थ ही अश्लील है। इन तीनों की संगति के लिए भिन्न २ प्रकार के उदाहरण दिये हैं। इससे यह समझना चाहिए कि ये हर एक दोष तीन २ प्रकार के हैं। क्योंकि तीनों अपनी २ जगहों में समान हैं। यहाँ दूषकता के बीज दो प्रकार के हैं। जिनमें पहला, सरस काव्य में अनुभव में प्रतीत होने वाले रस के अपकर्षक अश्लील अर्थ की उपस्थिति है। और नीरस काव्य में तो अश्लील अर्थ की

१०—सन्दिग्धं यथा—

आलिङ्गितस्तत्र भवान् सम्पराये जयश्रिया।
आशीःपरम्परां वन्द्यां कर्णे कृत्वा कृपां कुरु ॥१५४॥

अत्र वन्द्यां किं हठहृतमहिलायां किंवा नमस्यामिति सन्देहः।

११—अप्रतीतं यत्केवले शास्त्रे प्रसिद्धम्। यथा—

सम्यग्ज्ञानमहाज्योतिर्दलिताशयताजुषः।
विधीयमानमप्येतन्न भवेत्कर्म बन्धनम् ॥१५५॥

बालक्रीड़ा

उपस्थिति चमत्कार के अपकर्ष का कारण हो जाती है। अथवा अश्लील अर्थ की उपस्थिति से श्रोता का उन काव्यों के सुनने के लिए विमुख हो जाना दूषकता का बीज है। इसी लिए शम की कथा में ये दोष नहीं है। क्योंकि ऐसी उपस्थिति शम का पोषण करती है। भावी अमंगल की सूचना देना हो या शमशास्त्र की स्थिति को दिखलाना हो तो दोष नहीं है। क्योंकि वहाँ विमुखता का कोई हेतु नहीं है। शिवलिंग भगिनी सुभगा एवं ब्रह्माण्ड आदि शब्द हैं जिनमें अर्थ समुन्नीत गुप्त एवं लक्षित होते हैं उनमें असभ्य अर्थ की उपस्थिति नहीं होती है। ये समुन्नीत गुप्त एवं लक्षित शब्द पारिभाषिक हैं। इनमें समुन्नीत वह है जिसका प्रयोग अविनीत व्यक्तियों के द्वारा अनादिकाल से किया जाता हो और भगवान् वगैरह का सम्बन्ध भी जिसमें मालूम पड़ता हो। गुप्त वह है जिसका प्रयोग अनादिकाल से किया जाता है और रूढ़ अर्थ को छोड़ कर अश्लील अर्थ का जिसमें सम्बन्ध हो। लक्षित वह है जिसका एक देश ग्राम्य अर्थ का उपस्थापक हो।

सन्दिग्ध पद वह होता है जिसमें विवक्षित एवं अविवक्षित दोनों अर्थों की उपस्थिति के अनुकूल दो स्वरूपों के बारे में सन्देह होता हो। जैसे आलिङ्गितः। युद्ध में विजयश्री से आलिंगित हुए आप आशीःपरम्पराओं को सुन कर इस वन्दी जबरन् पकड़ कर लाई हुई महिला पर कृपा करें यह अर्थ है या वन्दनीय आशीः परम्परा को सुन कर हमारे ऊपर कृपा करें। यह अर्थ है। यहाँ वन्द्याम् यह पद वन्दी शब्द की सप्तमी विभक्ति का रूप है या वन्द्या शब्द की द्वितीया विभक्ति का रूप है यह सन्देह है। इसमें दूषकता का बीज है उद्देश्य के निश्चय का नहीं होना। क्योंकि हठ गृहीत महिला एवं नमस्या रूप अर्थों की उपस्थिति में कोई साधक या बाधक प्रमाण नहीं है। अत एव जहाँ सन्देह ही उद्‌देश्य है वहाँ और जहाँ वाच्यादि अर्थों की महिमा या प्रकरणादि के वश से अर्थ का निश्चय हो जाता है वहाँ दोष नहीं है। यह जानना जरूरी है कि वन्दीकृत्य एवं प्रतिवन्दी उत्तर इत्यादि में अन्तःस्थ वकार है, स्पर्शान्तर्गत पवर्गीय बकार नहीं है। फिर भी जो वकार लिखते है वे अशुद्ध लिखते है।

अप्रतीत वह पद है जो शब्दानुशासन व्याकरण या कोष से अतिरिक्त शास्त्र में

अत्राशयशब्दो वासनापरपर्यायो योगशास्त्रादावेव प्रयुक्तः।

१२—ग्राम्यं यत्केवले लोके स्थितम्। यथा—

राकाविभावरीकान्तसंक्रान्तद्युति ते मुखम्।
तपनीयशिलाशोभा कटिश्च हरते मनः ॥१५६॥

## बालक्रीड़ा

ही केवल प्रसिद्ध है इसी लिए इसका अप्रयुक्त से भेद है। क्योंकि उसकी शास्त्र से भिन्न स्थल मे भी प्रसिद्धि है। अप्रतीत का उदाहरण जैसे—सम्यक् ज्ञानरूपी महाज्योति से जिसका आशय जिसकी वासनायें दलित हो चुकी हैं ऐसे महापुरुष के द्वारा किये गये कर्म; बन्धन स्वरूप नहीं होते हैं।

यहाँ आशय शब्द वासना का अपर पर्याय है यह सिद्धान्त केवल योगशास्त्र ही में प्रसिद्ध है। इसी तरह के और भी शब्दों को समझना चाहिए। यहाँ दूषकता का बीज है उस शास्त्र के अनभिज्ञों को उस अर्थ की उपस्थिति का नहीं होना। इसलिए जहाँ उस शास्त्र का जानकार ही प्रतिपाद्य है या स्वयं शास्त्रज्ञ उस अर्थ का परामर्श करता है वहाँ दोष नहीं है प्रत्युत व्युत्पत्ति का सूचक होने से गुण ही है।

ग्राम्य वह पद है जो केवल लोक में ही स्थित है न कि शास्त्र में। अत एव अप्रयुक्त से इसका भेद है। एक लोग ऐसा कहते हैं। अपर लोग कहते हैं कि देशी भाषा में प्रयोग करने लायक अव्युत्पन्न शब्दों के संग्रह के लिए यह ग्राम्यत्व दोष माना है। अतः कटि शब्द का उपन्यास इसके उदाहरण के रूप में नहीं करना चाहिए। इसके उदाहरण तो गल्ल भल्ल आदि हैं! इस पर ठक्कुर साहब कहते हैं कि ये दोनों ही कथन असत् हैं। क्योंकि शास्त्र में प्रसिद्ध एवं शास्त्र से व्युत्पन्न कटि शब्द का इसके उदाहरण के रूप में उपन्यास करके दिखा दिया हैं कि ये दोनों मत फिट नहीं है। इसलिए सब जनता में प्रसिद्ध शब्द ग्राम्य है यानी उस देश में जिस नाम से जिस वस्तु का व्यवहार सब जनता करती है वह ग्राम्य है। इससे देशी भाषा के शब्दों का भी संग्रह होगया। इसी लिए आगे खान पान गल्ल एवं भल्ल आदि उदाहरण दिए हैं और कलम महिषी दधि एवं सर्षप शाक आदि प्रत्युदाहरण लिखे हैं।

हम यहाँ ठकुर सुहाती बात नहीं करते हैं क्योंकि आपके कथनानुसार तो नागरिक एवं ग्राम्य शब्दों में कुछ भी विलक्षणता नहीं रही अतः उस देश की ग्रामीण ही जनता के व्यवहार में आने वाले शब्द ग्राम्य हैं। न कि सब जनता के। इसीलिए कटि शब्द ग्राम्य है। क्योंकि विदग्ध जनता कटि को आकाश की तरह शून्य पदार्थ मानती है अतः उसका नामग्राहं वर्णन नहीं करती हैं। इसके विपरीत जो करते हैं वे अविदग्ध ग्रामीण है। इसीलिए लिखा कि केवल ग्राम में स्थित जो हो। वस्तुतस्तु यह अप्रतीत ही है। केवल शास्त्र में प्रसिद्ध जैसे शास्त्रीय और केवल ग्राम में प्रसिद्ध ग्राम्य है और जैसे शास्त्रानभिज्ञ के लिए शास्त्रीय दुर्बोध है वैसे ही ग्रामीणों के सम्पर्क से शून्य के लिए

अत्र कटिरिति।

१३—नेयार्थम्—

निरूढा लक्षणाः काश्चित्सामर्थ्यादभिधानवत्।
क्रियन्ते साम्प्रतं काश्चित्काश्चिन्नैव त्वशक्तितः॥

इति यन्निषिद्धं लाक्षणिकम्। यथा—

शरत्कालसमुल्लासिपूर्णिमाशर्वरीप्रियम्।
करोति ते मुखं तन्वि! चपेटापातनातिथिम्॥१५७॥

अत्र चपेटापातनेन निर्जितत्वं लक्ष्यते।

### बालक्रीड़ा

ग्राम्य दुर्बोध है। तत् तत् स्थिति की अनभिज्ञता ही दूषकता का बीज है। उदाहरण जैसे—हे प्रिये! तुम्हारे मुख में पूर्णिमा के चन्द्र की कान्ति का संक्रमण हो गया है और सोने की शिला की तरह चमकनेवाली तुम्हारी कटि कमर मेरे मन को हरण कर रही है। यहाँ कटि शब्द ग्राम्य है। लोक की जानकारी नहीं रखने वाले को उस शब्द से अर्थ की उपस्थिति नहीं होना ही दूषकता का बीज है। ऐसा सरल बुद्धि वालों का कहना है। वस्तुतस्तु नागर एवं उपनागर शब्दों को छोड़ कर ग्राम्य शब्दों के प्रयोग से वक्ता की बेवकूफी का पता लग जाने से सुनने वालों का विमुख हो जाना ही दोष है। अतएव विदूषक वगैरह अधम वक्ता जहाँ रहेंगे वहाँ वह दोष नहीं है। उनको उसी में औचित्य मालूम पड़ता है अतः विरसता नहीं होती है। कटि शब्द का प्रयोग ग्राम्यता का सूचक है अतः अश्लीलत्व दोष सांकर्य नहीं है।

नेयार्थ पद वह होता है जिसका अर्थ वक्ता की इच्छा से नेय हो किसी तरह विषय के साथ संगत किया गया हो। यहाँ का रहस्य यह है कि कोई लक्षणा ऐसी होती है जो अभिधा की तुलना करती है अभिधा जैसे शक्ति ग्राहकों के आधार से अर्थ को बतलाती है वैसे ही जो लक्षणा प्रसिद्धि के आधार से अर्थ को बतलाती है इस तरह निरूढा अनादि सिद्ध लक्षणा है। कोई लक्षणा सांप्रतं की जाती है अर्थात् सम्प्रति उपस्थित होने वाले प्रयोजन के आधार से की जाती है इस तरह प्रयोजनवती लक्षणा है। कोई लक्षणा ऐसी है जो इन उक्त लक्षणाओं से अतिरिक्त है। ऐसी लक्षणा बिना शक्ति के सहारे की जाती है। क्योंकि लक्षणा का स्वरूप है मुख्यार्थ के बाध होने पर आना। इस तरह आने वाली के लिए मुख्यार्थ अत्यन्त अपेक्षित है और मुख्यार्थ तभी आयेगा उपस्थित होगा जब उस अर्थ में उस शब्द की शक्ति रहेगी। फलतः लक्षणा की प्रवृत्ति के लिए शब्द में शक्ति का रहना नितान्त आवश्यक है। ऐसी स्थिति में जो लक्षणा अशक्तितः अर्थात् शक्ति के बिना ही प्रवृत्तिमती होती है उस निषिद्ध लक्षणा का आश्रय जो पद होगा वह नेयार्थ है। जैसे—शरत्।

हे तन्वि! तुम्हारा यह मुख, शरत्काल में समुल्लसित होने वाले पूर्णचन्द्र को

अथ समासगतमेव दुष्टमिति सम्बन्धः। अन्यत्केवलं समासगतं च।

१७—क्लिष्टं यतोऽर्थप्रतिपत्तिर्व्यवहिता यथा—

अत्रिलोचनसम्भूतज्योतिरुद्गमभासिभिः।
सदृशं शोभतेऽत्यर्थं भूपाल! तव चेष्टितम्॥१५८॥

अत्राऽत्रिलोचनसम्भूतस्य चन्द्रस्य ज्योतिरुद्गमेन भासिभिः कुमुदैरित्यर्थः।

बालक्रीड़ा

चपेटा पातन का अतिथि बनाता है यानी पूर्णिमा की रात्रि के प्रिय चन्द्र के मुँह पर थप्पड़ जमा देता है। यहाँ चन्द्र के मुख पर चपेटा पातन से चन्द्र को जीत लिया लक्षित होता है। क्योंकि निर्जितत्व अर्थ में चपेटा पद का प्रयोग लक्षणा के सहारे किया गया है। किन्तु इस अर्थ में न इसकी रूढ़ि है और न काई प्रयोजन है। और इन दो के सिवाय तीसरा कोई प्रकार लक्षणा के प्रवृत्त होने का है नहीं। अतः शब्द के मुख्य अर्थ से अतिरिक्त अर्थ के उपस्थित नहीं होने से यह पद नेयार्थ है।

अथ यहाँ से समस्त पद में रहने वाले दोषों को कहते हैं। समासगत ही पद दुष्ट होता है यह सम्बन्ध है। इनके सिवाय केवल असमस्त पद में और समस्त पद में भी दोष रहते हैं। जिसमें अर्थ की प्रतिपत्ति व्यवहित हो जाय वह पद क्लिष्ट है—जैसे अत्रि। अत्रि के लोचन से सम्भूत ज्योति चन्द्रमा के उदय से विकसित होने वाले कुमुदों के सदृश तुम्हारी क्रियाएँ अत्यन्त शोभायमान हो रही है।

यहाँ अत्रि के लोचन से सम्भूत चन्द्र के प्रकाश के उद्गम से फैलने से खिलने वाले कुमुद यह अर्थ है। समास में ही क्लिष्टादि पद दुष्ट होते हैं। ऐसा यहाँ सम्बन्ध हैं। इसलिये क्लिष्टत्वादि तीन दोष दूसरे पद के साहित्य से ही होते हैं। ऐसा होने पर भी जब उन पदों में समास होगा तब समास के बदौलत ऐकपद्य होने से पददोष कह लायेंगे। समास के अभाव में ये वाक्य दोष ही हैं। जिस पद से अर्थ की प्रतीति होने में क्लेश होता है वह पद क्लिष्ट होता है यहाँ शाब्दबोध होने में विलम्ब लगता है और निहतार्थ आदि में पदार्थ की उपस्थिति होने में विलम्ब होता है। विलम्ब का कारण कहीं प्रत्यासत्ति सन्निधि का नही होना है और कहीं पर सामान्य अर्थ में शक्त पद से प्रकरणादि के अभाव मे विवक्षित विशेष अर्थ का शीघ्र उपस्थित नहीं होना है। उनमें पहले प्रत्यासत्ति के अभाव में केवल वाक्य दोष ही होता है पद दोष नहीं। उसके उदाहरण धम्मिल्लस्य इत्यादि हैं। दूसरे में तो पद दोष भी होते हैं वह जैसे—अत्रि पद्य में बतला दिया है।

यह अत्रिलोचन संभूत इत्यादि में सामान्यतः शाब्दबोध में विलम्ब नहीं है तब भी जो उस पद से चन्द्र एवं कुमुद की शीघ्र उपस्थिति नहीं होती है यही दोष है। नियामक नहीं मानने पर तो अन्य जगहों में यही परिस्थिति होने लगेगी। इस लिए यह

१५—अविमृष्टः प्राधान्येनानिर्दिष्टो विधेयांशो यत्र तद्, यथा—

मूर्ध्नामुद्वृत्तकृत्ताविरलगलगलद्रक्तसंसक्तधारा—
धौतेशाङ्घ्रिप्रसादोपनतजयजगज्जातमिथ्यामहिम्नाम् ।
कैलासोल्लासनेच्छाव्यतिकरपिशुनोत्सर्पिदर्पोद्धुराणां
दोष्णां चैषां किमेतत्फलमिह नगरीरक्षणे यत्प्रयासः ॥१५९॥

बालक्रीड़ा

मानना पड़ेगा कि ऐसे पदों से अर्थों की उपस्थिति दूसरे से व्यवहित होकर ही होगी साक्षात् नहीं होगी। यदि अत्रिलोचन इस पद को तोड़ कर अत्रि की दृष्टि से समद्भूत के उद्योत से विकसित होने वाले ( अत्रेदृष्टेः समद्भूतस्योद्योतेनावभासिभिः ) ऐसा पाठ कर दें तो यही द्वितीय प्रभेद वाले वाक्य दोष का उदाहरण हो जायगा। दूषकता का बीज यहाँ प्रतीति में विलम्ब है। किन्तु यह विलम्ब पहेली एवं समस्यापूर्ति वगैरह में दोष नहीं है। क्योंकि यहाँ प्रतीति में विलम्ब होना इष्ट है। प्रत्युत मत्त की उक्ति में वह विलम्ब उचित है अतः गुण है।

अविमृष्टविधेयांश पद दुष्ट है। जहाँ विधेयभूत अंश के विषय में विमर्श नहीं किया है। विमर्श का स्वरूप है कि विधेय को प्रधान रूप से कहना चाहिए। उसको यदि प्रधानरूप से नही कहते हैं तो दोष है। विधेय की प्रधान रूपता है उसमें विधि की प्रतीति की योग्यता। वह योग्यता उसमें तभी आती है जब उसको उद्देश्य के बाद कहें या रक्खे। उसमें भी शर्त्त यह है कि वह कभी किसी का उपसर्जन गुण नहीं बनता है जिसके फलस्वरूप न्यक्कारो ह्ययमेव इत्यादि में और क्षणमप्यमुक्ता में भी लक्षण की अव्याप्ति नहीं हुई अर्थात् व्याप्ति हो गई। पहले में अयमेव न्यक्कारः इस तरह उद्देश्य भूत इदमर्थ के बाद न्यक्कार को नही कहा दूसरे में क्षणमपि न मुक्ता इस तरह प्रसज्यप्रतिषेध को विधेय नही बनाया। यहाँ अमुक्ता इसरूप में प्रतिषेध को परितः उदास कर दिया। इसी को पर्युदास प्रकार कहते हैं। अनुपसर्जनीभूतत्वविशिष्ट उद्देश्यानन्तर्यराहित्य रूप लक्षण के एक देश विशिष्ट का अभाव यहाँ है। उदाहरण जैसे—मूर्ध्नाम्। यहाँ का निष्कर्ष हमारी व्यक्तिविवेक की मधुसूदनी में पाठकगण देखें और समझें। उद्दण्डता निर्दयता के साथ मस्तक के कर्त्तन (कृत्त में भावार्थ क्त प्रत्यय है अतः कर्त्तन उसका अर्थ है) से गले से निरन्तर गिरने वाली रक्त की अविछिन्न धारा से धुल गये हुए ईश के चरणों के प्रसाद से प्राप्त जय से जगत् में जिसकी मिथ्या महिमा हो गई है ऐसे मस्तकों के, एवं कैलास को उखाडने की जबर्दस्त इच्छा के सूचक उत्कट घमण्ड से उद्धुर भुजाओं का क्या यही फल हैं जो लंका नगरी की रक्षा करने में प्रयास करना पड़ रहा है। अर्थात् इस तरह के भीषण आचरण करने वाले का नाम सुन कर ही लोगों को डर कर इधर नगरी की तरफ ताकना भी जहाँ दुष्कर होना चाहिए था वहाँ आज उस नगरी के रक्षण में प्रयास। महान् आश्चर्य है। यहाँ नगरी के रक्षण में ही जो प्रयास हो रहा है अतः इन मस्तकों की महिमा मिथ्या है इस तरह महिमगत मिथ्यात्व को विधेय बनाना

अत्र मिथ्यामहिमत्वं नानुवाद्यम् अपि तु विधेयम्। यथा वा—

स्रस्तां नितम्बादवरोपयन्ती पुनः पुनः केसरदामकाञ्चीम्।
न्यासीकृतां स्थानविदा स्मरेण द्वितीयमौर्वीमिव कार्मुकस्य ॥ १६० ॥

यथा वा—

वपुर्विरूपाक्षमलक्ष्यजन्मता दिगम्बरत्वेन निवेदितं वसु
वरेषु यद्बालमृगाक्षि! मृग्यते तदस्ति किं व्यस्तमपि त्रिलोचने॥ १६१ ॥

बालक्रीड़ा

चाहिए था क्योंकि अप्राप्त है। अनुवाद्य करना ठीक नहीं है। हाँ यदि वह प्राप्त होता तो मिथ्यमहिमा वाले मस्तकों का अफलत्व उचित ही है। किन्तु ऐसी स्थिति में क्या यही फल है इस वाक्य से कोई सम्बन्ध नहीं होगा। और वह मिथ्यात्व बहुव्रीहि में अन्य पदार्थ में विशेषण हो गया है। विशेषण की प्रधानता में समास का अनुशासन नहीं किया गया है।

किंच इसके सिवाय यह भी बात है कि उद्देश्य और विधेय यदि अलग २ पदों से उपस्थित होते हैं तब प्राप्त को उत्देश्य करके अप्राप्त का विधान होता है। किन्तु समास में एकार्थीभाव को माना है जिससे अपर पदार्थ का विशेषण बनकर ही यानी इतर पदार्थ से अन्वित होकर ही पदार्थ उपस्थित होते हैं अतः अलग २ पदों से उनकी उपस्थिति नहीं होती है। और अलग अलग उपस्थिति हुए विना उनकी वैसी प्रतीति नहीं होती है। और २ समासों में भी अविमृष्ट विधेयांश होता है। कर्मधारय में जैसे स्रस्ताम्। धरोहर के रखने के स्थान के अर्थात् कहाँ धरोहर रखनी चाहिए के मर्मज्ञ कामदेव के द्वारा धरोहर के रूप में रखी हुई मानों धनुष की द्वितीय मौर्वी ही यह है ऐसी केसर मौलसिरी के फूलों को दाम ( न पुंसि दाम संदानम् ) बाँध कर बनाई गई करधनी—जो बार २ नितम्ब से कटि प्रदेश से गिर रही है—को बार २ नितम्ब पर स्थापन करती हुई पार्वती को देखा।

यहाँ पर केवल मौर्वीगत द्वितीयत्व की उत्प्रेक्षा है और वही विधेय है। अतः अलग २ "मौर्वीं द्वितीयाम्" ऐसा पाठ करना उचित है।

बहुव्रीहि में ही जहाँ तद्धितार्थ गुणीभूत हो जाता है ऐसे अन्यपदार्थ में विधेय-भूत पदार्थ का गुणीभाव जहाँ होता है वह विधेयाविमर्श दोष है। जैसे वपुः। जिसका शरीर विरूपाक्ष है। अंगों में प्रधान अंग चक्षु हैं वे चक्षु ही जिसकी खराब हैं तब अन्य अंगों के विषय में कहना ही क्या है। जिसका जन्म अलक्ष्य है जिसकी पैदाइश का ही कोई पता नहीं कहाँ, किसके यहाँ, किससे पैदा हुये। अर्थात् जिसके माता एवं पिता का पता नहीं। खाने पीने का जिसके पास कुछ भी साधन नहीं है। इसकी जानकारी उसके नंगेपन से ही मिल जाती है। इस वास्ते हे मृगाक्षि! वरों में जो बातें खोजनी

अत्रालक्षिता जनिरिति वाच्यम्। यथा वा—

आनन्दसिन्धुरतिचापलशालिचित्तसन्दाननैकसदनं क्षणमप्ययमुक्ता।
या सर्वदैव भवता, तदुदन्तचिन्ता तान्ति तनोति तव सम्प्रति धिग् धिगस्मान्॥

अत्र न मुक्तेति निषेधो विधेयः।

यथा—नवजलधरः सन्नद्धोऽयं न दृप्तनिशाचरः
सुरधनुरिदं दूराकृष्टं न तस्य शरासनम्।
अयमपि पटुर्धारासारो न बाणपरम्परा
कनकनिकषस्निग्धा विद्युत् प्रिया न ममोर्वशी ॥१६३॥

इत्यत्र। न त्वमुक्ततानुवादेनान्यदत्र किञ्चिद्विहितम्।

### बालक्रीड़ा

चाहिए या खोजी जाती हैं वे क्या उलटी पलटी भी त्रिलोचन में है। अथवा जो बातें त्रिलोचन में है वे उलटी पलटी भी क्या वरों में होनी चाहिए।

यहाँ वरों में खोजने लायक धर्मों की विफलता के देखने के प्रस्ताव से जन्म में अलक्ष्यत्व का विधान करना चाहते हैं। किन्तु वह जन्मगत अलक्ष्यत्व समास में गुणीभूत हो गया है अतः विधेय नहीं बन सकता है और यदि अलक्षिता जनिः पाठ करें तब भी उद्देश्य को पहिले और विधेय को बाद में कहना चाहिए इस न्याय के अनुसार विधेयाविमर्श फिर भी रह गया किन्तु समास के कारण होने वाला उक्तदोष हटगया। अतः "जनुर्दुरुह्यं नयनं विरूपवत्" ऐसा पाठ यहाँ दुरुस्त होगा।

नञ् समास में गुणीभाव जैसे—जो आपके लिए आनन्द की सिन्धु थी। जो आपके अत्यन्त चपल चित्त को रोकने का एकमात्र सदन थी और सदा ही देखा गया है कि जिसको आप क्षणभर के लिए भी नहीं छोड़ते थे आज उसी की बात करने के लिए भी चिन्ता आप की ग्लानि का हेतु है। धिक्कार है हम लोगों को।

यहाँ न मुक्ता ऐसा निषेध विधेय है। जैसे आकाश में उठा हुआ यह नूतन जलधर है। न कि दृप्त निशाचर है। यह दूराकृष्ट सुर धनुष है इन्द्र का धनुष है। न कि उसका धनुष है। यह भी जल की धाराओं का सुहावना आसार है वर्षा की सुहावनी झड़ी लगी हुई है। न कि बाणों की परम्परा है। और सोने की कसौटी की तरह चिकनी यह बिजली है न कि मेरी प्रिया उर्वशी है। यहाँ पर जैसे निषेध विधेय है। उसी तरह वहाँ पर भी निषेध को विधेय होना चाहिए। तभी विधेयाविमर्श दोष नहीं होगा। प्रश्न—अमुक्ता इसमें अमुक्तत्व को यदि अनुवाद्य ही माना जाय तो क्या हर्ज है। जैसे "जुगोप" इस पद्य में अत्रस्तत्व वगैरह अनुवाद्य हैं।

उत्तर—नहीं ऐसा नहीं कह सकते हैं क्योंकि आनन्द सिन्धुः पद्य में अमुक्तत्व का

यथा—जुगोपात्मानमत्रस्तो भेजे धर्ममनातुरः।
अगृध्नुश्चाददे सोऽर्थानसक्तः सुखमन्वभूत्॥१६०॥

इत्यत्र अत्रस्तत्वाद्यनुवादेनात्मनो गोपनादि।

बालक्रीड़ा

अनुवाद करके कुछ भी विधेयान्तर नहीं है। जैसे जुगोप वह दिलीप राजा निर्भय होकर अपनी रक्षा करते थे। नीरोग रहकर धर्म का सेवन करते थे। निर्लोभी होकर अर्थों का आदान करते थे। और विना किसी तरह के आसक्ति किये सुख का अनुभव करत थे। यहाँ पर अत्रस्तत्व वगैरह का अनुवाद करके अपनी रक्षा करना आदि विधेय है। उस तरह उक्त पद्य में भी अनुक्तत्व का अनुवाद करके कुछ भी विधेय नहीं है।

यह भी एक तथ्य है कि समास में नञ् पर्युदास ही होता है प्रसज्य प्रतिषेध नही होता है। जैसा कि कहा है—जहाँ विधि की प्रधानता रहे और प्रतिषेध की अप्रधानता। वहाँ उत्तर पद के साथ रहने वाला अर्थात् समस्त नञ् पर्युदास ही होता है ऐसा समझना चाहिए। प्रश्न—यदि ऐसा तथ्य है तब फिर कैसे अश्राद्धभोजी असूर्यंपश्या इत्यादि उदाहरणों में प्रसज्य प्रतिषेध का लाभ होता है। उत्तर। पर्युदास नञ् से उस प्रतिषेध का आक्षेप कर लेते हैं। प्रश्न—यदि ऐसी बात है तब फल में तो कोई वैलक्षण्य नहीं है अतः पर्युदासार्थ अमुक्तत्व को ही विधेय बना लिया जाय। उत्तर। हाँ ऐसा हो सकता है। यदि वैसा करने पर क्षणमपि के साथ अमुक्तत्व का सम्बन्ध हो सकता हो तो। किन्तु वह सम्बन्ध तो अमुक्तता के प्रतियोगी मुक्तत्व के ही साथ विवक्षित है। और भी बात है कि पर्युदास में वैसा होना सम्भव नहीं है। क्यों कि समास में एकार्थीभाव होता है अतः एक देश में अन्वय नहीं हो सकता है। विशिष्ट से ही अन्वय होता है। प्रश्न—पर्युदास में वैसा होना सम्भव नहीं है तब विधेय की उपस्थिति की आवश्यकता नहीं होने से अविमृष्ट विधेयांश दोष भी यहाँ नहीं है। किन्तु धारण अर्थ के कहने में जैसे विदधत् पद अवाचक है वैसे ही यहाँ प्रकृत में भी अमुक्त पद अवाचक ही है। क्यों कि (समासे खलु भिन्नैव शक्तिः) समास में पृथक् शक्ति के सिद्धान्त के अनुसार यहाँ यह पद अर्थान्तर में निरुढ हो गया है। उत्तर। नहीं। क्यों कि प्रधानतया निर्देश नहीं करना तब भी अक्षत है। इसी लिए प्रधानतया अनिर्दिष्ट है विधेय भूत अंश जिसमें ऐसा ही वृत्तिकार ने कहा न कि अप्रधानतया निर्देश। अच्छा। तब तो विदधत् इस अवाचक पद का इसी में अन्तर्भाव हो जाय। इस पर कहते हैं कि नही। क्यों कि प्रधानतया अनिर्दिष्ट हुआ भी उसका वह अर्थ विधेय नही है। अच्छा फिर ऐसा हो जाय कि अमुक्ता इस अविमृष्ट विधेयांश का ही अवाचक में प्रवेश मान लिया जाय। नही भाई। ऐसा कैसे मान लिया जाय। जब दोनों का असंकीर्ण स्थल शुद्ध स्थल सम्भव हो तब किसी संकीर्ण स्थल में भी दोष का अभाव हो सकता है। अन्यथा नही। यहाँ दूषकता का बीज है विवक्षित अर्थ की प्रतीति का नही होना। अतः यह नित्य दोष है।

१६—विरुद्धमतिकृद्यथा—

सुधाकरकराकारविशारदविचेष्टितः ।
अकार्यमित्रमेकोऽसौ तस्य किं वर्णयामहे ॥१६५॥

अत्र कार्यं विना मित्रमिति विवक्षितम्, अकार्ये मित्रमिति तु प्रतीतिः ।

यथा वा—चिरकालपरिप्राप्तलोचनानन्ददायिनः ।
कान्ता कान्तस्य सहसा विदधाति गलग्रहम् ॥१६६॥
अत्र कण्ठग्रहमिति वाच्यम् ।

यथा वा—न त्रस्तं यदि नाम भूतकरुणासन्तानशान्तात्मन-
स्तेन व्यारुजता धनुर्भगवतो देवाद्भवानीपतेः ।

बालक्रीड़ा

विरुद्ध मतिकृत् समस्त पद दुष्ट । विरुद्ध मति कृत् वह पद होता है जो विरुद्ध बुद्धि को पैदा करे । क्योंकि वह पद पदान्तर के सन्निधान से प्रकृत की प्रतीति को तिरस्कृत करने वाली प्रतीति का जनक हो जाता है । वह भी अनेक प्रकार से प्रवृत्त होता है एक समास प्रकृत के उपयोगी होता है दूसरा प्रकृत का अनुपयोगी समास होता है। अन्यानुकूल विग्रह के द्वारा विरुद्ध मति का जनक पद जैसे सुधाकर । चन्द्र के किरणों के सदृश सुन्दर चेष्टा वालें इस व्यक्ति का वर्णन क्या करें । यही एक व्यक्ति है जो अकार्य मित्र है । यहाँ विना कार्य के विना किसी तरह के स्वार्थ के मित्र है ऐसा अर्थाभाव में विहित अव्ययी भाव से घटित मयूर व्यंसकादि समास है जो प्रकृत के उपयोगी है । दूसरा अकार्यों में दुष्कार्यों में मित्र है सहयोगी है ऐसा प्रकृतानुपयोगी नञ् समास से युक्त सप्तमी तत्पुरुष समास हैं । जिससे वह पद विरुद्ध बुद्धि का जनक हो जाता है ।

कहीं पर दो पदों में समास हो जाने से विरुद्ध अर्थ में निरूढ पद की रचना के कारण विरुद्ध बुद्धि का जनक पद जैसे—चिर । चिर काल के बाद होने वाली परिप्राप्ति आगमन के समय कान्ता लोचनों को आनन्द देने वाले कान्त का झटिति कण्ठालिंगन करती है । यहाँ गलग्रह पद के कण्ठालिंगन और गलग्रह रोग दो अर्थ हैं। प्रकृत में गलग्रह पद कण्ठ ग्रहण रूप अर्थ में विवक्षित है किन्तु रोग विशेष में निरूढ है । अतः (रूढियोंगापहारिणी ) रूढि योग का अपहरण करती है इस न्याय के अनुसार उपस्थित होने वाले रूढ़ अर्थ के कारण वह पद विरुद्ध बुद्धि का जनक है । यहाँ गलग्रह पद रोग विशेष में निरूढ है । उस रोग को कान्ता कान्त के गले में पैदा कर देती है । यह गलग्रह बैलों को होता है जो जूआ के गले में रगडान से पैदा होता है । यहाँ भी नायिका ने वार २ इतना आलिंन किया कि जिससे विचारे कान्त के गले में गलग्रह रोग पैदा हो गया ।

कहीं पर पद को विवक्षित विशेष अर्थ परक मान ने में उस पद के व्यर्थ हो जाने का प्रसङ्ग आ जाता है अतः उस पद को अविविक्षत विशेष अर्थ परक मानना आवश्यक हो गया जिसके कारण वह विरुद्ध बुद्धि का जनक हो जाता है । जैसे—न त्रस्तम् । यदि

तत्पुत्रस्तु मदान्धतारकवधाद्विश्वस्य दत्तोत्सवः
स्कन्दः स्कन्द इव प्रियोऽहमथ वा शिष्यः कथं विस्मृतः ॥१६७॥

अत्र भवानीपतिशब्दो भवान्याः पत्यन्तरे प्रतीतिं करोति।

यथा वा—गोरपि यद्वाहनतां प्राप्तवतः सोऽपि गिरिसुतासिंहः।
सविधे निरहङ्कारः पायाद्वः सोऽम्बिकारमणः ॥१६८॥

अत्राम्बिकारमण इति विरुद्धां धियमुत्पादयति।

श्रुतिकटु समासगतं यथा—

सा दूरे च सुधासान्द्रतरङ्गितविलोचना।
बर्हिनिर्ह्रादनार्होऽयं कालश्च समुपागतः ॥१६९॥

बालक्रीड़ा

राम धनुष को तोड़ते समय भूतों पर अत्यधिक दयाकरने से शान्त चित्त वाले भगवान् भव से नही डरे। और मदान्ध तारक असुर को मारने के बाद विश्व को उत्सव में संलग्न खुशहाल करने वाले स्कन्द को भी यदि भुला दिया यानी उससे भी नहीं डरे। खैर! किन्तु स्कन्द की तरह प्रिय अथवा शिष्य मुझ से क्यों नहीं डरे, अब तुह्मारी खैर नहीं है। यहाँ भवानीपति पद यदि विवक्षित अर्थ भव का ग्रहण करते हैं तब भवानी पति पद व्यर्थ हो जाता है। क्योंकि उतना अर्थ तो भव पद के कह देने मात्र से मिल सकता था और यदि उस पद के वैयर्थ्य के प्रसंग के निवारण करने के लिए भव की पत्नी रूप अविवक्षित विशेष अर्थ का ग्रहण करते है तो यह पद विरुद्ध बुद्धि का जनक हो जाता है क्यों कि हे देवदत्त, यह व्यक्ति तुम्हारी पत्नी का पति है यह अर्थ जैसे बड़ा भारी गन्दा है उसी तरह यहाँ भी भव की पत्नी का अतिरिक्त पति रूप वैसा ही अर्थ प्रतीत होता है अतः यह पद्य विरुद्धमतिकृत्व दोष का उदाहरण है। कहीं पर समस्यमान दो पदों में समास तो एक ही है किन्तु वे पद नानार्थक है अतः विरुद्ध बुद्धि के जनक हो जाते हैं जैसे-गोरपि। जिसके वाहन बन जाने कारण गो रूपी दुर्बल प्राणी के भी समीप में गिरिसुता पार्वती का वाहन वह खूंखार सिंह भी निरहंकार सौम्य हो जाता है वह अम्बिकारमण भगवान् शम्भु हमारी तुम्हारी सब की रक्षा करे। यहाँ समस्यमान अम्बिका और रमण दो पद नानार्थक है। मृडानी चण्डिकाऽम्बिका इस कोष के अनुसार गौरी रूप और अम्बिका माता इसके अनुसार मातारूप अर्थ अम्बिका पद का है। इसी तरह रमण पद का भी प्रीति कर अर्थ की तरह जार रूप असभ्य अर्थ भी है अतः अम्बिकारमण पदों का गौरी की प्रीति करने वाले की तरह माता का स्वामी भी अर्थ प्रतीत होता है अतः विरुद्धमतिकृत्व दोष यहाँ है।

क्लिष्टादि पद समस्त होने पर ही दुष्ट होते हैं ऐसे नियम के बना देने से श्रुतिकटु प्रभृति पदों में नियम के अभाव की अभ्यनुज्ञा करदी। तदनुसार असमस्त श्रुतिकटु आदि पदों के उदाहरण दिखा दिये हैं। अब समास में श्रुतिकटु दिखाते हैं। जैसे—सा दूरे। सुधा से

एवमन्यदपि ज्ञेयम् ।

**( ७४ ) अपास्य च्युतसंस्कारमसमर्थं निरर्थकम् ।**
**वाक्येपि दोषाः सन्त्येते पदस्यांशेऽपि केचन ॥५५॥**

### बालक्रीड़ा

सने हुए यानी अमृत मय एवं तरंगित यानी तरंग सदृश चञ्चल कटाक्षों से विशिष्ट नयनों वाली वह नायिका दूर है नैहर गई हुई है और इधर मयूरों के निर्ह्लादन के योग्य अर्थात् मयूरों का वाणी के उच्चारण करने समय वर्षा ऋतु भी आगयी है । यहाँ बर्हिनिर्ह्लाद-नार्हो" यह समास हो जाने से एक पद बना हुआ है अतः पद में श्रुतिकटुत्व दोष है । इस समस्त पद गत श्रुतिकटुत्व दोष की तरह अन्य निहतार्थकत्वप्रभृति दोषों के उदाहरणों को भी समझना चाहिए ।

अब पहले बतलाए हुए दोषों का वाक्य एवं पदों के एक देश में भी अतिदेश करते हैं जैसे—अपास्य च्युतसंस्कारत्व असमर्थत्व एवं निरर्थकत्व दोषों को छोड़कर ये श्रुतिकटु प्रभृति पदों के प्रवृत्ति निमित्त भूत श्रुतिकटुत्वादि दोष वाक्य में भी होते हैं । और कोई २ दोष पद के एकदेश में भी होते हैं । यहाँ केचन का अभिप्राय है कि कोई ही न कि सभी । यह बात समझने की है कि च्युतसंस्कारत्व दोष को वाक्य में नहीं मानने का आशय है कि पद संस्कार पक्ष ही साहित्य शास्त्रियों को सम्मत है वाक्य संस्कार पक्ष उनको सम्मत नहीं है ।

अब विचार करते हैं कि वाक्य दोष का लक्षण क्या है । उस पर कहते हैं कि जहाँ दूसरे पद की सन्निधि से पद दुष्ट होते हैं वहाँ वाक्य दोष होता है । असाधु यानी च्युत संस्कृति, असमर्थ एवं निरर्थक पदों की दुष्टता में पदान्तर के साहित्य की अपेक्षा नहीं है । अतः इन तीनों का परित्याग किया है अर्थात् ये तीनों वाक्य दोष नहीं होते हैं । ऐसा सम्प्रदाय है किन्तु यह सम्प्रदाय समीचीन नहीं है । क्योंकि सोऽध्यैष्ट वेदान् इसमें दूसरे पद की अपेक्षा विना किये ही श्रुतिकटु पद को जो दुष्ट माना गया है वह विरुद्ध हो जायगा । हाँ यह कह सकते हैं कि सोध्यैष्ट में भी पदान्तर के साहित्य की अपेक्षा वहीहै क्योंकि यहाँ तो स्वतः ही विना किसी की सहायता के वर्ण परुष है जिनसे पद वन गये हैं । जो श्रुति कटु कहलाते हैं । अगर कहें कि ध्यै की सहायता से ष्ट और स्त्रि की सहायता से वेदान् भी दुष्ट हो गये हैं तब भी "वह दुश्च्यवन हम लोगों को धन देता है" इत्यादि अप्रयुक्त पद के उदाहरण में वाक्य दोष की व्याप्ति नहीं होगी यानी वाक्य दोष वहाँ नहीं होगा । क्योंकि दुश्च्यवन पद की दुष्टता में अन्य किसी पद की सहायता की अपेक्षा है ऐसा नहीं कह सकते हैं । एक बात और भी है कि असमर्थ के समान शील वाले अवाचक का परित्याग क्यों नहीं किया इसलिए इन सब व्याख्यानों में विनिगम को कहना चाहिए ।

केचन न पुनः सर्वे। क्रमेणोदाहरणम्।

सोऽध्यैष्ट वेदाँस्त्रिदशानयष्ट पितॄनताप्सीत्सममंस्त बन्धून्।
व्यजेष्ट षड्वर्गमरंस्त नीतौ समूलघातं न्यवधीदरींश्च ॥१७०॥

वालक्रीड़ा

इस पर कहते हैं कि विवक्षित धर्मी के प्रत्यायक शब्द में रहता हुआ जो नाना पदों में रहता है वह वाक्य दोष है। ऐसा लक्षण यहाँ अभीष्ट है। अतः "न्यकारो ह्ययमेव" में भी लक्षण की अव्याप्ति नहीं हुई अर्थात् व्याप्ति है। क्योंकि उद्देश्य एवं विधेय के अभिधायक दोनों पद दुष्ट हैं। इसी लिए

उद्देश्य वचनं पूर्वं विधेयस्य ततः परम्।
उद्देश्यमनुक्त्वैव न विधेयनुदीरयेत्।

यह शिद्धान्त है कि जैसे उद्देश्य के वाद ही विधेय को कहना न्यायसंगत है वैसे ही विधेय के पूर्व में उद्देश्य को कहना उचित होता है। और इसी तथ्य के अनुसार जहाँ विधेय भूत अंश का विचार नहीं किया जाता है वह अविमृष्टविधेयांश कहलाता है इसमें अंश पद का उपादान किया। क्योंकि अंश वहाँ ही होता है जहाँ अंशी के अवयव अनेक हो। अतः जैसे विधेय का विचार या अविचार होता है वैसे ही उद्देश्य का भी वह होता है। यह तत्त्वकथा काव्यप्रकाश के "योऽसौ सुभगे तवागतः" इस उदाहरण में स्पष्ट है। इस प्रकार च्युतसंस्कृति आदि का परित्याग उचित ही है। और असमर्थ के सहोदर अवाचक का परित्याग उचित नहीं है। क्योंकि कोई अवाचक पद भी विवक्षित धर्मी का ज्ञापक होता है। जैसे जन्तु। अदाता भी पैदा होता है अतः एक जन्तु है। किन्तु व्युदस्त इन तीनों में से कोई प्रभेद विवक्षितधर्मी का ज्ञापक नहीं होता है। यहाँ का भाव यह है कि विशिष्ट एक अर्थ में तात्पर्य रखने वाले पदों दस्त किये हुए का समूह वाक्य होता है। अतः जो दोष ऐसे पद समूह की अपेक्षा रखेगा वह वाक्य दोष होगा। ऐसी अपेक्षा रखने वालों के दो वर्ग हैं उनमें एक वर्ग अपने स्वरूप के लाभ के लिए वाक्य की अपेक्षा रखता है और दूसरा वर्ग अपने उत्कर्ष के पाने के लिए उसकी आकांक्षा रखता है। जैसे सुनिए। जो केवल वाक्य में ही रहने वाले दोष है और भी जो विधेयाविमर्श आदि वाक्य गत दोष हैं। वे सब वाक्य में ही हो सकते है अतः अपने स्वरूप को प्राप्त करने के लिए वाक्य की अपेक्षा रखते हैं। जो तो श्रुतिकटुत्व प्रभृति पद दोष होकर भी वाक्य घटक दो या तीन पदों में रहने के कारण वाक्य दोष बन जाते हैं वे अपने उत्कर्ष को पाने के लिए वाक्य की अपेक्षा रखते है। अतः जो च्युतसंस्कृतित्व एवं असमर्थत्व स्वतः या स्वभावतः दोष हैं वे एक में रहें तब भी वैसे हैं और अनेक रहें तब भी वैसे ही हैं। जिससे दो तीन या चार पदों में रहने के कारण उनमें कोई वैलक्षण्य नही है इस प्रकार सिद्धान्ततः वे पद दोष ही होते है वाक्य दोष नही। विवक्षित धर्मी का अप्रत्यायक अवाचक पद कभी कहीं पर प्रसिद्ध अर्थ के

स रातु वो दुश्चवनो भावुकानां परम्पराम् ।
अनेडमूकताद्यैश्च द्यतु दोषैरसम्मतान् ॥१७१॥

अत्र दुश्च्यवन इन्द्रः । अनेडमूको मूकबधिरः ।

बालक्रीड़ा

आधार पर वाक्यार्थ बोध का जनक हो जाता है अतः अवाचकत्व वाक्य दोष भी हो सकता है केवल पद दोष तक सीमित नही है अतः अवाचकत्व का अपासन नही किया । अत्र वाक्तगत श्रुतिकटुत्व का उदाहरण देते हैं—सोध्यैष्ट । भट्टिकाव्य के प्रथम सर्ग में दशरथ राजा का वर्णन परक यह पद्य है । उस राजा दशरथ ने वेदों का अध्ययन । देवों का यजन । पितरों का तर्पण । बन्धुओं का सम्मान । काम क्रोध लोभ मोह मद एवं मात्सर्य रूप छ हों के वर्ग का जयन । नीति में रमण । और शत्रुओं का समूल हनन किया । यहाँ अनेक पदों में रहने के कारण श्रुतिकटुत्व वाक्य दोष है । जहाँ वैयाकरण वक्ता रहे और वही श्रोता रहे उस अवस्था में इस पद्य में श्रुतिकटुत्व दोष नही है । किन्तु जब कोई वैयाकरण से अतिरिक्त इस पद्य के श्रोता एवं वक्ता भी हैं उस अवस्था में तो उक्त दोष हैं ही । यहाँ राजा दशरथ का वर्णन है । उक्त राजा ने पहिले वेद का अध्यन किया । उसकी जानकारी करके देवताओं के लिये याग एवं पितरों के लिये तर्पण किया । इस तरह उत्तम कर्मों के करने के द्वारा निर्मलान्तः करण होने से कामादि षड वर्ग का विजय एवं शिष्टों का सम्मान किया उसके पश्चात् नीति पूर्वक राज्य संचालन करते हुए शत्रुओं को नेश्त नाबूद कर दिया । इस प्रकार इस पद्य में कहे हुए स्वार्थ का बोध करा कर निराकांक्ष हुए सात वाक्यों में अंगांगी भाव से यानी प्रथम वाक्य के अंग एवं उत्तर वाक्य के अंगी बन जाने और पुनः मेल हो जाने से एक वाक्यता हो गई जैसा कि सिद्धान्त कथन है—

स्वार्थबोधसमाप्तानामंगागित्वव्यपेक्षया । वाक्यानामेकवाक्त्वं पुनः संहत्य जायते । जिसके फल स्वरूप यहाँ वाक्य गत श्रुतिकट्ठत्व है । अप्रयुक्त जैसे स रातु । वह दुश्च्यवन इन्द्र हम आप सबको मंगलो की परम्पराओं को देवे । और असम्मत हमसे प्रेम नहीं करने वालों को अनेडमूकतादि जन्ममूकत्व बधिरत्व प्रभृति दोषों से नष्ट करे ।

यहाँ दुश्च्यवन शब्द का इन्द्र रूप अर्थ में और अनेडमूड शब्द का मूक बधिर रूप अर्थ में कोषकारों के द्वारा आम्नान होने पर भी कवियों के द्वारा अनादृत होने से अप्रयुक्तत्व दोष है । यहाँ एक तमाशा है कि एक कोषकार ने मूक एवं बधिर रूप अर्थ का वाचक एडमूक शब्द लिखा है जैसे एडमूकः स्मृतो धीरैः शठे वाक् श्रुति वर्जिते । (विश्वः) और दो कोषकारों ने उस शब्द को उसी अर्थ में अनेडमूक रूप में लिखा है—जैसे मेदिनी एवं रभस । अनेडमूक उद्दिष्टः शठे वाक् श्रुति वर्जिते । इति । त्रिलिङ्गो ऽनेडमूकः स्याच्छठे वाक् श्रुतिवर्जिते । एडमूक का भी वही अर्थ और जो एडमूक नहीं हैं उस का भी अनेडमूक इति च यही अर्थ हैं ।

सायकसहायबाहोर्मकरध्वजनियमितक्षमाधिपतेः ।
अब्जरुचिभास्वरस्ते भातितरामवनिपश्लोकः ॥१७२॥

अत्र सायकादयः शब्दाः खड्गाब्धिभूचन्द्रयशःपर्यायाः शराद्यर्थतया प्रसिद्धाः

कुविन्दस्त्वं तावत्पटयसि गुणग्राममभितो
यशो गायन्त्येते दिशि दिशि च नग्नास्तव विभो ! ।
शरज्ज्योत्स्नागौरस्फुटविकटसर्वाङ्गसुभगा
तथापि त्वत्कीर्त्तिर्भ्रमति विगताच्छादनमिह ॥१७३॥

अत्र कुविन्दादिशब्दोऽर्थान्तरं प्रतिपादयन् उपश्लोक्यमानस्य तिरस्कारं व्यनक्तीत्यनुचितार्थः ।

## बालक्रीड़ा

निहतार्थ जैसे—सायक । सायक बाण एवं खड्ग को सहायक के रूप में हाथ में रखने वाले और मकरध्वज समुद्र से नियमित सीमित क्षमा पृथ्वी के अधिपति तथा मकर ध्वज काम से नियमित परिच्छिन्नकर दी गई क्षमा सहन शक्ति के अधिकारी हे राजन् आप का श्लोक पद्य अब्ज चन्द्र की रुचि किरणों के सदृश भास्वर स्वच्छ प्रसाद गुण युक्त एवं निर्दोष तथा अब्ज कमल की रुचि सौरभ के सदृश भास्वर सुगंधित प्रतीत होने वाला यश शोभायमान हो रहा है ।

यह खड्ग, अब्धि, भूमि, चन्द्र और यश के पर्याय वाची सायक, मकरध्वज, क्षमा, अब्ज, और श्लोक शब्द बाण कामदेव सहनशक्ति कमल और पद्य रूप अर्थ में प्रसिद्ध है अतः उक्त पर्यायार्थक शब्द प्रसिद्ध अर्थ से निहतार्थक है । अनुचितार्थ जैसे—कुविन्दः । कु पृथिवी को विन्द प्राप्त करने वाले हे विभो हे प्रभो ! आप चारों तरफ शूरता आदि गुणों के समूह को पटु कर रहे हैं फैला रहें हैं। और ये नग्न स्तुति पाठक गण प्रत्येक दिशा में आप के यश का गान करते हैं । तब भी शरदृतु की चाँन्दनी की तरह गौर निर्मल स्फुट प्रकाशमान एवं विकट विपुल अंगो वाली यह सुभगा आप की कीर्ति इस लोक में विगताच्छादन आवरण रहित यानी वे रोक टोक होकर घूम रही है ।

यहाँ कुविन्द गुण एवं नग्न शब्द, हे राजन् ! आप कपडा बुन रहे हैं अतः आप बुनकर हैं । ये वस्त्रहीन नंगे लोग आप से वस्त्र पाकर आप की प्रशंसा को चारों तरफ गाते फिर रहे हैं । इस तरह वस्त्रों से समृद्ध आपकी कीर्तिरूपी मेहरारू बिना कपडे के नंगी होकर घूम रही है इधर उधर मारी-२ फिर रही है इस अन्य अर्थ का प्रतिपादन करते हुए उपश्लोलोक्यमान प्रशंसा के योग्य राजा के तिरस्कार अपमान को व्यक्त करते हैं । अतः अनुचितार्थ है । प्रश्न— इस पद्य में निहतार्थत्व दोष है क्योंकि कुविन्द शब्द जुलाहे अर्थ में वह प्रसिद्धहै रूढ है अतः पहिले वह उस अर्थ को उपस्थित करेगा । पीछे योग मर्यादा से राजा को अतः अनुचितार्थ का यह उदाहरण कैसे । उत्तर । यहाँ श्लेष है और श्लेष में निहतार्थ एवं अप्रयुक्तार्थ पद निर्दुष्ट माने गये हैं किन्तु अनुचितार्थ

प्राभ्रभ्राड्विणुधामाप्य विषमाश्वः करोत्यम्।
निद्रां सहस्रपर्णानां पलायनपरायणाम् ॥१७४॥

अत्र प्राभ्रभ्राड्-विष्णुधाम-विषमाश्व-निद्रा-पर्ण-शब्दाः प्रकृष्टजलद-गगन-सप्ताश्व-सङ्कोच-दलानामवाचकाः।

भूपतेरुपसर्पन्ती कम्पना वामलोचना।
तत्तत्प्रहरणोत्साहवती मोहनमादधौ ॥१७५॥

अत्रोपसर्पण-प्रहरण-मोहनशब्दा व्रीडादायित्वादश्लीलाः।

तेऽन्यैर्वान्तं समश्नन्ति परोत्सर्गञ्च भुञ्जते।
इतरार्थग्रहे येषां कवीनां स्यात्प्रवर्त्तनम् ॥१७६॥

बालक्रीड़ा

तो श्लेषादि सभी जगहों में दोष माना गया है। अनुकरण की बात छोड दीजिए। उसमें तो सभी निर्दोष है।

अवाचक जैसे—प्राभ्रभ्राड्। अभ्र आकाश में खूब चमक ने वाले मेघ जिसमें मौजूद है ऐसे विष्णु धाम आकाश में पहुँच कर यह विषमाश्व सप्ताश्व सूर्य सहस्रपर्ण कमलों की निद्रा संकुचितावस्था को भागने में तत्पर कर देता है। यहाँ प्राभ्रभ्राड्, विष्णुधाम, विषमाश्व, निद्रा, पर्ण शब्द उत्कृष्टमेघ, आकाश, सप्ताश्व सूर्य, संकोच एवं दल रूप अर्थों के धर्मविधया मेघत्व आकाशत्व प्रकार से अवाचक हैं। यहाँ धर्म एवं धर्मी दोनों अर्थों में पदों की शक्ति नही है। अतः यह तृतीय भेद जिसको अन्यथा च लिखा था उसका उदाहरण इसको समझें।

तीन प्रकार के अश्लीलो में व्रीडादायी जैसे भूपतेः। दुश्मनों के तरफ भीषणता के साथ ताक करके उन पर आक्रमण करने वाली राजा की सेना भिन्न २ आयुधों के प्रक्षेप में उत्साह करके मोहन नामक अस्त्र को उठाती है।

रमण की इच्छा से युक्त अत एव कम्पप्रभृति सात्विक भावों से सम्पन्न और काम शास्त्र की प्रसिद्ध चुम्बन आलिंगन एवं नखक्षत आदि क्रियाओं को बडे उत्साह से करती हुई सुन्दर नयनों वाली नायिका ने राजा को मोहित कर लिया।

यहाँ उपसर्पन्ती पद सुरतारम्भ का प्रहरणपद कामशास्त्र प्रसिद्ध क्रियाओं का और मोहनपद सुरत का प्रतिपादन करता है अतः व्रीडायायी है।

जैसे—तेऽन्यैः। जिन कवियों की दूसरों के प्रतिपादित अर्थों में प्रवत्ति होती है उनके लिए कहना चाहिए कि वे कवि दूसरों के द्वारा वमन किए हुए को और उत्सर्ग विष्ठा को खाते है। यहाँ वान्त एवं उत्सर्ग शब्द जुगुप्सादायी है और प्रवर्त्तन शब्द स्वतः जुगुप्सादायी नही है किन्तु वमन एवं विष्ठा के लिए प्रवत्ति करने वाले की प्रवृत्ति ही घृणास्पद है अतः उक्त शब्दों के अर्थों के साहचर्य से उस अर्थ को कहने वाला प्रवर्त्तन शब्द भी जुगुप्सादायी माना गया है।

अत्र वान्तोत्सर्गप्रवर्त्तनशब्दा जुगुप्सादायिनः।
पितृवसतिमहं व्रजामि तां सह परिवारजनेन यत्र मे।
भवति सपदि पावकान्वये हृदयमशेषितशोकशल्यकम्॥ १७७॥
अत्र पितृगृहमित्यादौ विवक्षिते श्मशानादिप्रतीतावमङ्गलार्थत्वम्।
सुरालयोल्लासपरः प्राप्तपर्याप्तकम्पनः।
मार्गणप्रवणो भास्वद्भूतिरेष विलोक्यताम्॥ १७८॥
अत्र किं सुरादिशब्दा देव-सेना-शर--विभूत्यर्थाः किं मदिराद्यर्था इति सन्देहः।
तस्याधिमात्रोपायस्य तीव्रसंवेगिताजुषः
दृढभूमिः प्रियप्राप्तौ यत्नः स फलितः सखे ?॥ १७९॥

वालक्रीड़ा

अमंगलार्थ जैसे—पितृवसति। श्वशुरालय में रहते २ उदास होने वाली किसी नायिका की यह उक्ति है कि मैं नायिका उस पितृवसति नैहर में जाती हूँ जहाँ पहुँचने से परिवार के लोगों के साथ २ पिताजी से समन्वय हो जाने पर मेरे हृदय का शोक शंकु एक दम निकल जायेगा। यहाँ पिता के घर में जाना अर्थ विवेक्षित है। किन्तु उस पितृवसति श्मशान को मैं जा रही हूँ। जहाँ परिवार के साथ अग्नि में जल जाने से मेरा शोक शंकु सदा के लिए निकल जायेगा। यह द्वितीय अमङ्गल रूप अर्थ प्रतीत होता है।

सन्दिग्ध जैसे—देव मन्दिरों के निर्माण करने में उत्साही एवं शत्रुओं के संहार करने में पर्याप्त समर्थ विश्वसनीय सेना को पाने वाले और वाणों के खोजने में तत्पर ऐसे विपुल ऐश्वर्य शाली राजा को देखो।

मदिरा गृह में जाने पर उल्लास जिसको होता है और मदिरा के अधिक पीने से जिसको कम्प होने लगता है। अतः मार्गण इधर उधर खोज करने में लगा हुआ यह व्यक्ति देखते २ पृथिवी पर गिर गया इस मद्यप को देखो। मदिरा पीने से पागल होकर लोग पृथ्वी पर गिर जाते हैं।

यहाँ पर सुर, कम्पना, मार्गण एवं भूति शब्द क्या ? देव, सेना, बाण एवं विभूति अर्थों को कहते हैं या क्या ? मदिरा, कम्प अन्वेषण भूति भू पृथिवी पर ऊति क्षरण गिरना अर्थों को कहते हैं। इसमें संन्देह है। अतः सन्दिग्ध अर्थ है।

अप्रतीत जैसे—तस्याधि। यहाँ का विषय ऐसा है कि मृदु मध्य एवं अधिमात्र यानी तीव्र उपायों का उपयोग करने वाले तीन प्रकार के योगी होते हैं। उनमें भी फिर प्रत्येक मृदु मध्य एवं तीव्र भेद से तीन प्रकार के संवेग वाले होते हैं। यहाँ संवेग का अर्थ वैराग्य है। तीव्र संवेग वाले योगी की स्थिति ऐसी होती है कि ये विषय मेरे वश में हैं मैं इनके वश में नहीं हूँ। दृढ़भूमि उसे कहते हैं जो दीर्घ काल नैरन्तर्य एवं सत्कार से सेवित है। यहाँ तीव्रसंवेगिता पाठ है। संवेगिता का अर्थ संवेग यानी

अत्राधिमात्रोपायादयः शब्दाः योगशास्त्रमात्रप्रयुक्तत्वादप्रतीताः।

ताम्बूलभृतगल्लोऽयं भल्लं जल्पति मानुषः।
करोति खादनं पानं सदैव तु यथा तथा ॥ १८० ॥

अत्र गल्लादयः शब्दा ग्राम्याः।

वस्त्रवैदूर्यचरणैः क्षतसत्त्वरजःपरा।
निष्कम्पा रचिता नेत्रयुद्धं वेदय साम्प्रतम् ॥ १८१ ॥

अत्राम्बररत्नपादैः क्षततमा अचला भूः कृता नेत्रद्वन्द्वं बोधयेति नेयार्थता।

बालक्रीड़ा

वैराग्य है। तदनुसार प्रिय परमेश्वर की प्राप्ति में अधिमात्र उपाय से यत्न करने वाले और तीव्रसंवेग से सम्पन्न उस योगी का वह दृढ़भूमि यत्न हे सखे! सफल हो गया।

यहाँ अधिमात्र तीव्र संवेग दृढ़भूमि और प्रिय शब्द योगशास्त्र की परिभाषा में विशिष्ट संकेत वाले हैं। जिसके फलस्वरुप उस शास्त्र के जानकारों के ही समझ सकने के योग्य होने से सबको इनके अर्थ प्रतीत नहीं होते है अतः ये अप्रतीत शब्द हैं और यहाँ अप्रतीतत्व दोष है।

ग्राम्य जैसे—ताम्बूल। ताम्बूल से गल्ल को भरे हुए फुलाये हुए यह माणस भल्ल बोल्ता है। और सदैव के जैसा खाना पीना करता है। यहाँ गल्ल भल्ल मानुष एवं खादन पान शब्द ग्रामीणों के व्यवहार में उपयुक्त होते हैं। अतः ये ग्राम्य शब्द हैं।

नेयार्थ जैसे—वस्त्रवैदूर्य। वस्त्रवैदूर्य के चरणों से जिसके सत्व एवं रज के परवर्ती तम का निरास हो गया है ऐसी निष्कम्पा अचला बना दी है अतः नेत्रयुद्ध को समझाओ।

यहाँ सूर्य के किरणों से पृथ्वी के ऊपर का अन्धकार दूर हो गया है अतः आखों को खोलो अर्थात् सूर्योदय हो गया है अतः जागो। ऐसा अर्थ इस श्लोक में कहे गये पदों से जबरन् नेय प्राप्य है अतः ये शब्द नेयार्थ हैं। जिनमें वस्त्र शब्द से अम्बर और वैदूर्य शब्द से मणि उनसे सूर्य विवक्षित हैं अतः वस्त्रादि शब्दों का आकाशादि अर्थ कथंचित् नेय हैं। क्योंकि उन शब्दों की उक्त अर्थों में शक्ति नहीं और शक्ति के विना वे अर्थ शक्य शक्ति के विषय नहीं हो सकते हैं। इस प्रकार शक्य नहीं होने से वाचकत्व नामक शक्य सबन्ध से उक्त शब्द अम्बरमणि रूपादि अर्थों का लक्षणा से प्रतिपादन नहीं कर सकते हैं। अतः उनसे आकाशादि अर्थ प्रतीत नहीं हो सकते हैं किन्तु किसी तरह नेय प्राप्त किये जाते हैं अर्थात् वस्त्रादि पदों से लक्षित अम्बरादिपदों से आकाशादि का बोधन है यह एक मत है। दूसरा मत है कि स्व माने वस्त्रादिशब्द उनके वाच्य वस्त्रादि रूप अर्थ, उनके वाचक अम्बरादि पद उनके वाच्य आकाशादि रूप अर्थ हैं। अर्थात् स्वबोधकपर्यायबोध्यत्वसम्बन्ध से वस्त्रादि पदों

धम्मिल्लस्य न कस्य प्रेक्ष्य निकामं कुरङ्गशावाक्ष्याः ।
रज्यत्यपूर्वबन्धव्युत्पत्तेर्मानसं शोभाम् ॥ १८२ ॥

अत्र धम्मिल्लस्य शोभां प्रेक्ष्य कस्य मानसं न रज्यतीति सम्बन्धे क्लिष्टत्वम् ।

न्यक्कारो ह्ययमेव मे यदरयस्तत्राप्यसौ तापसः
सोऽप्यत्रैव निहन्ति राक्षसकुलं जीवत्यहो रावणः ।
धिग् धिग् शक्रजितं प्रबोधितवता किं कुम्भकर्णेन वा
स्वर्गग्रामटिकाविलुण्ठनवृथोच्छूनैः किमेभिर्भुजैः ॥ १८३ ॥

अत्रायमेव न्यक्कार इति वाच्यम् । उच्छूनत्वमात्रं चानुवाद्यं न वृथात्वविशेषितम् । अत्र च शब्दरचना विपरीता कृतेति वाक्यस्य दोषो न वाक्यार्थस्य । यथा वा—

वालक्रीड़ा

की आकाशादि में लक्षितलक्षणा है अतः लक्षणा ही है। इस प्रकार वैदूर्य की मणि में चरण की पाद में सत्त्वरजः पर की तम में, निष्कम्पा की अचला में युद्ध की द्वन्द्व में वेदन की विकासन में लक्षणा है उनसे फिर क्रमशः सूर्य, किरण, अन्धकार, भूमि, युगल एवं खोलो अर्थों की व्यक्ति होती है। किन्तु इन दोनों मतों में शक्ति के अभाव में शक्ति के विषय शक्य का अभाव है अतः शक्यसम्बन्धरूपा लक्षणा कैसे हो सकती है। उसके अभाव में लक्षणा के हेतु रूढ़ि और प्रयोजनों की चिन्ता नहीं बन सकती है अतः नेयार्थ है।

क्लिष्ट जैसे—धम्मिल्लस्य। कुरङ्ग के शाव बच्चे की तरह आँखों वाली नायिका के अपूर्व रचना शाली धम्मिल्ल की निकाम शोभा को देखकर किसका मन प्रसन्न नहीं होता है। इस अन्वय की प्रतीति में बड़ा व्यवधान है अतः यहाँ क्लिष्टत्व दोष है।

अविमृष्टविधेयांश जैसे न्यक्कारो। यही मेरा तिरस्कार है कि जो मेरे अरि हैं उनमें भी यह तापस। वह भी यहाँ ही है दूर नहीं है। वह भी राक्षसों के कुल का न कि एक या दो राक्षसों का अपितु वंश का हनन नहीं अपितु निःशेष हनन करेगा या कर चुका नहीं अपितु कर रहा है। इस पर भी अहो आश्चर्य है कि रावण जीता है। इन्द्र के विजेता मेघनाद को धिक्कार है। कुम्भकर्ण को जगाने से भी क्या लाभ है और स्वर्ग रूपी छोटे गाँव को लूट लेने से व्यर्थ फूले हुए इन भुजाओं से भी क्या लाभ है।

यहाँ अरियों की सत्ता प्राप्त है अतः उसका अयं इससे अनुवाद करके अप्राप्त न्यक्कार विधेय है। इस लिए अयमेव यही न्यक्कार है ऐसा कहना चाहिए। यदि ऐसा नहीं कहेंगे तो न्यक्कार को उद्देश्य करके इदमर्थ ही विधेय हो सकता है। या फिर विलम्ब से प्राप्त अप्राप्त का विवेक करके विधेय की प्रतीति होवेगी। यहाँ अयं न्यक्कार इन दो पदों के दुष्ट होने से यह वाक्य दोष है। पद दोष नहीं। अविमृष्ट विधेयांशत्व दोष पद में तभी रहेगा जब समास से एकपदत्व यहाँ हो जायेगा। और भी एक दोष है कि यहाँ वृथोच्छूनैः यह असंगत है क्यों कि केवल उच्छूनत्व का ही

अपाङ्गसंसर्गितरङ्गितं दृशोर्भ्रुवोररालान्तविलासि वेल्लितम् ॥
विसारिरोमाञ्चनकञ्चुकं तनोस्तनोति योऽसौ सुभगे ? तवागतः ॥ १८४ ॥

अत्र योऽसाविति पदद्वयमनुवाद्यमात्रप्रतीतिकृत्। तथा हि प्रक्रान्तप्रसिद्धाऽनुभूतार्थविषयस्तच्छब्दो यच्छब्दोपादानं नापेक्षते।

बालक्रीड़ा

अनुवाद करना उचित है न कि वृथात्व से विशिष्टका। क्यों कि इनसे क्या फायदा है इस तरह वृथात्व ही विधेय है। अतः उच्छूनत्व को उद्देश्य करके वृथात्व विधेय है जो समास के कारण गुणीभूत हो गया है। जिससे समस्त पदगत अविमृष्ट विधेयांशत्व दोष है। जिसको यहाँ प्रसंग से कह दिया हैं। अगर कहें कि उच्छूनता गत वृथात्व भिन्न है और भुजगतवैफल्य भिन्न है इस तरह किं पद और वृथा पद में पुनरुक्ति नहीं होगी अतः अर्थ भेद के मानलेने पर भी व्यर्थ फूले हुए भुजों से क्या फायदा है इस वैफल्य का विरोध तो हो ही जायेगा। क्यों कि वृथा फूले हुए वृथा है यह कौन संगति होगी। प्रश्न—न्यक्कार यही है यहाँ पर विपरीत प्रकार से विधेयत्व के प्रतीत होने से अर्थ दोष ही यह है न कि वाक्य दोष। उत्तर। यहाँ पर विवक्षित अर्थ दुष्ट नही है किन्तु उलटा पलटा शब्दों का निर्माण हुआ है जिससे अविवक्षित अर्थ का प्रत्यय हो रहा है। यह प्रत्यय कहता है कि यहाँ शब्दों का निर्माण ही अपराधी है अर्थ बेचारा निरपराध है। यदि इसी निर्माण को बदल दें तो उद्देश्य विधेय भाव की प्रतीति में कोई विकलता नही होगी। जैसे विरुद्धमतिकृत् में।

विधेय की उपसर्जनता एवं उद्देश्य विधेय भाव में व्युत्क्रम होजाने से ही यह अविमृष्ट विधेयांशत्व दोष होता है यह बात नही है अपि तु विधेय की अनुपस्थिति से भी होता है। जैसे अपाङ्ग।

हे सुभगे! जो तुम्हारी आखों में कटाक्षों की चञ्चलता का संचार कर देता है। यानी जो तुम्हें टेढी नजर से देखने को वशीभूत कर देता है। जो तुम्हारी भौहों में तिरछे नांच को विलसित कर देता है और जो तुम्हारे शरीर में रोमाञ्चों की कञ्चुक पहिना देता है वह आगया है।

यहाँ यः और असौ इन दो पदों का अनुवाद्य और विधेय अर्थों को प्रतिपादन करने के लिए उपादान किया है। किन्तु प्रकृत में उपात्त यह असौ पद विधेय अर्थ का प्रतिपादक नहीं है। क्योंकि उद्देश्यवाची यच्छब्द स्वार्थपरामर्शक तच्छब्द की अपेक्षा करता है। यच्छब्द के सन्निधान में उपात्त अदसादि शब्द प्रसिद्ध अर्थ के परामर्शक होते हैं। इसके सिवाय ये दोनों पद सन्धि के बदलौत एकरूप हो गये हैं। प्रश्न—जब इन यत् और तत् पदों का स्वतन्त्र भी प्रयोग देखते हैं अर्थात् कहीं पर केवल यत् पद उपात्त रहता है और कहीं पर केवल तत् पद का उपादान होता है तब ऐसी स्थिति में इनकी परस्पर सापेक्षिता कहाँ रहती है जो आप कहते हैं कि यच्छब्द तच्छब्द के

क्रमेणोदाहरणम्—

कातर्यं केवला नीतिः शौर्यं श्वापदचेष्टितम् ।
अतः सिद्धिं समेताभ्यामुभाभ्यामन्वियेष सः ॥ १८५ ॥

द्वयं गतं सम्प्रति शोचनीयतां समागमप्रार्थनया कपालिनः ।
कला च सा कान्तिमती कलावतस्त्वमस्य लोकस्य च नेत्रकौमुदी ॥१८६॥

बालक्रीड़ा

विना साकांक्ष रहता है । उत्तर । यह तथ्य कथा है कि इनमें परस्पर में अर्थों की अपेक्षा नियत है । इसीलिए कहा भी जाता है कि यत् और तत् का नित्य अभिसम्बन्ध है । किन्तु वह अभिसम्बन्ध कहीं पर शाब्द होता है और कहीं पर आर्थ । जहाँ यत् और तत् दोनों का उपादान रहता है वहाँ वह सम्बन्ध शाब्द हैं । जैसे वह दुर्मति है जिसका कल्याण में आदर नहीं है । एक के अथवा दोनों के अनुपादान में वह सम्बन्ध आर्थ होता है । क्योंकि अनुपात्त का भी सामर्थ्य से आक्षेप हो जाता है । जहाँ प्रसिद्ध प्रक्रान्त और अनुभूत अर्थ का बोधक तच्छब्द रहता है वहां वह तच्छब्द यच्छब्द के उपादान की अपेक्षा नहीं रखता है । क्योंकि उन अर्थों के बोधक तच्छब्द से यच्छब्द का आक्षेप हो जाता है । जैसे क्रमशः—कातर्यम् । केवला नीति का प्रयोग केवल नीति का अनुसरण करना कातरता है और केवल शौर्य का प्रयोग करना श्वापदों की खूंखारों की चेष्टा है । अतः वह अतिथि राजा परस्पर में मिले हुए इन दोनों के द्वारा सिद्धि से युक्त हुआ है । यहां सः यह पद पूर्व से प्रक्रान्त राजा अतिथि को कहता है ।

द्वयं । इस समय पहिले नही ये दो व्यक्ति अवश्य शोचनीय हो गये । क्यों !, उनके शोचनीय होने का कारण क्या है । इस पर कहते हैं कि इन दोनों ने कपाली के साथ समागम करने की प्रार्थना की है । दैवात् कथंचित् संयोग हो जाता तो कोई कहने सुनने की बात नहीं होती किन्तु इन्होंने उसके साथ जो अपने भोजन को चलने में असमर्थ है भिक्षा वृत्ति से जीवन का निर्वाह करता है । वह भिक्षा भी महाबीभत्स नरशिरःकपाल मं माँगता है उससे समागम की प्रार्थना अतः इससे बढ़ कर शोचनीय दशा क्या होगी । शुद्ध उत्तम भोजन खाने को भी जिसको मवस्सर नहीं । प्रश्न—वे दो कौन है । उत्तर । एक तो वह जगत् प्रसिद्ध कलावान् की कला । हाँ किसी दरिद्र की कन्या होती तो विचारी लाचारी की हालत में क्या करती । किसी का भी आश्रयण करना है जो मिले उसी का आश्रयण सही इस बुद्धि से कपाली का आश्रयण किया । किन्तु ऐसी बात नहीं वह तो कलावान् की वड़े धनाढ्य सम्पन्न की कन्या है । अरे भाई क्या किया जाय । लड़की अंधी या लूली या विरूप होगी । पिता धनाढ्य रह कर भी क्या कर सकता है । इस पर कहते हैं कि नहीं नहीं ऐसी स्थिति नहीं है । वह कन्या साक्षात् कला है बड़ी रूपवती है सुन्दर है । और दूसरी तुम । जो इस लोक की नेत्र कौमुदी है । जो देखता है उसी के नेत्रों को तृप्त

उत्कम्पिनी भयपरिस्खलितांशुकान्ता ते लोचने प्रतिदिशं विधुरे क्षिपन्ति ।
क्रूरेण दारुणतया सहसैव दग्धा धूमान्धितेन दहनेन न वीक्षिताऽसि ॥८७॥

यच्छब्दस्तूत्तरवाक्यानुगतत्वेनोपात्तः सामर्थ्यात्पूर्ववाक्यानुगतस्य तच्छब्दस्यौपादानं नापेक्षते यथा—

साधु चन्द्रमसि पुष्करैः कृतं मीलितं यदभिरामताधिके ।
उद्यता जयिनि कामिनीमुखे तेन साहसमनुष्ठितं पुनः ॥ १८८ ॥

बालक्रीड़ा

करने वाली हो । यहाँ यह प्रसिद्ध चन्द्र की कला का बोधक है । और जैसे—उत्कम्पिनी । काँपने वाली भय से जिसका अंशुकान्त गिर गया है । उन विधुर कातर लोचनों को प्रत्येक दिशाओं में फेंक रही है यानी कातर नयनों से रक्षक की आशा में चारों तरफ ताक रही है ऐसी अबला को एक तो स्वभावतः क्रूर दूसरे धूम से अन्ध अतः तुम्हारे सौन्दर्य एवं लावण्य को देखने में असमर्थ दहन ने दारुणता से सहसा अकस्मात् विना समझे बूझे तुमको जला दिया । यदि वह देखता और समझता बूझता तो कभी नहीं जलाता ।

यहाँ तत् पद अनुभूत अर्थ को बतलाता है । इन तीनों में यच्छब्द अवश्य अपेक्षणीय नहीं है । क्यों कि यहाँ यच्छब्द के अनुपादान में भी आक्षेप से ही जो पूर्वोक्त गुणों से सम्पन्न है । जो प्रसिद्ध है । जिसने नेत्रों को बार बार देखा है उनका अनुभव किया है । इस तरह के प्रत्यय के हो जाने से उस प्रत्यय का विघात नहीं होता है । जहाँ तो उत्तर वाक्य में अनुगत रूप से यच्छब्द का उपादान है वहाँ वह उपात्त यच्छब्द तच्छब्द के उपादान की अपेक्षा नहीं करता है । जैसे साधु चन्द्र । इन कमलों ने चन्द्र के बारे में बहुत ठीक किया जो वे सिकुड़ गये । क्योंकि सौन्दर्य में अधिक यानी अधिक सुन्दर अत एव अपने विजेता कामिनी के मुख के समक्ष उदित होकर इसने साहस का कार्य किया है । और भी जैसे मेरा ( गोविन्द ठाकुर का ) मातर्भारति ! । हे मातः हे भारति ! । बच्चों के प्रेम में वशीभूत होकर माता लोग क्या नहीं करती हैं । हे मित्र! विनय! हे विवेक ! हे स्थिरते! आप लोगों को अपने सुहृत् की प्रार्थना के अनुसार अवश्य कार्य करना चाहिए । ऐसा विचार करके आप लोग मुझको छोड़दें और क्षण भर के लिए भीतर छिप जाइये जब तक आप लोगों के वियोग में सुलभ इस लक्ष्मी को मैं प्राप्त करलूं । यहाँ "यन्मीलितम्" इस उत्तर वाक्य गत यच्छब्द पूर्व वाक्य में "तत्साधु कृतम्" इस तरह तच्छब्द के उपादान की आवश्यकता का महसूस नहीं करता है । क्योंकि आक्षेप से ही उसको वह मिल जाता है । इसलिए इसके उपादान नहीं करने पर भी कोई दोष नहीं है । किन्तु पूर्व वाक्य में उपात्त यच्छब्द तच्छब्द के आक्षेप करने में असमर्थ होने से तच्छब्द के उपादान के विना साकांक्ष है अतः तच्छब्द के उपादान की अपेक्षा रखता है । जैसे इसी उदाहरण में पूर्वार्ध और परार्ध के उलटा देने से मीलितं यदभिरामताधिकं साधु चन्द्रमसि पुष्करैः कृतम् । इस विपर्यास में दोष नहीं है ।

प्रागुपात्तस्तु यच्छब्दस्तच्छब्दोपादानं विना साकांक्षः। यथा तत्रैव श्लोके आद्यपादयोर्व्यत्यासे। द्वयोरुपादाने तु निराकांक्षत्वं प्रसिद्धम्। अनुपादानेऽपि सामर्थ्यात्कुत्रचिद् द्वयमपि गम्यते यथा—

ये नाम केचिदिह नः प्रथयन्त्यवज्ञां जानन्ति ते किमपि तान् प्रति नैष यत्नः।
उत्पत्स्यतेऽस्ति मम कोऽपि समानधर्मा कालो ह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी॥

अत्र य उत्पत्स्यते तं प्रतीति। एवं च तच्छब्दानुपादानेऽत्र साकांक्षत्वम्। न चासाविति तच्छब्दार्थमाह—

## बालक्रीड़ा

प्रश्न—प्रागुपात्त भी यच्छब्द तच्छब्द के आक्षेप करने में समर्थ है। जैसे—यदि उसका चक्षु है तब कुवलय परास्त हो गये। यहाँ पर अगर तर्हि का आक्षेप कर लिया जाय तब उपादान की क्या जरूरत है। उत्तर। हाँ आक्षेप कर लेते हैं किन्तु सब जगहों में नहीं। जहाँ यदि इस तरह का उसका कोई पर्यायशब्द हो तो। अगर वही यच्छब्द उत्तर वाक्य में हो तो किसी भी रूप वाला होगा तब भी आक्षेप करने में समर्थ ही होगा। अथवा यहाँ यों कहना चाहिए कि यदि यह अव्यय है यच्छब्द नहीं है। अव्यय का स्वरूप भिन्न स्वभाव वाला है और यच्छब्द का भिन्न स्वभाव वाला है। यही स्वभाव चेत् शब्द का भी है। जैसे तच्चेत् स्मितं का सुधा। इसमें है। यत् और तत् दोनों के उपादान में तो निराकांक्ष प्रतीति प्रसिद्ध ही है। जैसे "यदुवाच न तन्मिथ्या" इसमें है। कहीं पर दोनों के अनुपादन में भी सामर्थ्य से दोनों की प्रतीति हो जाती है। ऐसी स्थिति के इन उदाहरणों में दोनों का आर्थ सम्बन्ध होता है। जैसे—ये नाम। जो कोई हमारे विषय में अवज्ञा का प्रथन करते हैं वे कुछ जानते भी हैं अर्थात् कुछ नहीं जानते हैं, अतः इनके लिए यह प्रयत्न नहीं है। हाँ जो कोई मेरे समानधर्मवाला पैदा होगा उसके लिए यह प्रयत्न है। प्रश्न—तुम्हारे समानधर्मवाला पैदा होगा इसमें क्या प्रमाण है। उत्तर। काल की कोई अवधि नहीं है महान् काल है। और पृथिवी विपुल है विस्तीर्ण है। अतः कभी न कभी कहीं न कहीं कोई पैदा होगा ही।

यहाँ जो मेरा समानधर्मा पैदा होगा या मेरे समानधर्मा है उसके लिए यह प्रयत्न हैं। यह तथ्य स्पष्ट प्रतीत होता है। इस तरह पूर्वार्ध में यत् और तत् दोनों के उपादान कर देने से निराकांक्ष प्रतीति हो गई। उत्तरार्ध में तो "यस्तम्" इस रूप में दोनों के उपादान नहीं होने पर भी सामर्थ्य से दोनों का अभ्याहार है या दोनों का आर्थ सम्बन्ध है। इस प्रकार 'योऽसौ सुभगो' इस पद्य में तच्छब्द का उपादान नहीं है और आक्षेप हो नहीं सकता है अतः तच्छब्द के उपादान के विना यह यच्छब्द साकांक्ष है। प्रश्न—हाँ ऐसा हो सकता है। अर्थात् तच्छब्द के उपादान के विना यह यच्छब्द साकांक्ष है ऐसा कहना बन सकता था यदि यच्छब्द के अर्थ को कहने वाला अदःशब्द

असौ मरुच्चुम्बितचारुकेसरः प्रसन्नताराधिपमण्डलाग्रणीः ।
वियुक्तरामातुरदृष्टिवीक्षितो वसन्तकालो हनुमानिवागतः ॥ १९० ॥

अत्र हि न तच्छब्दार्थप्रतीतिः । प्रतीतौ वा—

करवालकरालदोःसहायो युधि योऽसौ विजयार्जुनैकमल्लः ।
यदि भूपतिना स तत्र कार्ये विनियुज्येत ततः कृतं कृतं स्यात् ॥ १९१ ॥

अत्र स इत्यस्यानर्थक्यं स्यात् । अथ—

बालक्रीड़ा

नही होता । किन्तु यहाँ तो तदर्थ बोधक अदः शब्द है ही । उत्तर । तो क्या यह अदः शब्द तच्छब्द का पर्याय वाचक है । अगर है तब तो—असौ मरुत् ।

मरुत् वायु से चुम्बित स्पृष्ट सुन्दर केसर मौलसिरी के पुष्प जिसमें है ऐसा । स्वच्छ चन्द्र मण्डल ही जिसमें अग्र नेता है और वियोगिनी रामा युवतियों के द्वारा आतुर दृष्टियों से जो देखा गया है वह वसन्त ऋतु हनुमान् की तरह आगया । जिस हनुमान् के चारु केसरों को बालों को पवन स्पर्श कर रहा है । जो हनुमान् प्रसन्न ताराधिप सुग्रीव के राष्ट्र में अग्रणी हैं और जिस हनुमान् की तरफ सीता के वियोग से आतुर अतएव दयनीय स्थिति में पड़े हुए रामचन्द्रजी बड़ी आकांक्षा से ताक रहे हैं ।

यहाँ अदः शब्द को तच्छब्द के अर्थ को ही कहना चाहिए । न कि इदमर्थ को । किन्तु यहाँ तच्छब्द के अर्थ की प्रतीति नही होती है । इस पर भी जबरन् इष्टापत्तिका आलम्बन करते हैं यानी अदः शब्द तच्छब्द के अर्थ की प्रतीति कराता है ऐसा मानेंगे तो करवाल के धारण करने से कराल हुई भुजाओं की सहायता के बल पर युद्ध स्थल में विजय करने वाले अर्जुन के सदृश जो एक मात्र मल्ल है उसको यदि राजा सेनापति के रूप में नियुक्त कर देता है तो कार्यसम्पन्न ही हैं । यहाँ " स " यह पद पुनरुक्त हो जायेगा । क्यों कि अदः शब्द ने उसके अर्थ को कह ही दिया है । यहाँ प्रश्न होता है कि

इदमस्तु सन्निकृष्टे समीपतरवर्ति चैतदो रूपम् । अदसस्तु विप्रकृष्टे तदिति परोक्षे विजानीयात् । इस कोष वाक्य के अनुसार विप्रकृष्टार्थक दूरार्थक अदः शब्द का तच्छब्द प्रतिपाद्य परोक्षरूप भी अर्थ है तो ठीक है । हम क्या उसके अन्य अर्थ के प्रतिपादन का निषेध करते है निषेध तो नही करते बल्कि अनुज्ञा देते हैं कि वह अदः शब्द तच्छब्द समानार्थक है । यदि वह अदः शब्द तच्छब्द के समान अर्थ वाला नही होता तो कैसे । योऽविकल्प । हे ईश ! जो पुरुष इस निखिल सम्पूर्ण अर्थ मण्डल पदार्थ समूह को अविकल्प निःसन्देह भवद्वपु आप के स्वरुप मय देखता है । परमार्थतः जगत् के भगवत्स्वरुप नही होने पर भी जो जगत् को भगवत्स्वरुप समझता है उस नित्य सुखी पुरुष को अपने पक्ष से परिपूरित जगत् में किससे भय है अर्थात् किसी से नहीं ।

योऽविकल्पमिदमर्थमण्डलं पश्यतोश ! निखिलं भवद्वपुः ।
आत्मपक्षरिपूरिते जगत्यस्य नित्यसुखिनः कुतो भयम् ।। १९२ ।।

इतीदंशब्दवददःशब्दस्तच्छब्दार्थमभिभत्ते इति उच्यते तर्ह्यत्रेव वाक्यान्तरे उपादानमर्हति न तत्रैव । यच्छब्दस्य हि निकटे स्थितः प्रसिद्धिं परामृशति—यथा—

यत्तदूर्जितमत्युग्रं क्षात्रं तेजोऽस्य भूपतेः ।
दीव्यताऽक्षैस्तदाऽनेन नूनं तदपि हारितम् ।। १९३ ।।

इत्यत्र तच्छब्दः ।। ननु कथं—

### बालक्रीड़ा

यहाँ इस श्लोक में इदं शब्द भी तच्छब्द प्रतिपाद्य परोक्ष रूप अर्थ को कहता है। इससे मालूम पड़ता है कि इदं और अदः शब्द दोनों समान शक्तिवाले हैं । अत एव इदं शब्द की तरह अदः शब्द तच्छब्द के द्वारा प्रतिपाद्य अर्थ को कहता है । उत्तर । सच कहते हैं । ऐसी ही स्थिति है । किन्तु यहाँ जैसे यः प्रथम वाक्य में है और अस्य उत्तर वाक्य में हैं उसी तरह अदः शब्द भी वाक्यान्तर में अपना उपादान चाहता है न कि उसी एकही वाक्य में । क्योंकि यच्छब्द के व्यवधान से रहित अनन्तरवर्त्ती समान लिंग समान वचन एवं समान विभक्तियों वाला और एक वाक्य में उपात्त तच्छब्द भी जब प्रसिद्धि मात्र में निरूढ है । तब इदम् अदस् और एतत् शब्दों के विषय में तो कहना ही क्या है । वे तो समान शक्तिवाले हैं ही । जैसे–यत्तद् । जो तो इस राजा का अर्जित एवं उग्र क्षत्रिय तेज था उस तेज को तो राजा ने जूआ खेलने से नष्ट कर दिया । यहाँ पर जैसे यच्छब्द के अव्यवहित और अनन्तर में स्थित एक वाक्य में उपात्त एवं समान लिंग विभक्ति तथा वचन वाला तच्छब्द प्रसिद्धि में ही निरूढ है विधेय समर्पक नहीं है । उसी तरह वही परिस्थिति योऽसौ में भी है । इसलिए योऽविकल्पं की तरह योऽसौ में भी व्यवधान से अदः शब्द का प्रयोग करना समुचित है न कि अव्यवधान से ।

प्रश्न—जब खुद तच्छब्द यच्छब्द के समान अधिकरण में प्रयुक्त हुआ प्रसिद्धि रूप अर्थ का बोधक है तब कैसे "जो बड़ों की निन्दा करता है वह तो पापी है ही किन्तु वह भी पापी है जो उनकी निन्दा को उन निन्दकों से सुनता है" यहाँ पर तच्छब्द प्रसिद्धि रूप अर्थ को नहीं कहता है । उक्त अवस्था वाले तच्छब्द को तो प्रसिद्धि रूप अर्थ को कहना चाहिए था । उत्तर । यहाँ यः इस में विसर्गों और यति का व्यवधान है और योऽसौ इसमें तो संधिके बदौलत यच्छब्द के स्वरूप में निविष्ट है अत एव एक देश होने से अव्यहित हो गया है । प्रश्न—आप का उक्त सिद्धान्त सम्मान्य होता यदि यत् और तत् का नित्य सम्बन्ध होता मालूम तो ऐसा पड़ता है कि उनका वैसा सम्बन्ध नही है । यदि वैसा सम्बन्ध होता तो–कल्याणानाम् । हे विश्वमूर्ते ! आप कल्याणमय तेज के पात्र है । अतः हे देव ! प्रसन्न होइये

कल्याणानां त्वमसि महसां भाजनं विश्वमूर्त्ते !
धुर्यां लक्ष्मीमथ मयि भृशं धेहि देव ! प्रसीद ।
यद्यत्पापं प्रतिजहि जगन्नाथ ! नम्रस्य तन्मे
भद्रं भद्रं वितर भगवन् ! भूयसे मङ्गलाय ॥ १९४ ॥

अत्र यद्यदित्युक्त्या तन्मे इत्युक्तम् । उच्यते । यद्यदिति येन केनचिद्रूपेण स्थितं सर्वात्मकं वस्त्वाक्षिप्तं तथाभूतं तच्छब्देन परामृश्यते । यथा वा—

किं लोभेन विलङ्घितः स भरतो येनैतदेवं कृतं
मात्रा स्त्रीलघुतां गता किमथवा मातैव मे मध्यमा ।
मिथ्यैतन्मम चिन्तितं द्वितयमप्यार्यानुजोऽसौ गुरु-
र्माता तातकलत्रमित्यनुचितं मन्ये विधात्रा कृतम् ॥ १९५ ॥

बालक्रीड़ा

और मेरे में भारसहन में समर्थ सम्पत्ति का आधान करिये । हे जगन्नाथ ! मैं आप के सम्मुख नम्र हूँ अतः मेरे जो पाप हैं उन को नष्ट करिये जिससे मेरा महान् कल्याण होवे । यहाँ इस श्लोक में दो वार कहे हुए यत्-यत् की प्रतिद्वन्दिता में दो वार तत्-तत् को कहना चाहिए था । इसको नहीं कह कर दो यत् यत् की प्रतियोगिता में एक ही तत् को कैसे कहा अर्थात् यहाँ पर एक यत् शब्द से परामृष्ट वस्तु का एक तत् शब्द से परामर्श होने पर भी द्वितीय यत् शब्द से द्वितीय तत् शब्द के अभाव में निराकांक्ष प्रतीति कैसे होती है । नहीं होनी चाहिये थी । अतः उनका नित्य सम्बन्ध नहीं है । उत्तर । यहाँ पर यत् यत् इस प्रकार दो वार कहे हुए यत् शब्द में जिस किसी रूप से जो वस्तु स्थित है उसी रूप में यानी सर्व रूप से स्थित वस्तु का आक्षेप किया गया है । अतः सर्वात्मक वस्तु का एक तच्छब्द से परामर्श कर लिया है ।

वस्तुतस्तु यत् यत् ये दो पद नही है किन्तु नित्यवीप्सयोः इस सूत्र से वीप्सा अर्थ में यत् को द्वित्व आदेश हुआ है । अतः आदेशी एक यत् पद और उसके प्रति योगी एक तत्पद दोनों के द्वारा एक ही रूप से पाप का परामर्श किया है । आदेशी का स्वभाव है कि वह सम्पूर्ण रूप से सम्बन्ध का ग्राहक होता है अतः यत् पद गत आदेश से ही जब सकल सम्बन्ध ग्रहण की उपपत्ति हो जाती है तब तत् पद में वीप्सा की आवश्यकता नहीं है । इसी लिए जहाँ तत्पद में भी वीप्सा है वहाँ पर दोनों के द्वारा सर्व का उपस्थापन होता है ।

सभासामावस्थल की तरह समास में भी अनेक पदों में रहने से यह वाक्यदोष है । जैसे–किं लोभेन । क्या ? लोभने भरत को दबा लिया जिससे माता के जरिये उसने ऐसा किया । अथवा मेरी मझली माता ही स्त्री स्वभाव सुलभ क्षुद्रता पर उतर आई । किन्तु यह दोनों प्रकार का मेरा चिन्तन मिथ्या है । क्योंकि यह भरत आर्य के गुणों का अनुगमन करता हुआ पैदा होने वाला अनुज है और माता कैकेयी तात पिता की

अत्रार्यस्येति तातस्येति च वाच्यं न त्वनयोः समासे गुणीभावः कार्यः। एवं समासान्तरेऽप्युदाहार्यम्। विरुद्धमतिकृद्यथा—

श्रितक्षमा रक्तभुवः शिवालिङ्गितमूर्त्तयः।
विग्रहक्षपणेनाद्य शेरते ते गतासुखाः॥ १९६॥

अत्र क्षमादिगुणयुक्ताः सुखमासते इति विवक्षिते हता इति विरुद्धा प्रतीतिः। पदैकदेशे यथासम्भवं क्रमेणोदाहरणम्—

बालक्रीड़ा

कलत्र है। पिता की कला की प्राण की रक्षा करने वाली है। प्रश्न—यदि इन दोनों ने इस अनुचित कार्य को नहीं किया तो किसने किया। उत्तर। मैं मानता हूँ कि विधाता ने किया।

यहाँ कलत्र में तात के सम्बन्ध को और अनुज में आर्य के सम्बन्ध को उत्कर्षा धायक के रूप में विधेय बनाना चाहते हैं किन्तु समास में वह सम्बन्ध गुणीभूत हो गया है अतः विधेय नहीं बन सकता है। जिस हेतु से यह विधेयामर्श वाक्यगत दोष है उस को तो कह दिया कि आर्यानुजः और तातकलत्रम् इन अनेक पदों में रहने के कारण यह वाक्यदोष है। इसी प्रकार अन्य २ समासों में भी समझना चाहिए।

विरुद्धमतिकृत्व वाक्यगत जैसे—श्रित। साम रूप उपाय से सिद्धि को प्राप्त करने वाले राजाओं का यहाँ वर्णन है। क्षमादि गुणों के आश्रयदाता भूमि निवासी सभी जनता के प्रेम पात्र और कल्याणमय स्वरूप से आलिंगित वे राजा लोग युद्ध के अभाव से दुःखरहित होकर शयन कर रहे हैं अर्थात् युद्ध के टल जाने से सुखमयी निद्रा का अनुभव कर रहे हैं। यहाँ इस उपर्युक्त अर्थ को कहना चाहते हैं किन्तु रुधिर में सने हुए भूमि में पड़े हुए और जिनके शरीर को गीदड़ खा रहे हैं ऐसे वे राजा लोग शरीर के नष्ट हो जाने से प्राण एवं इन्द्रियों से रहित होकर सो रहे हैं। ऐसा विरुद्ध अर्थ यहां प्रतीत हो रहा है। इस तरह यहां विवक्षित अर्थ अन्य है और विरुद्ध अर्थ अन्य है। अमतपरार्थ में तो विरुद्ध अर्थ भी विवक्षित है अतः उससे इसका भेद है। प्रकाशितविरुद्धत्व के साथ विधेयाविमर्श का सांकर्य है ऐसा नहीं कहना। क्योंकि वहां अर्थ व्यंजक है अतः अर्थगत वह दोष है यहां शब्द व्यंजक है अतः शब्दगत यह दोष है।

इस प्रकार तेरह तरह के वाक्यदोषों का उदाहरण दिखाकर अब पद के एकदेश में रहने वाले दोषों का यथासम्भव उदाहरण देते हैं। उनमें श्रुतिकटु जैसे—अलम्। अतिचपल होने से, क्षणिक होने से, स्वप्नतुल्य चित्तवृत्ति मात्र कल्पित पदार्थ के सदृश, असतो वस्तुनो माया सद्रूपोद्भावना तथा। इन्द्रजालः स्थितार्थस्य मंत्रचूर्णौषधादिभिः। अदर्शनमापारोक्ष्यमन्यथाकृतिरुच्यते। असत् वस्तु का सत् रूप में उद्भावन रूप माया के सदृश और विद्यमान पदार्थ को लुप्त कर देना और अविद्यमान पदार्थ को साक्षात् दिखा देने एवं अन्यथा कर देने रूप इन्द्रजाल के तुल्य होने से तथा परिणति में विरस

अलमतिचपलत्वात्स्वप्नमायोपमत्वात्परिणतिविरसत्वात्संगमेनाङ्गनायाः ।
इति यदि शतकृत्वस्तत्त्वमालोचयामस्तदपि न हरिणाक्षीं विस्मरत्यन्तरात्मा ।।

अत्र त्वादिति । यथा वा—

तद् गच्छ सिद्ध्यै कुरु देवकार्यमर्थोऽयमर्थान्तरलभ्य एव ।
अपेक्षते प्रत्ययमङ्गलब्ध्यै बीजाङ्कुरः प्रागुदयादिवाम्भः ।।१९८ ।।

अत्र द्ध्यै ब्ध्यै इति कटुः ।

यश्चाप्सरोविभ्रममण्डनानां संपादयित्रीं शिखरैर्बिभर्ति ।
वलाहकच्छेदविभक्तरागामकालसंध्यामिव धातुमत्ताम् ।। १९९ ।।

## बालक्रीड़ा

होने से अङ्गना का सङ्गम निष्फल है । इस तरह के सैकड़ों विचारों से तत्त्व की आलोचना करता हूँ तब भी मेरा अन्तःकरण हरिणाक्षी को नहीं भूलता है ।

यहाँ त्वात् यह पद का एकदेश दुष्ट है । किसी एक पद में दो वर्णों के दुष्ट होने से पद दोष होता है । क्योंकि वहाँ पद मे ही कटुता की प्रतीति होती है । जहाँ किसी पद का एक हीं वर्ण दुष्ट होता है वह पदैकदेश दोष होता है । प्रश्न—यदि ऐसा मानेंगे तो "सोऽध्यैष्ट" इत्यादि में प्रत्येक पद में दोष के नहीं रहने से वाक्य दोष कैसे माना जायगा । उत्तर—नाना पदों के दुष्ट होने पर वाक्य दोष होता है ऐसा सिद्धान्त नहीं है अपितु नाना पदों में रहने मात्र से उसको वाक्य दोष मानते हैं । वह रहना कहीं पर पद के अवच्छेद सम्बन्ध से और कहीं पर पद के एकदेश के सम्बन्ध से होता है ।

त्वात् को श्रुतिकटु मानने में रुचि भेद से अनुभव का विरोध होता है अतः दूसरा उदाहरण देते हैं—तद्गच्छ । हमारे अभिमत की लब्धि और तत्त्वज्ञान की सिद्धि के लिए जाओ । प्रश्न—तत्वज्ञान की सिद्धि तो इस समय उद्देश्य नहीं है अतः उसके लिए कैसे जाना होगा । उत्तर । अच्छा । देवताओं का कार्य करो । यह स्कन्द की उत्पत्ति रूप कार्य सभी देवताओं का कार्य है न कि मेरे अकेले का कार्य है । प्रश्न—यह तो ठीक है किन्तु अपने अनिष्ट के विषय में किसी की भी प्रवृत्ति कैसे होगी । उत्तर । स्कन्द की उत्पत्ति के लिए पार्वती के वश में शिव को अनुकूल कर देना रूप यह देवकार्यात्मक अर्थ तुम्हारे अनिष्ट रूप अर्थान्तर से ही लभ्य है । प्रश्न—यदि ऐसी ही बात है तब तो किसी अन्य को ही नियुक्त करिये मुझे क्यों नियुक्त करते हैं । उत्तर । बीज से उदित होने वाला अंकुर अपने उदय से पहिले जैसे जल की अपेक्षा करता है उसी तरह यह देवकार्य भी उत्तम प्रत्यय कारण तुम्हारी ही अपेक्षा करता है । दैव का अतिक्रमण करना अतिकठिन है अतः अनिष्ट की शंका नहीं करना देवताओं की कार्य सिद्धि के लिए सन्नद्ध हो जावो । यहाँ ध्यै ब्ध्यै यह पदैकदेश श्रुति कटु है । निहतार्थ जैसे— यश्चा । जो हिमालय अप्सराओं के शृंगार के उपयोगी मण्डनों का सम्पादन कर देने वाली गैरिकादि धातु को मेघ खण्डों में अपनी लाली को व्याप्त कर देने वाली अकाल

अत्र मत्ताशब्दः क्षीबार्थे निहतार्थः ।

आदावञ्जनपुञ्जलिप्तवपुषां श्वसानिलोल्लासित-
प्रोत्सर्पद्विरहानलेन च ततः सन्तापितानां दृशाम् ।
संप्रत्येव निषेकमश्रुपयसा देवस्य चेतोभुवो
भल्लीनामिव पानकर्म कुरुते कामं कुरङ्गेक्षणा ॥ २०० ॥

अत्र दृशामिति बहुवचनं निरर्थकम्, कुरङ्गेक्षणाया एकस्या एवोपादानात्। न चालसवलितैरित्यादिवत् व्यापारभेदाद् बहुत्वम् व्यापाराणामनुपात्तत्वात्।

बालक्रीड़ा

संख्या की तरह धारण करता है। यहाँ मत्ता शब्द मदिरा को पीकर मत्त होने अर्थ में प्रसिद्ध है और युक्तत्व अर्थ में अप्रसिद्ध है अतः प्रसिद्ध अर्थ से अप्रसिद्ध अर्थ निहत है।

निरर्थक जैसे—आदाव। कुरंगी मृगी के तुल्य ईक्षण वाली वह नायिका जो इस समय आँसुओं से आखों का निषेक करती है यानी आँसू रूपी जल से आखों को निषिक्त करती है वह कामदेव के भालों का शस्त्रों का ( यहाँ आखें कामदेव के शस्त्र हैं ) पान कर्म्म है। क्योंकि पान कर्म का स्वरूप है कि शस्त्र में पहिले पंक का लेप करना फिर उसको अग्नि में संतप्त कर के जल में छोड़ देना। कोयले को पीस कर बनाए चूर्ण में जल मिला लेने से पंक बनता है। तदनुसार आखों में काजल डाल दिया यानी अंजनपुञ्ज काजल का पहिले लेप कर दिया फिर उनको श्वास वायु से उल्लसित प्रवृद्ध अतएव चारों तरफ फैलने वाले विरहरूपी अग्नि से संतप्त किया। यहाँ दृशां इसमें बहुवचन निरर्थक है। क्योंकि कुरंगेक्षणा एक है और एक कुरंगेक्षणा के दो ही नेत्र होते हैं बहुत नेत्र होते नहीं हैं। हाँ नेत्रों में यदि बहुत्व विवक्षित होता तब भी मान लेते किन्तु बहुत्व वहाँ विवक्षित नहीं है अतः छन्द के पद की पूर्ति करने के लिए ही बहुवचन का उपन्यास यहाँ किया है। अन्य कोई प्रयोजन बहुवचन के उपन्यास का यहां नहीं दिखाई पड़ता है। यदि कहें कि—

अलस। हे मुग्धे ! हे भोली ! यह कहो कि यह कौन सुकृती है जिसको तुम आज इन विलक्षण ईक्षणों से देख रही हो। अब ईक्षणों के वैलक्षण्य को कहते हैं जो ईक्षण अलस से वलित हैं युक्त हैं अलसाये हुए हैं। प्रेम से आर्द्र हैं स्निग्ध हैं। बार २ मुकुलित हो रहे हैं। लज्जा से इतने चञ्चल हैं कि क्षण भर के लिए सामने पड़ते हैं किन्तु तत्काल पराङ् मुख हो जाते है। निमेष रहित होकर ताक रहे हैं। और हृदय में निहित भावमय अभिप्रायों का वमन कर रहे हैं।

इस श्लोक में निबद्ध चक्षुः सम्बन्धी भिन्न २ व्यापारों की तरह यहाँ भी अनेक व्यपारों के कारण आखों में बहुत्व है। तो वह भी ठीक नहीं है कि उक्त श्लोक में निबद्ध ईक्षणों के व्यापार की तरह यहाँ इस श्लोक में आखों के बहुत व्यपारों का उपादान नही है। अगर कहें कि व्यापार रूप अर्थ का प्रतिपादक ही दृक्शब्द यहाँ

न च व्यापारेऽत्र दृक्शब्दो वर्त्तते। अत्रैव कुरुते इत्यात्मनेपदमप्यनर्थकम् प्रधानक्रियाफलस्य कर्त्रसम्बन्धे कर्त्रभिप्रायक्रियाफलाभावात्।

### बालक्रीड़ा

इस श्लोक में उपात्त हैं क्यों कि भाव अर्थ में विहित क्विप् प्रत्यय से यह दृक् शब्द निष्पन्न है। तो वह कथन भी ठीक नही है क्यों कि इस तरह यदि दृशां पद को भावार्थक मानेंगे तो अञ्जन का लेप और विरहानल में तपाना इन विशेषणों का असंभव के कारण व्यापार में अन्वय नही होगा। इसी तरह कुरुते यह आत्मनेपद भी निरर्थक है। क्यों कि क्रिया का जो भल्ली पान कर्म से साध्य मन्मथ के द्वारा सकल विलासियों को परास्त कर देना रुप मुख्य फल है उसका कुरंगेक्षणारूप कर्त्ता से कोई सम्बन्ध नहीं है। अतः कर्त्ता का अभिमत क्रिया का फल यहाँ कर्त्तृगामी नही है अतएव यह पद निरर्थक है। प्रश्न—जैसे "दीनं त्वामनुनाथते" इसमें नाथते यहाँ आत्मनेपद असाधु है उसी तरह यहाँ भी यह कुरुते आत्मनेपद असाधु है। न कि निरर्थक हैं। क्योंकि क्रिया के जिस फल को कर्त्ता चाहता है उस कर्त्रभिप्रेत क्रियाफलत्व के सद्भाव में आत्मनेपद साधु होता है जहाँ तो उक्त सद्भाव नही हैं वहां वह पद असाधु है। अथवा कुरुते में जैसे आत्मनेपद निरर्थक है वैसे नाथते में वह निरर्थक है। क्योंकि दोनों की स्थिति समान है कोई वैलक्षण्य नहीं है। इसी प्रकार दृक् रूपी दो आखों को कहने वाले दृशां पदमें बहुवचन असाधु ही है। उत्तर। सुनिये कहते हैं। अशीर्वाद अर्थ में ही आत्मनेपद का नियमन करने वाला "आशिषि नाथः" यह वार्तिक आशीर्वाद से भिन्न याचनादि अर्थों से उस पद का अभाव बोधन करता है। इसलिए याचन अर्थ में आत्मनेपद असाधु है। तथा जहाँ क्रिया का फल कर्त्ता को इष्ट हो वहाँ ही आत्मनेपद हो अन्यत्र नहीं ऐसा नियम करने वाला "स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले" यह सूत्र क्रिया के फल के साथ पर का जहाँ अभिसम्बन्ध विवक्षित होगा वहाँ आत्मनेपद के निषेध का प्रतिपादन करता है। इसलिए पराभिसम्बद्ध क्रिया फल की विवक्षा में ही आत्मनेपद असाधु है। न कि क्रिया का फल जहाँ कर्त्ता को अभिप्रेत नहीं हैं वहाँ भी वह असाधु है। अतएव जहाँ क्रिया का फल कर्त्ता को अभीष्ट हो वहाँ ही आत्मने पद हो ऐसा सूत्र में क्यों कहा। इस प्रश्न के उत्तर में जहाँ क्रिया का फल पर को अभीष्ट हो वहाँ आत्मनेपद नहीं होने पावे यही कहा न कि कर्त्रभिप्रेत क्रिया फलत्व के अभाव को कहा। यहाँ प्रकृत में पराभिमत क्रियाफलत्व द्योत्य नही है अपितु क्रिया के फल में कर्त्रभिप्रेतत्व की प्रतीति नही होती है अतः असाधुत्व नही है। इसी प्रकार "बहुषु बहुवचनम्" यह सूत्र बहुत्व की विवक्षा में ही बहुत्व का नियमन करता हुआ द्वित्व एवं एकत्व की विवक्षा में बहुवचन का निषेध करता है। न कि बहुत्व की जहाँ विवक्षा नही है वहाँ बहुवचन का निषेध करता है। प्रकृत में दृशाम् इसमें द्वित्व या एकत्व विवक्षित नहीं है जिससे इस बहुवचन को असाधु कहें किन्तु केवल बहुत्व की विवक्षा

चापाचार्यस्त्रिपुरविजयी कार्त्तिकेयो विजेयः
शस्त्रव्यस्तः सदनमुदधिर्भूरियं हन्तकारः ।
अस्त्येवैतत् किमु कृतवता रेणुकाकण्ठबाधां
बद्धस्पर्धस्तव परशुना लज्जते चन्द्रहासः ॥ २०१ ॥

अत्र विजेय इति कृत्यप्रत्ययः क्तप्रत्ययार्थेऽवाचकः ।

अतिपेलवमतिपरिमितवर्णं लघुतरमुदाहरति शठः ।
परमार्थतः स हृदयं वहति पुनः कालकूटघटितमिव ॥ २०२ ॥

अत्र पेलवशब्दः ।

यः पूयते सुरसरिन्मुखतीर्थसार्थस्नानेन शास्त्रपरिशीलनकीलनेन ।
सौजन्यमान्यजनिरूर्जितमूर्जितानां सोऽयं दृशोः पतति कस्यचिदेव पुंसः ॥ २०३ ॥

अत्र पूयशब्दः ।

विनयप्रणयैककेतनं सततं योऽभवदङ्ग ! तादृशः ।
कथमद्य स तद्वदीक्ष्यतां तदभिप्रेतपदं समागतः ॥ २०४ ॥

बालक्रीड़ा

नही है इस लिए यहाँ अनर्थकत्व ही है ऐसा हम ठीक समझते हैं इस लिए यह कहना कि यहाँ पर अवयव के अभिप्राय से निरर्थकत्व है और समुदाय के अभिप्राय से तो असाधुत्व ही है । वह सब ठीक नहीं है ।

अवाचक जैसे—चापा । तुम्हारे धनुर्विधा के गुरु त्रिपुरविजयी शंकर है । कार्तिकेय को तुमने परास्त किया है । शस्त्र से हटा कर फेंक दिया व्यस्त कर दिया गया समुद्र तुम्हारा निवास स्थान है और यह भूमि तुम्हारा हंन्तकार है । इस तरह तुम्हारा व्यवहार बहुत ही उत्तम है किन्तु रेणुका के कण्ठ का कर्तन करने वाले तुम्हारे परशु के साथ स्पर्धा होंड बाँधने में यह चन्द्रहास लज्जा करता है । यहां विजेयः इसमें किया गया कृत्य संज्ञक यत् प्रत्यय अतीतत्व अर्थ को नहीं कह सकता है अतः अवाचक है ।

अश्लील में व्रीडादायी जैसे—अति । शठ व्यक्ति अत्यन्त कोमल और बहुत थोड़े अक्षरों को बहुत ही मन्द तरीके से कहता है । किन्तु परमार्थतः उसका हृदय काल कूट विष से निर्मित होता है । यहाँ पेलव शब्द का एकदेश पेल गुह्यांग में उपस्थ को ढकेल देते रूप अर्थ का स्मारक है अतः व्रीडादायी है ।

जुगुप्सादायी जैसे—यः पूय । जो सुरसरित् मन्दाकिनी जिनमें प्रमुख है ऐसे तीर्थों के समूह में स्नान करने और शास्त्र के परिशीलन के द्वारा संस्कारों के दृढ़ीकरण से पवित्र है । जिसका जन्म सौजन्य के कारण मान्य है तथा जो बलवानों का बल है उस महापुरुष के दर्शन किसी को प्राप्त होते हैं । यहाँ पूयते का पूय शब्द घावों में से निकलने वाले मवाद का स्मारक है अतः जुगुप्सादायी है ।

अत्र प्रेतशब्दः ।

कस्मिन्कर्मणि सामर्थ्यमस्य नोत्तपतेतराम् ।
अयं साधुचरस्तस्मादञ्जलिर्बध्यतामिह ॥ २०५ ॥

अत्र किं पूर्वं साधुः उत साधुषु चरतीति सन्देहः ।

किमुच्यतेऽस्य भूपालमौलिमालामहामणेः ।
सुदुर्लभं वचोबाणैस्तेजो यस्य विभाव्यते ॥ २०६ ॥

अत्र वचःशब्देन गीःशब्दो लक्ष्यते । अत्र खलु न केवलं पूर्वपदम् यावदुत्तरपदमपि पर्यायपरिवर्तनं न क्षमते जलध्यादावुत्तरपदमेव वडवानलादौ पूर्वपदमेव ।

यद्यप्यसमर्थस्यैवाप्रयुक्तादयः केचन भेदाः तथाप्यन्यैरालङ्कारिकैर्विभागेन प्रदर्शिता इति भेदप्रदर्शनेनोदाहर्त्तव्या इति च विभज्योक्ताः ।

## बालक्रीड़ा

अमङ्गल जैसे—विनय । विनय और प्रणय प्रीति का एक मात्र केतन स्थान जो व्यक्ति निरन्तर वैसा ही था आज उसी तरह कैसे दिखाई देगा; क्योंकि वह अपने अभीष्ट पद को पा गया है । यहाँ अभिप्रेत पद का भाग प्रेत शब्द अमङ्गल्य अर्थ का स्मारक है ।

सन्दिग्ध जैसे—कस्मिन् । इस व्यक्ति का सामर्थ्य किस कर्म में नहीं प्रकाशित होता है और यह पहले साधु था या आज साधुओं के साथ घूमता है अतः इसके लिए अंजली बाँधो । यहाँ साधुचर शब्द का एकदेश चर शब्द क्या चरट् प्रत्यय रूप है या चर धातु से ट प्रत्यय के विधान से बना है इस तरह के सन्देह से इसके अर्थ में सन्देह होता है कि क्या यह पहिले साधु था या साधुओं में घूमता है ।

नेयार्थ जैसे—किमुच्यते । राजाओं के मौलिमाला मस्तक के बहुमूल्य मणि इसके विषय में क्या कहा जाय । जिसका वेग वचो बाण अर्थात गीर्वाण देवताओं को भी सुदुर्लभ है मिलना मुश्किल है । यहाँ वचः शब्द से गीः शब्द लक्षित होता है नेयार्थ है । किन्तु उसमें न रूढ़ि है और न प्रयोजन है अतः वक्ता का विवक्षित अर्थ गीर्वाण देवता है किन्तु यह वचोबाण शब्द उस अर्थ के विषय में समर्थ नहीं है । उस अर्थ के विषय में गीर्वाण शब्दों की ही रूढ़ि है । न कि उसके अन्य पर्यायों की । अतएव गीः शर आदि शब्द भी उस अर्थ को कहने में असमर्थ हैं । क्योंकि यह शब्द परिवर्त्तन का सहन नहीं कर सकता है । यहाँ केवल पूर्व पद ही परिवर्त्तन का सहन नहीं कर सकता है ऐसी बात नहीं है उत्तर पद भी परिवर्त्तन का सहन नहीं कर सकता है । और जलधि में केवल उत्तर पद तथा वड़वानल में केवल पूर्व पद परिवर्त्तनासह है ।

यद्यपि ये अप्रयुक्त आदि असमर्थ के ही भेद हैं तद्यपि अन्य आलंकारिकों ने इनको विभक्त कर के दिखाया हैं और भेदों को दिखाते हुए इनके उदाहरणों को

(७५) प्रतिकूलवर्णमुपहतलुप्तविसर्गं विसन्धि हतवृत्तम् ।
न्यूनाधिककथितपदं पतत्प्रकर्षं समाप्तपुनरात्तम् ॥ ५३ ॥
अर्धान्तरैकवाचकमभवन्मतयोगमनभिहितवाच्यम् ।
अपदस्थपदसमासं संकीर्णं गर्भितं प्रसिद्धिहतम् ॥ ५४ ॥
भग्नप्रक्रममक्रमममतपरार्थं च वाक्यमेव तथा ।

वाक्यदोष

## बालक्रीड़ा

बतलाना चाहिए इसलिए अलग २ करके हमने इनको कहा है। इस प्रकार पद पद के एकदेश और वाक्य में रहने वाले दोषों को कह दिया है।

इसके सिवाय केवल समस्त पद में रहने वाले क्लिष्टत्व विधेयाविमर्शत्व एवं विरुद्ध मतिकृत्व इन तीनों को छोड़कर ये उक्त दोष केवल असमस्त एवं समस्त पद, दोनों में रहते हैं; जो तेरह हैं यह भी कह दिया है। अब केवल वाक्य में ही रहने वाले प्रतिकूल वर्णत्व आदि २१ दोषों को कहते हैं। ये २१ और च्युतसंस्कृतित्व असमर्थत्व निरर्थकत्व को छोड़ कर श्रुतिकटुत्व आदि १३। इस तरह दोनों को मिलकर ३४ वाक्य दोष हैं। यहाँ भी पहिले कहे हुए तरीके के अनुसार रूढि के बल से लक्ष्य एवं योग के बल से लक्षण दोनों अर्थों की उपस्थिति होती है अतः लक्षणवाक्यत्व का निर्वाह होता है। उपहत लुप्त विसर्ग शब्द के विसर्ग का उपहत एवं लुप्त दोनों से सरोकार है. अतः उपहत विसर्ग एवं लुप्तविसर्ग दो प्रकार के वाक्य हैं। न्यूनाधिककथित पदम् में के पद का न्यून अधिक एवं कथित पद से सरोकार है अतः न्यूनपद कथितपद एवं अधिकपद वाले तीन वाक्य हैं। तथा अपदस्थपदसमासम् में के अपदस्थ का पद एवं समास दोनों से सम्बन्ध है अतः अपदस्थपद और अपदस्थसमास ये दो वाक्य हैं। जिस श्लोक के पूर्वार्ध का एक पद दूसरे अर्ध यानी उत्तरार्ध में चला जाय वह वाक्य अर्धान्तरैकवाचक कहलाता है। जिस श्लोककी रचना में उत्तरोत्तर प्रकर्ष गिरता चलता जाय वह वाक्य पतत्प्रकर्ष कहलाता है। जो वाक्य क्रियाकारक भाव से अन्वय को पाकर समाप्त हो गया है उसको किसी आशय विशेष के प्रतिपादन के लिए पुनः आत्त गृहीत करें उस अवस्था में वह समाप्तपुनरात्त कहलाता है। अवश्य वक्तव्य को जहाँ नही कहा जाय वह अनभिहित वाच्य कहाता है। जिस क्रम को आरम्भ किया उस क्रम को मध्य में या अन्त में भग्न कर दें वह भग्नप्रक्रम वाक्य कहाता है। इस प्रकार का वाक्य ही तथा माने दुष्ट है अर्थात् प्रतिकूलवर्णत्वप्रभृति दोष वाक्य में ही रहते हैं न कि पद में भी। यहाँ का भाव यह है कि वर्णों में जो प्रतिकूलत्व एवं अनुकूलत्व रहता है उसका सम्बन्ध रसों के साथ है और रस की प्रतीति का हेतु वाक्यार्थ ही है अतः प्रतिकूलवर्णत्व वाक्य ही में दोष है। अनुकूलवर्णत्व गुण स्वरूप है अतः गुणों के विवेचन के अवसर में वर्णों के अनुगुणत्व को कहेंगे। उनमें विवक्षित रस भावादि एवं व्यंग्य वस्तु के प्रतिकूल

रसानुगुणत्वं वर्णानां वक्ष्यते तद्विपरीतं प्रतिकूलवर्णत्वम्। यथा शृङ्गारे—

अकुण्ठोत्कण्ठया पूर्णमाकण्ठं कलकण्ठि ! माम्।
कम्बुकण्ठ्याः क्षणं कण्ठे कुरु कण्ठार्त्तिमुद्धर ॥ २०७ ॥

रौद्रे यथा—देशः सोऽयमरातिशोणितजलैर्यस्मिन् ह्रदाः पूरिताः
क्षत्रादेव तथाविधः परिभवस्तातस्य केशग्रहः !
तान्येवाहितहेतिघस्मरगुरूण्यस्त्राणि भास्वन्ति मे
यद्रामेण कृतं तदेव कुरुते द्रोणात्मजः क्रोधनः ॥ २०८ ॥

अत्र हि विकटवर्णत्वं दीर्घसमासत्वं चोचितम्।

यथा—प्रागप्राप्तनिशुम्भशाम्भवधनुर्द्वेधाविधाविर्भव-
त्क्रोधप्रेरितभीमभार्गवभुजस्तम्भापविद्धः क्षणात्।

बालक्रीड़ा

वर्ण जहाँ रहे वह वाक्य प्रतिकूल वर्ण है। शृंगार में प्रतिकूल वर्णों की स्थिति जैसे—अकुण्ठ। हे कलकण्ठि ! हे मधुरध्वनि संयुक्त स्वर व्यंजक कण्ठवाली हे सखि ! अकुण्ठ अप्रतिहत उत्सुकता से कण्ठपर्यन्त भरे हुए मुझ को शंख के सदृश कण्ठ वाली नायिका के कण्ठ में क्षण भर के लिए कर दो और कण्ठार्ति को दूर करो यानी उससे मेरा आलिंगन करादो जिससे मेरी आलिंगन करने की उत्सकता दूर हो गया। यहाँ टवर्गीय वर्ण शृंगार के प्रतिकूल है। इस लिए आगे अष्टम उल्लास के गुण व्यंजकवर्णों के प्रकरण में अटवर्गाः" इस प्रकार से टवर्ग का निषेध किया है !

रौद्र में प्रतिकूलवर्ण जैसे—देशः। यह वह देश है जहाँ दुश्मनों के शोणित रूपी जल से तालाब परशुराम के द्वारा भरे हुए हैं। जहाँ तात द्रोणाचार्य का केशग्रहण रूपी वैसा अपमान क्षत्रिय से ही हुआ था। अर्थात् पिता जामदग्न्य के केशों के ग्रहण से रुष्ट हृदय वाले परशुराम ने जिस अपमान के बदले में निःक्षत्रिया पृथिवी कर दी थी उसी तरह का अपमान आज पिताजी का हुआ है। अतः मैं भी क्षत्रिय शून्या पृथ्वी को करुंगा। क्योंकि दुश्मनों के शस्त्रों को भस्म कर देने में गुरु समर्थ वैसे ही चमकने वाले मेरे भी अस्त्र हैं। अतः परशुराम ने जो किया था उसी को क्रुद्ध द्रोण का लड़का भी करने जा रहा है। यहाँ मृदु वर्ण प्रतिकूल हैं अतः विकट वर्णत्व और दीर्घ समासत्व करना समुचित है। क्योंकि ओजस्वी रसमें विकट वर्णत्व और दीर्घ समासत्व ही उचित है। विकट वर्णत्व और दीर्घ समासत्व को रौद्र के अनुकूल कहाँ देखा उसको बतलाने के लिए कहते हैं। जैसे प्रागप्राप्त। पहले जिसने निशुम्भ माने नमन को कभी प्राप्त नहीं किया है उस शाम्भव धनुष के द्वेधा विधा दो खण्डों के देखने से प्रकट होने वाले क्रोध के द्वारा उद्वेलित हूए परशुराम के भयंकर भुजा रूपी स्तम्भ से टकरा कर क्षणभर में देदीप्यमान होने वाला यह परशु बड़े वेग से तुम्हारे कण्ठपीठ का अतिथि हो जाय। जिस इस परशु के कारण गुरुदेव हर जगत् में खण्डपरशु के नाम से विख्यात हो गये !

उज्ज्वालः परशुर्भवत्वशिथिलस्त्वत्कठपीठातिथि-
र्येनानेन जगत्सु खण्डपरशुर्देवो हरः ख्याप्यते ॥ २०९ ॥

यत्र तु न क्रोधस्तत्र चतुर्थपादाभिधाने तथैव शब्दप्रयोगः ॥

उपहत ओत्वं प्राप्तो लुप्तो वा विसर्गो यत्र तत्। यथा—

धीरो विनीतो निपुणो वराकारो नृपोऽत्र सः।
यस्य भृत्या बलोत्सिक्ता भक्ता बुद्धिप्रभाविताः ॥ २१० ॥

बालक्रीड़ा

इसमें दीर्घ समास और विकटवर्ण हैं और जहाँ तो गुरु के स्मरण से उसके विषय में भावोद्रेक हो जाने से क्रोध नहीं है वहाँ चतुर्थपाद में शिथिल शब्दों का प्रयोग है। यहाँ वर्ण अपरुष हैं कोमल है तब भी रौद्रादि के विरोधी होने पर भी यह श्रुतिकटु का भेद नहीं है। अथवा श्रुतिकटु ही प्रतिकूलवर्ण का एक भेद है ऐसा नही मान सकते हैं। क्योंकि उद्वेजकवर्णों का एक बार भी प्रयोग करने से श्रुतिकटुत्व को स्वरूप का लाभ होता है किन्तु प्रतिकूलवर्णत्व को नहीं। इसको तो स्वरूप का लाभ तभी होगा जब वे वैसे वर्ण पूरे वाक्य में रहें। वाक्य व्यापी होने से यह पद दोष भी नही हो सकता है। एक पद में प्रतिकूल वर्णों के रहने पर भी वे रस विरोधी नहीं होते हैं। इसकी दूषकता का बीज भी रसविरोधित्व ही है इसी लिए इसको नित्यदोष माना गया है। नीरस काव्य में इस दोष को स्वरूप का लाभ नहीं होता है अर्थात् वहाँ यह दोष नहीं होता है। किन्तु इसके विरुद्ध श्रुतिकटुत्व तो नीरस में भी होता है। अतः वह अनित्य दोष है। यह भी इन दोनों के भेद का महान् हेतु हैं। किन्तु यह विचार चिन्त्य है। जैसे रौद्र वीर एवं बीभत्स रस प्रधान काव्य है। वहाँ श्लोक के पूरे आधे हिस्से में ही समास हो गया है अतः वह श्लोकार्ध एक पद बन गया है। उस पद में रौद्रादि के प्रतिकूल मृदु वर्ण हैं। उस जगह में वह पद दोष क्यों नही माना जाता है। इस प्रश्न के उत्तर में कहते है कि यदि ऐसा मानेंगे तो क्लिष्टत्वादि भी पद दोष नहीं होंगे। अधिक क्या कहें जिस तरह की विवक्षा से क्लिष्टत्व पद दोष माना है उस तरह की विवक्षा यदि यहाँ भी करेंगे तो यह भी पद दोष कहलायेगा। ऐसी स्थिति में तो यहाँ का पद दोष विभाग न्यून ही है अधूरा ही है।

जहाँ विसर्ग उपहत ओत्व को प्राप्त हो गये हों या लुप्त हो गये हों वहाँ उपहत विसर्गत्व और लुप्त विसर्गत्व ये दो दोष हैं। यहाँ विसर्गों में ओत्व की प्राप्ति एवं लुप्तता अधिक अंशों में रहेगी तभी ये दोष होंगे अन्यथा एक दो विसर्गों के वैसा होने से वैरस्य नही है। उपघात पद का यहाँ अर्थ है ओत्व प्राप्ति। क्यों कि दूसरे प्रकार के उपघातों को दूसरे दो दोष माने हैं। इसलिए जहाँ बहुत से विसर्गों में निरन्तर ओत्व प्राप्ति रहे तथा जहाँ बहुत से विसर्गों का लोप हो गया हो ऐसे इन दोषों के नैरन्तर्येण ओत्व प्राप्त बहु विसर्गत्व तथा लुप्त बहु विसर्गत्व रूप दो लक्षण बन गये। इन दोनों का एक ही उदाहरण है। जैसे धीरो।

विसन्धि सन्धेर्वैरूप्यं यत्र। तच्च विश्लेषोऽश्लीलत्वं कष्टत्वं च। तदाद्यं यथा—

राजन्! विभान्ति भवतश्चरितानि तानि इन्दोर्द्युतिं दधति यानि रसातलेऽन्तः।
धीदोर्वले अतितते उचितानुवृत्ती आतन्वती विजयसम्पदमेत्य भातः॥ २११॥

वालक्रीड़ा

यहाँ वही एक राजा है जो धीर विनीत निपुण एवं सुन्दर आकृति वाला है। और जिसके भृत्य भी सभी वलवान, राजभक्त एवं बुद्धिमान् हैं। यहां दूणकता का बीज रचना की कठोरता से सहृदयों को उद्वेग होता है। अत एव यह नित्य दोष है यहाँ भी यह चिन्त्य है। क्योंकि भूयो महीयोऽतियशो विभूषितः। इत्यादि में पद दोष क्यों नहीं है। गोविन्द जी की यह कैसी पद रचना है कि जहाँ भूयस्त्वमहीयस्त्व और अतित्व इन तीनों एकार्थकों को एक यश में बैठा दिया है।

विसंधि जहाँ सन्धि सन्निकर्ष में वैरूप्य हो वह सन्धि का वैरूप्य तीन प्रकार का है। विश्लेष इसका अर्थ है कि जो श्लेष संहिता कार्य प्राप्त है उसका विगतत्व अभाव। वह अभाव कहीं पर "सन्धिरेक पदे नित्यो नित्यो धातूपसर्गयोः। नित्यः समासे द्रष्टव्यः; अन्यत्र तु विभाषया" इस वचन के अनुसार कहीं पर ऐच्छिक है एवं कहीं पर अनुशासन लब्ध है। उनमें अन्य आनुशासनिक सन्ध्यभाव प्रगृह्यादि होने से अथवा पूर्वत्रासिद्धम् इस सूत्र से विसर्गों के लोप के असिद्ध होने से होता है। उनमें पहला यदि एक बार भी हुआ तो दोषाधायक है। क्यों कि इच्छा से जन्य होने से वाक्यनिर्माता या काव्यनिर्माता की कमजोरी जाहिर होती हैं अतः आरम्भ में ही सहृदयों को उससे उद्विग्नता होने लगती है। अन्तिम तो दोनों बार २ होने पर ही दुष्ठ होते हैं। क्यों कि अनुशासन लब्ध होने से अशक्ति के शास्त्रीय कमजोरी के उन्नायक नही होने के कारण रचना की कठोरता ही दोष का हेतु है इस लिए उसका बार २ प्रयोग ही दूषकता का बीज है। इस तरह की विरूपता जिनमें है उनका अनुगम समन्वय एतदन्यतमत्वेन होगा। अथवा अश्लील की तरह वैरूप्य भी नानार्थक है।

इस तरह के तीन प्रकार के विश्लेष में पहले वाले ऐच्छिक एवं प्रगृह्यादि हेतुक दो प्रकार जैसे—राजन्। हे राजन्। आपके वे चरित शोभायमान हो रहे हैं जो रसातल समुद्र के अन्तस्तल में इन्दु की द्युतियाँ को धारण किए हुए है। और औचित्य का अनुवर्त्तन करने वाले आपके ये धी और दोर्वल यानी नीति का अनुसरण करने वाली बुद्धि और शूर वीरता ये दोनों विजय सम्पत्ति को प्राप्त करा कर शोभायमान हो रहे हैं। पूर्वार्ध में यहाँ "तानि इन्दोः" में अन्यत्र वाक्ये तु विभाषया इस वचन के अनुसार अनित्य होने से ऐच्छिक विश्लेष सन्ध्यभाव का एक बार भी प्रयोग दोषाधायक है। उत्तरार्ध में तो 'वले अति' 'तते उचित' 'वृत्ती आत' इन तीनो में "ईदूदेद् द्विवचनं प्रगृह्यम्" से प्रगृह्य संज्ञा होने पर प्रकृतिभाव हो गया। अतः आनुशासनिक सन्ध्यभाव बार २ होने से दोषाधायक है।

यथा वा—तत उदित उदारहारहारिद्युतिरुच्चैरुदयाचलादिवेन्दुः ।
निजवंश उदात्तकान्तकान्तिर्वत मुक्तामणिवच्चकास्त्यनर्धः ॥ २१२ ॥

संहितां न करोमीति स्वेच्छया सकृदपि दोषः । प्रगृह्यादिहेतुकत्वे त्वसकृत् । यथा
वेगादुड्डीय गगने चलण्डामरचेष्टितः । अयमुत्तपते पत्री ततोऽत्रैव रुचिं कुरु ॥२१३॥

अत्र सन्धावश्लीलता ।

उर्व्यसावत्र तर्वाली मर्वन्ते चार्ववस्थितिः ।
नात्रर्जु युज्यते गन्तुं शिरो नमय तन्मनाक् ॥ २१४ ॥

वालक्रीड़ा

असत्य असिद्धिहेतुक आनुशासनिक विश्लेष जैसे—तत उदित । उत्तम हार के सदृश मनोहारी कान्तिवाला वह राजा अत्युन्नत उदयाचल पूर्वाद्रि से उदित हुए इन्दु की तरह उस उत्कृष्टवंश से उत्पन्न हुआ है । अतएव उदात्त एवं कान्त कान्ति वाला वह राजा अपने वशं में बहुमूल्य मुक्तामणि की तरह चमक रहा है ।

यहाँ " तत उदि " " दित उदा " " वंश उदात्त " इनमें " लोपः शाकल्यस्य " सूत्र से विहित लोप " आद्गुणः " सूत्र से विधीयमान गुण के प्रति " पूर्वत्रासिद्धम् " से असिद्ध हो गया अतः आनुशासनिक सन्ध्यभाव है । जिससे रचना में पारुष्य ही यहाँ दूषकता का बीज है । अब विश्लेष के विषय में बतलाते हुए तीनों उदाहरणों के पार्थक्य का विवेक करते हैं कि जानबूझ कर 'मैं सन्धि नही करता हूँ' इस तरह अपनी इच्छा से एक बार भी सन्धि नही करना दोष है । और प्रगृह्यसंज्ञा हेतुक एवं असिद्धि हेतुक सन्धि का अभाव तो बार २ करने पर दोष है ।

अश्लील जैसे—आकाश में बड़े वेग से उड़ कर डामर उद्भट चेष्टा से चलने वाला यह पत्री उत्तप्त हो रहा है इसलिए यहाँ ही रुचि करो । इसमें लण्डा और चिङ्कु सन्धि के कारण अश्लील हैं ।

कष्टत्व जैसे—इस मर्वन्त मरुप्रान्त में एक ऊँची बड़ी भारी तर्वाली तरुपंक्ति है जिसकी अवस्थिति सजावट चारु है सुन्दर है । यहाँ ऋजु सरल भाव से चलना मुश्किल है अतः मस्तक को थोड़ा नम्र करो । यहाँ उर्व्य तर्वा मर्व चार्व्य त्रर्जु इनमें श्रुति कटुत्व दोष है । जो नाना पदो में रहने के कारण वाक्य दोष है । यहाँ के दूषकता के बीज को पहिले तद्गच्छ सिद्धयै की व्याख्या में पद दोषों के कहने के समय में कह दिया है ।

यहाँ भी यह चिन्त्य है । प्रश्न--जहाँ समास के कारण अनेक पद मिलकर एक पद हो जाते हैं वहाँ अश्लील, कष्ट एवं ऐच्छिक विश्लेष सन्ध्यभाव का अश्लील कष्ट एवं असाधु पदों के मध्य में प्रवेश कर देने पर और लोप की असिद्धि के बदौलत होने वाले आनुशासनिक विश्लेष सन्ध्यभाव को भी पद में सद्भाव होने से क्यों नही इनको पद दोष मान लिया जाय । " भूय उच्चैः " " यश उदार " इत्यादि में । उत्तर । सम्पूर्ण भेदों वाले ये दोष अन्य दोषों से संकीर्ण नही होकर वाक्य में ही रहते है अतः इनको वाक्य

हतं लक्षणाऽनुसरणेऽप्यश्रव्यम्, अप्राप्तगुरुभावान्तलघु, रसाननुगुणं च वृत्तं यत्र तत् हतवृत्तम्। क्रमेणोदाहरणम्—

अमृतममृतं कः सन्देहो मधून्यपि नान्यथा
मधुरमधिकं चूतस्यापि प्रसन्नरसं फलम्।
सकृदपि पुनर्मध्यस्थः सन् रसान्तरविज्जनो
वदतु यदिहान्यत्स्वादु स्यात्प्रियादशनच्छदात्॥ २१५॥

बालक्रीड़ा

दोष ही मानना उचित है। इस लिए पद दोष के विभाग की न्यूनता भी नहीं है। क्यों कि उक्त प्रकार के ही दोष पदों में रहते हैं और इस प्रकार के ही दोष वाक्य में। ऐसा ही विभाग वहाँ किया है।

हतवृत्त वाले वाक्य का उदाहरण समझाने के लिए हतशब्द के तीन अर्थों को कहते हुए हतवृत्त पद का विग्रह दिखाते हैं--यहाँ हत शब्द का "मारिते कुत्सिते हतम्" इस कोष के अनुसार कुत्सित निन्दित अर्थ है। हत कुत्सित अर्थात् लक्षण के अनुसरण करने पर भी अश्रव्य, गुरु वर्ण की तरह कार्य करने में अक्षम है अन्त लघु जिसमें ऐसा और रस के अननुगुण वृत्त जहाँ रहे वह हत वृत्त है। उनमें अश्रव्यता भी तीन प्रकार की होती है। पहली वह है जहाँ गुरु और लघु वर्णों या मात्राओं का पूर्वापरीभाव में नियत विन्यास के नहीं होने से लक्षण के अनुगम समन्वय का अभाव रहे। दूसरी है यतिभंग। तीसरी है स्थान विशेष में गण विशेष का योग विन्यास कर देना। जैसे आर्या के पूर्वार्द्ध में विषम स्थल में जगण का विन्यास नहीं करना चाहिए किन्तु वहाँ यदि कर दिया जाय तो अश्रव्यता है।

इनमें पहिला जैसे—यस्मिन्। जिस पाँच पंचजन और आकाश प्रतिष्ठित हैं। उसी को जान कर धीर ब्राह्मण को प्रज्ञा करनी चाहिए। यहाँ पञ्चजना का अर्थ है रथकार वढ़ई के सहित चार वर्ण। यह अर्थ उद्योतकार नागेशजी का किया हुआ है। ये दो वाक्य है जो बृहदारण्यक के चतुर्थ काण्ड १७ वीं कण्डिका में हैं। उसमें कथित प्राणस्य प्राणमुत चक्षुषः चक्षुः श्रोत्रस्य श्रोत्रमन्नस्यान्नं मनसो ये मनो विदुः। इस वाक्य शेष के अनुसार प्राण चक्षु श्रोत्र अन्न और मन कहे जाने चाहिए। पञ्च जन कितने हैं इस आकांक्षा की पूर्ति के लिए पञ्च यह विशेषण है। इसमें पञ्चम गुरु है अतः यतिभंग है। वर्ण वृत्त में यतिभंग जैसे—अमृतम्। अमृत तो अमृत ही है अत्यन्त मधुर ही है कोई सन्देह नहीं है किन्तु मधु शहद भी अन्यथा नहीं है अमधुर नहीं है वह भी अत्यन्त मधुर ही है। इसके सिवाय आम का स्वच्छ रस वाला फल भी अधिक मधुर है। यह सब है किन्तु रसों के तारतम्य का रसों के आन्तरिक मर्म के जानकार व्यक्ति मध्यस्थ होकर तटस्थ भाव से पक्षपात रहित होकर एकबार भी कहें तो सही कि प्रिया के दशनच्छद अधरोष्ठ से अधिक मधुर कोई भी अन्य वस्तु है क्या।

अत्र यदिहान्यत्स्वादु स्यादित्यश्रव्यम्। यथा वा—

जं परिहरिउं तीरई मणअं पिण सुन्दरत्तणगुणेण।

अह णवरं जस्स दोसो पडिपक्खेहिं पि पडिवण्णो ॥ २१६ ॥

अत्र द्वितीयतृतीयगणौ सकारभकारौ।

विकसितसहकारतारहारि-परिमलपुञ्जितगुञ्जितद्विरेफः।

नवकिसलयचारुचामरश्रीर्हरति मुनेरपि मानसं वसन्तः ॥ ११७ ॥

अत्र हारिशब्दः। हारिप्रमुदितसौरभेतिपाठो युक्तः।

यथा वा—अन्यास्ता गुणरत्नरोहणभुवो धन्या मृदन्यैव सा

सम्भाराः खलु तेऽन्य एव विधिना यैरेष सृष्टो युवा।

बालक्रीड़ा

यहाँ हरिणी छन्द के प्रत्येक पाद में छठे एवं दशवें वर्ण पर यति उचित है किन्तु चतुर्थ पाद में हा वर्ण में उसका भंग कर के अश्रव्यता कर दी जो कि अनुचित है अतः वदतु मधुरं यस्त्यादन्यत् प्रियादशनच्छदात् ऐसा पाठ करना चाहिए।

मात्रिक छन्द में स्थान विशेष में गण विशेष का योग जैसे—जं परि।

यत् परिहर्तुं मनागपि न सुन्दरत्वगुणेन। अथ केवलं यस्य दोषः प्रतिपक्षैरपि प्रतिपन्नः। काम का स्वभाव ही ऐसा है कि जो सौन्दर्यगुण से सम्पन्न है उसको थोड़ा भी छोड़ना उसके लिए बड़ा कठिन है। जिसके इस नहीं छोड़ सकने वाले दोष को प्रतिपक्षी यतियों ने भी स्वीकार ही किया है निषेध नहीं।

यहाँ आर्या में। द्वितीय हरि उं इस अन्त गुरु सगण का और तृतीय तीरइ इस आदि गुरु भगण के अव्यवधानेन उपन्यास को छन्दः शास्त्र में दुःश्रवत्व के रूप में माना है या कहा है।

पाद के अन्तिम लघु की गुरुता के अनुकूल कार्य करने में अक्षमता जैसे—विकसित। विकसित सहकारों का परिमल सौरभ इतना मनोहर एवं उत्कट है कि जिसमें द्विरेफ भ्रमर एकत्रित होकर गुञ्जन कर रहे हैं। और नूतन किसलय रूपी चामर की चारु श्री शोभा से सम्पन्न वसन्त मुनियों के भी मन को हरण कर लेता है।

यहाँ पुष्पिताग्रा छन्द में "वा पादान्ते" इस नियम के अनुसार हरि के लघु रिकार को गुरु मानना संगत है। अतः छन्दोभंग नहीं है। किन्तु रचना के शिथिल हो जाने से उसमें गुरुता के अनुकूल कार्य करने की क्षमता नहीं है। इन्द्रवज्रा छन्द में तो पदान्त लघु की उक्त कार्य करने में क्षमता होने से दोष नहीं है। इसलिए गुरुकार्याक्षमत्वरूप दोष का वारण करने के लिए हारि प्रमुदित ऐसा पाठ करना उचित होगा। ऐसा दोष केवल पहिले एवं तीसरे पाद में ही नहीं होता है अपितु अन्य पादों में भी होता है। उनमें से चतुर्थ पाद में जैसे—अन्यास्ता। विधि ने जिन संभारों उपकरणों के द्वारा इस युवा की सृष्टि की वे गुण रूपी रत्नों के उत्पत्ति के हेतु रोहण

श्रीमत्कान्तिजुषां द्विषां करतलात्स्त्रीणां नितम्बस्थलाद्
दृष्टे यत्र पतन्ति मूढमनसामस्त्राणि वस्त्राणि च ॥ २१८ ॥

अत्र वस्त्राण्यपि इति पाठे लघुरपि गुरुतां भजते।

हा नृप ! हा बुध ! हा कविवन्धो ! विप्रसहस्रसमाश्रय ! देव ! ।
मुग्ध ! विदग्धसभान्तररत्न ! क्वासि गतः क्व वयं च तवैते ॥ २१९ ॥

हास्यरसव्यञ्जकमेतद् वृत्तम्। न्यूनपदं यथा—

तथाभूतां दृष्ट्वा नृपसदसि पाञ्चालतनयां
वने व्याधैः सार्धं सुचिरमुषितं वल्कलधरैः।
विराटस्यावासे स्थितमनुचितारम्भनिभृतं
गुरुः खेदं खिन्ने मयि भजति नाद्यापि कुरुषु ॥ २२० ॥

बालक्रीड़ा

नामक पर्वत की भूमियाँ भिन्न ही हैं तथा वे धन्य प्रशंसनीय मिट्टियां भी अन्य ही हैं। ऐसा युवा कौन ? इस पर कहते हैं कि जिस को देख कर विक्षिप्त हो जाने वाले दुश्मनों के करतल से अस्त्र और सुन्दरी नायिकाओं के नितम्बस्थल से वस्त्र गिर जाते हैं। वह है।

यहाँ शार्दूलविक्रीडित छन्द वाले पद्य में वस्त्राणि च का चकार का पहिले उदाहरण की तरह 'वा पादान्ते" इस गुरुत्व नियामक लक्षण का अनुसरण करने पर भी बन्ध की शिथिलता के कारण गुरुत्व के योग्य कार्य करने में अक्षम होने से दुष्ट है। किन्तु यहीं पर यदि वस्त्राण्यपि पाठ कर देते हैं तो लघु भी पि गुरुकार्यकारी हो जाता है क्योंकि णकार एवं यकार के संयोग के बाद उस पि की स्थिति है अतः वहाँ दोष नहीं है उसका हेतु है रचना की दृढ़ता। जिससे पादान्त लघु गुरु बन जाता है। इसी प्रकार को अन्य पादों में भी समझना चाहिए। इन उदाहरणों में सहृदयों को उद्विग्न कर देने वाली अश्रव्यता ही दोष का बीज है। अतः यह नित्य दोष है।

प्रकृत रस के अननुगुण छन्द का उदाहरण जैसे—हा नृप। हा नृप ! हा बुध ! हा कवियों के बन्धु ! हा हजारों विप्रों के समाश्रय देव ! हा मुग्ध ! हा विदग्धों की सभाओं के मध्य मं रत्न ! तुम कहाँ गये ! ये तुम्हारे हम लोग कहाँ हैं।

यहाँ यह दोधक छन्द हास्य रस के अनुगुण प्रकृत करुण रस के अननुगुण है। अतः दोष है। मन्दाक्रान्ता एवं पुष्पिताग्रा आदि छन्द करुण में, पृथ्वी स्रग्धरा आदि शृंगार में, प्रतिपद विच्छेदी होने से दोधक आदि हास्य रस में अनुगुण हैं। अतएव नाट्यशास्त्र के १७वें अध्याय में भिन्न २ रस में भिन्न २ छन्दों का नियमन करके शेष रसों के अनुयोग एवं सामञ्जस्य से छन्दों का प्रयोग करना चाहिए ऐसा भरताचार्य ने कहा है। इसकी दूषकता का बीज प्रतिपद विच्छेदी रचना ही है। नीरस में भी इसकी मान्यता नहीं है अतः नित्य दोष है।

न्यूनपद जैसे—तथाभूताम्। इसकी व्याख्या तृतीय उल्लास में कर दी गई

अत्रास्माभिरिति खिन्न इत्यस्मात्पूर्वमित्थमिति च। अधिकं यथा—

स्फटिककाकृतिनिर्मलः प्रकामं प्रतिसंक्रान्तनिशातशास्त्रतत्त्वः।
अविरुद्धसमन्वितोक्तियुक्तः प्रतिमल्लास्तमयोदयः स कोऽपि॥ २२१॥

अत्राकृतिशब्दः। यथा वा—

इदमनुचितमक्रमश्च पुंसां यदिह जरास्वपि मान्मथा विकाराः।
यदपि च न कृतं नितम्बिनीनां स्तनपतनावधि जीवितं रतं वा॥२२२॥

वालक्रीड़ा

है। पद दो तरह के होते हैं एक द्योतक दूसरे वाचक। जिनमें द्योतक की न्यूनता में अनभिहितवाच्यत्व दोष को आगे कहेंगे। वाचक की न्यूनता का यह उदाहरण है। यहाँ तीनों पादों में अस्माभिः पद की आकांक्षा है। यहाँ का भाव यह है वल्कल को पहिने हुए यह विशेषण है। वल्कल किसने पहिना उस विशेष्य को नहीं कहा। निवास किया एवं रहे यहाँ भी निवास किसने किया कौन रहे उस विशेष्य को नहीं कहा अतः दूसरे एवं तीसरे पादों में अस्माभिः पद का उपन्यास करना आवश्यक है क्योंकि तभी वे खेद के हेतु बन सकते हैं। प्रथम पाद में यद्यपि गुरु का कर्तृत्वेन अन्वय हो सकता है तद्यपि उस अवस्था वाली द्रौपदी को देखकर भी हमलोग चुप रहे इसी से खेदातिशय की प्रतीति होती है इसलिए वहाँ पर भी अस्माभिः यही कर्तृ पद अपेक्षित है। उस अवस्था में पड़ी हुई पांचाल राज तनया को देख कर भी ताकते ही रह गये कुछ कर नहीं पाये इत्यादि अर्थ का संकेत करने वाला इत्थं पद भी खिन्न इसके पहिले यहाँ अपेक्षित है। क्योंकि इनके विना कर्त्ता की आवश्यकता बनी रह जाती है जिसके फलस्वरूप एकवाक्यता का होना असंभव है। यहाँ इस अर्थ को कहना आवश्यक है किन्तु इस अर्थ को कहने वाले शब्द नहीं है। अतः यहाँ शब्द की न्यूनता है। जिस से विवक्षित अर्थ की प्रतीति नहीं हो पाती है यही इसकी दूषकता का कारण है। जहाँ पर झटिति आक्षेप से अर्थ मिल जाता है वहाँ दोष नहीं है।

कथित पद जैसे—स्फटिक। स्फटिक की तरह निर्मल आकृति से युक्त निशात गूढ अर्थ वाले शास्त्रों के तत्त्व जिसमें पूर्णमात्रा में प्रतिसंक्रान्त हैं जिनमें किसी भी तरह का विरोध नहीं है ऐसी और समन्वित उक्तियों से जो युक्त है जिसके समक्ष प्रतिद्वन्द्वी खड़ा नहीं हो सकता है ऐसा कोई वह है। यहाँ स्फटिक की तरह निर्मल इस रूप में स्फटिक ही निर्मलता में उपमान है अतः आकृति पद अधिक है। अपुष्टार्थ नहीं है। अपुष्टार्थ तभी होता है जब वह पद व्यर्थ रहे। यह पद की अधिकता समास में ही होता है ऐसी बात नहीं है क्योंकि असमास में भी होती है जैसे—इदम्। इस बुढौती में भी जो काम के विकार होते हैं वह पुरुषों के लिए अनुचित और अक्रम है अर्थात् लोक एवं शास्त्र दोनों के विरुद्ध है। इसके सिवाय जो स्तनों के गिरने तक नितम्बिनियों का जीवन और सुरत

अत्र कृतमिति। कृतं प्रत्युत प्रक्रमभङ्गमावहति। तथा च "यदपि च न कुरङ्गलोचनानामि"ति पाठे निराकाङ्क्षैव प्रतीतिः। कथितपदं यथा—

अधिकरतलतल्पं कल्पितस्वापलीलापरिमिलननिमीलत्पाण्डिमा गण्डपाली।
सुतनु! कथय कस्य व्यञ्जयत्यञ्जसैव स्मरनरपतिलीलायौवराज्याभिषेकम्।२२३।

अत्र लीलेति। पतत्प्रकर्षं यथा—

कः कः कुत्र न घुर्घुरायितघुरीघोरो घुरेत्सूकरः
कः कः कं कमलाकरं विकमलं कर्तुं करी नोद्यतः।
के के कानि वनान्यरण्यमहिषा नोन्मूलयेयुर्यतः
सिंहीस्नेहविलासबद्धवसतिः पञ्चाननो वर्त्तते ॥ २२४ ॥

बालक्रीड़ा

किया वह तो और भी अनुचित है। यहाँ कृत पद अधिक है। पूर्वार्ध की तरह उसके विना भी प्रतीति का पर्यवसान हो जाता है। बल्कि इस कृतं पद से प्रक्रम भंग हो रहा है। क्योंकि पूर्वार्ध में उस का उपादान नहीं किया। इसलिए यदपि च न कुरंग लोचनानाम् ऐसा पाठ करना चाहिए। जिसका कोई भी प्रयोजन नहीं है ऐसे पद को सुन कर श्रोता का विमुख हो जाना ही दोष का हेतु है। इसलिए जहाँ हर्षादि अभिव्यञ्जनीय हो वहाँ यह दोष नहीं है।

कथित पद जैसे—अधिकरतल। करतलरूपी तल्प में स्वाप लीला के करने पर जिसका पीलापन गायब हो जाता है वह गण्डस्थली स्मररूपी नरपति की चुम्बनादि लीलाओं के विषय में किसके यौवराज्याभिषेक को व्यक्त कर रही है। हे सुतनु। शीघ्र ही कहिए। यहाँ लीला पद का दो बार उपादान किया है अतः विना प्रयोजन के समान अर्थ वाले और समान आनुपूर्वी वाले पदों के पुनः कथन होने पर कथितपदत्व दोष हो रहा है। अतः स्मरनरपति लीला के स्थान पर स्मरनरपतिलक्ष्मी पाठ करना उचित है। यहाँ कवि की अशक्ति की प्रतीति होना ही श्रोताओं के वैमुख्य का हेतु है अतः लाटानुप्रास में यह दोष नहीं है। क्योंकि वहाँ अशक्ति का उन्नयन नहीं होता है। किन्तु यह विचारणीय है कि समास के बदौलत जहाँ एक पद हो जाता है वहाँ बीच में व्यवधान हो जाने से लाटानुप्रास नहीं हो पाता है ऐसी स्थिति में एक ही पद में यह कथितपदत्व दोष जब हो गया तब इसको पद दोष क्यों नहीं मानते हैं।

अलंकार या रचना के द्वारा प्राप्त होने वाला उत्कर्ष जहाँ उत्तरोत्तर गिरता हुआ चला जाय वहाँ पतत्प्रकर्ष होता है जैसे—कः कः। घुरी नासिका को घुरघुराने वाला कौन कौन सूअर कहाँ नहीं घुरघुर करता है। कौन २ करी किस कमलाकर को कमल रहित करने के लिए उद्यत नहीं हो रहा है। कौन २ जंगली भैंसे किन जंगलों का उन्मूलन नहीं करते हैं अर्थात् सभी सूअर अब घुरघुराते हैं। सभी करी कमलाकरों को विकमल कर रहे हैं और सभी जंगली भैंसे वनों को उखाड़ रहे हैं। प्रश्न—क्यों क्या

समाप्तपुनरात्तं यथा—

क्रेङ्कारः स्मरकार्मुकस्य सुरतक्रीडापिकीनां रवो
झङ्कारो रतिमञ्जरीमधुलिहां लीलाचकोरीध्वनिः ।
तन्व्याः कञ्चुलिकापसारणभुजाक्षेपस्खलत्कङ्कण
क्वाणः प्रेम तनोतु वो नववयोलास्याय वेणुस्वनः ॥ २२५ ॥

द्वितीयार्धगतैकवाचकशेषप्रथमार्धं यथा—

मसृणचरणपातं गम्यतां भूः सदर्भा विरचय सिचयान्तं मूर्ध्नि घर्मः कठोरः ।
तदिति जनकपुत्री लोचनैरश्रुपूर्णैः पथि पथिकवधूभिर्वीक्षिता शिक्षिता च॥२२६॥

बालक्रीड़ा

हुआ ऐसी स्थिति का क्या कारण है । उत्तर । क्योंकि इस समय सिंह सिंहिनी के साथ स्नेहमय विलास करने के लिए एक जगह पर नियत हो गया स्थिर होकर बैठ गया । यहाँ सिंह के पराक्रम के समक्ष जिनका पराक्रम तुच्छ है उनके प्रतिपादन करने के समय में रचना में उत्कर्ष था किन्तु सिंह के प्रतिपादन करने के समय उसका पतन कर दिया यह दोष है । इससे काव्य के निर्माण में कर्त्ता की अशक्ति का परिचय मिलता है यही दोष का कारण है । जहाँ तो ऐसा पतन रस के अनुकूल होना है वहाँ दोष नहीं है ।

जहाँ क्रिया कारक भाव से पदों या पदार्थों का अन्वय समाप्त हो गया है अतः वाक्य हो गया है । तब भी विना प्रयोजन के किसी पद या पदार्थ का पुनः उपादान किया जाता है वहाँ समाप्तपुनरात्तत्व वाक्य दोष होता है जैसे—क्रेंकारः । नायिका के रति प्रसंग में कञ्चुलिका के अपसारण के समय में किये गये भुजाक्षेप छीना झपट्टी में हिलने वाले कंकणों की ध्वनि जो स्मर के धनुष का क्रेंकार है सुरत क्रीड़ा में संलग्न कोकिलों का रव है रतिरूपी मंजरी पर मंडराने वाले भौंरों का झंकार है और लीला रूपी चकोरियों का शब्द है वह आप के प्रेम की वृद्धि करे । पुनः वह जो नव अवस्था यौवन को लास्य नृत्य सिखाने के लिए वेणु की मधुर तान है ।

यहाँ तनोतु वः कह देने से वाक्य समाप्त हो गया था किन्तु नववयो रूप विशेषण के कथन द्वारा पुनः उस वाक्य का उपादान किया । जिससे निराकांक्ष हुआ वाक्य पुनः साकांक्ष बन गया यही दोष यहाँ है । किन्तु यदि किसी विलक्षणता को यहाँ बतलाना हो तो दोष नहीं है अतः अनित्य दोष यह है । प्रथम अर्ध की रचना से शेष अर्थात् पादों की नियतता के कारण रचना में प्रवेश पाने से अवशिष्ट बचा हुआ एक वाचक जहाँ 'द्वितीय अर्ध में चला जाय वह द्वितीयार्ध गतैकवाचक शेष प्रथमार्ध जैसे—मसृण । यहाँ भूमि दर्भ बहुल है अर्थात् कण्टकाकीर्ण है अतः बड़ी कोमलता से धीरे २ पैरों को रखकर चलिये । घाम बड़ा तीखा है अतः मस्तक पर कपडा डाल लीजिए । इस प्रकार अश्रुपूर्ण लोचनों से ताकने वाली मुसाफिरों की औरतों ने जनक पुत्री को सिखाया ।

अभवन्मत इष्टो योगः सम्बन्धो यत्र तत् यथा—

> येषां ताश्त्रिदशेभदानसरितः पीताः प्रतापोष्मभि-
> लीलापानभुवश्च नन्दनतरुच्छायासु यैः कल्पिताः ।
> येषां हुंकृतयः कृतामरपतिक्षोभाः क्षपाचारिणां
> किन्तैस्त्वत्परितोषकारि विहितं किंचित्प्रवादोचितम् ॥ २२७ ॥

अत्र गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्स्यादित्युक्तनयेन यच्छब्द-

बालक्रीड़ा

यहाँ भूमि सदर्भा है तस्मात् कोमलता से चलिए इतना बड़ा एक वाक्य है। इस वाक्य के लिए अपेक्षित तत् पद द्वितीयार्ध में चला गया। यहाँ वाक्य की निरा-कांक्षता दोष का कारण है यानी "भूः सदर्भा अस्ति" इस वाक्य के सुनते ही आक्षेप से या व्यञ्जना के जरिये इस वाक्य की हेतुता प्रतीत होती है। यह वाक्य कोमलता से चलने में हेतु बन सकता है या बन जाता है अतः तत् के विना भी निरांकाक्ष प्रतीति हो जाती है तब भी उत्तरार्ध में उसका उपादान करना दोष है।

जहाँ मत इष्ट योग सम्बन्ध अ माने नहीं भवत् हो रहा है वहाँ अभवन्मतयोगत्व दोष होता है। इसका अविमृष्टविधेय में अन्तर्भाव नहीं हो सकता है। क्योंकि अविमृष्ट विधेय इसका उपजीव्य है और उपजीव्य से उपजीवक का भेद सुतरां सिद्ध है। ऐसा किसी का मत है। वस्तुतस्तु अविमृष्टविधेयांश में उपस्थित पदार्थों का अन्वय होता ही है। परन्तु वह अविमृष्ट अप्रधान रूप से होता है। अभवन्मतयोग में तो सम्बन्ध ही नहीं होता है अतः इससे उसमें महान् भेद है। प्रश्न—जब ऐसी स्थिति है तब तो अभवन्मतयोग में मत का योगत्व में विशेषण देना अनर्थक है। उत्तर। नहीं। यहाँ मतत्व का अर्थ है अन्वय बोध विषयत्व और योग का अर्थ है एक वाक्य में रहने वाले पदों से अर्थों का उपस्थापित होना।

इस तरह यहाँ प्रकृत में अर्थ तो उपस्थित होते ही हैं किन्तु उनका अन्वय संगत नहीं होता है और वहाँ उद्देश्य विधेय रूप से पदार्थों की उपस्थिति नही होती है। तब अन्वय कैसे होगा। एक वाक्यस्थ पदों से उपस्थित होने वाले अर्थों में अभीष्ट अन्वय नहीं होने के ६ कारण हैं। कहीं पर विभक्ति भेद। कहीं पर उपयुक्त पदों की न्यूनता २ कहीं पर आकांक्षा का अभाव ३ कहीं पर वाच्य और व्यंग्य में विवक्षित योग का अभाव ४ कहीं पर समास में पिहित होने से अभीष्ट योग का अभाव ५ कहीं पर व्युत्पत्ति विरोध ६। उनमें विभक्ति भेद जैसे येषां ताः। जिन राक्षसों के प्रताप की गर्मी से ऐरावत हाथी के मदजल की नदियाँ सूख गई। जिन राक्षसों ने नन्दन वन के तरुओं की छाया में मस्ती से मदिरा के पीने के लिए मधुशालाओं का निर्माण किया। जिन राक्षसों के हुंकार से अमर पति भयभीत हो जाता था उन राक्षसों ने आप को परितोष देने वाला जिसको सभा सोसाइटी में कहा जा सके ऐसा कोई योग्य कार्य किया क्या अर्थात् कुछ नहीं किया।

निर्देश्यानामर्थानां परस्परमसमन्वयेन यैरित्यत्र विशेष्यस्याप्रतीतिरिति। क्षपाचारिभिरिति पाठे युज्यते समन्वयः।

### बालक्रीड़ा

यहाँ यैः इस यच्छब्द के अर्थ का अभेद सम्बन्ध से विशेष्य रूप में क्षपाचारी शब्द के अर्थ के साथ योग अपेक्षित हैं। किन्तु विभक्तियों के भिन्न होने से उसका उस रूप में योग नहीं हो रहा है क्योंकि भिन्न विभक्ति वाले यैः और क्षपाचारिणां पदों में अभेद सम्बन्ध से अन्वय को प्राप्त करने की स्वरूप योग्यता नहीं है। क्योंकि अभेदान्वय के लिए समान विभक्तिक होना आवश्यक है। इस पर प्रश्न होता है कि स्वरूप योग्यता के अभाव में उक्त पदों का परस्पर में योग नहीं हो सकता है तो ठीक है मत होवे। किन्तु जिन्होंने जिनकों इत्यादि प्रकार से सभी यच्छब्द के अर्थों का परस्पर में विशेषण विशेष्य भाव से अन्वय हो ही जायगा तब किसी को विशेष्य बनाने से क्या लाभ है। क्योंकि जो धूमवाला है उसमें अग्नि है इत्यादि अन्वयों के अनुरोध से व्युत्पत्ति वैचित्र्य से सभी यच्छब्दार्थों का परस्पर में अभेद सम्बन्ध से अन्वय होने में विरुद्ध विभक्ति का अभाव यानी समान विभक्तिक होना तन्त्र नहीं है सिद्धान्त नहीं है। इसलिए तृतीयान्त यत्पदार्थ का षष्ठयन्त यत्पदार्थ के साथ अभेद से अन्वय हो जायगा इसका फल होगा कि क्षपाचारियों इस षष्ठयन्त का अभेद से बोध होने पर तृतीयान्तार्थ में भी अभेद सम्बन्ध का लाभ हो जायगा। उत्तर देते हैं कि नहीं।

यत्पद निर्देश्य अनुवाद्यों का तच्छब्द के अर्थ विधेय के ही साथ साक्षात् अन्वय होता है न कि उसमें अन्तर्भाव को नहीं प्राप्त करने वाले भिन्न २ अनुवाद्यों के साथ। क्योंकि जब अनुवाद्य यत्पद के अर्थ सभी बराबर होने से गुण हैं तब विनिगमक के अभाव में किसी एक को विशेष्य बनाना अशक्य है। इसी लिए कहा कि गुणीभूत वस्तु दूसरे के ही लिए प्रधान के ही वास्ते होती है अतः समान होने के कारण गुणीभूतों का परस्पर में अन्वय नहीं होता है। जिसके फलस्वरूप "अरुणया एकहायन्या पिङ्गाक्ष्या गवा सोमं कीणाति" इस वाक्य के अन्तर्गत आनेवाले अरुणा आदि का एक हायनी आदि से सम्बन्ध नहीं होता है और न इनका समन्वय गौ से ही होता है। क्योंकि क्रयण में जैसे आरुण्यरूप गुण हायनगत एकत्व संख्या और आखों का पीलापन साधन है वैसे ही गौ भी साधन है गौ भी गुण है। अतः सभी गुण हैं। हाँ क्रयण के साथ सबका अन्वय होता है। प्रश्न—यदि यही बात है तब क्यों नहीं वसनानि क्रीणाति में उपात्त वस्त्ररूपी अन्य धर्मी के साथ आरुण्यादि का अन्वय हो जाता है। उत्तर। आरुण्यादि गोपर्यन्त पदार्थों का एक समाज है। यद्यपि शब्द के द्वारा यह नहीं कहा गया है कि इनका कोई गिरोह है समाज है तद्यपि अर्थात् यह सिद्ध है कि आरुण्यादि गवान्त पदार्थों का एक समाज है अतएव आरुण्येन इत्यादि धर्म विधया निर्देश न करके अरुणया इस प्रकार धर्मी के रूप में निर्देश किया। क्योंकि धर्मी के रूप में कहने से

यथा वा—त्वमेवंसौन्दर्या स च रुचिरतायाः परिचितः
कलानां सीमानं परमिह युवामेव भजतः।
अपि द्वन्द्वं दिष्ट्या तदिति सुभगे ! संवदति वा-
मतः शेषं यत्स्याज्जितमिह तदानीं गुणितया ॥ २२८ ॥

अत्र यदित्यत्र तदिति तदानीमित्यत्र यदेति वचनं नास्ति चेत्स्यादिति युक्तः पाठः।

यथा वा—संग्रामाङ्गणमागतेन भवता चापे समारोपिते
देवाकर्णय ! येन येन सहसा यद्यत्समासादितम्।
कोदण्डेन शराः शरैररिशिरस्तेनापि भूमण्डलं
तेन त्वं भवता च कीर्त्तिरतुला कीर्त्या च लोकत्रयम् ॥ २२९ ॥

बालक्रीड़ा

ही इनमें एकता हो सकती है और तभी ये क्रयण में साधन भी बन सकते हैं। इस पर कहते हैं कि बहुत अच्छा। इसी की तरह यहाँ भी आर्थ समाज मान लिया जाय क्या हर्ज है। उत्तर। हाँ माना जा सकता है यदि यहाँ भी उसी की तरह विभक्तियाँ समान हों। यह आप कह नहीं सकते हैं कि विभक्तियों को बदल कर अन्वय हो सकता है। क्योंकि विभक्तियों का विपरिणाम तभी होता है जब वे चरितार्थ रहें। प्रधान के साथ अन्वय प्राप्त करना चरितार्थता का स्वरूप है। वह यहाँ नहीं है। प्रश्न—तब कैसे अभिमत योग हो। उत्तर। यदि क्षपाचारिभिः पाठ मान लिया जाय तो अन्वय हो सकता है। पुनः प्रश्न—वैसा पाठ मान लेने पर भी कैसे अन्वय होगा। उत्तर। यत्पदों से निर्दिष्ट सकल पदार्थों का तत्पद से परामर्श हो जायगा और उसके बाद तत् पद से समझे गये उन सब का क्षपाचारी के रूप में अवगम हो जायगा। इस तरह अभिमत योग होने में कोई बाधा नहीं होगी।

न्यूनतानिबन्ध जैसे—त्वमेवम्। तुम इस प्रकार की सुन्दर इधर वह सौन्दर्य का प्रेमी। तुम कलाओं की पारगामिनी इधर वह कलाओं का पारखी। इसतरह हे सुभगे ! आप लोगों की यह जोड़ी भाग्य से मिलान पा रही है इस पर जो अवशिष्ट कार्य है वह यदि हो जाय तो समझना चाहिए कि गुणों की विजय हो गई।

यहाँ शेष कार्य अर्थात् तुम दोनों दोनों दाम्पत्य सूत्र में बँध जाओ तो गुणों की विजय हुई समझो इस तरह गुणों के विजय के प्रयोजक के रूप में शेष सम्पत्ति का अन्वय विवक्षित है। इसके लिए शेष यत् की पूर्त्ति में तत् यदि पदों की आवश्कता है और तदानीं की पूर्त्ति में यदा की जरूरत है जिन के नहीं कहने से वाक्य की न्यूनता है। क्योंकि अभिधित्सित अन्वय के लिए इन पदों की अपेक्षा है तस्मात् अतः शेषं चेत् स्यात् इस तरह यत् की जगह पर चेत् के कह देने से कार्य हो जाता है।

आकांक्षा के अभाव से अभवन्मत योग जैसे—संग्रामा। हे देव ! संग्राम में

अत्राकर्णनक्रियाकर्मत्वे कोदण्डं शरानित्यादि, वाक्यार्थस्य कर्मत्वे कोदण्डः शरा इति प्राप्तम्। न च यच्छब्दार्थस्तद्विशेषणं वा कोदण्डादि। न च केन केनेत्यादि प्रश्नः।

## बालक्रीड़ा

पहुँच कर आप ने जब धनुष को चढ़ाया तब उस समय जिस २ ने जिस २ को पकड़ा प्राप्त किया उसे आप सुनिए। कोदण्ड ने शरों को, शरों ने दुश्मनों के शिरों को, उन्होंने भूमण्डल को, भूमण्डल ने आप को, आप ने अतुला कीर्ति को और कीर्ति ने तीनों लोकों को प्राप्त किया है।

यहाँ पूर्वार्ध के साथ उत्तरार्ध का योग अभीष्ट है जो किसी प्रकार सम्पन्न नहीं हो रहा है। क्योंकि पदार्थों का वाक्यार्थ में योग क्रिया या कारक या सम्बन्धी या इनके विशेषण या हेतु अथवा लक्षण या तदादि से पूर्व वाक्यार्थ का अनुवाद करके वाक्यान्तर के अवष्टम्भन या वाक्यैकवाक्यता इन ७ प्रकारों के द्वारा होता है। इन में प्रथम क्रियात्वेन, तृतीय सम्बन्धित्वेन, चतुर्थ विशेषणतया, पञ्चम हेतुत्वेन एवं लक्षणत्वेन, षष्ठ तदादि से अनुवाद करके वाक्यान्तर का उत्थान इन पाँच पक्षों की तो यहाँ सम्भावना भी नहीं है। अवशिष्ट रहे दो पक्ष कारकत्वेन और वाक्यैकवाक्यतया। उन में कारकत्व भी कर्तृ कर्मभाव के विना बन नहीं सकता है। उन में पहले कर्मत्वेन यदि आकर्णन क्रिया में प्रत्येक कोदण्ड आदि का अन्वय करें तो कोदण्डं शरान् इस रूप से कोदण्डादि प्रत्येक में द्वितीया विभक्ति होनी चाहिए। अथवा कोदण्डादि प्रत्येक का अन्वय यदि नहीं करेंगे तो प्रत्येक में कर्म विभक्ति द्वितीया नहीं होगी। ठीक है किन्तु इस हालत में पश्य मृगो धावति की तरह वाक्यार्थ को कर्म मानना पड़ेगा। यदि वाक्यार्थ को कर्म मानेंगे तो कोदण्डः शराः इस तरह प्रातिपदिकार्थ मात्र में प्रथमा विभक्ति होगी। अगर समासादन क्रिया में कोदण्डादि का कर्ता के रूप में और शरादि का कर्म भाव से अन्वय करें तब भी ठीक नहीं। क्योंकि शराः समासादितम् यह अन्वय नहीं बन सकता है। इसके सिवाय जिसने जिसका समासादन किया कोदण्ड ने शरों का समासादन किया उसको सुनिये ऐसा करने पर पर्यवसान में कर्त्ता और कर्म का भेद प्रतीत होगा फिर भी यत्पदार्थों में आकांक्षा की निवृत्ति नहीं होगी। कोदण्डादि कर्तृ कर्मों की अपेक्षा यत्पदार्थ कर्तृ कर्मों में भेद होगा। अगर कहे कि यच्छब्द बुद्धिस्थ का वाचक है और प्रकृत में कोदंडादि पदार्थ ही यच्छब्द के अर्थ हैं। इस तरह यच्छब्दार्थ का क्रिया में अन्वय हो जाने पर कोदण्डादि का अन्वय स्वतः ही हो जायग। तब भी ठीक नहीं। क्योंकि ऐसा मानने में कोदण्डादि का पुनः उपादान व्यर्थ हो जायगा। इसलिए कहना पड़ेगा कि उन यच्छब्द के अर्थों में कोदण्डत्व और बुद्धिस्थ स्वरूप में प्रकार कृत भेद अवश्य है अतः कोदण्डत्व रूप प्रकार और बुद्धिस्थत्वरूप प्रकार से अवच्छिन्न पदार्थों का योग किसी तरह उपपादन करना ही चाहिए। इसलिए यदि

यथा वा—चापाचार्यस्त्रिपुरविजयी ॥ २३० ॥

इत्यादौ भार्गवस्य निन्दायां तात्पर्यम्, कृतवतेति परशौ सा प्रतीयते कृतवत इति तु पाठे मतयोगो भवति।

बालक्रीड़ा

कहें कि कोदण्डादि कर्त्ता और कर्म के विशेषग हैं तब भी ठीक नहीं क्योंकि ऐसा करने पर जिस कोदण्ड ने जिन शरों का आसादन किया उसको सुनो इस रूप में वाक्यार्थ का पर्यवसान होगा। फिर भी अमुक कोदण्ड ने अमुक शरों का आसादन किया इस तरह विशेष पदार्थों के विना कहे किस कोदण्ड ने किन शरों का इत्यादि आकांक्षा की निवृत्ति नहीं हुई और शरां यत् इत्यादि अन्वयों को भी बहुत बार करना पड़ेगा। अतएव यह जो कहते थे कि कोदण्डादि और शरादि कर्त्ता और कर्म हैं उनके विशेषण यच्छब्दों के अर्थ हैं वह भी निरस्त हो गया। अगर कहें कि जिसने जिनका इस रूप में पहिले सामान्यतः अवगम हो गया बाद में किसने किनको इत्यादि विशेष प्रश्न होने पर कोदण्ड ने शरों को इत्यादि उत्तर के रूप में भिन्न २ वाक्य हो जायेंगे। वह भी ठीक नहीं। क्योंकि वैसा प्रश्न ही यहाँ नहीं है। अगर कहें प्रश्न का उन्नयन कर लेंगे जिससे यह फायदा होगा कि उत्तरालंकार भी इस काव्य में प्राप्त हो जायगा। वह भी उचित नहीं है क्योंकि जिसने जिसका आसादन किया उस को सुनिये ऐसी प्रतिज्ञा करने से प्रश्न के विना भी कोदण्डादि का निर्देश किया जा सकता है अतः उत्तरालंकार का उन्नयन नहीं हो सकता है। अर्थात् सामान्यतः कहे हुए अर्थ की समाप्ति के लिए प्रश्न के विना भी उत्तर वाक्य कहा जा सकता है अतः प्रश्न का उन्नयन असंभव है। क्योंकि प्रश्न का उन्नयन वहाँ होता है। जहाँ प्रश्न के विना वाक्य की उपपत्ति नहीं होती है। यदि कहें कि विभक्तियों को बदल देने से यहाँ का काम निकाला जा सकता है तब भी ठीक नहीं। क्योंकि पूर्वार्ध एवं उत्तरार्ध के अन्वय के लिए इतना सब प्रपञ्च किया फिर भी अन्वय नहीं ही हो रहा है। अतः यहाँ मत योग को करने के लिए "सम्प्राप्ते ष्वरिषूद्यतेषु भगवन्नाकर्णयासादितम्।"

व्यंग्यार्थ का वाच्यार्थ के साथ अन्वय नहीं होने से भी अभवन्मतयोग का अवान्तर भेद होता है जैसे—चापा। इसकी व्याख्या इसी उल्लास में पहिले कर दी गई है। यहाँ रेणुका माता के कंठ का छेदन करने वाले तुम हो अतः तुम्हारे साथ युद्ध करने में लज्जा होती है। इस तरह भार्गव की निन्दा में तात्पर्य है किन्तु कृतवता इस तृतीयान्त का परशुना से अन्वय हो रहा है जिससे उक्त निन्दा परशु की मालूम पड़ती है। अतः मत योग नहीं हो रहा है। यदि तृतीयान्त के स्थान पर कृतवतः इस षष्ठयन्त पद का विन्यास कर दें तो मतयोग हो सकता है। यद्यपि परशु की निन्दा से परशु स्वामी भार्गव की भी निन्दा प्रतीत हो सकती है तद्यपि अवश्य वक्तव्य को छोड़ कर अनावश्यक को कहने का दोष तो प्रत्यक्षतः प्राप्त हो ही जायगा। अतः इसी का उदाहरण

यथा वा—चत्वारो वयमृत्विजः स भगवान्कर्मोपदेष्टा हरिः
संग्रामाध्वरदीक्षितो नरपतिः पत्नी गृहीतव्रता ।
कौरव्याः पशवः प्रियापरिभवक्लेशोपशान्तिः फलं
राजन्योपनिमन्त्रणाय रसति स्फीतं हतो दुन्दुभिः ॥ २३१ ॥

अत्राध्वरशब्दः समासे गुणीभूत इति न तदर्थः सर्वैः संयुज्यते ।
जङ्घेति ॥ २३२ ॥

अत्र दण्डपादगता निजतनुः प्रतीयते, भवान्याः सम्बन्धिनी तु विवक्षिता ॥

बालक्रीड़ा

यह है । न कि अभवन्मत का । क्योंकि स्पर्धा की योग्यता का प्रतिपादन करने के लिए जैसे शिवशिष्यत्वादि परशुस्वामी के विशेषण कहे हैं उसी तरह अयोग्यता को लिखते समय उसी के विशेषणों को कहना चाहिए तभी कृतवत्व का विवक्षित अन्वय होगा अन्यथा प्रक्रम भंग दोष ही है । दूसरे के विशेषण का दूसरे में विशेषण बनाना नियम विरुद्ध है और समास में एकार्थीभाव माना है अतः वहाँ दूसरे का विशेषण हो जाता है । समास में छिप जाने से भी अभीष्ट योग का अभाव जैसे—चत्वारः । संग्राम रूप अध्वर में हम लोग चारों ऋत्विक् हैं । वह भगवान् हरि कर्म का उपदेष्टा है । नरपति दीक्षित है । पत्नी ने व्रत का ग्रहण किया है । कौरव पशु हैं । प्रिया के पराभव से जनित क्लेश की उपशान्ति फल है । अतः राजमण्डल को उपनिमन्त्रण देने के लिए यह नगाड़ा बड़े जोर से बज रहा है । यहाँ ऋत्विगादि यज्ञ में होते हैं अतः यज्ञ का ऋत्विगादि सभी के साथ अन्वय विवक्षित है किन्तु संग्रामाध्वर में अध्वरशब्द समास में गुणीभूत हो गया है अतः उसके अर्थ का उन सबके साथ संयोग नहीं हो रहा है । व्युत्पत्ति के विरोध से मतयोग का अभाव जैसे—जंघा । इसकी व्याख्या इसी उल्लास में हो चुकी है । यहाँ तनुपदार्थ का योग पार्वती के साथ चाहते हैं किन्तु वह योग दण्डपाद के साथ प्रतीत हो रहा है । जो कि दोष है क्योंकि ( ससम्बन्धिनां निजस्वात्मादिपदार्थानां प्रधान-क्रियान्वयिकारकपदार्थे एवान्वयः ) निज स्व आत्मा आदि पदार्थों का वाक्य में जो प्रधान क्रिया होती है उससे अन्वय करने वाले कारक पदार्थ में ही अन्वय होता है ! यही नियम है । इस दोष का हेतु है इष्ट अन्वय की प्रतीति का अभाव । अतः यह नित्यदोष है । अनभिहितवाच्य इसमें आवश्यक अर्थ में ण्यत् प्रत्यय है अतः वाचक पद से अतिरिक्त अवश्य वक्तव्य द्योतक पद को जहाँ नही कहा हो वह । अनभिहित वाच्यत्व दोष है और वाचकपद का जहाँ अभिधान नहीं होता है वहाँ न्यूनपदत्व दोष है । इस प्रकार उद्देश्यविधेयभाव की द्योतक विभक्तियाँ एवं निपातों की न्यूनता में यह दोष है । जो अन्यथा कहने के योग्य को अन्यथा कह देने से और अवाचक यानी द्योतकपद को नहीं कहने से दो प्रकार का है । उनमें पहिला जैसे अप्राकृतस्य । अनन्य साधारण रामचन्द्र के अद्भुत एवं अतिशय सम्पन्न चरितों को देख सुनकर मैं आश्चर्य हो गया हूँ ।

अवश्यवक्तव्यमनुक्तं यत्र, यथा—

अप्राकृतस्य चरितातिशयैश्च दृष्टैरत्यद्भुतैरपहृतस्य तथापि नास्था।
कोऽप्येष वीरशिशुकाकृतिरप्रमेयसौन्दर्यसारसमुदायमयः पदार्थः ॥ २३३ ॥

अत्रापहृतोऽस्मि इत्यपहृतत्वस्य विधिर्वाच्यः। तथापीत्यस्य द्वितीयवाक्यगतत्वेनैवोपपत्तेः॥ यथा वा—

एषोऽहमद्रितनयाननपद्मजन्मा प्राप्तः सुरासुरमनोरथदूरवर्त्ती।
स्वप्नेऽनिरुद्धघटनाधिगताभिरूपलक्ष्मीफलामसुरराजसुतां विधाय ॥२३४॥

अत्र मनोरथानामपि दूरवर्त्तीत्यप्यर्थो वाच्यः। यथा वा—

त्वयि निबद्धरतेः प्रियवादिनः प्रणयभङ्गपराङ्मुखचेतसः।
कमपराधलवं मम पश्यसि त्यजसि मानिनि! दासजनं यतः॥ २३५ ॥

बालक्रीड़ा

विवश होगया हूँ जरूर तब भी मुझे यह आस्था विश्वास नहीं है कि इसी बालक ने इस पाशुपत धनुष को तोड़ा होगा। क्यों कि इस बालक की आकृति वीर शिशु के सदृश अवश्य है किन्तु वस्तुतः सर्व साधारण की समझ के बाहर वाले सौन्दर्य सार के समुदाय से आया हुआ बना हुआ यह कोई विलक्षण पदार्थ है। अतः कोमल से कठोर धनुष का टूटना असंभव है। यहाँ समुदायमयमें तत आगतः के अधिकार में पठित मयट् प्रत्यय है।

यहाँ मैं अपहृत हो गया हूँ इस प्रकार अपहृतत्व की विधि को कहना चाहिए। इस तरह कहने से जब दो वाक्य हो जायेंगे तभी तथापि की उपपत्ति होगी। क्यों कि यह पद द्वितीय वाक्य में विन्यस्त होने पर ही उपपन्न होता है। प्रश्न—इस तरह तो यह अविमृष्टविधेयांशत्व ही दोष हुआ न कि उक्त दोष। उत्तर। अविमृष्टविधेयांशत्व तो तथापि की असंगति के कारण उपस्थित होता है। क्यों कि उसी के अनुरोध से अपहृतत्वको विधेय माना है न कि उसके अपने प्राधान्य से। इससे ऐसा किसी का कहना अग्राह्य है कि अवान्तर वाक्यों में विधेयाविमर्शत्व नही होता है। क्यों कि इसमें कोई बीज नहीं है। "क्षणमप्यनुक्ता" यह अवान्तरवाक्यगत का ही उदाहरण है। अथवा मान भी लें कि यहाँ विधेयामर्श है किन्तु दूसरे भेद में असंकीर्ण स्थिति होने से स्वतंत्र रूप से यह दोष तो है ही। जैसे–एषोऽहम्। सुर एवं असुरों को मनोरथ से भी दुष्प्राप्य मैं अद्रितनया पार्वती के मुख कमल से पैदा होने वाला वर हूँ। अतः असुरराज बाण की सुता ऊषा को स्वप्न में अनिरुद्ध के साथ मेल होजाने से अभिरूप लक्ष्मी के फल को प्राप्त कराकर आया हूँ। यहाँ मनोरथों से भी दुष्प्राप्य इस रूप में अपि शब्द के अर्थ को अवश्य कहना चाहिए। यह अपि की न्यूनता में विधेयाविमर्श से असंकीर्ण अनभिहितवाच्यका उदाहरण हैं।

समास के अभाव वाक्य में भी यह दोष होता है जैसे—त्वयि। जो मैं तुम्हारे प्रेम

अत्रापराधस्य लवमपीति वाच्यम्। अस्थानस्थपदं यथा—

प्रियेण संग्रथ्य विपक्षसन्निधावुपाहितां वक्षसि पीवरस्तने।
स्रजं न काचिद्विजहौ जलाविलां वसन्ति हि प्रेम्णि गुणा न वस्तुषु ॥२३६॥

अत्र काचिन्न विजहाविति वाच्यम्। यथा वा—

लग्नः केलिकचग्रहश्लथजटालम्बेन निद्रान्तरे
मुद्राङ्कः शितिकन्धरेन्दुशकलेनान्तःकपोलस्थलम्।
पार्वत्या नखलक्ष्मशङ्कितसखीनर्मस्मितह्रीतया
प्रोन्मृष्टः करपल्लवेन कुटिलाताम्रच्छविः पातु वः ॥२३७॥

बालक्रीड़ा

फाँश में बँधा हूँ। जो सदा प्रियवादी हूँ। और जो प्रणय को भंग करने की बात को कभी भी चित्त में नहीं लेता हूँ। अतः मेरा कोई लेशभर भी अपराध तुम्हारे देखने में आया क्या ? जो हे मानिनि ! इस दास जन को छोड़ रही हो। यहाँ लेशभर भी इस तरह अपि के अर्थ को कहना चाहिए। अन्यथा अपराध का लेश नहीं है किन्तु स्थूल अपराध हैं ऐसी प्रतीति होने लगेगी। इनमें पहले में अभिमत की प्रतीति नहीं होना और अन्तिम दोनों में विरुद्ध अर्थ की प्रतीति होना दूषकता का बीज है। अतः यह नित्य दोष है।

अस्थान में अयोग्य स्थान में जो पद वह अस्थानस्थ पद कहलाता हैं। जैसे—प्रियेण। प्रिय ने अपने हाथ से स्वयं गूंथकर सौत के समक्ष पीवर स्तनों के ऊपर वक्षःस्थल में पहिनाई हुई पुरानी पड़ने पर जल से आविल हुई भी माला का कोई नायिका त्याग नहीं कर रही है। क्यों कि प्रेम ही में उत्कर्ष है गुण हैं न कि वस्तु में। प्रेम रहने पर ही वस्तु उपादेय होती है अन्यथा नहीं।

यहाँ न काचित् इस रूप में नञ् का स्थान योग्य नहीं है। उसका स्थान है न विजहौ। क्यों कि प्रतियोगी के समीप में ही नञ् का रहना योग्य होता है अतः काचित् के पूर्व में इसका स्थान उपयुक्त नहीं है। वह स्थान तो प्रत्युत अनुपयुक्तता का हेतु है क्योंकि नहीं किसी ने छोड़ी अपि तु सब ने छोड़ी ऐसी विरुद्ध प्रतीति का जनक है अतः अयोग्य स्थान में यह पद है।

जैसे विरुद्ध प्रतीति का जनक होने से अस्थानस्थ पद होता है उसी तरह उपयोगी पद का उपयोग नहीं हो सकने पर भी स्थान अयोग्य होता है। जैसे—लग्नः। सुरत क्रीडा के समय भगवती ने केशों का आकर्षण किया। अतः आकर्षण से शिथिल हुई जटाओं से लटकने वाले शंभु के चन्द्रमण्डल का चिन्ह निद्रा के समय दब जाने से पार्वती के कपोल में लग गया। प्रातः काल में जब सखियां उस चिन्ह को नख लक्ष्म समझ कर हँसी तब लज्जित हुई पार्वती ने अपने कर पल्लव से कुटिल एवं आताम्र इस चिन्ह

अत्र नखलक्ष्मेत्यतः पूर्वं कुटिलाताम्र इति वाच्यम्। अस्थानस्थसमासं यथा—

अद्यापि स्तनशैलदुर्गविषमे सीमन्तिनीनां हृदि
स्थातुं वाञ्छति मान एष धिगिति क्रोधादिवालोहितः।
प्रोद्यद्दूरतरप्रसारितकरः कर्षत्यसौ तत्क्षणात्
फुल्लत्कैरवकोशनिःसरदलिश्रेणीकृपाणं शशी ॥२३८॥

अत्र क्रुद्धस्योक्तौ समासो न कृतः। कवेरुक्तौ तु कृतः।

संकीर्णं यत्र वाक्यान्तरस्य पदानि वाक्यान्तरमनुप्रविशन्ति। यथा—

किमिति न पश्यसि कोपं पादगतं बहुगुणं गृहाणेमम्।
ननु मुञ्च हृदयनाथं कण्ठे मनसस्तमोरूपम् ॥ २३९ ॥

अत्र पादगतं बहुगुणं हृदयनाथं किमिति न पश्यसि, इमं कण्ठे गृहाण; मनसस्तमोरूपं कोपं मुञ्चेति। एकवाक्यतायां तु क्लिष्टमिति भेदः।

गर्भितं यत्र वाक्यस्य मध्ये वाक्यान्तरमनुप्रविशति यथा—

परापकारनिरतैर्दुर्जनैः सह सङ्गतिः।
वदामि भवतस्तत्त्वं न विधेया कदाचन ॥२४०॥

बालक्रीड़ा

को पोंछ दिया। इस तरह प्रोञ्छित नखलक्ष्म के पूर्व में विशेषण के रूप में कुटिलताम्रच्छवि का विन्यास करना चाहिए। वहीं पर उसका उपयोग ठीक है अन्यत्र नही। यह नित्यदोष है।

वे मौके समास वाला पद जैसे—अद्यापि। अभी भी उदित हो जाने पर भी यह मान स्तनरूपी शैलों से विषम दुर्ग स्वरूप नायिकाओं के हृदय में रहने के लिए इच्छा करता है इसको धिक्कार है ऐसा कह कर क्रोध से मानो लाल हुआ यह शशी उसी क्षण में दूर तक फैले हुए किरण रूपी कर को उठा कर खिले हुए कैरव के कोश कलि रूपी म्यान से निकलने वाले अलिरूपी तलवार को खींच रहा है। यहाँ क्रुद्ध शशी की उक्ति में समास नही किया किन्तु अक्रुद्ध कवि की उक्ति में समास किया।

जहाँ दूसरे वाक्य के पद दूसरे वाक्य में प्रविष्ट होते है वह संकीर्ण होता है जैसे—किमिति। पैरों में पड़े हुए, बहुगुण सम्पन्न हृदय नाथ को क्यों नही देख रही हो मन के तमः रूपी कोप को छोडो और इस को गले लगावो।

यहाँ तीन वाक्य है। इनमें दूसरे वाक्य के पद दूसरे वाक्य में संकीर्ण मिश्रित हो गये हैं जहाँ एक ही वाक्य में इधर उधर के पद संकीर्ण हो जाय वहां क्लिष्टत्व दोष होता है यह इन दोनों में भेद है। गर्भित वह होता है जहाँ एक वाक्य के मध्य में दूसरा वाक्य पूरा प्रविष्ट हो जाय। यह गर्भित दो प्रकार का है एक वह है जो स्वभावतः एक रूप है। दूसरा वह है जो वाक्यैकवाक्यता से एक रूप बन गया है। उनमें पहला जैसे पराप।

अत्र तृतीयपादो वाक्यान्तरमध्ये प्रविष्टः। यथा वा—

लग्नं रागावृताङ्ग्या सुदृढमिह ययैवासियष्ट्यारिकण्ठे
मातङ्गानामपीहोपरि परपुरुषैर्या च दृष्टा पतन्ती।
तत्सक्तोऽयं न किञ्चिद् गणयति, विदितं तेऽस्तु; तेनास्मि दत्ता
भृत्येभ्यः, श्रीनियोगाद् गदितुमिव गतेत्यम्बुधिं यस्य कीर्तिः ॥२४१॥

अत्र विदितं तेऽस्तु इत्येतत्कृतं प्रत्युत लक्ष्मीस्ततोऽपसरतीति विरुद्धमतिकृत्॥

मञ्जीरादिषु रणितप्रायं पक्षिषु च कूजितप्रभृति
स्तनितमणितादि सुरते मेघादिषु गर्जितप्रमुखम् ॥ २ ॥

इति प्रसिद्धिमतिक्रान्तम्। यथा—

महाप्रलयमारुतक्षुभितपुष्करावर्त्तकप्रचण्डघनगर्जितप्रतिरुतानुकारी मुहुः।
रवः श्रवणभैरवः स्थगितरोदसीकन्दरः कुतोऽद्य समरोदधेरयमभूतपूर्वः पुरः॥

वालक्रीड़ा

दूसरे की बुराई करने में निरन्तर लगे हुए दुर्जनों के साथ मैं आप को तत्व बतलाता हूँ कि संगति कभी नही करनी चाहिए। यहां तृतीय पाद वाक्यान्तर में प्रविष्ट है।

दूसरा जैसे—लग्नम्। राग प्रेम और खून की लाली। आवृत का अर्थ है खून में सने हुए और प्रेम में विभोर। खून में सने हुए प्रेम में विभोर हुए अंगोवाली जिस असि यष्टि रूपी असती नायिका को दुश्मनों के कण्ठ में दृढता के साथ लगते हुए दुश्मनों के आदमियों ने देखा। इतना ही नही मातंग चाण्डालों हाथियों पर भी गिरते हुए लोगों ने देखा। इस तरह की दोषपूर्णा उस में सक्त हुआ यह राजा मेरी कुछ भी परवाह नही करता है आप जाने रहिये। इसने भृत्यों को उपभोग करने क लिए मेरा दान कर दिया है। इस संदेश को श्री के नियोग से ही मानों कहने के लिए जिसकी कीर्ति ( दूती ) समुद्र के यहाँ गई।

यहाँ आपको विदित हो ऐसा किया। यानी उसमें आसक्त हुआ वह कुछ भी मेरी परवाह नहीं करता है इसने मुझे भृत्यों को उपभोग के लिए दे दिया है इस तरह दूसरे वाक्य से एक वाक्यता करने वाले वाक्य के मध्य में विदितं तेऽस्तु यह वाक्य प्रविष्ट है। इस प्रकार कहने से उलटा यह प्रतीत होता है कि लक्ष्मी वहाँ से अपसरण कर रही है। इसलिए जिस वात को कवि प्रकाशित करना चाहता है उससे विरुद्ध ही इन वाक्यों से प्रकाशित हो रहा है। जिससे प्रतीति में विच्छेद होना ही दूषकता का बीज है। अतः जहाँ प्रतीति विच्छिन्न नही होगी वहाँ यह दोष नही है। अतः अनित्य है।

प्रसिद्धिहत वह होता है जो "मञ्जीरों के शब्द को रणन, पक्षियों के शब्द को कूजन, सुरतकालीन शब्द को मणित, मेघों के शब्द को स्तनित, सिंहों के शब्द को गर्जित एवं मेढँकों के शब्द को रव कहते है" इस प्रसिद्धि को अतिक्रान्त कर जाय। जैसे—महा।

अत्र रवो मण्डूकादिषु प्रसिद्धो न तूक्ताविशेषे सिंहनादे।

भग्नः प्रक्रमः प्रस्तावो यत्र। यथा—

नाथे निशाया नियतेर्नियोगादस्तंगते हन्त निशाऽपि याता।
कुलाङ्गनानां हि दशानुरूपं नातः परं भद्रतरं समस्ति ॥ २४३ ॥

बालक्रीड़ा

आज ही अभूतपूर्व पहले कभी न समझा गया न सुना गया ऐसा और महाप्रलय की वायु से क्षुब्ध हुए पुष्कर एवं आवर्त्तक मेघों के प्रचण्ड भीषण तथा घन गम्भीर गर्जन की प्रतिध्वनि का अनुकरण करने वाला कानों के लिए भीषण एवं आकाश तथा पृथ्वी में व्याप्त यह शब्द हमारे सामने समर रूपी समुद्र से क्यों उठ रहा है।

यहाँ जो रव के रूप में शब्द का उपादान किया है वह मण्डूक वगैरह के विषय में प्रसिद्ध है! सिंहनाद जैसे उक्त विशेष शब्द में प्रसिद्ध नहीं है। यहाँ अवाचक का सांकर्य नहीं है। क्यों कि अवाचक सांकर्य वहाँ होता है जहाँ समान रूप से दोनों अर्थों में शक्ति के रहने पर भी एक ही किसी अर्थ में कवियों के द्वारा प्रयोग करने का नियम हो इसीलिए यह वाक्य दोष है। क्यों कि विशेषण किसी उल्लेखनीय पदार्थ की सन्निधि में किसी विशेष अर्थ का बोधक होता हैं।

भग्नप्रक्रम उसको कहते हैं जहाँ प्रक्रम प्रस्ताव यानी प्रस्ताव का औचित्य भग्न हो गया है। औचित्य पद के कहने का तात्पर्य है कि यदि प्रस्ताव के औचित्य का निवेश नहीं करेंगे तो प्रक्रम भंग दोष के वारण के लिए कहे हुए पद को पुनः कहना गुण हो सकता है। और औचित्य की तो कहीं पर ही सत्ता है अतः औचित्यातिरिक्त स्थल में कथितपदत्व को दोष ही माना गया है। और भी बात है कि यदि प्रक्रम का अर्थ प्रस्ताव न मान कर पूर्व प्रक्रान्त मानेंगे तो "महीभृतः पुत्रवतः" इसमें पुत्र पद में प्रक्रम भङ्ग नहीं होगा। क्योंकि आरंभ किये हुए मार्ग का यदि किसी से भङ्ग किया जाता हो तो वहाँ प्रक्रम भंग दोषाधायक होता है किन्तु आरम्भक से वैसा नहीं होता है। अतः उक्त स्थल में प्रक्रमभंग नहीं होगा। यदि औचित्य को उसका कारण मान लेते हैं तो औचित्यप्राप्त प्रस्ताव का अन्यथाभाव प्रक्रमभंग बन सकता है। तभी उत्तरार्धोपात्त दृष्टान्त की संगति उस वक्ष्यमाण पद्य में हो सकेगी। अन्यथा नहीं। पौर्वापर्य की विघटक सामग्री भी इसी में अन्तर्भूत हो जाती है। इस औचित्यानुस्यूत प्रस्ताव का भंग प्रकृति प्रत्यय सर्वनाम और पर्याय आदि अनेक प्रकार से होता है। उनमें प्रकृति का प्रक्रमभंग जैसे—नाथे। नियति के नियोग से निशानाथ के अस्त हो जाने पर निशा भी चली गई। ठीक ही है कुलाङ्गनाओं के लिए अपनी दशा के अनुरूप अत्यधिक कल्याणदायी आचरण इससे बढ़कर दूसरा कोई नहीं है। यहाँ पर गम् रूप प्रकृति के प्रस्ताव में या रूप प्रकृति का प्रयोग प्रकृति प्रक्रम भङ्ग होता है। क्योंकि लोक में कोई ज्ञान ऐसा नहीं है जिसमें शब्द का भान नहीं होता है। इस तरह

अत्र गतेति प्रक्रान्ते यातेति प्रकृतेः। गता निशाऽपि इति तु युक्तम्।

ननु नैकं पदं द्विः प्रयोज्यं प्रायेण इत्यन्यत्र, कथितपदं दुष्टमिति चेहैवोक्तम्। तत्कथमेकस्य पदस्य द्विः प्रयोगः। उच्यते। उद्देश्यप्रतिनिर्देश्यव्यतिरिक्तो विषय एकपदप्रयोगनिषेधस्य तद्वति विषये प्रत्युत तस्यैव पदस्य सर्वनाम्नो वा प्रयोगं विना दोषः। तथा हि—

उदेति सविता ताम्रस्ताम्र एवास्तमेति च।
सम्पत्तौ च विपत्तौ च महतामेकरूपता॥ २४४॥

अत्र रक्त एवास्तमेतीति यदि क्रियते तदा पदान्तरप्रतिपादितः स एवार्थोऽर्थान्तरतयेव प्रतिभासमानः प्रतीतिं स्थगयति। यथा वा—

बालक्रीड़ा

ज्ञान में विशेषणविधया शब्द का भी भान होता है। उसमें यदि उपात्त शब्द भिन्न हो तो उससे उपस्थापित अर्थ भी भिन्न होगा। फलतः भिन्नानुपूर्वी वाले गम् और या प्रकृति से उपस्थित अर्थ भिन्न हो गया जिससे कुलाङ्गनाओं में दशानुरूपता की प्रतीति नहीं होती है इसी से इसको प्रक्रमभंग कहा जाता है।

प्रश्न—"प्रायः एक पद का दो बार प्रयोग नही करना चाहिए" ऐसा सिद्धान्त वामन ने अपने काव्यालंकार में कहा हैं और कथित पद दुष्ट होता हैं ऐसा इस आरब्ध-प्रकृत ग्रन्थ में कहा है तब कैसे एक पद का दो बार प्रयोग करना समुचित होगा। उत्तर। कहते हैं। यह एक पद का दो बार प्रयोग करने का जो निषेध बतलाया गया है उसका स्थल उद्देश्य एवं प्रतिनिर्देश्य से व्यतिरिक्त है। अतः जहाँ उद्देश्य प्रतिनिर्देश्य भाव हो अर्थात् पहले बतलाये हुए को पुनः बतलाया जाना उचित हो आवश्यक हो वहाँ पर खास कर उसी पद का या सर्वनाम का प्रयोग न किया जाय तो वह दोष है। उस पद के या सर्वनाम के प्रयोग के विना सुस्थिर प्रतीति नहीं होगी। कहाँ पर पूर्वा पर की सुरक्षा के लिऐ पूर्व में कहे हुए का उसी शब्द से और उसी रूप से पुनर्निदेश करना आवश्यक है या नहीं। इस में विद्वानों का अनुभव ही प्रमाण है। जहाँ दो वाक्य हैं उन में प्रथम वाक्य में जो उद्देश्य है एवं विधेय है वही उद्देश्य एवं विधेय द्वितीय वाक्य में भी हो। जैसे—उदेति सविता ताम्रः। यहाँ दोनों वाक्यों में सविता उद्देश्य है और ताम्रत्व विधेय है। जहाँ प्रथम वाक्य में जो विधेय है वहाँ उत्तर वाक्य में उद्देश्य हो जैसे कोदण्डेन शराः में पूर्व वाक्य में जो शराः विधेय है उत्तर वाक्य में वही उद्देश्य है। तथा जहाँ प्रथम वावय में जो उद्देश्य है वही उत्तर वाक्य में विधेय हो। जैसे—"शुक्लायते शुक्लश्चापि हंसः हंसायते चारुगतेन कान्ता" यहाँ पूर्व में हंस जो उद्देश्य है वही उत्तर वाक्य में विधेय है। अर्थात् उद्देश्य विधेय भाव के अन्तर्गत जहाँ उद्देश्य विधेय भाव हो वहाँ एकरूपता होनी परमावश्यक है अन्यथा भग्नप्रक्रमदोष है।

यहाँ उदेति सविता में रक्त एवास्तमेति यदि कर दें तो पदान्तर से प्रतिपादित वही अर्थ अर्थान्तर जैसा प्रतीत हुआ शाब्द बोध को रोक देगा।

यशोऽधिगन्तुं सुखलिप्सया वा मनुष्यसङ्ख्यामतिवर्त्तितुं वा।
निरुत्सुकानामभियोगभाजां समुत्सुकेवाङ्कमुपैति सिद्धिः २४५ ॥

अत्र प्रत्ययस्य। सुखमीहितुं वा इति युक्तः पाठः :

ते हिमालयमामन्त्र्य पुनः प्रेक्ष्य च शूलिनम्।
सिद्धं चास्मै निवेद्यार्थं तद्विसृष्टाः खमुद्ययुः ॥ २४६ ॥

अत्र सर्वनाम्नः। अनेन विसृष्टा इति वाच्यम्।

महीभृतः पुत्रवतोऽपि दृष्टिस्तस्मिन्नपत्ये न जगाम तृप्तिम्।
अनन्तपुष्पस्य मधोर्हि चूते द्विरेफमाला सविशेषसङ्गा ॥ २४७ ॥

अत्र पर्यायस्य। महीभृतोऽपत्यवतोऽपीति युक्तम्। अत्र सत्यपि पुत्रे कन्यारूपेऽप्यपत्ये स्नेहोऽभूदिति केचित्समर्थयन्ते।

## बालक्रीड़ा

प्रत्यय का प्रक्रम भंग जैसे— यशः। यश को प्राप्त करने लिए या सुख की लिप्सा से या मनुष्यों में की जाने वाली गणना को अतिक्रमण करने के लिए। यानी मनुष्य दुर्लभ उत्कर्ष को पाने के लिए निरुत्सुक होकर फल की आकांक्षा विना किये ही जो अभियोग में उद्योग में लगे हैं उन के अंक में सिद्धि उत्सुक होकर स्वयं आती है। यहाँ तुमुन् प्रत्यय के प्रक्रम में लिप्सा में सन् प्रत्यय के उपादान से प्रत्यय की एकरूपता का भंग हो गया अतः सुखमीहितुम् पाठ उचित है। तुमुन् प्रत्यय से क्रिया की प्रधानता और फल की प्रतीति होती है।

सर्वनाम का प्रक्रम भंग जैसे—ते हिमालयम्। उन्होंने हिमलय का आमत्रण किया अर्थात् हमलोग जा रहें हैं ऐसा पूछा और उसके बाद शूली को देखा और निवेदन किया कि आपका मनोरथ सिद्ध है। इस के अनन्तर इससे विदाई लेकर आकाश में उड़ गये और अपने-अपने आश्रमों में व्याप्त हो गये।

यहां इदं रूप सर्वनाम का प्रक्रमभंग है। अतः उसके निवारण के लिये तद्विसृष्टा में तत् के स्थान पर इदं शब्द का ही उपादान करना आवश्यक है। क्योंकि इदं शब्द पूर्वानुभूत पुरोवर्ती पदार्थ का वाचक है और तत् शब्द पूर्वानुभूत परोक्षवर्ती पदार्थ का वाचक है अतः अन्तरं महदन्तरम् है।

पर्याय का प्रक्रमभंग जैसे—मही। पुत्रवान् होकर भी उसी अपत्य में हिमालय की दृष्टि तृप्ति को पाती थी। ठीक ही है वसन्त में अनन्त पुष्पों की बहार होते हुए भी द्विरेफमाला की विशेष आसक्ति सहकार के ही पुष्प में होती है।

यहाँ दृष्टान्त में सामान्य पुष्पों के सद्भाव में विशेषपुष्प में आदर होना जैसे स्वाभाविक है औचित्य प्राप्त है उसी तरह दार्ष्टान्तिक में भी सामान्य अपत्य की सत्ता को कहने के लिए पुत्रवतः के स्थान पर अपत्यवतः पाठ करना उचित है। कोई लोग इसका समर्थन करते हैं कि पुत्र के रहने पर भी कन्या पर ही उसकी ममता अधिक थी।

विपदोऽभिभवन्त्यविक्रमं रहयत्यापदुपेतमायतिः ।
नियता लघुता निरायतेरगरीयान्न पदं नृपश्रियः ॥ २४८ ॥

अत्रोपसर्गस्य पर्यायस्य च । तदभिभवः कुरुते निरायतिं लघुतां भजते निरायतिर्लघुतावान्न पदं नृपश्रिय इति युक्तम् ।

काचित्कीर्णा रजोभिर्दिवमनुविदधौ मन्दवक्त्रेन्दुलक्ष्मी
रश्रीकाः काश्चिदन्तर्दिश इव दधिरे दाहमुद्भ्रान्तसत्त्वाः ।

वालक्रीड़ा

प्रश्न—सामान्य और विशेष अर्थों के वाचक अपत्य और पुत्र शब्दों में पर्यायत्व कैसे । समान अर्थों वाले भिन्नानुपूर्वी विशिष्ट शब्द ही पर्याय होते हैं । यहाँ तो जन्य प्राणित्व और जन्यपुंस्त्व रूप शक्यतावच्छेदकों का भेद है । यहाँ पर किसी का यह कहना कि पुत्र शब्द अपत्य शब्द का पर्याय भी है । इसमें आत्मजस्तनयः सूनुः सुतः पुत्रः स्त्रियां त्वमी । आहुर्दुहितरं सर्वेऽपत्यं तोकं तयोः समे" यह कोष प्रमाण है । यदि इसको नहीं मानियेगा तो प्रत्यय प्रकृत्यर्थ से अन्वित स्वार्थ को बतलाता है इसके अनुसार पुत्री में विहित ङीप् स्त्रीप्रत्यय स्त्रीत्व का अभिधान किस में करेगा । इसलिए जो वंशापतनहेतुत्वरूप अपत्यत्व अपत्य शब्द का शक्यतावच्छेदक है वही शक्यतावच्छेदक पुत्रशब्द का भी है वह कहना ठीक नही है । क्योंकि यदि ये दोनों शब्द अपत्य सामान्यार्थक होंगे तो दोष का प्रसंग नही होगा यानी दृष्टान्त के अनुरोध से सामान्य विशेष भाव से जो अपत्य की प्रतीति विवक्षित है वह शब्द भेद में भी उपपन्न हो सकती है क्यों कि अर्थ भेद यहाँ नहीं है अतः दोष नहीं होगा । यहां के विषय में विशेष जानकारी व्यक्तिविवेक की हमारी टीका मधुसूदनी में देखें ।

उपसर्ग एवं पर्याय के प्रक्रमभंग में जैसे—विपदः । विक्रम नहीं करने वाले को विपत्तियाँ दबा लेती है । विपत्तियों से घिरे हुए को आयति छोड़ देती है । आपद्ग्रस्त का भविष्य अच्छा नहीं होता है । जिसका भविष्य अच्छा नहीं है उस की लघुता नियत है । क्योंकि लघु पुरुष नृप होने के योग्य नहीं होता है ।

यहाँ विपद में वि से उपक्रम करके आपत् में आ के उपादान से उपसंहार किया अतः उपसर्ग का प्रक्रमभंग है । और लघुतावान् पर्याय का उपक्रम कर के अगरीयान् से उपसंहार किया अतः पर्याय प्रक्रमभंग हैं । इस के विषय में अधिक जानकारी के लिए हमारी उक्त मधुसूदनी को देखें । काव्यप्रकाशकार के द्वारा संशोधन किए हुए पाठ में भी कुछ शुद्धि न हुई अतः यह पाठ ठीक है

विपदाभिभवत्यविक्रमं ह्यभिभूतं विजहाति सायतिः ।
लघुतेच्छति तं निरायतिं लघुराप्नोति कथं नृपश्रियम्

वचन के प्रक्रम भंग में जैसे—काचित् । कोई स्त्री रजस्वला हो गई है अत एव वह वक्त्र सदृश इन्दु की शोभा से मन्दता को प्राप्त करने वाले आकाश का अनुकरण

भ्रेमुर्वात्या इवान्याः प्रतिपदमपरा भूमिवत्कम्पमानाः
प्रस्थाने पार्थिवानामशिवमिति पुरो भावि नार्यः शशंसुः ॥ २४९ ॥

अत्र वचनस्य, काश्चिकीर्णारजोभिर्दिवमनुविदधुर्मन्दवक्त्रेन्दुशोभा निः—श्रीका इति, कम्पमाना इत्यत्र कम्पमापुरिति च पठनीयम्।

गाहन्तां महिषा निपानसलिलं शृङ्गैर्मुहुस्ताडितं
छायाबद्धकदम्बकं मृगकुलं रोमन्थमभ्यस्यताम्।
विश्रब्धैः क्रियतां वराहपतिभिर्मुस्ताक्षतिः पल्वले
विश्रान्तिं लभतामिदं च शिथिलज्याबन्धमस्मद्धनुः ॥ २५० ॥

अत्र कारकस्य। विश्रब्धा रचयन्तु सूकरवरा मुस्ताक्षतिमित्यदुष्टम्।

बालक्रीड़ा

करने लगी। आकाश भी धूलि से व्याप्त हो गया। नायिकाओं के मुख भी मन्द शोभा वाले इन्दु की तुलना को प्राप्त कर रहे हैं। कुछ नायिकायें शोभा रहित हो गई हैं जीवों की घबड़ाहट से युक्त दिशाओं की तरह अन्तर्दाह को धारण कर रही है। धूलि की व्याप्ति से चन्द्रमा धूमिल दिखाई पड़ने लगा और जीव घबड़ा गये अग्नि जलने लगा। ये उत्पात आकाश में हो गये। नायिकाओं के मन में उत्कृष्ट भ्रान्ति एवं विकलता छागई, उनका अन्तःकरण दुःख से जलने लगा और मुँह सूख गया। कुछ नायिकायें वात्याओं की तरह घूमने लगीं और भूमि के जैसे काँपने लगीं। इधर भूकम्प होने लगा और धूलिमय झंझावात उठने लगा।

यहाँ काचित् इस रूप में एक वचन का उपक्रम कर के उपसंहार में काश्चित् रूप बहुवचन के उपादान से वचन का प्रक्रमभंग कर दिया। अतः उसके स्थान पर काश्चित्कीर्णा रजोभिर्दिवमनुविदधुर्मन्दवक्त्रेन्दुलक्ष्म्यो निःश्रीका या वक्त्रेन्दुशोभा अश्रीका ऐसा पाठ करना चाहिए। तथा कम्पमानाः यहाँ पर कम्पमापुः ऐसा पाठ करना चाहिए। जिसके कारण अनुविदधौ दधिरे इस रूप में क्रिया प्रधान तिङन्त से उपक्रम कर के द्रव्यप्रधान नाम संज्ञक कम्पमानाः इस शानजन्त से उपसंहार कर देने से जो आख्यातप्रक्रम भंग हो रहा था वह निवृत्त हो गया। कारक का प्रक्रम भंग जैसे—गाहन्ताम्। भैंसे लोग शृंगों से मुहुः २ ताडित आहत निपान कूपसमीपनिर्मितक्षुद्र जलाशय के जल में अवगाहन करें। छाया में गोल बनाकर बैठे हुए मृग रोमन्थ उगाली करें। सूअर लोग भी विश्वस्त होकर जलाशयों में नागरमोथे को खावें। और यह हमारा धनुष भी चढ़ाई हुई डोरी के हटाने से आराम करें।

यहाँ गाहन्ताम् इस में कर्तृकारक के वाचक आख्यात का प्रकम कर के क्रियताम् इस कर्म कारक के वाचक आख्यात के परामर्श कर देने से कारक का प्रक्रमभंग हो गया। अतः यहाँ पर

"विश्रब्धा इह कुर्वतां किरिवरा मुस्ताक्षतिं पल्वले"

अकलिततपस्तेजोवीर्यप्रथिम्नि यशोनिधा—
ववितथमदाध्माते रोषान्मुनावभिगच्छति।
अभिनवधनुर्विद्यादर्पक्षमाय च कर्मणे
स्फुरति रभसात्पाणिः पादोपसङ्ग्रहणाय च ॥ २५१ ॥

अत्र क्रमस्य। पादोपसङ्ग्रहणायेति पूर्वं वाच्यम्। एवमन्यदप्यनुसर्त्तव्यम्। अविद्यमानः क्रमो यत्र यथा—

द्वयं गतमिति ॥ २५२ ॥ अत्र त्वंशब्दानन्तरं चकारो युक्तः। यथा वा—

## बालक्रीड़ा

ऐसा पाठ करना चाहिए। मम्मट जी के पाठ में और विश्रान्ता रचयन्तु सूकरवरा इस गोविन्द जी के पाठ में रचयन्तु के द्वारा गाहन्ताम् से आरम्भ किया हुआ आत्मनेपद का प्रक्रम भंग हो रहा है। विश्रब्धः कुरुतां वराहनिवहः इस नागेश जी के पाठ में वचन का प्रक्रम भंग है। कुर्वन्त्वस्तभियो वराहततयो इस व्यक्ति विवेककार महिम भट्टजी के पाठ में आत्मनेपद का प्रक्रम भंग है। इसके सिवाय छायाबद्धकदम्बकं मृगकुलं रोमन्थमस्य-ताम् इस द्वितीय पाद और विश्रान्तिं लभताम् में वचन का प्रक्रम भंग हो रहा है उसके निवारण के लिए बहुवचनान्त घटित पाठ करना चाहिए। यह शाकुन्तल पद्य है। क्रम का प्रक्रमभंग जैसे—अकलित। जिसके तप एवं तेजोवीर्य का आकलन गणना नही कर सकते ऐसे प्रसिद्ध अत एव यश के निधि के पैरों के उपसंग्रह के लिए तथा अवितथ मद से आध्मात युक्त मुनि के रोष पूर्वक आगमन पर अभिनव धनुर्विधा की जानकारी से उत्पन्न घमण्ड के योग्य युद्ध कर्म के लिए जबरन् हाथ उठ रहा है।

यहाँ तेजो वीर्य एवं रोष के उपक्रम के अनुसार उपसंहार में भी पादोपसंग्रह एवं युद्धकर्म का उपादान करना चाहिए था जिसके नहीं करने से क्रम का प्रक्रम भंग हो गया। इस तरह से अन्य प्रक्रम भंगों का अनुसरण करना चाहिए।

यहाँ व्यक्ति विवेकार महिम भट्ट ने शब्द एवं अर्थ के प्रकम भेद को बतलाया अन्त में उनका निरास भी कर दिया किन्तु मम्मट जी ने उसको यहाँ छोड़ दिया।

जहाँ क्रम नहीं हो वहाँ अक्रम होता है जैसे—द्वयं। इसकी व्याख्या ५म और ७ म उल्लास में कर दी गई है। यहाँ लोकस्य के अनन्तर चकार को न पढ़ कर त्वं के बाद पढ़ना चाहिए। प्रश्न—अपदस्थपद से इसका क्या भेद है। उत्तर। जहाँ अव्यवधान से अभिमत अर्थ की प्रतीति नहीं होती हो वहाँ यह अक्रम है और अन्यत्र सुवन्त एवं तिङन्त पदों की अपदस्थता में वह अपदस्थपद है। क्योंकि यह नियम है कि उपसर्गों का धातु के पूर्व ही म. एवादि का व्यच्छेद्य के, पुनरादि का व्यतिरेच्य के, इवादि का उपमान के, चादि का समुच्चेतव्य के अनन्तर ही प्रयोग होता है। रचना जहाँ प्रस्तुत अर्थ के

शक्तिर्निस्त्रिंशजेयं तव भुजयुगले नाथ ! दोषाकरश्री
र्वक्त्रे, पार्श्वे तथैषा प्रतिवसति महाकुट्टनी खड्गयष्टिः ।
आज्ञेयं सर्वगा ते विलसति च पुरः किं मया वृद्धया ते
प्रोच्येवेत्थं प्रकोपाच्छशिकरसितया यस्य कीर्त्या प्रयातम् ।।२५३।।

अत्रेत्थं प्रोच्येवेति वाच्यम् । तथा—

लग्नं रागावृताङ्ग्या ॥ २५३ ॥ इत्यादौ इति श्रीनियोगादिति वाच्यम् ।

अमतः प्रकृतविरुद्धः परार्थो यत्र । यथा—

## बालक्रीड़ा

प्रत्यायन में अक्षम हो वहाँ अक्रमत्व, जहाँ अर्थ के प्रत्यायन में क्षम होकर भी अनुचित हो वहाँ अपदस्थपदत्व, अर्थक्रम में जहाँ अनुचित हो वहाँ दुष्क्रमत्व और उपक्रमोक्त क्रम के उपसंहार के भंग होने पर प्रक्रम भंग होता है ।

प्रश्न—अनभिहितवाच्यत्व और न्यूनपदत्व में क्या अन्तर है । उत्तर । पहला द्योतक पद के नहीं कहने पर एवं दूसरा वाचक पद की न्यूनता में होता है ।

यह अक्रमत्व दोष चादि के व्यत्यय में ही होता है ऐसी बात नहीं है इत्थमादि के भी व्यत्यय में होता है । जैसे–शक्तिः । जिस राजा की चन्द्र के किरणों की तरह श्वेतकीर्ति गुस्से से इस प्रकार कह कर भाग गई यानी चारों तरफ फैल गई । यहाँ कीर्ति में स्त्रीत्व के कारण पत्नीत्व का अध्यवसान हैं और शक्ति वगैरह में असती नायिकाओं का है । क्या कहकर भाग गई इस आकांक्षा में कहते हैं हे नाथ ! यह प्रत्यक्ष में आपके हाथों में रहने वाली शक्ति निस्त्रिंशजा है । तीस अंगुलियों के परिमाण से बनी हुई है । अथच अनेकों से सम्भोग रति करने पर पैदा होने वाली वेश्यापुत्री है । तुम्हारे मुख पर दिखाई देनेवाली शोभा दोषाकर चन्द्र के सदृश है । अथ च दोषों की खजाना यह औरत आप के मुंहपर लगी हुई है तथा यह बराबर आप के पास कमर में बँधी हुई और दुश्मनों को कूटने वाली यह खड्गयष्टि है । अथ यह च महाकुट्टनी बडी भारी छिनाल है जो आप के कमर में बसती है । तुम्हारे सामने विलास क्रीड़ा करने वाली यह आज्ञा सर्व गामिनी है । यानी सम्पूर्ण विश्व आप की आज्ञा को मानता है । अथ च सब के साथ सङ्गम करती है छोटे बडे का ऊँच नीच का कोई ख्याल नहीं करती है ।

यहाँ पर इत्थं प्रोच्येव कहना चाहिए । क्योंकि इत्थं शब्द अव्यवहित पूर्व का परामर्शक होता है । अतः तीनों पादों में ही कथित का परामर्श करना उचित है न कि वचन का । इसी प्रकार लग्नम् । इसकी व्याख्या पहिले करदी गई है । यहीं पर इति श्रीनियोगात् ऐसा कहना चाहिए । क्योंकि इति शब्द भी इत्थं के तुल्य है वह भी अव्यवहित पूर्व का परामर्शक है ।

रामन्मथशरेण ताडिता दुःसहेन हृदये निशाचरी।
गन्धवद्रुधिरचन्दनोक्षिता जीवितेशवसतिं जगाम सा ॥ २५४ ॥

अत्र प्रकृते रसे विरुद्धस्य शृङ्गारस्य व्यञ्जकोऽपरोऽर्थः ॥

अर्थदोषानाह—

( ७६ ) अर्थोऽपुष्टः कष्टो व्याहतपुनरुक्तदुष्क्रमग्राम्याः ॥ ५५ ॥
सन्दिग्धो निर्हेतुः प्रसिद्धिविद्याविरुद्धश्च ॥
अनवीकृतः सनियमानियमविशेषाविशेषपरिवृत्ताः ॥ ५६ ॥
साकाङ्क्षोऽपदयुक्तः सहचरभिन्नः प्रकाशितविरुद्धः ॥
विध्यनुवादायुक्तस्त्यक्तपुनःस्वीकृतोऽश्लीलः ॥ ५७ ॥

दुष्ट इति सम्बन्ध्यते ॥ क्रमेणोदाहरणम्।

( १ ) अतिविततगगनसरणिप्रसरण परिमुक्तविश्रमानन्दः ॥
मरुदुल्लासितसौरभकमलाकरहासकृद्रविर्जयति ॥ २५५ ॥
बालक्रीड़ा

जहाँ पर अन्य अर्थ अमत हो प्रकृत के विरुद्ध हो वह अमतपरार्थ है जैसे—राम ! राम रूपी काम के दुःसह शर से हृदय में ताडित हुई, सुगंधित लाल चन्दन लगाने वाली अथ च खून से सनी हुई वह निशाचरी जीवितेश प्राणपति के पास अथ च यम की बसति में चली गई। यहाँ प्रकृत बीभत्स रस के विरुद्ध शृंगार रस का व्यंजक दूसरा अर्थ है।

इन कहे हुए वाक्य दोषों में से न्यूनपदत्व कथितपदत्व अभवन्मतयोगत्व अविमृष्टविधेयांशत्व अस्थानस्थपदत्व एवं अक्रमत्व दोष काव्य एवं काव्यभिन्न शास्त्र और लोक में भी होते हैं अतः सर्व साधरण हैं।

अब अर्थ दोषों को कहते हैं। पद दोषों के लक्षण बोधक सूत्र में कहे हुए दुष्टं पदम् को पुंलिङ्ग बनाकर यहाँ योजित करना चाहिए। उन दोष युक्त अर्थों में अपुष्ट अर्थ पुष्ट से भिन्न होता है। पुष्टत्व का अर्थ है जिस अर्थ को हम कहना चाहते हैं उसको बाधित करने वालों का उपादान नहीं करना। वह अनुपादान भी या तो वह बाध करने वाला बाध का प्रयोजक नहीं हो पाता है यानी प्रयोजन शून्य हो जाता है या बाध में प्रयोजक होने पर भी किसी दूसरे से बाध्य उस अर्थ के मिल जाने से बाध नहीं होता है। इसको व्यर्थ भी कहते हैं। यहाँ भी योगार्थ लक्षण है रूढ्यर्थ लक्ष्य है।

अब क्रम से इनके उदाहरणों को लिखते हैं। अति। जो रवि अत्यन्त विस्तृत गगन रूपी सरणि पर चलते रहने से विश्राम जन्य आनन्द से विराम लेने पर मिलने वाले सुख से परिमुक्त है और वायु के द्वारा जिनके सौरभ का चारों ओर फैलाव कर दिया है उन कमलों के झुण्ड को जो विकसित कर देता है उस रवि की जय हो।

अत्रातिविततत्वादयोऽनुपादानेऽपि प्रतिपाद्यमानमर्थं न बाधन्त इत्यपुष्टा न त्वसङ्गताः पुनरुक्ता वा ॥

(२) सदा मध्ये यासामियममृतनिःस्यन्दसुरसा
सरस्वत्युद्दामा वहति वहुमार्गा परिमलम् ।
प्रसादं ता एता घनपरिचिताः केन महतां ।
महाकाव्यव्योम्नि स्फुरितमधुरा यान्तु रुचयः ॥ २५६ ॥

अत्र यासां कविरुचीनां मध्ये सुकुमारविचित्रमध्यमात्मकत्रिमार्गा भारती चमत्कारं वहति ताः गम्भीरकाव्यपरिचिताः कथमितरकाव्यवत्प्रसन्ना भवन्तु । यासामादित्यप्रभाणां मध्ये त्रिपथगा वहति ताः मेघपरिचिताः कथं प्रसन्ना भवन्तीति संक्षेपार्थः ॥

## बालक्रीड़ा

यहाँ यदि अतिविततत्वादि अर्थों का उपादान नहीं भी करें तब भी ये अति विततत्वादि अर्थ किसी भी प्रतिपाद्यमान अर्थ की प्रतीति में बाधा और यदि उपादान करें तो पुष्टि नहीं करते हैं अतः अपुष्ट हैं तथा असंगत या पुनरुक्त भी नहीं है ! अतिवितत निरवलम्ब आकाश में विना विश्राम किए चलने और दूसरे किसी प्रकाश से विकसित नहीं किए जा सकने वाले कमलों को विकसित कर देने से रवि का उत्कर्ष ही विवक्षित । क्योंकि इस में यद्यपि अग्नि की उष्णता की तरह गगन का अति-विततत्व लम्बत्व ( चौड़ापन नहीं ) स्वतः गगन के स्वरूप से ही प्राप्त होता है तद्यपि गगन को सरणि बनाना और कमलों की सौरभ का वायु से उल्लास रवि के द्वारा उनके विकसित किए जाने पर ही होता है अतः कमलाकरों का वैसा होना रवि के उत्कर्ष का प्रयोजक है । फलतः यहाँ अपुष्टार्थत्व दोष नहीं है । असंगत इस वास्ते नहीं हैं कि पदार्थों का अन्वय विना बाधा के हो जाता है । पुनरुक्ति दोष भी यहाँ नहीं है । क्योंकि शब्द के पुनः कथन में कथित पदत्व दोष होता है और कथित अर्थ के पुनः कथन में पुनरुक्ति होती है यही सिद्धान्त है । अतः कथित अर्थ के कथन के अभाव में वह कैसे हो सकता है ।

कष्ट वह अर्थ होता है जिसकी प्रतीति में क्लेश हो अर्थात् जो दुरूह हो । जैसे सदा । जिन रुचियों में अमृत के निःस्पन्द झरने की तरह सुरसा प्रौढा एवं अनेक मार्गों वाली सरस्वती परिमल चमत्कार को वहन धारण करती। जिसका गम्भीरता से अभ्यास किया है अत एव जो अनुभूत और मधुर हैं वे ये महाकवियों की रुचियाँ अभिप्राय व्योम सदृश अत्यन्त अपरिच्छेद महाकाव्य में किस प्रकार स्पष्ट होवें ।

यहाँ पर जिन कविरुचियों के मध्य में सुकुमार विचित्र एवं मध्यम रूप तीन मार्गों वाली भारती चमत्कार को वहन करती है वे गम्भीर काव्यों के द्वारा परिचय में आई हुई रुचियाँ इतर साधारण काव्य की तरह कैसे प्रसन्न सुबोध होवें । जिन आदित्य की प्रभाओं के मध्य में त्रिपथगा वहती है वे मेघ से आच्छादित हुई कैसे स्वच्छ होवें । ऐसा

(३) जगति जयिनस्ते ते भावा नवेन्दुकलादयः
प्रकृतिमधुराः सन्त्येवान्ये मनो मदयन्ति ये ।
मम तु यदियं याता लोके विलोचनचन्द्रिका
नयनविषयं जन्मन्येकः स एव महोत्सवः ॥ २५७ ॥

अत्रेन्दुकलादयो यं प्रति पस्पशप्रायाः स एव चन्द्रिकात्वमुत्कर्षार्थमारोपयतीति व्याहतत्वम् ॥

(४) कृतमनुमतमित्यादि ॥ २५८ ॥

अत्रार्जुनार्जुनेति भवद्भिरिति चोक्ते सभीमकिरीटिनामिति किरीटिपदार्थः पुनरुक्तः । यथा वा—

बालक्रीड़ा

संक्षेप में कहा हुआ अर्थ है । इस पद्य में विवक्षित अर्थ शब्दान्तर के साथ किसी प्रकार योजना करने पर भी क्लेश से ही प्रतीत होता है अतः अर्थ ही दुष्ट है । क्लिष्टत्व तो शब्द दोष है । क्योंकि वहाँ रचना को बदल देने से सुख से ही अर्थ प्रतीत हो जाता है । सम्यक् प्रतीति नहीं होना दूषकता बीज है । यह दोष नित्य है ।

व्याहत वह अर्थ जिसका पहले उत्कर्ष या अपकर्ष कहा जाय परन्तु बाद में उसी का अपकर्ष या उत्कर्ष कहा जाय इस तरह पूर्वोपलक्षित का जो विरोधी होता है । जैसे—जगति । ये नूतन इन्दुकला वगैरह पदार्थ हैं जिनको जगत् सर्वोत्कृष्ट मानता है मैं नहीं मानता हूं । और भी कोई स्वभाव से मधुर पदार्थ हो सकते हैं जो जगत् के मन को मस्त करते हैं मेरे नहीं । मेरे तो यह जो लोक के विलोचनों के लिए चन्द्रिका स्वरूप है वह यदि नयनों की विषय हो जाय मुझे दिखाई पड़ जाय तब मेरे लिए जन्म में एक महोत्सव होगा । यहाँ एक बार जो व्यक्ति जिन इन्दुकला आदि पदार्थों को पस्पशप्राय समझता है तुच्छ मानता है वही व्यक्ति उन पदार्थों में से एक चन्द्रिका पदार्थ को उत्कर्ष का आधायक मानकर चन्द्रिकात्व का आरोप करता है । अतः यह अर्थ व्याहत है ।

पुनरुक्त वह अर्थ होता है जो अर्थ पहले किसी दूसरे शब्द से कह दिया गया है उसी अर्थ को किसी दूसरे शब्द से कहते हैं । जैसे—अर्जुन । अर्जुन अर्जुन यहाँ पर अर्जुन शब्द से अर्जुन को कह कर फिर किरीटी शब्द से उसी अर्जुन को कहा—अतः यह पदार्थ पुनरुक्त है । और कर्ण ! घबड़ाने की आवश्यकता नहीं है । हे कृप ! युद्ध में प्रस्थान करो हार्दिक्य शङ्का को छोड़ो दिल से डर को निकाल दो । पिता जी के युद्ध स्थल में रहते हुए भय की कोई आवश्यकता नहीं है । यहाँ मत घबड़ाओ, शङ्का छोड़ो, भय का अवकाश नहीं है एक ही वाक्यार्थ है किन्तु वाक्य पृथक् पृथक् हैं अतः वाक्यार्थ पुनरुक्त है । इसीलिए कहा जाता है कि शब्द की पुनरुक्ति पुनरुक्ति नहीं होती है । क्योंकि अर्थ को समझाने के लिए शब्द का प्रयोग होता है अतः ( तत्र यावन्त एवार्थाः

अस्त्रज्वालावलीढप्रतिबलजलधेरन्तरौर्वायमाणे
सेनानाथे स्थितेऽस्मिन्मम पितरि गुरौ सर्वधन्वीश्वराणाम् ।
कर्णाऽलं सम्भ्रमेण व्रज कृप ! समरं मुञ्च हार्दिक्य ! शङ्कां
ताते चापद्वितिये वहति रणधुरं को भयस्यावकाशः ।। २५९ ।।

अत्र चतुर्थपादवाक्यार्थः पुनरुक्तः ।।

बालक्रीड़ा

शब्दास्तावन्त एव हि ) जितने अर्थों को कहना है उतने ही शब्दों का प्रयोग किया जाता है इस न्याय एवं ( अर्थभेदेन शब्दभेदः ) अर्थ के भेद से शब्द का भेद होता है इस दर्शन के अनुसार अर्थ के अधीन शब्द होते हैं शब्दों का स्वातन्त्र्य नहीं हैं। इसके सिवाय यदि अर्थ भिन्न हैं तब शब्द पुनरुक्त भी हो तो लाटानुप्रास बन जाता है और जहाँ जिस अर्थ को एक बार समझने के लिए एक शब्द का प्रयोग किया गया है यदि उस अर्थ को पुनः समझाना है तो उस अर्थ को बोधन करने के पुनः उसी शब्द का प्रयोग करना उचित है अतः यहाँ कथित अर्थ के कथन में पुनरुक्त दोष नहीं होता है । इसी को उद्देश्य प्रतिनिर्देश्य स्थल कहते हैं । शब्द पुनरुक्ति दोष का स्वरूप है कथितपदत्व । अपुष्टार्थत्व स्थल में अर्थ पुनः दुबारा कथित उक्त नहीं है अतः कथितार्थत्व नहीं है । जैसे अतिवितत गगन सरणि में अतिवितत शब्द से कथित अतिविततत्व रूप अर्थ को कहने वाला दूसरा शब्द कोई नहीं हैं । और जो गगन शब्द है उस का अर्थ है शब्द का समवायिकारणीभूत द्रव्य न कि अतिविततत्व । यदि कहें कि गगन का स्वरूप अतिवितत है अतः गगन कहने से अतिविततत्व अर्थात् मिल जायगा तब तो जीव के कहने से ब्रह्म का भी ज्ञान हो जाना चाहिए क्योंकि श्रुति कहती है कि जीवो ब्रह्मैव नापरः । अथवा अंशी के कहने से अंशभूत पदार्थ को स्वतः उपस्थित हो जाना चाहिए । ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः इस गीतोक्ति के अनुसार अंशी ब्रह्म के कह देने से अंशभूत जीव का बोध स्वतः हो जाना चाहिए । यदि कहेंगे कि होता है तो घटः कलशः की तरह ब्रह्म और जीव ये दोनों शब्द एक दूसरे के पर्याय कहलायेंगे । अतः "पुनरुक्तः शब्देन प्रतिन्त्रत्वे सति पुनस्तेनैव प्रतिपादितः अर्थेन प्रतिपन्नस्य प्रतिपादनेऽपुष्टत्वमुक्तम्" इत्यादि प्रदीपकार ठाकुर पं० गोविन्द जी का कथन ऊँट पे टाँग है हाथी पे टाँग नहीं है ।

अस्त्र शस्त्र वगैरह आयुधों की ज्वालाओं से आलीढ दुश्मनों की सेना रूप समुद्र में बडवाग्नि के सदृश जलने वाले, सकल धनुर्धारियों में श्रेष्ठों के गुरु मेरे पिता जब सेना पति हैं और धनुष को धारण करके रण की धुरा को वहन कर रहे हैं युद्ध की बाग डोर हाथ में लिए हुए हैं तब हे कर्ण ! मत घबराओ हे कृप ! समर में चलो दिल की धड़कन को बन्द करो ( या हार्दिक्य किसी यादव का नाम है ) अतः हे हार्दिक्य ! शंका को छोड़ो भय का कोई अवसर नही यहाँ इन दोनों श्लोको का समन्यय उपर दिखा दिया है । चतुर्थ पाद का अन्तिम अंश भूत वाक्यार्थ है ऐसा चतुर्थपादवाक्यार्थः इस का अर्थ है ।

(५) भूपालरत्न ! निर्दैन्यप्रदानप्रथितोत्सव ! ।
विश्राणय तुरङ्गं मे मातङ्गं वा मदालसम् ॥ २६० ॥

अत्र मातङ्गस्य प्राङ् निर्देशो युक्तः ॥

(६) स्वपिति यावदयं निकटे जनः स्वपिमि तावदहं किमपैति ते ।
तदयि ! साम्प्रतमाहर कूर्परं त्वरितमूरुमुदञ्चय कुञ्चितम् ॥ २६१ ॥

एषोऽविदग्धः ॥ (७) मात्सर्यमुत्सार्येत्यादि ॥२६२॥

अत्र प्रकरणाद्यभावे सन्देहः शान्तशृङ्गार्यन्यतराभिधाने तु निश्चयः ।

(८) गृहीतं येनासीः परिभवभयान्नोचितमपि
प्रभावाद्यस्याभून्न खलु तव कश्चिन्न विषयः ।
परित्यक्तं तेन त्वमसि सुतशोकान्न तु भयाद्
विमोक्ष्ये शस्त्र! त्वामहमपि यतः स्वस्ति भवते ॥ २६३ ॥

**बालक्रीड़ा**

जहां पदार्थों का पूर्वापरीभावरूप क्रम दुष्ट अनुचित अर्थात् लोक एवं शास्त्र के विरुद्ध हो वह दुष्क्रम कहलाता है । अक्रम में पदों की रचना में और दुष्क्रम में अर्थों के विषय में क्रमका अभाव होता है । जैसे भूपाल । हे भूपालरत्न ! हे निर्दैन्यप्रदान यानी कमजोरी किये विना जिससे याचक की दीनतामयी मनोवृत्ति ही छूट जाय फिर वह मंगन न रह जाय ऐसा दान देने में जिसका उत्सव हर्ष प्रथित है ऐसे हे राजन् ! घोडा दीजिए या हाथी दीजिए । यहाँ पहले बडी वस्तु माँगनी चाहिए पीछे छोटी" इस लोक व्यवहार के अनुसार मांगने में पहले हाथी का निर्देश युक्त है अन्यथा होने से यह दुष्ट हो गया है ।

ग्रामीण अविदग्ध जनता का व्यवहार ग्राम्य है । जैसे—स्वपिति । यह मानुष जब तक जितनी देर तुम्हारे पास में सोता है तब तक उतनी देरतक मैं भी सोजाऊँ तुम्हारा क्या बिगडता है । इस लिए अरी ! इस कोहनी को हटाओ और संकुचित की हुई ऊरु को फैला दो । यहाँ यह बोलने वाला अविदग्ध है । ग्राम्य पद एवं ग्राम्य अर्थ के उदाहरणों में भेद नहीं प्रतीत होता है । सन्दिग्ध सन्देह का विषय अर्थात् जिसका स्वरूप सन्देह का हेतु होता है । जैसे—मात्सर्यम् । यहाँ प्रकरणादि के अभाव में सन्देह है । यदि शान्त एवं शृंगारी इनमें से किसी एक का कथन कर दिया जाय तो निश्चय हो सकता है । इस पद्य की व्याख्या पहले पञ्चम उल्लास में कर दी है वहाँ देखें । निर्हेतु हेतुरहित होता है । जैसे—गृहीतम् । हे शस्त्र ! यद्यपि ब्राह्मण के लिए स्वस्थ समय में शस्त्र का ग्रहण उचित नही है तद्यपि दूसरा कोई निराकृत न कर दे इस लिए अनुचित होने पर भी तुमको जिसने ग्रहण किया और जिसके प्रभाव से तुम्हारा कोई विषय लक्ष्य नही हुआ हो ऐसी बात नहीं जो भी अपने को महान् योद्धा लगाता था वह वह उस शस्त्र का लक्ष्य बना । उस महापुरुष ने आज केवल पुत्र शोक से न कि भय से तुमको छोड दिया तब मैं भी तुमको छोड़ूँगा । अतः तुम्हारे लिए कल्याण हो । यहाँ अश्वत्थामाने अपने द्वारा किये जाने

अत्र स्वशस्त्रमोचने हेतुर्नोपात्तः।

(९) इदं ते केनोक्तं कथय कमलातङ्कवदने !
यदेतस्मिन् हेम्नः कटकमिति धत्से खलु धियम्।
इदं तद् दुःसाधाक्रमणपरमास्त्रं स्मृतिभुवा
तव प्रीत्या चक्रं करकमलमूले विनिहितम्॥ २६४॥

अत्र कामस्य चक्रं लोकेऽप्रसिद्धम्॥ यथा वा...

(९ अ) उपरिसरं गोदावर्याः परित्यजताध्वगाः !
सरणिरपरो मार्गस्तावद्भवद्भिरवेक्ष्यताम्।
इह हि विहितो रक्ताशोकः कयापि हताशया
चरणनलिनन्यासोदञ्चन्नवाङ्कुरकञ्चुकः॥ २६५॥

अत्र पादाघातेनाशोकस्य पुष्पोद्गमः कविषु प्रसिद्धो न पुनरङ्कुरोद्गमः।

(९ आ) सुसितवसनालङ्कारायां कदाचन कौमुदी-
महसि सुदृशि स्वैरं यान्त्यां गतोऽस्तमभूद्विधुः।
तदनु भवतः कीर्तिः केनाप्यगीयत येन सा
प्रियगृहमगान्मुक्ताशंका क्व नासि शुभप्रदः॥ २६६॥

बालक्रीड़ा

वाले शस्त्र त्याग में हेतु का उपादान नहीं किया। प्रसिद्धि विरुद्ध वह अर्थ होता है जिसके विषय की लोक एवं कवि सम्प्रदाय में प्रसिद्धि नही हो। जैसे—इदम्। हे कमलों को आतङ्क देने वाले वदन वाली नायिके ! बतलावो तो सही कि यह तुमको किसने कह दिया जो तुम इसको सोने का कडा समझी हुई हो अरी ! यह तो दुःस्साध यानी जो पुरुष वश में नही आसकते हैं उनको वश में करने वाला वह प्रसिद्ध परम अस्त्र है। जिसको बड़े प्रेम से कामदेव ने तुम्हारे कर कमल के मूल में रख दिया है। यहाँ काम का चक्र लोक में अप्रसिद्ध है।

कविसम्प्रदाय में विरुद्ध अर्थ जैसे उप। हे मुसाफिरो ! गोदावरी नदी की प्रान्तभूमि के समीप के मार्ग को छोड दो। दूसरे मार्ग को आप लोग देखें। क्योंकि यहाँ पर किसी हताशाने अपने चरण कमल का विन्यास कर के रक्ताशोक में नूतन अंकुर रूपी कञ्चुक को उदञ्चित कर दिया है। यहाँ पर पैर के आघात से अशोक में पुष्प का ही न कि अङ्कुर का उद्गम कवि समय में प्रसिद्ध है। अतः यहाँ अङ्कुर के उद्गम का उल्लेख कविसमय की प्रसिद्धि के विरुद्ध है।

सुसित। कभी रात्रि में चन्द्रमा की चाँदनी चमचमा रही थी। समय के अनुसार श्वेत कपड़े एवं श्वेत पुष्पों के बने हुए अलंकारों को धारण किये हुए कोई मनचली औरत अपने उपपति के यहाँ चली। रास्ते में ही चन्द्रमा अस्त हो गये। उसी के बाद ज्यों अस्त हुए त्यों ही किसी ने आप की कीर्ति का गान कर दिया। जिससे वह विचारी

अत्रामूर्तापि कीर्तिः ज्योत्स्नावत्प्रकाशरूपा कथितेति लोकविरुद्धमपि कविप्रसिद्धेर्न दुष्टम् ॥

(१०) सदा स्नात्वा निशीथिन्यां सकलं वासरं बुधः ।
नानाविधानि शास्त्राणि व्याचष्टे च शृणोति च ॥ २६७ ॥

अत्र ग्रहोपरागादिकं विना रात्रौ स्नानं धर्मशास्त्रेण विरुद्धम् ॥

(१०अ) अनन्यसदृशं यस्य बलं बाह्वोः समीक्ष्यते ।
षाड्गुण्यानुसृतिस्तस्य सत्यं सा निष्प्रयोजना ॥२६८॥ एतदर्थशास्त्रेण ।

विधाय दूरे केयूरमनङ्गाङ्गणमङ्गना ।
बभार कान्तेन कृतां करजोल्लेखमालिकाम् ॥ २६९ ॥

अत्र केयूरपदे नखक्षतं न विहितमिति, एतत्कामशास्त्रेण ।

अष्टांगयोगपरिशीलनकीलनेन दुःसाधसिद्धिसविधं विदधद्विदूरे ।
आसादयन्नभिमतामधुना विवेकख्यातिं समाधिधनमौलिमणिर्विमुक्तः ॥ २७० ॥

अत्र विवेकख्यातिस्ततः सम्प्रज्ञातसमाधिः पश्चादसंप्रज्ञातस्ततो मुक्तिर्न तु विवेकख्यातौ, एतत् योगशास्त्रेण । एवं विद्यान्तरैरपि विरुद्धमुदाहार्यम् ॥

बालक्रीड़ा

निःशंक होकर अपने प्रिय के यहाँ चली गई । इस तरह हे राजन् ! कौन सी ऐसी जगह है जहाँ आप जनता के लिए शुभप्रद नहीं है । यहाँ अमूर्त्त एवं अप्रकाशरूप कीर्ति को मूर्त्त एवं ज्योत्स्ना की तरह प्रकाश स्वरूप कहा है इस तरह लोक विरुद्ध भी यह कथन कविसम्प्रदायगत प्रसिद्धि के कारण दुष्ट नहीं है ।

सदा । यह विद्वान् नित्य ही निशीथिनी अर्धरात्रि में स्नान कर के दिनभर नाना प्रकार के शास्त्रों का व्याख्यान करता है और सुनता है । यहाँ सूर्य और चन्द्र के ग्रहण के विना अर्धरात्रि में स्नान करना धर्मशास्त्र से विरुद्ध है ।

अन । जिसके बाहुओं का बल बेजोड़ है उसको सन्ध्यादि षड्गुणों के आश्रयण करने की कोई आवश्यकता नहीं है । यहाँ अत्यन्त बलवान् को भी सन्ध्यादि षड्गुणों का अनुसरण करना अर्थशास्त्र से विहित है अतः उसको न करना अर्थशास्त्र के विरुद्ध है ।

विधाय । यह अनङ्ग की प्राङ्गण अंगना केयूरों को दूर कर के कान्त के द्वारा की गई नखक्षतों की मालिका को धारण करती है । यहाँ केयूर के स्थान में नखक्षत विहित नहीं है अतः यह कामशास्त्र के विरुद्ध है ।

अष्ट । यम नियमादि अष्टाङ्ग योग के बार २ आचरण करने से किये गये दृढ़ अभ्यास के द्वारा दुःसाध सिद्धि के समीपवर्ती असंप्रज्ञात लक्षण योग की विना अपेक्षा किये ही अभिमत विवेक ख्याति को यानी प्रकृति और पुरुष दोनों भिन्न २ है इस ज्ञान को प्राप्त कर के समाधि को अपना सर्वस्व मानने वाले योगियों के शिरोमणि इस योगिराज ने अब मुक्ति प्राप्त करली । यहाँ विवेकख्याति से मुक्ति योगशास्त्र के विरुद्ध है । क्योंकि

(११) प्राप्ताः श्रियः सकलकामदुघास्ततः किं दत्तं पदं शिरसि विद्विषतां ततः किम्।
सन्तर्पिताः प्रणयिनो विभवैस्ततः किं कल्पं स्थितं तनुभृतां तनुभिस्ततः किम्॥

अत्र ततः किमिति न नवीकृतम्॥ तत्तु यथा—

यदि दहत्यनलोऽत्र किमद्भुतं यदि च गौरवमद्रिषु किं ततः।
लवणमम्बु सदैव महोदधेः प्रकृतिरेव सतामविषादिता॥ २७२॥

(१२) यत्रानुल्लिखितार्थमेव निखिलं निर्माणमेतद्विधे
रुत्कर्षप्रतियोगिकल्पनमपि न्कारकोटिः परा॥
याताः प्राणभृतां मनोरथगतीरुल्लंध्य यत्संपद-
स्तस्याभासमणीकृताश्मसु मणेरश्मत्वमेवोचितम्॥ २७३॥

## बालक्रीड़ा

पहले विवेक ख्याति फिर सम्प्रज्ञात सबीज समाधि बाद में असम्प्रज्ञात निर्बीज समाधि इसके अनन्तर मुक्ति होती है न कि विवेकख्याति से; इसी प्रकार अन्य विद्याओं के भी विरुद्ध उदाहरणों को समझना चाहिए।

प्राप्ताः। सकल कामनाओं का दोहन पूरण करने वाली लक्ष्मी को प्राप्त कर लेने पर भी क्या। दुश्मनों की खोपड़ी पर पैर रख देने से भी क्या। अपने प्रेमियों की विभवों से तृप्ति कर देने पर भी क्या। शरीरधारियों का यह शरीर कल्पपर्यन्त भी स्थिर रह गया तब भी क्या। यहाँ चारों वाक्यों में "ततः किम्" यह एक ही शैली है कुछ भी नूतनता नहीं है। वह नवीकरण जैसे—यदि। यदि अग्नि जलाता है तो क्या अद्भुत है। यदि पर्वतों में गौरव है तो इससे क्या। समुद्र का जल सदा ही खारा रहता है क्योंकि महापुरुषों की प्रकृति कभी विषण्ण नही होती है। कथितपदत्व में इसका अन्तर्भाव नहीं हो सकता है क्योंकि पर्यायान्तर के प्रयोग करने पर भी शैली की एकरूपता में सांकर्य नहीं होता है।

सनियम नियमसहित यानी नियत। इस तरह नियत होकर भी जो परिवृत्त माने बदला हुआ हो वह सनियम परिवृत्त है। जिसको किसी नियम के साथ कहना चाहिए था किन्तु उस तरह उसको जहाँ नहीं कहा हो वह सनियमपरिवृत्त अर्थ दुष्ट है। इसका उलटा अनियम परिवृत्त है। अविशेष माने सामान्य। परिवृत्त या अर्थ है परिवर्त्तन किया हुआ। इस तरह नियतपरिवृत्त १ अनियतपरिवृत्त २ सामान्यपरिवृत्त ३ एवं विशेषपरिवृत्त ये ४ प्रकार के अर्थ दुष्ट है। क्रमशः। जिसको नियम से कहना चाहिये था उसको परिवृत्त कर दिया यानी नियम से नहीं कहा। जिसको विना नियम के कहना चाहिए था उसको नियम से कह दिया २। जिसको विशेष रूप से कहना चाहिए था उसको सामान्य रूप से कह दिया ३ और जिसको सामान्य रूप से कहना चाहिए था उसको विशेष रूप से कह दिया ४। उनमें पहला नियम परिवृत्त जैसे—यत्र। जिसके प्रसंग में विधि का यह निखिल निर्माण उल्लेख के योग्य नहीं है। उत्कर्ष के विषय में तुलना करने वाले की कल्पना करना भी बड़ा भारी तिरस्कार है जिसकी

अत्र छायामात्रमणीकृताश्मसु मणेस्तस्याश्मतैवोचिता इति सनियमत्वं वाच्यम्।

(१३) वक्त्राम्भोजं सरस्वत्यधिवसति सदा शोण एवाधरस्ते
बाहुः काकुत्स्थवीर्यस्मृतिकरणपटुर्दक्षिणस्ते समुद्रः॥
वाहिन्यः पार्श्वमेताः क्षणमपि भवतो नैव मुञ्चन्त्यभीक्ष्णं
स्वच्छेऽन्तर्मानसेऽस्मिन् कथमवनिपते! तेऽम्बुपानाभिलाषः॥ २७४॥

अत्र शोण एव इति नियमो न वाच्यः॥

(१४) श्यामां श्यामलिमानमानयत भोः! सान्द्रैर्मषीकूर्चकै-
र्मन्त्रं तन्त्रमथ प्रयुज्य हरत श्वेतोत्पलानां श्रियम्।
चन्द्रं चूर्णयत क्षणाच्च कणशः कृत्वा शिलापट्टके
येन द्रष्टुमहं क्षमे दशदिशस्तद्वक्त्रमुद्रांकिताः॥ २७५॥

बालक्रीड़ा

सम्पत्तियाँ प्राणियों के ( मनोरथानामगतिर्न विद्यते विश्व में ऐसा कोई पदार्थ नहीं है जहाँ मनोरथ की गति नहीं होती है ) इस सिद्धान्त को उल्लंघन करने वाली हैं अर्थात् इतनी सम्पत्तियाँ है जो मनोरथ की गति को भी पार कर गई है प्राणी इतनी इच्छा भी नहीं कर सकता है। जिसके आभास से थोड़ी सी चमक से पत्थर भी अमणि भी मणि बन जाते हैं उस चिन्तामणि को पत्थर ही कहना उचित है क्या। यहाँ यह अर्थ प्रश्नकाकु से मिलता है। जिसकी थोड़ी ही न कि पूरी, चमक से ही न कि प्रकाशपुञ्ज से ऐसा नियम करना चाहिए था। अतः उसके लिए आभास पद की जगह पर छायामात्र पद करना चाहिए। जब एक ही गुण का इतना प्रभाव है तब और गुणों का तो कहना ही क्या है ऐसा व्यंग्य नियम करने पर ही प्रतीत होता है।

दूसरा अनियम परिवृत्त जैसे वक्त्र। हे अवनिपते! आप के इस नित्य स्वच्छ मानस में जल के पीने की अभिलाषा क्यों हो गई। क्योंकि आप के वक्त्र कमल में सरस्वती ( नदी ) वसती है आप का अधर तो शोण ( नद ) ही है। काकुत्स्थ भगवान् रामचन्द्र के पराक्रम की याद दिलाने में पटु यह आप की दाहिनी बाँह दक्षिण समुद्र है हिन्द महासागर है। और ये वाहिनियाँ ( नदियाँ ) क्षण भर भी आप के पार्श्व को नहीं छोड़ती है। यहाँ सरस्वती नदी एवं वाणी। शोण नद एवं लाल। समुद्र एवं मुद्रा के सहित। वाहिनी नदियाँ एवं सेनायें। मानस चित्त एवं मानस सरोवर। यहाँ शोण ही है ऐसा नियम नहीं करना चाहिए था।

विशेष परिवृत्त जैसे—श्यामाम्। हे कारीगरों! गाढी स्याही से भरी हुई कूँचियों से इस श्यामा अँधेरी रात को काली कर दो। यंत्र मंत्र एवं तंत्रों का प्रयोग कर के श्वेत कमलों की श्वेत शोभा को दूर कर दो। और इस चन्द्र को शिलाखण्ड पर पटक कर क्षण भर में कण २ कर के चूर २ कर डालो। प्रश्न—क्यों आप ऐसा करते हैं। उत्तर। ऐसा कर देने से इन सब के अभाव में दशों दिशाओं को मैं उस नायिका की मुद्रा से

अत्र "ज्योत्स्नाम्" इति श्यामाविशेषो वाच्यः ॥

(१५) कल्लोलवेल्लितदृषत्परुषप्रहारै रत्नान्यमूनि मकरालय ! मावमंस्थाः ॥
किं कौस्तुभेन विहितो भवतो न नाम याच्ञाप्रसारितकरः पुरुषोत्तमोऽपि ॥२७६॥

अत्र एकेन किं न विहितो भवतः स नाम इति सामान्यं वाच्यम् ॥

(१६) अर्थित्वे प्रकटीकृतेऽपि न फलप्राप्तिः प्रभो ! प्रत्युत-
द्रुह्यन् दाशरथिर्विरुद्धचरितो युक्तस्तया कन्यया ।
उत्कर्षञ्च परस्य मानयशसोर्विस्रंसनं चात्मनः
स्त्रीरत्नञ्च जगत्पतिर्दशमुखो देवः कथं मृष्यते ॥ २७७ ॥

अत्र स्त्रीरत्न "मुपेक्षितुं" इत्याकांक्षति ॥ नहि परस्येत्यनेन सम्बन्धो योग्यः ॥

(१७) आज्ञा शक्रशिखामणिप्रणयिनी शास्त्राणि चक्षुर्नवं
भक्तिर्भूतपतौ पिनाकिनि पदं लङ्केति दिव्या पुरी ॥

बालक्रीड़ा

अंकित देख सकूँगा। यहाँ सामान्य रात्रि रूप अर्थ की आवश्यकता नहीं है क्यों कि काली को काली क्या करना है अतः ज्योत्स्नीं ऐसी विशेषरात्रि को कहना चाहिए।

अविशेष (सामान्य) परिवृत्त जैसे—कल्लोल। हे मकरालय ! तरंगों से इकट्ठे हुए पत्थरों के कठोर प्रहारों से इन रत्नों का अवमानन मत करो। क्या कौस्तुभ ने आप के नाम को उजागर नहीं किया। जिसके माँगने के लिए पुरुषोत्तम ने भी हाथ फैलाया। यहाँ 'कौस्तुभेन" इस तरह विशेष रत्न का उल्लेख नहीं कर के "एकेन" इस तरह सामान्य रत्न का उल्लेख करना चाहिए था।

साकांक्ष अर्थात् जिसका शब्द से उपादान नहीं किया है उस विशेषणीभूत अर्थ के साथ अन्वय करने की आकांक्षा रखने वाला अर्थ जैसे अर्थित्वे। प्रकट रूप से याच्ञा करने पर भी प्रभु रावण को फल (सीता) की प्राप्ति नहीं हुई प्रत्युत विरुद्ध आचरण करने वाले द्रोही दाशरथि को उस कन्या से युक्त कर दिया। इस तरह पर के उत्कर्ष एवं अपने मान और यश के ध्वंसन तथा स्त्री रत्न की उपेक्षा करने के लिए जगत्पति देव दशमुख कैसे समर्थ हो सकता है कैसे उपेक्षा को सह सकता है। यहाँ स्त्रीरत्नं यह उपेक्षितुम् इसके अर्थ की आकांक्षा करता है। प्रश्न—यदि उपेक्षितुम् इसका उपादान करेंगे तो कथं मृष्यऽते इस का अन्वय कैसे होगा। उत्तर—अमर्ष के अयोग्य स्त्री रत्न में अमर्ष नहीं है अपितु उसकी उपेक्षा करने में अमर्ष है। यह आप कह नहीं सकते हैं कि दूसरे के स्त्री रत्न की ऐसा अन्वय कर लिया जायगा। क्योंकि परस्य का अन्वय हो चुका है अतः निराकांक्ष है।

अपदयुक्त जैसे—आज्ञा। अपद में अस्थान में बेमौके में जोड़ दिया गया। या पद स्थान यानी मौके पर नहीं जोड़ा गया। क्योंकि ऐसा जोड़ करने पर प्रकृत अर्थ के विरुद्ध अर्थ की प्रतीति होती है। जिसकी आज्ञा को इन्द्र भी मानता है। शास्त्र जिसके नूतन चक्षु हैं। भूतपति पिनाकी में जिसकी भक्ति है। दिव्यपुरी लंका जिसका आवास

उत्पत्तिर्द्रुहिणान्वये च तदहो नेदृग्वरो लभ्यते
स्याच्चेदेष न रावणः, क्व नु पुनः सर्वत्र सर्वे गुणाः ॥ २७८ ॥

अत्र "स्याच्चेदेष न रावणः" इत्यत एव समाप्यम्।

(१८) श्रुतेन बुद्धिर्व्यसनेन मूर्खता मदेन नारी सलिलेन निम्नगा।
निशा शशाङ्केन धृतिः समाधिना नयेन चालंक्रियते नरेन्द्रता ॥ २७९ ॥

अत्र श्रुतादिभिरुत्कृष्टैः सहचरितैर्व्यसनमूर्खतयोर्निकृष्टयोर्भिन्नत्वं,
विनयेनधीरते तिपाठो युक्तः। लग्नं रागावृताङ्ग्या ॥ २८० ॥

इत्यत्र विदितं तेऽस्त्वित्यनेन श्रीस्तस्मादपसरतीति विरुद्धं प्रकाश्यते।

( १९ ) प्रयत्नपरिबोधितः स्तुतिभिरद्य शेषे निशा
मकेशवमपाण्डवं भुवनमद्य निःसोमकम्।

बालक्रीड़ा

स्थान है। द्रुहिण ब्रह्मा के वंश में अथ च द्रुहिण द्रोह करने वाले के कुल में जिसकी उत्पत्ति है। अहो आनन्द का विषय हैं। ऐसा वर नहीं मिल सकता है भाग्य से मिल गया है। यदि यह रावण नहीं होता तो वर लिया जाता। परन्तु क्या किया जाय। सब गुण सब जगह कहाँ सम्भव हैं। यहाँ जगत् को रुला देने वाला एवं द्रोही के वंश में पैदा होने वाला रावण त्याज्य है अतः उसके साथ सीता का सम्बन्ध नहीं किया जा सकता है हाँ अगर यह रावण नहीं होता तो सम्बन्ध कर सकते थे किन्तु यह तो रावण है बस यहाँ पर ही इस पद्य की समाप्ति कर देनी चाहिए। क्योंकि यदि फिर "क्व नु पुनः" इत्यादि कहते हैं तब ऐसा समाधान लगता है कि अरे भाई सब गुण कहाँ मिलते हैं अतः सम्बन्ध करो। फलतः क्व नु पुनः इत्यादि पदों का उपन्यास बे मौके हो गया है।

सहचरभिन्नः अपने साथियों से विरुद्ध। जैसे श्रुतेन। शास्त्र से बुद्धि। व्यसन से मूर्खता। मद से नारी। जल से नदी। चन्द्र से निशा। समाधि से यति। और नीति से नरेन्द्रता की शोभा है। यहाँ श्रुतादि उत्कृष्ट साथियों से निकृष्ट व्यसन एवं मूर्खता का भेद है अतः विनयेन धीरता ऐसा पाठ यहाँ युक्त है। परन्तु वाग्देवतावतारजी धीरता एवं धृति दो पदार्थ नहीं हैं एक ही है। और जिसका निरूपण आगे होगा ही ऐसी स्थिति में यदि आप के पाठ को माना जायगा तो पुनरुक्ति का होना दुर्निवार्य हो जायगा। अतः विनयेन वंशता पाठ ठीक होगा। विनय से खानदानियत की शोभा है।

जिस वाक्यार्थ ने प्रकाशित अर्थ के विरुद्ध अर्थ को प्रकाशित किया हो वह वाक्यार्थ प्रकाशित विरुद्ध है। जैसे लग्नम्। इसकी व्याख्या पूर्व में हो चुकी है। यहाँ पर "आप को विदित रहे" इस वाक्य का अर्थ ( श्री वहाँ से अपसरण कर रही है ) ऐसे विरुद्ध अर्थ को प्रकाशित कर रहा है।

विध्ययुक्त। अयुक्त की विधि दो तरह से होती है एक वह है जहाँ अविधेय ही विधेय हो। दूसरा वह है जहाँ विधेय का क्रम युक्त नहीं हो। उनमें पहला जैसे—प्रयत्न।

इयं परिसमाप्यते रणकथाऽद्य दोःशालिना-
मपैतु रिपुकाननातिगुरुरद्य भारो भुवः ॥ २८१ ॥

अत्र "शयितः प्रयत्नेन बोध्यसे"—इति विधेयम् । यथा वा—

( २० अ ) वाताहारतया जगद्विषधरैराश्वास्य निःशेषितं
ते ग्रस्ताः पुनरभ्रतोयकणिकातीव्रव्रतैर्बर्हिभिः ।
तेऽपि क्रूरचमूरुचर्मवसनैर्नीताः क्षयं लुब्धकै-
र्दम्भस्य स्फुरितं विदन्नपि जनो जाल्मो गुणानीहते ॥ २८२ ॥

अत्र वाताहारादित्रयं व्युत्क्रमेण वाच्यम् ॥

अरे रामाहस्ताभरण ! भसलश्रेणिशरण ! स्मरक्रीडाव्रीडाशमन ! विरहिप्राणदमनः
सरोहंसोत्तंस ! प्रचलदलनीलोत्पलसखे ! सखेदोऽहं मोहं श्लथय कथय क्वेदुवन्दना

वालक्रीड़ा

आज स्तुतियों के द्वारा बड़े प्रयत्न से जगाये जाएँगे आप ऐसा सोयेंगे। प्रश्न—ऐसा क्यों। उत्तर—क्योंकि आज मैं संसार को अकेशव अपाण्डव एवं निःसोमक अर्थात् सोमवंश रहित कर देता हूँ इतना ही नहीं, आज बाहुबल शालियों की रण कथा ही परिसमाप्त हो रही है। क्योंकि रिपु गाली देने वाले दुश्मनों के कारण जो भूमि पर भार हो रहा है वह भी दूर हो जायगा। यहाँ पर जगाये जायेंगे ऐसा सोयेंगे ऐसी विधि अयुक्त है अतः शयित सोये हुए आप बड़े प्रयत्न से जगाये जाएँगे ऐसी विधि होनी चाहिए।

दूसरा जैसे—वात। हम तो भैया और कुछ नहीं खाते बस केवल वायु का ही भक्षण करते हैं ऐसा आश्वासन देकर विषधरों ने जगत् को निःशेष कर दिया। उनको भी आकाश से गिरी हुई जल की कणिका को खाने रूप तीव्रव्रत को करने वाले मयूरों ने ग्रस लिया। उनको भी कठोर मृगचर्म को पहिरने वाले बहेलियों ने खतम कर दिया। इस तरह दम्भ के स्फुरित को जानता हुआ भी जुल्मी मानुष दाम्भिकों में अपने गुणों ही के प्रकाश को चाहता है अर्थात् मैं बड़ा धार्मिक हूँ ऐसा दिखाना चाहता है। यहाँ वाताहारादि तीनों को व्युत्क्रम से कहना चाहिए। यानी पहले मृगचर्म को पहिरना उसके वाद जल की कणिका का पान सबके पीछे वाताहार यह उत्तरोत्तर तीव्रव्रत है अतः इस क्रम से कहना चाहिए। पद्योक्त क्रम अयुक्त है।

अनुवादायुक्त अयुक्त अनुवाद अर्थात् विधेय के अननुगुण अनुवाद जहाँ रहे। जैसे अरे रामा। अरे रामा के हस्त के आभरण ! भ्रमरश्रेणि के रक्षक ! स्मर क्रीडा सामयिक व्रीडा को दूर करने वाले ! विरहि प्राणदमन। सरोवर के भूषण ! चंचलता शालिन् ! सखे ! नीलोत्पल ! मैं खिन्न हूँ। वह चन्द्रमुखी कहाँ है कहिए। मेरे मोह को शिथिल करिये दूर करिये। यहाँ यह विरही की उक्ति है जिसमें कमल से मोहशान्ति की प्रार्थना की जा रही है उसमें प्रार्थनीय रक्षक को ध्वंसक कहना अयुक्त है। अतः विरहि प्राणदमनत्व को अनुवाद्य नहीं करना चाहिए।

अत्र "विरहिप्राणदमन" इति नानुवाद्यम् ॥ लग्नं रागावृताङ्गेत्यत्यादि ॥२८४॥
अत्र विदितं तेऽस्तु इत्युपसंहृतोऽपि तेनेत्यादिना पुनरुपात्तः ॥

हन्तुमेव प्रवृत्तस्य स्तब्धस्य विवरैषिणः ॥
यथास्य जायते पातो न तथा पुनरुन्नतिः ॥ २८५ ॥

अत्र पुंव्यञ्जनस्यापि प्रतीतिः। यत्रैको दोषः प्रदर्शितस्तत्र दोषान्तराण्यपि सन्ति तथापि तेषां तत्राप्रकृतत्वात्प्रकाशनं न कृतम्।

**कर्णावतंसादिपदे कर्णादिध्वनिर्निर्मितः। सन्निधानादिबोधार्थम्।**

अवतंसादीनि कर्णाद्याभरणान्येवोच्यन्ते, तत्र कर्णादिशब्दाः कर्णादिस्थितिप्रतिपत्तये ॥ यथा—

अस्याः कर्णावतंसेन जितं सर्वं विभूषणम् ॥
तथैव शोभतेऽत्यर्थमस्याः श्रवणकुण्डलम् ॥ २८६ ।
अपूर्वमधुरामोदप्रमोदितदिशस्ततः ॥
आययुर्भृङ्गमुखराः शिरः शेखरशालिनः ॥ २८७ ॥

बालक्रीड़ा

त्यक्त पुनः स्वीकृत छोड़े हुए को फिर लेना जैसे—लग्नम्। इसकी व्याख्या कर दी गई है। विदितं तेऽस्तु इस रूप में राजा की गलती का उपसंहार कर दिया गया था किन्तु उसने भृत्यों को उपभोग करने के लिए मेरा दान कर दिया इस तरह पुनः उसको उपादान कर दिया अतः दोष है।

अश्लील जैसे—हन्तुम्। हनन करने के लिए और सुरत क्रियारूप योनिताडन के लिए प्रवृत्त, अनम्र उन्नत, किन्तु निष्क्रिय परच्छिद्र एवं योनि को खोजने वाले का जैसा पतन होता है वैसा फिर उसका उत्थान नहीं होता है। यहाँ पर पुंव्यंजन की प्रतीति हो रही है।

जहाँ एक दोष को दिखाया है वहाँ पर और २ दोष भी हैं। प्रश्न—तब उनको दिखाया क्यों नहीं। उत्तर कहते हैं कि वे अन्य दोष अप्रकृत थे अतः नहीं दिखाये।

अब पहले बतलाये हुए सभी दोष कहाँ पर दोष नहीं है इसको कहते हैं। उनमें भी सन्निहित होने से पहले अर्थ दोष के विषय में निरूपण करते हैं। कर्ण। यहाँ कर्णावतंस में अवतंस पद का अर्थ ही कर्णभूषण है फिर भी जो कर्णावतंस इस रूप में कर्ण पद का उपादान किया है वह सन्निधान को समझाने के लिए किया है। कर्णावतंसादि पद कर्णाभरणादिकों को ही कहते हैं अतः अवतंस इतना कह देना ही पर्याप्त है फिर भी जो वहां कर्ण पद का कथन है वह बतलाता है कि कान में पहिने हुए भूषण को कर्णावतंस कहते हैं। जैसे—अस्याः। इस नायिका के कर्ण में पहिने हुए भूषण ने सब भूषणों को जीत लिया। इससे मालूम पड़ता है कि इसका श्रवण कुण्डल बहुत सुन्दर मालूम पड़ता है। अपूर्व। अपूर्व एवं मधुर आमोद से सभी दिशाओं को खुश करने वाले पहिने हुए शिरोभूषण पर

अत्र कर्ण-श्रवण-शिरःशब्दाः सन्निधानप्रतीत्यर्थाः ॥

विदीर्णाभिमुखारातिकराले सङ्गरान्तरे ॥
धनुर्ज्याकिणचिन्हेन दोष्णा विस्फुरितं तव ॥ २८८ ॥

अत्र धनुःशब्द आरूढत्वावगतये । अन्यत्र तु—

ज्याबन्धनिष्पन्दभुजेन यस्य विनिःश्वसद्वक्त्रपरम्परेण ॥
कारागृहे निर्जितवासवेन लङ्केश्वरेणोषितमाप्रसादात् ॥ २८९ ॥

इत्यत्र केवलो ज्याशब्दः ।

प्राणेश्वरपरिष्वङ्गविभ्रमप्रतिपत्तिभिः ॥
मुक्ताहारेण लसता हसतीव स्तनद्वयम् ॥ २९० ॥

अत्र मुक्तानामन्यरत्नामिश्रितत्वबोधनाय मुक्ताशब्दः ।

सौन्दर्यसम्पत्तारुण्यं यस्यास्ते ते च विभ्रमाः ॥
षट्पदान् पुष्पमालेव कान् नाकर्षति सा सखे ! ॥ २९१ ॥

बालक्रीड़ा

भौरें गुञ्जन करते हुए आगये । यहाँ कर्ण श्रवण एवं शिर शब्द सन्निधान की प्रतीति करने के लिए उपात्त हैं । यानी ये भूषण कान में एवं शिर में धारण किये हुए हैं । यहाँ यदि कर्णादि पद का उपन्यास नहीं करते हैं तो यही मालूल पड़ता कि ये व्यक्ति इन भूषणों के स्वामी हैं अर्थात् इनके पास ये भूषण है किन्तु इनको पहिने हुए नहीं है ।

इसी प्रसंग के अन्य उदाहरण को कहते हैं विदीर्ण । सामने युद्ध करने के लिए आने वाले दुश्मनों को विदीर्ण करने के कारण कराल भयंकर युद्धस्थल में आप की भुजा धनुष की प्रत्यञ्चा के घाव से चमक उठी । यहाँ धनुः शब्द का प्रयोग धनुष पर प्रत्यञ्चा की आरुढता को समझाने के लिए किया गया है ।

और जगहों में तो अर्थात् जहाँ ऐसा समझाने का कोई प्रयोजन नहीं है वहाँ पर तो । जैसे—ज्याबन्ध । प्रत्यञ्चा के आघात सहते २ जिसकी भुजा स्पन्दशून्य हो गई है तथा दुःख के कारण जिसके दशों मुखों से श्वास निकल रहा है ऐसा और इन्द्र को जीतने वाला यह लंकेश्वर जब तक वह सहस्रबाहु खुश नहीं हुआ तब तक जिसके यहाँ जेल में रहा । यहाँ पर केवल ज्या शब्द का उपादान किया है ।

प्राणेश्वर । प्राणेश्वर के आलिंगन से होने वाली श्रृंगारमयी चेष्टाओं की सम्पत्तियों के बदौलत शोभित होने वाले मुक्ताहार से उस नायिका के स्तन मानों हँस रहे हैं । यहाँ पर "हारो मुक्तावली" "मुक्ताग्रैवेयकं हारः" इत्यादि विश्वकोश वगैरह के अनुसार जब कि हार कहने से ही मोतियों का हार यह अर्थ मालूम हो जाता है तब भी जो यहाँ मुक्ता शब्द का उपन्यास किया है वह बतलाता है कि इस हार में अन्य रत्नों का मिश्रण नहीं है । यह सिर्फ मोतियों का ही बना हुआ है ।

सौन्दर्य । हे सखे ! जैसे पुष्पमाला भौरों को आकृष्ट कर लेती है वैसे ही जिसकी वह जवानी, वह सुन्दरता और वे श्रृंगार चेष्टाएँ किसको आकृष्ट नहीं करती हैं ।

अत्रोत्कृष्टपुष्पविषये पुष्पशब्दः। निरुपपदो हि मालाशब्दः पुष्पस्रजमेवाभिधत्ते।

## ( ७८ ) स्थितेष्वेतत्समर्थनम् ॥ ५८ ॥

न खलु कर्णावतंसादिवज्जघनकाञ्चीत्यादि क्रियते।

जगाद मधुरां वाचं विशदाक्षरशालिनीम् ॥ २९२ ॥

इत्यादौ क्रियाविशेषणत्वेऽपि विवक्षितार्थप्रतीतिसिद्धौ "गतार्थस्यापि विशेष्यस्य विशेषणदानार्थं क्वचित्प्रयोगः कार्यः"–इति न युक्तम्। युक्तत्वे वा,

चरणत्रपरित्राणरहिताभ्यामपि द्रुतम्।
पादाभ्यां दूरमध्वानं व्रजन्नेव न खिद्यते ॥ २९३ ॥

### बालक्रीड़ा

यहाँ पुष्प पद से युक्त माला शब्द उत्कृष्ट पुष्पों से बनी हुई माला का बोधन करता है यहां वाग्देवतावतार काव्यप्रकाशकार का "उत्कृष्ट पुष्पों से बनी हुई माला को कहने के लिए पुष्प शब्द का उपादान किया है। क्योंकि निरुपपद माला शब्द पुष्पों की ही माला को कहता है" ऐसा लिखना गड़बड़ है। क्योंकि निरुपपद रुद्राक्ष आदि किसी उपपद से रहित माला शब्द रुद्राक्ष तुलसी बेला जुही चमेली एवं कनैल वगैरह से बनी हुई सभी मालाओं को बतलाता है ऐसी स्थिति है।

प्रश्न—यदि ऐसा कहेंगे कि भिन्न २ विशेषताओं को बतलाने के लिए भिन्न २ शब्दों का प्रयोग किया गया है तब तो इन पदों के अभाव में अपुष्टार्थत्व दोष सब जगह व्याप्त हो जायगा। क्योंकि ऐसा तो सभी जगहों में कहा जा सकता है। तब तो कर्णावतंस आदि पदों की तरह जघनकांची आदि भी कहे जा सकेंगे। उत्तर। ठीक है किन्तु यह समर्थन स्थितस्य गतिश्चिन्तनीया के अनुसार ही करना चाहिए। इसलिए कहते हैं कि स्थितेषु। ऐसा समर्थन स्थित अनादिप्रयुक्त शब्दों के लिए ही माना गया है अतः कर्णावतंसादि शब्दों की तरह जघनकाञ्ची आदि पदों का प्रयोग नहीं करना चाहिए।

जो तो वामनाचार्य ने–किसी प्रकार से गतार्थ कृतकृत्य होने वाले विशेष्य का विशेषण के साथ किसी वाञ्छित सम्बन्ध को करने के लिए दुबारा भी उपादान किया जा सकता है। जैसे–जगाद। जगाद का अर्थ है उसने कहा या वह बोला। इसमें कहना या बोलना वाणी का ही तो होता है अतः वाणी रूप विशेष्य की प्राप्ति जगाद के कहने से ही हो गई थी किन्तु फिर भी जो "जगाद मधुरां वाचं विशदाक्षरशालिनीम्" इत्यादि में वाचं का उपादान किया वह मधुरत्व एवं विशदाक्षरशालिनीत्व रूप विशेषणों की संगति के लिए किया है–ऐसा कहा वह ठीक नहीं है। क्यों कि "जगाद" इत्यादि में मधुर को क्रिया विशेषण बना कर भी विवक्षित अर्थ के प्रतीति की सिद्धि हो सकती है। और यदि इस पर भी कहेंगे कि ठीक है तब तो चरण। चरणों की रक्षा करने वाले जूतों से

इत्युदाहार्यमिति—

(७९) ख्यातेऽर्थे निर्हेतोरदुष्टता । यथा—

चन्द्रं गता पद्मगुणान्न भुंक्ते पद्माश्रिता चान्द्रमसीमभिख्याम् ।।
उमामुखं तु प्रतिपद्य लोला द्विसंश्रयां प्रीतिमवाप लक्ष्मीः ।। २९४ ।।

अत्र रात्रौ पद्मस्य सङ्कोचः, दिवा चन्द्रमसश्च निष्प्रभत्वं लोकप्रसिद्ध-मिति न भुंक्ते इति हेतुं नापेक्षते ।

(८०) अनुकरणे तु सर्वेषाम् ।।

सर्वेषां श्रुतिकटुप्रभृतीनां दोषाणाम् । यथा—

मृगचक्षुषमद्राक्षमित्यादि कथयत्ययम् ।।
पश्यैष च गवित्याह सुत्रामाणं यजेति च ।। २९५ ।।

(८१) वक्त्राद्यौचित्यवशाद् दोषोऽपि गुणः क्वचित्क्वचिन्नोभौ ।।५९।।

बालक्रीड़ा

रहित पैरों से लम्बे मार्ग को शीघ्रता से पार करता हुआ भी यह व्यक्ति खिन्न नही होता है । यहां अमूर्त गतिक्रिया में चरणत्र परित्राण रूप विशेषण का समन्वय सम्भव नही है अतः पाद शब्द का उपादान करना उचित होगा । क्योंकि पादपद वहां गतार्थ नहीं होता है । "ख्याते इति" । जहां अर्थ ख्यात है वहां निर्हेतुत्व दोष नहीं है जैसे चन्द्रम् । जो चंचला लक्ष्मी चन्द्र का आश्रयण करने पर पद्म के गुण सौरभ का और पद्म का आश्रयण करने पर चाँदनी की शोभा का भोग नहीं कर सकती है वही चञ्चला लक्ष्मी उमा के मुख का आश्रयण कर के दोनों के आश्रयण से होने वाले आनन्द का भोग कर लेती है । यहाँ पर रात्रि मे पद्म का संकोच दिन में चन्द्रमा का निष्प्रभ होना लोक में प्रसिद्ध है । अतः पद्म के पास जाने पर भी सौरभ का और चन्द्र के पास जा कर भी चाँदनी का भोग क्यों नहीं कर पाती है इसके लिए हेतु की अपेक्षा नहीं करती है ।

अनु । अनुकरण करने मे तो श्रुतिकटुत्व प्रभृति सभी दोष दूर रहते हैं जैसे— मृग । मैंने मृगनयना को देखा है इत्यादि बातें यह कहता है । और भी देखिये कि यह गो ऐसा और सुत्रामा का यजन करो ऐसा कहता है । यहाँ अद्राक्षम् पदमें श्रुति कटुत्व और वाक्य में ग्राम्यत्व, गविति में च्युतसंस्कृतित्व और सुत्रामा में अप्रयुक्तत्व दोष नहीं माने जाते हैं क्योंकि वक्ता किसी का अनुकरण करता है । और अनुकरण में कोई भी दोष नहीं होता है यह पहले कहा ही है ।

वक्त्र । कहने वाले के औचित्य के अनुसार दोष भी कहीं पर गुण हो जाता है या कहीं पर न दोष है और न गुण ही है । वक्ता, प्रतिपाद्य (जिसको लक्ष्य कर के कहा जाता है) व्यंग्य वाच्य एवं प्रकरण आदि की महिमा से दोष भी कहीं पर गुण हो जाता है और कहीं पर वह न दोष है न गुण है । उनमें वैयाकरण आदि वक्ता एवं प्रतिपाद्य हो या रौद्रादि रस व्यंग्य हो तो कष्टत्व गुण है । क्रमशः इनके उदाहरण देते हैं दीधीङ् ।

वक्तृ-प्रतिपाद्य-व्यङ्ग्य-वाच्य-प्रकरणादीनां महिम्ना दोषोऽपि क्वचिद्-गुणः क्वचिन्न दोषो न गुणः। तत्र वैयाकरणादौ वक्तरि प्रतिपाद्ये च, रौद्रादौ च रसे व्यङ्ग्ये कष्टत्वं गुणः। क्रमेणोदाहरणम्।

दीधीङ्वेवीङ्समः कश्चिद् गुणवृद्ध्योरभाजनम्॥
क्विप्प्रत्ययनिभः कश्चिद्यत्र सन्निहिते न ते॥ २९६॥

यदा त्वामहमद्राक्षं पदविद्याविशारदम्॥
उपाध्यायं तदाऽस्मार्षं समस्प्राक्षं च सम्मदम्॥ २९७॥

अन्त्रप्रोतबृहत्कपालनलकक्रूरक्वणत्कंकण-
प्रायप्रेङ्खितभूरिभूषणरवैराघोषयन्त्यम्बरम्॥
पीतच्छर्दितरक्तकर्दमघनप्राग्भारघोरोल्लस-
द्व्यालोलस्तनभारभैरववपुर्दर्पोद्धतं धावति॥ २९८॥

वाच्यवशाद्यथा—

मातङ्गाः! किमु वल्गितैः किमफलैराडम्बरैर्जम्बुकाः!
सारङ्गा! महिषा! मदं व्रजथ किं शून्येषु शूरा न के॥
कौपाटोपसमुद्भटोत्कटसटाकोटेरिभारेः पुरः
सिन्धुध्वानिनि हुङ्कृते स्फुरति यत्तद्गर्जितं गर्जितम्॥ २९९॥

बालक्रीड़ा

कोई अभागा दीधीङ् एवं वेवीङ् के समकक्ष है अत एव गुण एवं वृद्धि का पात्र नही होता है यद्यपि वे दोनों उसको प्राप्त हैं तद्यपि कारणवश वह उसका पात्र नहीं हो पाता है। कोई तो क्विप् प्रत्यय तुल्य है जहाँ ये दोनों झांकते भी नहीं है। यहाँ वैयाकरण वक्ता है। यदा। जब मैंने पदविद्या व्याकरण शास्त्र में विशारद तुमको देखा तब मुझे उपाध्याय जी का स्मरण हो आया इसीलिए मैंने आनन्दमय कुशल प्रश्न भी पूछा। यहाँ वैयाकरण प्रतिपाद्य है अतः कष्टत्व दोष न होकर गुण ही है। क्योंकि कठिन शब्द तो उसके व्यंजक माने गये हैं।

बीभत्स में जैसे—अन्त्र। शिर एवं जंघा की बड़ी भारी हड्डियों को आँतों में गूँथ कर बनाये हुए क्रूर शब्द करने वाले कङ्कण बहुल एवं चञ्चल अनेक भूषणों की ध्वनि से आकाश को गूँजा देने वाली तथा पी करके वमन कर दिये गये रक्त रूपी कीच से सने हुए वक्षःस्थल में वेग से चलने पर उच्छलत् स्तन भार से भैरव शरीर वाली ऐसी यह कौन है जो बड़े दर्प के साथ उद्दण्ड होकर दौड़ रही है। यहाँ बीभत्स रस व्यंग है अतः कष्टत्व गुण है। वाच्यार्थ के वश से कष्टत्व का गुण होना जैसे—मातङ्गः! अरे हाथियों इस वल्गन से क्या होता है। अरे गीदड़ो! व्यर्थ के आडम्बर से क्या लाभ है। अरे सारङ्गो और हे सूअरो! क्यों इतनी मस्ती दिखाते हो। शून्य स्थानों में जहाँ कोई नहीं है वहाँ कौन नहीं अपने को

अत्र सिंहे वाच्ये परुषाः शब्दाः । प्रकरणवशाद्यथा—

रक्ताशोक ! कृशोदरी क्व नु गता त्यक्त्वानुरक्तं जनं
नो दृष्टेति मुधैव चालयसि किं वातावधूतं शिरः ।
उत्कण्ठाघटमानषट्पदघटासङ्घट्टदष्टच्छद—
स्तत्पादाहतिमन्तरेण भवतः पुष्पोद्गमोऽयं कुतः ॥ ३०० ॥

अत्र शिरोधूननेन कुपितस्य वचसि । क्वचिन्नीरसे न गुणो दोषः । यथा—

शीर्णघ्राणांघ्रिपाणीन्व्रणिभिरपघनैर्घर्घराव्यक्तघोषान्
दीर्घाघ्रातानघौघैः पुनरपि घटयत्येक उल्लाघयन् यः ।
घर्मांशोस्तस्य वोऽन्तर्द्विगुणघनघृणानिघ्ननिर्विघ्नवृत्ते-
र्दत्तार्घाः सिद्धसङ्घैर्विदधतु घृणयः शीघ्रमंहोविघातम् ॥ ३०१ ॥

बालक्रीड़ा

शूर वीर कहता है । प्रश्न—अच्छा यदि ये सब निरर्थक है तब सार्थक क्या है । उत्तर । कोप के आटोप से समुद्भट एवं उत्कट हैं सटाकोटि जिसकी ऐसे सिंह का समुद्र गर्जन सदृश हुंकार जब हो रहा हो तब जो गर्जन हो वह गर्जन है । यहाँ सिंह वाच्य है अतः परुषशब्द गुण हैं ।

प्रकरण के वश से कष्टत्व का गुण होना जैसे—रक्त । हे रक्त अशोक ! इस अनुरक्त जन को छोड़कर वह कृशोदरी कहाँ चली गई । भैया मैंने नहीं देखी इस भाव को व्यक्त करने के लिए वातव्याधि से कम्पायमान शिर को व्यर्थ ही क्यों हिला रहे हो । प्रश्न—मेरे शिर के हिलाने को व्यर्थ क्यों कह रहे हो । उत्तर । अरे भाई उसके पादाघात के विना आप में जो यह पुष्पों का उद्गम दिखाई देता है वह कैसे होता । जिन पुष्पों के पत्ते उत्कण्ठा से इकट्ठे होने वाले भौरों की घटा के संघट्ट से छिद गये हैं । यहाँ अशोक के शिरोधूनन (कम्पन) से कुपित विरही के वाक्य में कोप प्रकरण के औचित्य से कष्टत्व गुण है ।

कहीं पर नीरस में न गुण है और न दोष है जैसे—शीर्ण । गलित कुष्ठ के कारण जिनके नासिका एवं हाथ पैर कट कर गिर गये हैं और जिनके अपघन नासारूप अंग घाव के बदौलत घर्घर एवं अव्यक्त घोष से युक्त हैं । तथा जिनके प्रत्येक अङ्ग पापों के द्वारा अधिक मात्रा में चाट लिये गये या सूंघ लिये गये हैं ऐसे पापियों को उल्लाघ रोग-निर्मुक्त करके जो अकेला ही घटित करता है नवीन बना देता है जिसके अन्तःकरण में द्विगुणित एवं गाढ़ कृपा के अधीन निर्विघ्न चित्तवृत्तियाँ हैं उस सूर्य की किरणें—जिनके लिए सिद्ध समुदाय ने अर्घ्यों का प्रदान किया है—वे शीघ्र ही मेरे पापों का विनाश करें । यहाँ अनुप्रासमय काव्य में यद्यपि कविगत सूर्य विषयक भाव है तद्यपि उसकी प्रधानता के नहीं होने से उसके नाम से व्यवहार नहीं हो सकता है । और कवि की लगन अनुप्रास की तरफ होने से दयावीर रस भी नहीं माना गया है अतः नीरस यह काव्य है जिसके फलस्वरूप कष्टत्व न तो गुण है और न दोष है ।

अप्रयुक्तनिहतार्थौ श्लेषादावदुष्टौ। यथा—

येन ध्वस्तमनोभवेन बलिजित्कायः पुराऽस्त्रीकृतो
यश्चोद्वृत्तभुजङ्गहारवलयोऽगङ्गां च योऽधारयत्॥
यस्याहुः शशिमच्छिरो हर इति स्तुत्यं च नामामराः
पायात्स स्वयमन्धकक्षयकरस्त्वां सर्वदोमाधवः॥ ६०२॥

अत्र माधवपक्षे शशिमदन्धकक्षयशब्दावप्रयुक्तनिहतार्थौ।

अश्लीलं क्वचिद् गुणः। यथा सुरतारम्भगोष्ठ्याम्, "द्व्यर्थैः पदैः पिशुनयेच्च रहस्यवस्तु" इति कामशास्त्रस्थितौ—

करिहस्तेन सम्बाधे प्रविश्यान्तर्विलोडिते॥
उपसर्पन् ध्वजः पुंसः साधनान्तर्विराजते॥ ३०३॥

## बालक्रीड़ा

अप्रयुक्तत्व और निहतार्थत्व दोष श्लेष एवं यमक आदि में दोष नहीं माने जाते हैं। जैसे—येन। जिसने मनोभव काम को ध्वस्त किया जिसने बलि को जीतने वाले भगवान् विष्णु के शरीर को पहले अस्त्र बनाया। उद्दण्ड भुजङ्गों को जिसने गले का हार और कर का कङ्कण बनाया तथा गंगा को मस्तक में धारण किया। इन्दुशेखर एवं हर जिसके स्तुत्य नामों को देवता लोग कहते हैं। और जो स्वयं अन्धकासुर का क्षय करने वाला है तथा जो भक्तों के लिए मनोरथों का दाता है ऐसा वह उमा का धव पति भगवान् भूतभावन परमेश्वर हमारी तुम्हारी एवं अन्य सबकी रक्षा करे। यह शिवपक्ष में अर्थ है। अभव पैदा नहीं होने वाले जिसने शकट को ध्वस्त कर दिया। जिसने काय वामन शरीर धारण करके बलि को जीता। जिसने अमृत को बाँटने के अवसर पर अपने को मोहिनी नायिका बनाया। जिसने उद्वृत्त दुर्दान्त कालिय नाग का हनन किया। जिसने दुश्मनों की बर्बर सेनाओं पर अभियान किया। जिसने कृष्णावतार में गोवर्द्धन पर्वत एवं वराहावतार में पृथ्वी को धारण किया। शशी को मन्थन करने वाले केतु के शिर को काटने वाले जिसके स्तुत्य नाम को देवता लोग कहते हैं। और जो स्वयं अन्धक यादवों के क्षय घर को बनाने वाला है वह मा लक्ष्मी का धव भर्त्ता मधुसूदन सर्वदा हमारी तुम्हारी अन्य सबकी रक्षा करें। यहाँ माधव के पक्ष में शशिमत् पद केतु के अर्थ में अप्रयुक्त है और अन्धकक्षय पद यादव पुरी के अर्थ में निहत है।

अश्लील पद कहीं पर गुण है। जैसे-सुरत के आरम्भ करने के लिए की जाने वाली गोष्ठी में। क्योंकि कामशास्त्र की मर्यादा है कि रहस्यभूत वस्तु को दो अर्थों को कहने वाले पदों से सूचित करना चाहिए। जैसे—करि हाथी घोड़े रथ एवं पदातियों से अन्तः संकीर्ण अत एव करिहस्त सूंड से अन्तर्विलोडित सेना समूह के भीतर घुस कर इधर-उधर घूमता हुआ पुरुष का ध्वज सुशोभित हो रहा है। यह बाह्य अर्थ है। आन्तरिक अर्थ जैसे—कामी पुरुष का लिंग शिश्न संकुचित अत एव कामशास्त्रोक्त

शमकथासु—

उत्तानोच्छूनमण्डूकपाटितोदरसन्निभे ।
क्लेदिनि स्त्रीव्रणे सक्तिरकृमेः कस्य जायते ॥ ३०४ ॥

निर्वाणवैरदहनाः प्रशमादरीणां नन्दन्तु पाण्डुतनयाः सह माधवेन ।
रक्तप्रसाधितभुवः क्षतविग्रहाश्च स्वस्था भवन्तु कुरुराजसुताः सभृत्याः ॥

अत्र भाव्यमङ्गलसूचकम् ।

सन्दिग्धमपि वाच्यमहिम्ना क्वचिन्नियतार्थप्रतीतिकृत्त्वेन व्याजस्तुतिपर्यवसायित्वे गुणः यथा—

पृथुकार्तस्वरपात्रं भूषितनिःशेषपरिजनं देव !
विलसत्करेणुगहनं सम्प्रति सममावयोः सदनम् ॥ ३०६ ॥

प्रतिपाद्यप्रतिपादकयोर्ज्ञत्वे सत्यप्रतीतत्वं गुणः । यथा—

बालक्रीड़ा

रीति के अनुसार करिहस्त से अन्तः क्लिन्न की गई योनि के भीतर गतागत करता हुआ मालूम हो रहा है । बाहरी लोगों से छिपाते हुए अन्तरंग अश्लील अर्थ को श्रृंगारमयी वार्त्ताओं के प्रसंग में कहना गुण है । शान्ति की कथाओं में जैसे—उत्तान । मेण्ढक के उत्तान ऊर्ध्वमुख और उच्छून फूले हुए उदर के सदृश एवं क्लिन्न गीली योनि में कीड़े को छोड़कर किस भले मानुष की आसक्ति हो सकती है । यहाँ शान्ति कथा में जुगुप्सारूप अश्लीलत्व गुण है ।

निर्वाण । दुश्मनों के नष्ट हो जाने से वैररूपी अग्नि जिनकी बुझ गई है ऐसे पाण्डव के लड़के, माधव के साथ आनन्द करें और अपने नौकरों के साथ स्वस्थ सुखी होवें । जिन्होंने भूमि को उपयुक्त साधनों से अपने अनुरक्त कर ली है और युद्ध का प्रसंग जिनका क्षत हो गया है । यहाँ दूसरा अर्थ अमंगल है । शरीर में घावों के लगने से गिरने वाले खून से भूमि को रंग देने वाले कुरुराज के लड़के भृत्यों के सहित स्वर्गस्थ होवें । यहाँ भावी अमंगल का सूचक अर्थ है ।

यद्यपि सन्दिग्ध अर्थ है तद्यपि वह अर्थ अपनी महिमासे किसी जगह नियत अर्थ की प्रतीति करने के कारण व्याजस्तुति में पर्यवसित हो जाता है अतः गुण है । जैसे—पृथु । हे राजन् ! इस समय हमारा और आप का घर समान है । क्यों हमारा भी घर और आप का भी घर पृथुकार्त्तस्वर पात्र है भूषितनिःशेषपरिजन है एवं विलसत्करेणुगहन है । इस तरह शब्दतः साम्य है । किन्तु दोनों का अर्थ भिन्न २ है । जैसे याचक के पक्ष में—भूख से विकल बच्चों के आर्त्तस्वर का जो पात्र है । जहां सभी परिजन लोग खटिया के अभाव में भूमि में उषित है जो विल में रहने वाले चूहों के द्वारा निकाली गई धूलि से गहन है । राजपक्ष में जहाँ बड़े २ कार्त्तस्वर सोने के पात्र हैं । जहाँ निःशेष नौकर भी घरवालों का तो कहना ही क्या अलंकारों

आत्मारामा विहितरतयो निर्विकल्पे समाधौ
ज्ञानोद्रेकाद्विघटिततमोग्रन्थयः सत्त्वनिष्ठाः।
यं वीक्षन्ते कमपि तमसां ज्योतिषां वा परस्तात्
तं मोहान्धः कथमयममुं वेत्ति देवं पुराणम् ॥ ३०७ ॥

स्वयं वा परामर्शे यथा—
षडधिकदशनाडीचक्रमध्यस्थितात्मा हृदि विनिहितरूपः सिद्धिदस्तद्विदां यः।
अविचलितमनोभिः साधकैर्मृग्यमाणः स जयति परिणद्धः शक्तिभिः शक्तिनाथः॥

बालक्रीड़ा

से सजे हुए हैं। और जो चहलकदमी करती हुई हथिनियों से गहन है संकीर्ण है। यहाँ पृथुकार्त्तस्वरपात्रादि विशेषण किस अर्थ में उपयुक्त होंगे इस तरह सन्दिग्ध है तथापि आप कुछ देते नहीं हैं अतः आप की प्रशंसा कैसे करें यह व्याजस्तुति अलंकार का विषय बन जाता है अतः गुण है।

जहाँ वक्ता और श्रोता दोनों जानकार हों वहाँ अप्रतीतत्व दोष न होकर गुण होता है। जैसे—आत्मा। सत् चित् एवं आनन्द स्वरूप परमात्मा में जो रमण करते हैं इन्द्रियों के व्यापार को रोक कर भगवान् में ही जो एकतान होते हैं। निर्विकल्पक भेद संसर्ग शून्य निर्बीज असंप्रज्ञात समाधि में जिनकी निरन्तर प्रीति है। ज्ञान के उद्रेक से जिनकी तमोग्रन्थियाँ यानी मिथ्या ज्ञान जन्य संस्कार नष्ट हो गए हैं ऐसे सत्वनिष्ठ यानी रजोगुण एवं तमोगुण के कार्यों से रहित होकर केवल सत्त्व में निष्ठा रखने वाले पुरुष जिस को तम एवं ज्योतियों से परे देखते हैं इस प्रत्यक्ष में अनुभूयमान पुराण देव श्रीकृष्ण को यह मोहान्ध कैसे देख सकता है।

अथवा स्वयं परामर्श करने में भी अप्रतीतत्व गुण ही होता है जैसे—षड। इडा १ पिङ्गला २ सुषुम्ना ३ अपराजिता ४ गान्धारी ५ हस्तिजिह्वा ६ पूषा ७ अलम्बुसा ८ कुहू ९ शंखिनी १० तालुजिह्वा ११ इभजिह्वा १२ विजया १३ कामदा १४ अमृता १५ एवं बहुला १६ नामक सोलह नाडियों के (मानव के हृदयस्थ) मणिपूर चक्र के मध्य में जिसका आत्मा स्वरूप स्थित है। जिसका ज्योतिःस्वरूप आकार प्राणियों के हृदयों में स्थित है। इस प्रकार के स्वरूप को जानने वालों के लिए जो अणिमादि अष्ट सिद्धियों को देता है। अविचलित विषयान्तरों से व्यावृत्त मन वाले साधक जिस की खोज करते हैं और जो ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य, धर्म, यश एवं श्री रूप शक्तियों से या ज्ञान इच्छा एवं कृति रूप शक्तियों से परिणद्ध उपहित है ऐसा वह शक्तिनाथ सब से उत्कृष्ट है। पहले में निर्बीज समाधि वगैरह शब्द यद्यपि योग शास्त्र में ही प्रसिद्ध हैं अतः अप्रतीत हैं तथापि भीमसेन एवं सहदेव वक्ता और श्रोता योग शास्त्र के ज्ञाता हैं अतः प्रतीति में विलम्बन नहीं होने से दोष नहीं है। तथा जिसको अन्य लोग नहीं जानते हैं उसके जानकार होने रूप भाव का उत्कर्षक है अतः गुण है। दूसरे में नाडी एवं

अधमप्रकृत्युक्तिषु ग्राम्यो गुणः। यथा—

फुल्लुक्करं कलमकूरणिहं वहन्ति जे सिन्धुवारविडवा मह वल्लहा दे।
जे गालिदस्स महिसोदहिणो सरिच्छा दे किं च मुद्धविअइल्लपसूणपुञ्जा॥

अत्र कलम-भक्त-महिषी-दधिशब्दा ग्राम्या अपि विदूषकोक्तौ।

न्यूनपदं क्वचिद् गुणः। यथा—

गाढालिङ्गनवामनीकृतकुचप्रोद्भूतरोमोद्गमा
सान्द्रस्नेहरसातिरेकविगलच्छ्रीमन्नितम्बाम्बरा।
मा मा मानद माऽति मामलमिति क्षामाक्षरोल्लापिनी
सुप्ता किं नु मृता नु किं मनसि मे लीना विलीना नु किम्॥३१०॥

क्वचिन्न गुणो न दोषः। यथा—

तिष्ठेत्कोपवशात्प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः।

बालक्रीड़ा

शक्तिपरिणद्धत्वादि विषय केवल आगम में प्रसिद्ध होने पर भी कहने वाली कपाल कुण्डला स्वयं उसका परामर्श करती है अतः गुण है।

अधम प्रकृति नीचजनों की उक्ति में ग्राम्यत्व दोष नहीं होकर गुण है। जैसे—फुल्ल पुष्पोत्करं कमलभक्तनिभं वहन्ति ये सिन्धुवारविटपा मम वल्लभास्ते। ये गालितस्य महिषीदध्नः सदृक्षास्ते किंच मुग्धविचकिल्लप्रसूनपुञ्जाः। जो कलम शालिधान्य के भात के तुल्य पुष्पों को धारण किये हुए हैं वे सिन्धुवार के पेड़ मुझे अतीव प्रिय हैं। तथा जो गालित गार कर जल रहित कर दिये गये दही के सदृश पुष्पपुञ्ज विचकिल विकसित एवं सुन्दर है। अतः मुझे अत्यन्त प्रिय है। कलम भक्त महिषी एवं दधि शब्द ग्राम्य हैं तब भी विदूषक कह रहा है अतः उसकी उक्ति में वे गुण हैं।

न्यूनपद कहीं पर गुण है जैसे—गाढ। जिस के कुच गाढ आलिङ्गन से वामन हो गये हैं नत हो गये हैं। जिस को रोमाञ्च हो गया है। सान्द्र स्नेह रूपी रस के आधिक्य के कारण सुन्दर नितम्ब से जिस का अम्बर गिर गया है। तथा हे मानद मान को खण्डन करने वाले एवं मान को देने वाले प्रिय! मुझ को कष्ट मत दो अति पीड़ा मत दो। बस बस हो गया इस प्रकार आधे २ अक्षरों का उल्लाप करने वाली यह नायिका निश्चल है अतः क्या यह सो गई या इसके श्वासादि नहीं प्रतीत हो रहे हैं अतः क्या मर गई या मेरे मन में लीन हो गई या दूध में जल की तरह या पानी में नमक की तरह अपने आप में विलीन हो गई कुछ मालूम नहीं पड़ रहा है। यहाँ "मुझ को मत" इस में कष्ट दो और मा अति इस में पीड़ा मत दो तथा बस बस इस में पूरा हो गया रहने दो इत्यादि पद न्यून हैं। किन्तु झटिति अध्याहार से प्रतीत हो जाते हैं अतः दोष नहीं हैं प्रत्युत हर्ष एवं सम्मोह के आधिक्य की प्रतीति के जनक होने से रसातिरेक के व्यञ्जक होकर गुण हो गये हैं।

तां हन्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्ताः पुरोवर्तिनीं
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः ॥३११॥

अत्र पिहितेत्यतोऽनन्तरं "नैतद्यतः" इत्येतैन्यूनैः पदैर्विशेषबुद्धेरकरणान्नायं गुणः। उत्तरा प्रतिपत्तिः पूर्वां प्रतिपत्तिं बाधते इति न दोषः।

अधिकपदं क्वचिद् गुणः। यथा—

यद्वञ्चनाहितमतिर्बहुचाटुगर्भं कार्योन्मुखः खलजनः कृतकं ब्रवीति।
तत्साधवो न न विदन्ति विदन्ति किंतु कर्तुं वृथा प्रणमस्य न पारयन्ति ॥३१२॥

अत्र "विदन्ति"—इति द्वितीयमन्ययोगव्यवच्छेदपरम्। यथा वा—

वद वद जितः स शत्रुर्न हतो जल्पंश्च तव तवास्मीति।
चित्रं चित्रमरोदीद्धा हेति परं मृते पुत्रे ॥३१३॥

इत्येवमादौ हर्षभयादियुक्ते वक्तरि। कथितपदं क्वचिद् गुणः लाटानुप्रासे अर्थान्तरसंक्रमितवाच्ये विहितस्यानुवाद्यत्वे च। क्रमेणोदाहरणम्।

बालक्रीड़ा

यह न्यूनपदत्व कहीं पर न गुण है और न दोष है। जैसे—तिष्ठेत्। वह उर्वशी कुपित हो गई है अतः प्रभाव से अन्तर्धानकारिणी प्रभुत्व शक्ति से छिप गई है हो सकता है किन्तु इतनी देर तक कुपित नहीं होती है। अथवा स्वर्ग की तरफ उड़ गई होगी। किन्तु ऐसा भी नहीं हो सकता है क्योंकि मेरी तरफ में उस का मन भाव से आर्द्र है। अथवा कोई राक्षस उठा ले गया होगा। नहीं-नहीं ऐसा नहीं हो सकता आः ! मेरे समक्ष में किसी की क्या शक्ति है जो उसको उठा कर ले जाय। परन्तु यह कौन सा तरीका है जो वह एकदम आखों से ओझल हो गई। यहाँ पिहिता के बाद "न एतत् यतः"। ये पद न्यून हैं अवश्य किन्तु किसी तरह की विलक्षणता इनसे नहीं हो रही है अतः ये गुण नहीं है और न आगे होने वाली प्रतिपत्ति पहली प्रतिपत्ति को यह दबा लेती है अतः दोष भी नहीं है।

अधिक पद कहीं पर गुण है। जैसे—यत्। वञ्चनामयी बुद्धि से कार्योन्मुख कार्य को सिद्ध करने में तत्पर खल जन, चापलूसी की बनावटी बहुत सी बातें कहते हैं तो क्या उन बनावटी बातों को बुद्धिमान् लोग नहीं समझते हैं ऐसी बात नहीं है खूब समझते हैं किन्तु प्रणय के भंग करने से पराङ्मुख रहते हैं। अतः इसके प्रणय को व्यर्थ नहीं कर सकते हैं। यहाँ द्वितीय "विदन्ति" पद अन्ययोगव्यवच्छेदार्थक है।

और भी जैसे—वद। अच्छा कहो कहो उस शत्रु को परास्त कर दिया। हाँ सरकार। किन्तु उसको मारा नहीं क्योंकि वह कह रहा था कि हे सरकार ! मैं आपका दास हूँ। इस पर भी वह बहुत रोया क्योंकि इस लड़ाई झगड़े में उसका पुत्र मर गया। इस प्रकार के हर्ष एवं शोक से आकुल वक्ता में अधिक पद गुण है।

लाटानुप्रास १ अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य २ एवं विहित के अनुवाद्य ३ में कथित

सितकरकररुचिरविभा विभाकराकार ! धरणिधर ! कीर्तिः ।
पौरुषकमला कमला सापि तवैवास्ति नान्यस्य ॥३१४॥
ताला जाअंति गुणा जाला दे सहिअएहिं घेप्पन्ति ।
रइकिरणाणुग्गहिआइँ होन्ति कमलाइँ कमलाइँ ॥३१५॥
जितेन्द्रियत्वं विनयस्य कारणं गुणप्रकर्षो विनयादवाप्यते ।
गुणप्रकर्षेण जनोऽनुरज्यते जनानुरागप्रभवा हि सम्पदः ॥३१६॥

पतत्प्रकर्षमपि क्वचिद् गुणः । यथा—उदाहृते 'प्रागप्राप्तेत्यादौ' ॥३१७॥
समाप्तपुनरात्त क्वचिन्न गुणो न दोषो यत्र न विशेषणमात्रदानार्थं पुनर्ग्रहणम् । अपि तु वाक्यान्तरमेव क्रियते यथा अत्रैव 'प्रागप्राप्ते'त्यादौ ॥३१८॥

## बालक्रीड़ा

पदत्व गुण है । क्रमशः इनके उदाहरण जैसे—सित । लाटानुप्रास में कथितपद के गुणत्व को कहते हैं । हे विभाकर सूर्य के सदृश ! हे धरणीधर ! सितकर चन्द्रमा के किरण की तरह रुचिर कान्ति वाली आपकी कीर्ति है । और जो सामर्थ्य लक्ष्मी है वह प्रसिद्ध लक्ष्मी आप ही की है अन्य की नहीं है । यहाँ "कर-कर", "विभा-विभा", और "कमला-कमला" में लाटानुप्रास है जिसके निर्वाहक ये कर कर आदि कथित पद हैं अतः गुण है ।

अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य ध्वनि में कथितपद के गुणत्व को कहते हैं—ताला । तदा जायन्ते गुणा यदा ते सहृदयैर्गृह्यन्ते । रविकिरणानुगृहीतानि भवन्ति कमलानि कमलानि । तब गुण गुण होते हैं जब उनको सहृदय लोग ग्रहण करते हैं । क्योंकि देखा गया है कि रवि के किरणों से अनुगृहीत होने पर ही कमल कमल होते हैं । यहाँ द्वितीय कमल पद विकास सौरभ एवं सौन्दर्य विशिष्ट कमल रूप अर्थ का बोधक है । जो अर्थान्तर संक्रमितवाच्य होने से व्यञ्जना के उपयोगी हैं अतः गुण हैं ।

जिस पद का अर्थ पूर्व वाक्य में विधेय था उसी के अर्थ को जब उत्तर वाक्य में अनुवाद्य के रूप में कहा जाय तो वह कथित पद उस अवस्था में गुण ही होता है । जैसे—जित । जितेन्द्रिय होना विनय का कारण है । विनय से गुणों का प्रत्कर्ष प्राप्त होता है । गुण प्रकर्ष से जन अनुरक्त होता है और जनानुराग से सम्पत्तियाँ प्राप्त होती हैं । यहाँ जितेन्द्रियतारूप कारण के कार्य जिस विनय को पूर्व वाक्य में विधेय बनाया था उसी विनय को उत्तर वाक्य में अनुवाद्य कर दिया है । यही प्रकार उत्तरोत्तर में किया गया है जिस से कारणमाला अलंकार बन गया है अतः यहाँ कथित पद गुण है ।

पतत्पकर्ष भी कहीं पर गुण है जैसे—पहले उदाहरण रूप से उपन्यस्त 'प्रागप्राप्त' इसमें । इसकी व्याख्या पहले कर दी गई है । समाप्त पुनरात्त भी कहीं पर न गुण है और न दोष है । जहां पर केवल विशेषण के ही कहने के लिए पुनः ग्रहण नहीं किया गया है अपितु अलग ही एक नया वाक्य जहां बनाया गया हो जैसे—यहां "प्रागप्राप्त" इत्यादि में ।

अपदस्थसमासं क्वचिद् गुणः यथा उदाहृते 'रक्ताशोके'त्यादौ ॥३१९॥

गर्भितं तथैव यथा—

हुमि अवहत्थिअरेहो णिरङ्कुसो अह विवेअरहिओवि ।
सिविणे वि तुमम्मि पुणो पत्तिहि भत्ति ण पुलसिम्मि ॥३२०॥

अत्र प्रतीहीति मध्ये दृढप्रत्ययोत्पादनाय । एवमन्यदपि लक्ष्याल्लक्ष्यम् ।

(८८) व्यभिचारिरसस्थायिभावानां शब्दवाच्यता ।
कष्टकल्पनया व्यक्तिरनुभावविभावयोः ॥६०॥
प्रतिकूलविभावादिग्रहो दीप्तिः पुनः पुनः ।
अकाण्डे प्रथनच्छेदावङ्गस्याप्यतिविस्तृतिः ॥६१॥
अङ्गिनोऽननुसन्धानं प्रकृतीनां विपर्ययः ।
अनङ्गस्याभिधानं च रसे दोषाः स्युरीदृशाः ॥६२॥

स्वशब्दोपादानं व्यभिचारिणो यथा—

### बालक्रीड़ा

अपदस्थ समास कहीं पर गुण होता है जैसे—पहले लिखे हुए उदाहरण "रक्ताशोक" में । वैसे ही गर्भित कहीं पर गुण होता है जैसे—हुमि । भवाम्यपहस्तितरेखो निरंकुशोऽथ विवेकरहितोऽपि । स्वप्नेऽपि त्वयि पुनः प्रतीहि भक्तिं न प्रयोक्ष्यामि । हे स्वामिन् । भले ही मैं रेखा मर्यादा को अपहस्तित कर दूँ त्याग दूं अथवा निरंकुश एवं विवेक रहित कहलाऊँ । किन्तु इतना विश्वास रखिये कि स्वप्न में भी कभी आप की भक्ति को मैं भूल नहीं सकता हूँ । यहाँ वाक्य के मध्य में प्रतीहि इस वाक्य का उपन्यास अपनी स्थिति में दृढ़ता को समझाने के लिए किया है । इसी तरह और भी समझें । इसके लिए भिन्न २ लक्ष्य का ज्ञान कारण है ।

अब इसकी साक्षात् हति करने वाले दोषों को कहते हैं । व्यभि । निर्वेदादि व्यभिचारियों को सामान्य व्यभिचारी शब्द से और विशेष निर्वेदादि शब्द से; शृंगारादि रसों को सामान्य रस शब्द से और विशेष शृंगारादि शब्दों से एवं रत्यादि स्थायी भावों को सामान्य स्थायी भाव शब्द से और विशेष रत्यादि शब्द से कहने में तीन दोष होते हैं । क्योंकि व्यभिचारियों को अपने शब्दों से न कह कर प्रत्युत विभाव एवं अनुभावों से उनकी अभिव्यक्ति होने पर ही भावध्वनि होती है अत एव कहा है कि व्यभिचारी तथाञ्जितः । रस शब्द से या शृङ्गारादि शब्दों से रस को कह देने पर भी विभावादि से उसकी अभिव्यक्ति हुए विना उसमें चर्वणीयता नहीं आ सकता है । जैसा कि कहा है व्यञ्जितश्चर्वणीयः । उसी तरह स्थायी भी अभिव्यक्त हुए ही रस बनते हैं अन्यथा नहीं । जैसा कि कहते हैं व्यक्तः स तैर्विभावाद्यैः स्थायी भावो रसः स्मृतः । इस लिए इसमें स्वशब्दवाच्यत्व दोष है ।

सव्रीडा दयितानने सकरुणा मातङ्गचर्माम्बरे
सत्रासा भुजगे सविस्मयरसा चन्द्रेऽमृतस्यन्दिनी।
सेर्ष्या जह्नुसुतावलोकनविधौ दीना कपालोदरे
पार्वत्या नवसङ्गमप्रणयिनी दृष्टिः शिवायाऽस्तु वः ॥३२१॥

अत्र व्रीडादीनाम्।

व्यानम्रा दयितानने मुकुलिता मातङ्गचर्माम्बरे।
सोत्कम्पा भुजगे निमेषरहिता चन्द्रेऽमृतस्यन्दिनि।
मीलद्भ्रूः सुरसिन्धुदर्शनविधौ म्लाना कपालोदरे,

इत्यादि तु युक्तम्। रसस्य स्वशब्देन शृङ्गारादिशब्देन वा वाच्यत्वम्।

बालक्रीड़ा

सव्रीडा। दयित के आनन के अभिमुख लज्जा से युक्त, हाथी के चर्म रूपी अम्बर को देखकर दया करने वाली, सर्प से डरी हुई, अमृत को बहाने वाले चन्द्र के विषय में आश्चर्य करने वाली, जह्नु सुता गंगा के देखने पर ईर्ष्यालु, कपाल का प्रसंग आने पर दीन और नूतन सहवास को चाहने वाली पार्वती की दृष्टि हमारे तुम्हारे एवं अन्य सबके कल्याण के लिए होवे।

यहाँ व्रीडादि व्यभिचारियों का अपने शब्द से उपादान है। जो कि दोष का आधायक है अतः दोष की निवृत्ति के लिए यहाँ ऐसा पाठ होना चाहिए। व्यानम्रा इत्यादि।

इस विषय पर प्रदीपकार गोविन्द जी का एक विमर्श है कि जहाँ व्यभिचारियों को अपने शब्दों से कहते हैं वहाँ आस्वाद का अनुभव सम्भव नहीं है वह तो उनके विभाव एवं अनुभावों के द्वारा व्यक्त होने पर ही सम्भव है अतः इनको स्वशब्द से कहने पर आस्वाद का नहीं होना उनमें दूषकता बीज है। ऐसा सम्प्रदाय है परन्तु इस विषय में यह आलोचनीय है कि यह जो व्यभिचारियों का स्वशब्द से कहना रस का प्रतिबन्धक होता है वह क्या विभाव एवं अनुभावों की उपस्थिति में होता है या उनकी उपस्थिति नहीं होने पर भी होता है। उनमें यदि उनकी उपस्थिति नहीं होने पर ही होता है तब तो उचित ही है क्योंकि अनुभावों की उपस्थिति रूप कारण के अभाव में आस्वाद रूप कार्य का अभाव होना स्वाभाविक है उसमें व्यभिचारियों का स्वशब्द से कथन कारण नहीं है। क्योंकि कारण चक्र के रहने पर ही कार्य की अनुत्पत्ति दशा में अमुक व्यक्ति या अमुक वस्तु अमुक का प्रतिबन्धक है ऐसा व्यवहार होता है अतः उनका अपने शब्द से कहना दोष नहीं है अपितु यहाँ न्यूनपदत्व या अवश्यवक्तव्य का अकथन दोष है। यदि कहें कि उनकी उपस्थिति में भी वैसा कहना रस का प्रतिबन्धक माना गया है तब ऐसी हालत में जब अनुभावादि से ही रस की व्यक्ति होनी है तब स्वशब्द से उनको कहने का क्या फल है अतः यहाँ व्यर्थत्व दोष है स्वशब्देन कथन दोष नहीं है। यहाँ पर प्रदीपकार कहते हैं कि हमारा तो मत है कि अनुभावादि

क्रमेणोदाहरणम्—

तामनङ्गजयमङ्गलश्रियं किञ्चिदुच्चभुजमूललोकिताम्।
नेत्रयोः कृतवतोऽस्य गोचरे कोऽप्यजायत रसो निरन्तरः ॥३२२॥

आलोक्य कोमलकपोलतलाभिषिक्तव्यक्तानुरागसुभगामभिराममूर्तिम्।
पश्यैष बाल्यमतिवृत्य विवर्तमानः शृङ्गारसीमनि तरङ्गितमातनोति ॥३२३॥

स्थायिनो यथा—

सम्प्रहारे प्रहरणैः प्रहाराणाम्परस्परम्।
ठणत्कारैः श्रुतिगतैरुत्साहस्तस्य कोऽप्यभूत् ॥ ३२४ ॥

अत्रोत्साहस्य।

(४) कर्पूरधूलिधवलद्युतिपूरधौतदिङ्मण्डले शिशिररोचिषि तस्य यूनः।
लीलाशिरोंऽशुकनिवेशविशेषक्लृप्तिव्यक्तस्तनोन्नतिरभून्नवयौवना सा ॥३२५॥

बालक्रीड़ा

की उपस्थिति में ही व्यभिचारियों की स्वशब्दवाच्यता आस्वाद का उपघात करती है अतः स्वशब्द वाच्यता एक पृथक् स्वतन्त्र दोष है।

रस को रसरूप सामान्य शब्द से या शृङ्गारादि रूप विशेष शब्दों से कहने का क्रमशः उदाहरण देते हैं। जैसे—ताम्। काम को विजय प्राप्त कराने में मङ्गलकारिणी सहायिका लक्ष्मी एवं भुजमूल को कुछ उन्नत करके कुचप्रदेश को दिखा देने वाली नायिका का साक्षात्कार करके इस नायक को अकथनीय कोई रस उत्पन्न हो गया। यहाँ रस को अपने रस रूप सामान्य शब्द से कहा है।

आलोक्य! कोमल कपोल तल पर उद्गत रोमाञ्चों से जिसका रिरंसारूप अनुराग स्पष्ट हो गया है अतएव सुभगा इस अभिराम मूर्ति वाली नायिका का आलोकन करके यह युवक (जो बचपन को अतिक्रमण करके युवावस्था में पहुँच गया है) शृङ्गार-रूपी समुद्र की सीमा में तरंगित हो रहा है शृङ्गारमयी भावनाओं के कारण अधिक चञ्चल हो गया है। यहाँ रस को शृङ्गाररूप विशेष शब्द से कहा।

संप्रहारे। युद्ध में शस्त्रों के द्वारा परस्पर में आघात करने पर उत्पन्न होनेवाले ठणत्कारों को सुन कर उस योद्धा को अपूर्व उत्साह हो गया। यहाँ उत्साह रूप विशेष शब्द से रस को कहा है।

कर्पूर। जब चन्द्रमा कर्पूर की तरह धवल अपनी कान्तियों से दिङ्मण्डल को धो रहे थे उस अवसर में लीला के साथ अपने शिर पर ओढ़नी को ओढ़ते समय कुचों की उन्नति को स्पष्टतया व्यक्त करने वाली नायिका उस युवक के दृष्टि पथ में आई। यह शृङ्गार के योग्य चन्द्र रूप उद्दीपन विभाव नायिका रूप आलम्बन विभाव अनुभाव को पर्यवसित करते हैं यानी प्रकरणादि के अनुसन्धान के सापेक्ष होने से विलम्ब से अनुभाव को अवगत कराते हैं। यहाँ कष्ट कल्पना करने पर अनुभाव की

अत्रोद्दीपनालम्बनरूपाः शृङ्गारयोग्या विभावा अनुभावपर्यवसायिनः स्थिता इति कष्टकल्पना।

(५) परिहरति रतिं मतिं लुनीते स्खलति भृशं परिवर्तते च भूयः।
इति बत विषमा दशाऽस्य देहं परिभवति प्रसभं किमत्र कुर्मः ॥३२६॥

अत्र रतिपरिहारादीनामनुभावानां करुणादावपि सम्भवात्कामिनीरूपो विभावो यत्नतः प्रतिपाद्यः।

(६) प्रसादे वर्तस्व प्रकटय मुदं संत्यज रुषं
प्रिये ! शुष्यन्त्यङ्गान्यमृतमिव ते सिञ्चतु वचः।
निधानं सौख्यानां क्षणमभिमुखं स्थापय मुखं
न मुग्धे ! प्रत्येतुं प्रभवति गतः कालहारिणः ॥३२७॥

अत्र शृंगारे प्रतिकूलस्य शान्तस्यानित्यताप्रकाशनरूपो विभावस्तत्प्रकाशितो निर्वेदश्च व्यभिचारी उपात्तः।

बालक्रीड़ा

व्यक्ति होती है। यहाँ का भाव है कि यदि युवा रसिक नहीं हैं तो तथोक्त चन्द्र एवं नायिका के देखने पर भी उसमें रति का उदय नहीं हो सकता है अतः पहले उसके रसिकत्व का अनुसन्धान करना आवश्यक है उसके बाद फिर रति के अनुभाव की प्रतीति होती है अतः विलम्ब है।

परिहरति। रति का परिहार करती है किसी भी वस्तु में उसका मन जम नहीं रहा है। मति का लवन हो रहा है यानी वस्तुओं के तत्त्व के निर्धारण करने की सामर्थ्य कट गई है। बार बार विचारी लड़खड़ाती है और बहुत बार लोट पोट करती है। हाय ! ये विषम दशाएं इस नायिका के देह को दबा रही है हमारी तो समझ में यही नहीं आ रहा है कि ऐसी नाजुक परिस्थिति में क्या करें। यहाँ रति के जो परिहारादि अनुभाव बतलाये हैं वे करुणादि में भी हो सकते हैं अतः यहाँ कामिनी रूप विभाव यत्न से प्रतिपाद्य है।

प्रतिकूल विभावादिग्रह। प्रकृत रसादि के प्रतिकूल विरुद्ध जो रसादि उसके विभाव अनुभाव एवं सञ्चारी आदि का परिग्रह। उनमें प्रतिकूल विभाव एवं व्यभिचारियों के ग्रहण का उदाहरण जैसे—प्रसादे। हे प्रिये प्रसन्न होवो। आनन्द को प्रकट करो। रोष को छोड़ो। अमृत की तरह सरस तुम्हारे वाक्य शुष्क हो रहे इन अंगों का सिञ्चन करें। और सुखों के खजाने इस मुख को क्षण भर के लिए अभिमुख रखो। क्योंकि हे मुग्धे ! हे भोलि ! यह गया हुआ समय पुनः वापस लौट कर आने में समर्थ नहीं है।

यहाँ प्रकृत शृङ्गार के प्रतिकूल शान्त के विभाव संसार की अनित्यता के प्रकाशन एवं उससे प्रकाशित निर्वेद व्यभिचारी भाव का उपादान किया है।

णिहुअरमणम्मि लोअणपहम्मि पडिए गुरुअण मज्झम्मि ।
सअलपरिहारहिअआ वणगमणं एव्व महइ वहू ॥३२८॥

अत्र सकलपरिहार-वनगमने शान्तानुभावौ । इन्धनाद्यानयनव्याजेनोपभोगार्थं वनगमनं चेत् न दोषः ॥

(७) दीप्तिः पुनः पुनर्यथा कुमारसंभवे रतिविलापे ॥

(८) अकाण्डे प्रथनं यथा-वेणीसंहारे द्वितीयेऽङ्केऽनेकवीरक्षये प्रवृत्ते भानुमत्या सह दुर्योधनस्य श्रृंगारवर्णनम् ॥

(९) अकाण्डे छेदो यथा वीरचरिते द्वितीऽङ्के राघवभार्गवयोर्धाराधिरूढे वीररसे कङ्कणमोचनाय गच्छामि इति राघवस्योक्तौ ॥

बालक्रीड़ा

प्रकृत रस के प्रतिकूल विरुद्ध अनुभाव के ग्रहण का उदाहरण जैसे—णिहु । निभृतरमणे लोचनपथे पतिते गुरुजनमध्ये । सकलपरिहारहृदया वनगमनमेवेच्छति वधूः । वहू के चरित्र को समझने वाली कोई किसी से कह रही है कि अमुक वहू सास एवं ननद वगैरह के साथ कहीं पर जा रही थी कि मार्ग में उसे निभृत रमण गुप्त प्रेमी मिल गया अतः यह सकल कर्त्तव्यों के करने की परिस्थिति की परवाह नहीं करके वन में ही जाना चाहती है । यहाँ परिहार हृदया का व्यङ्ग्य है परवाह नहीं करना । यहाँ किसी बहाने के विना किसी की परवाह न करके वन में जाना शान्त का अनुभाव है । प्रकृत में बहाने का उपादान किया नहीं है अतः प्रकृत शृङ्गार का विच्छेद हो गया इस तरह प्रतिकूल अनुभाव का ग्रहण दोष है । हाँ अगर इन्धनादि के लाने के बहाने संभोग के लिए वन में जा रही है कहें तो शान्त का अनुभाव नहीं होगा अतः दोष भी नहीं होगा । सकल परिहार और वनगमन दो अनुभावों को ग्रन्थकार ने लिखा है ।

पुनः २ दीप्ति । अपनी सामग्री से परिपुष्ट होने वाले की पुनः २ दीप्ति अर्थात् प्रवाह रूप से आते हुए प्रकृत रस को मध्य में विच्छिन्न करके पुनः दीप्त करना । ऐसा करना प्रबन्ध में ही हो सकता है अतः प्रबन्ध कुमारसंभव में रति के विलाप के समय का उदाहरण लिखा है ।

अकाण्ड में वे मौके में प्रथन प्रकाशन करना । जैसे वेणीसंहार के द्वितीय अंक में अनेक वीरों का विनाश हो रहा है उसी समय भानुमती के साथ दुर्योधन का श्रृंगार वर्णन करना दोष हैं ।

अकाण्ड अनवसर में रस का छेद विराम कर देना जैसे—महावीर चरित के द्वितीय अंक में राघव एवं भार्गव की वीरता धारा पर आरूढ़ हो चुकी है उसी समय राघव का अच्छा मैं कङ्कण खोलने के लिए जा रहा हूँ ऐसा कहना दोष है । ऐसे अकाण्ड में प्रकाशन एवं विच्छेद जैसे विषयों में कथा पुरुष का दैव से व्यामोहित हो जाने को कह कर परिहार करना असंगत है क्योंकि काव्य में कवि का रसमयी रचना

(१०) अङ्गस्याप्रधानस्यातिविस्तरेण वर्णनं यथा हयग्रीववधे हयग्रीवस्य ॥

(११) अङ्गिनोऽननुसंधानं यथा रत्नावल्यां चतुर्थेऽङ्के बाभ्रव्यागमने सागरिकाया विस्मृतिः ॥

(१२) प्रकृतयो दिव्या अदिव्या दिव्यादिव्याश्च, वीररौद्रशृङ्गारशान्तरस-प्रधाना धीरोदात्त-धीरोद्धत-धीरललित-धीरप्रशान्ताः, उत्तमाधममध्यमाश्च। रतिहासशोकाद्भुतानि अदिव्योत्तमप्रकृतिवत् दिव्येष्वपि। किन्तु रतिः सम्भोग-शृङ्गाररूपा उत्तमदेवताविषया न वर्णनीया। तद्वर्णनं हि पित्रोः सम्भोगवर्णन-मिवात्यन्तमनुचितम्।

> क्रोधं प्रभो ! संहर संहरेति यावद्गिरः खे मरुतां चरन्ति।
> तावत् स वह्निर्भवनेत्रजन्मा भस्मावशेषं मदनं चकार ॥३२९॥

बालक्रीड़ा

में मशगूल होना विभोर होना ही मुख्य कार्य है। ऐसी दशा में उसको छोड़कर यदि कवि कुछ भी इधर उधर विरुद्ध करता है तो वह उसका महान् अनुचित व्यापार माना जायगा ! क्योंकि पथ्य का सेवन नहीं करना इतना व्याधि का हेतु नहीं होता है जितना कि अपथ्य का सेवन करना।

अनङ्ग का अति विस्तार से वर्णन अर्थात् जो कवि उन्मत्त नहीं है वह प्रकृत रस की अपेक्षा से अन्य का जिसका किसी भी प्रकार समन्वय नहीं किया जा सकता है उसका वर्णन नहीं कर सकता है उस हालत में विस्तार से उसका वर्णन करना तो नितरां दोष है। जैसे—हयग्रीवध में हयग्रीव का वर्णन।

अंगी का अनुसन्धान नहीं करना। जैसे—रत्नावली के चतुर्थ अंक में बाभ्रव्य के आगमन के समय सागरिका की विस्मृति उसके नाम को भी नहीं लेना उसकी चर्चा करना तो दूर रहा। प्रकृतियों का विपर्यय जिसमें जिसका वर्णन नहीं करना चाहिये उसमें उसका वर्णन करना जैसे—प्रकृतियाँ दिव्य अदिव्य एवं दिव्यादिव्य तीन प्रकार की हैं। यहाँ दिव्य का आशय है मर्त्य से भिन्न अतः पातालीय आदि का भी संग्रह हो गया है। जो प्रधानतः वीर रौद्र शृङ्गार एवं शान्त रसमयी, धीरोदात्त धीरोद्धत धीरशान्त एवं धीरललित तथा उत्तम मध्यम और अधम। इनमें अनुकूल दक्षिण शठ आदि नायकों का ग्रहण नहीं किया है क्योंकि वे अस्थिर है जो पहले अनुकूल है वही फिर दक्षिण हो जाता है। अतः प्रकृति विपर्यय में उनकी गणना नहीं की है। उनमें जैसे अदिव्य उत्तम प्रकृतियों में रति हास शोक एवं अद्भुत होते हैं उसी तरह दिव्यों में भी वर्णन करना चाहिए। हाँ यह सब हो सकता है किन्तु संभोगशृंगार रूप रति का उत्तम देवताओं में वर्णन नहीं करना चाहिए। क्योंकि ऐसा वर्णन करना माता एवं पिता के सम्भोग के वर्णन के तुल्य अत्यन्त ही अनुचित है।

हे प्रभो ! क्रोध को रोकिये रोकिये जब तक आकाश में देवता लोग बोलते हैं तब तक हर के नेत्र से पैदा होने वाले अग्नि ने मदन को भस्म कर दिया।

इत्युक्तिवद् भ्रुकुट्यादिविकारवर्जितः क्रोधः सद्यःफलदः स्वर्गपातालगगन-समुद्रोल्लङ्घनाद्युत्साहश्च दिव्येष्वेव। अदिव्येषु तु यावदवदानं प्रसिद्धमुचितं वा तावदेवोपनिवद्धव्यम्। अधिकं तु निवध्यमानमसत्यप्रतिभासेन नायकवद्वर्तितव्यम् न प्रतिनायकवद् इत्युपदेशे न पर्यवस्येत्। दिव्यादिव्येषु उभयथाऽपि। एवमुक्तस्यौचित्यस्य दिव्यादीनामिव धीरोदात्तादीनामप्यन्यथावर्णनं विपर्ययः। तत्र भवन् भगवन्नित्युत्तमेन न अधमेन, मुनिप्रभृतौ न राजादौ, भट्टारकेति नोत्तमेन अधमेन राजादौ प्रकृतिविपर्ययापत्तेर्वाच्यम्। एवं देशकालवयोजात्यादीनां वेषव्यवहारादिकमुचितमेवोपनिबद्धव्यम्॥

(१३) अनङ्गस्य रसानुपकारकस्य वर्णनम्। यथा-कर्पूरमञ्जर्यां नायिकया स्वात्मना च कृतं वसन्तवर्णनमनादृत्य वन्दिवर्णितस्य राज्ञा प्रशंसनम्॥ ईदृशा इति नायिकापादप्रहारादिना नायककोपादिवर्णनम्। उक्तं हि ध्वनिकृता—

अनौचित्यादृते नान्यद् रसभङ्गस्य कारणम्।
औचित्योपनिबन्धस्तु रसस्योपनिषत्परा॥ इति।

## बालक्रीड़ा

ऐसा भ्रुकुटी आदि के विकार से रहित सद्यः फल देने वाले क्रोध एवं स्वर्ग और पातालादि में गमन तथा समुद्र के लंघन में उत्साह का वर्णन दिव्यों में ही न कि अदिव्यों में भी वर्णन करना चाहिए। हाँ अदिव्यों में जितना उनका अवदान प्रसिद्ध है यानी जितने कर्मकलाप को वे कर चुके हैं या उचित है उतने का उपनिबन्धन करना चाहिए। यदि प्रसिद्धि एवं औचित्य का उल्लंघन करके अधिक का उपनिबन्धन करेंगे तो संसार को असत्य मालूम पड़ेगा। जिसका फल होगा कि "नायक की तरह आचरण करना चाहिए प्रतिनायक की तरह नहीं" ऐसा जो उपदेश काव्यों से मिलता है वह उनसे प्राप्त नहीं होगा। दिव्य एवं अदिव्य प्रकृतियों में तो दोनों प्रकार का वर्णन करना विपर्यय ही है। तत्र भवन्! भगवन् इत्यादि सम्बोधन आह्वान उत्तम ही न कि अधम, मुनिप्रभृति को ही न कि राजादि को करें। अन्यथा सम्बोधन करने पर प्रकृति विपर्यय हो जाता है। इसी प्रकार देश काल वय अवस्था पात्र जाति एवं पद के उचित ही वेष और व्यवहार का उपनिबन्धन काव्य में करना चाहिए। रस के अनुपयोगी है रस का उपकार नहीं करता है अतः जो अनङ्ग है उसका वर्णन करना दोष है। जैसे—कर्पूरमंजरी में नायिका एवं अपने द्वारा किये गये वसन्त के वर्णन का अनादर करके वन्दी के किये हुए वर्णन का राजा प्रशंसन करता है। ईदृशाः का अर्थ है नायिका के पाद प्रहार से नायक के कुपित होने का वर्णन दोष है। जैसा कि ध्वनिकार ने कहा है—अनौचित्यात्। अनौचित्य के सिवाय और कुछ भी रस भंग का कारण नहीं है और औचित्य का उपनिबन्धन तो रसका पर उत्तम उपनिषत् है रहस्य है। उप ब्रह्म के समीप नि नितरां सत् पहुँचा देने वाले वेदान्त वाक्यों से ही जैसे ब्रह्म की अवगति हो सकती है वैसे ही औचित्य के उपनिबन्धन से ही रस की अवगति होती है।

इदानीं क्वचिददोषा अप्येते-इत्युच्यन्ते।

(८३) न दोषः स्वपदेनोक्तावपि संचारिणः क्वचित्

यथा— औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया
तैस्तैर्बन्धुवधूजनस्य वचनैर्नीताभिमुख्यं पुनः।
दृष्ट्वाऽग्रे वरमात्तसाध्वसरसा गौरी नवे संगमे
संरोहत्पुलका हरेण हसता श्लिष्टा शिवायास्तु वः ॥३३०॥

अत्रौत्सुक्यशब्द इव तदनुभावो न तथा प्रतीतिकृत्। अत एव दूरादुत्सु-

वालक्रीड़ा

अब उस विषय का प्रतिपादन करते हैं जहाँ ये उक्त रसदोष दोष नहीं होते है। न दोषः। कहीं पर व्यभिचारी भावों को अपने शब्दों से कहने पर भी दोष नहीं है। यहाँ का सिद्धान्त यह है कि विभावादि से ही रस की प्रतीति होती है अन्यथा नहीं। उसमें विभावादि की उपस्थिति का साधन यानी उपस्थापक कला ही है अन्य नही है। वह कला संगीत कला १ चित्रकला २ काव्यकला ३ (कलासीमा काव्यं सकल गुण सीमा वितरणम् सभी कलाओं में उत्तम कला काव्य है) टंकण कला ४ स्थाप्य कला ५ स्थापत्य कला ६ ( स्वर्णादिधातु कला ) मूषा निषेक कला ७ और वास्तु कला ये ८ आठ प्रकार की है। वस्तुतः कला एक ही प्रकार की है उनके प्रदर्शन में उनमें उपस्थापन में माध्यम के बदल जाने से भेद हो जाते हैं अस्तु। इनमें जहाँ काव्यकलानुस्यूत शब्द विभावादिका उपस्थापक है वहाँ व्यभिचारी, विभाव एवं अनुभवों से व्यक्त हुआ हीं रस पर्यवसायी होता है वाच्य हुआ नहीं। किन्तु जहाँ व्यभिचारी एक है उसके अनुभाव अनेक है। जैसे औत्सुक्य एक है उसके गमक त्वरा आश्चर्य अभिनिवेश स्वेद रोष भय या मनस्ताप आदि अनेक हैं। जहाँ यह निश्चय नहीं हो रहा है कि अमुक अनुभाव औत्सुक्य का गमक है वहाँ उसको अपने शब्द से वाच्य करना दोष नही है।

औत्सुक्येन। नव संगम के समय पति से मिलने के लिए उत्सुकता से जल्दी कर रही है किन्तु स्वाभाविक लज्जा से जो वापिस लौट रही है और संगिनी वगैरह के हृदयाकर्षक मधुर २ वाक्यों से प्रिय पति के सम्मुख लाई गई है किन्तु आगे की तरफ अपने प्रिय को नग्न एवं सर्पमय भूषण पहिने हुए देखकर डर गई है तब भी जो कामोद्रेक से रोमाञ्च युक्त है ऐसी जिस गौरी का हँसते हुए भगवान् शिव ने आलिङ्गन किया वह आलिङ्गिता गौरी हमारा तुह्मारा सबका कल्याण करे। यहाँ जैसे औत्सुक्यादि शब्द औत्सुक्य की प्रतीति कराते हैं वैसे उनके अनुभाव त्वरा-भयादि साधारण होने से असन्दिग्ध उनकी प्रतीति नहीं करा सकते हैं अतः उनको अपने शब्द औत्सुक्यादि से कहा है। इसीलिए अनुभावों में व्यभिचारियों के व्यञ्जन की अक्षमता का अनुभव करके ही "दूरादुत्सुकम्" इत्यादि में व्रीड़ा आदि

कम् इत्यादौ व्रीडाप्रेमाद्यनुभावानां विवलितत्वादीनामिवोत्सुकत्वानुभावस्य सहसा प्रसरणादिरूपस्य तथाप्रतिपत्तिकारित्वाभावादुत्सुकमिति कृतम् ॥

(८४) सञ्चार्यादेर्विरुद्धस्य बाध्यस्योक्तिर्गुणावहा ॥६३॥

बाध्यत्वेनोक्तिर्न परमदोषः, यावत्प्रकृतरसपरिपोषकृत्। यथा—

क्वाकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलम्—इत्यादौ ॥३३१॥

अत्र वितर्कादिषु उद्गतेष्वपि चिन्तायामेव विश्रान्तिरिति प्रकृतरसपरिपोषः॥

पाण्डु क्षामं वदनं हृदयं सरसं तवालसं च वपुः।
आवेदयति नितान्तं क्षेत्रियरोगं सखि! हृदन्तः ॥३३२॥

मधुसूदनी

"पाण्डु" इति। अत्र ध्वनिकारो रसविरोधिनां परिहारे सत्कविभिरवहितैर्भाव्यं प्रामादो न कर्त्तव्य इति सामान्यतः कविभ्य उपदिश्य नियतविषयं

बालक्रीड़ा

के अनुभाव ( विवलन ) मुख को दूसरी हरफ घुमा देने आदि जैसे ,निःसन्दिग्ध व्रीड़ादि की प्रतिपत्ति करा देते है वैसे आत्सुक्य का अनुभाव सहसाप्रसरण त्वरा भयादि साधारण होने से औत्सुक्य की निःसन्दिग्ध प्रतिपत्ति नहीं करा सकते हैं अतः उत्सुकम् कहा। यहाँ वग्देवतावतार का व्रीड़ाप्रेमाद्यनुभावानाम्" इसमें प्रेम शब्द का उल्लेख करने से नेयार्थत्व दोष है। क्योंकि व्रीड़ा तो व्यभिचारी है किन्तु प्रेम नाम का तो कोई व्यभिचारी नहीं है। हाँ हर्ष व्यभिचारी है। उसका पर्याय ( मुत्प्रीतिः प्रमदो हर्षः ) इस अमर कोष के चौथे काल वर्ग के २४वे श्लोक के अनुसार प्रीति है और ( प्रेमा ना प्रियता हार्दं प्रेम स्नेहः ) उसी कोष के ७ वें नाट्य वर्ग के २७ वें श्लोक में प्रेम प्रीति का पर्याय मालूम पड़ता है क्योंकि प्रीञ् तर्पणे से दोनों प्रेम और प्रीति बने हैं अतः कथंचित् नेय है। वस्तुतः दोनों भिन्न हैं। क्योंकि प्रेम किसी आलम्बन पर होने वाला रतिरूप है अतः स्थायी है और उस आलम्बन को देखकर होने वाली प्रीति जो हर्ष भाव है वह उस प्रेम का व्यभिचारी है। अतः दोनों अलग २ हैं पर्याय नहीं है।

सञ्चार्यादेः। विरुद्ध रस के व्यभिचारी का यदि बाध्य कोटि में निबन्धन किया जाय तो वह गुण होता है। क्योंकि विरुद्ध रस के व्यभिचारियों का बाध्य रूप से कथन निर्दुष्ट ही नहीं है अपितु प्रकृत रस का परिपोषक भी है। जैसे—क्वाकार्यम्। यहाँ पद्य के प्रत्येक चरण के पूर्व भाग में निर्दिष्ट शान्त के अंग वितर्कादि व्यभिचारियों के बाधक उसी के उत्तर भाग में उपात्त शृंगार के अंग औत्सुक्य आदि व्यभिचारी हैं। उनमें अन्तिम चरण के अन्तिम भाग में उपात्त चिन्ता ही सब की बाधिका है जो भावशबलता की पोषिका होने से गुण ही है दोष नहीं है।

पाण्डु। हे सखि! तुम्हारा यह पाण्डु एवं क्षीण मुख, सरस हृदय एवं अलश शरीर साफ २ बतलाता है कि तुम्हारे हृदय में कोई क्षेत्रिय रोग असाध्य रोग है।

## मधुसूदनी

प्रतिप्रसवमुपदिशन्नाह विवक्षित इति। तत्र द्वौ प्रतिप्रसवौ तयोरेको बाध्याना-मुक्तिः। द्वितीयोऽङ्गभावं प्राप्तानामुक्तिः। एतमपि त्रिधा विश्लष्य उपदिशति यत् अंगभावप्राप्तिर्हि तेषां विरोधिनां स्वाभाविकी समारोपकृता प्रकारान्तरकृता च। तत्र येषां नैसर्गिकी सा, यथा विप्रलम्भश्रृंगारे विरोधिरसांगानां व्याध्यादीना मुक्तावविरोध एव। तत्रापि तेषां व्याध्यादीनां तदंगानामेव प्रकृतरसांगानामेव अदोषता। अतदंगानां प्रकृतरसानंगानां न अदोषता। स्वाभाविक्यामंग-भावप्राप्तावदोषो यथा—भ्रमिमरतिमिति। अस्य व्याख्या ५ उल्लासे। अत्र भ्रम्याद्या दशा वियोगिनीनां वियोगजनिता एव। भुजगाजन्यहालाहलज-नितास्तु ता संयुक्तानामपि स्त्रीणां पुरुषाञ्च न केवलं वियोगिनीनामेव। विषस्य तादृशस्वभावत्वात्। अतः उक्तं स्वाभाविक्यामिति। अत्र यथा विषं भ्रम्याद्या दशास्तनोति तथा वियोगोऽपि एवं विषवियोगयोरुपमा व्यक्ता श्रृंगा-रांगम्। ततश्च सूक्तं स्वाभाविकी अंगभावप्राप्तिरिति। विषन्तु व्यङ्ग्य-मुभयमते। तच्च जलदे भुजगारोपस्य वाच्यस्य सिद्धिकृदित्यन्या कथा काव्य-प्रकाशीया। विषं तु गरलं तोये। विषमप्सु च इति विश्वामरौ।

समारोपितायामंगभावप्राप्तावविरोधो यथा—"पाण्डु" इति। अत्र रोग-वियोगयोर्विरोधः। रोगस्तु क्षेत्रियोऽसाध्योऽतो जन्मान्तरेण परहणीयोऽस्मिन् जन्मनि अपरिहरणीय एव। वियोगस्तु असह्यो न तु असाध्यः। अस्मिन्नेव जन्मनि परिहरणीयः। न तु जन्मान्तरेण। सति जन्मान्तरे वल्लभान्तरेण संयोगः स्यात्। मम तु अनेनैव वल्लभेन संयोगोऽत्यन्तमभीष्टः इत्यतोऽसह्यताधिक्याद्

## बालक्रीड़ा

क्षेत्रिय रोग वह होता है जिससे छुटकारा दूसरा शरीर धारण करने के बाद ही मिलता है। ये पाण्डु रोग के चिन्ह है इस रोग का वियोग में आरोप है। क्योंकि अब वियोग सहना मुश्किल है। वस्तुतः जन्मान्तर में वियोग से छुटकारा मिलना इष्ट नहीं हैं। यहाँ मुख की पाण्डुता एवं क्षीणता रोग और वियोग दोनों में हैं अतः यहाँ अभंग श्लेष है। हृदयं सरसं में समंग श्लेष है। वियोग में हृदय सरस सानुराग है और रोग में वह सरस गतिमान् धड़कन से युक्त है। यहाँ सरस शब्द में "वुञ छण्" सूत्रोक्त "तृणादिभ्यः सः" से तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि के आधार पर चातुरर्थिक स प्रत्यय होने पर तृणसं की तरह सरसं बना है। सृ गतौ से सर (गति) बना है। स प्रत्यय का अर्थ है वह गतिमान् प्रदेश जिसमें है वह गति है अतः हृदय प्रदेश सरस है। आलस्य औग्र्य एवं जुगुप्सा इन तीन व्यभिचारियों का निबन्धन श्रृंगार में नहीं नहीं चाहिए ऐसा भरत मुनि का आदेश है तदनुसार आलस्य केवल पाण्डु रोग का चिन्ह है। किन्तु कवियों ने आलस्य को भी श्रृंगार विप्रलम्भ में वर्णन

इत्यादौ साधारणत्वं पाण्डुतादीनामिति न विरुद्धम् ॥
सत्यं मनोरमा रामाः सत्यं रम्या विभूतयः।
किन्तु मत्ताङ्गनापाङ्गभङ्गलोलं हि जीवितम् ॥३३३॥

### मधुसूदनी

वियोगे चेत्रियरोत्वमारोप्यते। आरोपनिमित्तश्च श्लेषनिमित्तिकाभेदाध्यवसानेन पाण्डुत्वादिविशिष्टत्वमुभयत्र साधारणो धर्मः! अतः विरोधः परिहृतो भवति इति ध्वनिकाराणामाशयस्तमेवानुरुन्धानो मम्मटमहाशयो जगाद यद् 'इत्यादौ साधारणत्वं पाण्डुत्वादीनामिति न विरुद्धमिति'। प्रदीपकारस्तु 'इति ध्वनिकारः। तदयुक्तमिति' विब्रुवन् व्यर्थमेव प्रदिदीपे। पाण्डु क्षीर्णमित्यत्र अभंगश्लेषः। सरसं सानुरागं गतियुक्तञ्चेत्यत्र सभंगः। सृ गतावित्यस्मात् सरणं सरो गतिः। तस्मात् तृणसमितिवत् सरसमिति वुञ् छणिति सूत्रोक्तः तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि इति अधिकारानुरोधात् चातुरर्थिकः स प्रत्ययः। तेन सरसं गतिमत् हृदयं देशः। हृद् द्रवमिति पाण्डुरोगे चरकः। द्रु गतौ इत्यस्माद् द्रवो द्रुतिरिति। अलसं आलस्ययुक्तमिति समानम्। प्रकारान्तरकृता च अंगभावप्राप्तिरग्रे "क्षिप्तो हस्तावलग्नः" इत्यस्य पद्यस्य निरूपणप्रसंगे वक्ष्यते।

अपांगेति। अपाङ्गौ नेत्रयोरन्तौ। अपांगस्त्वंगहीने स्यान्नेत्रान्ते तिलकेऽपि च। इत्यमरमेदिन्यादेरपांगो नेत्रप्रान्तः। भंगस्तरंगे भेदे च रुग्विशेषे पराजये। कौटिल्ये भयविच्छित्योरिति हैमात् भंगो नाम विच्छित्तिः चमत्कार इति यावत्। अथापि अपांगो नाम लक्षणया अपांगकरणकं दर्शनं कटाक्षः। तज्जनितो यश्चमत्कारस्तद्वल्लोलं चञ्चलमस्थिरमिति यावत्। उक्त-कोशादेस्तथा कटाक्षोऽपांगदर्शनमिति अमरकोषाच्च अपांगो भिन्नः कटाक्षो भिन्न अतो लक्षणेत्यवधेयम्। अपांगभंग उपमानं, जीवितमुपमेयं, लोलत्वं साधारण-धर्मः। उपमानानि सामान्यवचनैरिति सूत्रविहितस्समासः साधर्म्यवाचकः। जीवि-पूर्णोपमा। अत्र आद्यमर्धं पूर्वार्धप्रतिपाद्यः शृङ्गारः बाध्यत्वेन उक्तम्।

### बालक्रीड़ा

किया है। गमनमलसं शून्या दृष्टिः। (माल) कथमपि परिवारप्रार्थनाभिः क्रियासु प्रवृत्तिः (वही) इत्यादि। यहाँ अभंग श्लेष है। अतः श्लेष मितिक अभेदाध्यवसा से पाण्डुत्वादिविशिष्टत्व उभय साधारण धर्म है जो करुणोचित रोग एवं वियोग में रहने वाला है जिससे वियोग में रोग का अभेद है समारोप है इस समारोप के बदौलत रोग के वियोग में अंग बन जाने से वियोग के साथ रोग का कोई विरोध नहीं है। इस व्याख्या के अनुसार मम्मट जी आचार्य आनन्द वर्द्धन के अनुयायी हैं प्रतियायी नहीं है। फिर भी जो प्रदीपकार "इति ध्वनिकारः। तदयुक्तम्" इत्यादि विब्रुवन् विरुद्ध कहकर व्यर्थ ही प्रदीप्त हो गये।

## मधुसूदनी

तस्यापि अस्थिरत्वम्। अद्य वाब्दशतान्ते वा मृत्युर्वै प्राणिनां ध्रुवम्। इत्युक्तेः। किन्तु जीवितादपि अपांगदर्शनजनितचमत्कारस्य अस्थिरत्वमधिकं तात्कालिकत्वात्। इत्येवं प्रसिद्धभंगुरः प्रसिद्धास्थिरो यो अपांगभंगस्तद्रूपं यदुपमानम्। तस्य भावो धर्मः। तया अर्थात् धर्मविधया उक्तमस्थिरत्वं शान्तमेव न तु शृङ्गारं पुष्णाति। ननु कुतो न शृङ्गारं पुष्णातीत्याह—तस्येति। तस्य शृंगारस्य यहिँ अप्रतीतिः पुनः प्रतीतिरेव नास्ति। पुनःशब्द एवकारार्थः। तर्हि कुतः पुष्टिः। ननु सैव कुतो नेत्याह—तदिति। ननु शृंगारस्य चरमविश्रान्तिधामत्वाभावात् पुष्टिर्मास्तु परन्तु रामाः विभूतयः मत्तांगनापांगभंगेतिरूपाणामुपकरणानामुपादानात् प्रतीतिस्तु स्यादेव। तस्यां च सत्यां यद्यपि शान्तशृंगारयोर्विरोधः प्रतिभाति तद्यपि गुडजिह्विकान्यायेन आदौ विनेयोन्मुखीकर्त्तुं तदीयवासनानुकूलं शृंगारमुपन्यस्य पश्चात् विषयवासनावासितान्तःकरणप्रतिकूलं शान्तमुपदिशति इत्येवं विनेयोन्मुखीकरणमेवात्र विरोधस्य परिहारः। इति चेन्न। शान्तशृंगारयोर्नैरन्तर्येण अव्यवधानेन निरूप्यमाणत्वाभावान्न विरोधपरिहारः। अथवा स्त्रीति नामैव पेशलमिति शृंगारोल्लेखनेन काव्यशोभा सम्पत्स्यतेऽतः काव्यशोभाकरणमेव विरोधस्य परिहारः इत्यपि न। न केवलं शृंगारादेव शोभाकरणं रसान्तरादपि। न केवलं रसेभ्य एव तथात्वम्। अनुप्रासमात्रादपि तथात्वम्।

इदन्तु बोध्यम्। विसंष्ठुलवहुललेखनपटूनां मम्मटानां चत्वारि विसंष्ठुलानि। तत्राद्यं यथा—अत्र आद्यमर्धं बाध्यत्वेनैव ( न तु अंगत्वेन ) उक्तम्। इति। भगवन्! वाग्देवतावतार! अत्र हि कश्चित् भर्त्सनाऽयोग्यः उच्चाधिकारी शृंगारी विषयेष्वासक्तो विनेयः।[1] स एव केनापि हितैकैषिणा बोध्यते विषयान् विषवत्त्यज। न हि सम्प्रति तवेयमवस्था विषयेषु आसक्तुम्। इत्येवमाद्यमर्धं तदीयवासनानुकूलं शान्तांगत्वेनैव न तु बाध्यत्वेन उपन्यस्तम्। बाध्यत्वेनोक्तिं स न श्रोष्यति स्वप्रतिकूलवेदनीयरूपत्वात्। यतः स गुडजिह्विकान्यायेन शान्तोन्मुखीक्रियते। विवक्षापरतन्त्राणि काव्यानि विवक्षुश्चाधिकार्यनुसारं शृंगारोपन्यासमुखेन शान्तं ब्रूते। अतो बाध्यत्वेनोक्तमिति विसंष्ठुलमेव।

न पुनः शृंगारस्यात्र प्रतीतिरिति किम्वुक्तम्। कुतो न तस्य प्रतीतिः। ननु भोः! शृंगारस्यांगानामप्रतिपत्तिरत्र अतो न तत्प्रतीतिः। ननु कुतो न तदगांनां प्रतिपत्तिः। यतः मनोरमा रामाः, रम्या विभूतयः मत्तांगनापांगभंगेतीमानि कस्यांगानि। यदि उपात्तान्यपि एतानि नागांनि तर्हि यत्र तत्र सर्वत्रापि

## बालक्रीड़ा

संचार्यादिः में कथित आदि पद का अर्थ विभाव है इसको मानकर उदाहरण देते हैं। सत्यम्। सच है रमणियाँ मनोरम होती हैं और यह भी सच है कि विभूतियाँ रम्य हैं। किन्तु जीवित तो मदन से मस्त अंगनाओं के अपाङ्ग के भंग

मधुसूदनी

तथाभूतानि एतानि तादृशानि न स्युः। किञ्च यद्यत्र तदङ्गानामप्रतिपत्तिरेव तदि आद्यार्धस्य आद्यार्धप्रतिपाद्यशृङ्गारस्य वाध्यत्वं कथमुक्तं, प्रतिपत्तौ सत्यामेव वाध्यत्वं जाघटीयात् नान्यथा। अतोऽत्र वक्तव्यं शृङ्गारस्यात्र प्रतीतिः। मा च वक्तव्यं वाध्यत्वेनैवोक्तमिति। शृणु भोः! शान्तमेव पुष्णाति। इत्यत्र अन्ययोगव्यवच्छेदकार्थक एवकारः। तस्य व्यवच्छेद्यः शृंगारः। ततश्च शान्तमेव पुष्णाति न तु शृंगारं पुष्णाति इत्यन्वयानुरोधेन प्रतीतिप्रतिपत्योः पुष्टिरर्थः। भगवन्! वाग्देवतावतार! यद्येवं तदि प्रसङ्गप्राप्ताया स्पष्टताया निगूहनं अस्पष्टताया समूहनं विसंष्ठुलत्वमेव अन्यत् किं स्यात्। शृणु भोः! शान्तमेव पुष्णाति इत्युक्त्या शान्तः पुष्टोऽतः रसो भवतु। शृंगारं न पुष्णाति इत्युक्त्या शृंगारः अपुष्टः। इत्यायाति तत अपुष्टोऽपि रसोऽपि इति बाधितमेव, यतः परिपुष्टस्यैव रसत्वं नापरिपुष्टस्य। अतो मया पुष्टिशब्दं विहाय प्रतीतिप्रतिपत्तिशब्दावुपन्यस्तौ। इति न विसंष्ठुलत्वम्। भगवन्! शिष्टवृद्धावज्ञायिन्! अवधेहि। अंगिनो हि रसस्य यावान् परिपोषः तावान् अंगस्य न कर्त्तव्यः। स्वतस्तु सम्भवी परिपोषः केन वार्यते। एतच्चापेक्षिकं प्रकर्षयोगित्वमनभ्युपगच्छताापि अशक्यप्रतिक्षेपम्। अतः शृंगारस्यात्र न पुष्टिरित्युक्तौ नास्ति दोषः। इदं द्वितीयं तत्।

ननु न तु विनेयोन्मुखीकरणमत्र परिहारः। शान्तशृङ्गारयोनरन्तर्यस्याभावादिति किमर्थमटरस्य पटरमिदं कृतम्। इदं रहस्यम्। शान्तो नाम निर्वेदस्थायिभावात्मको मोक्षप्रवर्त्तकः। स तु तत्त्वज्ञानादिभिर्विभावैः समुत्पद्यते। तस्याभिनयो यमनियमादिभिरनुभावैः प्रयोक्तव्यः। व्यभिचारिणश्चास्य शमस्मृतिधृतिसर्वाश्रमशौचादयः। इति शान्तमधिकृत्य नाट्यशास्त्रे भरतः। ततश्च "सत्यं मनोरमा" इत्यत्र शान्तानुकूलेषु तत्त्वज्ञानादिषु विभावानुभावव्यभिचारिष्वनुसन्धेयेषु ये रामादयः शृङ्गारयोग्या विभावादयोऽनुसंहितास्तत्कस्य हेतोः। अस्तु कश्चिदभिप्रायः। तत्तु विषयासक्तस्य कस्यचित् शृंगारिणो विनेयस्योन्मुखीकरणमेव। शृगाररसांगैरुन्मुखीकृताः सन्तो हि विनेया सुखं तादृशातुपदेशान् गृह्णन्ति अतः शृङ्गारेऽङ्गिनि शान्तस्य शान्तेऽङ्गिनि शृङ्गारस्याङ्गतयोपादानं न विरुध्यते। इत्थञ्च विनेयोन्मुखीकरणमत्र परिहारः इति सिद्धान्तकथैव। न च वाच्यं शान्तशृगारयोर्नैरन्तर्यस्याभावादिति। यदा स एक एव व्यक्तिविशेषः यः शृगारमनुभवन्नेव समनन्तरं शान्तमनुभवेत्तदा दोषः। यत्र तु अन्यः कश्चिदन्यं प्रबोधयेत् तत्र प्रबोधनकाले प्रबोध्यः रमणीनां रमणीयतां समुत्कर्षन् प्रबोद्धारमपि तासु विह्वलयेत्तदा स तस्मै प्रबोधयति यत्तव कथनं सत्यं रमण्यो रमणीयाः किन्तु जीवितन्तु स्थिरं न। एवमस्यां स्थितौ नैरन्तर्यस्याभावादिति कथनं साम्प्रतमसाम्प्रतम्। अथापि शिष्टस्यानन्दस्यावज्ञायां सन्नह्यते यत् नापि काव्यशोभार्थमेव शृंगारोप-

इत्यत्राद्यमर्थं वाध्यत्वेनैवोक्तम्। जीवितादपि अधिकमपाङ्गभङ्गस्यास्थिरत्वमिति प्रसिद्धभंगुरोपमानतयोपात्तं शान्तमेव पुष्णाति न पुनः श्रृङ्गारम् तस्यात्रा प्रतीतिस्तदङ्गाप्रतिपत्तेः। न तु विनेयोन्मुखीकरणमत्र परिहारः, शान्त-श्रृंगारयोर्नैरन्तर्यस्याभावात्। नापि काव्यशोभाकरणम्, रसान्तरादनुप्रासमात्राद्वा तथाभावात्।

## मधुसूदनी

न्यासः श्रृंगारापेक्षया रसान्तरादथवानुप्रासमात्रात् काव्यशोशा सम्पत्स्यते इति तत्तु कुशकाशावलम्बनम्। यत्किमपि वक्तव्यमित्येव। यतः सामानाधिकरण्यं हि तेजस्तिमिरयोः कुतः। क्व काचः क्व मणिर्महान्। क्व श्रृंगारः क्व रसान्तराणि क्वानुप्रासः। अतः नापि काव्यशोभाकरणमित्याद्युक्तिः स्वप्राज्ञत्वप्रकटनमेव भवतः, तत्र भवतो भवत आचार्यानन्दवर्धनस्य समक्षम्।

## बालक्रीड़ा

संचालन की भाँति लोल है अस्थिर है। यहाँ पूर्वार्ध को माने पूर्वार्धप्रतिपाद्य श्रृंगार को बाध्य बना कर लिखा गया है। जीवित और अपाङ्ग में क्रमशः उपमेयत्व एवं उपमानत्व है। अपाङ्ग भंगुर एवं अस्थिर है किन्तु जीवित तो अपाङ्ग से भी अधिक भंगुर है अत एव अस्थिर है अतः प्रसिद्ध भंगुर अपांग को अस्थिरता के कारण उपमान बनाया है। जो शान्त को ही पुष्ट करता है न कि श्रृंगार को। अतः श्रृंगार की पुष्टि होना तो दरकिनार उसकी यहाँ प्रतीति ही नहीं होती है। क्योंकि आश्रय के अभाव में रति की प्रतीति नहीं होती है उसके अभाव में उसके अंगों की प्रतिपत्ति कैसे होगी अर्थात् नहीं होगी। क्योंकि कारण के विना कार्य की प्रतीति नहीं होती है। समझौवल—रमणीय रमणियाँ आलम्बन और रम्य विभूतियाँ उद्दीपन विभाव का तथा अपाङ्ग का भंग संचालन रूप अनुभाव का उपादान है अतः श्रृंगार की प्रतीति होती है। इस पर कहते हैं कि नहीं। श्रृङ्गार की प्रतीति नहीं होती है। प्रश्न—यदि श्रृङ्गार की प्रतीति नहीं होती है तब उसके अंगों का उपादान क्यों किया। उत्तर। ठीक है। शान्त से विमुख विनेयों को शान्त की तरफ उन्मुख करने के लिए जैसे गुडमयी जिह्वा बनाकर बेहतर कड़वी औषधि को पिला देते हैं उसी तरह श्रृंगार का उपादान किया है। इस तरह शान्त के प्रसंग में श्रृंगार का उपादान विरुद्ध नहीं हुआ। फलतः विरोध का परिहार हो गया। इस पर कहते हैं कि यह परिहार नहीं हुआ। क्योंकि यह तभी हो सकता है जब श्रृंगार के अव्यहितोत्तर शान्त का उपादान किया जा सकता हो तो। किन्तु वैसा उसका उपादान नहीं किया जा सकता है। उसका कारण है कि शान्त और श्रृंगार में नैरन्तर्य का अभाव है। अभ्युपगम वाद से पुनः कहते हैं कि यद्यपि आप का कहना ठीक है। तथापि श्रृंगार सहज सुन्दर है अतः उससे काव्य की शोभा बढ़ जायगी। इसलिए श्रृंगार का उपादान किया। इसका उत्तर देते हैं कि ऐसी शोभा का सम्पादन

(८५) आश्रयैक्ये विरुद्धो यः स कार्यो भिन्नसंश्रयः।
रसान्तरेणान्तरितो नैरन्तर्येण यो रसः ॥६४॥

वीर-भयानकयोरेकाश्रयत्वेन विरोध इति प्रतिपक्षगतत्वेन भयानको निवेशयितव्यः। शान्तश्रृंगारयोस्तु नैरन्तर्येण विरोध इति रसान्तरमन्तरे कार्यम्। यथा—नागानन्दे शान्तस्य जीमूतवाहनस्य "अहो गीतम् अहो वादित्रम्"—इत्यद्भुतमन्तर्निवेश्य मलयवतीं प्रति श्रृंगारो निबद्धः। न परं प्रबन्धे यावदेकस्मिन्नपि वाक्ये रसान्तरव्यवधिना विरोधो निवर्तते। यथा—

भूरेणुदिग्धान् नवपारिजातमालारजोवासितबाहुमध्याः।
गाढं शिवाभिः परिरभ्यमाणान् सुरांगनाश्लिष्टभुजान्तरालाः ॥३३४॥

बालक्रीड़ा

तो श्रृंगार से अन्य रसों से या केवल रमा रामा अंग अंगन अपाङ्ग इत्यादि अनुप्रास से भी हो सकता है।

यह सब वाग्देवतावतार का शब्दरूपी देवता का ग्रन्थ में अवतारण ही है उल्लेख ही है किन्तु संगतिवाला विषय इसमें कुछ भी नहीं है। इसका खण्डन मधुसूदनी में देखें।

इस प्रकार सामान्यतः विरोधी एवं अविरोधी रसों के विषय में अविरोध के प्रकार बतलाकर अब केवल विरोधी रसों में परस्पर में होने वाले विरोध के परिहार को कहते हैं—आश्रय। रसों में विरोध देश और काल के भेद से दो प्रकार का है। एक आश्रय एवं एक काल में जो रस विरुद्ध हों उनको भिन्न २ आश्रयों में भिन्न २ कालों में निबद्ध करना चाहिए। जिन रसों का विरोध नैरन्तर्य से अव्यवधान से होता है वहाँ उनको किसी अविरोधी रस से अन्तरित करके निबद्ध करना चाहिए। वीर एवं भयानक का एक आश्रय में एक काल में विरोध होता है जिस समय जो वीरता को बघारता है उसी समय उसमें भय का सन्निवेश नहीं करना चाहिए। एक व्यक्ति में भी इसका समावेश हो सकता है क्योंकि जो गुरुओं से डरता है वह शत्रुओं पर वीरता का प्रकाशन करता है। अतः वीर को नायक में और भयानक को प्रतिपक्षी नायक में निविष्ट करना चाहिए। शान्त एवं श्रृंगार में तो निरन्तरता से उपन्यास करने पर विरोध होता है अतः उनके बीच में रसान्तर का उपन्यास करना चाहिए। जैसे नागानन्द नाटक में शान्त जीमूतवाहन का अहो बड़ा विलक्षण गाना हो रहा है अहो बड़ा विलक्षण बाजा बज रहा है इस प्रकार मध्य में अद्भुत का निवेश कर के मलयवती के प्रति श्रृंगार का उपनिबन्धन किया है। अब कहते हैं कि यह अविरोध केवल प्रबन्ध में ही होता है ऐसी बात नहीं है अपितु एकवाक्य में भी रसान्तर के व्यवधान कर देने पर हो जाता है। जैसे—भूरेणु।

यहाँ कुतूहल से आविष्ट हुए वीर लोग उस समय दिव्य अंगनाओं के साथ

सशोणितैः क्रव्यभुजां स्फुरद्भिः पक्षैः खगानामुपवीज्यमानान् ।
संवीजिताश्चन्दनवारिसेकैः सुगन्धिभिः कल्पलतादुकूलैः ॥३३५॥
विमानपर्यङ्कतले निषण्णाः कुतूहलाविष्टतया तदानीम् ।
निर्दिश्यमानान् ललनांगुलीभिर्वीराः स्वदेहान् पतितानपश्यन् ॥३३६॥

अत्र बीभत्सशृंगारयोरन्तर्वीररसो निवेशितः ॥

**स्मर्यमाणो विरुद्धोऽपि साम्येनाथ विवक्षितः ।**
**अङ्गिन्यङ्गत्वमाप्तौ यौ तौ न दुष्टौ परस्परम् ॥ ६५ ॥**

### मधुसूदनी

"अंगिन्यंगत्वमाप्तौ यौ तौ न दुष्टौ परस्परम्" इति रसनिष्ठपरस्परविरोध-परिहारार्थं ग्रथितं स्वोक्तेर्युक्तेः पूर्वाचार्यसम्मतेश्च विरुद्धम् । वाक्यस्य प्रतिपा-

### बालक्रीड़ा

शृङ्गार में विभोर हुए उनके द्वारा अंगुलियों से दिखाये जा रहे मिट्टी में सने हुए अपने ही देहों को देखते हैं । जिसमें वीर का आलम्बन प्रतियोद्धा है शृंगार का आलम्बन स्वर्गीय अंगना है । वीर लोग लड़कर मरने के बाद स्वर्ग में पहुँच गये हैं । वहाँ पर वे पारिजात की नूतन मालाओं को गले में पहिने हुए हैं जिससे उनके वक्षःस्थल मालाओं के पराग से सुगन्धित हो गये हैं । उधर उनका स्थूल पार्थिव शरीर मिट्टी के कणों से सना हुआ भूमि पर गिरा हुआ है । इधर सुराङ्गनाओं ने अपने भुजपञ्जर में उनको आलिङ्गित कर रखा है । उधर शृगालियाँ उनके मृत शरीरों का गाढ आलिंगन किये हुए हैं । कल्पलता से प्राप्त एवं चन्दन मिश्रित जल के सेक से सुगन्धित हुए दुकूलों से वायु का सेवन कर रहे हैं । उधर मांसाहारी पक्षियों के हिलते एवं खून में सने हुए पाखों से उपवीज्यमान है । इधर वे विमान के भीतर मंच के ऊपर बैठे हुए है उधर उनके मृत शरीर रणभूमि में गिरे हुए हैं । यहाँ दर्शन क्रिया के कर्त्ता वीर लोग दर्शन क्रिया के कर्म अपने देहों को देखते हैं । पहिले कर्त्ता होता है अतः पहिले शृंगार है उसके बाद शृंगारी स्वरूप को प्राप्त करने का साधन वीर रस है उसके बाद बीभत्स है । इस प्रकार शृगार एवं बीभत्स के बीच में वीर का संनिवेश है । यह शाब्दबोध के होने पर अनुभूयमान पदार्थों के क्रम के अनुसार उल्लेख है । और काव्यप्रकाशकार का उल्लेख पदार्थक्रम का अनुभव किये विना शाब्दबोध होने के पहिले का है । जो जिसको जैसा पसन्द होवे उसको वैसा समझें । किन्तु पाटक्रम से अर्थ क्रम बलवान् होता है । वेद तो अनादि काल से बने हुए हैं किन्तु जब उनके समझने का या देखने का क्रम प्राप्त होगा तब उस समय देखने समझने वाला कर्त्ता पहिले है और समझने या देखने योग्य कर्मभूत वेद बाद लक्ष्य में होगा यही क्रम यहाँ भी है ।

स्मर्यमाण । कोई अप्रकृत रस यद्यपि प्रधान प्रकृत रस का विरोधी है किन्तु यदि उसी विरोधी को स्मर्यमाण बनाकर लिखा जाय तो उनका विरोध अनुभव में प्रतती

मधुसूदनी

चोऽर्थः क्वचन एकस्मिन् अंगिनि द्वावेव विरोधिनावंगभूतौ यदि स्यातां तदास्य नियमस्य प्रवृत्तिः स्यात्। यत्र तु एको विरोधी अंगभूतो यदि स्यात् अथवा बहवो विरोधिनः अंगभूताः यदि स्युस्तदास्य नियमस्य प्रवृत्तिर्न स्यात्। एवं हि स्वोक्तिविरोधः। कथं चेदित्थम्—पूर्वं पञ्चमोल्लासे अपरांगगुणीभूतव्यंगस्य निरूपणे अपरस्य रसादेर्वाक्यार्थीभूतस्य वाच्यस्य वा "अयं स रशनोत्कर्षी" इत्यादीनि बहूनि उदाहरणानि भवता प्रादर्शिषत। तेषु कौ कौ द्वौ द्वौ विरोधिनौ। अयं सेत्यत्र तु शृङ्गारः एक एव न तु द्वौ कौचित् करुणस्य अंगम्। न च अस्त्वेवं भोः! परं मयाऽत्रैतत् स्मर्यमाणकोटौ निवेश्योदाहृतं तत्र तदंगतयेति भिन्नः पन्थाः इति वाच्यम्। किमत्र स्मर्यमाणः शृगारः अंगं नास्ति अथवा। किं पूर्वमुदाहरण-प्रदर्शनसमये तत्पद्यगतः शृंगारोऽस्मर्यमाणः आसीत्। पूर्वत्र समरभुवि पतितं भूरिश्रवसो हस्तमालोक्य तद्वधूरभिधत्ते केवलं, न स्मरति किम्। उत्तरत्रात्र सा स्मरति केवलं; नाभिधत्ते किम्। भगवन् वाग्देवतावतार ? शिष्येभ्य उपदेशसमये नोपहासः शोभते। तदत्र युक्तिविरोधः।

पूर्वाचार्ययोरानन्दाभिनवगुप्तयोरसम्मतश्च। तद्यथा विरोधो द्विधा। दशाविशेषकृत एकः। स्वभावकृतो द्वितीयः। तयोः पूर्वः कृत्रिमः दशाविशेष-रूपकारणनिवृत्तौ निवर्त्ततेऽतोऽत्र नास्ति कश्चिद्विशेषः। द्वितीयः स्वाभाविकस्तु अन्यांगतायां निवर्त्तते। अन्याङ्गता च स्वाभाविकी १ पूर्णसमारोपकृता २ अपूर्ण समारोपकृता ३ (रूपकं समस्तवस्तुविषयमेकदेशविवर्ति चेत्युक्तं द्विधा) प्रकारा-न्तरकृता ४ च। एतामेव समर्थयन् लोचनकारः "अयञ्चाङ्गभावप्राप्तिरन्या' इति ध्वनिकारवाक्यगतान्येति प्रतीकमुपादाय "चतुर्थोऽयं प्रकार इत्यर्थः" इत्येवमवा-लुलोच। चतुर्थी अपि पुनः विध्यनुवादभावेन स्मर्यमाणत्वेन साम्येन चेति त्रिप्रकारा। इमास्तिस्रोऽपि विधाः "क्षिप्तो हस्तावलग्नः" इत्यत्र आनन्दाभिनवौ सदृष्टान्तं प्रदर्शयामासतुः। तत्र विध्यनुवादभावे दृष्टान्तः "एहि गच्छे"ति। अत्र एहि आगच्छेति विधिः। गच्छ अर्थात् मा आगच्छेति निषेधः। पत अधोदेश-संयोगवान् भवेति विधिः। उत्तिष्ठ अर्थात् अधोदेश-संयोगवान् मा भवेति निषेधः। वदेति कथनविधिः। मौनं समाचर अर्थात् मा वदेति कथननिषेधः। एवमनयोः विधिनिषेधयोः क्रीडारूपमुख्यविधिमपेक्ष्यानूद्यमानत्वेन समावेशो दृष्टान्तेऽत्र यथा न विरोधी तथा दार्ष्टान्तिकेऽस्मिन् पद्ये त्रिपुररिपुप्रभावमपेक्ष्या-नूद्यमानत्वेन ईर्ष्याविप्रलम्भशृंगारकरुणयोः समावेशो न विरोधी यतो हि

बालक्रीड़ा

नहीं होगा। तथा किसी विरोधी रस को साम्य से कह दिया जाय अर्थात् परस्पर विरोधी रसों में यदि साम्य उपमानोपमेयभाव का सन्निवेश कर दिया जाय तब भी उनमें विरोध का परिहार हो जाता है। एवं एक अंगी में दो परस्पर विरोधियों को अंग बना दिया

अयं स रशनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः। नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः।

एतद् भूरिश्रवसः समरभुवि पतितं हस्तमालोक्य तद्वधूरभिदधौ। अत्र पूर्वावस्थास्मरणं शृङ्गारांगमपि करुणं परिपोषयति ॥

दन्तक्षतानि करजैश्च विपाटितानि प्रोद्भिन्नसान्द्रपुलकैर्भवतः शरीरे।
दत्तानि रक्तमनसा मृगराजवध्वा जातस्पृहैर्मुनिभिरप्यवलोकितानि ॥ ३३७ ॥

## मधुसूदनी

वाक्यार्थीभूतस्य रसस्य विरोधी रसविरोधी भवति अंगभूतस्य रसस्य विरोधो रसविरोधी नहि भवति।

स्मर्यमाणतायां दृष्टान्तः अयं सेति। पूर्वं कदाचित् स्वस्थे समयेऽनुभूता शृंगारमयी अवस्था इदानीं भूरिश्रवसो मरणाच् शोक विभावरूपेण स्मर्यमाणा यथा करुणेऽगं न विरुद्धा तथा दार्ष्टान्तिकेऽस्मिन् पद्ये पूर्वं कदाचित्स्वस्थे समयेऽनुभूतः प्रणयकलहः इदानीं शांभवशरवह्निकर्तृकतादृशचेष्टितावलोकनेन स्मर्यमाणः तत्कलहवृत्तान्तः विध्वस्ततया शोकस्थायिके करुणेऽगं न विरोधी। साम्ये दृष्टान्तः आर्द्रापराधः कामी स यथा युवतीनां विषये व्यवहृतवानिति नात्र शृगारकरुणयोर्विरोधः। इति दोषत्रयव्याघातपरिहाराय पूर्वाचार्ययोराशयानुसारमेवमत्र पाठः साधीयान्।

स्वभावात्स्मर्यमाणात्समारोप्यविधिभावतः।
अङ्गिन्यङ्गत्वमाप्तो यो न स दुष्टः परस्परम्।

अत्र समभावः साम्यमारोप्यभाव आरोप्यत्वं विधिभावो विध्यनुवादभावः। तेन पंचविधान्यांगतात्र निर्दिष्टा। इति सर्वं समञ्जसम्।

इति काव्यप्रकाशे मधुसूदन्यां सप्तमोल्लासः पूर्णः

## बालक्रीड़ा

जाय तो स्मर्यमाण विरुद्ध भी दुष्ट नहीं होता है जैसे—'अयं स' इसकी व्याख्या ५ उ० में हो चुकी है। इस वाक्य को समर भूमि में गिरे हुए भूरिश्रवा के हाथ को देखकर उसकी बहू ने कहा था। यहाँ पूर्व अवस्था का स्मरण शृंगार का अंग हुआ भी करुण का परिपोषक है। क्यों कि शोचनीय दशा आ जाने पर पूर्व की आनन्दमयी दशा का स्मरण शोक को ही अर्थात् शोक स्थायी भाव वाले करुण को ही पुष्ट करता है।

विरुद्ध भी कोई रस साम्य की विवक्षा करने से दुष्ट नहीं होता है जैसे—दन्त। हे मुने! रक्तमय भोजन को चाहने वाली मृगराज वधू सिंहिनी [एवं अनुरक्ता मृगराजनामक राजा की रानी] ने जो रोमाञ्चयुक्त आपके शरीर में दाँतों से काटा एवं नखों से क्षत किया उसको मुनियों ने भी स्पृहा से देखा। यहाँ पर कामुकीभुक्त कामुक के शरीर पर दिखाई पड़ने वाले दन्तक्षत एवं नखक्षत जैसे कामुक के लिए चमत्कारकारी हैं वैसे ही जिनके शरीर पर भी वे मुनियों के लिये वैसे हैं। अथवा जैसे कोई शृंगारी किसी शृंगारी के अवयवों को देखकर सस्पृह हो जाता है उसी प्रकार इसको देखने वाले मुनि भी सस्पृह हो गये।

अत्र कामुकस्य दन्तक्षतादीनि यथा चमत्कारकारीणि तथा जिनस्य । यथा वा परः शृङ्गारी तदवलोकनात्सस्पृहस्तद्वद् एतद्दृशो मुनय इति साम्यविवक्षा ॥

क्रामन्त्यः क्षतकोमलांगुलिगलद्रक्तैः सदर्भाः स्थलीः
पादैः पातितयावकैरिव गलद्बाष्पाम्बुधौताननाः ।
भीता भर्तृकरावलम्बितकरास्त्वच्छत्रुनार्योऽधुना
दावाग्निं परितो भ्रमन्ति पुनरप्युद्यद्विवाहा इव ॥ ३३८ ॥

अत्र चाटुके राजविषया रतिः प्रतीयते । तत्र करुण इव शृंगारोऽप्यंगमिति तयोर्न विरोधः । यथा—

एहि गच्छ पतोत्तिष्ठ वद मौनं समाचर ।
एवमाशाग्रहग्रस्तैः क्रीडन्ति धनिनोऽर्थिभिः ॥ २३९ ॥

वालक्रीड़ा

अंगी मुनिनिष्ठ दया वीर रस और पर शृंगारी में रहने वाले शृंगार में साम्य की विवक्षा है । इस प्रकार शृंगार उपमान होने से उपमेय दयावीर का अंग है । अतः विरोध नहीं है । परस्पर विरोधी भी दो व्यक्तियों का किसी एक अंगी के अंग होने की अवस्था में विरोध हट जाता है । उसके हटने के दो प्रकार है एक है जैसे—एक राजा के दो सेनापति परस्पर विरोधी होते हुए भी राज काज में दोनों की कक्षा समान होने से उनका विरोध नहीं होता है । दूसरा है जैसे राजा के सेनापति एवं उस सेनापति के भृत्य में कोई विरोध नहीं होता है क्योंकि भृत्य उस सेनापति का अंग है । उनमें पहले का उदाहरण जैसे—क्रामन्त्यः । हे राजन् ! आपके दुश्मनों की औरतें; जिनकी दर्भ के अंकुर से क्षत कोमल अंगुलियों से रक्त निकल कर गिर रहा है जिससे मालूम पड़ता है कि मानों उनमें महावर लगा रखा है ऐसे पैरों से; जिनमें दर्भ पैदा हुए हैं ऐसी भूमि को एवं होम की वेदी के चारों तरफ परिस्तृत दर्भ से संयुक्त भूमि को लांघ रही है । दर्भ जनित क्षत से होने वाली पीड़ा के कारण गिरने वाले आसुओं से जिनके मुख धुल गये हैं एवं होम के धुएँ से निकलने वाले वाष्पों से जिनके आनन धुले जा रहे हैं । शत्रु कभी आ नही जाय, हम लोगों को कभी देख न लेवे इस लिए डरी हुई हैं । वेदी के चारों तरफ चलते समय कहीं गिर नहीं जाय इससे डर रही है । अत एवं पति ने अपने हाथ से जिनके करों को पकड़ रखा है एवं पति के कर में अपने कर को स्थापित कर रखा है ऐसा मालूम पड़ रहा है मानों पुनर्विवाह करने के लिए वे उद्यत हो रही है अत एव दावाग्नि के चारों तरफ भ्रमण कर रही है ।

यहाँ किसी चापलूस की राजा में रति मालूम पड़ती है उस रति में करुण की तरह शृंगार भी अंग है अतः करुण और शृंगार में कोई विरोध नहीं है । यहाँ कहने का आशय यह है कि करुण एवं शृंगार दोनों परस्पर में विरोधी है किन्तु प्रधान के साक्षात् अंग बने हुए इनमें कोई विरोध नहीं है जैसे—एहि । यहाँ आओ । अच्छा इस समय जाओ । अच्छा बैठो २ । नहीं २ इस समय यहाँ से उठो । अच्छा कहो क्या कहना

**( ११५ ) वृतावन्यत्र तत्र वा ।**

**नाम्नः स वृत्त्यवृत्त्योश्च ।**

एकस्मिन् समासे भिन्ने वा समासे समासासमासयोर्वा नाम्नः प्रातिपदिकस्य न तु पदस्य सारूप्यम् । उदाहरणम्—

सितकरकररुचिरविभा विभाकराकार ! धरणिधर ! कीर्तिः ।
पौरुषकमला कमला साऽपि तवैवास्ति नान्यस्य ॥ ३५९ ॥

**( ११६ ) तदेवं पञ्चधा मतः ॥ ८२ ॥**

**( ११७ ) अर्थे सत्यर्थभिन्नानां वर्णानां सा पुनः श्रुतिः ॥**

**यमकम्**

### मधुसूदनी

अतः एवं लक्षणं निर्माणीयं पुनरुक्तिश्रुती भिन्ने लाटानुप्रास ईरितः । भिन्ने भेदवती पुनःश्रुतिः पुनरुक्तिश्च । स भेदः कुत्रचित् उद्देश्यविधेयभाव विधया कुत्रचित् केवलं शब्देषु एव । सारूप्यन्तूभयत्राऽपि तेषां पुनःश्रुतेः । अर्थे सतीति । अत्र वर्णानामिति पाठः चिन्त्यः अर्थे सतीत्युक्तेः । समुदायस्यैकदेशोऽनर्थकः समुदायो हि अर्थवान् भवति । घटः इत्यादिषु घकाराकारटका-

### बालक्रीड़ा

वृत्तौ । वृत्ति में, अन्य अवृत्ति में तथा वृत्ति एवं अवृत्ति दोनों में नाम माने प्रातिपदिक का सारूप्य जहाँ हो वह लाटानुप्रास होता है । यहाँ समास में या भिन्न समास में या समास एवं असमास दोनों में नाम प्रातिपदिक का ही न कि पद का सारूप्य है । उदाहरण जैसे सित । इसकी व्याख्या पहले सप्तम उल्लास में कर चुके हैं । यहाँ कर कर यह एक समास है । विभा विभा यह भिन्न समास है कमला कमला में पहले कमला का समास है दूसरे कमला का समास नहीं है । यद्यपि विभा विभा में पहला विभा पद है और कमला कमला में दोनों पद है । अलंकार की दृष्टि से केवल प्रातिपदिक अंश में सारूप्य बतलाया है । यहाँ भी उद्देश्य विधेयभाव के अभाव में लाटानुप्रास कैसे हो सकता है अतः ग्रन्थकार ने सारूप्य शब्द का प्रयोग किया है । वस्तुतस्तु "पुनरुक्तिश्रुती भिन्ने लाटानुप्रास ईरितः" । जहाँ अर्थ भेद में होने वाली पुनरुक्ति और शब्द में रहने वाली पुनःश्रुति भेदवती हो वह लाटानुप्रास है । वह भेद कहीं पर उद्देश्य विधेय विधया होता है और कहीं पर वह शब्दों में केवल सारूप्य विधया रहता है । वहाँ उद्देश्य विधेय भाव नहीं होता है । ऐसा लक्षण लाटानुप्रास का है । इस प्रकार वह लाटानुप्रास पाँच प्रकार का माना है ।

अर्थे । अर्थ होने पर अर्थात् पद यदि सार्थक हों तो भिन्न अर्थ वाले पदों की वैसी ही पुनःश्रुति यमक है । वहाँ वर्णानां यह अपपाठ है क्योंकि वर्ण एकदेश होता है

समरसमरसोयमित्यादावेकेषामर्थवत्त्वेऽन्येषामनर्थकत्वे भिन्नार्थानामिति न युज्यते वक्तुम्, इति अर्थे सतीत्युक्तम्। सेति सरो रस इत्यादिवैलक्षण्येन तेनैव क्रमेण स्थिता।

(११८) पादतद्भागवृत्ति तद्यात्यनेकताम् ॥ ८३ ॥

प्रथमो द्वितीयादौ, द्वितीयस्तृतीयादौ, तृतीयश्चतुर्थे, प्रथमस्त्रिष्वपीति सप्त। प्रथमो द्वितीये तृतीयश्चतुर्थे प्रथमश्चतुर्थे द्वितीयस्तृतीये इति द्वे तदेवं पादजं नव-

मधुसूदनी

राकारवर्णानामनर्थकत्वमेव। यत्र कुत्रापि एकस्य वर्णस्य सार्थकत्वं तत्रापि प्रातिपदिकसंज्ञया सुबुत्पत्तेः पदत्वमस्त्येव। सार्थकत्वमन्तरा अर्थे सतीति विशेषणस्यानुपपत्तिरेव स्यात्। अतः पदानामिति पाठः साधीयान्।

नाम्नः स इति मूले स इति पदेन लाटानुप्रासः संकेत्यते वृत्तौ स इति पदेन "नाम्नः प्रातिपदिकस्य न तु पदस्य सारूप्यम्" इति दिशा सारूप्यं गृह्यते। एतदपि चिन्त्यमेव। अस्योत्तरं किं स्यात्। सकृदुच्चरितः शब्दः सकृदेवार्थं गमयति। अतः प्रत्यर्थं हि शब्दाभिनिवेशः। तथा प्रत्युच्चारणं शब्दा भिद्यन्ते। इति दिशा। अनेकपदत्वं भवति। अतोऽत्र शक्ततावच्छेदकानुपूर्व्यं भेदादेकपदत्वं मन्तव्यम्।

बालक्रीड़ा

अतः अर्थवान् नहीं है। अर्थवान् हुए विना अर्थ होने पर यह विशेषण संगत नहीं होगा। अतः यहाँ पदानां ऐसा ही पाठ साधु है। प्रश्न—यहाँ अर्थे सति यह क्यों कहा। उत्तर। समरसमरसोऽयम्। यह जैसे अन्तःपुर में है वैसा ही समर में भी सम रस रखता है। यहाँ दो वार समर समर शब्द आया है उनमें पहला समर शब्द तो सार्थक है दूसरा समरस इतना बड़ा पद होने से समर यह अनर्थक है। इस तरह एक के अर्थवान् होने और दूसरे के अनर्थक होने पर विभिन्नार्थानां यह कहना बनेगा नहीं यह तभी बनेगा जब दोनों सार्थक हों अतः कहा कि अर्थे सति। सा पुनः श्रुतिः इसमें सा विशेषण देने का मतलब है कि रस सर या सर रस की अपेक्षा से विलक्षण सर सर या रस रस इसी क्रम से पुनः श्रुति होनी चाहिए।

पाद। वह यमक पाद एवं उसके भाग एक देश में रहने के कारण अनेक रूप वाला होता है। प्रथम कभी द्वितीय कभी तृतीय एवं कभी चतुर्थ में ३, द्वितीय कभी तृतीय एवं कभी चतुर्थ में २ तृतीय चतुर्थ में १ और प्रथम तीनों में (अर्थात् चारों पादों में यम हो यानी जोडी हो तो ये सात भेद हैं। प्रथम द्वितीय में और तृतीय चतुर्थ में हो तो यह एक भेद या प्रथम चतुर्थ में और द्वितीय तृतीय में यम हो जोडी हो तो यह दूसरा भेद है इस तरह ये दो भेद हैं इस तरह पादों में हानेवाला वह यमक नो प्रकार का है फिर अर्ध एवं श्लोक की आवृत्ति जोडी ये दो भेद हैं। एक पाद के दो खण्ड किये

भेदम्। अर्धावृत्तिः श्लोकावृत्तिश्चेति द्वे। द्विधा विभक्ते पादे प्रथमादिपादादिभागः पूर्ववत् द्वितीयादिपादादिभागेषु, अन्तभागोऽन्तभागेष्विति विंशतिर्भेदाः श्लोकान्तरे हि नासौ भागावृत्तिः। त्रिखण्डे त्रिंशत् चतुःखण्डे चत्वारिंशत्।

प्रथमपादादिगतान्त्यार्धादिभागो द्वितीयपादादिगते आद्यार्धादिभागे यम्यते इत्याद्यन्वर्थतानुसरणेनानेकभेदम्, अन्तादिकम् आद्यन्तिकम् तत्समुच्चयः, मध्यादिकम् आदिमध्यम् अन्तमध्यम् मध्यान्तिकम् तेषां समुच्चयः तथा तस्मिन्नेव पादे आद्यादिभागानां मध्यादिभागेषु अनियते च स्थाने आवृत्तिरिति प्रभूततमभेदम्। तदेतत्काव्यान्तर्गडुभूतम् इति नास्य भेदलक्षणं कृतम्। दिङ्मात्रमुदाह्रियते—

## बालक्रीड़ा

उसमें प्रथम पाद के आदि भाग की द्वितीय तृतीय एवं चतुर्थ पाद के आदि भाग के साथ जोडी करते हैं। ये तीन भेद हुए। द्वितीय पाद के आदि भाग की तृतीय एवं चतुर्थ पाद के आदि भागों के साथ जोड़ी करते हैं ये दो भेद हुए। एवं तृतीय पाद के आदि भाग का चतुर्थ पाद के आदि भाग के साथ जोड़ी करते हैं यह एक भेद हुआ। इसके बाद प्रथम पाद के आदि भाग की तीनों पादों के आदि भाग के साथ जोड़ी बनाते हैं यह एक भेद और हुआ इस तरह ये सात भेद हो गये। प्रथम पाद के आदि भाग के तुल्य द्वितीय पाद का आदि भाग और तृतीय पाद के आदि भाग के तुल्य चतुर्थ पाद का आदि भाग इन दोनों का संकर एक भेद। प्रथम पाद का आदि भाग और तृतीय पाद का आदि भाग ये दोनों तुल्य हों। द्वितीय पाद का आदि भाग और चतुर्थ पाद का आदि भाग ये दोनों तुल्य हो इन दोनों का संकर एक भेद हुआ। इस तरह पद ही के सात और ये दो संकर मिलाकर नो भेद हो गये। श्लोक के आधे भाग की जोड़ी यह एक भेद हुआ। इसको पहिलेवाले भेदों के साथ मिला देने से १० हो गये। यहाँ इन दश भेदों को पहले भाग की हर एक पाद के पहले भाग के साथ जैसे जोड़ी बनी वैसे ही अन्त भाग की हर एक पाद के अन्त भाग के साथ जोड़ी बनने पर उसी तरह दश भेद हो जाते हैं अतः ये पहले की संख्या दश को मिला देने से २० भेद हो गये। श्लोकान्तरों के भागों में यह जोड़ी नहीं होती है अतः ११वाँ भेद नहीं होता है। इसी तरह एक के तीन खण्ड बनाने पर ३० भेद होते हैं। और चार खण्ड बनाने पर ४० भेद होते हैं।

प्रथम द्वितीय तृतीय एवं चतुर्थ पाद के हर एक के अन्तिम आधे भाग की द्वितीयादि पादों के आदि के आधे भाग से जोड़ी बनाते हैं तब इन अन्तिम और आदि के आदि और अन्तिम के अनुसार नामों की कल्पना करें तो अन्तादिक, आद्यन्तिक और इन दोनों का समुच्चय तथा मध्यादिक आदिमध्य, अन्तमध्य, मध्यान्तिक और इनका समुच्चय तथा उसी पाद में आदि के आदि भागों का मध्य के आदि भागों में और अनियत स्थानों में भी आवृत्ति जोड़ी होती है इस तरह प्रभूत भेदे होते हैं। यह सब

सन्नारीभरणोमायमाराध्य विधुशेखरम् ।
सन्नारीभरणोऽमायस्ततस्त्वं पृथिवीं जय ।। ३६० ॥

विनायमेनो नयताऽसुखादिना विनायमेनोनयता सुखादिना ।।
महाजनोऽदीयत मानसादरं महाजनो दीयतमानसादरम् ।।३६१।।

स त्वारम्भरतोऽवश्यमवलंबिततारवम् ।
सर्वदा रणमानैषीदवानलसमस्थितः ।।३६२।।

सत्त्वारम्भरतोऽवश्यमवलम्बिततारवम् ।
सर्वदारणमानैषी दवानलसमस्थितः ।।३६३।।

अनन्तमहिमव्याप्तविश्वां वेधा न वेद याम् ।
या च मातेव भजते प्रणते मानवे दयाम् ।।३६४।।

बालक्रीड़ा

काव्य में गडुभूत है । जैसे किसी मनुष्य के गले में गाँठ हो जाती है उसी तरह काव्य में भी यह गाँठ मानी जाती है इस लिए इन भेदों के विशेष लक्षण नहीं किये । यमक का सामान्य लक्षण तो इनमें भी अनुस्यूत है ही । इनके प्रत्येक भेदों के उदाहरण दिखलाना बड़ा कठिन है अतः केवल मार्ग दिखलाने के तौर पर कुछ उदाहरणों को दिखलाते हैं ।

सन्नारी । पतिव्रताओं की आभरण स्वरूप उमा के पति विधुशेखर की आराधना कर के हस्ती युद्ध में परास्त हुए शत्रुओं की पृथिवी के ऊपर विजय प्राप्त करो । यहाँ प्रथम पाद का तृतीय पाद में जोड़ है । इसका नाम सन्दंश यमक है । यह रुद्रटालंकार का पद्य है ।

विना । अपराध के विना अपने स्थान में पहुँचाने वाला तथा सुखरहित करने वाला प्राणभक्षक यम दुर्जनों का दमन करने वाले इस पक्षिस्वरूप उत्कृष्ट गुण सम्पन्न पुरुष हंसाख्य जीव के मानससरोवररूपी मानस चित्त से शीघ्र ही रक्षा करने के प्रयत्न को दबा कर खण्डन कर देता है । यहाँ प्रथम पाद की द्वितीय पाद में और तृतीय पाद की चतुर्थ पाद में दो पदों की युगलता है अतः युग्मक नामक यमक है ।

स तु । विष्णु भगवान् के सहारे रहने वाला, शीघ्रगामी, शत्रुओं के मान का मर्दनकारी, सात्विक कर्म में तत्पर और दवाग्नि के तुल्य इस राजा ने दुश्मनों की हाय २ करने वाली दुर्बल विवश एवं जंगल में भागती हुई सेना को बड़े बेग से सदा के लिए रण में पहुँचा दिया । यहाँ श्लोक की आवृत्ति है ।

अनन्त । अपनी अनन्त महिमा से विश्व को व्याप्त करने वाली जिस देवी को ब्रह्मा भी नहीं जानते हैं और जो प्रणत मानव पर माता की तरह दया करती है । यहाँ द्वितीय पाद के अन्तिम भाग की चतुर्थ पाद के अन्तिम भाग के साथ जोड़ी है इसका नाम सन्दष्ट यमक है ।

यदानतोऽयदानतो न यात्ययं न यात्ययम् ।
शिवेहितां शिवे हितां स्मरामि तां स्मरामि ताम् ॥३६५॥

सरस्वति ! प्रसादं मे स्थितिं चित्तसरस्वति !
सरस्वति ! कुरु क्षेत्रकुरुक्षेत्रसरस्वति ! ॥३६६॥

ससार साकं दर्पेण कन्दर्पेण ससारसा ।
शरन्नवाना बिभ्राणा नाविभ्राणा शरन्नवा ॥३६७॥

मधुपराजि पराजित-मानिनीजनमनःसुमनः सुरभिः श्रियम् ।
अभृत वारितवारिजविप्लवं स्फुटितताम्र-तताम्रवणं जगत् ॥३६८॥

एवं वैचित्र्यसहस्रैः स्थितमन्यदुन्नेयम् ।

**(११९) वाच्यभेदेन भिन्ना यद् युगपद्भाषणस्पृशः ।**
**श्लिष्यन्ति शब्दाः श्लेषोऽसावक्षरादिभिरष्टधा ॥ ८४ ॥**

### बालक्रीड़ा

यदा । जिस पार्वती को प्रणाम करने वाला यह जन शुभावह विधि के दान से नीति से रहित नहीं होता है । जो शिव कल्याण करने में हित करती है जिसको भगवान् शिव चाहते हैं उस पार्वती का मैं स्मरण करता हूँ । यहाँ एक ही पाद के आदि भाग की अन्तिम भाग के साथ जोड़ी है अतः आद्यन्तिक यमक है ।

सरस्वति । हे शरीर रूपी कुरुक्षेत्र में बहने वाली सरस्वती नदी रूप सरस्वती देवी प्रसन्न होवो और मेरे चित्त समुद्र में सुन्दरता से निवास करो । यहाँ पूर्वार्ध में आद्यन्तिक है और उत्तरार्ध में आद्यन्तिक प्रथा अन्तादिक है अतः इनका समुच्चय यहाँ है ।

संसार । ससारसा सारस पक्षी जहाँ घूमते हैं एवं कमलों का विकाश जिसमें है नवाना जिसमें नव नूतन अनः गाड़ियों का सञ्चार होता है शर यानी शर कण्डों से युक्त और पक्षियों के कलरव से व्याप्त यह नूतन शरद ऋतु घमण्डी कन्दर्प के साथ आ गई । यहाँ पूर्वार्ध एवं उत्तरार्ध में आद्यन्तिक एवं अन्तादिक यमक का समुच्चय है ।

मधुप । भ्रमर श्रेणी के गुञ्जन से जिन्होंने मानिनी नायिकाओं के मन को पराजित कर दिया ऐसे पुष्पों की सौरभ से जो सुगन्धित है जहाँ कमलों के विनाश को रोक दिया गया है और जहाँ लाल २ आम के बगीचे खिले हुए हैं वह जगत् शोभा से भर गया । यहाँ अनियत स्थान में होने वाली आवृत्ति से युक्त यमकों का समुच्चय है। इस प्रकार के हजारहों वैचित्र्य इस यमक में हैं उनको विद्वान् लोग रुद्रटालंकार एवं आनन्दवर्द्धन के देवी शतक में समझें देखें ।

वाच्य । वाच्य के भेद से भिन्न एवं युगपत् भाषण को स्पर्श करने वाले अर्थात् जिनका एक साथ ही उच्चारण किया जाता है ऐसे शब्द जहाँ श्लिष्ट होते हैं वह श्लेष अलंकार है । यह अक्षर आदि के भेद से आठ प्रकार का है । एक दार्शनिक

अर्थभेदेन शब्दभेदः इति दर्शने, काव्यमार्गे स्वरो न गण्यते इति च नये, वाच्यभेदेन भिन्ना अपि शब्दा यद् युगपदुच्चारणेन श्लिष्यन्ति भिन्नं स्वरूपम-

## मधुसूदनी

काव्यमार्गे स्वरो न गण्यते इति चेत्यत्र स्वरपदेन अच् गृह्यते अचः स्वरा इत्युक्तेः। न तु काकुः; काकुवक्रोक्तेः स्वीकारात्। नापि उदात्तादिश्च। स्वरितादि गुणभेदाभेदात् भिन्नाभिन्नप्रयत्नोच्चारणीयत्वस्य शब्दगतस्यानुरोधात् सभङ्गा-भङ्गश्लेषयोः सिद्धान्तितत्वात्।

यत्तु नागेशमहाशयस्य कथनं "प्रसरति पुरतः सरित्प्रवाह इत्यत्र पुरतः इत्यस्य स्थाने गिरित इत्युक्तावपि अनुप्राससत्त्वात्तस्याप्यर्थालंकारता स्यादिति तत्तु तस्य फुंकार एव। भगवन्! अत्र रेफानुप्रासः। स च रेफानुस्यूत इति पुरत इत्युक्तौ गिरित इत्युक्तावपि चाक्षुण्ण एव रेफस्यापरिवर्तितत्वात्। यदि रेफस्य परिवर्त्तनेऽपि स स्यात्तदा वक्तव्यं स्यादयमर्थालंकार इति। वर्णसाम्यरूपस्यानुप्रासस्यार्थास्पर्शेन शब्दमात्रालंकारत्वमित्युक्तिरपि तस्य महाशयस्य महाफुङ्कारः। यदि वर्णसाम्यरूपेऽनुप्रासे अर्थस्य अस्पर्शस्तर्हि शाब्दस्तु लाटानुप्रासो भेदे तात्पर्यमात्रतः इति लक्षणके लाटानुप्रासे तात्पर्यभेदः कथं स्यात्। अयमपि तु वर्णसाम्यरूपसामान्यलक्षणकोऽनुप्रासः शब्दमात्रालंकारः। अथ च सत्यर्थे पृथगर्थानां वर्णानां सा पुनः श्रुतिर्यमकमितिलक्षणके यमके वर्णानां पृथगर्थता किंमूला स्यात्। अर्थस्पर्श एव पृथगर्थताभिधामुतुचिता नान्यथा। अतो भगवन्नात्र. वैयाकरणी प्रक्रिया तत्र भवान् प्रभुः इति।

## बालक्रीड़ा

सिद्धान्त है कि अर्थ के भेद से शब्द का भेद होता है और न्याय है कि काव्य के दायरे में स्वर की गणना नहीं होती है। यहाँ स्वर का मतलब अच् प्रत्याहार है। न कि काकादि स्वर एवं उदात्तादि स्वर। क्योंकि काकु वक्रोक्ति नाम का एक स्वतन्त्र अलंकार ही है अतः काकु का काव्य में खूब व्यवहार है। और उदात्तादि तो वर्णों के धर्म हैं जो वर्णों के उच्च स्वर से मध्यम स्वर से एवं नीच स्वर से उच्चारण करने के लिए संकेतित है। और प्रकृत में कण्ठ के आलाप का नाम स्वर है। आधुनिक काल में इनको भी स्वर मानने लगे और इनका उपयोग समास भेद के लिए काव्य में होता है। इन उपर्युक्त दार्शनिक सिद्धान्त एवं न्याय के अनुसार अर्थ के भेद से भिन्न २ होते हुए भी शब्द जहाँ युगपत् एक साथ उच्चारण करने से श्लिष्ट हो जाते हैं यानी अपने भिन्न स्वरूप को छिपा लेते हैं वह छिपाना ही श्लेष है। वह श्लेष वर्ण पद लिंग भाषा प्रकृति प्रत्यय विभक्ति एवं वचनों के भेद से अष्ट प्रकार का है। यहाँ वाक्य श्लेष नहीं दिया है। इन्होंने ही नहीं लिखा है ऐसी बात नहीं है अन्य किसी अचार्य ने भी नहीं लिखा है। ऐसा मालूम पड़ता है कि भाषा श्लेष को ही वाक्य श्लेष मान लिया गया है क्योंकि व्यवहार करने, लिखने, पढ़ने एवं बोलने के लिए शब्दों का ही प्रयोग होता है। और वे प्रयुज्यमान शब्द

पह्नुवते स श्लेषः। स च वर्ण-पद-लिङ्ग-भाषा-प्रकृति-प्रत्यय-विभक्ति-वचनानां भेदादष्टधा। क्रमेणोदाहरणम्—

अलङ्कारः शङ्काकरनरकपालं परिजनो
विशीर्णाङ्गो भृङ्गी वसु च वृष एको बहुवयाः।
अवस्थेयं स्थाणोरपि भवति सर्वामरगुरो-
र्विधौ वक्रे मूर्ध्नि स्थितवति वयं के पुनरमी॥ ३६९॥

## मधुसूदनी

यत्र एनामेव पुनःश्रुतिं पुनरुक्तिञ्च शव्दा अपन्हुवते स श्लेषः। यः पदपदैकदेशवर्णप्रकृतिप्रत्ययलिंगविभक्तिभाषावचनभेदादष्टविधः। स्वादयस्ति-वादयो विभक्तयोऽपि; स्त्रीत्वद्योतकाः टापूङीपूङीषादयोऽपि प्रत्यया एवातः प्रत्ययग्रहणेन ते ग्राह्याः; अन्यथा कृत्तद्धितसमासान्तास्तेऽअपि पृथक् वाच्याः स्युः। अतः पृथक् लिंगविभक्त्योरुपादानं न कर्त्तव्यं, परं कृतं; वाक्यमपि सर्वस्यामपि भाषायामेवास्ति भाषामन्तरा का वाक्यसत्तेति ग्रन्थकारेण पृथक् वाक्यशव्दोपदानं न कृतमस्माभिरपि वाक्यं विशेषणं भाषा तु विशेष्यं ततो भाषाशब्दोपादानं कृतम्। उपाधिकृता भेदास्तु बहवः। अधिकं वालक्रीडायां द्रष्टव्यम्। पूर्वं केवला पुनःश्रुतिरेव साम्यं, ततः पुनःश्रुतिः पुनरुक्तिर्द्वे साम्ये, ततः पुनःश्रुतेः पुनरुक्तेश्च अपह्नवः। पुनरुक्तिः केवला पुनरुक्तवदाभासः। काकुर्ध्वनेर्विकारः।

## वालक्रीड़ा

वाक्यरूप ही होते हैं अर्थात् वोलचाल की या लिखने की किसी भी प्रकार की हिन्दी, संस्कृत, पाली, अंग्रेजी, उर्दू, अरवी आदि भाषा सभी वाक्य रूप हैं। अतः वाक्य श्लेष और भाषा श्लेष दोनों एक ही है। किन्तु भाषा प्रधान है वाक्य उसके अवयव हैं। क्योंकि भाषा यह पद आपामर प्रसिद्ध है और वाक्य यह पद शास्त्र में ही पढने लिखने वालों में ही व्यवहृत होता है। स्वादि एवं तिवादि विभक्तियाँ भी प्रत्यय ही है। इन प्रत्ययों को अन्य प्रत्ययों से विभक्त करने के लिए विभक्ति संज्ञा कर दी है। अतः प्रत्यय ग्रहण से इनका भी ग्रहण हो सकता है फिर भी इनको अलग प्रश्रय देने का कारण है कि ये उन कृदादि प्रत्ययों से निष्पन्न प्रातिपदिकों को शास्त्रीय व्यवहार में प्रयुक्त होने की योग्यता इन्हीं स्वादियों एवं तिवादियों के ऊपर निर्भर है। क्योंकि आचार्यों का आदेश है कि 'अपदं न प्रयुञ्जीत'' अपद का प्रयोग न करना चाहिए। और पद वनाने की योग्यता इन्हीं में है अतः ये प्रधान हैं। लिंग भी प्रत्यय के अन्तर्भुक्त हो सकते हैं क्योंकि स्त्रीत्व को द्योतन करने वाले टाप् ङीष ङीप् आदि प्रत्यय ही हैं। कौमुदी में स्त्रीप्रत्यय नाम का एक पृथक प्रकरण ही है किन्तु पुंस्त्व एवं क्लीवत्व के द्योतक प्रत्यय अलग नहीं है। अतः उसको भी अलग कहा। अव क्रम से उदाहरण देते हैं।

अलंकारः। कुटिल चन्द्र के माथे पर रहने से एवं प्रतिकूल दैव के भाग्य के

पृथुकार्त्तस्वरपात्रमिति ॥ ३७० ॥

भक्तिप्रह्वविलोकनप्रणयिनी नीलोत्पलस्पर्धिनी
ध्यानालम्बनतां समाधिनिरतैर्नीते हितप्राप्तये ।
लावण्यस्य महानिधी रसिकतां लक्ष्मीदृशोस्तन्वती
युष्माकं कुरुतां भवार्तिशमनं नेत्रे तनुर्वा हरेः ॥ ३७१ ॥

एवं वचनश्लेषोऽपि ।

महदे सुरसन्धम्मे तमवसमासङ्गमागमाहरणे ।
हरवहुसरणं तं चित्तमोहमवसर उमे सहसा ॥३७२॥

बालक्रीड़ा

होने पर सम्पूर्ण देवताओं के प्रधान की यह हालत है तब हम लोग बेचारे कौन। आप स्वयं स्थाणु हैं, शुष्क काष्ठ हैं। धन सम्पत्ति एक बूढा बैल है। परिवार है टेढ़े मेढ़े या छिन्न-भिन्न अंगों वाला भृङ्गी। और अलंकार है शंका करने योग्य और घृणा के योग्य नरमुण्ड। यहाँ विधौ इसमें इ एवं उ वर्ण का श्लेष है। विधि माने दैव विधु माने चन्द्र है।

पृथु। इसकी व्याख्या सप्तम उल्लास में कर दी गयी है। यहाँ पद श्लेष है।

भक्ति। भगवान् विष्णु के नेत्र एवं शरीर हमारी आपकी एवं सबकी भवपीड़ा का शमन करें। भगवान् के नेत्र भक्ति से विनम्र लोगों को देखने के लिए प्रणयी है। भगवान् के शरीर को भक्त लोग देखने के लिए लालायित हैं। उनके नेत्र एवं शरीर नीलोत्पल की तुलना करते हैं। नेत्र कज्जलाक्त हैं अतः नील कमल के सदृश है। शरीर का वर्ण ही कृष्ण है। समाधि में निरत योगी लोग अपने ईहित एवं हित की प्राप्ति के लिए जिसको ध्यान का आलम्बन बनाते हैं। तथा लावण्य के महानिधी हैं एवं लक्ष्मी के नेत्रों को रसिक बना रहे हैं। यहाँ तनु स्त्रीलिंग हैं और नेत्र नपुंसक लिंग है तथा तनु एक वचन है और नेत्र द्विवचन है अतः लिंग श्लेष है और वचन श्लेष भी है।

महदे। यहाँ संस्कृत भाषा एवं प्राकृत भाषा का श्लेप है। संस्कृत पक्ष में आर्या का स्वरूप है—महदे, सुरसन्धम्, मे, तम्, अव, समासङ्गम्, आगमाहरणे। हर बहुसरणम्, तम् चित्तमोहम्, अवसरे, उमे सहसा।

हे उत्सव को देनेवाली उमे। सुर देवों से प्रार्थनीय आनन्द देनेवाले शास्त्रों के अध्यापन के अवसर सम्बन्धी मेरी आसक्ति की रक्षा करिये। और अवसर पर अनेक तरफ घूमने वाले मेरे चित्तमोह को शीघ्र ही दूर करिये। प्राकृत के पक्ष में 'मह देसु रसम् धम्मे तमवसम्, आसम्, गमागमा हरणे। हरवहु सरणं तम् चित्त-मोहम् अवसरउ में सहसा। इसका संस्कृत है। मम देहि रसं धर्मे तमोवशाम् आशाम् गमागमात् हर नः। हरवधु शरणं त्वं चित्तमोहमपसरतु मे सहसा। हे हरवधु! तुम मेरी शरण हो रक्षिका हो। धर्म के बारे में मेरी प्रीति को उत्पन्न करो।

अयं सर्वाणि शास्त्राणि हृदि ज्ञेषु च वक्ष्यति ।
सामर्थ्यकृदमित्राणां मित्राणां च नृपात्मजः ॥३७३॥

रजनिरमणमौलेः पादपद्मावलोकक्षणसमयपराप्तापूर्वसम्पत्सहस्रम् ।
प्रमथनिवहमध्ये जातुचित्त्वत्प्रसादादहमुचितरुचिः स्यान्नन्दिता सा तथा मे ।३७४।

सर्वस्वं हर सर्वस्य त्वं भवच्छेदतत्परः ।
नयोपकारसाम्मुख्यमायासि तनुवर्तनम् ॥३७५॥

## (१२०) भेदाभावात्प्रकृत्यादेर्भेदोऽपि नवमो भवेत् ।

### बालक्रीड़ा

और मेरा चित्तमोह झटिति हट जाय। तथा तमो गुण से युक्त मेरी आशा को संसार की तरफ से दूर कर दो। यहाँ सहसा पद के सिवाय सभी पदों में उभय भाषा श्लेष है।

अयम्। यह राजपुत्र सभी शास्त्रों को अपने हृदय में धारण करेगा और विद्वानों को कहेगा। तथा शत्रुओं के सामर्थ्य को काटेगा और मित्रों को समर्थ करेगा। यहाँ वक्ष्यति यह वहि वचि के लृट् लकार का रूप है और कृत् यह कृती छेदने और डु कृञ् करणे का क्विप् प्रत्यय का रूप है। अतः यह प्रकृति श्लेष का उदाहरण है।

रजनि। चन्द्रमौलि भगवान् के चरण कमल के अवलोकन रूपी उत्सव के समय में अपूर्व सहस्रसम्पत्तियों को मैंने प्राप्त कर लिया है अतः कदाचित् आप के प्रसाद से गणों के समूह में उचित रुचि करने वाला मैं हो जाऊँ जिससे मुझे नन्दी गण का स्वरूप प्राप्त हो जाय। यहाँ स्यान्नन्दिता इसमें स्याम् यह उत्तम पुरुष और स्यात् यह प्रथम पुरुष में समान रूप है अतः प्रत्यय श्लेष है। नन्दिता में तृच् और तल् प्रत्यय हैं अतः प्रत्यय श्लेष भी है।

सर्वस्वम्। यहाँ शिव भगवान् के प्रति भक्त की उक्ति है हे हर! आप सब के सर्वस्व हैं अत एव आप संसार के छेदन में तत्पर रहते हैं और नीति तथा उपकार करने के अनुकूल अवतार धारण कर लेते हैं। यह एक पक्ष है। दूसरे पक्ष में चौर अपने पुत्र से कहता है कि हे पुत्र! तुम सभी व्यक्तियों के सर्वस्व का अपहरण करो। और चोरी करने में पकड़ जाने पर बेड़ियों और दीवाल को काट दो और तोड़ दो। किसी के उपकार को सम्मुख में मत लाओ अर्थात् उपकार करने के बदले में प्रत्युपकार करने की भावना को मत रखो। और दूसरों को आयास देने वाले आचरण को करो। यहाँ हर यह एक जगह सुबन्त है और दूसरी जगह तिङन्त है। इसी तरह आयासि और तनु में भी है अतः यह विभक्ति श्लेष है।

जहाँ पहले बतलाये हुए प्रकृति वगैरह आठ भेदों का अभाव है ऐसा एक नवम भी भेद है। वे पहले वाले सभंग श्लेष के भेद थे यह अभंग श्लेष का भेद एवं लक्षण भी है। यहाँ भेदोऽपि में भेद के बाद कहे गये अपिका स्थान नवमः के बाद

नवमोऽपीत्यपिर्भिन्नक्रमः। उदाहरणम्—

योऽसकृत्परगोत्राणां पक्षच्छेदक्षणक्षमः।
शतकोटिदतां बिभ्रद्विबुधेन्द्रः स राजते ॥३७६॥

अत्र प्रकरणादिनियमाभावात् द्वावप्यर्थौ वाच्यौ।

ननु स्वरितादिगुणभेदात् भिन्नप्रयत्नोच्चार्य्याणां तदभावादभिन्नप्रयत्नोच्चार्याणां च शब्दानां बन्धेऽलङ्कारान्तरप्रतिभोत्पत्तिहेतुः शब्दश्लेषोऽर्थश्लेषश्चेति द्विविधोऽप्यर्थालङ्कारमध्ये परिगणितोऽन्यैरिति कथमयं शब्दाऽलङ्कारः। उच्यते। इह दोषगुणालङ्काराणां शब्दार्थगतत्वेन यो विभागः सः अन्वयव्यतिरेकाभ्यामेव व्यवतिष्ठते। तथाहि-कष्टत्वादिगाढत्वाद्यनुप्रासादयः व्यर्थत्वादिप्रौढ्याद्युपमादयस्तद्भाव-तदभावानुविधायित्वादेव शब्दार्थगतत्वेन व्यवस्थाप्यन्ते।

## बालक्रीड़ा

है। इसी लिए कहते हैं कि नवमोऽपि इस तरह अपि की योजना करनी चाहिए क्योंकि अपि का क्रम भिन्न है।

उदाहरण जैसे—योऽसकृत्। राजपक्ष में—जो पण्डित श्रेष्ठ राजा शत्रुओं के वंश के सहायकों का क्षण भर में छेद करने के लिए अनेक बार क्षम है। अतः वह वज्रतुल्य अस्त्र के द्वारा खण्डन करने के स्वरूप को धारण करके शोभायमान हो रहा है। इन्द्र पक्ष में—जो बड़े २ पहाड़ों के पाँखों को क्षण भर में काटने के लिए समर्थ है और जो वज्रास्त्र को धारण करता है वह देवेन्द्र शोभायमान हैं। यहाँ प्रकरणादि नियामकों के अभाव में दोनों अर्थ वाच्य हैं।

प्रश्न—स्वरित और आदि पद से उदात्त एवं अनुदात्त इन गुणों के भेद से भिन्न प्रयत्नों के द्वारा उच्चारणीय शब्दों की रचना में सभङ्ग शब्द श्लेष और स्वरितादि गुणों के भेद के अभाव में अभिन्न प्रयत्नों से उच्चारणीय शब्दों की रचना में अभङ्ग अर्थ श्लेष तथा भिन्न २ अलंकारों की प्रतिभा के हेतु एवं उक्त शब्द श्लेष एवं अर्थ श्लेष दोनों प्रकारों का अन्य आचार्यों ने अर्थालङ्कारों में परिगणन किया है तब इसको शब्दालङ्कार कैसे कहते हैं। अभङ्ग श्लेष अर्थालङ्कार है १ श्लेष उपमा आदि अलङ्कारों का बाधक है २ एवं उभय रूप श्लेष अर्थालङ्कार है ३ इस तरह ये पूर्वपक्ष के तीन अंश हैं। इन तीनों में से पहिले का उत्तर देते हैं कि उच्यते। यहाँ अलङ्कार शास्त्र में दोष गुण एवं अलङ्कारों का जो विभाग है कि अमुक अलंकार शब्द में रहते हैं और अमुक अर्थ में रहते हैं उसकी व्यवस्था अन्वय और व्यतिरेक के द्वारा होती है। जैसे देखिये। कष्टत्व आदि दोष गाढत्व आदि गुण एवं अनुप्रास आदि अलंकार तद्भाव यानी शब्द की सत्ता के और तदभाव यानी शब्द की असत्ता के अनुविधायी है अनुसारी है अतः शब्द में रहते हैं ऐसी व्यवस्था की गई है। तथा व्यर्थत्व आदि दोषः प्रौढि आदि गुण एवं उपमा आदि अलंकार तद्भाव यानी अर्थ की सत्ता एवं तदभाव यानी अर्थ की असत्ता के अनुविधायी हैं अनुसारी हैं अतः अर्थ में रहते हैं ऐसी

स्वयं च पल्लवाताम्रभास्वत्करविराजिता ।
प्रभातसन्ध्येवास्वापफलल्लुब्धेहितप्रदा ॥३७७॥ इति सभङ्गः,

इति द्वावपि शब्दैकसमाश्रयाविति द्वयोरपि शब्दश्लेषत्वमुपपन्नं न त्वाद्यस्यार्थश्लेषत्वम् । अर्थश्लेषस्य तु स विषयः यत्र शब्दपरिवर्त्तनेऽपि न श्लेषत्वखण्डना यथा—

स्तोकेनोन्नतिमायाति स्तोकेनायात्यधोगतिम् ।
अहो सुसदृशी वृत्तिस्तुलाकोटेः खलस्य च ॥ ३७८ ॥

बालक्रीड़ा

व्यवस्था की गई है । अतः इस व्यवस्था के अनुसार "पल्लवाताम्रभास्वत्कर विराजिता" इसमें अभङ्ग अस्वापफलुब्धेहितप्रदा में सभङ्ग श्लेष है । यहाँ के अक्षरों का अर्थ यह है कि प्रभातसन्ध्या और स्वयं पार्वती में क्रमशः उपमान भाव एवं उपमेय भाव है । अतः प्रभातसन्ध्या के पक्ष में पल्लव के सदृश लाल २ सूर्य के किरणों से शोभायमान । एवं स्वाप माने सोना अस्वाप माने नहीं सोना अर्थात् जागना । इसलिए नहीं सोने से जागने से मिलने वाले फलों के इष्ट पदार्थों के लोभी लोगों को ईहित की देनेवाली । पार्वती के पक्ष में पल्लव के जैसे लाल और चमकने वाले हाथों से सुन्दर मालूम पड़ने वाली तथा सुख से प्राप्त नहीं किये जा सकने के योग्य फलों के लोभियों के लिए ईहित की देने वाली है । पहले में भास्वान् सूर्य की किरणें दूसरे में भास्वान् चमकीले हाथ तथा पहले में अस्वाप माने नहीं सोना दूसरे में अ माने नहीं स्वाप सुख से मिलने लायक । इस तरह दोनों में दो २ अर्थ हैं किन्तु भास्वत्कर एवं अस्वाप इन पदों को बदल नहीं सकते । क्योंकि इनके समान अर्थ वाले पदों का अभाव है । यहाँ इतना अवश्य समझना चाहिये कि भास्वान माने सूर्य और कर माने किरण यह षष्ठी समास है और भास्वान् यानी चमकीले कर माने हाथ यह कर्मधारय समास है । यदि इन भिन्न समासों के आधार को देखें तो इस भास्वत्कर पद में भी सभङ्ग श्लेष मानना पड़ेगा किन्तु स्वाप शब्द की तरह भास्वत् एवं कर इन शब्दों का भङ्ग नहीं कर सकते हैं अतः अभङ्ग है । इन दोनों ही श्लेषों को एकमात्र शब्द ही का आधार है इसलिए इन दोनों को शब्दश्लेष मानने में यही उपपत्ति है । इस पर भी यह नहीं हो सकता है कि पहले अभङ्ग श्लेप को अर्थश्लेष माना जाय । क्योंकि अर्थ श्लेष का तो वह विषय है जहाँ शब्द के बदल देने पर भी श्लेष खण्डित नहीं होता है । जैसे—

थोड़ेसे ऊंचा उठता है और थोड़ेसे ही नीचे गिर जाता है । अहो: तराजू के कोने एवं खल दुष्ट की वृत्ति समान है । यहाँ मम्मटाचार्य का कहना है कि यहाँ स्तोक के स्थान पर अल्प और उन्नति के स्थान पर उत्थान तथा अधोगति के स्थान पर नीचैरिति करदें तो भी श्लेष रहेगा यह अर्थ श्लेष है । इण् गतौ से क्तिन् करने पर गति अर्थवाला बन इति जाता है । स्वल्पान्नीचैरितिं तथा । ऐसा पाठ मानना पड़ेगा । यहाँ पर यह कहना है "जिमि थोड़े धन खल बौराई" के अनुसार खल थोड़ासा

न चायमुपमाप्रतिभोत्पत्तिहेतुः, श्लेषः अपि तु श्लेषप्रतिभोत्पत्तिहेतुरुपमा। तथा हि—यथा 'कमलमिव मुखं मनोज्ञमेतत्कचतितराम्' इत्यादौ गुणसाम्ये क्रियासाम्ये उभयसाम्ये वा उपमा। यथा—

'सकलकलं पुरमेतज्जातं सम्प्रति सुधांशुबिम्बमिव।'

बालक्रीड़ा

पाने से ऊपर उठता है और तराजू का पलड़ा तो थोड़ा सा निकाल लेने से अर्थात् नहीं पाने से ऊपर उठता है। अतः खल पाने से और पलड़ा नहीं पाने से भाव एवं अभाव के कारण दोनों सम नहीं है भिन्न २ है। खल थोड़े से निकल जाने से नीचे गिर जाता है पलड़ा थोड़े से पा जाने से नीचे गिर जाता है। यानी दोनों की क्रियायें भिन्न २ हैं। समान नहीं है।

हाँ ओछे कुल के कमीने आदमी को नहीं दो तो इधर उधर निन्दा करता है और प्रत्यक्ष में गुर्राता है खोपड़ी पर चढ़ जाता है और थोड़ा सा टुकड़ा उसकी तरफ फेंक दो तो उसको पा जाने पर पैर चूमता है इस तरह खल शब्द के दुष्ट गुण्डा और ओछे कुलवाला दो भिन्न २ व्यक्ति अर्थ हैं। यह अभंग श्लेष अर्थालंकार है इसका उत्तर दे दिया कि अभंग श्लेष भी शब्द श्लेष ही है।

अब दूसरे अंश श्लेष अन्य अलंकारों का बाधक है इसका उत्तर देते हैं कि श्लेष उपमा वगैरह अन्य अलंकारों की प्रतिभा की उत्पत्ति का हेतु है यह कहना ठीक नहीं है अपि तु उपमा वगैरह अन्य अलंकार श्लेष की प्रतिभा की उत्पत्ति के हेतु हैं ऐसा कहना ठीक है। जैसे देखिये।. कमल की तरह मनोज्ञ मुख शोभायमान हो रहा है। यहाँ कमल और मुख में मनोज्ञत्व रूप गुण का साम्य है। एवं कचन क्रिया का साम्य है या उक्त गुण एवं क्रिया दोनों का साम्य है। यहाँ एक बात यह है कि कच धातु शोभा या दीप्ति अर्थ में नहीं है उसका अर्थ है बन्धन और वह आत्मनेपदी है अतः कचतितराम् का शोभतेतराम् अर्थ नहीं है तथा आत्मनेपदी होने से परस्मैपदी प्रयोग भी अशुद्ध है। दीप्ति अर्थ वाला कचि धातु है यह भी आत्मनेपदी है जिसका कञ्चतेतराम् बनेगा। कचतितराम् नही। अतः कच इव आचरति इस अर्थ में कचति बनेगा और तरप् प्रत्यय और आम् करने पर वैसा बनेगा। जैसे नायिका रुण्ड मुण्ड होने पर महाबीभत्स बन जाती है सुन्दर नहीं रहती है किन्तु उसके विपरीत कच वाली होती है तब वह सुन्दर होती है कहने का आशय है कि कच सौन्दर्य के साधन है। अतः कमल की तरह मुख मनोज्ञ यानी हृदयाकर्षक है और वह कच की तरह नायिका के शरीर में सुन्दरता का आधान करता है इस तरह किसी प्रकार इसकी संगति बैठ सकती है।

जैसे गुणादि साम्य में उपमा होती है वैसे ही शब्द साम्य में भी। यह पुर चन्द्र के बिम्ब की तरह सकल कल है। पुर के पक्ष में सकलकल माने कलकल के सहित है। और चन्द्र के पक्ष में सम्पूर्ण कलाओं से युक्त है। इस तरह अर्थ भिन्न है किन्तु दोनों अर्थों

इत्यादौ शब्दमात्रसाम्येऽपि सा युक्तैव। तथाह्युक्तं रुद्रटेन—

स्फुटमर्थालङ्कारावेतावुपमासमुच्चयौ किन्तु।
आश्रित्य शब्दमात्रं सामान्यमिहापि सम्भवतः ॥ इति।

न च 'कमलमिव मुखम्' इत्यादिः साधारणधर्मप्रयोगशून्य उपमाविषय इति वक्तुं युक्तम्, पूर्णोपमाया निर्विषयत्वापत्तेः।

देव! त्वमेव पातालमाशानां त्वं निबन्धनम्।
त्वं चामरमरुद्भूमिरेको लोकत्रयात्मकः ॥ ३७९॥

इत्यादिः श्लेषस्य चोपमाद्यलङ्कारविविक्तोऽस्ति विषय इति द्वयोर्योगे सङ्कर एव। उपपत्तिपर्यालोचने तु उपमाया एवायं युक्तो विषयः; अन्यथा पूर्णोपमायाः विषयापहार एव स्यात्। न च

## बालक्रीड़ा

को कहने वाले शब्द का स्वरूप आनुपूर्वी समान है। अतः शब्द साम्य है। इस विषय में रुद्रट का कथन है कि उपमा और समुच्चय ये दोनों अर्थ के अलंकार है यह स्फुट है किन्तु शब्द के साम्य का आश्रयण करके भी ये यहाँ काव्य शास्त्र में होते हैं।

यहाँ यह नहीं कह सकते हैं कि कमल की तरह मुख है ऐसा साधारण धर्म के प्रयोग से रहित वाक्य उपमा का विषय है स्थल है। क्योंकि ऐसा कहने पर पूर्णोपमा निर्विषय हो जायगी। इसके सिवाय यह भी बात है कि

हे देव! तुम ही पूरी तौर से रक्षक हो अथ च पाताल हो। तुम ही आशाओं के इच्छाओं के निबन्धन हो कारण हो यानी तुमही को देखकर आशायें उत्पन्न होती है अथ च आशाओं पूर्वादि दिशाओं के निबन्धन नियमस्थान भूलोक तुम ही हो और चामर के डुलने से आने वाली वायु की भूमि अथ च अमर देवताओं तथा वायु की निवास भूमि स्वर्लोक तुम ही हो। इस तरह तुम एक ही तीनों लोक हो

इत्यादि वाक्य उपमादि अलंकारों से विविक्त श्लेष के विषय हैं। ऐसी परिस्थिति में जहाँ ये दोनों होंगे वहाँ दोनों के योग में संकरालंकार ही होगा।

प्रश्न—जहाँ साधारण धर्म का उपादान नहीं है वहाँ श्लेष मान लीजिए किन्तु जहाँ धर्म का उपादान रहेगा वहाँ तो उपात्त धर्म ही सादृश्य का प्रयोजक है उसी का बोध इवादि से होगा। अन्यथा "हंसीव धवलश्चन्द्रः" इत्यादि में दुष्ट उपमा नहीं मानी जायगी क्योंकि धावल्य रूपी गुण तो धवल शब्द से उपस्थित हो ही जाता है। यहाँ तो पुंस्त्वोपस्थापक धवल शब्द से उपस्थित हुआ धावल्य का चन्द्र ही से अन्वय होगा हंसी से नहीं और स्त्रीत्वोपस्थापक धवला शब्द से उपस्थित हुए धावल्य का हंसी ही से अन्वय होगा चन्द्र से नहीं तब ऐसी हालत में उपमा प्रयोजक धर्म के साधारण नहीं होने पर उपमा नहीं बनी अतः वह वाक्य दुष्ट हो गया। अतः यही मानना उचित होगा कि यहाँ श्लेष निरपेक्ष उपमा नहीं है। उत्तर। उपपत्ति का पर्यालोचन यदि करें

'अबिन्दुसुन्दरी नित्यं गलल्लावण्यबिन्दुका ।'

इत्यादौ विरोधप्रतिभोत्पत्तिहेतुः श्लेषः अपि तु श्लेषप्रतिभोत्पत्तिहेतुर्विरोधः । नह्यत्रार्थद्वयप्रतिपादकः शब्दश्लेषः; (द्वितीया ?)प्रथमार्थस्य प्रतिभातमा-

मधुसूदनी

द्वितीयार्थस्येति । अत्र विरोधे प्रथम एवार्थः प्ररोहाभावात् प्रतिभातमात्रः । द्वितीयार्थस्तु प्ररोहते एव । तस्यैव प्ररोहणादेव तु विरोधो निवर्त्ततेऽतः द्वितीयार्थस्य प्रतिभातमात्रस्य प्ररोहाभावादित्युक्तिरसमञ्जसा एव । अर्थे द्वितीयत्वमनुक्त्वा प्रथमत्वं वाच्यम् । आ ईषद् आमुख एव आपातत एव विरोधो भासते पर्यन्ते विचारे च स निवर्त्तते । एकोऽर्थो विरोधस्योल्लासको द्वितीयस्तन्निवर्त्तकः ।

बालक्रीड़ा

तो यही कहना ठीक होगा कि यह विषय उपमा का ही है । क्योंकि अन्यथा कहने पर पूर्णोपमा के विषय का अपहार ही हो जायगा ।

यहाँ उपपत्ति यह है । जय एवं पराजय या हानि एवं लाभ या अच्छाई एवं बुराई प्रधान की ही होती है । लोग प्रधान को ही कोसते हैं कि अमुक बुराई इन्हों ने की । भले ही अच्छाई में उसके अनुयायियों का भी नामोच्चारण कर दें । इसी ध्येय को मध्ये नजर रखकर यह न्याय बना है कि (प्राधान्येन व्यपदेशा भवन्ति) नाम प्रधान का ही लिया जाता है । प्रधान यहाँ उपमा ही है श्लेष नहीं है । वह तो उपमा का निर्वाहक होने से अंग है । क्योंकि श्लेष के विना सादृश्य के प्रयोजक साधारण धर्म का निर्वाह नहीं होगा । साधारण धर्म के विना उपमा कैसी । अतः श्लेष ही उपमा का अंग है उपमा श्लेष की अंग नहीं है ।

यह भी बात है कि उपमा ही श्लेष की बाधिका है यही सिद्धान्त नहीं है किन्तु और २ अलंकार भी श्लेष के बाधक हैं जैसे । यह विना बिन्दु के सुन्दरी है जिससे बिन्दु नित्य झर रहे हैं । यहाँ विरोध का जनक श्लेष नहीं है अपितु श्लेष का जनक विरोध है । क्योंकि जिससे बिन्दु झर रहे हैं वह विना बिन्दु के सुन्दरी है यहाँ अभाव एवं भाव का विरोध है । अतः इस विरोध के परिहार के लिए अबिन्दु पद में श्लेष है अप् जल में प्रतिबिम्बित इन्दु के सदृश सुन्दरी यह है ऐसा मुख्य अर्थ विरोध परिहार के लिए किया जाता है ! पहला विरुद्ध अर्थ तो केवल प्रतिभात ही होता है प्ररूढ नहीं । इस लिए अर्थद्वय का प्रतिपादक श्लेप नहीं है । अभ्युपगम कर के पूछता है कि सुनिये साहब ! मान लेते हैं कि श्लेष नहीं है किन्तु आप ही के कथनानुसार श्लेष का भान तो होता है अतः विरोधाभास की तरह श्लेषाभास ही को यहाँ अलंकार मान लीजिए । उत्तर । नहीं । विरोधाभास को तो आचार्यों ने अलंकार माना है । श्लेषाभास को अलंकार नहीं माना है । इसलिए ऐसे वाक्यों में श्लेष की प्रतिभा की उत्पत्ति के हेतु दूसरे २ ही अलंकार है श्लेष यहाँ अलंकार नहीं है । यहाँ द्वितीय अर्थ केवल प्रतिभात होता है यह कथन

त्रस्य प्ररोहाभावात्। न च विरोधाभासो विरोधः इव श्लेषाभासः श्लेषः। तदेवमादिषु वाक्येषु श्लेषप्रतिभोत्पत्तिहेतुरलङ्कारान्तरमेव। तथा च—

सद्वंशमुक्तामणिः॥ ३८०॥

नाल्पः कविरिव स्वल्पश्लोको देव ? महान् भवान्॥ ३८१॥

अनुरागवती सन्ध्या दिवसस्तत्पुरः सरः।
अहो दैवगतिश्चित्रा तथाऽपि न समागमः॥ ३८२॥

### बालक्रीड़ा

गड़बड़ है। पहला ही अर्थ प्रतिभात होता है जमता नहीं है जब द्वितीय अर्थ आता है तब यह विरोध को हटाता है। इसीलिए विरोधाभास इसको कहते हैं यह द्वितीय अर्थ कविविवक्षित है अतः इसका प्ररोह ही होता है, प्ररोह का अभाव वहाँ नहीं है। भगवन्! एक अर्थ विरोध का उल्लासक होता है दूसरा उसका निवर्त्तक। किन्तु उल्लासक केवल उसका उल्लासन ही करता है पर्यन्त में ठहरता नहीं है। पर्यन्त में ठहरनेवाला द्वितीय अर्थ है और वही विरोध का निवर्त्तक भी होता है। इसीलिए यह अलंकार आभासरूप है। अन्य कोई अलकार आभास रूप नहीं है।

"इस तरह के वाक्यों में" जो कहा था उसको दिखाने का उपक्रम करते हैं तथा च सद्वंश। यह राजा सद्वंश में यानी सत्कुल रूप सद्वेणु में मुक्तामणि है। बांस में मोती पैदा होते हैं यह प्रसिद्ध है। यहाँ वंश शब्द में जो श्लेष है उसके बदौलत जो कुल में वेणुत्व का अभेदारोप है वह राजा में मुक्तामणित्व के आरोप का हेतु है। अतः श्लिष्टपरम्परितरूपक की प्रधान है वंश शब्द का श्लेष तो रूपक के उपयोगी होने से रूपक का अंग है इसलिए कहना चाहिए कि श्लेष प्रतिभोत्पत्ति हेतु रूपक ही है। अलङ्कारान्तर प्रतिभोत्पत्ति हेतु श्लेष नहीं।

नाल्पः। हे देव! हे राजन्! महान् आप क्षुद्र कवि की तरह स्वल्प श्लोक नहीं है। यहाँ कवि स्वल्प श्लोक माने स्वल्प पद्य निर्माता। राजा स्वल्पश्लोक माने स्वल्प यश वाले। पद्ये यशसि च श्लोकः इस अमर के अनुसार श्लोक शब्द के पद्य और यश अर्थ हैं। यहाँ कवि की अपेक्षा राजा में व्यतिरेक है जो श्लेष मूलक है। अतः व्यतिरेक प्रधान है श्लेष उसका अंग है।

अनुराग।. अनुराग प्रेम एवं लालिमा।· पुरः सर अग्रगामी और सम्मुख। समागम मिलन और स्त्रीपुरुष सम्बन्ध। सन्ध्या लाल है नायिका अनुरक्त है। दिवस अग्रगामी है नायक सम्मुख है। तब भी समागम दिन रात का मिलना। नायक एवं नायिका का संगम। नहीं हो रहा है। यह दैवगति यानी दैव के द्वारा की गई दिन एवं रात्रि का सञ्चार विचित्र विलक्षण है। दैव की गति भाग्य का खेल विचित्र है आश्चर्य जनक है। यहाँ एक अर्थ में अभिधा का नियमन हो गया है अतः दोनों अर्थ वाच्य नहीं है। जिसके फलस्वरूप श्लेष नहीं है किन्तु श्लिष्ट विशेषणों की महिमा से नायक एवं नायिका के वृत्तान्त की प्रतीति हो रही है अतः समासोक्ति अलंकार है।

आदाय चापमचलं कृत्वाऽहीनं गुणं विषमदृष्टिः ।
यश्चित्रमच्युतशरो लक्ष्यमभाङ्क्षीन्नमस्तस्मै ॥ ३८३ ॥

इत्यादावेकदेशविवर्तिरूपक-(श्लेष ?)-व्यतिरेक-समासोक्ति-विरोधत्वमुचितम् न तु श्लेषत्वम् । शब्दश्लेष इति चोच्यते अर्थालङ्कारमध्ये च लक्ष्यते इति कोऽयं नयः । किं च वैचित्र्यमलङ्कार इति य एव कविप्रतिभासंरम्भगोचरस्तत्रैव

वालक्रीड़ा

आदाय । जिसकी दृष्टि जिसके नेत्र विषम है उस त्रिलोचन शम्भु ने अचल पर्वत को धनुष । सर्पों के प्रभु वासुकी को प्रत्यञ्चा एव अच्युत को शर बना कर त्रिपुरासुर को मार डाला । यह मुख्य द्वितीय अर्थ है । लक्ष्य से अन्यत्र दृष्टि रखने वाले धन्वी ने चल नहीं सकने वाले क्रियाशून्य धनुष के हीन जीर्ण या निकृष्ट गुण को लेकर उस गुण से अच्युत नहीं निकलने वाले बाण के द्वारा लक्ष्य को वेध दिया । यह अमुख्य प्रथम अर्थ हैं यहाँ विरोधाभास ही प्रधान अलंकार हैं श्लेष तो उसका अंग है । अतः यहाँ एकदेश विवर्तिरूपक १ व्यतिरेक २ समासोक्ति ३ एवं विरोध ही उचित है न कि श्लेष । यहाँ जिसको एकदेश विवर्त्ति कहते हैं वह मम्मट के मत के अनुसार श्लिष्ट परम्परित रूपक है किन्तु प्राचीनों की दृष्टि से वैसा लिखा है । अत एव आगे चल कर स्वयं लिखेंगे भी कि "एकदेशविवर्त्ति हीदमन्यैरुच्यते इति । श्लेष व्यतिरेक में श्लेष पद का उपादान अनावश्क है । क्योंकि श्लेष से ही इनका निर्वाह है इनसे श्लेष का निर्वाह नहीं है अतः यह तो इन उक्त चारों में भी मूल है । फिर भी यदि श्लेषमूलकत्व की स्पष्ट प्रतिपत्ति करना अभीष्ट हो तो अन्य तीनों में भी श्लेष शब्द का उपादान करना चाहिए । किसी एक में उसके उपादान कर देने से सबकी आवश्यकता की पूर्त्ति कैसे होगी ।

अब पूर्वपक्ष के तृतीय अंश को दूषित करते हैं शब्दश्लेष । आप कहते हैं इसको शब्दश्लेष किन्तु उसका लक्षण करते हैं अर्थलंकारों के मध्य में । यह कौन नय है तरीका है । भगवन् ! वाग्देवतावतार ! इस प्रक्रिया को तो आपने भी अपनाया है । जैसे सहोक्ति विनोक्ति एवं व्याजोक्ति ये अलंकार सह विना एवं व्याज अर्थ वाले शब्दों का उपादान किये विना नहीं बनेंगे अपितु उपादान करने पर ही बनेंगे तब भी इनकी गणना आपने अर्थालंकारों में ही की है । इसी तरह स्वभावोक्ति भी है इसमें स्वभाव का कथन आवश्यक है तब भी अर्थालंकार इसको आपने कहा है । श्लेषवक्रोक्ति को शब्दालंकार कहना ठीक है क्योंकि इसका आधार श्लिष्ट शब्द ही है उसके विना उसका स्वरूप नहीं बनता है । समासोक्ति विशेषाक्ति एवं अतिशयोक्ति में तो केवल संज्ञा करने के लिए ही उक्ति शब्द का उपन्यास है, किन्तु समास अतिशय एवं विशेष शब्दों के कथन की आवश्यकता कतई नहीं है ।

किञ्च । और भी एक बात है कि वैचित्र्य ही अलंकार है वैचित्र्य भी वही है जो कवि के संरम्भ का गोचर हो । इसलिए वैचित्र्य ही अलंकार की भूमि है । हाँ ठीक

विचित्रता इति सैवाऽलङ्कारभूमिः। अर्थमुखप्रेक्षित्वमेतेषां शब्दानामिति चेत्, अनुप्रासादीनामपि तथैवेति तेऽप्यर्थालङ्काराः किं नोच्यते। रसादिव्यञ्जकस्वरूपवाच्यविशेषव्यपेक्षत्वेऽपि ह्यनुप्रासादीनां शब्दालङ्कारता। शब्दगुणदोषाणामप्यर्थापेक्षयैव गुणदोषता। अर्थगुणदोषालङ्कराणामपि शब्दापेक्षयैव व्यवस्थितिरिति तेऽपि शब्दगतत्वेनोच्यन्ताम्। 'विधौ वक्रे मूर्ध्नि' इत्यादौ च वर्णादिश्लेषे एकप्रयत्नोच्चार्यत्वेऽर्थश्लेषत्वं शब्दभेदेऽपि प्रसज्यतामित्येवमादि स्वयं विचार्यम्॥

[ १२१ ] तच्चित्रं यत्र वर्णानां खड्गाद्याकृतिहेतुता ॥ ८५ ॥

सन्निवेशविशेषेण यत्र न्यस्ता वर्णाः खड्ग-मुरज-पद्माद्याकारमुल्लासयन्ति तच्चित्रं काव्यम्। कष्टं काव्यमेतदिति दिङ्मात्रं प्रदर्श्यते।

उदाहरणम्—

मारारिशक्ररामेभमुखैरासाररंहसा। सारारब्धस्तवा नित्यं तदार्तिहरणक्षमा॥३८४॥

बालक्रीड़ा

है हम भी मानते हैं किन्तु अर्थमुख प्रेक्षिता तो इन श्लिष्ट शब्दों में है अतः इनको अर्थालंकार कहते हैं। इस पर कहते हैं कि ऐसी अर्थमुखप्रेक्षिता तो अनुप्रास यमक एवं पुनरुक्तवदाभास में भी है तब क्यों नहीं उनको अर्थालंकार कहते हैं। खैर। काकुवक्रोक्ति एवं श्लेषवक्रोक्ति को तो अलंकार सर्वस्वकार वगैरह ने अर्थालंकार माना ही है। रस को व्यक्त करने वाले स्वरूप से विशिष्ट वाच्यविशेष की अपेक्षा में भी अनुप्रासादि में शब्दालंकारता है। यही नहीं और भी सुनिये। शब्दों में रहने वाले गुण एव दोषों को अर्थ की अपेक्षा से ही गुण एव दोष कहते हैं अतः उनको अर्थगत कहिए और अर्थ में रहने वाले गुण और दोषों को शब्द की अपेक्षा से ही गुण एवं दोष कहते हैं अतः उनको शब्द गत कहना चाहिए क्यों पहले वालों को शब्द गत और दूसरी वार वालों को अर्थगत कहते हैं। विधौ इत्यादि वर्ण श्लेष को विधि के इकार और विधु के उकार रूप शब्द के भिन्न रहने पर भी एक प्रयत्न से उच्चारण किये जाने के कारण अर्थ श्लेष मानने का प्रसंग आपत्ति लग जायगी। ऐसी परिस्थितियों का स्वयं विचार करिये।

जहाँ खड्ग आदि की आकृति के हेतु वर्ण रहेंगे वहाँ वे वर्ण चित्रालंकार कहलायेंगे।

सन्निवेश से न्यस्त रखे हुए वर्ण जहाँ खड्ग मुरज आदि के आकार को उल्लसित करते हैं वह चित्र काव्य है। यह काव्य निर्माण में समझने में एवं लिखने में हरहालत में कष्ट जनक है यानी कष्ट स्वरूप ही है अतः दिङ्मात्र यानी जिज्ञासुओं को चित्रकाव्य की दिशा मार्ग दिखाने के लिए थोड़ा उदाहरण लिखते हैं।

मारारि। वह आदिमा सबकी आदिभूत उमा मुझको कल्याण देवे। जिसके उत्कटस्तव को कामारि शम्भु, शक्र, राम एव इभमुख गजानन बड़े वेग से करते हैं अत एव जो नित्य उनकी पीड़ा दूर करती है। जो प्रणतजनों की माता है जो श्रियों के संघर्ष का स्थान है।

माता नतानां सङ्घट्टः श्रियां बाधितसंभ्रमा ।
मान्याऽथ सीमा रामाणां शं मे दिश्यादुमादिमा ॥३८५॥

सरला बहुलारम्भतरलालिबलारवा । वारलाबहुलामन्दकरलाबहुलामला ॥३८६॥

भासते प्रतिभासार ! रसाभाताहताविभा ।
भावितात्मा शुभा वादे देवाभा बत ते सभा ॥३८७॥

रसासार ! रसा सारसायताक्ष ! क्षतायसा ।
सातावात ! तवातासा रक्षतस्त्वस्त्वतक्षर ! ॥३८८॥

## मधुसूदनी

वर्णानामिति । अत्र वर्णानामिति पाठोऽसमञ्जसः । यतो हि वर्णा उच्चारणीयाः उच्चारणञ्च मुखेन । मुखादुच्चार्यमाणानां तेषां खड्गाद्याकृतिहेतुत्वं कर्त्तुं ब्रह्मणाऽपि दुःशकम् । अतोऽयं पाठः—तच्चित्रं यत्र लिप्यास्तु खड्गाद्याकृति हेतुता इति । वृत्तावपि न्यस्ता लिपिः खड्गाद्याकारमुल्लासयति इति च । लिपरेपि शब्दस्मारकत्वाच्छब्दत्वमवधेयम् ।

## बालक्रीड़ा

जिसमें संभ्रम बाधित है । जो माननीयों की भी मान्या है और जो रामा सुन्दरियों की सीमा है यानी जिससे बढ़कर कोई सुन्दरी नहीं है । यहाँ खड्गबन्ध नामक चित्र है । इसकी समाप्ति दो छन्दों में होती है अतः यह युग्म है ।

सरला । वह शरत् सबसे उत्कृष्ट है । जो सरला है मेघादि के आडम्बर से शून्य है । जिसमें आरम्भ करने में चञ्चल भ्रमर सेना का दल शब्द से व्याप्त है । जिसमें हँसियों का बाहुल्य है । जिस समय करों को ग्रहण करने वाले राजकीय पुरुष अमन्द हैं यानी अमन्द अभियोगशाली है । और जो बहुल अत्यधिक अमल है अर्थात् मेघच्छन्न दुर्दिनों के नहीं होने से स्वच्छ आकाश से युक्त है । यह मुरजबन्ध है । मुरज माने एक वाद्य विशेष उसके आकार में लिपि का विन्यास इसमें होता है ।

भासते । हे प्रतिभासार ! प्रज्ञा में श्रेष्ठ राजन् ! देवतुल्या तुम्हारी सभा शोभायमान हो रही है । जो सभा शृंगारादि रसों से आभाता दीप्त है । अत एव इसकी अविभा कमजोरियाँ प्रतिहत हैं । यहाँ आने जाने वाले सभ्यों की आत्मा भावित है वशीकृत है । और जो वाद तत्त्व कथा में शुभ है । यह पद्मबन्ध है ।

रसासार । हे रसा पृथ्वी में सार श्रेष्ठ ! हे सारस सर तालाब में पैदा होने वाले कमल की तरह आयत विशाल अक्ष आखों वाले ! हे सात सुख में अवात विचलित या चञ्चल नहीं होने वाले । हे अतक्ष अनल्प र देने वाले ( रा दाने ) हे राजन् ! रक्षा करने वाले आप की रसा पृथ्वी, क्षत नष्ट हो गया है अय शुभा वह विधि जिनकी ऐसे दुर्जनों का नाश करने वाली तथा तास उपक्षय जिसका नहीं है ऐसी है । यहाँ सर्वतोभद्र नामक चित्र काव्य है ।

सम्भविनोऽप्यन्ये प्रभेदाः शक्तिमात्रप्रकाशका न तु काव्यरूपतां दधतीति न प्रदर्श्यन्ते।

**( १२२ ) पुनरुक्तवदाभासो विभिन्नाकारशब्दगा।**
**एकार्थतेव**

## मधुसूदनी

एकार्थतेव। अत्र एकार्थता समानार्थकता नास्ति किन्तु भासतेऽतोऽयमन्यो वाक्यगतोऽलंकारः। यद्यपि अयं पुनरुक्तवदाभासोऽलंकारः शब्दगतो नास्ति। यतो हि पुनःश्रुतौ सत्यामेव शब्दगतत्वं स्यात्। यादृशी आनुपूर्वी प्रागुच्चारितस्य वर्णस्य पदस्य वाक्यस्य वा अस्ति तादृशी एव सा पुनरपि तस्य तस्य तस्य भवेत्तदाऽयं शब्दगतत्वेन व्यवस्थापयितुं शक्येत। अत्र तु तथा आनुपूर्वी नास्ति अपि तु भिन्ना सा। अथ च एकवारं योऽर्थं एकेन शब्देन उपस्थितः पुनरपि स एवार्थः द्वितीयेन तेन उपस्थितो भवति। अतोऽयमर्थगतत्वेन मन्तव्यः। तद्यपि येषामर्थानामुपस्थितये ये शब्दाः प्रयुक्ताः। तेषामर्थानामुपास्थापका अन्येऽपि शब्दाः सन्ति। किन्तु प्रकृतवाक्यघटकतयाऽधुना ये शब्दाः येषामर्थानामुपस्थापकत्वेन विन्यस्तास्तदतिरिक्ताः शब्दास्तानर्थान् उपस्थापयितुं न पारयन्ति। परन्तु त एव तथाभूताः। अतः शब्दपरिवृत्त्यसहत्वात् शब्दालंकारोऽयमिति व्यपदेशः।

यद्यप्यस्य नियमस्य नात्रैव सामान्यस्थलेष्वपि संलग्नता। यतः काव्यपरिधौ ते एव शब्दा ये विवक्षितार्थैकबोधका अन्येषां सद्भावेऽपि। अत्र प्रत्येकं शब्दाः स्वीयं स्वीयं वैलक्षण्यमादाना एवं प्रयुज्यन्ते काव्येषु कविभिः। यथा— अथ प्रजानामित्यत्र। प्रजानामिति जायेति शब्दस्य च निर्देशे कवेस्तात्पर्यम्। प्रजाशब्दार्थः। "प्रजा स्यात् सन्ततौ जने" इत्यमरकोषानुसारं सन्ततिर्जनश्च। तथा च जनानामधिपः स इदानीं सन्ततेरपि अधिकपतित्वं कामयतेऽतो जायां गृहीत्वा नन्दिनीसेवायां प्रस्तुतः। तज्जाया जाया भवति यदस्यां जायते पुनः। एवं हि उत्तमकवेः काव्ये शब्दपरिवृत्तेरसहनीयता जागर्त्येव तद्यपि अयमेतादृशो नियमोऽलंकारत्वस्यापि सम्पादक इति मत्वा तदनुपालनाय लक्षणग्रन्थेषूपदिष्टम्।

## बालक्रीड़ा

इसके और भी भेद हो सकते हैं जो काव्य निर्माण के विषय में कवि की शक्ति के प्रकाशक जरूर हैं किन्तु वे भेद काव्य रूप को नहीं धारण करते हैं। अतः उसको नहीं दिखाते हैं।

अब पुनरुक्तवदाभास का लक्षण लिखते हैं पुनः विभिन्न आकार वाले विजातीय आनुपूर्वी वाले शब्दों में रहने वाली एकार्थता की तरह एकार्थता जहाँ हो अर्थात् वे शब्द वस्तुतः एक अर्थ है.५ नहीं हो किन्तु एकार्थक मालूम पड़ते हों वह पुनरुक्तवदाभास है।

भिन्नरूपसार्थकानर्थकशब्दनिष्ठमेकार्थत्वेन मुखे भासनं पुनरुक्तवदाभासः ।

स च—( १२३ ) शब्दस्य

सभङ्गाभङ्गरूपकेवलशब्दनिष्ठः । उदाहरणम्—

अरिवधदेहशरीरः सहसा रथिसूततुरगपादातः ।
भाति सदानत्यागः स्थिरतायामवनितलतिलकः ।।३८९।।

वालक्रीड़ा

विभिन्न रूप वाले सार्थक एवं निरर्थक शब्दों मे जहाँ आरम्भ में एकार्थता प्रतीत हो वह पुनरुक्तवदाभास पुनः कथित जैसे शब्द जहाँ मालूम पड़ते हों ऐसा यह अलंकार है।

जहाँ वस्तुतः एकार्थता समानार्थकता नहीं है किन्तु भासित होती है। यहाँ एक और अलंकार पुनरुक्तवदाभास वाक्य में अधिक हुआ। वस्तुतस्तु यह पुनरुक्त वदाभास शब्दालंकार नहीं है। क्योंकि उसी अनुपूर्वी वाले वर्ण या पद या वाक्य का यदि पुनरुच्चारण हो तब शब्दगत पुनरुच्चारण मानकर शब्दालंकार कहा जा सकता है। यहाँ तो शब्दों की आनुपूर्वी भिन्न है किन्तु एक बार जो अर्थ उपस्थित हो चुका वही अर्थ पुनः उपस्थित होता है। शब्दान्तर से वह अर्थ पुनः उपस्थित होता है; यह बात अलग है किन्तु अर्थ ही पुनः उपस्थित होता है, शब्द का पुनरुच्चारण नहीं होता है अतः यह अलंकार अर्थगत है। किन्तु जिन अर्थों की उपस्थिति के लिए जिन शब्दों का प्रयोग किया गया है उन अर्थों के उपस्थापक और भी शब्द हैं किन्तु उन्हीं शब्दों के योग से ही वह अर्थ पुनः उपस्थित हुआ जैसा मालूम पड़ता है। अगर उन शब्दों को नहीं प्रयुक्त किया जाय तो वह आशय नहीं मिलता है अतः शब्द की प्रभुता के कारग शब्दगत मान लिया।

यद्यपि यह नियम सामान्य स्थलों में भी लागू हो सकता है। क्योंकि हमारे यहाँ काव्य की परिधि में आने वाले शब्दों के विषय में यह परिवर्तनकारी नियम लागू नहीं पड़ता है। यहाँ तो प्रत्येक शब्द अपनी विशेषता को लेकर ही आता है। जैसे' 'अथ प्रजानामधिपः प्रभाते" यहाँ प्रजानां शब्द के निर्देश का अपना एक तात्पर्य है। प्रजा शब्द का अर्थ है सन्तति और जन। यहाँ का भाव है कि जनों का स्वामी दिलीप अब अन्तति का भी अधिक पति बनने की कामना वाला है। अतः जाया को साथ लिये है। जाया वह कहलाती है जिसमें वह पुरुष पुनः पैदा होता है। (तज्जाया जाया भवति यदस्यां जायते पुनः) अतः शब्दपरिवृत्ति की असहनीयता उत्तम कवि के काव्य में सर्वत्र ही है। तथापि वह भी एक नियम अलंकारत्व का सम्पादक है इस दृष्टि से मान्यता देकर उसका अनुपालन करना लक्षण ग्रन्थों में उपदिष्ट है।

वह दो प्रकार का है केवल शब्द गत और शब्दार्थोभय गत। वह भी केवल शब्दगत सभंग एवं अभंग होता है। उसमें केवल सभंग शब्द गत का उदाहरण—

अरि। अरियों के वध नाश करने वाली ईहा चेष्टा जिनकी ऐसे शरी शरयुक्त योद्धाओं को ईरण प्रेरणा देने वाला, जिसके तुरग घोड़े एवं पदाति पैदल सेना के जवान

चकासत्यङ्गनारामाः कौतुकानन्दहेतवः। तस्य राज्ञः सुमनसो विबुधाः पार्श्ववर्तिनः

**( १२४ ) तथा शब्दार्थयोरयम् ॥ ८६ ॥**

उदाहरणम्—तनुवपुरजघन्योऽसौ करिकुञ्जररुधिररक्तखरनखरः।

तेजो धाम महः पृथुमनसामिन्द्रो हरिर्जिष्णुः ॥३९१॥

बालक्रीड़ा

सहसा शीघ्र रथियों के साथ सु सुन्दर तरीके से उत माने सम्बद्ध हैं ऐसा तथा स्थिरता में अग पर्वत की तरह स्थिर यह अवनितलतिलक राजा सदा नम्रता से शोभायमान है।

यहाँ देह एवं शरीर, सारथि एवं सूत तथा दान एवं त्याग शब्द पुनरुक्त जैसे आपाततः मालूम पड़ते हैं। ये सभी शब्द सभङ्ग है। इनमें देने वाली ईहा अर्थ वाला यह देह शब्द और शरी योद्धाओं का ईरक प्रेरक अर्थवाला यह शरीर शब्द दोनों सार्थक है। रथि के साथ सहसा शब्द के जोड़ने से बना सारथि शब्द निरर्थक और वेञ् तन्तु सन्ताने से क्त प्रत्यय करने पर बना हुआ उत शब्द सु उपसर्ग से युक्त होने से बना सूत शब्द सार्थक है। तथा दान और त्याग दोनों निरर्थक हैं। इनका परिवर्त्तन नहीं किया जा सकता है।

अभङ्ग शब्दगत का उदाहरण—चकासति। "अंगात् कल्याणे" इस गण सूत्र के द्वारा अंग से न प्रत्यय करने पर अंगना शब्द बना जिसका अर्थ है कल्याणकारी प्रशस्त अंगोवाली नायिका। उनके साथ राम रमणकारी। अंगनाराम, विरहशून्य। कौतुक उत्सव से जनित आनन्द के हेतु तथा सुन्दर मन से युक्त विबुध विद्वान् उस राजा के पार्श्ववर्ती सहचर लोग।

यहाँ अंगना एवं रामा शब्द स्त्री अर्थ के कौतुक एवं आनन्द शब्द सन्तोष अर्थ के सुमनसः और विबुधाः शब्द देव अर्थ के आपततः वाचक होने से पुनरुक्त मालूम पड़ते हैं। यहाँ सभी अभङ्ग हैं।

शब्द और अर्थ दोनों में रहने वाला यह पुनरुक्तवदाभास अलंकार है। उदाहरण जैसे—तनु। यह हरि सिंह तनु वपु क्षीण कटि वाला है तब भी अजघन्य है श्रेष्ठ है। करिकुञ्जर गजश्रेष्ठ के रुधिर से जिसके तीखे नख लाल हो गये हैं। प्राणात्ययेप्यसहनं तत्तेजः समुदाहृतम्। इस लक्षण वाले तेज का धाम स्थान। मह उत्सव के कारण पृथु विशाल मनवालों में इन्द्र श्रेष्ठ है। तथा जिष्णु जयन करता है।

यहाँ तनु और वपु शब्द शरीर अर्थ के करि और कुञ्जर शब्द गज अर्थ के रुधिर और रक्त शब्द खून अर्थ के तेज धाम एवं महः शब्द तेज अर्थ के और इन्द्र हरि एवं विष्णु शब्द देवेन्द्र अर्थ के आपाततः वाचक होने से पुनरुक्त हैं। इनमें तनु कुञ्जर रक्त धाम हरि एवं विष्णु शब्द परिवर्त्तन को अर्थात् दूसरे पर्यायवाचक शब्दों में बदलने को सहन नहीं कर सकते हैं। वपु करि रुधिर और इन्द्र शब्द पर्याय के परिवर्त्तन को सहन करते हैं अतः यह शब्द में भी है और अर्थ में भी है।

यहाँ तनु आदि में से किसी एक भी शब्द के परिवर्त्तन करने पर यह अलंकार

अत्रैकस्मिन् पदे परिवर्त्तिते नालंकार इति शब्दश्रयः अपरस्मिंस्तु परिवर्तितेऽपि स न हीयते इत्यर्थनिष्ठ इत्युभयालङ्कारोऽयम् ॥

इति काव्यप्रकाशे शब्दालंकारनिर्णयो नाम नवमोल्लासः ।९। श्रीशिवो जयति ॥

बालक्रीड़ा

नहीं रह सकता है अतः शब्दाश्रय है। और वपु आदि ऊपर बतलाये हुए शब्दों में से किसी के बदलने पर भी यह अलंकार रह जाता है अतः अर्थालंकार भी है। इस तरह इसको उभयालंकार मानते हैं।

यह बात यहाँ समझने की है कि नवम उल्लास के अन्त एवं दशम उल्लास के आरम्भ में इस पुनरुक्तवदाभास के लिखने का आशय है कि यह अलंकार उभय निष्ठ है। अत एव इन दोनों अलकारों के मध्यम स्थान में इसका उल्लेख किया है। एक की समाप्ति हो रही है दूसरे का आरम्भ।

इति काव्यप्रकाश में शब्दालकारों का निर्णय नामक नव उल्लास की बालक्रीड़ा समाप्त हुई।

---

## अथ दशमोल्लासः

अर्थालंकारानाह—( १२५ ) साधर्म्यमुपमा भेदे

बालक्रीड़ा

अथ दशम उल्लास का आरंभ करते हैं। नवम उल्लास में शब्द के अलंकारों के निरूपण करने के बाद अर्थालंकारों का अवसर संगति से निरूपण करते हैं। उनमें अनेक उपमेयोपमा आदि १९।२० अलंकारों की मूल और अन्य अलंकारों की अपेक्षा सुकुमार होने के कारण सर्व प्रथम उपमा का लक्षण लिखते हैं साधर्म्यम्। समान (एक अथवा तुल्य) धर्म (गुण क्रिया शब्द एवं शुद्ध सामान्यरूपत्व) है जिनका ऐसे सधर्मा माने उपमान एवं उपमेय उनका भाव माने सम्बन्ध सादृश्य रूप ही साधर्म्य हैं। यहां समान है धर्म जिनका ऐसे सधर्मा यह बहुव्रीहि समास है। इसके बाद भाव में ष्यञ् प्रत्यय हुआ उसका अर्थ है सम्बन्ध। क्योंकि महावैयाकरण भर्तृहरि का कहा हुआ एक न्याय है कृत्तद्धित एवं समास से विहित भाव प्रत्ययं का अर्थ सम्बन्ध है। अतः बहुव्रीहि समास युक्त सधर्मा पद से विहित भाव प्रत्यय ष्यञ् का अर्थ सम्बन्ध है वह सम्बन्ध सादृश्य है। इसके अनुसार उपमान एवं उपमेय का समान धर्म प्रयोज्य सादृश्य सम्बन्ध साधर्म्य पद का अर्थ है। भेद रहने पर साधर्म्य उपमा है। वही हृद्य एवं उपस्कारक होने पर उपमालंकार है। यहाँ हृद्यत्व के निवेश का फल है कि "गौरिव गवयः" इसमें हृद्यत्व के नहीं होने से उपमा अलंकार नहीं है। और उपस्कारकत्व के निवेश का फल है कि "कण्ठे केवलमर्गलेव निहिता" इसमें उपमा अलकार नहीं है। क्योंकि नियम है कि—

बालक्रीड़ा
नाम
लक्षणों में विलक्षणता
२१ सादृश्यप्राण अलंकार
४ भेदाभेदप्रधान
–१ उपमा
सादृश्य
–२ उपमेयोपमा
सादृश्य+तृतीयसदृशव्यवच्छेद
–३ अनन्वय
सादृश्य+द्वितीयसदृशव्यवच्छेद
–४ स्मरण
सादृश्य पुरोगामी स्मरण
६ अभेदप्रधान
४ आरोपमूलक
–१ रूपक
ऐच्छिक आरोप
–२ अपह्नुति
सापह्नव आरोप
–३ ससन्देह
सन्देहानुगत आरोप
–४ भ्रान्तिमान्
वास्तविक आरोप
२ अध्यवसायमूलक
–१ उत्प्रेक्षा
साध्य अध्यवसाय
–२ अतिशयोक्ति १
सिद्ध अध्यवसाय
४ भेदप्रधान
–१ सामान्य
भेदज्ञान रहित गुणसाम्य
–२ मीलित
निगूहनपुरःसर गुणसाम्य
–३ तद्गुण
उपमेय द्वारा उपमानगुणग्रहण
–४ व्यतिरेक
उपमान से अधिक उपमेय
७ गम्यौपम्याश्रय
२ पदार्थगत
–१ तुल्ययोगिता
सभी पदार्थ प्रकृत या सभी अप्रकृत
–२ दीपक
कुछ पदार्थ प्रकृत, कुछ अप्रकृत
३ वाक्यार्थगत
–१ प्रतिवस्तूपमा
वस्तुप्रतिवस्तुभाव
–२ दृष्टान्त
बिम्बप्रतिबिम्बभाव
–३ निदर्शना
उपमा में पर्यवसित संबंधानुपपत्ति
२ श्लेषमूलक
–१ समासोक्ति
केवल विशेषण श्लिष्ट
–२ श्लेष
विशेषण और विशेष्य दोनों श्लिष्ट

**१८ विरोधप्राण अलंकार**

| वालक्रीड़ा | नाम | लक्षणों में विलक्षणता ( नियम का भंग ) |
|---|---|---|
| सामान्य | १ विरोधाभास | विरोध ( साधारण ) |
| २ भेदाभेद सम्बन्धासम्बन्धहेतुक | १ अतिशयोक्ति २ | अभेद में भेद, भेद में अभेद, सम्बन्ध में असम्बन्ध, असम्बन्ध में सम्बन्ध |
| | २ अतिशयोक्ति ३ | " " " |
| ११ कार्यकारणभाव हेतुक | १ अतद्गुण | तद्गुण रूप विपर्यय |
| | २ विशेषोक्ति | कारण सद्भाव में भी कार्य नहीं होता |
| | ३ विषम २ | अननुरूप संसर्ग ( उत्पत्ति एवं संयोगादि ) |
| | ४ अतिशयोक्ति ४ | " " |
| | ५ विभावना | विना कारण के कार्य |
| | ६ विषम ३ | कार्यकारण में असमानगुणत्व |
| | ७ विषम ४ | कार्यकारण में असमानक्रियत्व |
| | ८ असंगति | कार्यकारण में असमानदेशत्व |
| | ९ विशेष ३ | विना आधार के आधेय |
| | १० व्याघात | एक ने जिससे बनाया, दूसरे ने उसी से उसके विरुद्ध किया |
| | ११ अन्योन्य | परस्पर कार्यकारणभाव |
| ४ आश्रयाश्रयिभाव हेतुक | १ विशेष १ | एक आधार में युगपत् अनेक आधेय |
| | २ विशेष २ | " " |
| | ३ अधिक | आश्रय में आश्रयी का न समाना |
| | ४ विषम १ | आश्रय एवं आश्रयी में एक दूसरे के साथ विषमता । |

## बालक्रीड़ा

वाचक मन्ये शंके ध्रुवं प्रायः नूनम् इत्यादि एवं इव शब्द है। यहाँ "उत्प्रेक्षा व्यज्यते शब्दैः" इसमें व्यज्यते का अर्थ है बोध्यते क्योंकि अप्पय दीक्षितजी ने लिखा है—एता एवोत्प्रेक्षाः "मन्ये शंके" इत्याद्युत्प्रेक्षाव्यञ्जकत्वेन परिगणितानां शब्दानां प्रयोगे वाच्याः। तेषामप्रयोगे गम्याः। इस तरह इनके प्रयोग में वाच्याः कहने का आशय है कि ये वाचक हैं। प्रश्न—जब ये वाचक हैं तब इनको व्यञ्जक कैसे लिखा क्योंकि व्यञ्जक तो वह होता है जो व्यञ्जनावृत्ति से अर्थ का बोधक। उत्तर। मन्ये इत्यादि शब्द स्वतन्त्र जब प्रयुक्त होते हैं तब इनका अर्थ सम्भावना नहीं होता है अतः वाचक नहीं है यह सिद्धान्त है। क्योंकि अभिधा शक्ति से अर्थ का बोधक वाचक होता है। जैसे—यह ध्रुव है कि अपना कर्म ही मनुष्य को ऊँचा उठाता है। इसको सभी मानते हैं मैं भी मानता हूँ। फिर भी यह शंका होती है कि ईश्वर का उपयोग किस समय नूनं निश्चय ही अवश्य ही सिद्धि देता है। इन वाक्यों में प्रयुक्त ये ही शब्द सम्भावना के बोधक नहीं है। किन्तु जहाँ उत्प्रेक्षा सामग्री रहती है वहाँ ही रहनेवाली उत्प्रेक्षा के ये बोधक होते हैं अतः इनको व्यन्जक भी कह दिया है। जैसे उपसर्गादि। उपसर्गादि के रहने पर ही धातु में अन्तर्निहित अर्थ व्यक्त होता है अन्यथा नहीं। आस्यते एवं उपास्यते में यह तत्व स्पष्ट है। उप के लगाने पर वही धातु सकर्मक होती है अन्यथा अकर्मक है। बस इनका और उनका इतना ही साम्य है अधिक नहीं है! क्योंकि उपसर्गादि का स्वतन्त्र प्रयोग नहीं हो सकता है इनका स्वतन्त्र भी प्रयोग होता है। इव शब्दोऽपि तादृशः कहने का आशय है कि इव शब्द तिङन्त के ही साथ में प्रयुक्त हुआ सम्भावना का बोधक है अन्य के साथ म सादृश्य का। प्रश्न—यदि संकेत के अभाव में ये मन्ये आदि पद उत्प्रेक्षा के वाचक नहीं तब यह कैसे कहते हैं कि इनके प्रयोग में वाच्या उत्प्रेक्षा है। उत्तर। जैसे हन् धातु स्वतन्त्र प्रयुक्त हुआ गमन अर्थ को नहीं कह सकता है किन्तु दूसरे किसी पद वगैरह का उपसंशन सहकार होता है तब वह गमनरूप अर्थ को कहता है जैसे पद्धति जंघा एवं जघन आदि शब्दों में प्रयुक्त हुआ वह गति को कहता है। वहाँ वह वाचक ही है व्यञ्जक नहीं है! वहाँ वह उस अर्थ को क्यों कहता है इसका हेतु स्वभाव ही है। उसी तरह मन्ये आदि शब्दों की स्थिति है। हन् धातु में तो भला गमन रूप अर्थ की शक्ति भी है इनमें तो यह भी नहीं है तब भी कहते हैं अतः स्वभाव के सिवाय क्या कहा जाय। फलतः प्रकृत सिद्धान्त है कि ये शब्द स्वभाव वश उपसंदानित अवस्था में ही संभावना को कहते हैं अतः इनके प्रयोग में वाच्या है और जहाँ तो इव के विना वाक्यार्थ की परिसमाप्ति नहीं है तथा झटिति इवादि की प्रतीति हो जाती है वह व्यंग्या है। इव शब्द तिङन्त के ही साथ में संभावना परक है इसीलिए "बालेन्दुवक्राण्यविकाशभावाद् बभुः पलाशान्यतिलोहितानि। सद्यो वसन्तेन समागतानां नखक्षतानीव वनस्थलीनाम्"।

यहाँ वनस्थलीनां नखक्षतानि इव पलाशानि बभुः इस पद्य में उपमा ही है उत्प्रेक्षा नहीं है।

उन्मेषं यो मम न सहते जातिवैरी निशाया-
मिन्दोरिन्दीवरदलदृशा तस्य सौन्दर्यदर्पः।
नीतः शान्तिं प्रसभमनया वक्त्रकान्त्येति हर्षा-
ल्लग्ना मन्ये ललिततनु! ते पादयोः पद्मलक्ष्मीः ॥४१६॥

बालक्रीड़ा

जो तो अप्पय दीक्षित जी ने कहा है कि यहाँ उपमा नहीं है उत्प्रेक्षा है। उनके विषय में क्या कहें। वे तो अप्पय है अर्थात् अप माने जल को ही पय दुग्ध मान बैठे हैं तब उपमा को उत्प्रेक्षा मानते हैं तो इसमें आश्चर्य ही क्या है। आप फर्माते हैं कि जहाँ कहीं भी स्थित नखक्षतों के साथ पलाशों की उपमा को कह सकते हैं। किन्तु भगवन्! क्या मार्जारी के खर नखरों से किए गए क्षतों के साथ भी इन विचारे पलाशों की उपमा कर सकते हैं। अथवा मार्जारी नखरैः खरैः कृतवती कां कां न ते दुर्दशाम्। को छोड़िए। किन्तु क्या गजेन्द्र के कुम्भस्थल पर मृगेन्द्र के द्वारा पञ्च नखों से किए गये क्षतों के साथ भी इन पलाशों की उपमा कर सकते हैं। कदापि नहीं कर सकते क्या सम्भव ही नहीं है।

और जो आपने कहा कि वसन्तनायक समागत वनस्थलीसम्बन्धित्वरूप विशेषण की उपमा के लिए अपेक्षा नहीं है। इससे सिद्ध है कि यह अंश आपसे ईक्षित नहीं है। ठीक ही है। आप दीक्षित हैं अतः केवल दत्त ही आप की ईक्षा का विषय होता है। विना दिया हुआ पदार्थ आपसे ईक्षित नहीं है। अस्तु। लीजिए भगवन्! देखिए। यहाँ सद्यः पद का उपन्यास किया है। जिससे नायक के द्वारा समागम के समय में ही नायिका के अंगों पर ही सद्यः ही कृत न कि पुराने नखक्षत को इस विकशित अति-लोहित वक्र पलाश का उपमान बनाया गया है। इसीलिए इस विशेषण की यहाँ अपेक्षा है। फलतः जहाँ कहीं पर स्थित नखक्षतों को उपमान नहीं बनाया जा सकता है।

इस उत्प्रेक्षा में स्वरूप हेतु एवं फल तीन की उत्प्रेक्षा होती है अतः यह स्वरू-पोत्प्रेक्षा हेतूत्प्रेक्षा एवं फलोत्प्रेक्षा कहलाती है। ये सभी उत्प्रेक्षाएँ जाति गुण क्रिया द्रव्य एव अभाव के सम्भाव्य होने से प्रत्येक पाँच २ प्रकार की है। वह भी उत्प्रेक्षा निमित्तभूतधर्म के उपादान एवं अनुपादान के करने से बहुत भेदों वाली होती है किन्तु कोई खास चमत्कार इन भेदों में नहीं प्रतीत होता है अतः ग्रन्थकार ने इनकी उपेक्षा कर के हेतूत्प्रेक्षा एवं क्रियास्वरूपोत्प्रेक्षा के एक २ उदाहरणों को लिखा है। उनमें हेतूत्प्रेक्षा जैसे—

उन्मेषम्। जो मेरा जाति वैरी है सहजशत्रु है अतएव जो रात्रि में मेरे विकास को सहन नहीं करता है। उस चन्द्र के सौन्दर्य दर्प को मेरे दल के सदृश दृष्टि वाली इसने मुखकान्ति से शान्त कर दिया इसी हर्ष से यह पद्मलक्ष्मी हे ललित तनु! आप के पैरों में लग गई ऐसा मैं मानता हूँ।

यहाँ ललिततनु नायिका के पैरों में स्वाभाविक लालित्य है। (यह उपमेय

लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः । असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता ।
इत्यादौ व्यापनादि लेपनादिरूपतया संभावितम् ॥

**(१३८) ससन्देहस्तु भेदोक्तौ तदनुक्तौ च संशयः ॥९२॥**

### मधुसूदनी

लिम्पतीवेति । अत्र नभः कर्त्ता: तमः करणं साधनम् अङ्गानि कर्म पूर्वत्र । उत्तरत्राऽपि नभः कर्त्ता अञ्जनं कर्म वर्षणं क्रिया । यथा हि पिनष्टीव तरंगाग्रैः समुद्रः फेनचन्दनम् । तदादाय करैरिन्दुर्लिम्पतीव दिगङ्गनाः । इन्दुश्चन्दनमादाय-करैर्दिगङ्गनाः लिम्पतीव । सुधाभिर्जगतीमध्यं लिम्पतीव सुधाकरः इत्यादौ च सुधाकरः करैश्चन्दमादाय अथवा सुधामादाय चन्दनेन सुधाभिर्वा दिगङ्गनाः जगतीमध्यं वा लिम्पतीव । तथैव नभः तमसा अंगानि लिम्पतीव व्याप्नोतीव । तमोऽङ्गानि इति तमसा अंगानि इत्येवंरूपेण तृतीयासमासेन एकं पदमपि केचनः पृथक् २ मन्वानाः प्रकृतानुपपक्तं शास्त्रार्थं किमर्थं प्रसारयामासुः । मन्ये भ्रान्तिरेवात्र कारणं स्यात् सुस्पष्टेऽपि पदार्थे । अत्र अप्पय दीक्षितः इति विवृणुते । यः अप एव पयो दुग्धं मनुते सहि बालेन्दुवक्राणीतिगतां उपमां कथं नोत्प्रेक्षां मन्वीत अतएव अप्पयः । भाषाश्लेषः संस्कृते तु अप्पयाः इति । दीक्षितो भवान् सर्वस्व-कारादिभिः दत्तमेव ईक्षते नादत्तम् । तैरेवं न दत्तं मया दीयते

"ससन्देहस्तु" इति । केचन इत्थमन्वयन्ति । ससन्देहस्तु ससन्देहा-

### बालक्रीड़ा

है ) इसके विषय में मैं ऐसा मानता हूँ कि कमलों के दुश्मन को तुमने परास्त कर दिया इस हर्षरूपहेतु से यह कमल शोभा तुम्हारे पैरों में झुकी हुई है । अतः यह हेतूत्प्रेक्षा है ।

क्रियोत्प्रेक्षा जैसे—लिम्पति । यह नभ तम का अंगों में लेप मानों कर रहा है और काजल की वृष्टि मानों कर रहा है । इस तरह समस्त संसार में अन्धकार के व्याप्त हो जाने से जैसे असत् पुरुष की सेवा व्यर्थ हो जाती है वैसे दृष्टि विफल हो गई यहाँ नभ कर्त्ता है अंग कर्म है और तम करण है । जैसे "सुधाभिर्जगतीमध्यं लिम्पतीव सुधाकरः" इस वाक्य में अन्वय होता है ठीक उसी तरह इस पद्य में भी अन्वय है । अतः यहाँ तमः करणकव्यापन तमः करणकलेपन रूप से और अंजनकर्मक अधः प्रसरण अञ्जनकर्मक वर्षण रूप से सम्भावित है । इन दोनों में निमित्त है क्रमशः अन्धकार के बाहुल्य से सकल वस्तु सान्द्र मालिनीकरण तथा धारारूप से तम का अधःसम्पात ।

यहाँ टीकाकारों की एक अन्ध परम्परा चल पड़ी है जिसमें सबने तम को कर्त्ता मानकर अन्वय किया है । और व्यर्थ का समाधान करने में समय का अपव्यय किया । अतः वे सब प्रणम्य है । ग्रन्थ तथा ग्रन्थान्तरीय तदभिन्न उदाहरण इतना स्पष्ट है कि शंका को भ्रान्ति को कोई अवसर ही नहीं है ।

अब ससन्देह अलंकार का लक्षण लिखते हैं—ससन्देहः । यह अलंकार का नाम

भेदोक्तौ यथा—अयं मार्तण्डः किं ? स खलु तुरगैः सप्तभिरितः
कृशानुः किं ? सर्वाः प्रसरति दिशो नैष नियतम् ।
कृतान्तः किं ? साक्षान्महिषवहनोऽसाविति चिरं
समालोक्याजौ त्वां विदधति विकल्पान्प्रतिभटाः ॥४१८॥

## मधुसूदनी

लंकारस्तु भेदस्य विशेषस्य वैधर्म्यस्य विरुद्धधर्मसम्बन्धस्योक्तौ । अतएवात्र निश्चयगर्भः निश्चयान्तश्च प्रकारौ । तदनुक्तौ भेदानुक्तौ संशय एव । तौ प्रकारौ न स्तः । च्कार एवार्थः ।

## बालक्रीड़ा

है । तत्व सतत्त्व गोत्र सगोत्र शब्दों की तरह सन्देह और ससन्देह दोनों शब्द भी समानार्थक है । अतः यह लक्ष्य का निर्देश है । कोटिद्वयावगाहिज्ञानात्मक संशय लक्षण है । भेदोक्ति और भेदानुक्ति यह विभाग कथन है । पूर्व उत्प्रेक्षा के लक्षण से "प्रकृतस्य समेन यत्" इस अंश की अनुवृत्ति यहाँ होती है । इस में भी यत् का यः इस रूप में लिंग विपर्यय कर के यः संशयः ऐसा अन्वय अपेक्षित है । और ससन्देह के आगे उक्त तु का स्थान यः है । अतः यः के साथ सम्बन्ध है । तथा "प्रकृतस्य समेन" ऐसा कहने से साम्य प्रयोज्य संशय का यहाँ ग्रहण है । इस तरह ससन्देह का लक्षण हुआ कि जो तो प्रकृत उपमेय में सम अर्थात् उपमान रूप से सादृश्य प्रयोज्य संशय है नाना कोटिकावगाही ज्ञान है वह ससन्देह है । वही हृद्य एवं उपस्कारक होने पर अलंकार है । इसमें भेद माने वैधर्म्य विरुद्धधर्मसम्बन्ध की उक्ति एवं अनुक्ति होती है । अतः यह दो प्रकार का है । पुनः यह ससन्देह तीन प्रकार का है जैसे—निश्चयगर्भ ( यानी पूर्व में संशय और उत्तर में संशय मध्य में निश्चय ऐसा एक प्रकार वाला । निश्चयान्त दूसरा । शुद्ध केवल संशय रूप तीसरा ।

अयम् । यह सूर्य है क्या । नहीं । क्योंकि सूर्य सप्ताश्व है वह सात घोड़ों से युक्त होता है । तब क्या यह कृशानु है अग्नि है । नहीं । क्योंकि अग्नि का सभी दिशाओं में प्रसरण होता है यह तो नियत प्रसरण शाली है । तब क्या यह कृतान्त है यमराज है । नहीं । क्योंकि यमराज महिष वाहन होता है भैंसे पर चढ़ा हुआ रहता है । इस प्रकार हे राजन् ! युद्ध में आप को देख कर दुश्मन की सेना के लोग चिरकाल तक विकल्प करते रहते हैं ।

यहाँ तीक्ष्ण तेजः शाली होने के कारण राजा की तरफ ताकना कठिन है इसलिए सन्देह होता है कि यह सूर्य है अथवा और कोई है । फिर जब विमर्श करते हैं कि वह तो सात घोड़ों पर चढ़ा हुआ रहता है किन्तु यहाँ ऐसी स्थिति नहीं है । यह सप्ताश्वारोहणकर्तृत्वरूप वैधर्म्य सूर्य ही में है राजा में नहीं है । अतः यहाँ भेदोक्ति है । इसी तरह दुराधर्षत्व के कारण अग्नि का और क्षण भर में सकलरिपुहननकर्तृत्व के बदौलत यम का सन्देह होता है । किन्तु सर्वदिक्प्रसरणाभाव एवं महिषवाहनाभाव के ज्ञान से वह

भेदोक्ताविल्यनेन न केवलमयं निश्चयगर्भो यावन्निश्चयान्तोऽपि सन्देहः स्वीकृतः। यथा—

इन्दुः किं ! क्व ! कलङ्कः सरसिजमेतत्किमम्बु कुत्र ! गतम् ।
ललितसविलासवचनैर्मुखमिति हरिणाक्षि ! निश्चितं परतः ॥४१९॥

किन्तु निश्चयगर्भ इव नात्र निश्चयः प्रतीयमान इति उपेक्षितः भट्टोद्भटेन। तदनुक्तौ यथा—अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः

शृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः ।
वेदाभ्यासजडः कथन्नु विषयव्यावृत्तकौतूहलो
निर्मातुं प्रभवेन्मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः ॥४२०॥

बालक्रीड़ा

सन्देह हट जाता है। पहले सूर्य का संशय फिर अग्नि का संशय मध्य में निश्चय होने से निश्चय गर्भ है।

भेदोक्तौ कहने से प्रतीत होता है कि यह ससन्देह केवल निश्चय गर्भ ही नहीं होता है अपितु निश्चयान्त भी माना गया है। जैसे—

इन्दुः। हे हरिणाक्षि ! यह चन्द्र है क्या ? अरी ! इस में कलंक कहाँ है जो इसको इन्दु कहा जाय ! तब क्या यह कमल है ! नहीं। अगर इसको कमल कहते हैं तो जल कहाँ गया ? क्योंकि कमल तो जल में रहता है। इस तरह सन्देह करने के बाद जब रमणीय एवं विलासमय भाषण सुनाई पड़ा तब निश्चय हुआ कि अरे यह तो मुख है।

पहले उदाहरण में उपमानों सूर्य, अग्नि एवं यम म सप्ताश्ववाहनत्वादि विरुद्ध धर्मों की उक्ति है और इस में उपमेय मुख में ललित वचनत्वरूप विरुद्ध धर्म की है।

प्रश्न—यदि निश्चयान्त भी सन्देह होता है तब प्राचीन आचार्यों ने क्यों नहीं इस को लिखा। उत्तर। ऐसा सन्देह है तो अवश्य किन्तु निश्चय गर्भ सन्देह में जैसे निश्चय प्रतीयमान है व्यंग्य रहता है उस तरह निश्चयान्त सन्देह में निश्चय प्रतीयमान नहीं रहता है अपितु वाच्य रहता है किन्तु व्यंग्य में चमत्कार रहता है और वाच्य में चमत्कार नहीं रहता है ऐसा समझकर आचार्य महोदय ने इस की उपेक्षा कर दी और नहीं लिखा।

भेद के नहीं कहने से ही शुद्ध संशय में निश्चयगर्भ एवं निश्चयान्त भेद नहीं होते हैं। इसीलिए "ससन्देहस्तु भेदोक्तौ" यह एक लक्षण है और भेदानुक्तौ तु संशयः यह दूसरा लक्षण है।

भेद की अनुक्ति में जैसे—अस्याः। इस नायिका के निर्माण के समय में प्रजापति कौन था। क्या चन्द्रमा था ! ठीक है उसी ने ऐसी कान्ति का प्रदान किया होगा अन्यथा ऐसी कान्ति कैसे यहाँ होती ! अथवा शृंगारैक रस स्वयं कामदेव प्रजापति था अथवा वसन्त मास प्रजापति था। अहो गजब की कान्ति है। आश्चर्य में डालने वाली शृंगारमयी चेष्टाएँ हैं। और ऐसा यह विलक्षण अवयवों का विन्यास

## (१३९) तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः ।

अतिसाम्यादनपह्नुतभेदयोरभेदः ।

## (१४०) समस्तवस्तुविषयं श्रौता आरोपिता यदा ॥९३॥

### मधुसूदनी

अनपह्नुत भेदयोरिति । भेदो वैधर्म्यं विरुद्धाभ्यां धर्माभ्यां सम्बन्धः अपन्हुतस्तिरोहितो नास्ति ययोस्तयोः उपमानोपमेययोरुपमानतावच्छेदकोपमेयतावच्छेदकयोर्धर्मयोः साक्षात् शब्दाभ्यां प्रतिपादितत्वेऽपि अतिसाम्याद् धर्मिणोरभेदः आहार्यारोपः वाधकालीनमिच्छाजन्यमैक्यमिति यावत् ।

### बालक्रीड़ा

है। इन को देखकर यही प्रतीत होता है अरे वेद का अभ्यास करते २ जड़ हो गया है तथा जो पुराना खूँशठ हो गया है अतएव जिस का मन विषयों से पराङ् मुख हो गया है वह मुनि भला इस मनोहर रूप के निर्माण करने मे कैसे समर्थ हो सकता है।

यहाँ प्रजापति कौन था क्या चन्द्र क्या मदन क्या वसन्त था ! इत्यादि नाना कोट्यवगाही संशयात्मक ज्ञान हैं। यह शुद्ध संशय है इस में भेद का कथन नहीं है अतः यह निश्चय शून्य है।

रूपक अलंकार का लक्षण कहते हैं। तद्रूपकम्। उपमान एवं उपमेय में जो अभेद है वह रूपक है। अभेद की व्याख्या करते हैं कि उपमान एवं उपमेय में भेद का चन्द्रत्व एवं मुखत्व का अपन्हव नहीं कर सकते हैं तब भी उन मं इतना अधिक साम्य है जिससे अभेद एकता हो ही जाती है।

उपमानोपमेयोः को अनपन्हुतभेदयोः कहने का आशय है कि उपमान में रहने वाला उपमानतावच्छेदक धर्म चन्द्रत्व एवं उपमेय मं रहने वाला उपमेयतावच्छेदक धर्म मुखत्व अपन्हुत नहीं रहे अपि तु प्रकाशित रहे अर्थात् उन का भिन्न २ स्वरूप प्रतीत होता रहे तब भी जो अतिसाम्य के वदौलत उनमें शाब्द आहार्य आरोपित अभेद है बाधकालीन इच्छा जन्य ऐक्य का आरोप है वह रूपक है। यहाँ शाब्द आहार्य के कहने से प्रात्यक्षिक आहार्य का स्वतः निरास हो गया। इस से भ्रान्तिमान् में उपमेयतावच्छेदक धर्म भ्रान्तिजनक दोष से प्रतिबध्यमान, अपन्हुति में स्वेच्छया निषिध्यमान, अतिशयाक्ति म निगीर्यमाण और उत्प्रेक्षा में उपमान रूप कोटि के उत्कट होने से सम्भाव्यमान होता है। निदर्शना में तो अभेद आहार्य नहीं होता है।

यह रूपक साङ्ग निरङ्ग एवं परम्परित भेद से तीन प्रकार का है। उन में साङ्ग समस्तवस्तु विषय और एकदेश विवर्त्ती रूप से दो प्रकार का है। निरङ्ग भी माला रूप एवं अमाला रूप अर्थात् शुद्ध दो भेदों वाला है। परस्परित तो श्लिष्ट शब्दोत्थ एवं अश्लिष्ट शब्दोत्थ नाम से दो तरह का है। इस तरह यह अष्ट विध है।

उन में समस्तवस्तु विषय का लक्षण कहते हैं समस्त। जब आरोपित श्रौत

आरोपविषया इव आरोप्यमाणा यदा शब्दोपात्तास्तदा समस्तानि वस्तूनि विषयोऽस्येति समस्तवस्तुविषयम् । आरोपिता इति बहुवनचमविवक्षितम् ।

यथा— ज्योत्स्नाभस्मच्छुरणधवला बिभ्रती तारकास्थी-
न्यन्तर्द्धानव्यसनरसिका रात्रिकापालिकीयम् ।
द्वीपाद् द्वीपं भ्रमति दधती चन्द्रमुद्राकपाले
न्यस्तं सिद्धाञ्जनपरिमलं लाञ्छनस्य च्छलेन ।।४२१।।

अत्र पादत्रये अन्तर्द्धानव्यसनरसिकत्वमारोपितधर्म एवेति रूपकपरिग्रहे साधकमस्तीति तत्संकराशंका न कार्या ।।

## बालक्रीड़ा

रहें तब समस्तवस्तु विषय रूपक होता है । आरोप के विषयों उपमेयों की तरह आरोप्यमाण विषयी भी जब श्रुति माने शब्द से उपात्त रहें उक्त रहें तब समस्तवस्तु सकल आरोप्यमाण विषय यानी शब्द से प्रतिपाद्य जिस में हों वह समस्तवस्तु विषय है । यहाँ लक्षण वाक्य में आरोपिताः यह बहुवचन विवक्षा का विषय नहीं है अतः जहाँ दो भी आरोप्यमाण रहेंगे वहाँ भी यह रूपक रहेगा । जैसे—

ज्योत्स्ना । यहाँ कवि चाँदनी रात का योगिनी के रूप में वर्णन करता है । छिपाने की क्रिया में रसिक यह रात्रि रूपिणी रात्रि का रूप धारण करने वाली कापालिकी चन्द्र रूपी मुद्राकपाल में लाञ्छन के बहाने सिद्ध दिव्य शक्ति सम्पन्न अञ्जन के चूर्ण को रखे हुए है जिसको आँखों में लगाकर अपनी छिप सकने वाली विद्या के बल पर इस द्वीप से उस द्वीप में भ्रमण करती है । जो ज्योत्स्ना रूपी भस्म के लेपन से धवल हैं और जिसने तारा रूपी अस्थियों को धारण कर रखा है ।

यहाँ रात्रि ज्योत्स्ना तारक चन्द्र एवं लाञ्छन उपमेय हैं और कापालिकी भस्म अस्थि मुद्राकपाल एवं सिद्धाञ्जन परिमल उपमान हैं । ये समस्त आरोप्यमाण शब्द से उपात्त है अतः समस्तवस्तु विषय यह है । यहाँ रात्रि ही कापालिकी है । यह अंगीप्रधान रूपक है अन्य सब अंग उपकारक रूपक हैं । अत एव यह साङ्ग रूपक है । साङ्ग का अर्थ है परस्पर सापेक्ष रूपक समूह । यहाँ साङ्ग रूपक के सभी अंगों में यद्यपि समर्थ्य समर्थक भाव तुल्य हैं तद्यपि कवि जिस को समर्थ्य बनाना चाहता है वह समर्थ्य होता है अन्य समर्थक होते हैं । प्रकृत में रात्रि योगिनी रूपण समर्थ्य है और अन्य समर्थक हैं । किन्तु चतुर्थ पाद के अन्त में छल पद के उपन्यास कर देने से वहाँ अपन्हुति है ।

प्रश्न—यहाँ रात्रि योगिनी के सदृश है चाँदनी भस्म के तुल्य है इस रीति से "उपमितं व्याघ्रादिभिः" सूत्र से उपमेय समास होने से उपमा हो सकती है और मयूरव्यंसकादयश्च सूत्र से समास होने पर रूपक भी हो सकता है । तब किस को माना जाय रूपक को या उपमा को ऐसा संशय होता है अतः उपमा के साथ रूपक का सन्देह संकर ही मानना उचित है न कि शुद्ध रूपक । उत्तर । यहाँ इस पद्य में अन्तर्धानव्यसनरसिकत्व रूप एवं द्वीपान्तरभ्रमणकर्तृत्व धर्म आरोपित यानी आरोप्यमाण कापालिकी के ही हैं

**(१४१) श्रौता आर्थाश्च ते यस्मिन्नेकदेशविवर्ति तत् ।**

केचिदारोप्यमाणाः शब्दोपात्ताः केचिदर्थसामर्थ्यादवसेया इत्येकदेश-विवर्त्तनात् एकदेशविवर्ति । यथा—

जस्स रणन्तेउरए करे कुणन्तस्य मण्डलग्गलअम् ।
रससंमुहीवि सहसा परंमुही होइ रिउसेणा ॥४२२॥

अत्र रणस्यान्तःपुरत्वमारोप्यमाणं शब्दोपात्तम्, मण्डलाग्रलतायाः नायिकात्वम् रिपुसेनायाश्च प्रतिनायिकात्वम् अर्थसामर्थ्यादवसीयेते इत्येकदेशे विशेषेण वर्त्तनादेकदेशविवर्ति ॥

**मधुसूदनी**

यस्य रणान्तःपुरे करे कुर्वतो मण्डलाग्रलताम् ।
रससंमुख्यपि सहसा पराङ्मुखी भवति रिपुसेना ।

**बालक्रीडा**

न कि आरोपकी विषय भूत रात्रि के हैं । अतः ये धर्म तीनों पादों में रूपक के स्वीकार करने में साधक हैं अतः उपमा के साथ रूपक के संकर की शंका नहीं करनी चाहिए । यहाँ उपमान एवं उपमेय उभयनिष्ठ साधारण धर्म स्त्रीत्वादि हैं ।

एकदेशविवर्ति रूपक को कहते हैं—श्रौताः । वे आरोप्यमाण जहाँ श्रौत और आर्थ हों वह एकदेश विवर्त्ति रूपक होता है । कोई आरोप्यमाण शब्द से कहे जाते हैं और कोई अर्थ के सामर्थ्य से अवसेय होते हैं इस तरह एकदेश में किसी अवयव में विशेष रूप से यानी व्यंग्यरूप से रहने के कारण यह एकदेश विवर्त्ति रूपक होता है । जैसे—जस्स ।

रण रूपी अन्तः पुर में मण्डलाग्रलता रूपी ( तलवार ) को युद्ध के लिए और नायिका को रत के लिए कर में ग्रहण करने वाले जिस राजा के रिपुओं की सेना युयुधिषा से वीररसाविष्ट हुई भी भय के कारण युद्ध से और प्रतिनायिका रिरंसा से शृंगार रसाविष्ट हुई भी कोप के कारण प्रिय संगम से पराङ्मुखी हो जाती है । यहाँ रण में अन्तः पुरत्व का आरोप शब्दोपात्त है और मण्डलाग्रलता में नायिकात्व और रिपुसेना में प्रतिनायिकात्व का आरोप शब्द से उपात्त नहीं है अपि तु अन्तः पुरत्व के आरोप के सामर्थ्य से अर्थात् प्रतीत होता है । अन्तः पुर में नायिका एवं प्रतिनायिकाओं का ही होना उचित है । उन के आरोप किए विना अन्तः पुरत्व का आरोप ही अनुपपन्न हो जायगा । इस तरह एकदेश रण में अन्तः पुरत्व का आरोप विशेष रूप से शब्द के द्वारा स्पष्ट रूप से उक्त रहने के कारण यह एकदेश विवर्त्ति रूपक है । रण में तलवार वगैरह आयुध एवं अन्तः पुर में स्त्रियाँ ही प्रधान होती हैं । अन्तः पुर का अर्थ है स्त्रियों का आवास । अतः मण्डलाग्रलता में नायिका का आरोप अंगी है क्योंकि अन्तः पुर में वही वर्णनीय मुख्य रूप से है । और अन्य सब अंग है ।

(१४२) साङ्गमेतत्

उक्तद्विभेदं सावयवम् ।

(१४३) निरङ्गन्तु शुद्धम्

यथा— कुरङ्गीवाङ्गानि स्तिमितयति गीतध्वनिषु यत्
सखीं कान्तोदन्तं श्रुतमपि पुनः प्रश्नयति यत् ।
अनिद्रं यच्चान्तः स्वपिति तदहो वेद्म्यभिनवां
प्रवृत्तोऽस्याः सेक्तुं हृदि मनसिजः प्रेमलतिकाम् ।।४२३।।

(१४४) माला तु पूर्ववत् ।।९४।।

मालोपमायामिवैकस्मिन्बहव आरोपिताः । यथा—

सौन्दर्यस्य तरङ्गिणी तरुणिमोत्कर्षस्य हर्षोद्गमः
कान्तेः कार्मणकर्म नर्मरहसामुल्लासनावासभूः ।
विद्या वक्रगिरां विधेरनवधिप्रावीण्यसाक्षात्क्रिया
वाणाः पंच शिलीमुखस्य ललनाचूडामणिः सा प्रिया ।।४२४।।

बालक्रीड़ा

यह साङ्ग रूपक है । इस प्रकार पहले कहा हुआ दो भेदों वाला रूपक सावयव है । निरङ्ग तो शुद्ध है । अंगों के आरोप से रहित केवल अंगी का जो रूपण है वही रूपक अन्य रूपकों के मिश्रण से रहित शुद्ध है केवल है । जैसे—कुरङ्गीव । हे सखि ! यह बाला जो गीतों की ध्वनियों के सुनने पर मृगी की तरह अंगों को संकुचित करती है और जो सुने हुए भी प्रिय के वृत्तान्त को पुनः पूछती है । तथा जो यह अन्तः पुर में निद्रा रहित होकर शयन करती है खटिया पर पड़ी रहती है । इस से मैं समझती हूँ कि इस के हृदय में नूतन अंकुरित हुई प्रेम लतिका को कामदेव ने सींचना शुरु कर दिया है ।

यहाँ प्रेम मात्र में लतिकात्व का आरोप है न कि उस को पुष्ट करने के लिए किसी अन्य में कोई आरोप है अतः यह निरङ्ग रूपक है ।

अब मालारूप निरङ्ग को दिखाते हैं माला । माला तो पहिले की तरह है । अर्थात् पहले जैसे उपमा में माला का निरूपण किया है कि एक उपमेय का बहुत से उपमानों के साथ सम्बन्ध होने पर मालोपमा होती है वैसे ही एक उपमेय में बहुत से उपमानों के आरोप में माला रूपक होता है ।

सौन्दर्यस्य । हे दोस्त ! यह वह हमारी प्रिया है जो प्रिया लावण्य की तरङ्गिणी है यानी जिस में लावण्य उत्तरोत्तर अविच्छिन्न रूप से लहरा रहा है ऐसी नदी है । तरुणिमा के उत्कर्ष का हर्षोद्गम है जवानी की उमंग है यानी उसको समुचित स्थान के लाभ से आनन्द का उद्रेक हो रहा है । यह नायिका युवकों को वश में करने के लिए कान्ति के द्वारा किया गया वशीकरण मन्त्र का प्रयोग है । क्रीडा के रहस्यों के विजृम्भण की आवास

(१४५) नियतारोपणोपायः स्यादारोपः परस्य यः ।
तत्परम्परितं श्लिष्टे वाचके भेदभाजि वा ॥९५॥

यथा— विद्वन्मानसहंस ! वैरिकमलासंकोचदीप्तद्युते !
दुर्गामार्गणनीललोहित ! समित्स्वीकारवैश्वानर ! ।
सत्यप्रीतिविधानदक्ष ! विजयप्राग्भावभीम ! प्रभो !
साम्राज्यं वरवीर ! वत्सरशतं वैरिञ्चमुच्चैः क्रियाः ॥४२५॥

अत्र मानसमेव मानसम्, कमलायाः संकोच एव कमलानामसंकोचः, दुर्गाणाममार्गणमेव दुर्गायाः मार्गणम्, समितां स्वीकार एव समिधां स्वीकारः, सत्ये प्रीतिरेव सत्यामप्रीतिः, विजयः पराभव एव विजयोऽर्जुनः एवमारोपणनिमित्तो हंसादेरारोपः ।

## बालक्रीड़ा

भूमि है । अभिप्राय सम्वलित वक्रवाणियों की विद्या है । जैसे भिन्न २ विषयों की जानकारी के लिए भिन्न २ विद्याएँ हैं उसी तरह अभिप्राय सम्वलित वाणियों की जानकारी के लिए यह नायिका ही विद्या है । विधाता के निर्माण कौशल का यह नायिका साक्षात् प्रत्यक्ष दर्शन है । कामदेव के हर्षण ( उन्मादन ) मोहन शोषण स्तम्भन एवं तापन नामक पाचों वाण यह है । और यह ललनाओं की चूडामणि है ।

यहाँ एक उपमेय भूत प्रिया में उपमानभूत तरङ्गिणी आदि बहुतों के आरोप से यह माला है । इन रूपकों में परस्पर म पोष्य पोषक भाव नहीं है अतः निरङ्ग है ।

परम्परित का लक्षण लिखते हैं—नियत । अवश्य अपेक्षणीय आरोप का उपाय जो परका आरोप है वह परम्परित है । जहाँ आरोपों की परम्परा कार्यकारण भाव रूपा हो जाय वह परम्परित है । उसमें भी उपायभूत आरोप के वाचक शब्द श्लिष्ट एवं अश्लिष्ट होते हैं । जैसे—

विद्वन् । हे विद्वानों के मानस चित्तरूपी मानस सर के निवासी हंस ! वैरियों की कमला के संकोच रूपी कमलों के विकास को करने वाले हे सूर्य ! दुर्गों किलों के अन्वेषणरूपी दुर्गा भगवती के मार्गण करने वाले हे शम्भो ! समित् युद्धों का स्वीकार ही उपेक्षा नहीं करना ही समिध् इन्धनों का स्वीकार यानी उनको भस्मसात् करने वाले हे अग्ने ! सत्य तथ्य भाषण में प्रीति करने रूपी सती पार्वती में स्नेह के अभाव का विधान करने वाले हे दक्षप्रजापते ! विजय दुश्मनों के पराभवरूपी विजय अर्जुन के पहिले पैदा होने वाले हे भीम ! हे प्रभो ! हे वरवीर ! आप ब्रह्मा के सौ वर्षों तक साम्राज्य को उन्नत करो ।

यहाँ मानसादि पद श्लिष्ट हैं । इसी श्लेष के बल से मनः प्रभृति में सरो विशेषादि का आरोप राजा में हंसादि के आरोप का उपाय है । यहाँ एक राजा में बहुतों का आरोप है अतः यह माला रूपक है । इनमें निवासित्वादि पृथक् २ साधारण धर्म हैं ।

यद्यपि शब्दार्थालंकारोऽयमित्युक्तं वक्ष्यते च तथापि प्रसिद्धेरनुरोधादत्रोक्तः। एकदेशविवर्त्ति हीदमन्यैरभिधीयते। भेदभाजि यथा—

आलानं जयकुञ्जरस्य दृषदां सेतुर्विपद्वारिधेः
पूर्वाद्रिः करवालचण्डमहसो लीलोपधानं श्रियः।
संग्रामामृतसागरप्रमथनक्रीडाविधौ मन्दरो
राजन्! राजति वीरवैरिवनितावैधव्यदस्ते भुजः ॥४२६॥

अत्र जयादेर्भिन्नशब्दवाच्यस्य कुंजरत्वाद्यारोपे भुजस्य आलानत्वाद्यारोपो युज्यते।

अलौकिकमहालोकप्रकाशितजगत्त्रयः। स्तूयते देव! सद्वंशमुक्तारत्नं न कैर्भवान्,

**बालक्रीड़ा**

प्रश्न—मानसादि श्लिष्ट पद परिवर्त्तन को सहन नहीं कर सकते हैं और हंसादि पद उसको सहन कर सकते हैं अतः इस श्लिष्ट परम्परित को उभयालंकार होने के कारण पुनरुक्तवदाभासादि के ही प्रस्ताव में कहना उचित है तत्र ऐसी स्थिति में उपमादि अर्थालंकारों के प्रस्ताव में क्यों कहते हैं। उत्तर। यद्यपि यह श्लिष्ट परम्परित शब्द एवं अर्थगत होने से उभयालंकार है ऐसा श्लेष निरूपण में इह दोषगुणालंकाराणां से कहा है और आगे भी संकरालंकार के प्रसंग में कहेंगे। तद्यपि भामहादि की प्रसिद्धि के अनुरोध से यहाँ कह दिया है। इस अलंकार को और लोग एकदेशविवर्त्ती कहते हैं। क्योंकि मनः प्रभृति में आरोप्यमाण सरोविशेषादि आर्थ हैं।

भेदभाक्; अर्थात् अश्लिष्ट वाचकों के रहने में जैसे—आलानम्। हे राजन्! जय रूपी हाथी को बाँधने के लिए आलान बन्धनशृंखला, विपत्तिरूपी समुद्र के संतरण के लिए पाषाणों का दृढ़ सेतु, तलवार रूपी सूर्य के उदय के लिए पूर्वाचल; श्री सम्पत्ति रूपी श्री लक्ष्मी के सुखपूर्वक शयन के लिए उपधान मसलन्द, संग्राम रूपी अमृत सागर के मंथनात्मक क्रीडा के विधान में मन्दराचल, वीरों युद्ध में सम्मुख लड़ने में शूरता दिखाने वाले वैरियों की वनिताओं को वैधव्य देने वाला आपका यह भुज है।

यहाँ जयादि और कुञ्जरादि भिन्न २ शब्दों से वाच्य अत एव अश्लिष्ट पदों से प्रतिपाद्य जयादि में कुञ्जरत्वादि का जो आरोप है उसके प्रसंग में भुज में आलानत्वादि का आरोप युक्त है।

श्लिष्ट अमालारूप परम्परित रूपक जैसे अलौकिक। अलौकिक असाधारण मह उत्सव के प्रदर्शनरूपी महान् आलोक से जगत्त्रिय को प्रकाशित सन्तुष्ट करने वाले हे देव! आपकी स्तुति कौन नहीं करता है कि आप सत् समीचीन वंश कुल रूपी वंश बाँस में पैदा होने रत्न हैं मणि हैं।

यहाँ आरोप विषय कुल एवं आरोपणीय बाँस का श्लिष्ट वंश शब्द से अभिधान है। राजा में मुक्तारत्न के आरोप के लिए कुल में वेणुत्व का आरोप निमित्त है। अतः

निरवधि च निराश्रयं च यस्य स्थितमनिवर्त्तितकौतुकप्रपञ्चम्।
प्रथम इह भवान् स कूर्ममूर्त्तिर्जयति चतुर्दशलोकवल्लिकन्दः ॥४२८॥

इति च अमालारूपकमपि परम्परितं द्रष्टव्यम् ॥

किसलयकरैर्लतानां करकमलैः कामिनां मनो जयति।
नलिनीनां कमलमुखैर्मुखेन्दुभिर्योषितां मदनः ॥४२९॥

इत्यादिरशनारूपकं न वैचित्र्यवदिति न लक्षितम् ॥

## (१४६) प्रकृतं यन्निषिध्यान्यत्साध्यते सा त्वपन्हुतिः।

### बालक्रीड़ा

यह श्लिष्ट परम्परित रूपक है। अलौकिक इत्यादि राजा में मुक्तात्व के आरोप में निमित्त नहीं है क्योंकि मोती की कान्ति से तीनों लोकों का प्रकाशित होना सम्भावित नहीं है। किन्तु मुक्ता की अपेक्षा राजा में उत्कर्ष दिखाने के लिए कहा है।

अश्लिष्ट अमालारूप परम्परितरूपक का उदाहरण देते हैं निरवधि। निरवधि एवं निराश्रय यानी देश एवं काल के परिच्छेद से शून्य जिसकी स्वाभाविक स्थिति है अत-एव आश्चर्य का प्रपञ्च जिससे निवृत्त हो गया है कैसे ये आश्रय के बिना इतने समय तक रह सकते हैं इत्यादि विस्मय जिसमें कोई नहीं कर सकता है ऐसे आप वे प्रथम कूर्ममूर्ति हैं जो चौदह भुवनरूपी वल्लि के कन्द है अंकुर हैं

यहाँ लोक एवं वल्ली शब्द भिन्न २ है अतः अश्लिष्ट हैं। लोक में वल्लित्व का आरोप; विष्णु में कन्दत्व के आरोप का निमित्त है इस तरह का यह अमालारूप भी परम्परित रूपक होता है ऐसा जानना चाहिए।

रशना रूपक को कहते हैं—किसलय। लताओं के किसलय रूपी करों से, स्त्रियों के कर रूपी कमलों से, कमलिनियों के कमलरूपी मुखों से और स्त्रियों के मुखरूपी चन्द्रमाओं से, मदन कामियों के मन को जीत लेता है। यहाँ पूर्व पूर्व के आरोप्यमाण के लिए उत्तर उत्तर में आरोप का विषय कहा है अतः रशनारूप है। इस तरह के रशना रूपक में कोई वैचित्र्य नहीं है अतः इसका लक्षण नहीं लिखा है।

अपन्हुति अलंकार का लक्षण लिखते हैं—प्रकृतम्। प्रकृत का निषेध करके अन्य को जो सिद्ध करते हैं वह अपन्हुति है। यह अपन्हुति का लक्षण है। इस का विवरण स्वयं ग्रन्थकार करते हैं। प्रकृत का एक अर्थ उपमेय भी है। निषिध्य का अर्थ है असत्य करके। क्योंकि यदि निषिध्य का अर्थ निषेध करके किया जायगा तो "शिखा-धूमस्येयं परिणमति रोमावलिवपुः" यह पद्य निषेधार्थक शब्द के अभाव में अपन्हुति का उदाहरण नहीं होगा। अतः उपमेय को असत्य करके असत्य रूप से व्यवस्थित करके अन्य उपमेय से भिन्न उपमान को सिद्ध किया जाय माने सत्य रूप से व्यवस्थित किया जाय यानी आहार्य निश्चय का विषय किया जाय वह अपन्हुति है। यहाँ निषिध्य में क्त्वा प्रत्यय का अर्थ पूर्वकालिकत्व विवक्षित नहीं है अतः उपमेय का निषेध करके

उपमेयमसत्यं कृत्वा उपमानं सत्यतया यत्स्थाप्यते सा त्वपन्हुतिः। उदाहरणम्–
अवाप्तः प्रागल्भ्यं परिणतरुचः शैलतनये !।
कलंको नैवायं विलसति शशांकस्य वपुषि।

**बालक्रीड़ा**

आहार्य निश्चय यानी आरोप किया जाय या आहार्य निश्चय यानी आरोप करके निषेध किया जाय ये दोनों पक्ष यहाँ लिए जायेंगे।

वस्तुतस्तु लक्षण में उक्त प्रकृत पद का अथ उपस्थित पदार्थ भी है। अतः कहीं पर वह प्रकृत उपमेय है और कहीं पर वह कोई उपस्थित पदार्थ है। फलतः लक्षण वाक्य का अर्थ है कि तात्कालिक उपस्थिति का विषय जो भी है उपमेय है या उपमान है या इन के अतिरिक्त और भी कुछ है उस का निषेध करके आरोप किया जाय अथवा आरोप करके निषेध किया जाय वह अपन्हुति है। इस में आदर्श काव्यादर्श का "अपन्हुतिरपन्हुत्य-किञ्चिदन्यार्थसूचनम्" यह लक्षण है और स्वयं ग्रन्थकार की उक्ति है। ग्रन्थकार ने चतुर्थ उल्लास में उदाहृत "केसेसु बलामोडिअ" इस पद्य के विवरण में स्वयं कहा है कि यहाँ इधर उधर से भाग करके गये हुए उस राजा के वैरी स्वयं कन्दराओं में नहीं डटे हुए हैं अपि तु उस राजा से पराभव की सम्भावना करके कन्दरा ही उन को नहीं छोड़ती यह अपन्हुति व्यक्त होती है।

यदि यहाँ लक्षणगत प्रकृत का अर्थ उपमेय और अन्य का उपमान ही लिया जायगा तो उपमनोपमेय भाव के रहने पर ही अपन्हुति रहेगी और उस भाव के नहीं रहने पर नहीं होगी ऐसी स्थिति में मम्मटाचार्य का स्वयं का कथन स्वयं के कथन से कट जायगा तथा ग्रन्थ प्रमाण नहीं बन सकेगा। इसलिए वस्तुतस्तु से की गई व्याख्या ही ठीक है। इसलिए "न विषं विषमित्याहुर्ब्रह्मस्वं विषमुच्यत" इस में विमर्शिनी कारका और "नायं सुधां शुः किं तर्हि सुधांशुः प्रेयसी मुखम्" इस में तदनुसारी पण्डितराज का उल्लेख कि यहाँ अपन्हुति नहीं है किन्तु दृढारोप रूपक ही है यह सब एक विचार ही है कोई तत्त्व कथा नहीं है। इस पर भी कोई यदि इस को तत्त्व कथा मानेंगे तब तो "नेदं मुखं चन्द्रः" इस अपन्हुति के प्रसिद्ध उदाहरण में भी अपन्हुति नहीं मानी जायगी। क्योंकि यहाँ पर भी मुखत्व का निषेध चन्द्रारोप के दार्ढ्य का सम्पादक है ऐसा कहा जा सकता है ऐसी हालत में अपन्हुति का ही उच्छेद हो जायगा।

यहाँ अपन्हुति के लक्षण में दो अंश है एक है प्रकृत का निषेध दूसरा है अन्य अप्रकृत का आहार्य निश्चय। इन में निषेध के कहने का फल है कि रूपक के लक्षण में इसकी अतिव्याप्ति नहीं हुई। क्योंकि रूपक में निषेध नहीं है। आहार्य कहने से अनाहार्य में अतिव्याप्ति नहीं हुई। निश्चय कहने से ससन्देह की व्यावृत्ति हो गई क्योंकि वहाँ संशय है। यहाँ निश्चय है। अन्य कहने से आक्षेप में अतिप्रसङ्ग नहीं हुआ क्योंकि वहाँ अन्य की सिद्धि नहीं है।

उदाहरण जैसे—अवाप्तः। हे शैलतनये ! पार्वति ! पूर्णकान्ति वाले पूर्णिमाचन्द्र

अमुष्येयं मन्ये विगलदमृतस्यन्दशिशिरे
इति श्रान्ता शेते रजनिरमणी गाढमुरसि ॥ ४३० ॥ इत्थं वा—
वत सखि ! कियदेतत् पश्य वैरं स्मरस्य प्रियविरहकृशेऽस्मिन् रागिलोके तथाहि ।
उपवनसहकारोद्भासिभृङ्गच्छलेन प्रतिविशिखमनेनोट्टङ्कितं कालकूटम् ॥ ४३१ ॥

अत्र हि न सभृङ्गाणि सहकाराणि अपि तु सकालकूटाः शरा इति प्रतीतिः ।

एवं वा— अमुष्मिँल्लावण्यामृतसरसि नूनं मृगदृशः
स्मरः शर्वप्लुष्टः पृथुजघनभागे निपतितः ।
यदङ्गाङ्गाराणां प्रशमपिशुना नाभिकुहरे
शिखा धूमस्येयं परिणमति रोमावलिवपुः ॥ ४३२ ॥

बालक्रीड़ा

के शरीर में प्रगल्भता को प्राप्त करने वाला स्पष्ट प्रतीत होने वाला यह पदार्थ कलङ्क नहीं है किन्तु झरने वाली अमृत की बूंदों से शिशिर इसकी छाती में रति क्रिया से थकी हुई यह रजनीरूपी रमणी सो रही है ऐसा मैं मानता हूँ ।

यहाँ कलंक का अपन्हव कर के रात्रि का स्थापन किया है और "नैवायं" इस प्रकार नञ् से निषेध का प्रतिपादन किया है अतः शाब्दी अपन्हुति है ।

यह अपन्हुति दो प्रकार की है एक शाब्दी जो निषेध वाचक शब्द से कही जाती है । दूसरी आर्थी जिस का उपनिबन्धन बहुत सी शैलियों से किया जाता है । जैसे कहीं पर छल कपटादि अर्थ वाले, कहीं पर परिणति अर्थ वाले, कहीं पर अन्य प्रकार के शब्दों के उपादान में रहता है । इस की स्पष्ट प्रतिपत्ति उदाहरणों से होगी ।

अथवा इस प्रकार—बत हे सखि ! प्रिय या प्रिया के विरह से क्षीण काय इस रागी जनता पर कामदेव का कितना वैर है इस को जरा देखो । क्योंकि इस कामदेव ने प्रत्येक बाण में बगीचे में खिली हुई आम की मंजरियों पर बैठे हुए भौंरों के बहाने महाविष को स्थापित कर दिया है ।

यहाँ सहकार आम्र की मंजरियों पर भौंरे नहीं बैठे हैं अपि तु ये विष में सने हुए बाण हैं ऐसी प्रतीति हो रही है । यहाँ छल शब्द से भौंरों को असत्य कहने का फल है कि कालकूट सत्य है और सत्य में बहाना होता नहीं है अतः यहाँ निषेध नञादि के अभाव में आक्षेप से प्राप्त है इसलिए यह आर्थी अपन्हुति है ।

अथवा इस प्रकार—अमुष्मिन् । हे रसिक ! यह जो नायिका के नाभि रूपी गुहा के ऊपर रोमावली दिखाई दे रही है उसे आप क्या समझ रहे हैं । सुनिये । भगवान् हर के तृतीय नेत्र की अग्नि से जब कामदेव जलाने लगा तब वह मृग के सदृश चञ्चल नयनों वाली नायिका के स्थूल जघन भाग में अर्थात् कटि के आगे के हिस्से में स्थित इस अमृत रूपी लावण्य के तालाब में जो गिर गया उसी के अंग रूपी अंगारों के बुतने को सूचित करने वाली यह धूम की शिखा इस नायिका के नाभि कुहर में रोमावली के आकार में प्रादुर्भूत हो गई है ।

अत्र न रोमावलिः धूमशिखेयमिति प्रतिपत्तिः । एवमियं भङ्ग्यन्तरैरप्यूह्या ।

**( १४७ ) श्लेषः स वाक्ये एकस्मिन् यत्रानेकार्थता भवेत् ॥ ९६ ॥**

एकार्थप्रतिपादकानामेव शब्दानां यत्रानेकोऽर्थः सः श्लेषः ।

उदाहरणम्— उदयमयते दिङ्मालिन्यं निराकुरुतेतरां
नयति निधनं निद्रामुद्रां प्रवर्त्तयति क्रियाः ।
रचयतितरां स्वैराचारप्रवर्त्तनकर्त्तनं
बत बत लसत्तेजःपुंजो विभाति विभाकरः ॥ ४३३ ॥

अत्राभिधाया अनियन्त्रणात् द्वावप्यर्कभूपौ वाच्यौ ।

**बालक्रीड़ा**

यहाँ यह रोमावली नहीं है अपि तु धूम शिखा है ऐसी प्रतिपत्ति हो रही । जो परिणति शब्द से प्राप्त होने के कारण आर्थी है । इस तरह उस को और २ शैलियों से भी समझना चाहिए ।

अर्थ श्लेष अलंकार के लक्षण को कहते हैं—श्लेषः । श्लेष वह होता है जहाँ एक वाक्य में अनेकार्थता होती है । इसी का विवरण ग्रन्थकार करते हैं कि जहाँ प्रकरणादि नियामकों के अभाव मे एक ही अर्थ के प्रतिपादन करने वाले शब्दों के प्रतिपाद्य अनेक अर्थ होते हैं वह श्लेष होता है । प्रश्न—जब शब्द एकार्थ के ही प्रतिपादक है यानी एक ही अर्थ के अन्वय को समझाने में समर्थ हैं तब उनके प्रतिपाद्य अनेक अर्थ कैसे हो सकते हैं । उत्तर । अर्थ के भेद से शब्द का भेद होता है इस नियम के अनुसार अनेक अर्थ को बतलाने वाले अनेक शब्द हैं किन्तु उन्होंने अपने स्वरूप को एक आनुपूर्वी के आधार पर छिपा रखा है यानी वे शब्द श्लिष्ट हैं क्योंकि स्वरूपगत भेद का अपन्हव ही श्लेष है । अतः एक आकार वाले होने से एक हैं । जैसे उदयमयते में एक आनुपूर्वी वाला एकाकार उदय शब्द सूर्योदय एवं राजोदय रूपी अनेक अर्थों को कहता है । अर्थश्लेष में शब्दों का परिवर्तन हो सकता है । शब्दश्लेष में शब्दों का परिवर्त्तन नहीं हो सकता है । उदाहरण जैसे—

उदयम् । विभाकर सूर्य और विभाकर नामक राजा उदित हो रहा है उदयाचल के सन्निहित हो रहा है और समद्धि को प्राप्त कर रहा है । दिशाओं के मालिन्य को आवरक अन्धकार को एवं दिग्भवजनों के कुवेषत्व को दूर कर रहा है । निद्रा से होने वाली मुद्रा नयननिमीलन एवं निद्रा के सदृश निरुत्साहत्व का निधन नाश कर रहा है । यातायात रूपी क्रियाओं में प्रवृत्ति करा देता है स्वैराचार अभिसार एवं स्वेच्छया वेदनिषिद्ध आचरण की प्रवृत्ति को काट देता है । बड़ा हर्ष है कि चमकते हुए तेज का यह पुञ्ज शोभायमान हो रहा है ।

यहाँ प्रकरणादि के द्वारा अभिधा का नियन्त्रण नहीं होने से सूर्य एवं राजा दोनों अर्थ वाच्य हैं । यहाँ यह समझने की बात है कि जहाँ प्रकरणादि नियामकों के सद्भाव में परिवृत्ति को सहन करने वाले शब्द हैं वहाँ अर्थशक्तिमूल ध्वनि होती है और

## ( १४८ ) पराक्तिर्भेदकैः श्लिष्टैः समासोक्तिः

प्रकृतार्थप्रतिपादकवाक्येन श्लिष्टविशेषणमाहात्म्यात् न तु विशेष्यस्य सामर्थ्यादपि यत् अप्रकृतस्यार्थस्याभिव्यञ्जनं सा समासेन संक्षेपेणार्थद्वयकथनात् समासोक्तिः ।

उदाहरणम्— लहिऊण तुज्झ वाहुप्फंसं जीए स कोवि उलासो ।
जअलच्छी तुह विरहे ण हूज्जला दुव्वला णं सा ॥ ४३४ ॥

### मधुसूदनी

पराक्तिरिति । परस्याप्रस्तुतस्य अक्तिर्व्यक्तिः । अत्र पराक्तिरिति पाठो न तु परोक्तिरिति । तथा पाठस्तु चिन्त्य एव । परोक्तिरन्योक्तिरिति अनर्थान्तरम् । अन्योक्तिरिति अप्रस्तुतप्रशंसाया अतिप्रसिद्धा आख्या । सुभाषितग्रन्थेषु अन्योक्तिरिति परोक्तिरिति नाम्ना पृथगेकं प्रकरणमेवोपन्यस्तं सर्वैरालोक्यते । अन्यापदेशेन परस्य मिषेण कवयस्तं तमुपदेशं न्यभान्सुः काव्येषु । अत एव सहृदयधुरीणाः समादधिरे । अप्रस्तुतप्रशंसायां वाच्योऽर्थोऽप्रस्तुतत्वादवर्णनीय इति तत्राभिधायामपर्यवसितायां तेन प्रस्तुतार्थस्याक्तिर्व्यक्तिरलंकारः । समासोक्तौ तु वाच्यस्य प्रस्तुत्वेन तत्राभिधायां पर्यवसितायामर्थसौन्दर्यवलेनार्थस्य अक्तिर्व्यक्तिरेवालंकारः । परोक्तिरित्युक्तौ तु व्यक्तिमापन्नस्योक्तिरिति लक्षणमेवानुपपन्नं स्यात् । साहित्यप्रप्रपितामहेन भामहेन समासोक्तिरेवं लक्षिता । यत्रोक्ते गम्यतेऽन्योर्थस्तत्समानविशेषणैः । सा समासोक्तिरुद्दिष्टा संक्षिप्तार्थतया यथा । इति । एतेन मम्मटतिरोहितमतेन्नास्तीत्यायातम् । एवं च गम्यस्यादभिधानायोगात्पराक्तिरिति पाठ एव साधुः । प्राक्तनस्य लिपिकर्त्तुराधुनिकस्य मुद्रणकर्त्तुरथ वा प्रारूपस्य ( प्रूफस्य ) ईडिं ( रीडिङ्ग ) कर्त्तुः प्रमादात्परोक्तिरिति ओकारघटितोऽपपाठः प्रचलितः । ईडिमिति ईड् धातो रूपं हरिकविरव्यादिवद्बोध्यम् ।

### बालक्रीड़ा

जहाँ उक्त नियामकों की स्थिति में परिवर्त्तन को नहीं सहन करने वाले शब्द हैं वहाँ शब्द शक्ति मूलध्वनि होती है और जहाँ तो प्रकरणादि नियामकों के नहीं रहने से दोनों अर्थ वाच्य होते हैं । वहाँ शब्द के परिवर्त्तन स्थल में अर्थ श्लेष और शब्द के अपरिवर्त्तन स्थल में शब्द श्लेष होता है ।

समासोक्ति का लक्षण लिखते हैं—पराक्तिः । श्लिष्ट अर्थात् प्रकृत एवं अप्रकृत रूप उभय अर्थों में सङ्गत होने वाले विशेषणों से पर अप्रस्तुत की अक्ति व्यक्ति समासोक्ति है । इसका विवरण स्वयं ग्रन्थकार कहते हैं यहाँ जो वाक्य कहे गये हैं जो प्रकृत अर्थ के प्रतिपादक हैं । उन्हीं वाक्यों के द्वारा केवल विशेषणों के ही माहात्म्य से न कि विशेष्य के भी सामर्थ्य से जो अप्रकृत अर्थ का अभिव्यञ्जन है वह समास यानी संक्षेप से अर्थद्वय के प्रतिपादन करने के कारण समासोक्ति है । जैसे—लहि ऊण ।

अत्र जयलक्ष्मीशब्दस्य केवलं कान्तावाचकत्वं नास्ति।

( १४९ ) निदर्शना।

अभवन् वस्तुसम्बन्ध उपमापरिकल्पकः ॥ ९७ ॥

निदर्शनं दृष्टान्तकरणम्। उदाहरणम्—

क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥४३५॥

अत्रोडुपेन सागरतरणमिव मन्मत्या सूर्यवंशवर्णनमित्युपमायां पर्यवष्यति।

यथा वा—उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।
वहति गिरिरयं विलम्बिघण्टाद्वयपरिवारितवारणेन्द्रलीलाम् ॥ ४३६ ॥

मधुसूदनी

लब्ध्वा तव बाहुस्पर्शं यस्याः स कोऽप्युल्लासः।
जयलक्ष्मीस्तव विरहे न खलूज्वला दुर्बला ननु सा।

बालक्रीड़ा

हे वीरः ! जिस जय लक्ष्मी को तुम्हारे बाहु के स्पर्श की प्राप्ति में कोई विलक्षण उल्लास होता है वह जय लक्ष्मी तुम्हारे विरह में उज्जवल नहीं है प्रत्युत दुर्बल ही है। यहाँ जय लक्ष्मी शब्द ही केवल कान्ता वाचक नहीं है।

निदर्शना को बतलाते हैं—निदर्शना। जहाँ नहीं होने वाला वस्तुओं (पदार्थों एवं वाक्यार्थों ) का सम्बन्ध उपमा का परिकल्पक हो वह निदर्शना है। निदर्शन का अर्थ है दृष्टान्त करण।

उनमें वाक्यार्थ निदर्शना को कहते हैं क्व। सूर्य से उत्पन्न होने वाला वंश कहाँ और अल्प विषयों को जानने वाली बुद्धि कहाँ। मोह अर्थात् ऊहा के न होने के कारण मैं दुस्तर सागर को डोंगी क्षुद्र नौका से पार करना चाहता हूँ।

यहाँ अल्पमति से सूर्य के वंश का वर्णन दुस्तर सागर को सन्तरण करने के लिए चाहना है इन वाक्यार्थों का सम्बन्ध नहीं हो रहा है अतः यह अभवन् सम्बन्ध "उडुप से सागर तरण के तुल्य मेरी मति से सूर्य वंश का वर्णन है" इस उपमा में पर्यवासित होता है यह उपमा में पर्यवसान अर्थवशात् हो रहा है अतः आर्थी निदर्शना है किन्तु शाब्दी निदर्शना भी होती है। ये दोनों वाक्य गता हैं।

और भी जैसे—पदार्थ निदर्शना का उदाहरण। उदयति। किरण रूपी रस्सियों को ऊपर की तरफ फैलाने वाला सूर्य उदित हो रहा है। और हिम का धाम चन्द्रमा अस्त हो रहा है। यह पूर्णिमा के प्रभात समय का दृश्य है। जिस समय में चन्द्रमा अस्त हो रहा है और सूर्य उदय हो रहा है। उस समय में यह रैवतक पर्वत दोनों तरफ जिसके घंटाएँ लम्बायमान है लटक रही है उस हाथी की लीला को धारण कर रहा है।

यहाँ अन्य की लीला को अन्य कैसे धारण कर सकता है यह सम्बन्ध नहीं बनी

दोर्भ्यां तितीर्षति तरङ्गवतीभुजङ्गमादातुमिच्छति करे हरिणाङ्कबिम्बम्।
मेरुं लिलङ्घयिषति ध्रुवमेष देव ! यस्ते गुणान् गदितुमुद्यममादधाति ॥ ४३७

इत्यादौ मालारूपाऽप्येषा द्रष्टव्या।

(१५०) स्वस्वहेत्वन्वयस्योक्तिः क्रिययैव च साऽपरा।

क्रिययैव स्वस्वरूप-स्वकारणयोः सम्बन्धो यदवगम्यते साऽपरा निदर्शना।

यथा— उन्नतं पदमवाप्य यो लघुर्हेलयैव स पतेदिति ब्रुवन्।
शैलशेखरगतो दृषत्कणश्चारुमारुतधुतः पतत्यधः ॥ ४३८ ॥

अत्र पातक्रियया पतनस्य लाघवे सति उन्नतपदप्राप्तिरूपस्य च सम्बन्धः ख्याप्यते।

### बालक्रीड़ा

रहा है अतः कहना होगा की उसकी लीला के सदृश इसकी लीला है ऐसी उपमा में उस सम्बन्ध का पर्यवसान होता है। यह पदार्थ निदर्शना है। समस्त एक पद से बोध्य वारणेन्द्र लीला पदार्थ के साथ गिरि पदार्थ का अन्वय अनुपपन्न है क्योंकि अन्य की लीला का उद्वहन अन्य नहीं कर सकता है और न अन्य की लीला का तादात्म्य अन्य की लीला में सम्भव है अतः वह वारणेन्द्र की लीला के सदृश लीला का वहन करता है इस उपमा में पर्यवसित होता है।

यह निदर्शना माला रूपा भी होती है जैसे—दोर्भ्याम्। हे देव। जो तुम्हारे गुणों को कहने के लिए उद्योग करता है वह बाहुओं से समुद्र को तैर कर पार करना चाहता है या वह अपने हाथ में चन्द्रबिम्ब को लेना चाहता है अथवा यह निश्चय है कि वह सुमेरु पर्वत को लाँघना चाहता है।

यहाँ जो तुम्हारे गुणों के कहने का उद्योग करता है यह एक वाक्यार्थ है। वह समुद्र को बाहुओं से तैरना चाहता है इत्यादि तीन और वाक्य हैं। इन वाक्यों का प्रथम वाक्य से सम्बन्ध नहीं बनता है। अतः इनका सागरतरणादि सदृश त्वद्गुण वर्णन है ऐसी उपमा में पर्यवसान होता है। यहाँ वाक्यार्थ ही उपमा का आक्षेपक है अतः वाक्यार्थ निदर्शना है। तथा एक गुणगणनोद्यम रूप उपमेय के समुद्रतितीर्षादि बहुत से उपमान है अतः यह निदर्शना मालारूपा है।

यह निदर्शना अन्य प्रकार की भी होती है इसको दिखाते हैं। स्वस्व। जहाँ क्रिया माने कार्य के ही द्वारा अपने एवं अपने हेतु के अन्वय की उक्ति है वह अपरा निदर्शना है। क्रिया माने कार्य के ही द्वारा अपने स्वरूप एवं अपने कारणों का सम्बन्ध जो अवगत होता है वह अपरा निदर्शना है जैसे—उन्नतम्। पहाड़ की ऊँची चोटी में पहुँचा हुआ भी पाषाण कण हलके से हवा के कम्पन से यह कहता हुआ नीचे गिर जाता है कि तुच्छ व्यक्ति उन्नत पद को कदाचित् प्राप्त कर भी लेगा तो वह हेला से ही नीचे गिर जायगा।

यहाँ पातरूप क्रिया के द्वारा पतन रूपकार्य एवं लाघव दशा में उन्नत पद प्राप्ति

**( १५१ ) अप्रस्तुतप्रशंसा या सा सैव प्रस्तुताश्रया ॥ ९८ ॥**

**अप्राकरणिकस्याभिधानेन प्राकरणिकस्याक्षेपोऽप्रस्तुतप्रशंसा।**

**( १५२ ) कार्ये निमित्ते सामान्ये विशेषे प्रस्तुते सति।**
**तदन्यस्य वचस्तुल्ये तुल्यस्येति च पञ्चधा ॥ ९९ ॥**

तदन्यस्य कारणादेः। क्रमेणोदाहरणम्—

यातः किन्न मिलन्ति सुन्दरि ! पुनश्चिन्ता त्वया मत्कृते
नो कार्या नितरां कृशाऽसि कथयत्येवं सबाष्पे मयि।
लज्जामन्थरतारकेण निपतत्पीताश्रुणा चक्षुषा
दृष्ट्वा मां हसितेन भाविमरणोत्साहस्तया सूचितः ॥ ४३९ ॥

### बालक्रीड़ा

रूप कारण का सम्बन्ध प्रतिपादित होता है ख्यापित किया जाता है। लाघव होने पर उन्नत पद प्राप्ति पात में हेतु है जैसे पाषाण के कण का पात। इस तरह दृष्टान्त में पर्यवसान हुई यह निदर्शना है।

अप्रस्तुतप्रशंसा का लक्षण लिखते हैं–अप्रस्तुत। अप्रस्तुत की जो प्रशंसा है वह यदि प्रस्तुताश्रया हो अर्थात् प्रकृत अर्थ की प्रतिपत्ति करने वाली हो तो वही माने अप्रस्तुत की प्रशंसा ही अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार है। यदि केवल अप्रस्तुत की प्रशंसा ही लक्षण कर देते हैं तब यह लक्षण समासोक्ति में अतिप्रसक्त हो जायगा अतः प्रस्तुताश्रया इस पद का लक्षण में सन्निवेश किया अप्राकरणिक के अभिधान से प्राकरणिक का बुद्धि में सन्निहित का आक्षेप व्यञ्जन अप्रस्तुतप्रशंसा है और प्राकरणिक से अप्राकरणिक का आक्षेप व्यञ्जन समासोक्ति है यह इन दोनों में भेद है। इस प्रकार अन्य के वृत्तान्त से प्रकृत वृत्तान्त का आक्षेप व्यन्जन ही यहाँ अलंकारत्व का वीज है।

प्रस्तुत का व्यञ्जन प्रस्तुत एवं अप्रस्तुत के सम्बन्ध के विना हुए सम्भव नहीं है अतः उनके सम्बन्ध के दिखाने के द्वारा अप्रस्तुतप्रशंसा का पाँच प्रकार से विभाग करते हैं। कार्ये। कार्य के वर्णनीयत्वेन प्रस्तुत होने पर कार्य से अन्य कारण रूप अप्रस्तुत का कथन एक प्रकार है। निमित्त कारण के वर्णनीयत्वेन प्रस्तुत होने पर निमित्त कारण से अन्य कार्य रूप अप्रस्तुत का वर्णन द्वितीय प्रकार है। सामान्य के प्रस्तुत होने पर विशेष रूप अप्रस्तुत का अभिधान तृतीय प्रकार है। विशेष के प्रस्तुत होने पर सामान्य रूप अप्रस्तुत का वचन चतुर्थ ४ प्रकार है तथा तुल्य के प्रस्तुत होने पर अतुल्य रूप अप्रस्तुत का प्रतिपादन ५ वाँ प्रकार है। इस रीति से वह अप्रस्तुत प्रशंसा पाँच प्रकार की है। यहाँ लक्षणगत तदन्य का अर्थ है कारणादि। आदि पद से कार्य विशेष एवं सामान्य का संग्रह है।

अब क्रम से उदाहण देते हैं—यातः। हे सुन्दरि ! परदेश गये हुए व्यक्ति क्या फिर वापिस नहीं आते हैं या फिर नहीं मिलते हैं क्या अवश्य उनका पुनर्मिलन होता है

अत्र प्रस्थानात्किमिति निवृत्तोऽसीति कार्ये पृष्टे कारणमभिहितम्।

राजन् ! राजसुता न पाठयति मां देव्योऽपि तूष्णीं स्थिताः
कुब्जे ! भोजय मां कुमार ! सचिवैर्नाद्यापि किं भुज्यते।
इत्थं नाथ ! शुकस्तवारिभवने मुक्तोऽध्वगैः पञ्जरा
च्चित्रस्थानवलोक्य शून्यवलभावेकैकमाभाषते ॥ ४४० ॥

अत्र प्रस्थानोद्यतं भवन्तं ज्ञात्वा सहसैव त्वदरयः पलाय्य गता इति कारणे प्रस्तुते कार्यमुक्तम्।

एतत्तस्य मुखात्कियत् कमलिनीपत्रे कणं वारिणो
यन्मुक्तामणिरित्यमंस्त स जडः श्रृण्वन् यदस्मादपि।
अंगुल्यग्रलघुक्रियाप्रविलयिन्यादीयमाने शनैः
कुत्रोड्डीय गतो ममेत्यनुदिनं निद्राति नान्तः शुचा ॥ ४४१ ॥

बालक्रीड़ा

अतः मेरे विषय में तुम कभी चिन्ता नहीं करना। क्योंकि तुम बड़ी कृश हो। हे मित्र ! ऐसा जब मैंने आँखों में आँसू भर कर कहा तब प्रिया ने लज्जा से जिसकी कनीनिका शिथिल हो गई है ऐसी गिरते हुए आंसुओं को पीने वाली आखों से मेरी तरफ ताका और हँसकर भावी मरण के लिए उत्साह की सूचना दी।

यहाँ प्रस्थान से यात्रा से वापिस क्यों लौट आये। क्या बात हुई इस रीति से कार्य के पूछने पर कारण को कह दिया।

अब द्वितीय प्रकार को कहते हैं। राजन्। हे राजन्! राजसुता मुझे नही पढ़ा रही है। और देवियां भी मौन हो गयी हैं। हे कुबडी ! मुझे खिलाओ। कुमार ! क्या आपके साथी अब भी इतनी देर होने पर भी नहीं खाते हैं। इस प्रकार हे नाथ! तुम्हारे आने के भय से शून्य कर दिये गये दुश्मनों के भवनों में मुसाफिरों के द्वारा पिंजरों से निकाल दिये गये शुक चित्रस्थ व्यक्तियों को देखकर एक-२ को कह रहे हैं।

यहाँ प्रस्थान के लिए जाने के लिए उद्यत हुए आप को सुनकर आप के शत्रु अकस्मात् अपने घरों से भाग कर चले गये इस रीति से किये गये कारण के प्रस्ताव में पथिकों के द्वारा पिञ्जरों से छुड़ा दिये गये शुक इस तरह का भाषण कर रहे हैं ऐसी कार्याभिधानरूपा अप्रस्तुत प्रशंसा है।

सामान्य के प्रस्ताव में विशेष का अभिधान जैसे—एतत्। वह मूर्ख कमलिनी के पत्ते पर पड़ी हुई ओस की बूँद को मोती समझता है और कहता है कि अहो कितने अच्छे मोती हैं ऐसा जो उसके मुँह से सुनते हैं वह कितना अर्थात् इसमें क्या आश्चर्य है। इससे भी अधिक आश्चर्य और सुनिये कि वह कहता है कि जब मैं धीरे २ अंगुलियों के अग्रभाग की हलकी २ क्रियायों से उसे लेने लगा तब वह लीन होकर उड़कर कहाँ चला गया क्या करूँ मुझे निद्रा आती है ऐसी रात दिन चिन्ता करके सोता नहीं है।

अत्रास्थाने जडानां ममत्वसंभावना भवतीति सामान्ये प्रस्तुते विशेषः कथितः। सुहृद्वधूबाष्पजलप्रमार्जनं करोति वैरप्रतियातनेन यः।
स एव पूज्यः स पुमान् स नीतिमान् सुजीवितं तस्य स भाजनं श्रियः॥ ४४२॥

अत्र कृष्णं निहत्य नरकासुरवधूनां यदि दुःखं प्रशमयसि तत् त्वमेव श्लाघ्य इति विशेषे प्रकृते सामान्यमभिहितम्।

तुल्ये प्रस्तुते तुल्याभिधाने त्रयः प्रकाराः; श्लेषः, समासोक्तिः, सादृश्यमात्रं वा तुल्यात्तस्यस्य हि आक्षेपे हेतुः। क्रमेणोदाहरणम्—

पुंस्त्वादपि प्रविचलेद्यदि यद्यधोऽपि यायाद्यदि प्रणयने न महानपि स्यात्।
अभ्युद्धरेत्तदपि विश्वमितीदृशीयं केनापि दिक् प्रकटिता पुरुषोत्तमेन॥ ४४३॥
बालक्रीड़ा

यहाँ अस्थान में जड़ों को ममता हो जाती है ऐसे सामान्य के प्रस्ताव में जल की बूदों को मोती समझता है इत्यादि विशेष को कह दिया।

विशेष के प्रस्ताव में सामान्य का कथन जैसे-सुहृत्। जो पुरुष वैर का बदला लेकर अपने मित्रों की बहुओं के अश्रु जल का प्रमार्जन करता है वही पूज्य है वस्तुतः वही पुरुष है वही नीतिमान् है उसी का जीवन सुजीवन है वही यश का पात्र है।

यहाँ अमुक को मार कर नरकासुरकी बहुओं के आँसुओं का प्रमार्जन करके दुःख की शान्ति कर देते हो तो तुम श्लाघ्य हो इस तरह के विशेष के प्रस्ताव में 'जो ऐसा करता है वह धन्य है' ऐसे सामान्य का कथन है।

तुल्य के प्रस्ताव में तुल्य को कहने के तीन तरीके हैं श्लेष १ समासोक्ति २ और केवल सादृश्य ३। ये तीनों तुल्य से तुल्य के आक्षेप में हेतु हैं। शंका होती है कि जहाँ अप्रकृत के कथन से प्रकृत का आक्षेप होता है वहाँ वैसे स्थलों म श्लेष एवं समासोक्ति दोनों अलंकार नहीं होंगे। अतः यहाँ श्लेष पद का अर्थ है कि विशेष्य एवं विशेषण के वाचक सभी पद दोनों अर्थों को कहते हैं। और समासोक्ति पद का अर्थ है कि केवल विशेषण के वाचक पद उभय अर्थ को कहते हैं।

उनमें अब श्लेष हेतुक अप्रस्तुत प्रशंसा को कहते हैं—पुंस्त्वात्। पुरुषत्व से भी यदि विचलित होना पड़े (जैसे मोहिनी रूप धारण करके दैत्यों से अमृत को छीन कर विश्वकी रक्षा की थी) यदि नीचे भी जाना पड़े (जैसे पृथ्वी की रक्षा करने के लिए कूर्म रूप धारण करके पाताल में गये। या वराह अवतार में पाताल में जाकर पृथ्वी की रक्षा की) या मंगता बनने में ओछा भी होना पडे (जैसे वलि से मांगने के समय वामन अवतार धारण करके विश्व की रक्षा की) तब भी विश्व का उद्धार करना चाहिए ऐसी दिशा को किसी पुरुषोत्तम ने बतला दी प्रकट कर दी।

यहाँ किसी सत्पुरुष के प्रस्ताव में उसके तुल्य श्री विष्णु भगवान् का अभिधान है उसमें पुंस्त्वात् इत्यादि विशेषणों और "पुरुषोत्तम" इस विशेष्य में रहने वाले श्लेष सेप्रस्तुत विष्णु तुल्य सत्पुरुष का आक्षेप है अतः यह श्लेष हेतुक अप्रस्तुत प्रशंसा

येनास्यभ्युदितेन चन्द्र ! गमितः क्लान्तिं रवौ तत्र ते
युज्येत प्रतिकर्त्तुमेव न पुनस्तस्यैव पादग्रहः।
क्षीणेनैतदनुष्ठितं यदि ततः किं लज्जसे नो मना—
गस्त्येवं जडधामता तु भवतो यद् व्योम्नि विस्फूर्जसे ॥ ४४४ ॥

आदाय वारि परितः सरितां मुखेभ्यः किन्तावदर्जितमनेन दुर्णवेन।

बालक्रीड़ा

है। प्रश्न—इस पद्य में प्रकरण के सहारे राजरूप प्रस्तुत ही अर्थ पहले उपथित होता है ऐसी स्थिति में कैसे यहाँ अप्रस्तुतप्रशंसा है क्योंकि अप्रस्तुत अर्थ के ही प्रथम उपस्थित होने पर अप्रस्तुतप्रशंसा हो सकती है। उत्तर ( योगाद्रूढिर्बलीयसी ) योग से रूढी शक्ति बलवान् होती है इस न्याय के अनुसार पुरुषोत्तमादि शब्दों की सत्पुरुषादि रूप प्रस्तुत अर्थ में प्रकृति प्रत्यय लभ्या यौगिकी शक्ति है। इस लिए प्रकरणादि सहित भी इस यौगिकी शक्ति को बाध कर रूढि शक्ति विष्णु रूप अप्रस्तुत अर्थ को ही पहिले उपस्थित करती है बाद में प्रस्तुत अर्थ का बोध होता है अतः अप्रस्तुत प्रशंसा है। जहाँ दोनों अर्थों में रूढि शक्ति होती है वहाँ पर ही प्रकरणादिक नियामक होते हैं। जहाँ तो एक में रूढि दूसरे में यौगिकी शक्ति होती है वहाँ रूढि शक्ति अवयवशक्ति को जबरन् बाध लेती है। और जहाँ तो रूढि शक्ति के दबालेने पर भी योगार्थ की प्रतीति होती है वह प्रतीति व्यञ्जना मर्यादा से ही होती है।

समासोक्ति हेतुक अप्रस्तुतप्रशंसा का उदाहरण देते हैं—येन। हे चन्द्र ! अभ्युदित एवं समृद्ध हुए जिसने तुमको ग्लान कर दिया तेज रहित कर दिया उस रवि के विषय में तुम को प्रतिकार ही करना चाहिए न कि उसका पाद ग्रहण किरण एवं चरण स्पर्श करना उचित है। क्या करूँ क्षीण हूँ। क्षीण होने से मैंने ऐसा किया। यदि ऐसी बात है तब इस पादग्रहण से लज्जित क्यों नहीं होते हो। थोड़ी सी भी लज्जा तुमको नहीं है। अच्छा यही सही। किन्तु यह जो तुम आकाश में विस्फूर्जन कर रहे हो बड़े गर्व के साथ उठ रहे हो वह तो तुम्हारी मूर्खता ही है।

यहाँ विशेष्य चन्द्र एवं रवि के वाचक शब्द श्लिष्ट नहीं हैं केवल विशेषण ही श्लिष्ट हैं। इनसे दुश्मन से पराभव को प्राप्त कर के भी उसी का उपजीवन करके अपने को धन्य मानने वाले पुरुष में अप्रकृत चन्द्र का व्यवहार प्रतीत होता है इसलिए अप्रकृत से प्रकृत का आक्षेप होने पर समासोक्ति की छाया ही यहाँ हैं न कि समासोक्ति। क्योंकि वहाँ प्रकृत में अप्रकृत के व्यवहार का आरोप होता है। अतः समासोक्ति छायाहेतुक अप्रस्तुतप्रशंसालंकार यहाँ है।

सादृश्य हेतुक अप्रस्तुत प्रशंसा का उदाहरण जैसे—आदाय। चारों तरफ की नदियों के द्वारा जल का आदान करके इस दुष्ट समुद्र ने विश्व का कौन उपकार किया। कुछ उपकार नहीं किया क्योंकि संगृहीत जल को खारा कर दिया यानी अपेय कर दिया, वडवाग्नि में जला दिया और पाताल की कुक्षिकुहर में छिपा दिया।

क्षारीकृतं च वडवादहने हुतं च पातालकुक्षिकुहरे विनिवेशितं च ।। ४४५ ।।

इयं च काचित् वाच्ये प्रतीयमानार्थाऽनध्यारोपेणैव भवति यथा—

अब्धेरम्भः स्थगितभुवनाभोगपातालकुक्षेः
पोतोपाया इह हि बहवो लंघनेऽपि क्षेमन्ते ।
आहो रिक्तः कथमपि भवेदेष दैवात्तदानीं
को नाम स्यादवटकुहरालोकनेऽप्यस्य कल्पः ।। ४४६ ।।

क्वचिदध्यारोपेणैव यथा—

कस्त्वं भोः ? कथयामि दैवहतकं मां विद्धि शाखोटकं
वैराग्यादिव वक्षि साधु विदितं कस्मादिदं कथ्यते ।

बालक्रीड़ा

यहाँ सभी स्थानों से धन का संग्रह करके अनाप सनाप अपव्यय करने वाले प्रकृत पुरुष की अप्रकृत समुद्र के साथ तुलना की गई है अतः सादृश्यमात्र हेतुक अप्रस्तुतप्रशंसा है । इन पहले बतलाई हुई पाँच प्रकार की समासोक्तियों में कोई समासोक्ति ऐसी है जो वाच्य अर्थ में प्रतीयमान अर्थ के अध्यारोप के विना भी होती है ।

अतत् में तत्व का आरोप अध्यारोप है । जैसे चन्द्र नहीं है चन्द्र से भिन्न है मुख है उसमें चन्द्रत्व का आरोप अध्यारोप है । वह आरोप भी तभी आवश्यक है जब वाच्य अप्रस्तुत की सत्ता सम्भव नहीं हो यदि वह सम्भव है तब प्रतीयमान प्राकरणिक के आरोप की आवश्यकता नहीं है । उदाहरण जैसे—

अब्धेः । इस लोक में बहुत से ऐसे पुरुष हैं जिनके पास यातायात के उपाय साधन पोत है जो इस विशाल भुवन एवं पाताल की कुक्षि को अपने जल से आच्छादित करने वाले समुद्र के लंघन करने में 'सक्षम है' । अगर कदाचित् किसी भी प्रकार दैव संयोग से यह समुद्र रिक्त हो जाय यानी सूख जाय तब उस समय कौन है जो इसके अवट ( गर्त्त ) एवं कुहर ( छिद्र ) को देखने में भी समर्थ हो ।

यहाँ दुनिया को सताने वाले खतरनाक मालिक की पूर्णता ही ठीक है खाली होना ठीक नहीं है । इस में वाच्य अप्रकृत अर्थ के स्वतः संभवी होने से प्रकृत प्रतीयमान अर्थ के अध्यारोप की आवश्यकता नहीं है ।

कहीं अध्यारोप से ही जैसे—कस्त्वं भोः । तुम कौन हो । कहता हूँ सुनिये । मुझे दैव से भाग्य से हत रहित शाखोटक समझिये । दुःखी जैसे मालूम पड़ते हो क्योंकि संसार से ऊबकर विरक्त की तरह वैराग्य से बोल रहे हो । आपने ठीक समझा । अच्छा तो यह वैराग्य क्यों है या क्या हुआ । कहता हूँ सुनिये । यहीं इसी प्रदेश में यह वट वाम भाग में रास्ते से बाईं तरफ या शाखोटक से बांई तरफ है । कहने का आशय है कि रास्ते पर या रास्ते में नहीं है रास्ते से हट कर दूर है तब भी मुसाफिर लोग उसका सब तरह से सेवन करते हैं और मैं मार्ग में स्थित हूँ किन्तु मेरी तो छाया भी दूसरे का उपकार करने वाली नहीं है ।

वामेनात्र वटस्तमध्वगजनः सर्वात्मना सेवते
न च्छायाऽपि परोपकारकरणे मार्गस्थितस्यापि मे ॥ ४४७ ॥

क्वचिदंशेष्वध्यारोपेण यथा—

सोऽपूर्वो रसनाविपर्ययविधिस्तत्कर्णयोश्चापलं
दृष्टिः सा मदविस्मृतस्वपरदिक् किं भूयसोक्तेन वा ।
सर्वं विस्मृतवानसि भ्रमर ! हे यद्वारणोऽद्याप्यसौ
अन्तःशून्यकरो निषेव्यत इति भ्रातः ! क एष ग्रहः ॥ ४४८ ॥

अत्र रसनाविपर्यासः शून्यकरत्वं च भ्रमरस्यासेवने न हेतुः कर्णचापलं

बालक्रीड़ा

यहाँ किसी सत्पात्र के द्वारा अपने दिए हुए का अंगीकार नहीं करने से कोई अधम जाति वाला पुरुष दुःखी हुआ प्रतीत होता है। क्योंकि अचेतन शाखोटक वृक्ष के साथ उक्ति प्रत्युक्ति का होना सम्भव नहीं है। इस लिए शाखोटक में अधम जाति वाले किसी दाता का आरोप करना आवश्यक है।

कहीं पर किसी अंश में आरोप है और किसी अंश में आरोप नहीं है ऐसा आंशिक आरोप से जैसे—हे भ्रमर ! जिस कारण वह अपूर्व माने नवीन रसना (जिह्वा) के विपर्यय का विधान है अथच पहले स्वीकार हुए को बदल देने का प्रकार है। कर्णो में वह चापल अनवरत चलाना अथच दूसरे के बहकावे में आ कर अपने मत का परिवर्त्तन कर देना। मद से अपने एवं पराये के किये को भुला देने वाली दृष्टि। मद चूता रहता है जो आवरण बन करके आँखों पर आ जाता है जिससे आखें ढँक जाती है और इधर जाने या उधर जाने का ध्यान हाथी को नहीं रहता है। मद (गर्व के) कारण आत्मीय एवं अनात्मीय के विवेक को भुला देने वाली आँखें हैं। अधिक कहने से क्या होगा क्या फायदा है। हे भ्रमर ! सब कुछ भूल गये हो। क्योंकि जो आज भी यानी इतना अपमान सहकर भी जिसका कर शूण्ड भीतर से पोला है खाली है तथा देने के लिए जिसके हाथ में कुछ भी नहीं है, अर्थात् जो खाली हाथ है उस वारण हाथी एवं निरन्तर दूर हटाने वाले की भैया तुम सेवा करते हो यह ऐसा आग्रह क्यों है।

यहाँ अप्रस्तुत गज एवं भ्रमर के अभिधान से तुल्य प्रस्तुत सेव्य एवं सेवक निवारक एवं अनुगत दो पुरुषों का श्लेष से आक्षेप है अतः अप्रस्तुत प्रशंसा है। जो कर्णचापलांश में हाथी और भ्रमर में सेव्य एवं सेवक पुरुष रूप प्रतीयमान के अध्यारोप की आवश्यकता नहीं है किन्तु रसना विपर्यय रूप तीन स्थलों में उनमें उसके आरोप की आवश्यकता है। इसी को कहते हैं कि हाथी की रसना का विपर्यास यानी जिह्वा की परिवृत्ति और शूण्ड की अन्तः शून्यता भ्रमर के लिए उसकी सेवा नहीं करने में हेतु नहीं है। हाथी की सेवा भ्रमर को नही करनी चाहिए इस असेवन में हाथी का रसना का विपर्यास एवं शून्य करत्व हेतु नहीं हो सकता है क्योंकि भ्रमर का उन दोषों से कुछ भी सम्बन्ध नही है। हाँ कर्ण चापल कानों का फड़फड़ाना सेवा नही करने में

तु हेतुः। मदः प्रत्युत सेवने निमित्तम्।

( १५३ ) निगीर्याध्यवसानन्तु प्रकृतस्य परेण यत्।
प्रस्तुतस्य यदन्यत्वं यद्यर्थोक्तौ च कल्पनम् ॥ १०० ॥
कार्यकारणयोर्यश्च पौर्वापर्यविपर्ययः।
विज्ञेयाऽतिशयोक्तिः सा

बालक्रीड़ा

हेतु होता है क्योंकि कानों के फडफडाने से भ्रमर को चोट लग सकती है। इस दोष के रहते हुए भी हाथी के कपोलों पर चूने वाला मदजल खास तौर से भ्रमर के लिए हाथी की सेवा करने में हेतु है। यहाँ अप्रस्तुतप्रशंसा शब्द में "अप्रस्तुतस्य प्रशंसा" ऐसे षष्ठी तत्पुरुष समास को कहने वाला विद्वानों का वर्ग प्रायः अधिक है। किन्तु पण्डितराज कहते हैं कि यहां अस्तुतेन प्रशंसा ऐसा तृतीया तत्पुरुष समास भी है। तब प्रश्न होता है कि यह अप्रस्तुत के द्वारा की जानी वाली प्रशंसा किसकी। इसके उत्तर में कहते हैं कि अप्रस्तुत शब्द प्रस्तुत मे सापेक्ष है अतः अप्रस्तुत से प्रस्तुत की प्रशंसा ऐसा इस शब्द का अर्थ है। इस पर हमारा निवदेन है कि भगवन् पण्डितराज जी ! षष्ठी समास से भी तो यही अभिप्राय सिद्ध होता है। क्योंकि अप्रस्तुत प्रशंसा का अर्थ है बेमोके की सहनाई यानी असम्बद्ध प्रलाप इसी लिए कहते हैं कि अवसर चूकी डूमडी गावे आल बवाल। इस पर भी वह वे मोके की सहनाई का गाना अलकार हो तत्कालीन उपस्थित समाज का सुन्दर मालूम हो यह तो और भी वेतुकी बात हुई अतः सिद्धान्त है आरम्भ में अप्रस्तुत ही अर्थ शब्दों से उपस्थित होता है किन्तु पर्यवसान में प्रतीति का विषय प्रस्तुत ही होता है इस लिए इसको अन्योक्ति कहते हैं। अर्थात् कहते हैं अन्य को किन्तु समझते है मुख्य को। इसके अतिरिक्त वाच्येन व्यक्तेन वा अप्रस्तुतेन वाच्यं व्यक्तं वा प्रस्तुतं प्रशस्यते नतु वाच्येनैव व्यङ्ग्यमेवेति। यह आपने क्या फर्माया। क्योंकि वाच्य से वाच्य को कहना कभी सम्भव नहीं है अतः गडबड है। अथ च व्यक्त से वाच्य को कहना भी असम्भव ही है अतः असदार्थ है। और व्यक्त से व्यक्त का प्रतिपादन करना ध्वनि ही होगा वाच्य अलंकार कभी नहीं होगा अतः अवशिष्ट वाच्य से ही व्यंग्ग ही की प्रशंसा यही परम उचित है इससे अतिरिक्त सब कथन ऊट पे टांग है।

अतिशयोक्ति अलंकार का लक्षण कहते हैं—निगीर्य। पर से निगरण करके प्रकृत का जो अध्यवसान है वह पहिली अतिशयोक्ति है। प्रस्तुत बुद्धिसन्निहित उपमेय का अन्य रूप से जो वर्णन वह दूसरी अतिशयोक्ति है। यदि अर्थ वाले यदि शब्द या चेत् शब्द को कहकर जो कल्पन अर्थात् असंभवी अर्थ का कल्पन वह तीसरी अतिशयोक्ति है। और जो कार्य एवं कारण के पौर्वापर्य का अर्थात् कारण के बाद कार्य होता है इस प्रसिद्धि का विपर्यय चौथी अतिशयोक्ति है। एतदन्यतमत्व अतिशयोक्ति का साधारण लक्षण है। लक्षणवाक्योक्त प्रथम पाद के अर्थ को लिखते हैं। उपमान से

उपमानेनान्तर्निगीर्णस्योपमेयस्य यदध्यवसानं सैका, यथा—

कमलमनम्भसि कमले सुकुवलये तानि कनकलतिकायाम्।
सा च सुकुमारसुभगेत्युत्पातपरम्परा केयम् ॥ ४४९ ॥

अत्र मुखादि कमलादिरूपतयाऽध्यवसितम्।

यच्च तदेवान्यत्वेनाध्यवसीयते साऽपरा यथा—

अण्णं लडहत्तणअं अण्णा बिअ कावि वत्तणच्छाआ।
सामा सामण्णपआवइणो रेहच्चिअ ण होई ॥ ४५० ॥

## मधुसूदनी

अन्यदेव सौकुमार्यमन्यैव च कापि वर्त्तनच्छाया।
श्यामा सामान्यप्रजापतेः रेखैव नहि भवति।

## बालक्रीड़ा

अन्तः निगीर्ण अर्थात् उपमान के द्वारा अपने स्वरूप में तिरोहित कर दिये गए उपमेय का जो अध्यवसान आहार्याभेद निश्चय वह एक प्रथम अतिशयोक्ति है।

जैसे—कमलम्। यहाँ "च कुवलये" इस पद में चकार के उपन्यास का पाद पूरण के सिवाय कोई प्रयोजन नहीं है प्रत्युत "न पादादौ खल्वादयः" इस वामन सूत्र के अनुसार पाद के आदि में चकार दुष्ट है। यदि च के विना "कुवलये" पाठ करते हैं तो एक मात्रा कम होती है। यदि "कुवलयमेतानि" पाठ करते हैं तो एक वचनान्त कुवलय से दो नेत्रों का निगरण कैसे होगा। यदि कुवलये एतानि पाठ करते हैं तब "अष्टादश द्वितीये" इस नियम के अनुसार आर्या के द्वितीय पाद में अपेक्षित १८ मात्रा के स्थान में १९ मात्राएँ हो जाती है। यदि कुवलय एतानि पाठ करते हैं तब व्याकरण का विरोध होता है क्योंकि ईदूदेद्द्विवचनं प्रगृह्यम्" प्लुतप्रगृह्या अचि नित्यम्" इन सूत्रों के अनुसार प्रकृतिभाव आवश्यक है। तस्मात् "सुकुवलये" यह पाठ समुचित है।

जलरहित स्थल में कमल, कमल में दो सुन्दर कुवलय नीलोत्पल, वे सब कनकलता में यानी कान्ता के तनु के अनुरूप सुवर्णलता में। अजी! कनकलता सुकुमार है और सुभगा है यह कौन उत्पात परम्परा है आश्चर्यों का क्रम है। यहाँ मुखनेत्र एवं गात्रयष्टि में कमल कुवलय एवं कनकलता रूप से अध्यवसान है। उपमेयों में उपमानों का तादात्म्य है। यहाँ भेद में अभेद हैं।

जो तो उसी को उपमेय को ही अन्यत्वेन अध्यवसित किया जाता है वह दूसरी है। जैसे—अण्णम्। यह रुच है कि यह श्यामा षोडश वर्षीया नायिका सामान्य प्रजापति की रेखा ही नहीं हो सकती है। क्योंकि लोक प्रसिद्ध सौकुमार्य की अपेक्षा इसका सौकुमार्य भिन्न ही है। और वर्तन (शरीर) की छाया कान्ति भी अन्य शरीरों की अपेक्षा विलक्षण ही है। शीतकाले भवेदुष्णा ग्रीष्मकाले च शीतला। नित्यं बलप्रदा सा तु श्यामा षोडशवार्षिकी। इति। यहाँ प्रसिद्ध सौकुमार्य के अभेद में भी भेद है अत एव अन्यत्वेन वर्णन किया है।

'यद्यर्थस्य' यदिशब्देन चेच्छब्देन वा उक्तौ यत्कल्पनम् (अर्थादसम्भविनोऽर्थस्य) सा तृतीया। यथा—

राकायामकलङ्कं चेदमृतांशोर्भवेद्वपुः। तस्या मुखं तदा साम्यपराभवमवाप्नुयात्।

कारणस्य शीघ्रकारितां वक्तुं कार्यस्य पूर्वमुक्तौ चतुर्थी यथा—

हृदयमधिष्ठितमादौ मालत्याः कुसुमचापबाणेन।
चरमं रमणीवल्लभ! लोचनविषयं त्वया भजता॥ ४५२॥

**(१५४) प्रतिवस्तूपमा तु सा (१०१)**

**सामान्यस्य द्विरेकस्य यत्र वाक्यद्वये स्थितिः।**

साधारणो धर्मः उपमेयवाक्ये उपमानवाक्ये च कथितपदस्य दुष्टतयाऽवालक्रीड़ा

यदि शब्द के अर्थ की यदि शब्द से या चेच्छब्द से उक्ति में जो कल्पन है अर्थात् असम्भवी अर्थ का कल्पन है। वह तीसरी अतिशयोक्ति है। जैसे राकायाम्। अगर अमृतांशु का शरीर राका में कलङ्क रहित हो तब उसका मुख समानता से पराभव को प्राप्त कर सकता है।

यहाँ चन्द्र के साथ मुख की तुलना करने के लिए प्रवृत्ति ही हुई परन्तु वस्तुतः साम्य नहीं है। यही चेच्छब्द का स्वारस्य है। इसको असम्बन्ध में सम्बन्धरूपा और सम्बन्ध में असम्बन्धरूपा अतिशयोक्ति भी कह सकते हैं। क्योंकि पूर्वार्ध में कलङ्क के असम्बन्ध में भी सम्बन्ध वर्णित है। उत्तरार्ध में साम्य सम्बन्ध के रहने पर भी पराभव पद से उसका असम्बन्ध सूचित किया है।

कारण की शीघ्रकारिता को कहने के लिए कार्य को पहिले कहना चतुर्थी अतिशयोक्ति है। जैसे हृदयम्। हे रमणीवल्लभ! नायक! मालती के हृदय को पहले कामदेव ने अपना अधिष्ठान बनाया पीछे आपने। क्योंकि आपको उसने जब देखा तब उसने अपने हृदय में बैठाया।

यहाँ रमणीवल्लभ का दर्शन कारण है क्योंकि उसी के दर्शन से कामोद्रेक उसको हुआ है अतः कारण रमणीवल्लभ दर्शन का ऐसा प्रभाव पड़ा कि जो काम उसके हृदय में पहले से ही था वह उद्रिक्त हो गया। अतः कार्य को पहले कहा और कारण को पीछे कहा यह पूर्व पर का विपर्यय है।

प्रतिवस्तूपमा को लिखते हैं—प्रतिवस्तूपमा। जिन दो वाक्यों यानी उपमेय वाक्य एवं उपमान वाक्यों में एक साधारण धर्म की दो वार स्थिति है। वहाँ वह द्विः स्थिति में प्रतिवस्तूपमा है। यदि एक साधारण धर्म का एक वार उपमेय वाक्य में और दूसरी वार उपमान में उपादान करेंगे तो दो वार कहे हुए पद को दुष्ट रूप से कहा है अतः यदि शब्दभेद से उस साधारण धर्म का उपादान करते हैं तब वह वस्तु माने वाक्यार्थ के उपमा[illegible]ने से प्रतिवस्तूपमा है। प्रश्न—"दिवि भाति यथा भानुस्तथा त्वं

भिहितत्वात् शब्दभेदेन यदुपादीयते सा वस्तुनो वाक्यार्थस्योपमानत्वात् प्रतिवस्तूपमा। यथा—देवीभावं गमितेत्यादि ॥ ४५३ ॥

यदि दहतीत्यादि ॥ ४५४ ॥

इत्यादिका मालाप्रतिवस्तूपमा द्रष्टव्या। एवमन्यत्राप्यनुसर्त्तव्यम् ॥

बालक्रीड़ा

भ्राजसे भुवि" इस वाक्यार्थ उपमा में यह आपका लक्षण अतिव्याप्त हो गया। उत्तर। नहीं। लक्षण अतिव्याप्त नहीं हुआ। क्योंकि उपमा में पदार्थों में साम्य होता है वह भी वाच्य और यहाँ प्रतिवस्तूपमा में वाक्यार्थों में साम्य होता है वह भी गम्य है। क्योंकि साम्य प्रतिपादक इवादि पद है अतः वे पदार्थगत साम्य के ही बोधक होते हैं। एक यह भी नियम है कि पदार्थ का पदार्थ से ही न कि वाक्यार्थ से अन्वय होता है इसके अनुसार भी वाक्यार्थों में साम्य गम्य ही होता है यह नियत है।

जैसे—देवी भावं गमिता परिवारपदं कथं भजत्येषा न। खलु परिभोगयोग्यं दैवतरूपाङ्कितं रत्नम्। हे राजन्! देवी भाव को प्राप्त होने अर्थात् राज्याभिषेक के समय अभिषिक्त होने से महिषी पद को प्राप्त करने वाली यह रानी अब परिवार पद को अर्थात् साधारण औरत के स्थान को कैसे स्वीकार कर सकती है। क्योंकि जो स्वर्णादि धातु देवता के रूप से अंकित हो गया है अर्थात् जो देवता की प्रतिमा रूप हो गया है अत एव रत्न श्रेष्ठ सुवर्णादि वस्तु परिभोग के योग्य भूषणादि के निर्माण के उपयोगी कैसे हो सकता है।

यहाँ "कथं भजतु" इससे परिवार पद के भजन का और न खलु इससे परिभोग का अनौचित्य प्रतीत होता है। इस तरह एक ही अनौचित्य रूप सामान्य का शब्द-भेद से दो वार उपादान किया है। इसमें पूर्व वाक्य उपमेय रूप है और उत्तर वाक्य उपमान है। इन वाक्यों में जैसे दैवतरूपाङ्कित रत्न में भोगयोग्यता अनुचित है वैसे ही देवी में परिवार पद की योग्यता भी अनुचित है इस तरह औपम्य का पर्यवान है अतः यह प्रतिवस्तूपमा है। यहाँ केवल अमालारूपा है। मालारूपा जैसे—

यदि। इसकी व्याख्या सप्तम उल्लास में कर दी गई है। यहाँ स्वाभाविक कार्य के देखने से आश्चर्य नहीं होता है इस तरह स्वभाविक कार्य दर्शन सम्बन्धी विस्मयाजनकत्व साधारण धर्म है जिसका शब्द भेद से निर्देश किया गया है। अतः इनमें अनलादि में जैसे दाहकत्व स्वाभाविक होने से आश्चर्य जनक नहीं है वैसे ही सज्जनों की अविषादिता स्वाभाविक है अतः आश्चर्यजनक नहीं है इस तरह औपम्य का पर्यवान है अतः प्रतिवस्तूपमा है। यहाँ 'किमद्भुतम्" "किं ततः" 'सदैव" "प्रकृतिरेव" इन विभिन्न शब्दों से अद्भुताभाव रूप एक साधारण धर्म का चारों वाक्यों में उपादान किया है अतः यह प्रतिवस्तूपमा मालारूप है। इन वाक्यों में चतुर्थ वाक्यार्थ उपमेय है। क्योंकि सज्जनों का अविषादित्व वर्णनीय है। इत्यादि माला प्रतिवस्तू-पमा को देखना चाहिए। इसी प्रकार अन्य स्थलों में भी वैधर्म्य में भी इस अलंकार का अनुसरण करना चाहिए।

## ( १५५ ) दृष्टान्तः पुनरेतेषां सर्वेषां प्रतिबिम्बनम् ॥ १०२ ॥

### एतेषां साधारणधर्मादीनाम् दृष्टोऽन्तो निश्चयो यत्र स दृष्टान्तः।

### बालक्रीड़ा

दृष्टान्त का लक्षण लिखते हैं—दृष्टान्तः। प्रतिवस्तूपमा में तो एक साधारण धर्म की दो बार स्थिति है और दृष्टान्त में फिर उपमान उपमेय एवं साधारण धर्म सबकी दो बार स्थिति है। अत एव यहाँ प्रतिबिम्बन है यानी प्रतिबिम्बत्व है वहाँ प्रतिवस्तुत्व है। इसी लिए यत्र तत्र सर्वत्र यही प्रसिद्धि है कि एक अर्थ का दो बार उपादान वस्तु-प्रतिवस्तु भाव है और दो अर्थों का दो बार उपादान बिम्बप्रतिबिम्बभाव है। दृष्टान्त फिर वह हैं जहाँ दो वाक्यों में इन सबकी दो बार स्थिति हो। इसी का नाम प्रतिबिम्बन है।

यहाँ प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्त के लक्षण वाक्यों में क्रमशः तु एवं पुनः शब्द के विन्यास का क्या स्वारस्य है। वे शब्द सार्थक हैं या निरर्थक यह प्रश्न होता है। इस पर उत्तर देते हैं।

"पर्वतः एतद्वन्हिमान्, एतद्धूमात्" इस वाक्य में साध्य और साधन दोनों प्रत्यक्ष दृश्यमान विशेष पदार्थ हैं अतः "यथा महानसम्" को दृष्टान्त बनाना जैसे अनुचित है उसी तरह "एषा परिवारपदवायोग्या देवीत्वात्" इस वाक्य में दैवतरूपाङ्कित-रत्न को दृष्टान्त बनाना अनुचित है। इस पर विचार होता है कि आप के इस अनौचित्य प्रदर्शन के अनुसार ऐसी आशंका होती है कि यह "देवीभावं गमिता" पद्य दृष्टान्तालंकार का उदाहरण है अतः दृष्टान्त ही एक अलंकार हैं उसी में प्रतिवस्तूपमा का अन्तर्भाव है उससे पार्थक्य उस का नहीं है इस आशंका के निराकरण करने के लिए ग्रन्थकार ने दोनों का तु एवं पुनः शब्दों से पृथक्करण किया कि प्रतिवस्तूपमा तो वह है और दृष्टान्त फिर यह है। अस्तु। किन्तु उक्त आशंका तो तदवस्थ ही रह गई। इस पर कहते हैं कि उस में महानस रूप दृष्टान्त से महानस में रहने वाले धूमत्वरूप सामान्य धर्म से अवच्छिन्न विशिष्ट धूम की व्याप्ति की सिद्धि होने पर "यत्सामान्ययोर्व्याप्तिस्तद्विशेष-योरपि" इस न्याय से उक्त विशेष पदार्थों की व्याप्ति की भी सिद्धि हो जाती है कोई दोष नहीं है। इस पद्य में तो नियम विशेष रूप व्याप्ति रहित केवल अर्थ ही प्रकृत है अतः यहाँ केवल अप्रकृतार्थ निरूपित औपम्य गम्य है दृष्टान्त नहीं है।

एतेषां का अर्थ बतलाते हैं साधारण धर्म आदि का। आदि पदार्थ है उपमान एवं उपमेय। दृष्टान्त पद की व्युत्पत्ति करते हैं कि दृष्ट प्रमित हैं अन्त निश्चय जिसमें वह दृष्टान्त है। सिद्धान्त राद्धान्त पदों की तरह यहाँ भी अन्त शब्द का निर्णय निश्चय अर्थ है। दृष्टान्त के उपन्यास करने का तत्त्व है कि दृष्टान्त वाक्यार्थ में दृष्ट सहचार से दार्ष्टान्तिक वाक्यार्थ का निश्चय प्रामाण्यग्रह हो जाता है।

यह दृष्टान्त भी प्रतिवस्तूपमा की तरह साधर्म्य यानी समान धर्म प्रयोज्य सम्बन्ध सादृश्य एवं वैसादृश्य से दो प्रकार का है अवश्य किन्तु इसका भी पर्यवसान सादृश्य

त्वयि दृष्ट एव तस्या निर्वाति मनो मनोभवज्वलितम् ।
आलोके हि हिमांशोर्विकसति कुसुमं कुमुद्वत्याः ॥ ४५५ ॥

एषः साधर्म्येण । वैधर्म्येण तु—

तवाहवे साहसकर्मशर्मणः करं कृपाणान्तिकमानिनीषतः ।
भटाः परेषां विशरारुतामगुर्दधत्यवाते स्थिरतां हि पांसवः ॥ ४५६ ॥

बालक्रीड़ा

में ही होता है । उन में साधर्म्य से जैसे—त्वयि दृष्टे । यहाँ उत्तरार्द्ध में उपात्त "हिमांशोरालोके" इसी वाक्य के अनुरोध से पूर्वार्ध में भी "तत्र दृष्टे" ऐसा पाठ होता तो उचित होता । दृष्टे यह भाव म क्त है अतः तत्र दर्शने सति । ऐसा अर्थ भी सुस्पष्ट है । हे राजन् ! तुम्हारे दर्शन होने पर ही उस का मनोभव से ज्वलित मन हृदय निर्वाण को प्राप्त करता है । ठीक ही है हिमांशु के आलोक में ही कुमुद्वती का कुसुम विकास को प्राप्त करता है ।

यहाँ नृप एवं चन्द्र रूप सम्बन्धियों का और नायिका एवं कुमुद्वती रूप सम्बन्धियों का ! मन एवं कुसुम उपमेय एवं उपमान का और मनोभव ज्वलित एवं सूर्य किरणज्वलित रूप उन के सम्बन्धियों का ( यहाँ सूर्यकिरणज्वलित शब्द से उपात्त नहीं है आर्थ है ) निर्वाण और विकास रूप साधारण धर्मों का बिम्बप्रतिबिम्ब भाव है । जैसे कुमुद्वती के कुसुम का हिमांशु के देखने पर विकास होता है उसी तरह उस के मन का तुम्हारे को देख लेने पर निर्वाण होता है इस तरह प्रतीत होने वाली उपमा में उपमान उपमेय एवं साधारण धर्म सभी में बिम्बप्रतिबिम्ब भाव है । उपमान के सम्बन्धियों से उपमेय के सम्बन्धियों का और उन का उन के सम्बन्धियों से वह भाव है । अतः दृष्टान्तालंकार है । यहाँ नृपदर्शन रूप कारण और मनोभव ज्वलित मन के निर्वाण रूप कार्य में कार्य कारण भाव का निश्चय, जिसका जिस के साथ अन्वय सहचार है वह उस से जन्य है इस दृष्टान्तगृहीत सहचार से बनने वाली व्याप्ति से हो जाता है । इस लिए दृष्टान्त यह पद अन्वर्थ है । प्रश्न—हिमांशु के आलोक में जैसे कुमुद्वती का कुसुम विकसित होता है उसी तरह तुम्हारे दर्शन होने पर उस का मन शान्ति को पाता है इस उपमा के विना पूर्वार्द्ध एवं उत्तरार्द्ध के अर्थों में सम्बन्ध ही फिट नहीं होता है अतः यहाँ निदर्शना अलंकार को क्यों नहीं माना जाय । उत्तर । नहीं । उसे नहीं मान सकते हैं क्योंकि वहाँ साधारण धर्म का उपन्यास नहीं होता है यहाँ वह होता है ।

वैधर्म्य म दृष्टान्त के उदाहरण को लिखते हैं । तवाहवे । हे राजन ! युद्ध में दुष्कर कर्मों के करने में सुख को प्राप्त करने वाले आप जब अपने कर को तलवार की तरफ लाना चाहते हैं तब दुश्मनों के भट लड़ाकू जवान तितर बितर हो जाते हैं । ठीक ही है निर्वात होने पर ही वायु का सञ्चार न होने पर ही धूलि कण स्थिर रह सकते हैं । किन्तु वायु के सञ्चार होने पर तो वे उड़ने लगते हैं । यहाँ वायु के सञ्चार में कण स्थिर नहीं रह पाते हैं । इस तरह के वैधर्म्य के विपर्यय में अर्थात् साधर्म्य में ही पर्यवसान है ।

**( १५६ ) सकृद्वृत्तिस्तु धर्मस्य प्रकृताप्रकृतात्मनाम् ।**
**सैव क्रियासु बह्वीषु कारकस्येति दीपकम् ॥ १०३ ॥**

प्राकरणिकाप्राकरणिकानामर्थादुपमानोपमेयानां धर्मः क्रियादिरेकवारमेव यदुपादीयते तद् एकस्थस्यैव समस्तवाक्यदीपनाद्दीपकम्, यथा—

किवणाणं धणं णाआणं फणमणी केशराई सीहाणं ।
कुलवालिआणं त्थणआ कुतो छिप्पन्ति असुआणम् ॥ ४५७ ॥

कारकस्य च बह्वीषु क्रियासु सकृद्वृत्तिर्दीपकम् यथा—

स्विद्यति कूणति वेल्लति विचलति निमिषति विलोकयति तिर्यक् ।

## मधुसूदनी

कृपणानां धनं नागानां फणामणिः सिंहानां केशराः ।
कुलबालिकानां स्तनाः कुतोऽस्पृश्यन्तेऽमृतानाम् ॥

## बालक्रीड़ा

अतः दृष्टान्तालंकार है । यहाँ पांसु उपमान है भट उपमेय है पांसुगत अस्थिरत्व एवं भट गत पलायनकर्तृत्व साधारण धर्म है । ये भिन्न हैं इन में बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नत्व रूप साधारण धर्म है ।

दीपक नामक अलंकार को लिखते हैं—सकृद्वृत्तिः । प्रकृत उपमेय अप्रकृत उपमान रूपी धर्मियों में गुण क्रियादिरूप धर्म की जो एकवार वृत्ति ( उपादान ) वह दीपक है । दीप के सदृश एक जगह निर्दिष्ट समान धर्म प्रसङ्ग से अन्यत्र भी दीपन अर्थात् उपकार करता है । दीप जैसे देहली में जलाया हुआ घर में एवं बाहर में प्रकाशित करता है । वैसे ही प्राकरणिक एवं अप्राकरणिक अर्थात् उपमान एवं उपमेय का धर्म क्रियादि जिस का एकबार ही उपादान किया है वह धर्म एक ही जगह रहकर समस्त वाक्य के दीपन करने से दीपक कहलाता है यह एक प्रकार का दीपक है ।

कर्त्ता कर्म करण सम्प्रदान अपदान एवं अधिकरण रूप छः कारकों में से किसी भी एक कारक का बहुत सी क्रियाओं में एक बार उपादान जहाँ रहता है वह कारक दीपक कहलाता है । जैसे—किवणाणं ।

अमृत जीवित कंजूसों के धन को, सर्पों की फणा के मणि को, सिंहों के कन्धों के बालों को और कुल बालिकाओं के स्तनों को कैसे कोई छू सकता है ।

यहाँ वर्णनीयत्वेन प्रकृत कुल बालिका एवं उन के उपमानत्वेन अप्रकृत कृपणधनादि में स्पर्शन क्रिया रूप साधारण धर्म का एक बार उपादान किया है अतः यह क्रियादीपक है ।

इस प्रकार स्पर्शन रूप एक क्रिया की अनेक कारकों में वृत्ति को कहा अब उसी को दृष्टान्त बना कर एक कारक की भी बहुत क्रियाओं में वृत्ति को दिखलाने के लिए क्रिया दीपक को कहते हैं—स्विद्यति । नवोढा को प्राणनाथ के साथ एक मञ्च पर रहने से दस

अन्तर्नन्दति चुम्बितुमिच्छति नवपरिणया वधूः शयने ॥ ४५८ ॥

**( १५७ ) मालादीपकमाद्यं चेद्यथोत्तरगुणावहम् ।**

पूर्वेण पूर्वेण वस्तुना उत्तरमुत्तरं चेदुपस्क्रियते तन्मालादीपकं यथा—
संग्रामाङ्गणमागतेनेत्यादि ॥ ४५९ ॥

**( १५८ ) नियतानां सकृद्धर्मः सा पुनस्तुल्ययोगिता ॥ १०४ ॥**

नियतानां प्राकरणिकानामेव अप्राकरणिकानामेव वा । क्रमेणोदाहरणम्—
पाण्डुक्षाममित्यादि ॥ ४६० ॥

**बालक्रीड़ा**

आने लगता है । स्वेद पसीना यह सात्विक भाव है । सत्त्व का अर्थ जीवित शरीर है । दयित जब आलिङ्गन करने के लिए उद्यत हुआ तब अंगों को सिकोड़ती है । तब भी जब नायक आलिंगन करने से नहीं हटता है तब इधर से उधर बेल्लन करती है । मुंह घुमा कर सो जाती है । झूठे ही नेत्रों का निमीलन करती है । तिरछा ताकती है कि नायक कहीं विमुख तो नहीं हो गया है इस भय से कटाक्ष व्याक्षेप करती है । अन्तः करण में प्रसन्न होती है नवोढ़ा होने के कारण बाहर में आनन्द का प्रकाशन नहीं कर सकती है । अतः चुम्बन करना चाहती है इससे प्रतीत होता है परिणय ही नवीन है क्रियायें तो पहिले से चालू हैं । यहाँ स्वेदनादि बहुत क्रियाओं में वधूरूप एक कर्त्तृ कारक का या शयने इस अधिकरण कारक का एक बार उपादान है अतः कारक दीपक है ।

माला दीपक को कहते हैं—माला । अगर आद्य वस्तु यथोत्तर गुणावह हो तब माला दीपक होता है । जहाँ पूर्व पूर्व वस्तु से उत्तर उत्तर वस्तु उपस्कृत की जाती हो वह माला दीपक होता है । जैसे संग्राम । इसकी व्याख्या सप्तमोल्लास में कर दी गई है । यहाँ अरियों के शिरों का आसादन करा देने वाले कोदण्ड ने शरों का, भूमण्डल का आसादन करा देने वाले शरों ने अरिशिरों का, उत्तम नायक आप का आसादन करा देने वाले अरिशिरों ने भूमण्डल का, कीर्तिका आसादन करा देने वाले भूमण्डल ने नृपति का, त्रैलोक्य को असादन करा देने वाले नृपति ने कीर्ति का उपकार किया । इस तरह पूर्व पूर्व से पर पर का उपकार हुआ तथा इन सब में एक आसादन क्रिया का सम्बन्ध है अतः दीपक है ।

तुल्ययोगिता को कहते हैं । नियतानाम् यह बहुवचन अविवक्षित है । अतः दो भी हो सकते हैं । नियतों दो या बहुतों के साधरण धर्म का एकवार जहाँ उपादान रहे वह तुल्ययोगिता है । नियत माने केवल प्राकरणिक ही या केवल अप्राकणिक ही । क्रमशः उदाहरण जैसे—पाण्डु । इसकी व्याख्या सप्तमोल्लास की गई है । यहाँ विरह के अनुभाव के रूप में प्रकृत पाण्डुतादि में आवेदन क्रियारूप साधारण धर्म का एक बार उपादान किया है । अतः तुल्ययोगिता है । इस आवेदन क्रिया से विरह ( उपमेय ) और क्षेत्रियरोग ( उपमान ) में औपम्य की प्रतीति होती है ।

कुमुदकमलनीलनीरजालिर्ललितविलासजुषोर्दृशोः पुरः का ॥
अमृतममृतरश्मिरम्बुजन्म प्रतिहतमेकपदे तवाननस्य ॥ ४६१ ॥

( १५९ ) उपमानाद्यदन्यस्य व्यतिरेकः स एव सः ।

अन्यस्योपमेयस्य व्यतिरेक आधिक्यम् ।

क्षीणः क्षीणोपि शशी भूयो भूयोऽभिवर्धते सत्यम् ।
विरम, प्रसीद सुन्दरि ! यौवनमनिवर्ति यातं तु ॥ ४६२ ॥

बालक्रीड़ा

कुमुद । हे प्रिये ! ललित विलास वाले मनोहर कटाक्षादि चेष्टा वाले तुम्हारे नेत्रों के समक्ष कुमुद कमल एवं नीलोत्पलों की पंक्ति क्या है अर्थात् कुछ भी अच्छी नहीं है । यहाँ नेत्रों के स्वच्छता की तुलना कुमुद से है । लाली का साम्य कमल से है एवं कज्जलाक्त नेत्रों की समता नीलोत्पल से है । और आनन के सामने अमृत, चन्द्र एवं अम्बुज युगपत् ही परास्त हैं । वाणी के मिठास की बराबरी अमृत से है । आनन के आकर्षकत्व की तुला चन्द्र से है एवं उसके सरसता की उपमा अम्बुज से है । यहाँ पूर्वार्ध में कामिनी नयनों के उपमान अत एव अप्रकृत कुमुदादि के धर्म के रूप में कापद से व्यंग्य अधिक्षेप उपात्त है । और उत्तरार्ध में आनन के उपमान अत एव अप्रकृत अमृत आदि के धर्म के रूप में प्रतिहतत्व रूप एक धर्म उपात्त है । अतः दोनों में तुल्ययोगिता है । इसमें अधिक्षेप से कुमुदादिकों में तथा प्रतिहनन से अमृतादि में परस्पर में साम्य है । इस तरह प्रतीत हुए साम्य एवं सकृद् वृत्ति धर्म दोनों का चमत्कार तुल्ययोगिता में होता है ।

व्यतिरेक का लक्षण लिखते हैं—उपमानात् । उपमान की अपेक्षा उपमेय में वि माने विशेष रूप से जो अतिरेक आधिक्य है वही व्यतिरेक है । इस तरह अतिरेक शब्द का अर्थ आधिक्य है । और वि शब्द का अर्थ विशेष है । व्यतिरेक शब्द के अर्थ के विषय की शंका का निवारण कर दिया । क्योंकि अन्वय व्यतिरेक में व्यतिरेक का अर्थ अभाव है तदभावे तदभावः ऐसा उसका अर्थ प्रसिद्ध है । वह यहाँ नहीं लेना है इसलिए वरण करने की आवश्यकता हुई ।

क्षीणः । यह पद्य मम्मट के पूर्ववर्त्ती भामह दण्डी वामन एवं उद्भट के ग्रन्थों में उपलब्ध मुझे नहीं हुआ । मम्मट एवं उनके परवर्त्ती रुय्यक, विश्वनाथ, शोभाकरमित्र एवं जगन्नाथ के ग्रन्थों में मिला । इनमें मम्मट एवं जगन्नाथ ने खण्डनाधिया और अन्य तीनों ने उदाहरणधिया इसका उपन्यास किया है । मम्मट ११ वीं शतक के हैं रुय्यकादि का १२ वीं शतक के अन्तिम अवधि से समय शुरु होता है । अतः मम्मट के "केन चिदुक्तम्" इस वाक्य का पूर्ववर्त्ती आचार्य रुद्रट से सम्बन्ध है कह सकते हैं । यहाँ चन्द्र या चन्द्र की क्षीणता उपमान है और यौवन या यौवन की क्षीणता उपमेय है । यह सिद्धान्त इन पाँचों के मत में समान है । यह

इत्यादावुपमानस्योपमेयादाधिक्यमिति केनचिदुक्तम्; तदयुक्तम् अत्र यौवनगतास्थैर्याधिक्यं हि विवक्षितम्।

बालक्रीड़ा

भी समान है कि नायिका को मान से विरत करना एवं प्रसादोन्मुख करना। इस अंश में भी पाँचो सहमत हैं कि यौवन की अस्थिरता मानिनी को मान से विरत करने एवं प्रसादोन्मुख करने में हेतु है। इस कार्य में चन्द्र की अस्थिरता का कोई भी सम्बन्ध नहीं है। चन्द्र की अस्थिरता के विषय में कहने का अवसर तब आया जब प्रियवयस्या के "तुम्हारी ईर्ष्या को धिक्कार है प्रिय के प्रति गुस्से को मत करो प्रसन्न हो जाओ यौवन स्थिर नही है सदा ऐसा नहीं बना रहेगा" इस समझावन का उत्तर नायिका ने दिया कि हे सखि! क्यों ऐसा कहती हो। इधर चन्द्र की तरफ भी तो देखो जो हर महीने क्षीण होता रहता है तब भी कितना मनोहर है। मेरी तो ऐसी स्थिति नहीं है मैं तो हर महीने सुन्दर ही बनी रहती हूँ क्षीण नहीं होती हूँ।

इस पर सखी पुनः समझाती है कि (सत्यम्) तुम्हारा कहना सच है कि चन्द्र क्षीण होता है (भूयः भूयः) बार २ क्षीण होता है तो (भूयः भूयः) बार २ बढता भी तो है किन्तु तुम्हारा यह यौवन तो गया सो गया पुनः वापिस लौटने वाला नहीं है। अतः हे सुन्दरि! मान से विरत हो जाओ और प्रसन्न हो जाओ। यहाँ अनिवर्त्ति में णिनि ताच्छील्य अर्थ में विहित है। अतः यौवन का स्वभाव है कि चले जाने के बाद कायाकल्प करने पर भी पुनः वह लौटता नहीं है किन्तु चन्द्रमा का स्वभाव ऐसा नहीं है। चन्द्रमा हर महीने की अमावस्या को चला जाता है किन्तु पूर्णिमासी को लौट आता है जस का तस हो जाता है। अब इसी पर विचार है कि यदि "कृत्वा आचार्या न निवर्तन्ते" इस आदर्श के अनुसार स्वाभिमानी यौवन है गया सो गया फिर नहीं आता है और चन्द्रमा लीचड़ है आता है जाता है तब तो चन्द्र की अपेक्षा में यौवन बढ़ गया यह एक पक्ष मम्मट का है।

यदि कहें कि चन्द्र मधुर स्वभाव वाला है हठी नहीं है भला है और यौवन बड़ा दुष्ट है कायाकल्प वगैरह की किसी की भी परवाह नहीं करता है तब तो यौवन न्यून चन्द्र अधिक हो गया। यह दूसरा केनचित् का पक्ष है। दोनों पक्ष अपनी २ जगह पर ठीक हैं।

तीसरा पक्ष है कि नायिका को मान से विरत करना है और प्रसादोन्मुख करना है उस में हेतु है यौवन की अस्थिरता। अस्थिरता को जितनी अधिक नायिका समझेगी उतनी ही जल्दी नायिका मान से विरत होगी और प्रसादोन्मुख होगी। इस विचार के अनुसार चन्द्र की अपेक्षा यौवन के अच्छे एवं बुरे या यौवन की अपेक्षा चन्द्र के अच्छे एवं बुरे से मतलब मानने पर व्यतिरेक अलंकार का प्रसंग दोनों पक्षों में हो सकता है। यह उनकी न्यून दृष्टि या उत्कृष्ट दृष्टि अपने विचारों पर है। यदि न्यून दृष्टि करते हैं तो अधिक गुण वाला उपमान होता है और न्यून गुण वाला उपमेय होता है इसके विपरीत अधिक गुण वाला उपमेय का होना व्यतिरेक का हेतु है ऐसा

( १६० ) हेत्वोरुक्तावनुक्तीनां त्रये साम्ये निवेदिते ॥ १०५ ॥
शब्दार्थाभ्यामथाक्षिप्ते श्लिष्टे तद्वत् त्रिरष्ट तत ।

व्यतिरेकस्य हेतुः उपमेयगतः उत्कर्षः उपमानगतः अपकर्षः, तयोर्द्वयोरुक्तिः। एकतरस्य द्वयोर्वा अनुक्तिरित्यनुक्तित्रयम्। एतद्भेदचतुष्टयम्। उपमानोपमेयभावे शब्देन प्रतिपादिते आर्थेन च क्रमणोक्ताश्चत्वार एव भेदाः। आक्षिप्ते चौपम्ये तावन्त एव, एवं द्वादश। एते श्लेषेऽपि भवन्तीति चतुर्विंशतिर्भेदाः।

मधुसूदनी

व्यतिरेकस्य हेतुरिति। अत्र हेतुरित्युक्त्यैव हेत्वर्थकयोर्निमित्तकारणयोर्लाभात् उत्कर्षनिमित्तमिति निमित्तपदस्य अपकर्षकारणमिति कारणपदस्य वृथैव पुनरुक्तिः। यत उपमेयस्य आधिक्यं व्यतिरेक इत्येवंलक्षणादुपमेये गत उत्कर्षः उपमाने गतोऽपकर्षः व्यतिरेके हेतुरपेक्षितः। न तु उपमेये गतमुत्कर्षस्य निमित्तम्, न वा उपमाने गतमपकर्षस्य कारणं व्यतिरेके हेतुः।

बालक्रीड़ा

मानते हैं तब तो उपमेय की न्यूनता जो स्वाभाविक थी वह न्यूनता और अधिक होगई। ऐसी स्थिति में उपमान से अधिक गुण वाला उपमेय नहीं हुआ। अधिक न्यूनता वाला हुआ अतः व्यतिरेक नहीं हुआ। क्यों कि उपमान का अपकर्ष और उपमेय का उत्कर्ष व्यतिरेक का हेतु है। न कि उपमान का उत्कर्ष है। और उपमेय का अपकर्ष।

हेत्वोः। दो हेतुओं के उपादान एवं तीन हेतुओं के अनुपादान से तथा साधर्म्य के इवादि शब्द और अर्थात् तुल्यादि से प्रतिपादन या आक्षिप्त ( व्यक्त ) होने पर, उसमें भी शब्दों में श्लेष के रहने न रहने पर व्यतिरेक होता है। वह व्यतिरेक आठ ८ को ३ तीन गुणा करने से जैसे २४ चौबीस होते है वैसे ही २४ प्रकार का होता है।

व्यतिरेक का हेतु उपमेय गत उत्कर्ष एवं उपमान गत अपकर्ष होता है इन दोनों की उक्ति में एक भेद। इन दोनों में से एक उत्कर्ष या अपकर्ष की अनुक्तियों में दो भेद या फिर दोनों की अनुक्ति में एक भेद इस तरह तीन अनुक्तियों में तीन भेद होते हैं जो संकलन से चार भेद हो जाते हैं। इन चारों की स्थिति में उपमानोपमेय भाव का इवादि शब्द से या आर्थ तुल्यादि शब्द से क्रमशः प्रतिपादन करने पर चार ही भेद होते हैं। तथा औपम्य के आक्षिप्त होने पर भी उतने ही भेद होते हैं। इस तरह संकलन से १२ भेद होते हैं। ये अश्लेष में होने वाले १२ भेद श्लेष में भी होते हैं अतः २४ भेद होते हैं।

यहाँ इतना समझ लेना आवश्यक है कि जब "व्यतिरेकस्य हेतुः" इस तरह निमित्त एवं कारण के बोधक हेतु पद का उपन्यास कर ही दिया तब उत्कर्ष निमत्तम् अपकर्ष कारणम् पदों में निमित्त और कारण पदों का उपन्यास व्यर्थ क्या अशुद्ध ही है। आठ को

क्रमेणोदाहरणम्—असिमात्रसहायोऽपि प्रभूतारिपराभवे ।
अन्यतुच्छजनस्येव न स्मयोऽस्य महाधृतेः ॥ ४६३ ॥

अत्रैव तुच्छेति महाधृतेरित्यनयोः पर्यायेण युगपद्वाऽनुपादानेऽन्यत् भेदत्रयम् । एवमन्येष्वपि द्रष्टव्यम् । अत्रेवशब्दस्य सद्भावाच्छाब्दमौपम्यम् ।

असिमात्रसहायोऽपि प्रभूतारिपराभवे ।
नैवान्यतुच्छजनवत्सगर्वोऽयं महाधृतिः ॥
अत्र तुल्यार्थे वतिरित्यार्थमौपम्यम् ।
इयं सुनयना दासीकृततामरसश्रिया ॥
आननेनाकलंकेन जयतीन्दुं कलङ्किनम् ॥ ४६५ ॥
अत्रेवादितुल्यादिपदविरहेण आक्षिप्तैवोपमा ।

## बालक्रीड़ा

तीन गुणा करने से चौबीस होने वाली प्रक्रिया न तो मूल कारिका में है और न वृत्ति में हैं । अतः ग्रन्थकार ने तद्वत् पद का उल्लेख कारिका में किया है । अतः हमने भी वैसा ही अर्थ किया है ।

असि । प्रभूत अन गिने शत्रुओं का पराभव करने के लिए केवल तलवार को सहायक बनाने वाले महाधैर्य शाली राजा को साधारण तुच्छ जन की तरह कुछ भी स्मय नही है आश्चर्य नही है कि मैंने अकेले ने इतने शत्रुओं को केवल तलवार के बल पर परास्त कर दिया ।

यहां श्लेष नही है । अन्य जन उपमान है राजा उपमेय है उपमान में तुच्छत्व रूप अपकर्ष और उपमेय में महाधृतित्व रूप उत्कर्ष व्यतिरेक का हेतु उपात्त है । इव शब्द से साधार्म्य का प्रतिपादन है । इस तरह यह पहला व्यतिरेक है । इसी पद्य में पर्याय पारी २ से एकवार तुच्छ पद के और दूसरी वार महाधृति पद के या युगपत् एक साथ दोनों के अनुपादान में इस बतलाये हुए भेद से अन्य तीन भेदों का उपन्यास हो सकता है । इसी प्रकार औरों को भी देखना चाहिए । यहां इव शब्द के सद्भाव से शाब्द औपम्य है ।

असि । पूर्वोक्त ही श्लोक को पुनः उद्धृत किया है । पहिले में सब विशेषण षष्ठ्यन्त थे इस में प्रथमान्त हैं । तथा तुल्यार्थक वति का उपादान है बाकी सब बातें पूर्ववत् ही है । यहां श्लेष नही है । दोनों हेतुओं का उपादान है । आर्थ साम्य है ।

इयम् । तामरस कमलको अपना दास बनाने वाली यह सुनयना अपने अकलङ्की आनन से कलङ्की इन्दु को परास्त करती है ।

यहाँ श्लेष का अभाव है । आनन उपमेय है इन्दु उपमान है । अकलङ्कत्व रूप उपमेयगत उत्कर्ष एवं कलङ्कित्व रूप उपमानगत अपकर्ष व्यतिरेक के हेतुओं का उपादान है । तथा इवादि एवं तुल्यादि पदों के विरह से आक्षिप्त ही उपमा है ।

जितेन्द्रियतया सम्यग्विद्यावृद्धनिषेविणः ।
अतिगाढगुणस्यास्य नाब्जवद् भंगुरा गुणाः ।। ४६६ ।।
अत्रेवार्थे वतिः गुणशब्दः श्लिष्टः शाब्दमौपम्यम् ।
अखण्डमण्डलः श्रीमान् पश्यैष पृथिवीपतिः ।
न निशाकरवज्जातु कलावैकल्यमागतः ।। ४६७ ।।

अत्र तुल्यार्थे वतिः कलाशब्दः श्लिष्टः । मालाप्रतिवस्तूपमावत् मालाव्यतिरेकोऽपि सम्भवति तस्यापि भेदा एवमूह्याः । दिङ्मात्रमुदाह्रियते यथा—

हरवन्न विषमदृष्टिर्हरिवन्न विभो ! विधूतविततवृषः ।
रविवन्न चातिदुःसहकरतापितभूः कदाचिदसि ।।४६८।।

अत्र तुल्यार्थे वतिः विषमादयश्च शब्दाः श्लिष्टाः ।

### बालक्रीड़ा

जित । इन्द्रियों को वश में कर के बहुत अच्छी शैली से विद्या का अभ्यास एवं वृद्धों की सेवा करने से अत्यन्त गाढ गुणों से युक्त इस महापुरुष के गुण कमल की तरह भंगुर नहीं है ।

यहाँ इवार्थ में वति है । गुण शब्द श्लिष्ट है राज पक्ष में धैर्य शौर्य पाण्डित्य आदि अर्थ हैं कमल पक्ष में तन्तु अर्थ है । अतिगाढत्व एवं भंगुरत्व उत्कर्ष एवं अपकर्ष रूप व्यतिरेक के हेतुओं का उपादान है । शाब्द औपम्य है । इस तरह श्लिष्ट भेद वाले हेतुओं की उक्ति में शाब्द साम्य स्थलीय व्यतिरेक यह है ।

अखण्ड । जिसका मण्डल राज्यचक्र समृद्ध है अतः सम्पत्ति शाली यह राजा निशाकर की तरह कलाओं से रहित नहीं है । चन्द्रमा का मण्डल ईषत् खण्ड वाला भी है । अत एव पूर्ण शोभा वाला नहीं है । यही कारण है कि षोडश कलाओं से वह विकल ही प्रायः रहता है । राजा में चौषठ कलाएँ बराबर रहती हैं । यहाँ राजा उपमेय है चन्द्र उपमान है । तुल्यार्थ में वति है । अखण्डमण्डलत्व और सकल कलावत्व रूप उत्कर्ष और ईषत् खण्डमण्डलत्व और कलाविकलत्व रूप अपकर्ष व्यतिरेक के हेतुओं का उपादान है । अखण्ड में नञ् निषेधार्थक है और ईषदर्थक है । श्री शब्द सम्पत्ति एवं शोभा अर्थ वाला है । एवं कला शब्द षोडश कला एवं चतुष्षष्टि कला का वाचक है अतः अखण्ड, श्री एवं कला शब्द श्लिष्ट हैं ।

माला प्रतिवस्तूपमा की तरह माला व्यतिरेक भी हो सकता है । उसके भी भेदों को इसी तरह समझना चाहिए । केवल थोड़े से उदाहरण दिखलाते हैं । जैसे हरवत् । हे विभो ! आप कभी भी न हर की तरह विषम दृष्टि हैं न हरि की तरह वितत वृष का विधूनन करते हैं और न रवि की तरह दुःसह करों से भूमि को ताप युक्त करते हैं ।

यहाँ तुल्यार्थ में वति है । विषमादि शब्द श्लिष्ट हैं । विषम दृष्टि त्रिलोचन हर हैं आप समदृष्टि हैं । हरि ने महान् वृषासुर का विधूनन किया आप ने वृष धर्म का विधूनन नहीं किया है । रवि के कर किरण दुःसह है आप के कर टैक्स कष्टदायी नहीं है ।

नित्योदितप्रतापेन त्रियामामीलितप्रभः ।
भास्वताऽनेन भूपेन भास्वानेप विनिर्जितः ॥४६९॥

अत्र ह्याक्षिप्तैवोपमा प्रतापेति श्लिष्टः । यथा वा—

स्वच्छात्मतागुणसमुल्लसितेन्दुबिम्बं बिम्बप्रभाधरमकृत्रिमहृद्यगन्धम् ।
यूनामतीव पिबतां रजनीषु यत्र तृष्णां जहार मधु नाननमङ्गनानाम् ॥ ४७० ॥

अत्रेवादीनां तुल्यादीनां च पदानामभावेऽपि श्लिष्टविशेषणैराक्षिप्तैवोपमा प्रतीयते । एवञ्जातीयकाः श्लिष्टोक्तियोग्यस्य पदस्य पृथगुपादानेऽन्येपि भेदाः सम्भवन्ति तेऽप्यनयैव दिशा द्रष्टव्याः ।

## बालक्रीड़ा

नित्य । जिसका प्रताप नित्य अहर्निश उदित रहता है देदीप्यमान हैं । अत एव रात्रि में भी जिसकी प्रभा मीलित नहीं होती है इस तरह नित्य चमकने वाले इस राजाने भास्वान् सूर्य को जीत लिया परास्त कर दिया ।

यहाँ इवादि एवं तुल्यादि पदों के अभाव में उपमा आक्षिप्त है । प्रताप एवं प्रभा शब्द श्लिष्ट हैं । राज पक्ष में प्रताप पौरुष पराक्रम सूर्य पक्ष में प्रकृष्ट ताप आतप है प्रतापौ पौरुषातपौ इति यादवः । प्रभा शब्द का राजपक्ष में प्रकृष्ट भान सूर्य पक्ष में सौर किरणों की कान्ति है । भास्वतेति इस पद का सम्पात लेखक के सम्भ्रम से हो गया है । क्योंकि भास्वान् से भास्वान् परास्त हो गया यह ऐसा अण्ड वण्ड अर्थ वाग्देवतावतार मम्मट जी कैसे लिखते । अतः यहाँ प्रतापेनि श्लिष्टः ऐसा पाठ है । नित्योदित प्रतापत्व रूप राजगत उत्कर्ष त्रियामामीलितप्रभत्व रूस सूर्यगत अपकर्ष व्यतिरेक के हेतुओं का उपादान है ।

स्वच्छेति । जिस वसन्त की रात्रियों में अतीव पान करने वाले युवकों की इच्छा को मधु ने तो पूरी कर दी किन्तु अङ्गनाओं के आनन ने पूरी नहीं की । अर्थात् मदिरा का तो अपनी मात्रा में ही पान हो सकता है अतः उसके विषय में इच्छा की पूर्ति हो गई किन्तु मत्ताङ्गनाओं के आनन को तो चूमते ही रह गये । जिस मधु एवं आनन में स्वच्छतारूपी गुण के कारण इन्दुका बिम्ब समुल्लसित प्रतिबिम्बित हो रहा है । जो बिम्ब की प्रभा को अधर करते हैं तथा जो स्वाभाविक सुहावनी गन्ध से सम्पन्न हैं । यहाँ इवादि एवं तुल्यादि पदों के अभाव में भी केवल श्लिष्ट विशेषणों के बदौलत ही उपमा आक्षिप्त है । यहाँ "आक्षिप्तैव प्रतीयते" यह लेख वाग्देवतावतार को शोभा नहीं देता । क्योंकि आक्षिप्ता का अर्थ है व्यक्ता और प्रतीयते का अर्थ भी व्यज्यते है इस तरह व्यक्त हुई व्यक्त होती है यह कौन संगति है । अतः "आक्षिप्यते" बस यही अकेला पद पर्याप्त है । उक्त दो पदों का प्रयोग व्यर्थ है और पुनरुक्त भी है । इस प्रकार श्लिष्ट उक्ति के योग्य पद के पृथक् उपादान में इस जाति वाले और भी भेद हो सकते हैं । उनको भी इसी दिशा से देखना चाहिए । यहाँ अङ्गनाओं का आनन मधु के सदृश है क्योंकि स्वच्छेत्यादि विशेषणों से युक्त है इस प्रकार केवल विशेषणों के

**( १६१ ) निषेधो वक्तुमिष्टस्य यो विशेषाभिधित्सया ॥ १०६ ॥**
**वक्ष्यमाणोक्तविषयः स आक्षेपो द्विधा मतः ।**

विवक्षितस्य प्राकरणिकत्वादनुपसर्जनीकार्यस्य अशक्यवक्तव्यत्वमतिप्रसिद्धत्वं वा विशेषं वक्तुं निषेधो निषेध इव यः स वक्ष्यमाणविषय उक्तविषयश्चेति द्विधा आक्षेपः । क्रमेणोदाहरणम्—

ए एहि किंपि कीएवि कएण णिक्किव भणामि अलमहवा ।
अवि आरिअकज्जारम्भआरिणी मरउ ण भणिस्सम् ॥ ४७१ ॥

ज्योत्स्ना मौक्तिकदाम चन्दनरसः शीतांशुकान्तद्रवः
कर्पूरं कदली मृणालवलयान्यम्भोजिनीपल्लवाः ।

**मधुसूदनी**

"ए एहि किमपि कस्या अपि कृते निष्कृप ! भणामि अलमथवा ।
अविचारित कार्यारम्भकारिणी म्रियतां न भणिष्यामि"

**बालक्रीड़ा**

द्वारा औपम्य के आक्षित होने पर भी मधु से तो तृप्ति हुई आनन के चुम्बन से नहीं हुई इस तरह के वैलक्षण्य से व्यतिरेक अलंकार ही प्रतीत होता है ।

आक्षेप अलंकार के लक्षण को कहते हैं—निषेधः । कुछ विशेष कहने की इच्छा से वक्तुमिष्ट का जो निषेध है वह आक्षेप है । यह वक्ष्यमाण विषय एवं उक्त विषय भेद से दो प्रकार का है । ग्रन्थकार कारिका का विवरण करते हैं कि वक्तुमिष्ट माने विवक्षित । इसका भी स्पष्टीकरण करते हैं कि वह विवक्षित प्राकरणिक होने से अनुपसर्जनीकार्य है अनुपेक्षणीय है उपसर्जन करने के योग्य नहीं है । विशेष का अर्थ कहते हैं कि वह अशक्य वक्तव्य है अर्थात् उसे कह नहीं सकते हैं और स्वतः अतिप्रसिद्ध है । ऐसे पदार्थों को कहने के लिए चले किन्तु निषेध कर दिया अथवा नहीं कहेंगे अथवा रहने दिया जाय इस रूप में निषेध के जैसा कर दिया अर्थात् जिसका पूर्ण निषेध नहीं किया । अब क्रमशः उदाहरण देते हैं ए एहि ।

अरे निर्दय ! यहाँ तो जरा आओ किसी के लिए कुछ कहती हूँ । अथवा बस करो । विना विचारे कार्य करने वाली है मरने दो नहीं कहूँगी । अलम् इससे ही नहीं कहूँगी ऐसा निषेध मिल गया था फिर भी जो न भणिष्यामि कहती है इससे खेद का अतिशय प्रतीत होता है !

यहाँ विरह जनित नायिका के सन्ताप का अतिशय अवश्य वक्तुमिष्ट है किन्तु उसे खुलकर कहना शक्ति के बाहर है इस अंश को व्यक्त करने के लिए जो निषेध किया है वह निषेध आक्षेप अलंकार है । सब कुछ तो कह दिया फिर भी जो इसमें नहीं कहूँगी नहीं कहूँगी यह निषेधाभास है वही विरोधाभास की तरह अलंकार है ।

यहाँ वक्ष्यमाण विषय आक्षेप है । अब उक्त विषय आक्षेप को कहते हैं । ज्योत्स्ना । नायिका के मन के अन्दर घुसकर तुमने ऐसा प्रभाव स्थापित कर दिया

अन्तर्मानसमास्त्वया प्रभवता तस्याः स्फुलिंगोत्कर-
व्यापाराय भवन्ति हन्त किमनेनोक्तेन न ब्रूमहे ॥ ४७२ ॥

## (१६२) क्रियायाः प्रतिषेधेऽपि फलव्यक्तिर्विभावना ॥ १०७ ॥

हेतुरूपक्रियाया निषेधेऽपि तत्फलप्रकाशनं विभावना यथा—

कुसुमितलताभिरहताऽप्यधत्त रुजमलिकुलैरदष्टाऽपि ।
परिवर्त्तते स्म नलिनीलहरीभिरलोलिताऽप्यघूर्णत सा ॥ ४७३ ॥

बालक्रीड़ा

है जिसके कारण ये ज्योत्स्ना चाँदनी, मोतियों की माला, चन्दन का रस, चन्द्र कान्त मणि का जल, कपूर, केला, मृणाल के वलय एवं कमलिनी के पल्लव उसके लिए अंगारों का कार्य करते हैं हन्त बड़ा कष्ट है। अब इसके कहने से क्या लाभ है। नहीं कहेंगे।

यहाँ वियोगिनी नायिकाओं के लिए ज्योत्स्ना आदि अंगारों का काम करते हैं इस अतिप्रसिद्ध विशेष को व्यक्त करने के लिए ज्योत्स्ना आदि को कह कर उनका निषेध किया यही आक्षेप अलंकार है।

विभावना अलंकार का लक्षण लिखते हैं। क्रियायाः। जिससे कार्य किया जाता है इस व्युत्पति के आधार पर क्रिया शब्द का अर्थ है प्रसिद्ध कारण। विभावना शब्द का अर्थ है जो अप्रसिद्ध कारण केवल विदग्धजन से ही वेद्य है उसकी कल्पना। इसका आशय हैं कि प्रसिद्ध कारण के अभाव में होने वाली कार्य की उत्पत्ति ही कारणान्तर की कल्पना कर देती हैं। इस तरह प्रसिद्ध कारण के प्रतिषेध में भी फल की व्यक्ति विभावना हैं। यही हृद्य एवं उपस्कारक होने पर अलंकार होता हैं।

वैयाकरणों के मत में क्रिया ही हेतु होती है अतः लिखते हैं हेतुरूप क्रिया के निषेध में भी उस क्रिया के फल का प्रकाशन विभावना है। यहाँ प्रश्न होता है कि यहाँ कारण के अभाव में होने वाली कार्योत्पत्ति में विरोध की स्फुरणा होता है उसके बाद स्फुरित हुए विरोध का प्रसिद्ध कारण की अपेक्षा अतिरिक्त कारण से परिहार होता है अतः यह विभावना न होकर विरोध ही मालूम पड़ता है। इस पर उत्तर देते हैं कि विरोध तुल्यबल वाले पदार्थों में ही होता है अतः विरोधाभास स्थल में दोनों पदार्थ परस्पर में बाध्य हैं और विभावना में तो कारणाभाव से कार्य ही बाध्य है न कि कार्य से कारणाभाव; क्योंकि कारणाभाव प्रत्यक्षादि प्रमाणों से निश्चित है कि इस कार्य का यह कारण नहीं है। और प्रमाण से निश्चत का बाध नहीं होता है।

कुसुमित। कुसुमित अत एव कोमल लता से ताडन विना किये भी वह पीड़ा का अनुभव करती है। अलिकुल के द्वारा दंशन न करने पर भी वह परिवर्त्तन करती है। नलिनी से सम्चलित लहरियों से विचलित नहीं की गई भी वह विचलित हो जाती है।

यहाँ लता से हनन पीड़ा का हेतु है। भ्रमर दंशन परिवर्त्तन का हेतु है। और लहरियों से विलोलन घूर्णन का हेतु है। किन्तु यहाँ तो उन हेतुओं का अभाव है तब

## ( १६३ ) विशेषोक्तिरखण्डेषु कारणेषु फलावचः ।

मिलितेष्वपि कारणेषु कार्यस्याकथनं विशेषोक्तिः । अनुक्तनिमित्ता उक्तनिमित्ता अचिन्त्यनिमित्ता च । क्रमेणोदाहरणम्—

निद्रानिवृत्तावुदिते द्युरत्ने सखीजने द्वारपदं पराप्ते ।
श्लथीकृताश्लेषरसे भुजंगे चचाल नालिङ्गनतोऽङ्गना सा ॥४७४॥

कर्पूर इव दग्धोऽपि शक्तिमान् यो जने जने ।
नमोऽस्त्ववार्यवीर्याय तस्मै मकरकेतवे ॥ ४७५ ॥

स एकस्त्रीणि जयति जगन्ति कुसुमायुधः ।
हरताऽपि तनुं यस्य शंभुना न बलं हृतम् ॥ ४७६ ॥

बालक्रीड़ा

भी जो पीड़ादि रूप कार्यों का यहाँ प्रकाशन है वह विभावना है । क्योंकि विरहातिशय रूप अप्रसिद्ध कारण की कल्पना यहाँ की गई है ।

विशेषोक्ति अलंकार को लिखते हैं—विशेषोक्तिः । विशेषोक्ति वह कहलाती है जहाँ कारणों के रहते हुए भी फल के नहीं होने का कथन हो । कारणों के मिलने पर भी कार्य के अभाव का कथन विशेषोक्ति है ।

कारणों के मिलने पर भी कार्य के अभाव को कहने में कोई निमित्त अवश्य होता है इस तथ्य के अनुसार अपेक्षित एवं प्रकरणादि से ज्ञात निमित्त का जहाँ कथन नहीं होता है वह अनुक्तनिमित्ता विभावना पहिली है । जहाँ उस निमित्त को कह दिया जाय वह उक्तनिमित्ता दूसरी विभावना है । जहाँ निमित्त की चिन्ता भी नहीं कर सकते कि कौन निमित्त है वह अचिन्त्य निमित्त तीसरी विभावना है । क्रमशः इनके उदाहरण है ।

निद्रा । नींद भी खुल गई सूर्य का उदय भी हो गया सखियाँ भी दरवाजे पर आ गईं और भुजंग उपपति ने भी आलिङ्गन रस को शिथिल कर दिया तब भी वह अंगना आलिंगन से विरत नहीं हो रही है । आलिंगन कर ही रही है । यहाँ निद्रा निवृत्ति आदि कारणों के सद्भाव में भी आलिंगन परित्याग रूप कार्य के अभाव की उक्ति विशेषोक्ति है । वह भी अनुरागातिशय रूप निमित्त के नहीं कहने से अनुक्त निमित्ता है ।

कर्पूरः । जो काम कपूर की तरह जला दिया गया भी प्रति मनुष्य में अपनी शक्ति का प्रकाश ही करता है । जिसकी शक्ति जिसका वीर्य अवरुद्ध नहीं होता है उस अवारणीय वीर्य वाले मकर केतु के लिए नमस्कार है । यहाँ शरीर का दाह शक्ति के ध्वंस में कारण है उस शरीर दाह रूप कारण के रहने पर भी शक्ति ध्वंस रूप कार्य के अभाव का कथन विशेषोक्ति है । वह भी अवार्यवीर्यत्व रूप निमित्त के कथन से उक्त निमित्ता है ।

एकः । वह अकेला कुसुमायुध तीनों लोकों को जीत लेता है । कुछ कहा

**( १६४ ) यथासंख्यं क्रमेणैव क्रमिकाणां समन्वयः ॥ १०८ ॥**

एकस्त्रिधा वससि चेतसि चित्रमत्र देव ! द्विषां च विदुषां च मृगीदृशां च।
तापं च सम्मदरसं च रतिं च पुष्णन् शौर्योष्मणा च विनयेन च लीलया च ॥४७७॥

**( १६५ ) सामान्यं वा विशेषो वा तदन्येन समर्थ्यते।**
**यत्तु सोऽर्थान्तरन्यासः साधर्म्येणेतरेण वा ॥ १०९ ॥**

साधर्म्येण वैधर्म्येण वा सामान्यं विशेषेण यत् समर्थ्यते विशेषो वा सामान्येन सोऽर्थान्तरन्यासः। क्रमेणोदाहरणम्—

निजदोषावृतमनसामतिसुन्दरमेष भाति विपरीतम्।
पश्यति पित्तोपहतः शशिशुभ्रं शंखमपि पीतम् ॥ ४७८ ॥
सुसितवसनालंकारायामित्यादि ॥ ४७९ ॥

### बालक्रीड़ा

नहीं जा सकता है कि क्या कारण है जिसके शरीर का हरण करते हुए भी शंभु ने बल का हरण नहीं किया। यहाँ शरीर का हरण बल के हरण में कारण है। उस तनु हरण रूप कारण के रहने पर भी बल हरण रूप कार्य के अभाव का कथन विशेष है। वह भी तनु का हरण करने वाले शंभु ने बल का हरण क्यों नहीं किया इसमें किसी खास कारण को नहीं कह सकते हैं अतः यह अचिन्त्य निमित्ता है।

यथासंख्य अलंकार को कहते हैं। यथासंख्यम्। क्रमिक यानी क्रम वाले पदार्थों का क्रम से ही अर्थात् पहले का पहले से द्वितीय का द्वितीय से तृतीय का तृतीय से समन्वय यथासंख्य है।

जैसे—एकः। हे राजन्! आश्चर्य है कि एक होकर भी आप शौर्य की गरमी से ताप को पुष्ट करते हुए द्वेषियों के हृदय में, विनय से आनन्द रस को बढाते हुए विद्वानों के मन में और लीला से रति को उद्वेलित करते हुए मृग नयनाओं के अन्तः स्थल में निवास करते हैं। यहाँ उक्त रीति से प्रकारत्रय प्रदर्शन यथासंख्य है।

अर्थान्तरन्यास का लक्षण कहते हैं सामान्यम्। जो तो साधर्म्य अथवा वैधर्म्य के द्वारा सामान्य का तदन्य विशेष से अथवा विशेष का तदन्य सामान्य से समर्थन करते हैं वह अर्थान्तरन्यास है। क्रम से उदाहरण जैसे—निज। जिनका मन अपने ही दोष से आवृत रहता है उनको अति सुन्दर भी पदार्थ विपरीत असुन्दर ही मालूम पड़ेगा। देखा भी जाता है पित्त से उपहत हुआ व्यक्ति शशि की तरह शुभ्र शंख को भी पीला ही देखता है। यहाँ निज दोषेत्यादि सामान्य का शंखगत पीतिमा रूप विशेष से समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास यह है। सुसित। इसकी व्याख्या सप्तम उल्लास में कर दी गई है। यहाँ सुसित वसनेत्यादि विशेष का "क्व नासि" इत्यादि सामान्य से समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास है। ये साधर्म्य के उदारण हैं।

गुणानामेव दौरात्म्याद् धुरि धुर्यो नियुज्यते ।
असंजातकिणस्कन्धः सुखं स्वपिति गौर्गलिः ॥४८०॥
अहो हि मे बह्वपराद्धमायुषा यदप्रियं वाच्यमिदं मयेदृशम् ।
त एव धन्याः सुहृदः पराभवं जगत्यदृष्ट्वैव हि ये क्षयं गताः ॥४८१॥

**( १६६ ) विरोधः सोऽविरोधेऽपि विरुद्धत्वेन यद्वचः ।**

वस्तुवृत्तेनाविरोधेऽपि विरुद्धयोरिव यदभिधानं स विरोधः ।

**( १६७ ) जातिश्चतुर्भिर्जात्याद्यैर्विरुद्धा स्याद् गुणैस्त्रिभिः ॥११०॥**
**क्रिया द्वाभ्यामपि द्रव्यं द्रव्येणैवेति ते दश ।**

क्रमेणोदाहरणम्—अभिनवनलिनीकिसलयमृणालवलयादिदवदहनराशिः ।
सुभग ! कुरंगदृशोऽस्या विधिवशतस्त्वद्वियोगपविपाते ॥ ४८२ ॥
बालक्रीड़ा

गुणानाम् । गुणों के ही दौरात्म्य से धुर्य का धुरी में नियोग किया जाता है । देखते भी हैं कि जिसके कन्धे पर घर्षण से उत्पन्न होने वाला चिन्ह नहीं हुआ है ऐसा और धुरा के वहन करने में समर्थ होकर भी धुरा का वहन नहीं करता है वह दुष्ट बैल सुख से सोता है । यहाँ धुर्य इत्यादि से कथित सामान्य का गौर्गलिः इस विशेष से समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास है इसमें गुणों के अभाव में दुष्ट बैल का धुरी में नियोग नहीं होता है इस तरह वैधर्म्य है । अहो । अहो हि बड़ा विषाद है । इस मेरे दीर्घ काल तक जीनेने बहुत बड़ा अपराध किया । जो मैंने सुहृत के विषय में यह ऐसा अप्रिय कहा । वे पुरुष धन्य हैं जो अपने मित्र के पराभव को बिना देखे ही चल बसे । यहाँ वह धन्य हैं इस सामान्य से मैं अधन्य हूँ इस वैधर्म्य के द्वारा दीर्घकाल जीवन रूप विशेषका समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास है ।

विरोधाभासालंकारका लक्षण कहते हैं विरोधः । पदार्थों में विरोध के नहीं रहने पर भी विरुद्धत्वेन जो वच है कथन है वह विरोध है । वस्तुवृत्तत्व स्तुगति से पदार्थों में अविरोध होने पर भी जो ये पदार्थ परस्पर में विरुद्ध हैं ऐसा अभिधान है वह विरोध है । जाति गुण क्रिया एवं द्रव्य इन चारों के साथ जाति का, गुण क्रिया एवं द्रव्य इन तीनों के साथ गुण का, क्रिया और द्रव्य इन दोनों के साथ क्रिया का और द्रव्य के साथ द्रव्य का विरोध होता है अतः विरोध के ये दश भेद होते हैं । क्रम से उदाहरण लिखते हैं—अभि ।

हे सुभग ! दैव वश से तुम्हारे वियोगरूपी वज्रपात से इस मृगाक्षी के लिए कमलिनी के अभिनव किसलय एवं मृणाल निर्मित वलय दावाग्नि हो गये हैं । यहाँ किसलयत्वादि जातियों का दवदहनत्व जाति के साथ विरोध है । वह किसलय आदि में विरहोद्दीपन कारक होने के कारण दवदहनत्व का आरोप करने से हट जाता है । इस पर प्रश्न होता है जब विरोध के हटने में किसलय आदि में दवदहनत्व का आरोप मूल

गिरयोऽप्यनुन्नतियुजो मरुदप्यचलोऽब्धयोऽप्यगम्भीराः।
विश्वंभराऽप्यतिलघुर्नरनाथ ! तवान्तिके नियतम् ॥ ४८३ ॥
येषां कंठपरिग्रहप्रणयितां संप्राप्य धाराधर-
स्तीक्ष्णः सोऽप्यनुरज्यते च कमपि स्नेहं पराप्नोति च।
तेषां संगरसंगसक्तमनसां राज्ञां त्वया भूपते !
पांसूतां पटलैः प्रसाधनविधिर्निर्वर्त्यते कौतुकम् ॥ ४८४ ॥

बालक्रीड़ा

है तब ऐसी स्थिति में यहाँ रूपक को ही अलंकार मानना उचित है न कि विरोध को। या फिर यहाँ यदि विरोध को ही मानते हैं तब मुखं चन्द्रः इत्यादि में भी विरोध को ही मानिये। इस पर उत्तर देते हैं कि नही। यहाँ विरोध ही है रूपक नहीं है। वहाँ रूपक हीं है विरोध नहीं है। क्योंकि विरोध में दो अर्थ होते हैं उनमें एक विरोध का उल्लासक होता है जिसके लिए अभेद किया जाता है दूसरा विरोध का निवारक होता है जिससे अभेद समाप्त हो जाता है। किन्तु रूपक में उल्लासक एवं निवारकों की स्थिति बिल्कुल नहीं होती है। वहाँ केवल अभेद ही होता है उसी में चमत्कार है और यहाँ विरोध में वह भी होता है।

गिरयः। हे नरनाथ ! तुम्हारे समीप में या तुम्हारे समक्ष यह नियत है कि है कि ये बड़े ऊँचे २ पहाड़ भी बौने हो जाते हैं बिलकुल छोटे हो जाते हैं। झकझोर के चलने वाला झंकावात भी निश्चल हो जाता है टस से मस नहीं हो पाता है। महा गम्भीर समुद्र भी गम्भीरता रहित तलैया हो जाता है और यह विश्व को धारण करने वाली अत एव नितान्त भारी पृथ्वी भी एक दम हल्की हो जाती है। यहाँ गिरित्वादि जातियों का अनुन्नतत्व आदि गुणों के साथ विरोध है। जिसका परिहार वर्णनीय राजा के उत्कर्ष से हो जाता है। पहले उदाहरण में श्लेष रहित विरोध है इसमें श्लेषमूलक है। विश्वम्भरा को कोई कहता है कि यह जाति का उदाहरण नहीं है क्योंकि वह एक है अतः अनेकत्वघटित जातिका लक्षण इसमें व्याप्त नही है किन्तु द्रव्य और गुण के विरोध का यह उदाहरण है। दूसरे कहते हैं कि ठीक है विश्वम्भरा एक है अतः उसको जाति मानने में यह व्यक्तेरभेदः बाधक है तब भी कल्प भेद से या सृष्टि भेद से या पृथ्वीपतियों के भेद से पृथ्वी भिन्न २ हैं अनेक हैं अतः विश्म्भरात्व भी जाति हो सकती है।

येषाम्। हे भूपते ! यह आपका खड्ग जो कि बड़ा तीखा है क्रूर है। तब भी वह युद्ध में आसक्ति रखने वाले जिन राजाओं के कण्ठालिंगन विषयक प्रेम को पाकर अनुरक्त हो जाता है और किसी विलक्षण स्नेह को भी पा जाता है। उन राजाओं की सजावट आप धूलियों से करते हैं यह बड़ा भारी आश्चर्य है। यहाँ धाराधरत्व जाति का अनरंजन एवं स्नेह प्रापण रूप क्रियाओं के साथ विरोध है। उसका परिहार खून के सम्पर्क से होने वाली लोहितिमा एवं चिक्कणता से हो जाता है। जाति का क्रिया के

सृजति च जगदिदमवति च संहरति च हेलयैव यो नियतम्।
अवसरवशतः शफरो: जनार्दनः सोऽपि चित्रमिदम्॥ ४८५॥
सततं मुसलासक्ता वहुतरगृहकर्मघटनया नृपते!
द्विजपत्नीनां कठिनाः सति भवति कराः सरोजसुकुमाराः॥४८६॥
पेशलमपि खलवचनं दहतितरां मानसं सतत्त्वविदाम्।
परुषमपि सुजनवाक्यं मलयजरसवत् प्रमोदयति॥ ४८७॥
क्रौञ्चाद्रिरुद्दामदृषद्दृढोऽसौ यन्मार्गणानर्गलशातपाते।
अभून्नवाम्भोजदलाभिजातः स भार्गवः सत्यमपूर्वसर्गः॥ ४८८॥

वालक्रीड़ा

साथ विरोध के निरूपण प्रसंग में तीक्ष्णत्व गुण का अनुराग गुण से विरोध का निरूपण अप्रासंगिक होने से अनुदाहरण है। प्रसंग चिन्तन के अभाव में तो उदाहरण हो ही सकता है।

जो विना आयास के हेला से ही नियम पूर्वक इस जगत् का सर्जन पालन एवं संहार करता है वह जनार्दन भी अवसर के आधीन होकर मत्स्य वन जाता है। यह आश्चर्य है। यहाँ शफरत्व जाति का जनार्दन द्रव्य के साथ विरोध है। जिसका परिहार उस भगवान् में सब कुछ के सम्भव होने और मत्स्य कूर्म एवं वराह अवतारों का धारण करना भी आगम से सिद्ध होने से हो जाता है। यहाँ जब जनार्दन का अर्थ अशरीर आत्मा मानेंगे तभी विरोध हो सकता है। अन्यथा कल्पभेद से अवतार भेद, अवतार भेद से शरीर भेद और शरीर भेद से जाति की सिद्धि होने पर जाति का जाति से विरोध होगा जाति का द्रव्य से विरोध नहीं होगा।

सततम्। हे नृपते! द्विज पत्नियों के जो कर निरन्तर मुसल ऊलूखल में आसक्त होने एवं बहुत से गृह सम्बन्धी कार्यों के सम्पादन से कठोर थे वे कर आज आपके रहते कमल के सदृश सुकुमार हो गये। यहाँ कठिनत्व एवं सुकुमारत्व गुणों का विरोध है। उसका परिहार राजा के दान से धनी होने एवं दासियों के द्वारा गृह कार्यों के सम्पादन और स्वयं उन कर्मों के नहीं करने से हो गया।

पेशलम्। यह स्वाभाविक है कि पेशल भी खल का वाक्य तत्त्ववेत्ताओं के मानस को अत्यन्त जलाता ही है और परुष भी सुजन का वाक्य मलयजरस की तरह सुखकारी ही होता है। यहाँ पेशलत्व एवं परुषत्व गुणों का और दाह एवं प्रमोद क्रियाओं से विरोध है। जिसका परिहार खल स्वभाव एवं सुजन स्वभाव से हो जाता है। या तात्कालिक स्थिति एवं परिणति के अवधारण से हो जाया है।

क्रौञ्चाद्रि। जो विशाल शिलाओं से अत्यन्त दृढ़ था वह क्रौञ्च पर्वत भी जिसके तीर के वाणों के अनर्गल पात होने पर कमल के नवजात दल के सदृश कोमल हो गया। सचमुच में वह भार्गव ब्रह्मा की अपूर्व सृष्टि है। यहाँ कोमलत्व गुण का क्रौञ्चपर्वत रूप द्रव्य के साथ विरोध है जिसका परिहार भार्गव की महिमा से सुखपूर्वक वेध्य होने से हो गया।

परिच्छेदातीतः इत्यादि ॥ ४८९ ॥

अयं वारामेको निलय इति रत्नाकर इति श्रितोस्माभिस्तृष्णातरलितमनोभिर्जलनिधिः
क एवं जानीते निजकरपुटीकोटरगतं क्षणादेनं ताम्यत्तिमिमकरमापास्यति मुनिः॥

समदमतंगजलनिस्यन्दतरङ्गिणीपरिष्वङ्गात्।
क्षितितिलक ! त्वयि तटजुषि शंकरचूडापगाऽपि कालिन्दी ॥ ४९१॥

( १६८ )स्वभावोक्तिस्तु डिम्भादेः स्वक्रियारूपवर्णनम् ॥ १११ ॥

स्वयोस्तदेकाश्रययोः। रूपं वर्णः संस्थानं च। उदाहरणम्—

पश्चादंघ्री प्रसार्य त्रिकनतिविततं द्राघयित्वाऽङ्गमुच्चै-
रासज्याभुग्नकण्ठो मुखमुरसि सटां धूलिधूम्रां विधूय।
घासग्रासाभिलाषादनवरतचलत्प्रोथतुण्डस्तुरङ्गो
मन्दं शब्दायमानो विलिखति शयनादुत्थितः क्ष्मां खुरेण ॥४९२॥

बालक्रीड़ा

परिच्छेद। इसका व्याख्यान चतुर्थ उल्लास में कर दिया गया है। यहाँ जडीकरण एवं तापकरण क्रियाओं में विरोध हैं जिसका परिहार विरह की दशाओं में कालभेद से परिवर्त्तन होने से हो गया।

अयम्। यह समुद्र जल का मुख्य केन्द्र है और रत्नों की खान है ऐसा समझ कर तृष्णा से चञ्चल मन वाले हम लोगों ने इसका आश्रय किया किन्तु ऐसा कौन जानता था कि यह अगस्त्य मुनि महाराज जिसमें बड़ी २ मछलियाँ और मगर तड़पते हैं ऐसे इसको अपनी करपुटी के कोने में रखकर पी जायेंगे। यहाँ पान क्रिया का अगस्त्य एवं समुद्र रूप द्रव्यों के साथ विरोध है उसका परिहार अगस्त्य मुनि के तपः सम्भूत प्रभावातिशाय से हो गया।

समद। हे क्षितितिलक ! तीर पर आपके पहुँच जाने से गंगा भी कालिन्दी हो जाती है। क्योंकि आप के मदोन्मत्त हाथियों के मदजल से बहने वाली नदियों के परिष्वंग से गंगाजी की श्वेतिमा कृष्णिमा में परिणित हो गई है। यहाँ गंगा एवं यमुना रूपद्रव्यों का परस्पर में विरोध है जिसका परिहार मद जल की नीलिमा से गंगा के नील हो जाने के उपचार से हो गया।

अथ स्वभावोक्ति अलंकार को लिखते हैं—स्वभावोक्तिस्तु। डिम्भादि की अपनी क्रिया और रूप का वर्णन स्वभावोक्ति है। यहाँ डिम्भ शब्द का अर्थ है शिशु। और आदि पद से ग्राह्य है हाथी घोड़ा आदि पशु एवं चिड़ियाँ कबूतर आदि पक्षी। स्व का अर्थ है तदेकाश्रय वही डिम्भादि ही आश्रय हैं जिनके ऐसी क्रिया चेष्टायें व्यापार एवं रूप नीलपीतादि अथ च संस्थान अवयव सन्निवेश यानी अंग उपाङ्ग एवं प्रत्यङ्ग का विन्यास। उदाहरण।

पश्चात्। सोकर उठा हुआ घोड़ा पिछले पैरों को फैला कर तीन हड्डियों के

## ( १६९ ) व्याजस्तुतिर्मुखे निन्दस्तुतिर्वा रूढिरन्यथा ।

व्याजेन व्याजरूपा वा स्तुतिः । क्रमेणोदाहरणम्—

### बालक्रीड़ा

जोड़ से बने हुए स्थान त्रिक पृष्ठवंश को झुका देने से विस्तृत हुए अंग को और भी अधिक फैला रहा है और ग्रीवा को टेढी करके मुंह को छाती में आसक्त करने के बाद धूलि में सनी हुई अत एव धूमिल सटाओं को हिला रहा है । तथा घास के खाने की इच्छा से नासापुटों एवं मुंह को निरन्तर चलाता हुआ मन्द २ हिन हिनाते के साथ खुर से भूमि को कुरेदता है ! यहाँ घोड़े की ही प्रोथतुण्ड का सञ्चालन करने मन्द २ हिन हिनाने भूमि के लिखने पश्चात्पाद प्रसारण त्रिक दीर्घाकरण मुख का उर में आसञ्जन एवं सटाविधूनन क्रियाओं का वर्णन है ।

व्याजस्तुति अलंकार का लक्षण लिखते हैं—व्याजस्तुतिः । मुख आरम्भ में स्तुति किन्तु उस स्तुति की रूढि प्रसिद्धि अन्यथा उलटी माने निन्दा अथवा आरम्भ में निन्दा किन्तु उस निन्दा की रूढि प्रसिद्ध अन्यथा विपरीत माने स्तुति व्याजस्तुति है । यही हृद्य एवं उपस्कारक होने पर अलंकार होती है । इन मुख में निन्दा या स्तुति की प्रतीति किन्तु परिणति में उनके विपरीत स्तुति या निन्दा की प्रतीति होने रूप दो अर्थों के मूल को लिखते हैं कि इसका मूल है व्याजस्तुति शब्द का समास। वह है व्याज से स्तुति अर्थात् निन्दा के बहाने स्तुति । निन्दा का व्याज है वस्तुतः स्तुति करना है । इसी को कहते हैं मुख में निन्दा परिणति में स्तुति । व्याज रूपा स्तुति स्तुति का व्याज है बहाना है वस्तुतः निन्दा करना है । इसी को कहते हैं मुख में स्तुति परिणति में निन्दा, माने माने जंग माने माने दोस्ती वाला हाल यहाँ है । यहाँ यह वक्तव्य है कि व्याजस्तुति शब्द में कर्मधारय समास एवं तृतीया समास दोनों समास अपेक्षित हैं । उसमें सूत्रोक्त क्रम एवं उदाहरणोक्त क्रम दोनों क्रमों को मध्येन्नजर रख कर विचार करने पर यही ठीक है कि वृत्ति का क्रम भी उपक्रमोपसंहार विषया उभयानुसारी ही है मध्य में विभिन्नता का कोई हेतु नहीं दिखाई देता है अतः "व्याजेन व्याजरूपा वा स्तुतिः" यही पाठ औचित्यपूर्ण है । यद्यपि कर्मधारय समास पूर्व में उपस्थित होता है तद्यपि पूर्व पर नित्यान्तरंगापवादानामुत्तरोत्तरं बलीयः के अनुरोध तथा प्रकल्प्य चापवादविषयमुत्सर्गोऽभिनिविशते के आधार पर पहले तृतीया ही समास होगा । पीछे कर्मधारय ।

निषादस्थपति न्याय का प्रसङ्ग यहाँ नहीं हैं । वहाँ तो कर्मधारय एवं षष्ठी समासों की शंका है और सिद्धान्त है कर्मधारय । अतः एक ही समास वहाँ अपेक्षित है । क्योंकि नामार्थयोरभेदान्वयः के अनुरोध पर निषाद पद में लक्षणा करके निषाद सम्बन्ध्यभिन्नः स्थपतिः ऐसा अन्वय करने में गौरव होता है । कर्मधारय में गौरव नहीं है । अस्तु।

हित्वा त्वामुपरोधवन्ध्यमनसां मन्ये न मौलिः परो
लज्जावर्जनमन्तरेण न रमामन्यत्र संदृश्यते।
यस्त्यागं तनुतेतरां मुखशतैरेत्याश्रितायाः श्रियः
प्राप्य त्यागकृतावमाननमपि त्वय्येव यस्याः स्थितिः॥ ४९३॥
हे हेलाजितबोधिसत्त्व ! वचसां किं विस्तरैस्तोयधे !
नास्ति त्वत्सदृशः परः परहिताधाने गृहीतव्रतः।
तृष्यत्पान्थजनोपकारघटनावैमुख्यलब्धायशो-
भारप्रोद्वहने करोषि कृपया साहायकं यन्मरोः॥ ४९४॥

**( १७० ) सा सहोक्तिः सहार्थस्य बलादेकं द्विवाचकम्॥ ११२॥**

एकार्थाभिधायकपि सहार्थबलात् यत् उभयस्याप्यवगमकं सा सहोक्तिः।
यथा–सह दिअहणिसाहिँ दीहरा सासदण्डा सह मणिवलयेहिँ वाप्पधारा गलंति।
तुह सुहअ विओए तीअ उव्विग्गिरीए सह अतणुलदाए दुव्वला जीविदासा ४९५

## मधुसूदनी

सह दिवसनिशाभिर्दीर्घाः श्वासदण्डाः सह मणिवलय वाष्पधाराः पतन्ति।
तव सुभग ! वियोगे तस्या उद्विग्नायाः सह च तनुलतया दुर्बला जीविताशा।

## बालक्रीड़ा

क्रम से उदाहरण देते हैं—हित्वा। हे राजन् ! अपने आश्रित का अनुवर्तन नहीं करने वालों में मौलि शिरोमणि आपके सिवाय दूसरा कोई नहीं है। और लज्जा शून्यों में लक्ष्मी के अतिरिक्त कोई दिखाई नहीं पड़ता है। क्योंकि जो आप सैकड़ों उपायों से आकरके आश्रित हुई लक्ष्मी का परित्याग करते हैं और जो लक्ष्मी त्यागकृत अवमानना को सहकर भी आप ही में स्थित है। यहाँ आश्रित परित्यागरूप निन्दा के बहाने आप महादानी हैं और लक्ष्मीवान् तथा सम्पत्तिशाली हैं यह स्तुति है।

हे हेला। हेला से विना तोड़ फोड़ किये अनायास ही बुद्ध को जीतने वाले हे समुद्र ! वाणी का विस्तार करने से क्या फायदा है। दूसरों का हित करने का व्रत लेने वाला आपके जैसा दूसरा कोई नहीं है। क्योंकि प्यासे मुसाफिरों के उपकार में विमुखता करने से उपलब्ध निन्दा के भार को ढोने में जो आप मरु की सहायता करते हैं। यहाँ समुद्र की स्तुति के बहाने निन्दा का प्रतिपादन करने में अधिक चमत्कार है।

सहोक्ति अलंकार के लक्षण को लिखते हैं—सा सहोक्तिः। सहोक्ति वह है जहाँ एक ही पद सहार्थ के बल से दो का वाचक होता है। एक अर्थ को कहने वाला भी पद सहार्थ के सामर्थ्य से जो दो अर्थों का अवगमक है वह सहोक्ति है। जो–सह।

हे सुभग ! हे सुन्दर ! तुम्हारे वियोग में उद्विग्न उस नायिका के दण्डाकार श्वास ग्रीष्मकालीन दिनों एवं शीतकालीन निशाओं के आने के साथ २ दीर्घ हो रहे हैं रात-दिन जैसे बदलते हैं वैसे श्वास बढ़ते हैं। आँसुओं की धारा रत्न जटित कंकणों के साथ गिर

श्वासदण्डादिगतं दीर्घत्वादि शाब्दं दिवसनिशादिगतं तु सहार्थसामर्थ्यात्प्रतिपद्यते।

**( १७१ ) विनोक्तिः सा विनाऽन्येन यत्रान्यः सन्न नेतरः।**

कचिदशोभनः क्वचिच्छोभनः। क्रमेणोदाहरणम्—

अरुचिर्निशया विना शशी शशिना सापि विना महत्तमः।
उभयेन विना मनोभवस्फुरितं नैव चकास्ति कामिनोः ॥ ४९६ ॥
मृगलोचनया विना विचित्रव्यवहारप्रतिभाप्रभाप्रगल्भः।
अमृतद्युतिसुन्दराशयोऽयं सुहृदा तेन विना नरेन्द्रसूनुः ॥ ४९७ ॥

**( १७२ ) परिवृत्तिर्विनिमयो योऽर्थानां स्यात्समासमैः ॥११३॥**

**बालक्रीड़ा**

रही है। शरीर की क्षीणता से हाथों के कंकण जैसे गिरते हैं वैसे वाष्प गिरते हैं। और तनुरूपी लता के साथ जीने की आशा दुर्बला होती जा रही है। जैसे तनु दुर्बल हो रही है वैसे जीने की आशा भी दुर्बल हो रही है।

यहाँ श्वास दण्डादि प्रथमान्तों में दीर्घत्वादि का अन्वय साक्षात् हो रहा है अतः यहाँ यह शाब्द है और दिवसनिशादि में तो सह शब्द के अर्थ के सामर्थ्य से अन्वय हो रहा है अतः सहोक्ति है।

विनोक्ति का लक्षण दो तरह से कहते हैं—विनोक्तिः। जहाँ अन्य के विना अन्य सत् शोभन नहीं है अथवा इतर अशोभन नहीं है ऐसी दो प्रकार की विनोक्ति है। कहीं पर अशोभन है और कहीं पर शोभन है। क्रमशः उदाहरण-अरुचिः। निशा के विना शशी असुन्दर है। शशी के विना वह रात्रि भी महान् तम है अन्धकार है और उन दोनों के विना कामियों के मनोभव का स्फुरण शोभायमान नही है। यहाँ निशादि के विना चन्द्रादि के अशोभन का प्रतिपादन है अतः विनोक्ति अलंकार है।

मृगलोचनया। यह राजपुत्र मृगलोचना के विना विलक्षण व्यवहारों की स्फूर्ति की प्रभा से प्रगल्भ है चतुर है अर्थात् सुन्दर है। और उस सुहृत् के विना अमृतद्युति के सदृश सुन्दर आशय वाला है। यहाँ सुहृत् यह अस्थानस्थ पद है। अच्छे हृदय वाले के ही सम्पर्क से सुन्दर आशय वाला बनता है उसके विना सुन्दरता कैसे आशय में आयेगी। क्योंकि "संसर्गजा दोषगुणा भवन्ति"। अतः यहाँ ऐसा पाठ शुद्ध मानना चाहिए। "अमृतद्युतिसुन्दराशयस्तत्सहयोगेन विना नरेन्द्रसूनुः"। तस्य सहयोगस्तत्सहयोगस्तेन। यहाँ मृगलोचना एवं तत्सहयोग के विना राजपुत्र विलक्षण व्यवहार प्रगल्भत्व एवं चन्द्र सुन्दराशयत्वरूप शोभन का प्रतिपादन किया है।

परिवृत्ति अलंकार का लक्षण लिखते हैं—परिवृत्तिः। समान अर्थों का समान अर्थों से असमान अर्थों का असमान अर्थों से जो विनिमय है आदान प्रदान है वह परिवृत्ति है। यह इस अलंकार का विभागघटित लक्षण है। प्रश्न—यहाँ अलंकार पद का वाच्य कौन है। परिवृत्ति या विनिमय। उत्तर। परिवृत्ति अलंकार है। उदाहरण जैसे

परिवृत्तिरलङ्कारः । उदाहरणम्—

लतानामेतासामुदितकुसुमानां मरुदयं
मतं लास्यं दत्त्वा श्रयति भृशमामोदमसमम्।
लतास्त्वद्ध्वन्यानामहह दृशमादाय सहसा
ददत्याधिव्याधिभ्रमिरुदितमोहव्यतिकरम् ॥ ४९८ ॥

अत्र प्रथमेऽर्धे समेन समस्य, द्वितीये उत्तमेन न्यूनस्य ।

नानाविधप्रहरणैर्नृप ! संप्रहारे स्वीकृत्य दारुणनिनादवतः प्रहारान् ।
दृप्तारिवीरविसरेण वसुन्धरेयं निर्विप्रलम्भपरिरम्भविधिर्वितीर्णा ॥४९९॥

अत्र न्यूनेनोत्तमस्य ।

**( १७३ ) प्रत्यक्षा इव यद्भावाः क्रियन्ते भूतभाविनः ।**
**तद्भाविकम् ।**

भूताश्च भाविनश्चेति द्वन्द्वः । भावः कवेरभिप्रायोऽत्रास्तीति भाविकम् ।

बालक्रीड़ा

लतानाम् । विकसित पुष्पों वाली इन लताओं को यह वायु उनके अभिमत लास्य को देकर उनसे उनके अनुपम सौरभ को अत्यधिक मात्रा में लेता है । अहह खेद है कि ये लताएँ मुसाफिरों की आखों को लेकर उनको सहसा आधि, व्याधि, भ्रमि, रुदित एवं मोह के समूह को देती हैं ।

यहाँ पूर्वार्ध में समान से समान का और उत्तरार्ध में उत्तम से न्यून का विनिमय है ।

नाना । घमण्डी एवं लड़ाकू दुश्मनों ने लड़ाई के मैदान में नाना प्रकार के आयुधों से भीषण ध्वनिमय आघातों को सह कर कभी भी जिससे वियोग नहीं हो सकता है ऐसी परिरम्भ विधि अर्थात् स्वस्वभिभाव सम्बन्ध वाली इस वसुन्धरा को दे दिया । यहाँ न्यून से उत्तम का विनिमय है ।

भाविक अलंकार का लक्षण लिखते हैं—प्रत्यक्षाः । भूत बीते हुए ऐतिहासिक काल के पहिले के और भावी भविष्यत् काल में होने वाले भावों को कवि जो प्रत्यक्ष की तरह ज्ञान लक्षण अलौकिक सन्निकर्ष के द्वारा जानने योग्य कर देता है अर्थात् अलौकिक प्रत्यक्ष ( मानस प्रत्यक्ष ) के विषय पदार्थों को लौकिक प्रत्यक्ष के विषय के रूप में कवि लोग जहाँ कहते हैं वह भाविक अलंकार है । इसके दो भेद हैं । एक भूत पदार्थ को प्रत्यक्ष पदार्थ के रूप में कहना । दूसरा भावी आगे होने वाले भविष्यत्कालिक पदार्थ का वर्त्तमान कालिक प्रत्यक्ष विषयीभूत पदार्थ के रूप में वर्णन करना । भूत भविनः पद में भूताः और भाविनः इस रूप में द्वन्द्व समास है । भाव माने कवि का अभिप्राय जहाँ है वह भाविक है । भूत ही भावी हैं ऐसा कर्मधारय समास नहीं है क्योंकि भूत को भावी कहना असम्भव है । अभिप्राय माने कवि भूत एवं भावी पदार्थों को वर्त्तमान कालिक

उदाहरणम्—

आसीदञ्जनमत्रेति पश्यामि तव लोचने। भाविभूषणसंभारां साक्षात्कुर्वे तवाकृतिम्॥

आद्ये भूतस्य द्वितीये भाविनो दर्शनम्।

## (१७४) काव्यलिङ्गं हेतोर्वाक्यपदार्थता ॥ ११४ ॥

वाक्यार्थता यथा—वपुःप्रादुर्भावादनुमितमिदं जन्मनि पुरा
पुरारे! न प्रायः क्वचिदपि भवन्तं प्रणतवान्।
नमन्मुक्तः संप्रत्यहमतनुरग्रेऽप्यनतिभाक्
महेश! क्षन्तव्यं तदिदमपराधद्वयमपि ॥ ५०१ ॥

बालक्रीड़ा

प्रत्यक्ष ज्ञान के विषय के रूप में कहना चाहता है। यह भ्रान्ति नहीं है क्योंकि उत्तर काल में बाध नहीं है। भूत पदार्थ भूत पदार्थ के रूप में है और भावी पदार्थ भावी पदार्थ के रूप में ही है। यह स्वभावोक्ति भी नहीं है क्योंकि वहाँ वस्तुस्वभाव के अनुगत क्रिया एवं रूप तथा अवयव संस्थान का वर्णन है और यहाँ कवि या कविनिबद्धवक्ता की इच्छा ही प्रधान है। वस्तु स्वभाव की अधीनता नहीं है।

उदाहरण जैसे—आसीत्। हे कान्ते! इन तुम्हारे लोचनों में अञ्जन था ऐसा मैं प्रत्यक्ष देख रहा हूँ। और जिन भूषणों को तुम पहनोगी उन भूषणों से भूषित तुमको मैं अभी प्रत्यक्ष देख रहा हूँ। यहाँ पूर्वार्ध में भूत का और उत्तरार्ध में भावी का दर्शन है साक्षात्कार है।

काव्यलिंग का लक्षण यह है—काव्य लिङ्गम्। व्याकरणादि शास्त्रों में हेतु को कहने के लिए हेतौ सूत्र से हेतु में विहित तृतीया विभक्ति का या फिर पंचमी विभक्ति का या हेत्वादि पदों का या यत् तत् हि आदि अव्ययों का उपादान किया जाता है। इसी तरह लोक में भी हेतु का निर्देश करने के लिए भिन्न २ संकेत रहता है। किन्तु काव्य में इन उपरि परिगणितों के नहीं रहने पर भी केवल पदार्थ या वाक्यार्थ ही जब हेतु होता है तब वह काव्यलिंग कहलाता है। इसका नाम हेतु भी है। अनुमान में व्याप्त्यादि विशिष्ट पदार्थ या वाक्यार्थ रहता है यहाँ तादृश विशिष्टता रहित शुद्ध वे रहते हैं। उनमें वाक्यार्थ जहाँ हेतु है उसका उदाहरण जैसे—वपुः।

वपु के प्रादुर्भाव से यह अनुमित हो गया कि पूर्व जन्म में कभी भी या कहीं भी प्रायः हे पुरारे! मैंने आप को प्रणाम नहीं किया। यह एक अपराध हुआ। सम्प्रति प्रणाम करता हूँ अतः मुक्त हो जाऊँगा जिससे आगे भी प्रणाम नहीं कर सकूँगा। यह दूसरा अपराध होगा। इसलिए हे महेश! इस एवं उस दोनों अपराधों को क्षमा करना ऐसी प्रार्थना करता हूँ।

यहाँ "पहले कभी भी मैंने आप को प्रणाम नहीं किया" "आगे भी प्रणाम नहीं करूँगा" इन अवान्तर वाक्यों का अर्थ अनमन अपराध में हेतु है यद्यपि "अप्रणामस्तदग्रतः" इस आगम वाक्य के अनुसार ३२ अपराधों में अनमन भी एक अपराध ही है

अनेकपदार्थता यथा—
प्रणयिसखीसलीलपरिहासरसाधिगतैर्ललितशिरीषपुष्पहननैरपि ताम्यति तत् ।
वपुषि वधाय तत्र तव शस्त्रमुपक्षिपतः पततु शिरस्यकाण्डयमदण्ड इवैष भुजः ॥
एकपदार्थता यथा—

भस्मोद्धूलन ! भद्रमस्तु भवते रुद्राक्षमाले ! शुभं
हा सोपानपरम्परां गिरिसुताकान्तालयालंकृतिम् ।
अद्याराधनतोषितेन विभुना युष्मत्सपर्यासुखा-
लोकोच्छेदिनि मोक्षनामनि महामोहे निधीयामहे ॥ ५०३ ॥

एषु अपराधद्वये पूर्वापरजन्मनोरनमनम्, भुजपाते शस्त्रोपक्षेपः, महामोहे वालक्रीड़ा

तद्यपि अपपूर्वक राध संसिद्धौ से घञ् प्रत्यय से निष्पन्न अपराध शब्द का प्रकृति एवं प्रत्यय से लभ्य संसिद्ध्यभाव रूप यौगिक अर्थ के आधार पर संसिद्ध्यभाव रूप कार्य का अनमन हेतु है। अतः पुण्य रूप संसिद्धि का विरोधी पाप रूप अर्थ अपराध शब्द का प्रतिपाद्य है।

अनेक पदार्थों में रहने वाली हेतुता जैसे—प्रणयि। प्रेम में विभोर सखियों के द्वारा हँसी मजाक दिल्लगी में किये गये अतीव सुकुमार शिरीष के पुष्पों के भी आघात से जो म्लान हो जाती है उसके वध के लिए शरीर के ऊपर शस्त्र का उपक्षेप करने वाले तुम्हारे शिर पर अकाल मृत्यु के विधायक यमदण्ड के सदृश यह हमारा भुज गिरे। यहाँ क्रिया में साकांक्ष होने से वाक्यभाव को प्राप्त नही होने वाले 'शरीर के ऊपर शस्त्र का उपक्षेप करने वाले' इन अनेक पदों का शस्त्र का उपक्षेप रूप अर्थ भुजपात में हेतु है अतः काव्यलिंग अलंकार है। यह समझने का मत है कि "एकतिङ् वाक्यम्" इस वैयाकरणों के मत के अनुसार "उसका वध करने के लिए शस्त्र का उपक्षेपण करने वाले" यह पद समुदाय केवल विशेषणीभूत अर्थ का है उपस्थापक है और तव इस विशेष्य में साकांक्ष है अतः वाक्य नहीं है। दूसरा मत है "पदसमूहो वाक्यम्"। इस मत के अनुसार इसको भी हेतु की वाक्यार्थता का उदाहरण कहना चाहिए था। किन्तु मम्मटाचार्य का निर्देश है कि यह पूर्ण वाक्य नहीं है। क्योंकि पूर्ण वाक्य वही होता है जहाँ ( पदसमूहो वाक्यं स्यादर्थसमाप्तितः ) अर्थ की समाप्ति होती है। जब पद साकांक्ष है तब अर्थ की समाप्ति नहीं होने से वाक्य भी नहीं है।

जहाँ एक ही पदार्थ हेतु है उसका उदाहरण देते हैं जैसे भस्म। हे भस्मोद्धूलन ! आपके लिए भद्र हो। हे रुद्राक्ष माले ! आप के लिए शुभ हो। गिरि सुता के कान्त शम्भु के आलय को अलंकृत करने वाली सोपान परम्परा हा कष्ट है। क्योंकि आज आराधना से प्रसन्न हुए विभु के द्वारा आप लोगों की सपर्या से पैदा होने वाले सुख रूपी आलोक का उच्छेद करने वाले मोक्ष नामक महामोह में हम पहुँचाये जा रहे हैं। यहाँ मोक्ष को महामोह मानने में सुखालोकोच्छेदकत्व हेतु है। वह समास से एक

सुखालोकोच्छेदित्वं च यथाक्रममुक्तरूपो हेतुः।

(१७५) पर्यायोक्तं विना वाच्यवाचकत्वेन यद्वचः।

वाच्यवाचकभावव्यतिरिक्तेनावगमनव्यापारेण यत्प्रतिपादनं तत्पर्यायेण भङ्गयन्तरेण कथनात्पर्यायोक्तम्।

उदाहरणम्—यं प्रेक्ष्य चिररूढाऽपि निवासप्रीतिरुज्झिता।
मदेनैरावणमुखे मानेन हृदये हरेः॥ ५०४॥

अत्रैरावणशक्रौ मदमानमुक्तौ जाताविति व्यंग्यमपि शब्देनोच्यते, तेन यदेवोच्यते तदेव व्यंग्यम् यथा तु व्यंग्यन्न तथोच्यते। यथा गवि शुक्ले चलति

मधुसूदनी

येदेवेति। अस्यार्थः। वाच्यताविशिष्टत्वे सति व्यंग्यतावत्वम्। वैशिष्ठ्यञ्च स्वसामानाधिकरण्य स्वावच्छेदकानवच्छिन्नत्व सम्बन्धाभ्याम्। स्वं पाच्यता तत्सामानाधिकरण्यं तदवच्छेदकानवच्छिन्नत्वं व्यंग्यतायाम्।

बालक्रीड़ा

पद का अर्थ है। इन उदाहरणों में काव्यालंकार की योजना करते हैं कि अपराधद्वय में पूर्वा पर जन्म कालिक अनमन, भुजपात में उसके शरीर पर शस्त्रोपक्षेप और महामोह में सुखालोकच्छेदित्व क्रमानुसार वाक्यार्थरूप अनेकपदार्थरूप एवं एकपदार्थरूप हेतु हैं।

पर्यायोक्त अलंकार के लक्षण को कहते हैं—पर्यायोक्तम्। वाच्य वाचक भाव के विना जो वच है प्रतिपादन है वह पर्यायोक्त है। वाच्यवाचक भाव से व्यतिरिक्त भिन्न अवगमन रूप व्यञ्जन व्यापार से जो प्रतिपादन है वह पर्याय से विभिन्न भंगी (शैली) से कहने के कारण पर्यायोक्त है। उदाहरण जैसे यं प्रेक्ष्य। जिस रावण को देख कर ऐरावण हाथी के मुख में चिर काल तक निवास करने के कारण उत्पन्न हुई प्रीति को मद ने छोड़ दी और हरि के हृदय में उक्त हेतु से उत्पन्न हुई प्रीति को मान ने छोड़ दी। यहाँ ऐरावण और इन्द्र मद और मान से मुक्त हो गये यही व्यंग्य मद और मान ने मुख और हृदय में रहने की प्रीति को छोड़ दी इस प्रकार में अभिधा से कहा जाता है। अतः जो कहते हैं वही व्यंग्य है किन्तु जिस प्रकार से जिस शैली से व्यंग हैं उस भंगी से वाच्य नहीं है। अन्यथा यदि शैली को भिन्न नहीं करेंगे तो प्रतिपन्न की प्रतिपत्ति निष्फल ही है अतः उसके लिए दो व्यापारों के मानने की आवश्यकता नहीं है। शैली भेद को समझाते हैं कि जैसे एक गो है उसको सब कोई ताक रहे हैं शुक्ल है इसका भी दर्शकगण गौर कर रहे हैं चल रही है उसको हम आप भी निहार रहे हैं इस तरह गो रूप द्रव्य शुक्ल रूप गुण एवं चलन क्रिया के देखने पर शुक्ल गो चलती है ऐसा विकल्प होता है विशिष्ट ज्ञान होता है। वह विशिष्ट ज्ञान उसी का होता है जो देखा है किन्तु जिस प्रकार से देखा है जैसे देखा है उस प्रकार से वैसा विकल्प नहीं होता है। क्योंकि देखा

दृष्टे गौः शुक्लश्चलति इति विकल्पः यदेव दृष्टं तदेव विकल्पयति न तु यथादृष्टं तथा; यतोऽभिन्नासंसृष्टत्वेन दृष्ट भेदसंसर्गाभ्यां विकल्पयति ।

**(१७६) उदात्तं वस्तुनः सम्पत् ।**

सम्पत्समृद्धियोगः यथा—

मुक्ताः केलिविसूत्रहारगलिताः सम्मार्जनीभिर्हृताः ।
प्रातः प्राङ्गणसीम्नि मन्थरचलद्बालांघ्रिलाक्षारुणाः ।
दूराद्दाडिमबीजशङ्कितधियः कर्षन्ति केलीशुकाः
यद्विद्वद्भवनेषु भोजनृपतेस्तत् त्यागलीलायितम् ॥ ५०५ ॥

बालक्रीड़ा

तो है अभिन्नता से यानी भेद रहित एवं असंसृष्टत्व से यानी संसर्ग शून्य पृथक् पृथक् किन्तु विकल्प करता है भेद एवं संसर्ग के द्वारा । यहाँ अनेक मत है एक मत है कि भिन्नत्व भेद है उसका अर्थ है वैधर्म्य विरुद्ध धर्मों से सम्बन्ध यानी विलक्षणता और संसृष्टत्व संसर्ग । ग्राम निष्ठा जो कर्मता उस कर्मता के अनुकूल जो गमन उत्तरदेश संयोग करने के लिए पाद विक्षेपात्मक व्यापार उस व्यापार का आश्रय देवदत्त है ऐसा अर्थ देवदत्त ग्राम को जाता है इस वाक्य का होता है इसमें निष्ठत्व अनुकूलत्व आश्रयत्व ये संसर्ग हैं, यह सामान्यतः नैयायिकों का मत है । दूसरा मत है भेद अतद् व्यावृत्ति रूप है जिसका नाम अपोह है । यह मत बौद्धों का है इसके अनुसार भेद अतद् व्यावृत्ति ही विशेषण रूप से भासित होती है । उसी को कहा कि भिन्नत्वेन । तीसरा मत है कि गोत्वादि ही विशेषण रूप से भासित होते हैं । यह मत वैयाकरणों का है । इसी को कहा कि संसृष्टत्वेन । जिस तरह पहले गोत्व एवं तदाश्रय, शुक्ल एवं तदाश्रय और चलन क्रिया एवं चलन क्रियावान् इन भेद एवं संसर्ग रहित वस्तुओं की दृष्टि ज्ञान होता है बाद में भेद एवं संसर्ग सहित उन्हीं गोत्वादि वस्तुओं की प्रतीति होती है उसी तरह प्रकृत में भी यं प्रेक्ष्य इसमें वाच्य ही अर्थ की प्रकार भेद से व्यञ्जना के द्वारा प्रतीति होती है । अतः पर्याय प्रकारान्तर से प्रतिपादन ही पर्यायोक्त है ।

उदात्त का लक्षण कहते हैं—उदात्तम् । (उत् उत्कर्षेण आदीयते यः स उदात्तः) उत्कर्ष से आदान किया हुआ उदात्त शब्द का अर्थ है । वस्तु धन एवं शौर्य आदि की सम्पत्ति यानी समृद्धि का योग सम्बन्ध ही उदात्त है । जैसे—मुक्ताः । विद्वानों के भवनों में रात्रि में रति केलि के समय जो मोती हार के टूट जाने पर बिखर जाते हैं अत एव प्रातः काल में मस्ती से शनैः २ चलने वाली बालाओं के चरणों में लगी हुई महावर के सम्पर्क से लाल हो जाते हैं पुनः दासियों से समार्जनी (बुहारी) के द्वारा बुहार दिये जाते हैं और दूर से स्पष्ट नहीं दिखाई पड़ने के कारण "ये दाडिम बीज है" ऐसी शंका से क्रीडा शुकों के द्वारा आकृष्ट किये जाते हैं यह सब राजा भोज के दान की लीला है । यहाँ विद्वानों के भवनों में उत्कृष्ट समृद्धि का वर्णन उदात्त अलंकार है ।

**( १७७ ) महतां चोपलक्षणम् ॥ ११५ ॥**

उपलक्षणमङ्गभावः अर्थादनुपलक्षणीयेऽर्थे । उदाहरणम्—

तदिदमरण्यं यस्मिन्दशरथवचनानुपालनव्यसनी ।
निवसन् वाहुसहायश्चकार रक्षःक्षयं रामः ॥५०६ ॥

न चात्र वीररसः, तस्येहाङ्गत्वात् ।

**( १७८ ) तत्सिद्धिहेतावेकस्मिन् यत्रान्यत्तत्करं भवेत् ।
समुच्चयोऽसौ,**

तस्य प्रस्तुतस्य कार्यस्य एकस्मिन्साधके स्थिते साधकान्तराणि यत्र सम्भवन्ति स समुच्चयः । उदाहरणम्—

दुर्वाराः स्मरमार्गणाः प्रियतमो दूरे मनोऽत्युत्सुकं
गाढं प्रेम नवं वयोऽतिठिनाः प्राणाः कुलं निर्म्मलम् ।

बालक्रीड़ा

इस तरह उदात्त के एक प्रकार को बतला कर अब दूसरे प्रकार को कहते हैं महताम् । महान् पदार्थों का उपलक्षण भी उदात्त है । यहाँ उपलक्षण शब्द का अर्थ है अङ्गभाव । वह अंगभाव भी प्रधान में होता है इसलिए लिखते हैं कि अनुपलक्षणीय अर्थात् प्रधान अर्थों में । इस तरह किसी अनुलक्षणीय अंगी में अंगत्व के योग्य अंगभाव को प्राप्त होने के उचित महान अर्थों का उपलक्षण अंगभाव भी उदात्त है । यहाँ लेख की शुद्धि आवश्यक है । जब उपलक्षण शब्द का अर्थ आपने अंगभाव कर दिया तब उपलक्षणीय शब्द का अर्थ भी उपलक्षण के योग्य ही अंगभाव के लायक ही हुआ । ऐसी स्थिति म "अनुपलक्षणीये" इस रूप म नञ् घटित सप्तम्यन्त पद का विन्यास न्याय संगत है अन्यथा अंगभाव के योग्य अर्थ म अंगभाव यह कौन न्याय्य संगति हुई अतः सप्तम्यन्त नञ् घटित पाठ ही ठीक है । उदाहरण जैसे—तदिदम् । यह वह अरण्य है दण्डकवन है जिसमें दशरथ के वचन के अनुपालन के व्यसन म निवास करते हुए राम ने एक मात्र वाहु की सहायतासे राक्षसों का क्षय कर दिया । यहाँ वर्णनीय दण्डकारण्य में उसके उत्कर्ष के लिए महान् रामजी का अङ्गतया उपन्यास किया है ।

प्रश्न—यहाँ इस पद्य म वीर रस को क्यों नहीं मानते हैं क्योंकि एकमात्र बाहुओं के बल से सकल राक्षसों के क्षय कर देने रूप अनुभाव से अभिव्यक्त हुआ उत्साह ही चमत्कारी है । उत्तर । यहाँ वीर रस नहीं है क्योंकि वह उत्साह यहाँ अंग है ।

समुच्चय के लक्षण को लिखते हैं । तत्सिद्धि । उसकी सिद्धि के हेतु एक के रहने पर और भी जहाँ अनेक उसकी सिद्धि को करने वाले हो जाँय वह समुच्चय है । इस लक्षण का विवरण ग्रन्थकार स्वयं करते हैं । उस प्रस्तुत कार्य के साधक किसी एक के रहने पर भी जहाँ और २ साधक हो सकते हैं वह समुच्चय हैं । उदाहरण जैसे—दुर्वाराः । स्मरण करते ही प्रत्यक्ष उपस्थित होने वाले स्मर के वाण दुर्वार है उन बाणों

स्त्रीत्वं धैर्यविरोधि मन्मथसुहृत् कालः कृतान्तोऽक्षमो
नो सख्यश्चतुराः कथन्नु विरहः सोढव्य इत्थं शठः ॥ ५०७॥

अत्र विरहासहत्वं स्मरमार्गणा एव कुर्वन्ति तदुपरि प्रियतमदूरस्थित्यादि उपात्तम्।
एष एव समुच्चयः सद्योगेऽसद्योगे सदसद्योगे च पर्यवस्यतीति न पृथक् लक्ष्यते।

तथाहि—कुलममलिनं भद्रा मूर्तिर्मतिः श्रुतिशालिनी
भुजबलमलं स्फीताः लक्ष्मीः प्रभुत्वमखण्डितम्।
प्रकृतसुभगा ह्येते भावा अमीभिरयं जनो
व्रजति सुतरां दर्पं राजन्! त एव तवांकुशाः ॥ ५०८ ॥

अत्र सतां योगः। उक्तोदाहरणे त्वसतां योगः।

**बालक्रीड़ा**

का वारण करना कठिन है।क ठिन क्यों होगा प्रियतम से मेल जोल करो। अरी सखि! प्रियतम दूर परदेश में है। तब थोड़ा शबर करो। क्या शबर करूँ मन अतीव उत्सुक हो गया है। इसके सिवाय प्रेम गहरा है। नई उमर है। प्राणों का उत्सर्जन करना कठिन है। कुल निर्मल है। यद्यपि इस समय मेरा धैर्य को धारण करना उचित है किन्तु अबलात्व उस धैर्य का विरोधी है। यदि धैर्य के लिए कुछ उपाय भी करें तो यह समय बड़ा कामोत्तेजक है तब कहते हैं कि छोडो संसार को। संसार को कैसे छोड़े। क्योंकि संसार को छुड़ाने वाला यह कृतान्त छुड़ाने में अक्षम है। अच्छा तो फिर कोई उपाय करो। हम स्वयं क्या उपाय करें; सखियाँ उपाय कर सकती हैं वे चतुर नहीं हैं। ऐसी हालत में इस शठ विरह को कैसे सहन करें।

यहाँ विरह को असह्य कर रहे हैं स्मर के मार्गण उसके ऊपर फिर प्रियतम की दूर स्थिति इत्यादि का उपादान अतः समुच्चयालंकार है।

प्रश्न—सद्योगसमुच्चय असद्योगसमुच्चय एवं सदसद्योगसमुच्चय इस तरह रुद्रटाचार्य ने अपने ग्रन्थ में पृथक् २ समुच्चयों के लक्षण किये हैं किन्तु आप ने वैसे लक्षण नहीं किये अतः आप का लेख अधूरा है। उत्तर। यही हमारा कहा हुआ समुच्चय ही सद्योग असद्योग एवं सदसद्योग में पर्यवसित हो जाता है अतः पृथक् २ उनके लक्षण नहीं किये।

जैसे—कुल। कुल निर्मल, मूर्त्ति सुन्दर, मति श्रुतिप्रभृति शास्त्रों से सम्पन्न, भुजबल भी पर्याप्त, लक्ष्मीसमृद्धि स्फीत पूर्ण एवं प्रभुत्व अखण्डित इस प्रकार ये प्रकृति सुभग स्वभाव से ही सुन्दर भाव पदार्थ हैं इन्हीं से यह लौकिक जन अत्यन्त दर्प को प्राप्त करता है किन्तु हे राजन्! आप के लिए ये ही भाव अङ्कुश है अविनय को रोकने वाले हैं।

यहाँ दर्प एवं दर्पाभाव के हेतु निर्मल कुल रूप एक ही के रहते हुए भद्रमूर्त्ति आदि अनेकों हेतुओं का उपादान समुच्चय है। यहाँ कुलादि समीचीनों का ही योग है उक्त दुर्वाराः इस उदाहरण में असमीचीनों का योग है।

शशी दिवसधूसरो गलितयौवना कामिनी
सरो विगतवारिजं मुखमनक्षरं स्वाकृतेः ।
प्रभुर्धनपरायणः सततदुर्गतः सज्जनो
नृपाङ्गणगतः खलो मनसि सप्त शल्यानि मे ।। ५०९ ।।

अत्र शशिनि धूसरे शल्ये शल्यान्तराणीति शोभनाशोभनयोगः ।

**( १७९ ) स त्वन्यो युगपद् या गुणक्रियाः ।। ११६ ।।**

गुणौ च क्रिये च गुणक्रिये च गुणक्रियाः । क्रमेणोदाहरणम्—
विदलितसकलारिकुलं तव बलमिदमभवदाशु विमलं च ।
प्रखलमुखानि नराधिप ! मलिनानि च तानि जातानि ।।५१० ।।

अयमेकपदे तया वियोगः प्रियया चोपनतः सुदुःसहो मे
नववारिधरोदयादहोभिर्भवितव्यं च निरातपत्वरम्यैः ।। ५११ ।।

**बालक्रीड़ा**

शशी । चन्द्र का दिवस के कारण धूसर निस्तेज होना । कामिनी का गलित यौवना अर्थात् यौवन की लुनाई जिसकी नष्ट हो गई है ऐसी होना । तालाव का कमलों से शून्य रहना । मुख का अपनी आकृति के अनुकूल अक्षरों से रहित होना । प्रभु का धन के खेंचने में तत्पर होना परायण होना । सज्जन का दुर्गति में पडना और राजा के आँगन में खल का प्रधान होना ये सात मेरे मन में शल्य है काँटे अस चुभते हैं ।

यह शशी का धूसर होना एक शल्य था ही उस पर भी कामिनी का गलित यौवना होना रूप अन्य शल्यों का उपादान समुच्चय का उदाहरण है । यहाँ शशी वगैरह स्वभावतः सत् हैं और धूसरादि असत् हैं अतः सत् और असत् के योग का उदाहरण यह पद्य है ।

वह तो दूसरा समुच्चय है जो एकसाथ गुणों का या क्रियाओं का या गुण एवं क्रियाओं का होना है । यहाँ गुण क्रिया शब्द में समास को दिखाते हैं गुणश्च गुणश्च गुणौ । क्रिया च क्रिया च क्रिये । गुणौ च क्रिये च गुणक्रियाः । गुणश्च क्रिया च गुणक्रिये । ऐसा पहले द्वन्द्व समास करना है । फिर गुणक्रियाश्च गुणक्रिये च गुणक्रियाः ऐसा एक शेष करना है । अतः गुणों का यौगपद्य, क्रियाओं का युगपद् भाव एवं गुण क्रियाओं का सम्मिलित तुल्य कालत्व ये तीन भेद और हो गये । युगपत् कहने का आशय है जैसे दीपक में क्रम रहता है वैसे यहाँ क्रम नहीं है अतः काल भेद नहीं है । अब क्रम से उदाहरण लिखत हैं विदलित । सकल अरियों के कुल का विदलन करने वाला यह आप का बल आशु विमल हो गया और हे नराधिप । उन खलों के मुख मलिन हो गये ।

यहाँ विमलत्व एवं मलिनत्व गुणों का यौगपद्य चकार द्वय से गम्य है अतः समुच्चयालंकार है ।

अयम् । इधर उस प्रिया उर्वशी के साथ मेरा अकस्मात् दुःसह विरह

कलुषं च तवाहितेष्वकस्मात्सितपंकेरुहसोदरश्रि चक्षुः ।
प्रथितं च महीपतीन्द्र ! तेषां वपुषि प्रस्फुटमापदां कटाक्षैः ॥ ५१२ ॥
धुनोति चासिं तनुते च कीर्तिमित्यादेः'
कृपाणपाणिश्च भवान् रणक्षितौ ससाधुवादाश्च सुराः सुरालये ।
इत्यादेश्च दर्शनात् व्यधिकरणे इति एकस्मिन्देशे इति च न वाच्यम् ।

## ( १८० ) एकं क्रमेणानेकस्मिन् पर्यायः ।

एकं वस्तु क्रमेणानेकस्मिन्भवति क्रियते वा स पर्यायः । क्रमेणोदाहरणम्—
नन्वाश्रयस्थितिरियं तव कालकूट ! केनोत्तरोत्तरविशिष्टपदोपदिष्टम् ।
प्रागर्णवस्य हृदये वृषलक्ष्मणोऽथ कण्ठेऽधुना वससि वाचि पुनः खलानाम् ५१३
यथा वा—बिम्बोष्ठ एव रागस्ते तन्वि ! पूर्वमदृश्यत ।
अधुना हृदयेऽप्येष मृगशावाक्षि लक्ष्यते ॥ ५१४ ॥

### बालक्रीड़ा

उपस्थित हो गया और उधर नूतन मेघों के उदय के कारण आतप रहित अतएव रमणीय दिवस प्राप्त हो गये । यहाँ भवितव्यं यह भूत अर्थ में अवाचक है ।

यहाँ उपनमन एवं भवन क्रियाओं की तुल्य कालता चकारद्वय से व्यङ्ग है अतः समुच्चयालंकार है । प्रियया सोपनतश्च दुःसहो में ऐसे पाठ में प्रियया चोपनतः से होने वाले अक्रमत्व दोष का वारण हो जाता है ।

कलुषम् । हे महीपतीन्द्र ! स्वभावतः श्वेत कमल के तुल्य स्वच्छ आप का नेत्र दुश्मनों के ऊपर अकस्मात् कलुष हुआ कि उनके शरीरों के उपर आपत्तियों के कटाक्ष गिरने लगे । यहाँ कलुषत्व गुण एवं पतन क्रिया का यौगपद्य चकार से प्रतीत होता है अतः समुचया लंकार है । इस समुच्चय की रुद्रट ने व्यधिकरण में और एक देश में स्थिति बतलाई थी उसका खण्डन करने के लिए कहते हैं कि राजा तलवार को कँपाता है और कीर्ति को फैलाता है इत्यादि में एक देश में और हे राजन् ! आप रणभूमि में तलवार को हाथ में लेते हैं और साधुवाद प्रशंसा सुरालय में होती है इत्यादि में व्यधिकरण में समुच्चय दिखाई पड़ता है अतः व्यधिकरण एवं एकदेश इत्यादि विशेषणों का उपन्यास समुच्चय के लिए नहीं करना चाहिए ।

पर्याय अलंकार का लक्षण लिखते हैं । एकम् । एक वस्तु क्रम से अनेक में होती है या की जाती है वह पर्याय है । इसका क्रम से उदाहरण हैं—ननु । हे कालकूट ! उत्तरोत्तर विशिष्ट पदों में आश्रय बनाकर रहने की स्थिति तुमको किसने सिखलाई । जो तुम पहले समुद्र के हृदय में बाद में भगवान् शंकर के कण्ठ में निवास किया और अब फिर खलों की वाणी में निवास करते हो ।

यहाँ एक कालकूट के अनेक स्थानों में निवास के विषय में कोई प्रयोजन नहीं कहा अतः ऐसे निवासों की प्राप्ति उसको स्वतः हुई है जिससे यह भवति का उदाहरण है ।

रागस्य वस्तुतो भेदेऽप्येकतयाऽध्यवसितत्वादेकत्वमविरुद्धम् ।

तं ताण सिरिसहोअररअणाहरणह्मि हिअअमेक्करसम् ।
विम्वाहरे पिआणं णिवेसिअं कुसुमवाणेण ॥ ५१५ ॥

यथावा—श्रोणीबन्धस्त्यजति तनुतां सेवते मध्यभागः ।
पद्भ्यां मुक्तास्तरलगतयः संश्रिता लोचनाभ्याम् ।
धत्ते वक्षः कुचसचिवतामद्वितीयं च वक्त्रं ।
तद्गात्राणां गुणविनिमयः कल्पितो यौवनेन ।

( १८१ ) अन्यस्ततोऽन्यथा ।

बालक्रीड़ा

और भी जैसे—बिम्बोष्ठः । हे तन्वि ! यह राग ( लालिमा ) पहिले तुम्हारे बिम्ब सदृश अधरोष्ठ में दिखाई दिया था किन्तु हे मृगशावाक्षि अब तो तुम्हारे हृदय में भी दिखाई देता है ।

यहाँ एक राग क्यों अनेक स्थानों में दिखाई देता है इसका कोई प्रयोजक नहीं दिखाया है अतः यह भवति का उदाहरण है । इस राग में वस्तुतः भेद है क्योंकि अधरोष्ठ राग का मतलब है लाली और हृदयस्थराग का मतलब है प्रेम किन्तु एक पदोपात्तत्वरूप श्लेष के बदौलत एकत्वेन अध्यवसाय किया है अतः एक कहने में कोई विरोध नहीं है ।

तं ताण ।

तत्तेषां श्री सहोदर रत्नाभरणे हृदयमेक रसम् ।
विम्बाधरे प्रियाणां निवेशितं कुसुमचापबाणेन ॥

उन असुरों का जो हृदय श्री के सहोदर कोस्तुभ रत्न को आभरण बनाने वाले भगवान् विष्णु के विषय में एक रस था तन्मय था उसको काम देवने प्रियाओं के बिम्बाधर में रख दिया ।

यहाँ एक हृदय की विष्णु एवं ओष्ठ रूप अनेक स्थानों में स्थिति के प्रयोजक कामदेव का निर्देश किया है अतः यह क्रियते का उदाहरण है ।

और भी जैसे—श्रोणीबन्धः । जिस तनुता को नितम्ब छोड़ता है उसका सेवन मध्य भाग करता है । अर्थात् बाल्य अवस्था म नायिकाओं के जो नितम्ब क्षीण होते हैं वे नितम्ब युवावस्था में मोटे हो जाते हैं और कमर पतली हो जाती है । जिस चञ्चल गति को पैरों ने छोड दी उसका संश्रयण लोचनों ने कर लिया ।

वक्षः स्थल कुचों की सचिवता को धारण करता है और मुख अद्वितीयत्व को यानी निरुपमत्व को धारण करता है । इस तरह यौवन ने उसके गात्रों का क्षीणता का पीनता में चञ्चलता का स्थिरता में एवं एकता का अद्वितीयता रूप गुणों में विनियम कर दिया ।

अन्यः । पूर्व में कहे हुए पर्याय से अन्यथा प्रकारवाला पर्याय अन्य है दूसरा

अनेकमेकस्मिन् क्रमेण भवति क्रियते वा सोऽन्यः। क्रमेणोदाहरणम्—

मधुरिमरुचिरं वचः खलानाममृतमहो प्रथमं पृथु व्यनक्ति।
अथ कथयति मोहहेतुमन्तर्गतमिव हालहलं विषं तदेव ॥ ५१६ ॥

तद्गेहं नतभित्ति मन्दिरमिदं लब्धावकाशं दिवः
सा धेनुर्जरती नदन्ति करिणामेता घनाभा घटाः।
स क्षुद्रो मुसलध्वनिः कलमिदं संगीतकं योषिता-
माश्चर्यं दिवसैर्द्विजोऽयमियतीं भूमिं समारोपितः ॥५१७॥

अत्रैकस्यैव हानापादानयोरविवक्षितत्वान्न परिवृत्तिः।

बालक्रीड़ा

भेद है। अनेक वस्तु एक में क्रम से होती है या की जाती है वह अन्य पर्याय है। इसका क्रम से उदाहरण जैसे—मधुरिम। जो मधुरिमा से रुचिर खलों का वाक्य पहिले पृथु अमृतत्व को मिठास को या अमृत को मिठाई का व्यक्त करता है वही वाक्य खाने के बाद पेट म भीतर पहुँचे हुए हालहल विषकी तरह मोह को कहता है। यह विष अर्थ का वाचक शब्द हलाहल हालहल एवं हलाहल तीन प्रकार का मिलता है। यहाँ एक खल के वचन में अमृत व्यञ्जन एवं विषकथन के लिए किसी प्रयोजक का कथन नहीं किया है अतः यह पद्य भवति का उदाहरण है।

तद्गेहम्। जिसकी भित्तियाँ नत थी ऐसा वह पहले वाला घर और आज का आकाश में अवकाश को प्राप्त करने वाला यह मन्दिर। पहिले वाली वह बुढ़िया गौ और आज की यह मेघों की जैसी हाथियों की घटा। वह क्षुद्र मुसलध्वनि और यह अबलाओं का कल मधुर गान। आश्चर्य है भगवान् ने इस ब्राह्मण को इतने ही दिनों में इस स्थिति से उस स्थिति में पहुँचा दिया। यहाँ एक ब्राह्मण उस घर एवं उस मन्दिर रूप अनेक के साथ सम्बन्ध में दिवसैः इस प्रयोजक का कथन है अतः यह क्रियते का उदाहरण है। जहाँ एक ही व्यक्ति कुछ त्याग करे और कुछ ग्रहण करे वहाँ परिवृत्ति होती है। जैसे गेहूँ खरीदने वाले ने एक रुपया दिया और एक सेर गेहूँ लिया। किन्तु यहाँ वैसा नहीं है। अतः यहाँ एक ही के हान एवं उपादान की विवक्षा के नही होने से यह परिवृत्ति नहीं है। रुपया देने वाला यानी हान करने वाला और गेहूँ लेने वाला एक ही है। गेहूँ देने वाला यानी हान करने वाला और रुपया लेने वाला एकही है। ऐसी विवक्षा जहाँ रहे वहाँ परिवृत्ति होती है जहाँ ऐसी विवक्षा नहीं रहे वहाँ परिवृत्ति नहीं होती है। ऐसा मम्मटाचार्य का परिवृत्ति का लक्षण है इसके दो अर्थ हो सकते है। पहला अर्थ यदि यह करें कि वही व्यक्ति हान को कहे और उपादान का कहे तब तो "मधुरिम" में वही खल वाक्य अनुपादेय विष को कहता है और उपादेय अमृत को कहता है अतः परिवृत्ति हो गई। और यदि दूसरा अर्थ यह करें कि दूसरे वक्ता की विवक्षा यानी कहने की इच्छा है कि अमुक एक व्यक्ति ने हान और उपादान किया। तब तो "तद्गेह" म जो एक सुदामा पहले नत भित्ति वाले घर में रहता था अब वह ऊँचे महल में रहने लगा ऐसा कवि निबद्ध

## ( १८२ ) अनुमानं तदुक्तं यत् साध्यसाधनयोर्वचः ॥ ११७ ॥

पक्षधर्मान्वयव्यतिरेकित्वेन त्रिरूपो हेतुः साधनम्, धर्मिणि अयोगव्यवच्छेदो व्यापकस्य साध्यत्वम्। यथा—

यत्रैता लहरीचलाचलदृशो व्यापारयन्ति भ्रुवं
यत्तत्रैव पतन्ति सन्ततममी मर्मस्पृशो मार्गणाः।
तच्चक्रीकृतचापमंचितशरप्रेङ्खत्करः क्रोधनो
धावत्यग्रत एव शासनधरः सत्यं सदाऽऽसां स्मरः ॥ ५१८ ॥

**बालक्रीड़ा**

वक्ता कहना चाहता है अतः परिवृत्ति हो गई कहते है तब इसमें पर्याय के लक्षण की अतिव्याप्ति हो गई। परन्तु एक कर्तृक हानोपादान स्वरूपा या एक कर्तृक हानोपादान विवक्षा स्वरूपा परिवृत्ति को किसी ने नहीं कहा या माना है। द्विकर्तृक एवं द्विकर्मक हानोपादान ही परिवृत्ति होती है ऐसा प्राचीन एवं अर्वाचीन सभी आचार्यों ने कहा है। सम्पद्विनिमयेनोभौ दधतुर्भुवनद्वयम् यह कालिदास की उक्ति है। अतः परिवृत्ति का यह लक्षण कैसे है।

अनुमान अलंकार को कहते हैं अनुमानम्। साध्य और साधन का जो वच कथन है वह अनुमान कहा गया है। उसको अनुमान कहा है। प्रश्न ! पक्ष साध्य हेतु दृष्टान्त एवं निगमन के बोधक पंचावयववाले वाक्य को या पक्ष साध्य एवं हेतु के बोधक त्र्यवयव वाक्य को अनुमान कहते हैं शास्त्र सिद्धान्त ऐसा ही है किन्तु आपने तो साध्य एवं हेतु के बोधक दो अवयव वाले वाक्य को ही अनुमान मान लिया वह कैसे। उत्तर। कहते हैं कि यहाँ साधन का अर्थ वह हेतु है जो पक्ष का धर्म हो जो अन्वयी हो एवं व्यतिरेकी हो और साध्य वह है जो व्यापक हो और जिस धर्मी का पक्ष में अयोग व्यवच्छेद हो यानी नियत सम्बन्ध हो। क्योंकि जिसमें अनुमिति करते है वह ( पर्वतादि ) पक्ष होता है उसमें हेतु की वृत्तिता पक्षधर्मता है इसी का नाम पक्षसत्त्व है। जिसमें साध्य की सत्ता का निश्चय है ऐसे महानस पाकशाला में हेतु की वृत्तिता अन्वयित्व है इसी को सपक्षसत्व कहते हैं। जिसमें साध्य के अभाव का निश्चय है उसमें हेतु की अवृत्तिता व्यतिरेकित्व है यही विपक्षव्यावृत्तत्व या विपक्षासत्व है। इस तरह के तीन रूपों वाला हेतु ही साधन कहलाता है।

जैसे—यत्रैताः। लहरियों तरङ्गों की तरह जिनकी दृष्टियाँ चलाचल है अत्यन्त चञ्चल हैं ऐसी ये नायिकाएँ जहाँ भ्रुवों को व्यापृत करती हैं और वहीं पर जो मर्म को वेधने वाले काम के वाण निरन्तर गिरते हैं इसका मतलब है कि नायिकाओं की आज्ञा को शिरोधार्य करके धनुष में अनुसन्धान किये वाण पर हाथ को लगाए हुए यह क्रुद्ध कामदेव धनुष को चक्राकार करके सदा इन नायिकाओं के आगे दौड़ता रहता है। या आगे २ दौड़ रहा है। चल धातु से पचाद्यच् द्वित्व एवं अभ्यास को आत्व होने पर चलाचल शब्द बनता है इसका अर्थ है अत्यन्त चञ्चल।

साध्य—साधनयोः पौर्वापर्यविकल्पे न किंचिद्वैचित्र्यमिति न तथा दर्शितम्।

## ( १८३ ) विशेषणैर्यत्साकूतैरुक्तिः परिकरस्तु सः।

अर्थाद्विशेष्यस्य। उदाहरणम्—

महौजसो मानधना धनार्चिता धनुर्भृतः संयति लब्धकीर्तयः।
न संहतास्तस्य न भेदवृत्तयः प्रियाणि वाञ्छन्त्यसुभिः समीहितुम् ॥५१९॥

यद्यप्यपुष्टार्थत्वस्य दोषाभिधानात्तन्निराकरणेन पुष्टार्थत्वस्वीकारः कृतः, तथाप्येकनिष्ठत्वेन बहूनां विशेषणानामेवमुपन्यासे वैचित्र्यमित्यलङ्कारमध्ये गणितः।

### बालक्रीड़ा

यहाँ पूर्वार्ध में जिन युवकों पर मर्मभेदी बाण गिर रहे हैं और जो युवक इन नायिकाओं के भ्रू व्यापार के स्थान हैं ऐसे साधन को कहा है और उत्तरार्ध में धनुष को चक्राकार करके चढाये हुए धनुष पर वाण को हाथ से सम्हालते हुए क्रुद्ध काम के धावन रूप साध्य को कहा है। अनुमिति का स्वरूप है ये नायिकाएँ ( पक्ष ) जिनके आगे धनुष वाण को सन्नद्ध करके कामदेव दौड़ रहा है ( साध्य ) जिनके कटाक्षों के लक्ष्य युवक हैं (हेतु)। प्रश्न—जैसे यहाँ पूर्वार्ध में साधन और उत्तरार्ध में साध्य को कहा है वैसे ही पूर्वार्ध में साध्य एवं उत्तरार्द्ध में साधन को भी कहा जा सकता है। और जैसे अतिशयोक्ति में कार्यकारण में पूर्वापर का विपर्यय होता है वैसे यहाँ भी हो सकता है अतः दो प्रकार के अनुमान को कहना चाहिए। रुद्रटाचार्य जी ने कहा भी है। उत्तर। साध्य साधन के पौर्वापर्य विकल्प में कोई चमत्कार नहीं है इसलिए हमने ऐसा भेद नहीं दिखाया है।

परिकर अलंकार को लिखते हैं विशेषणैः। अभिप्राय गर्भ विशेषणों से विशेष्य की जो उक्ति है वह परिकर है। विशेषणों के द्वारा उक्ति इतना कहने पर आकांक्षा होती है कि किसकी उक्ति क्योंकि विशेषण तो किसी विशेष्य के लिए ही होते हैं उन विशेषणों में आपस में समानता है अतः सम्बन्ध नहीं हो सकता है तब इसका शमन करने के लिए कहते हैं अर्थात् विशेष्य की उक्ति।

उदाहरण जैसे—महौजसः। बड़े ओजस्वी अभिमानी धन से सम्मानित एवं युद्ध में कीर्ति को प्राप्त करने वाले धनुर्धारी जो न तो संहत है अर्थात् दुश्मनों के द्वारा अपने पक्ष में नहीं कर लिए गये हैं और न भेदवृत्ति है अर्थात् आपुस में लड़ने वाले नहीं है अतः एकमत हैं। वे अपने प्राणों के द्वारा दुर्योधन के अभीष्ट को सिद्ध करना चाहते हैं। इस तरह दुर्योधन जम गया है अतः उसको उखाड़ना कठिन है। यहाँ महौजसः इत्यादि विशेषणों से धनुर्धारी इस विशेष्य की पुष्टिहोती है वे धनुर्धारी दुर्योधन के अनुयायी हैं इससे उसका अतिशय प्रतीत होता है यह परिकरालंकार है।

प्रश्न—यह परिकर तो अपुष्टार्थत्वरूप दोष का अभाव मालूम पड़ता है। क्योंकि निरर्थक विशेषणों के उपन्यास में उक्त दोष होता है। उत्तर। ठीक कहते हैं।

( १८४ ) व्याजोक्तिश्छद्मनोद्भिन्नवस्तुरूपनिगूहनम् ॥११८॥

निगूढमपि वस्तुनो रूपं कथमपि प्रभिन्नं केनापि व्यपदेशेन यदपह्नूयते सा व्याजोक्तिः। न चैषाऽपह्नुतिः प्रकृताप्रकृतोभयनिष्ठस्य साम्यस्येहासम्भवात्, उदाहरणम्—

शैलेन्द्रप्रतिपाद्यमानगिरिजाहस्तोपगूढोल्लसद्—
रोमाञ्चादिविसंष्ठुलाखिलविधिव्यासंगभंगाकुलः।
हा शैत्यं तुहिनाचलस्य करयोरित्यूचिवान् सस्मितं
शैलान्तःपुरमातृमंडलगणैर्दृष्टोऽवताद्वः शिवः ॥ ५२० ॥

अत्र पुलकवेपथू सात्त्विकरूपतया प्रसृतौ शैत्यकारणतया प्रकाशितत्वादपलपितस्वरूपौ व्याजोक्तिं प्रयोजयतः।

( १८५ ) किंचित्पृष्टमपृष्टं वा कथितं यत्प्रकल्पते
तादृगन्यव्यपोहाय परिसंख्या तु सा स्मृता ॥ ११९

बालक्रीड़ा

यद्यपि अपुष्टार्थत्व का दोष के रूप में अभिधान करके उसके निराकरण से पुष्टार्थत्व को स्वीकार किया है तद्यपि एक में बहुत से विशेषणों का इस प्रकार से उपन्यास करने पर वैचित्र्य होता है इसलिए इसकी अलंकारों में गणना की है। यहीं तक मन्मट की कृति है।

व्याजोक्ति अलंकार का लक्षण कहते हैं—व्याजोक्तिः। उद्भिन्न हुए सर्वसाधारण में प्रकाशित हुए वस्तु के स्वरूप को किसी बहाने से जो निगूहन है वह व्याजोक्ति है। वस्तु का रूप छिपा हुआ ही था किन्तु किसी प्रकार जनता में खुल गया। उस खुले हुए को जब किसी बहाने से छिपाया जाय तब वह व्याजोक्ति कहलाती है। इसको अपन्हुति नहीं कह सकते हैं क्योंकि प्रकृत एवं अप्रकृत निष्ठ साम्य यहाँ सम्भव नहीं है। उदाहरण जैसे—शैलेन्द्र। शैलों के राजा हिमाचल के द्वारा प्रतिपाद्यमान गिरिजा के हस्त के उपगूहन के कारण उठने वाले रोमाञ्चादि से अखिल विधि सम्बन्धी व्यापारों के विसंष्ठुल होने से भग्न होने की आशंका से आकुल होकर आह तुहिनाचल के करों में बड़ी ठण्डक है ऐसा कहने वाले अथच कहने वाले के भाव को समझने वाली शैलान्तःपुरस्थ माताओं के द्वारा हँसी दिल्लगी के साथ देखे गये शम्भु भगवान् हमारी आपकी एवं सबकी रक्षा करें।

यहाँ सात्विक भाव के रूप में प्रकट होने वाले पुलक और कम्पन व्याजोक्ति के प्रयोजक हैं। क्योंकि इनके स्वरूप को शैत्य की कारणता के प्रकाशन से छिपाया गया है।

परिसंख्या अलंकार को लिखते हैं—किंचित्। कोई एक वस्तु ऐसी है जिसको किसी ने पूछा या किसी ने नहीं पूछा। उसको यदि कोई कह दें तो वह पृष्ट एवं अपृष्ट हुई भी कथित वस्तु अपने ही जैसी अन्य वस्तु के व्यपोहन करने के लिए जो समर्थ

प्रमाणान्तरावगतमपि वस्तु शब्देन प्रतिपादितं प्रयोजनान्तराभावात्सदृशवस्त्वन्तरव्यवच्छेदाय यत्पर्यवस्यति सा भवेत्परिसंख्या। अत्र च कथनं प्रश्नपूर्वकं तदन्यथा च परिदृष्टम्, तथोभयत्र व्यपोह्यमानस्य प्रतीयमानता वाच्यत्वं चेति चत्वारो भेदाः। क्रमेणोदाहरणम्—

किमासेव्यं पुंसां सविधमनवद्यं द्युसरितः
किमेकान्ते ध्येयं चरणयुगलं कौस्तुभभृतः।
किमाराध्यं पुण्यं किमभिलषणीयं च करुणा
यदासक्त्या चेतो निरवधि विमुक्त्यै प्रभवति ॥ ५२१ ॥

किं भूषणं सुदृढमत्र यशो न रत्नं, किं कार्यमार्यचरितं सुकृतं न दोषः।

बालक्रीड़ा

हो जाती है वह परिसंख्या मानी गई है। किसी भी प्रमाण से जानी गई वस्तु को यदि शब्द से कह दिया जाय किन्तु उस कहने का कोई प्रयोजन दिखाई नहीं पड़ता है तब जो ऐसी कथित वस्तु अपने जैसी अन्य वस्तु के व्यवच्छेद ( व्यावर्त्तन ) करने के लिए पर्यवसित होती है वह परिसंख्या है। यह कथन किसी के प्रश्न करने या नहीं करने पर भी होता है ऐसा देखा गया है ऐसे दोनों जगहों में व्यपोह्यमान कभी व्यंग्य होता है और कभी वाच्य होता है अतः पृष्ट एवं अपृष्ट व्यपोह्यमान की व्यंग्यता एवं वाच्यता में दो २ भेद होते हैं उनको संकलन करने पर इसके चार भेद होते हैं। अब क्रम से उदाहरण जैसे—किमासेव्यम्।

प्रश्न—पुरुषों को किसका सेवन करना चाहिए। उत्तर। गंगाजी के निर्मल तट का। प्र०—एकान्त में किसका ध्यान करना चाहिए। कौस्तुभधारी विष्णु भगवान् के चरयुगल का। प्र०—आराध्य क्या है। उ०—पुण्य। प्र०—चाहने के योग्य तत्व क्या है। उ०—दया। जिनमें लग जाने से चित्त निरवधि देशकाल के परिच्छेद से रहित मुक्ति को प्राप्त करने में समर्थ हो जाता है।

यहाँ गंगाजी के तट वगैरह का सेवन करना चाहिए यह सब की जानी हुई वस्तु है तब भी जो उसका सेवन करना चाहिए के रूप में प्रतिपादन किया है वह गंगातटादि से भिन्न की सेव्यता का व्यावर्त्तन करने के लिए है अतः यह परिसंख्या है। यहाँ परिशब्द निषेधार्थक है और संख्या शब्द बुद्धि वाचक है अतः परिसंख्या का अर्थ है वर्जन बुद्धि अतएव यहाँ पृष्टापृष्ट कथित, व्यपोहन में पर्यवसित होता है वही अलंकार है।

यहाँ "किम् आसेव्यम्" इस रीति से प्रश्नपूर्वक कथन है और अन्य नदी तटादि एवं कान्ता नितम्बादि व्यपोह्य प्रतीयमान हैं अतः प्रश्न पूर्विका और प्रतीयमानव्यपोह्या यह परिसंख्या है।

किं भूषणम्। इस लोक में सुदृढ भूषण क्या है। यश है न कि रत्न। कार्य क्या है शिष्टों का आचरित सुकृत न कि पाप। अर्थात् आर्य लोग जिसका आचरण करते

किं चक्षुरप्रतिहतं धिषणा न नेत्रं, जानाति कस्त्वदपरः सदसद्विवेकम् ॥५२२॥

कौटिल्यं कचनिचये करचरणाधरदलेषु रागस्ते।
काठिन्यं कुचयुगले तरलत्वं नयनयोर्वसति ॥ ५२३ ॥
भक्तिर्भवे न विभवे व्यसनं शास्त्रे न युवतिकामास्त्रे।
चिन्ता यशसि न वपुषि प्रायः परिदृश्यते महताम् ॥ ५२४ ॥

**( १८६ ) यथोत्तरं चेत् पूर्वस्य पूर्वस्यार्थस्य हेतुता।**
**तदा कारणमाला स्यात्,**

**बालक्रीड़ा**

हैं वह पुण्य ही कर्त्तव्य है न कि व्यभिचार आदि दोष। अप्रतिहत जिसकी रुकावट कहीं भी नहीं है ऐसा चक्षु कौन है धिषणा बुद्धि है न कि नेत्र। हे राजन्! इस तरह के सत् एवं असत् के विवेक को आप के सिवाय और दूसरा कौन जानता है।

यहाँ "यशः प्रभृति भूषण हैं" इस तथ्य को शास्त्र एवं व्यवहार से सभी कोई जानते हैं इसको समझाने के लिए इस पद्य को नहीं कहा गया है। किन्तु यश आदि से भिन्न रत्न आदि भूषण आदि नहीं है इसको समझाने के लिए है अतः यह परिसंख्या है। जो "किं भूषणम्" इत्यादि प्रश्नपूर्वक एवं रत्नादि के भूषणत्व का व्यपोहन वाच्य है अतः प्रश्नपूर्विका और वाच्यव्यपोह्या है।

कौटिल्यम्। हे प्रिये! तुम्हारे कचनिचय में ही कौटिल्य है वक्रत्व है हृदय में कौटिल्य कपट नहीं है। कर चरण एवं अधर में ही राग लालिमा है पर पुरुष में राग प्रेम नहीं है। कुच युगल में काठिन्य कठोरता है हृदय में निर्दयता नहीं है। और नयनो में ही तरलता है चञ्चलता है मन में अविचार्यकारिता नहीं है।

यह कथन प्रश्नपूर्वक नहीं है तथा कौटिल्यादि की अन्यत्र स्थिति व्यपोहनीय है जो व्यंग्य है अतः अप्रश्नपूर्विका प्रतीयमानव्यपोह्या एवं श्लेषमूलिका यह परिसंख्या है। कौटिल्यादि शब्द दो अर्थों के प्रतिपादक हैं।

भक्तिः। प्रायः बहुधा महापुरुषों की भक्ति ( प्रेम ) भव में ही न कि विभव में उनका व्यसन आसक्ति शास्त्र में ही न कि युवति रूपी काम के अस्त्र में और उनकी चिन्ता यश के विषय में ही न कि शरीर के विषय में दिखाई देती है।

यहाँ कथन अप्रश्न पूर्वक है और भक्ति वगैरह की अन्यथा स्थिति व्यपोहनीय है जो वाच्य है अतः अप्रश्न पूर्विका वाच्यव्यपोह्या यह परिसंख्या है।

कारणमाला का लक्षण कहते हैं—यथोत्तरम्। यहाँ यथा शब्द वीप्सा के अर्थ में है अतः यथोत्तरम् का अर्थ है उत्तरोत्तर। जब उत्तर २ अर्थ के प्रति पूर्व २ अर्थ हेतु होता है तब कारण माला होती है। यथोत्तरं माने उत्तर २ के प्रति। जित। इसकी व्याख्या सप्तमोल्लास में कर दी गई है। यहाँ इन्द्रियों के विजय से विनय प्राप्त होता है विनय से गुण प्रकर्ष, गुण प्रकर्ष से जनता का अनुराग और जनानुराग से

उत्तरमुत्तरम्प्रति यथोत्तरम्। उदाहरणम्—जितेन्द्रियत्वमित्यादि। ४२५।

हेतुमता सह हेतोरभिधानमभेदतो हेतुरिति हेत्वलंकारो न लक्षितः। आयुर्घृतमित्यादिरूपो ह्येष न भूषणतां कदाचिदर्हति वैचित्र्याभावात्।

अविरलकमलविकासः सकलालिमदश्च कोकिलानन्दः।
रम्योऽयमेति संप्रति लोकोत्कण्ठाकरः कालः॥ ५२६॥

इत्यत्र काव्यरूपतां कोमलानुप्रासमहिम्नैव समाम्नासिषुर्न्न पुनर्हेत्वलङ्कारकल्पनयेति पूर्वोक्तकाव्यलिंगमेव हेतुः।

## मधुसूदनी

आयुर्घृतमिति। अत्र आयुर्घृतम्, गौर्वाहीकः, सिंहो माणवकः, आयुरेवेदम् गौरयम् सिंहोऽयम् इत्यादौ सर्वत्र विधेयाविमर्शत्वं नाम दोषः। यतः घृतं, वाहीकं माणवकं च उद्दिश्य क्रमशः आयुष्ट्वं गोत्वं सिंहत्वं च विधीयते पूर्वत्र। उत्तरत्र इदमर्थमुद्दिश्य आयुष्ट्वं गोत्वं सिंहत्वञ्च। अतः तद्दोषपरिहाराय घृतमायुः। वाहीको गौः। माणवकः सिंह। इदमेव आयुः। अयं गौः। अयं सिंह इत्यादि वक्तव्यम्। अन्यच्च माणवो नाम मनोः मूढः कुत्सितः अपत्यविशेषः। तदुक्तम्—अपत्ये कुत्सिते मूढे मनोरौत्सर्गिकः स्मृतः। नकारस्य च मूर्धन्यस्तेन सिध्यति माणवः। इत्यपत्याधिकारस्थ वार्तिकम्। ततः स्वार्थे कनि माणवकः। एवं कुत्सिते मूढे अपत्ये सिंहत्वविधानमपि कुत्सितमेव।

## वालक्रीड़ा

सम्पत्तियाँ। इस तरह पूर्व २ में उक्त अर्थ उत्तर २ के प्रति कारण है अतः कारणमाला है। यहाँ ही यदि यह कहा जाय कि जैसे पूर्व पूर्व अर्थो की कारणमाला है वैसे ही उत्तर उत्तर अर्थों की कार्यमाला है। तब तो दोनों की माला कही जा सकती है। इस पर कहते हैं विवक्षापूर्विका ही शब्द एवं अर्थों की प्रतिपत्ति होती है अतः यहाँ कारणों के कहने की ही पद्य वक्ता की विवक्षा है। इसलिए कारणमाला ही है।

प्रश्न—कार्यकारणमाला के निरूपण के प्रसङ्ग में "हेतु" अलंकार को भी कहना चाहिए क्यों नहीं कहा। प्राचीन भट्टोद्भट ने इसको कहा भी है। उत्तर। जहाँ हेतु का हेतुमान् 'कार्य' के साथ अभेद से कथन है वह हेतु है। ऐसे हेत्वलंकार का लक्षण नहीं लिखा क्योंकि "आयुर्घृतं नदी पुण्यं भयं चौरः सुखं प्रिया। द्यूतं वैरं गुरुर्ज्ञानं श्रेयो ब्राह्मण पूजनम्। इत्यादि स्वरूप यह हेतु अलङ्कारत्व के योग्य नहीं है। उसका कारण है कि इसमें किसी वैचित्र्य का अनुभव नहीं होता है।

अविरल। हे मित्र! सम्प्रति यह रमणीय वसन्त समय आ रहा है। इसमें कमलों का निरन्तर विकास हो रहा है। सभी भ्रमर मस्ती का अनुभव कर रहे हैं। कोयल आनन्द से कुहू कुहू कर रही है और युवकों को युवतियों के तथा युवतियों को युवकों के विषय में उत्कण्ठा हो रही है।

यहाँ वसन्त समय हेतु है अविरकमलविकासादि हेतुमान् है। अतः कमल

( १८७ ) क्रियया तु परस्परम् ॥ १२० ॥

वस्तुनोर्जननेऽन्योन्यम् ,—

अर्थयोरेकक्रियामुखेन परस्परं कारणत्वे सति अन्योन्यनामाऽलङ्कारः ।

उदाहरणम्—हंसाणं सरेहिं सिरी सारिज्जइ अह सराण हंसेहिं ।
अण्णोण्णं विअ एए अप्पानं णवर गरुअन्ति ॥ ५२७ ॥

बालक्रीड़ा

विकासादि कार्यों के साथ वसन्तसमयरूप कारण का अभिधान होने से शुद्ध सारोपा है हेत्वलङ्कार नहीं है ।

प्रश्न—यदि हेतु को अलङ्कार नहीं मानेंगे तो प्राचीन भामह एवं उद्भट आदि ने जो "अविरल कमल विकासः" इत्यादि को काव्य कहा है वह कथन विरुद्ध हो जायगा । उन लोगों का आशय यह है कि जैसे गौणी सारोपा; रूपक अलङ्कार की प्रयोजिका है और गौणी साध्यवसाना, प्रथमातिशयोक्ति की प्रयोजिका है उसी तरह कार्य कारण भाव निबन्धनरूपा शुद्धा सारोपा हेत्वलङ्कार की प्रयोजिका है अतः तादृश शुद्ध सारोपा मूल यह हेत्वलङ्कार अवश्य मन्तव्य है । इस पर मम्मटाचार्य का कथन है कि विवक्षापरतन्त्रा शास्त्रों की व्यवस्था है अतः अविरल पद्य की काव्यरूपता कोमल अनुप्रास के माहात्म्य से ही कही है न कि हेत्वलङ्कार की कल्पना करके । तब क्या हेत्वलङ्कार नहीं है उस पर कहते हैं कि पूर्वोक्त काव्यलिङ्ग ही हेत्वलङ्कार है ।

यह मम्मटाचार्य का प्रौढिवाद है । क्योंकि वैचित्र्य नहीं है पहले तो इस प्रतिज्ञा वाक्य में कोई हेतु नहीं है । अविरलेति पद्य ( पक्ष ) हेत्वलङ्कारविशिष्ट काव्य नहीं है ( साध्य ) वैचित्र्य नहीं है ( हेतु ) । प्राचीनाचार्य भामह एवं भट्टोद्भट कहते हैं कि वैचित्र्य है । इसी तरह कारणमाला में भी आपने कहा है कि साध्य एवं साधनों के पौर्वापर्यविकल्प में कुछ वैचित्र्य नहीं है । यहाँ पूछते हैं कि यह आपका वैचित्र्य कौन पदार्थ है ।

रुद्रटाचार्य ने वैचित्र्य को कहा है आप कहते हैं कि नहीं है । वैचित्र्य का प्रतिपादन करना चाहिए था । यदि कहें कि सहृदयहृदयानुभवैकगम्य वैचित्र्य है । सर्ववेद्य नहीं है । तब तो इसका आशय यह हुआ कि आपने सहृदयता को वश में ले रखा है । भामह उद्भट वामन एवं रुद्रट आदि साहित्य प्रप्रपितामह बेचारे सभी असहृदय हैं । अतः अतिशयोक्ति समुज्जीवित जैसे अन्य सहोक्त्यादि कितने ही अलंकार हैं उसी तरह यह हेत्वलंकार भी अतिशयोक्त्यनुप्राणित एक पृथक् अलंकार है । और काव्यलिंग अलंकार पृथक् है । न काव्यलिंग हेतु है और हेतु काव्यलिंग है ।

अन्योन्य अलंकार को कहते हैं—क्रियया । वस्तुओं में पदार्थों में एक क्रिया के द्वारा जो परस्पर में जनन है कारणत्व है वह अन्योन्य है । दो पदार्थों में परस्पर में जनन कारणता नहीं है किन्तु उनमें कोई एक ऐसी क्रिया का उपन्यास करेंगे जिससे परस्पर में कारणता उपस्कारक बन जायगी इसका उदाहरण जैसे—हंसानाम् ।

अत्रोभयेषामपि परस्परं जनकता मिथः श्रीसारतासम्पादनद्वारेण।

( १८८ ) उत्तरश्रुतिमात्रतः।

प्रश्नस्योन्नयनं यत्र क्रियते तत्र वा सति॥ १२१॥

असकृद्यदसंभाव्यमुत्तरं स्यात् तदुत्तरम्॥

प्रतिवचनोपलम्भादेव पूर्ववाक्यं यत्र कल्प्यते तदेकं तावदुत्तरम्

उदाहरणम्—वाणिअअ हत्थिदन्ता कुत्तो अम्हाणं वग्घकित्तीअ।

जावलुलिआलअमुही घरम्मि परिसक्कए सोण्हा॥ ५२८॥

बालक्रीड़ा

"हंसानां सरोभिः श्रीः सार्यते अथ सरसां हंसैः।

अन्योन्यमेव एते आत्मानं केवलं गरयन्ति"।

सरों के द्वारा हंसो की शोभा सार उत्कृष्ट की जाती है अथवा हँसों के द्वारा सरों की शोभा सार उत्कृष्ट की जाती है। अर्थात् तालावों से हँसों की शोभा बढ़ जाती है और हँसों से तालावों की शोभा बढ़ जाती है। इस तरह परस्पर में एक दूसरे के द्वारा एक दूसरे का उपकार होता है। अतः अन्योन्य अलंकार है। यहाँ परस्पर की शोभा के सम्पदन के द्वारा दोनों की परस्पर जनकता है।

उत्तरालंकार का लक्षण लिखते हैं–उत्तर। जहाँ उत्तर के सुनने मात्र से प्रश्न का उन्नयन करते हैं वह एक उत्तर अलंकार है। अथवा जहाँ असकृत् वार २ प्रश्न के करने पर या होने पर जो असंभाव्य अर्थात् अलौकिक उत्तर होगा तो वह भी उत्तर है। प्रतिवचन के यानी उत्तर के उपलम्भन से ही श्रुति विषय होते ही जहाँ पूर्व वाक्य के प्रश्न की कल्पना की जाती है वह एक उत्तर है। उदाहरण जैसे—

वाणिअअ। वाणिजक ! हस्तिदन्ताः कुतोऽस्माकं व्याघ्रकृत्तयश्च।

यावल् लुलितालकमुखी गृहे परिष्वक्कते स्नुषा।

हे व्यापारिन्! आप हमारे यहाँ हाथी के दाँत एवं व्याघ्र की चर्म को खरीदने के लिए आये किन्तु जिसके मुख वर जुल्फियाँ विखरी हुई है पड़ी हैं ऐसी बहू जब तक हमारे घर में परिष्वङ्ग आलिंगनादि व्यापार में रत हैं तब तक हमारे यहाँ हाथी के दाँत एवं व्याघ्र की चर्म कहाँ मिल सकती है। अर्थात् नहीं मिल सकती है। यहाँ वध्वा नक्त सुत शिकार को नहीं मारता है शिकार के नहीं करने पर हस्तिदन्त एवं व्याघ्र चर्म कैसे मिल सकते हैं। ऐसे उत्तर वाक्य से "हस्तिदन्त एवं व्याघ्र चर्म को मैं चाहता हूँ वे क्या तुम्हारे यहाँ हैं यदि हैं तो मूल्य से दो" ऐसे खरीदने वाले के प्रश्नात्मक वाक्य का समुन्नयन करते हैं।

यहाँ एक वक्तव्य है कि इस उत्तरालंकार का मूल है "उत्तर वाक्य के सुनने पर प्रश्न का उन्नयन" अतः इस नियम के अनुसार यहाँ पहले "उत्तर वाक्य" का उपादान होना चाहिए उसके बाद फिर उत्तर वाक्य से उन्नीत पूर्व प्रश्नात्मक वाक्य का भान

हस्तिदन्तव्याघ्रकृत्तीनामहमर्थी किं तास्तव सन्ति, सन्ति चेत् ताः मूल्येन प्रयच्छेति क्रेतुर्वचनम् अमुना वाक्येन समुन्नीयते। न चैतत् काव्यलिंगम् उत्तरस्य ताद्रूप्यानुपपत्तेः। नहि प्रश्नस्य प्रतिवचनं जनको हेतुः। नापीद-मनुमानम् एकधर्मिनिष्ठतया साध्यसाधनयोरनिर्देशादित्यलंकारान्तरमेवोत्तरं साधीयः। प्रश्नादनन्तरं लोकातिक्रान्तगोचरतया यदसंभाव्यरूपं प्रतिवचनं स्यात्तदपरमुत्तरम् अनयोश्च सकृदुपादाने न चारुताप्रतीतिरित्यसकृदित्युक्तम्। उदाहरणम्—

का विसमा देव्वगई किं लद्धं जं जणो गुणग्गाही।
किं सोक्खं सुकलत्तं किं दुखं जं खलो लोओ॥ ५२९॥

बालक्रीड़ा

होना चाहिए। किन्तु प्रकृत "वाणिअअ! हस्तिदन्ता कुत्तो अह्माणं वग्घकित्तीअ" यह उत्तर वाक्य तो है उससे उन्नीत हस्तिदन्त व्याघ्रकृत्तीनामहमर्थी ताः मूल्येन प्रयच्छ" यह क्रेता का पूर्व वचन प्रश्नात्मक नहीं है जिसे उत्तलंकार के नियम के अनुसार प्रश्ना-त्मकवाक्य होना चाहिए। अतः यहाँ ऐसा पाठ अपेक्षित है—हस्तिदन्तव्याघ्रकृत्तीना-महमर्थी तास्तव स्थाने किं सन्ति यदि सन्ति तर्हि ताः मूल्येन प्रयच्छ"। इसके विना उत्तरालंकार की ही स्वरूप हानि है।

प्रश्न—यहाँ उत्तर वाक्य से पूर्ववाक्य का उन्नयन होता है इसका आशय है कि इन वाक्यों में परस्पर में हेतु हेतुमद्भाव है। ऐसी स्थिति मे इसको उत्तरालंकार नहीं मानना चाहिए अपि तु वाक्यार्थहेतुक काव्यलिङ्ग अलंकार मानना चाहिए। उत्तर। नहीं! यह काव्यलिंग नहीं है। क्योंकि उत्तर वाक्य में पूर्ववाक्य का ताद्रूप्य हेतुत्व ही अनुपपन्न है। प्रश्न—हेतु दो प्रकार के होते हैं एक जनक दूसरा ज्ञापक। उनमें कारक हेतु यहाँ नहीं है क्योंकि यहाँ प्रतिवचन यानी उत्तर वाक्य पूर्व प्रश्न वाक्य का जनक हेतु नहीं है इस पर कहते हैं कि अस्तु। मत हो जनक हेतु। किन्तु ज्ञापक हेतु तो है। पुनः प्रश्न—यदि ज्ञापक हेतु है तो अनुमानालंकार क्यों न ही होगा। उत्तर। नहीं। यहाँ अनुमान अलंकार नही है। क्योंकि जहाँ अनुमान होता है। वहाँ एकधर्मी में साध्य एवं साधन का निर्देश होता है प्रकृत में वह स्थिति नहीं है। प्रकृत में साध्य प्रश्न खरीदने वाले में है और साधन उत्तर तो बेचने वाले बूढ़े व्याध में। अतः ये साध्य और साधन एकधर्मी में नहीं है। अथवा निर्देश माने उच्चारण है। ऐसी स्थिति में उत्तर का तो निर्देश उच्चारण है किन्तु प्रश्न का उच्चारण नहीं है क्योंकि उसका उन्नयन है।

प्रश्न के बाद लोक से अतिक्रान्त होने के कारण जो असम्भाव्य रूप उत्तर होता है वह दूसरा उत्तर अलंकार है। इन प्रश्न वाक्य एवं उत्तर वाक्यों के एकवार उच्चारण में कोई चारुता की प्रतीति नहीं है अतः असकृत् पद का लक्षण में उपादान किया है। जैसे—का विसमा।

का विषमा दवगतिः किं लब्धव्यं यज्जनो गुणग्राही।
किं सौख्यं सुकलत्रं किं दुःखं यत् खलो लोकः।

प्रश्नपरिसंख्यायामन्यव्यपोहे एव तात्पर्यम, इह तु वाच्य एव विश्रान्तिरित्यनयोर्विवेकः ॥

(१८९) कुतोपि लक्षितः सूक्ष्मोऽप्यर्थोऽन्यस्मै प्रकाश्यते ॥ १२२ ॥
धर्मेण केनचिद्यत्र तत्सूक्ष्मं परिचक्षते ।

कुतोऽपि आकारादिङ्गिताद्वा सूक्ष्मस्तीक्ष्णमतिसंवेद्यः । उदाहरणम्—

वक्त्रस्यंदिस्वेदबिन्दुप्रबन्धैर्दृष्ट्वा भिन्नं कुंकुमं कापि कंठे ।
पुंस्त्वं तन्व्या व्यञ्जयन्ती वयस्या स्मित्वा पाणौ खड्गलेखां लिलेख ॥ ५३० ॥

अत्राकृतिमवलोक्य कयाऽपि वितर्कितं पुरुषायितं असिलतालेखनेन वैदग्ध्यादभिव्यक्तिमुपनीतम् । पुंसामेव कृपाणपाणिता, योग्यत्वात् । यथा वा—

बालक्रीड़ा

विश्व में विषम यानी कठिन पदार्थ क्या है । उत्तर । दैवगति । जो टारी नहीं जाती । प्रश्न—प्राप्त करने के योग्य वस्तु क्या है । उत्तर । जो गुणग्राही जन हैं वहीं प्राप्तव्य हैं । सुख क्या है उत्तम कलत्र । दुःख क्या है । जो खल आदमी हैं । खल का अर्थ है जो छिद्रं को ग्रहण करता है । अर्थात् जो मौका मिलते ही घात करता है ।

यहाँ "का विषमा" इत्यादि बार २ किये गए प्रश्नों का बार २ असम्भाव्य रूप उत्तर है अतः द्वितीय उत्तरालंकार है । प्रश्न—जब यहाँ इन पद्यों में प्रश्न एवं उत्तर की नियमतः स्थिति है तब यहाँ प्रश्नपरिसंख्या अलंकार को क्यों नहीं मानना चाहिए । उत्तर । प्रश्नपरिसंख्या में अन्य के व्यपोहन में तात्पर्य रहता हे क्योंकि वाच्यार्थ वहाँ दूसरे प्रमाणों से प्राप्त रहता है और उत्तरालंकार में तो वाच्य में ही विश्रान्ति रहती है । अतः यहाँ प्रश्नपरिसंख्या को मानना उचित नहीं है ।

सूक्ष्म अलंकार को लक्षित करते हैं—कुतोऽपि । किसी तरीके से लक्षित जान लिए गये सूक्ष्म अर्थ का किसी धर्म के द्वरा यदि प्रकाशित करते हैं तो वह सूक्ष्म है ।

यहाँ कुतोऽपि पदों का अर्थ है आकार या इङ्गित । आकारैरिङ्गितैर्गत्या चेष्टया भाषणेन च । नेत्र वक्त्रविकारैश्च लक्ष्यतेऽन्तर्गतं मनः । इत्यादि ।

सूक्ष्म माने तीक्ष्ण मति वाले कुशाग्र बुद्धि पुरुष के द्वारा संवेद्य । उदाहरण जैसे—वक्त्र । कोई वयस्या मुख से बहने वाली पसीने की बूंदों से नायिका के कण्ठगत कुंकुम को भिन्न हुई छितराई हुई देखकर हँसी और उसके बाद उसने उस नायिका के पुरुषायित को व्यक्त करने के लिए हाथ में खड्ग लेखा को लिख दिया ! यहाँ का अभिप्राय है कि स्वाभाविक रति में उत्तान ऊर्ध्वमुख रहने वाली नायिका के मुख से बहने वाला पसीना पीछे की तरफ ही जायगा कण्ठदेश में उसका जाना तो विपरीत रति में ही होगा । अतः नायिका के चेहरे को देखकर किसी वयस्या हम उमर सखी ने लख लिया कि इसने पुरुषायित किया है । अतः इस अपने समझे हुए पुरुषायित भाव को नायिका के हाथ में असिलता तलवार को लिखकर बड़ी बुद्धिमानी के साथ अन्य सखियों के लिए भी व्यक्त

संकेतकालमनसं विटं ज्ञात्वा विदग्धया।
ईषन्नेत्रार्पिताकूतं लीलापद्मं निमीलितम् ॥ ५३१ ॥

अत्र जिज्ञासितः संकेतकालः कयाचिदिङ्गितमात्रेण विदितो निशासमयशंसिना कमलनिमीलनेन लीलया प्रतिपादितः ॥

**( १९० ) उत्तरोत्तरमुत्कर्षो भवेत्सारः परावधिः ॥ १२३ ॥**

परः पर्यन्तभागोऽवधिर्यस्य धाराधिरोहितया तत्रैवोत्कर्षस्य विश्रान्तेः। उदाहरणम्—राज्ये सारं वसुधा वसुधायां पुरं पुरे सौधम्।
सौधे तल्पं तल्पे वराङ्गनाऽनङ्गसर्वस्वम् ॥ ५३२ ॥

**(१९१) भिन्नदेशतयात्यन्तं कार्यकारणभूतयोः।**
**युगपद्धर्मयोर्यत्र ख्यातिः सा स्यादसंगतिः ॥१२४॥**

इह यद्देशं कारणं तद्देशमेव कार्यमुत्पद्यमानं दृष्टं यथा धूमादि। यत्र तु हेतुफलरूपयोरपि धर्मयोः केनाप्यतिशयेन नानादेशतया युगपदवभासनम्, सा तयोः स्वभावोत्पन्नपरस्परसंगतित्यागादसंगतिः।

### बालक्रीड़ा

कर दिया। क्योंकि तलवार को हाथ में रखना पुरुषों के ही लिए समुचित है। इस लिए सूक्ष्मता से समझ लेना ही यहाँ सूक्ष्म अलंकार है। यह आकार से लक्षित भाव का प्रकाशन है।

और भी जैसे—संकेत। संकेत काल के जिज्ञासा के लिए अपने आकूत को भाव को मन्द २ नेत्रों से सूचित करने वाले विट को जिज्ञासु समझकर किसी विदग्ध नायिका ने लीला पद्म को संकुचित कर दिया। यहाँ किसी अति चतुर नायिका ने विट के इंगित मात्र से केवल इशारों से जिज्ञासित संकेत काल को निशा समय को बतलाने वाले कमल निमीलन के द्वारा लीला से सूचित कर दिया। यहाँ इशारों से लखे हुए भाव का प्रकाशन है। इसी तरह चेष्टा आदि से जाने हुए भाव के प्रकाशन के उदाहरणों को समझना चाहिए।

सारालंकार के लक्षण को लिखते हैं—उत्तरोत्तरम्। पर माने पर्यन्त भाग अवधि माने सीमा है जिसकी। काव्य के पर्यन्त भाग तक उत्तरोत्तर वर्ण्यमान उत्कर्ष ही सार है। क्योंकि प्रवाह रूप से चलने वाले उत्कर्ष की विश्रान्ति उत्कर्ष पर ही होती है। उदाहरण जैसे—राज्ये। राज्य म सार वसुधा है वसुधा म पुर, पुर में महल, महल म शय्या, शय्या में अनङ्ग सर्वस्व वराङ्गना है। यहाँ काव्य में शुरु से आखीर तक पूर्व पूर्व की अपेक्षा आगे २ उत्कर्ष चरम सीमा म पहुँच गया है अतः सारालंकार है।

असंगति अलंकार के लक्षण को लिखते हैं—भिन्न। जहाँ कार्य और कारणभूत धर्मों की अत्यन्त भिन्न देशों में युगपत् एक कालीन ख्याति है वह असंगति है। यहाँ जिस जगह में कारण रहता है वहाँ ही कार्य को उत्पन्न होते हुए देखते हैं। जहाँ कार्य

उदाहरणम्—जस्सेअ वणो तस्सेअ वेअणा भणइ तं जणो अलिअम।
दन्तक्खअं कवोले बहूए वेअणा सवत्तीणम् ॥ ५३३ ॥

एषा च विरोधबाधिनी न विरोधः भिन्नाधारतयैव द्वयोरिह विरोधिताया: प्रतिभासात् विरोधे तु विरोधित्वं एकाश्रयनिष्ठमनुक्तमपि पर्यवसितम् अपवादविषयपरिहारेणोत्सगस्य व्यवस्थितेः तथा चैवं निदर्शितम्।

## (१९२) समाधिः सुकरं कार्यं कारणान्तरयोगतः।

साधनान्तरोपकृतेन कर्त्रा यदक्लेशेन कार्यमारब्धं समाधीयते स समाधिर्नाम। उदाहरणम्—

मानमस्या निराकर्तुं पादयोर्मे पतिष्यतः।
उपकाराय दिष्ट्येदमुदीर्णं घनगर्जितम् ॥५३४॥

बालक्रीड़ा

एवं कारणभूत धर्मों की किसी अतिशय के कारण नाना देशों में एक ही काल में प्रतीति होती है वह प्रतीति ही उनकी स्वाभाविक परस्पर की संगति के त्याग से असंगति है। उदाहरण जैसे—जस्सेअ।

यस्यैव व्रणस्तस्यैव वेदना भणति तज्जनोऽलीकम्।
दन्तक्षतं कपोले वध्वाः वेदना सपत्नीनाम्।

जिसको घाव होता है उसी को वेदना होती है। ऐसा जो कोई कहते हैं वह झूठ है। क्योंकि देखते हैं कि दन्तक्षत बहू के कपोल पर है। और वेदना सौतों के हृदय में है। यहाँ बहू के कपोल पर दन्तक्षत, सौतों के डाह का कारण है। इस अर्थ विशेष की प्रतिपत्ति के लिए वेदना और दन्तक्षत के देशों को भिन्न २ कहा अतः यह भिन्नाधिकरण रूपा असंगति है।

प्रश्न—यहाँ इस पद्य में विरोधाभास को ही क्यों नहीं मान लेते हैं। क्योंकि अनुपपत्ति ही का नाम विरोध है। वह अनुपपत्ति जैसे भिन्न २ देश वालों की एक देश में स्थिति विरुद्ध है वैसे ही एक देश वालों की भिन्न देशों में स्थिति भी विरुद्ध है। उत्तर। यह कार्य और कारण की भिन्न देशों में स्थिति विरोध को दबाने वाली है स्वयं विरोधरूपा नहीं है। यहाँ केवल दो पदार्थों के आधार भिन्न होने से विरोध मालूम पड़ता है किन्तु विरोध तो एक आधार में रहने पर भी विना कहे ही प्रतीत हो जाता है क्योंकि अपवाद के विषय को छोड़कर ही उत्सर्ग की प्रवृत्ति होती है। विरोध के ऐसे ही स्वरूप को हमने दिखाया भी है।

समाधि अलंकार को कहते हैं। समाधिः। जहाँ कारणान्तर के योग से कार्य सुकर होता है वह समाधि है। वही हृद्य एवं उपस्कारक हुआ अलंकार हो जाता है। पहले वाले साधन तो प्राप्त ही हैं किन्तु उनसे पर अतिरिक्त साधनों से भी उपकृत हुआ कोई कर्ता पहले से आरब्ध कार्य को जो विना क्लेश से सुख पूर्वक करता है वह समाधि है। उदाहरण जैसे—मानम्। इसी रूठी हुई नायिका के मान को दूर कराने के लिए मैं

(१९३) समं योग्यतया योगो यदि सम्भावितः क्वचित् ॥१२५॥

इदमनयोः श्लाघ्यमिति योग्यतया सम्बन्धस्य नियतविषयमध्यवसानं चेत्तदा समम्, तत्सद्योगेऽसद्योगे च। उदाहरणम्—

धातुः शिल्पातिशयनिकषस्थानमेषा मृगाक्षी
रूपे देवोऽप्ययमनुपमो दत्तपत्रः स्मरस्य।
जातं दैवात्सदृशमनयोः संगतं यत्तदेत-
च्छृङ्गारस्योपनतमधुना राज्यमेकातपत्रम् ॥५३५॥

चित्रं चित्रं बत बत महच्चित्रमेतद्विचित्रं
जातो दैवादुचितरचनासंविधाता विधाता।

**बालक्रीड़ा**

पैरों में प्रणाम करने के चेष्टा करूँगा कि तबतक मेरे उपकार के वास्ते यानी नायिका के हृदय में काम वासना को उद्रिक्त करने के लिए भाग्य से आकाश में यह मेघों का गर्जन हो गया।

यहाँ पाद प्रणतिरूप कारण से शुरू किये गये मानापनोदन रूप कार्य में आकस्मिक घन गर्जन रूप अतिरिक्त कारण की सहायता से सौकर्य हो गया है यही समाधि है क्योंकि मेघों की गर्जना से कामोद्दीपन होता है और काम के उद्दीत होने से मान का अपनोदन स्वतः हो जाता है।

सम अलंकार के लक्षण को कहते हैं—समम्। यहाँ तुल्यार्थक सह शब्द के स्थान पर स का आदेश है। मीयते इस भाव अर्थ में ड प्रत्यय होने से म बना है। अतः सह तुल्यतया मीयते इति इस व्युत्पत्ति से सिद्ध यह समम् पद है। अतः जहाँ कहीं पर सम माने विशेष वस्तुओं का सम्बन्ध यदि योग्यता से सम्भावित हो यानी औचित्य के कारण लोक सम्मत हो वह सम है। वही हृद्य एवं उपस्कारक हुआ अलंकार कहलाता है। यह इन दोनों का श्लाघनीय है इस तरह की योग्यता से सम्बन्ध के अनुरूप पदार्थों के नियत विषयक मेल का यदि अध्यवसान हो तब सम माना जाता है। वह सम सत् वस्तुओं के योग में एवं असत् वस्तुओं के योग में होता है। उदाहरण जैसे—धातुः। यह मृगाक्षी विधाता के शिल्प के उत्कर्ष का निकष स्थान है। जैसे सोने की उत्तमता की जाँच के लिए कसौटी होती है वैसे ही यह नायिका भी विधाता कलावित् है इसके जानने के लिए कसौटी है। रूप में अनुपम बेजोड़ इस देव ने भी रूप के विषय में कामदेव को पत्र दे दिया है। चैलेञ्ज दे दिया है। इस तरह दैव वश से इन दोनों की जो बराबर की जोड़ी हो गई है उसके लिए कहना चाहिए कि इस समय शृङ्गार का एकच्छत्र राज्य हो गया है। यहाँ मृगाक्षी एवं राजा का योग सत्पुरुषों का जोड़ा है अतः सम अलंकार यहाँ है। यह सद्योग का उदाहरण है।

चित्रम्। अत्यन्त आश्चर्य है महान् आश्चर्य है यह एक विचित्र तथ्य है कि जो दैव संयोग से यह विधाता उचित रचनाओं का सम्यग् विधान करने वाला हो गया।

यन्निम्बानां परिणतफलस्फीतिरास्वादनीया
यच्चैतस्याः कवलनकलाकोविदः काकलोकः ॥५३६॥

(१९४) क्वचिद्यदतिवैधर्म्यान्न श्लेषो घटनामियात् ।
कर्तुः क्रियाफलावाप्तिर्नैवानर्थश्च यद्भवेत् ॥१२६॥
गुण क्रियाभ्यां कार्यस्य कारणस्य गुणक्रिये ।
क्रमेण च विरुद्धे यत्स एष विषमो मतः ॥१२७॥

द्वयोरत्यन्तविलक्षणतया यत् अनुपपद्यमानतयैव योगः प्रतीयते (१) यच्च किंचिदारभमाणः कर्त्ता क्रियायाः प्रणाशात्न (न ?) केवलमभीष्टं । (यत् !) फलं न लभेत यावदप्रार्थितमप्यनर्थं विषयमासादयेत् तथा सत्यपि कार्यस्य (२) कारणरूपानुकारे यत् तयोर्गुणौ क्रिये च परस्परं विरुद्धतां व्रजतः ( ३, ४ ) स समविपर्ययात्मा चतूरूपो विषमः । क्रमेणोदाहरणम्—

बालक्रीड़ा

वह कौन उचित रचना है । उसको कहते हैं कि जो यह नीम के पके हुए फलों की स्फीति आस्वादनीय है और इन फलों के कवलन की कला में कोविद यानी उसके मर्मज्ञ विद्वान् काक लोक हैं । यहाँ नीम एवं कौवों का निकृष्टों का उचित योग है । अतः समालंकार है ।

विषमालंकार को लिखते हैं—क्वचित् । कहीं पर अत्यन्त वैधर्म्य के कारण किन्हीं दोनों का श्लेष सम्बन्ध घटना की प्रशंसनीय उपपत्ति को जो नहीं प्राप्त करता है वह एक विषम है । कहीं पर किसी कर्त्ता को अपनी क्रिया के फल की जो प्राप्ति नहीं होवे प्रत्युत अनर्थ ही हो जाय । वह दूसरा विषम है । कहीं पर कार्य के गुण से जो कारण का गुण विरुद्ध हो जाय यह तृतीय विषम है । और कहीं पर कार्य की क्रिया से जो कारण की क्रिया विरुद्ध हो जाय वह चतुर्थ विषम है । विरोधालंकार में भिन्न देश वालों की एक देशस्थता और असंगति में एक देश वालों की भिन्न देशस्थता होती है और यहाँ कार्य एवं कारण के विरुद्ध गुण एवं क्रियाओं का योग चमत्कारी होता है । यही इन तीनों का भेद बीज है ।

दो पदार्थों का सम्बन्ध अत्यन्त विलक्षणता के कारण अनुपपन्न स्वरूप में जो प्रतीत होता है वह एक विषम है । किसी कार्य की शुरुवात करने वाला कोई कर्त्ता अपने क्रियमाण व्यापार के नाश से केवल अभीष्ट फल को नहीं पाता है यह बात तो है ही इसके सिवाय अवाञ्छित अर्थ को भी जो प्राप्त कर लेता है वह द्वितीय विषम है । यहाँ यच्च और यत् ये दो यत् पद व्यर्थ छप गये हैं । और न केवल में पहिले और न लभेत के दूसरे नञ् का अर्थ होता है नहीं मिले यह बात नहीं अपितु अवश्य मिले ऐसा अर्थ मूल एवं उदाहरण के विरुद्ध होता है अतः एक ही नञ् यहाँ अपेक्षित है । यहाँ पहला नकार और दूसरा यत् व्यर्थ है । कारण के रूप का अनुकार सादृश्य कार्य

शिरीषादपि मृद्वङ्गी क्वेयमायतलोचना ।
अयं क च कुकूलाग्निकर्कशो मदनानलः ॥५३७॥

सिंहिकासुतसंत्रस्तः शशः शीतांशुमाश्रितः ।
जग्रसे साश्रयं तत्र तमन्यः सिंहिकासुतः ॥५३८॥

सद्यः करस्पर्शमवाप्य चित्रं रणे रणे यस्य कृपाणलेखा ।
तमालनीला शरदिन्दुपाण्डु यशस्त्रिलोक्याभरणं प्रसूते ॥५३९॥

आनन्दममन्दमिमं कुवलयदललोचने ! ददासि त्वम् ।
विरहस्त्वयैव जनितस्तापयतितरां शरीरं मे ॥ ५४० ॥

अत्रानन्ददानं शरीरतापेन विरुध्यते । एवं—

वालक्रीड़ा

में होने पर भी जो उन कार्य एवं कारण में गुण और क्रियायें परस्पर में विरुद्ध हों यह तीसरा एवं चौथा विषम है। इस तरह सम का विपर्यय स्वरूप चार प्रकार का विषम है।

क्रम से उदाहरण जैसे—शिरीष। शिरीष से भी कोमल अङ्गों वाली यह विशाललोचना कहाँ और कुकूलता की अग्नि से भी कर्कश यह मदनानल कहाँ। यहाँ नायिका और मदनानल की अत्यन्त विलक्षणता से उनका सम्बन्ध अनुपपद्यमान रूप से ही दो क्व शब्दों से प्रतीत होता है अतः विषमालंकार है।

किसी सिंहिका शेरिणी के बच्चे से संत्रस्त हुए खरगोश ने शीतांशु का आश्रय लिया। किन्तु दैव संयोग ऐसा हुआ कि आश्रय भूत चन्द्र के सहित उस खरहे को दूसरे सिंहिका सुत ( राहु ) ने ग्रस लिया। यहाँ सिंहिका राहु की माता का नाम है। अतः सिंहिकासुत राहु है।

यहाँ इष्ट को सिद्ध करने में प्रवृत्त शशक को इष्ट के विपरीत अनिष्ट अर्थ की प्राप्ति रूप विषम अलंकार है।

सद्यः। आश्चर्य है कि तमाल की तरह नीले रंग वाली यह तलवार जिसके कर के स्पर्श को पाकर सद्यः त्रिलोकी को सुन्दर कर देने वाले और शरद् ऋतु के चन्द्र के सदृश शुभ्र यश को पैदा करती है। यहाँ कार्य यश और कारण तलवार के क्रमशः पाण्डुर एवं नील गुण परस्पर में विरुद्ध हैं। यह नियम है कि कारण के गुण स्वसजातीय कार्य के गुणों को पैदा करते हैं। किन्तु यहाँ काली खड्गलता से शुभ्र यश की उत्पत्ति विरुद्ध हुई अतः इनमें वैषम्य है।

आनन्दम्। हे कुवलय के दल के सदृश लोचनों वाली नायिके ! तुम अमन्द आनन्द को देती हो। किन्तु तुम्हारा पैदा किया हुआ यह विरह मेरे शरीर को ताप दे रहा है। यहाँ नायिका कारण और विरह कार्य में परस्पर विरुद्ध आनन्ददान एवं तापन क्रियायें हैं। क्योंकि आनन्ददान शरीरतापन से विरुद्ध होता है। अतः चतुर्थ विषम है।

विपुलेन सागरशयस्य कुक्षिणा भुवनानि यस्य पपिरे युगक्षये।
मदविभ्रमासकलया पपे पुनः स पुरः स्त्रियैकतमयैकया दृशा ॥५४१॥

इत्यादावपि विषमत्वं यथायोगमवगन्तव्यम्।

(१९५) महतोर्यन्महीयांसावाश्रिताश्रययोः क्रमात्।
आश्रयाश्रयिणौ स्यातां तनुत्वेऽप्यधिकं तु तत् ॥१२८॥

आश्रितमाधेयम् आश्रयस्तदाधारः तयोर्महतोरपि विषये तदपेक्षया तनू अप्याश्रयाश्रयिणौ प्रस्तुतवस्तुप्रकर्षविवक्षया यथाक्रमं यत् अधिकतरतां व्रजतः तदिदं द्विविधम् अधिकं नाम, क्रमेणोदाहरणम्—

अहो विशालं भूपाल! भुवनत्रितयोदरम्।
माति मातुमशक्योऽपि यशोराशिर्यदत्र ते ॥ ५४२ ॥

बालक्रीड़ा

इस प्रकार विपुलेन। प्रलय के समय युगक्षय में जिस सागरशायी विष्णु भगवान् के उदर ने भुवनों को पी लिया था उसी विष्णु को नगर की किसी एक कामिनी की मदजन्य विकार से असम्पूर्ण एक दृष्टि ने पी लिया। यहाँ अवयव कुक्षि और अवयवी शरीर के पान कर्तृत्व रूप एवं पान कर्मत्व रूप सम्बन्ध का वैषम्य है। इसमें पान पदार्थों के भिन्न २ होने पर भी अभेदोपचार से उनको एक समझना चाहिए।

इत्यादि में भी विषम को युक्ति के अनुसार समझना चाहिए। क्योंकि सूत्र में किया हुआ विभाग उपलक्षणपरक है और उपलक्षण शब्द का अर्थ है अजहत्स्वार्थं लक्षणा यानी उपादान लक्षणा के द्वारा प्रकृत से अन्य अर्थ को भी समझना है। इसलिए युक्ति के अनुसार समझना चाहिए कहा।

अधिक अलंकार को कहते हैं—महतोः।। जहाँ महान् आश्रित और आश्रय के आश्रय और आश्रयी तनु होने पर क्रम से महीयान् हों वह अधिक होता है। इसका आशय यह है कि आश्रित आधेय महान् और आधार उसकी अपेक्षा अल्प है तब भी उस आधार का महीयान् के रूप में वर्णन किया जावे तो यह अधिक हुआ। आधार महान् है और आधेय उसकी अपेक्षा अल्प है तब भी उस आधेय का महीयान् के रूप में वर्णन किया जावे तो यह दूसरा अधिक हुआ। इसका स्पष्टीकरण ग्रन्थकार स्वयं करते हैं—आश्रित माने आधेय। आश्रय उसका आधार उन महानों के भी विषय में प्रसंग में उसकी अपेक्षा से तनु भी आश्रय और आश्रयी प्रस्तुत के प्रकर्ष की विवक्षा से अधिकतरता को प्राप्त कर ले तो वह यह दो प्रकार का अधिक है। क्रम से उदाहरण हैं।

अहो। हे भूपाल! अहो आश्चर्य है कि ये तीनों लोक विशाल हैं। क्यों? कैसे समझते हैं अजी साहब इनमें नहीं समा सकने वाला भी आप का यशः समूह समा जाता है। इससे समझते हैं कि ये विशाल हैं। यहाँ विशाल आधेय यशः समूह की अपेक्षा से तनु आधार त्रिभुवन की भी महत्ता का वर्णन है।

युगान्तकालप्रतिसंहृतात्मनो जगन्ति यस्यां सविकासमासत ।
तनौ ममुस्तत्र न कैटभद्विषस्तपोधनाभ्यगमसम्भवा मुदः ॥ ५४३ ॥

(१९६) प्रतिपक्षमशक्तेन प्रतिकर्तुं तिरस्क्रिया ।
या तदीयस्य तत् स्तुत्यै प्रत्यनीकं तदुच्यते ॥१२९॥

न्यक्कृतपरमपि विपक्षं साक्षान्निरसितुमशक्तेन केनापि यत् तमेव पतिपक्षमुत्कर्षयितुं तदाश्रितस्य तिरस्करणम् तदनीकप्रतिनिधितुल्यत्वात्प्रत्यनीकमभिधीयते यथाऽनीकेऽभियोक्ष्ये तत्प्रतिधिभूतपरं मूढतया केनचिदभियुज्यते तथेह प्रतियोगिनि विजेये तदीयोऽन्यो विजीयते इत्यर्थः । उदाहरणम्—

त्वं विनिर्जितमनोभवरूपः सा च सुन्दर ! भवत्यनुरक्ता ।
पञ्चभिर्युगपदेव शरैस्तां तापयत्यनुशयादिव कामः ॥५४४॥

### बालक्रीड़ा

युग । प्रलय के समय सभी जीवात्माओं का या स्वात्म स्वरूप सम्पूर्ण प्रपञ्चका अपने में उपसंहार करने वाले मधुसूदन के जिस शरीर में सभी लोक विकास के साथ समा जाते थे उसी शरीर में तपोधन नारदजी के आने से होने वाला आनन्द नहीं समा सका । यहाँ आधेय आनन्द की महत्ता का वर्णन है ।

प्रत्यनीक अलंकार को कहते हैं—प्रतिपक्षम् । शत्रु के प्रतीकार करने में अशक्त व्यक्ति जो उसके किसी सम्बन्धी का तिरस्कार करता है जिससे शत्रु की प्रशंसा हो सकती है वह प्रत्यनीक कहलाता है । ग्रन्थकार के शब्दों में इस कारिका का विवरण यों है । तिरस्कार करने में लगे हुए भी दुश्मन का साक्षात् निरास करने में असमर्थ किसी व्यक्ति के द्वारा उस दुश्मन के आश्रित का जो तिरस्करण है जिससे उसीके दुश्मन का उत्कर्ष हो जाता है वह अनीक के बदले के जैसा हो जाने से प्रत्यनीक है । अनीक शब्द का अर्थ है सेना । जैसे सेना से लड़ाई करना चाहिए किन्तु कोई व्यक्ति बेवकूफी से उसके बदले में उसके उपकरणों से लड़ाई करता है । वैसे ही प्रतियोगी के ऊपर विजय करना है किन्तु प्रतियोगी को परास्त करने के प्रसंग में उस प्रतियोगी के सम्बन्धी किसी अन्य को वह परास्त करता है । यह उसका अर्थ है ।

उदाहरण जैसे—आप ने काम को परास्त कर दिया है । और वह प्रिया आप में अनुरक्त है । अतः आप के बदले में वह काम प्रतिदिन एक साथ पाँचों वाणों से उसी भवदनुरक्ता को ईर्ष्या से ही मानों उसको सन्तप्त करता है । तदीयत्व दो प्रकार का होता है एक साक्षात् सम्बन्ध से· दूसरा परम्परा सम्बन्ध से । उनमें यह साक्षात्सम्बन्ध का उदाहरण है । यहाँ अपने स्वरूप के जीतने से शत्रु बने हुए नायक को जीतने में असमर्थ काम उसके प्रतिनिधीभूत उसकी नायिका के पीडन करने से यह पद्य प्रत्यनीक का उदाहरण है ।

यथा वा—यस्य किंचिदपकर्त्तुमक्षमः कायनिग्रहगृहीतविग्रहः ।
कान्तवक्त्रसदृशाकृतिं कृती राहुरिन्दुमधुनाऽपि बाधते ॥५४५॥

इन्दोरत्र तदीयता सम्बन्धिसम्बन्धात् ॥

**(१९७) समेन लक्ष्मणा वस्तु वस्तुना यन्निगूह्यते।**
**निजेनागन्तुना वापि तन्मीलितमिति स्मृतम् ॥१३०॥**

सहजमागन्तुकम्वा किमपि साधारणं यत् लक्ष्मणं तद्वारेण यत्किंचित् केनचिद्वस्तुना वस्तुस्थित्यैव बलीयस्तया तिरोधीयते तन्मीलितमिति द्विधा स्मरन्ति, क्रमेणोदाहरम्—

अपाङ्गतरले दृशौ मधुरवक्रवर्णा गिरो
विलासभरमन्थरा गतिरतीव कान्तं मुखम् ।
इति स्फुरितमङ्गके मृगदृशः स्वतो लीलया
तदत्र न मदोदयः कृतपदोऽपि संलक्ष्यते ॥५४६॥

बालक्रीड़ा

परम्परा सम्बन्ध से तदीयत्व के विषय में प्रत्यनीक का उदाहरण देते हैं—यस्य । जिस भगवान् के द्वारा अपने काय शरीर के निग्रह से 'काट देने से' लड़ाई ठान लेने वाला कृती राहु भगवान के अपकार करने में अक्षम है अतः वह उसके सदृश सुन्दर आकृति वाले इन्दुकी बाधा करता है । यहाँ स्वकाय निग्रह से स्व शत्रुभूत श्री कृष्ण को जीतने में असमर्थ राहु मुख के सौन्दर्य से श्री कृष्ण के सम्बन्धी इन्दु को पीडित करता है अतः प्रत्यनीक अलंकार है । यहाँ इन्दु की तदीयता कृष्ण सम्बन्धी मुख के सम्बन्ध से है । पूर्व उदाहरण में अनुशयादिव में शाब्दी उत्प्रेक्षा है और यहाँ भगवान् के साथ वैर होने से संभावना करते है कि भगवान् के मुख के सदृश चन्द्र को राहु बाधा पहुँचाता है । अतः गम्योत्प्रेक्षा है । ये दोनों उत्प्रेक्षाएँ मुख के अपकार करने में असमर्थ हुआ राहु उसके सम्बन्धी इन्दु को पीड़ित करता है इस चमत्कारी प्रत्यकनीक की अंग हैं ।

मीलित अलंकार के लक्षण को कहते हैं—समेन । निज वस्तुस्वभावसिद्ध अथवा आगन्तुक निमित्तविशेष के सम्पर्क से जनित उभय समान साधारण चिन्ह से किसी वस्तु का जो वस्तुतः निगूहन है वह मीलित माना गया है । सहज अथवा आगन्तुक जो कोई भी निगूह्य एवं निगूहक उभय साधारण चिन्ह है उस चिन्ह के द्वारा जिस किसी वस्तु का वस्तुतः स्थिति के अनुरोध से जबरन् कोई निगूहन करता है वह मीलित है इस तरह उसका दो प्रकार से स्मरण करते हैं । क्रम से उदाहरण देते हैं—उनमें पहले स्वाभाविक लक्ष्म को जैसे—अपाङ्ग । अपाङ्गों में चञ्चल नेत्र हैं । मधुर एवं वक्र वर्णों वाली वाणी है । विलासातिशय से मन्थर गति है । और अत्यन्त कान्त मुख है । इस तरह नायिका के कोमल अङ्गों में स्वतः लीलाएँ उल्लसित हो रही हैं अतः यह पता नहीं लग रहा है कि ये लीलाएँ स्वाभाविक हैं या मदिरा के पान से

अत्र दृक्तरलतादिकमङ्गस्य लिङ्गं स्वाभाविकं साधारणं च मदोदये तत्राप्येतस्य दर्शनात्।

ये कन्दरासु निवसन्ति सदा हिमाद्रेस्त्वत्पातशंकितधियो विवशा द्विषस्ते।
अप्यङ्गमुत्पुलकमुद्वहतां सकम्पं तेषामहो बत भियां न बुधोऽप्यभिज्ञः ॥५४७॥

अत्र तु सामर्थ्यादवसितस्य शैत्यस्य आगन्तुकत्वात्तत्प्रभवयोरपि कम्पपुलकयोस्ताद्रूप्यं समानता च भयेष्वपि तयोरुपलक्षितत्वात्।

**(१९८) स्थाप्यतेऽपोह्यते वापि यथापूर्वं परं परम्।**
**विशेषणतया यत्र वस्तु सैकावली द्विधा ॥१३१॥**

यथापूर्वमिति वीप्सया पूर्वं पूर्वं प्रति उत्तरोत्तरस्य वस्तुनो विशेषणभावेन यत्स्थापनं निषेधो वा सम्भवति सा द्विधा बुधैरेकावली भण्यते। क्रमेणोदाहरणम्—

बालक्रीड़ा

उदित होने वाले अत एव निरूढ मद के विकार से उत्पन्न हुई हैं। यहाँ नायिका के अङ्गों में जो दृक्तरलतादि चिन्ह सहज लीला से उत्पन्न होने के कारण स्वाभाविक हैं। वे लीला एवं मद साधारण हैं। क्योंकि ये लीला से तो होते ही हैं मद से भी होते हैं किन्तु प्रसिद्धि के कारण बलिष्ठ लीला रूप वस्तु मं स्वाभाविक दृक् तरलतादि चिन्हों के द्वारा मद को छिपा लिया अतः मीलित अलंकार यहाँ है। इसी को ग्रन्थकार कहते हैं कि यहाँ दृक्तरलतादि जो अङ्गों के स्वाभाविक चिन्ह हैं वे मद के भी साधारण हैं क्योंकि मद होने पर भी ये दिखाई देते हैं।

आगन्तुक लक्ष्य का जैसे—ये कन्दरासु। हे राजन्! आपके आ जाने की आशंका से विह्वल हुए शत्रु जो सदा हिमाद्रि की गुहाओं में निवास करते हैं उनके अङ्गों में भी आपके भय से कम्पा एवं रोमाञ्च होते हैं किन्तु भगवन्! आप इनको जानते नहीं हैं।

यहाँ हिमाद्रि की गुहाओं में निवास करने के कारण प्राप्त होने वाला शैत्य आगन्तुक है अतः उस शैत्य से उत्पन्न होने वाले कम्प और पुलकों में ताद्रूप्य आगन्तुकत्व है और समानता है क्योंकि भयों म भी उनका अनुभव हो ा है। इस प्रकार हिमाद्रि निवास के कारण बलिष्ठ शीत वस्तु ने कम्प एवं पुलकों के द्वारा भय को छिपा लिया अतः यहाँ मीलित अलंकार है।

एकावली अलंकार को लिखते हैं—स्थाप्यते। जहाँ पूर्व पूर्व वस्तु के प्रति पर पर वस्तु की विशेषण के रूप से स्थापना करते हैं वह दो प्रकार की एकावली होती है। यहाँ वृत्ति में वीप्सा पद के उपन्यास से ग्रन्थकार का संकेत है यथापूर्व पद में वीप्सा है अतः नित्यवीप्सयोः से पूर्व पद में द्वित्व है। अतः यथापूर्व का अर्थ है पूर्व पूर्व और पर पर की द्विरुक्ति करी ही गई है। अतः यहाँ (यथापूर्वमिति वीप्सया का) अर्थ हुआ कि पूर्व पूर्व के प्रति उत्तर उत्तर वस्तु का विशेषण के रूप से स्थापन या निषेध

पुराणि यस्यां सवराङ्गनानि वराङ्गना रूपपुरस्कृताङ्ग्यः ।
रूपं समुन्मीलितसद्विलासमस्त्रं विलासाः कुसुमायुधस्य ॥५४८॥

न तज्जलं यन्न सुचारुपंकजं न पंकजं तद्यदलीनषट्पदम् ।
न षट्पदोऽसौ कलगुंजितो न यो न गुञ्जितं तन्न जहार यन्मनः ॥५४९॥

पूर्वत्र पुराणां वराङ्गनाः, तासामङ्गविशेषणमुखेन रूपं, तस्य विलासाः, तेषामप्यस्त्रमित्यमुना क्रमेण विशेषणं विधीयते, उत्तरत्र प्रतिषेधेऽप्येवं योज्यम् ॥

(१९९) यथाऽनुभवमर्थस्य दृष्टे तत्सदृशे स्मृतिः ।

स्मरणम् ,

यः पदार्थः केनचिदाकारेण नियतः यदा कदाचिदनुभूतोऽभूत् स कालान्तरे स्मृतिप्रतिबोधाधायिनि तत्समाने वस्तुनि दृष्टे सति यत्तथैव स्मर्यते तद्भवेत्स्मरणम् । उदाहरणम्—

बालक्रीड़ा

जो हो सकता है वह बुधों के द्वारा दो प्रकार की एकावली कही गई है । क्रम से उदाहरण देते हैं । उनमें पहले स्थापन का जैसे—पुराणि । जिस उज्जयिनी नगरी में अन्तः पुर वराङ्गनाओं से सुशोभित है वराङ्गनाएँ अपने अङ्गों में रूप से भूषित हैं । रूप मधुर विलासों से समुन्मीलित है और विलास भी वे हैं जो काम के अस्त्र बनते हैं । वहाँ पुर का अर्थ "अगारे नगरे पुरम्" इस अमर कोष के अनुसार अगार माने गृह है । अत एव नामैक देश से नाम का ग्रहण होता है ! गृह के एक देश जिस में वराङ्गनाएँ रहती हैं उसका ग्रहण होता है ।

यहाँ पूर्व पूर्व में उत्तर उत्तर का विशेषणतया विधान है । जैसे पुर की अङ्गनाएँ, अङ्गनाओं के अङ्ग की विशेषणीभूत पुरस्करणरूप क्रिया के द्वारा रूप, रूप के विलास, विलासों के अस्त्र इस तरह विशेषण के रूप में विधान है । स्थापन है । यह स्थापन का उदाहरण है ।

निषेध में जैसे—न तज्जलम् । वह प्रशस्त जल नहीं है जिसमें सुन्दर कमल नहीं हों । वह स्पृहणीय कमल नहीं है जिसमें भौंरे लीन नहीं हों । वे भौंरे भी अच्छे नहीं मालूम पड़ते हैं यदि उनमें मधुर गुञ्जन नहीं हों । और वह मधुर गुञ्जन नहीं है जो मन को हरण नहीं करता हो । यहाँ प्रतिषेध में भी जल में सुचारु पंकज, पंकज में लीन षट्पद, षट्पदों में गुञ्जन और गुञ्जन में मनोहरता का विशेषण विधया प्रतिषेध है ।

स्मृति अलंकार के लक्षण को लिखते हैं—यथानुभव । स्मृत्युन्मुख वस्तु के सदृश अर्थ के देखने पर अनुभव के अनुसार अर्थ की स्मृति स्मरण है । कोई एक पदार्थ है जो अपने किसी आकार से नियत है निर्धारित है और जो किसी समय अनुभव में आया है । वह पदार्थ स्मृति के प्रतिविधान करने वाले स्व सदृश वस्तु के

निम्ननाभिकुहरेषु यदम्भः प्लावितं चलदृशां लहरीभिः ।
तद्भवैः कुहरुतैः सुरनार्यः स्मारिताः सुरतकण्ठरुतानाम् ॥५६०॥

यथा वा—करजुअगहिअजसोआत्थणमुहविणिवेसिआहरपुडस्स ।
संभरिअपंचजण्णस्स णमह कण्हस्स रोमाञ्चम् ॥५५१॥

**(२००) भ्रान्तिमानन्यसंवित्तत्तुल्यदर्शने ॥१३२॥**

तदिति अन्यत् अप्राकरणिकं निर्दिश्यते । तेन समानम् अर्थादिह

बालक्रीड़ा

देखने पर पूर्वानुभूत की तरह ही स्मरण में आ जाता हो तब वह स्मरण होता है । यह सिद्धान्त की प्रक्रिया बतलाई है । इसका स्पष्टीकरण यों है कि "अर्थ की स्मृति स्मरण" यह लक्षण है । अनुभव समानाकारा स्मृति होती है इसलिए उसका आकार बतलाया कि यथानुभवमर्थस्य और सदृशादृष्टचिन्ताद्याः स्मृतिबीजस्य बोधकाः के अनुसार तत्सदृशे दृष्टे यह स्मृति के हेतु संस्कार के उद्बोधक का निर्देश किया है । अतः संस्कार के उद्बोध होने पर जिस रूप में जिस पदार्थ का अनुभव किया है उस रूप में उस पदार्थ की स्मृति स्मरण है । यह दो प्रकार की है इस एवं अन्य जन्मों में अनुभूत पदार्थ की ।

उनमें पहली का उदाहरण जैसै निम्ननाभि । चञ्चल नयनाओं के गहरे नाभिरूपी गर्त में लहरियों के द्वारा जो जल संचारित हो गया है जिसके फल स्वरूप उस जल संचार जनित कुहू ध्वनियों ने देवाङ्गनाओं को सुरत कालीन कण्ठध्वनियों की रतिकूजितों की याद दिला दी ।

यहाँ रतिकूजितों की स्मृति के प्रतिविधायक कुहूरुतों के सुनने पर पूर्वानुभूत रतिकूजितों की स्मृति हुई है अतः स्मरणालंकार है । जन्मान्तर कालीन अर्थ की स्मृति जैसे—करजुअ ।

"करयुगगृहीतयशोदास्तनमुखनिवेशिताधरपुटस्य ।
संस्मृतपाञ्चजन्यस्य नमत कृष्णस्य रोमाञ्चम्" ।

दोनों हाथों से पकड़े हुए यशोदा के स्तन के अग्रभाग में अधर पुट के निवेश करते समय कृष्ण को पाञ्चजन्य की याद पड़ गई उस याद से कृष्ण को जो रोमांच हो आये हैं उनको तुम लोग प्रणाम करो । यहाँ पर पाञ्चजन्य स्मृति प्रतिविधायक स्तन के दीखने पर पाञ्चजन्य की स्मृति हुई है अतः स्मरणालंकार है ।

भ्रान्तिमान् के लक्षण को कहते हैं—भ्रान्तिमान् । तत् माने अन्य के तुल्य प्राकरणिक के देखने पर जो अन्य माने अन्य रूप से जो संवित् है वह भ्रान्तिमान् है । अर्थात् प्राकरणिक अर्थ के देखने से उद्बुद्ध हुए संस्कार से जन्य स्मृति से उपनीत जो अप्राकरणिकत्वेन प्राकरणिक का ज्ञान वह भ्रान्तिमान् है । यहाँ मतुप् प्रत्यय का अर्थ है जिस विषय में भ्रान्ति है वह भ्रान्तिमान् और यहाँ तत्तुल्यदर्शन पद के विन्यास से इस अलंकार रूप भ्रान्ति में सादृश्य तो मूल है ही ।

इस का स्पष्टीकरण करते हैं—तत् इस पद से अन्य अप्राकरणिक का निर्देश है

प्राकरणिकम् आश्रीयते तस्य तथाविधस्य दृष्टौ सत्यां यत् अप्राकरणिकतया संवेदनं स भ्रान्तिमान्। न चैष रूपकं प्रथमातिशयोक्तिर्वा तत्र वस्तुतो भ्रमस्याभावात्। इह च अर्थानुगमनेन संज्ञायाः प्रवृत्तेः तस्य स्पष्टमेव प्रतिपन्नत्वात्। उदाहरणम्—

कपाले मार्जारः पय इति करान् लेढि शशिन-
स्तरुच्छिद्रप्रोतान् विसमिति करी संकलयति।
रतान्ते तल्पस्थान् हरति वनिताऽप्यंशुकमिति
प्रभामत्तश्चन्द्रो जगदिदमहो विप्लवयति॥५५२॥

(२०१) आक्षेप उपमानस्य प्रतीपमुपमेयता।
तस्यैव यदि वा कल्प्या तिरस्कारनिबन्धनम् ॥१३३॥

अस्य धुरं सुतरामुपमेयमेव वोढुं प्रौढमिति कैमर्थ्येन यदुपमानमाक्षिप्यते

बालक्रीड़ा

उसके समान कहने से यहाँ अर्थात् प्राकरणिक का आश्रयण करते हैं। तथाविध माने अप्राकरणिक के सदृश उस प्राकरणिक के देखने पर अप्राकरणिक के रूप से उसका जो संवेदन ज्ञान है वह भ्रान्तिमान् है यानी सादृश्यमूलक प्रकृतार्थ विषयक जो अप्रकृतार्थ ज्ञान है वह भ्रान्तिमान् है। यह फलित हुआ। यह भ्रान्तिमान् न तो रूपक है और न यह प्रथमातिशयोक्ति है क्योंकि उनमें वस्तुतः भ्रम नहीं है। यहाँ तो अन्वर्थ संज्ञा है यानी अर्थ का अनुगमन करने से "भ्रान्तिमान्" इस संज्ञा की प्रवृत्ति हुई है इस लिए स्पष्ट ही यहाँ भ्रान्ति की प्रतिपत्ति होती है। उदाहरण जैसे—कपाले। अहो आश्चर्य है कि प्रभा से उन्मत्त इस चन्द्र ने जगत् में विप्लव मचा रखा है। सब को भ्रान्ति पैदा कर दी है। देखा गया है उन्मत्त लोग स्वयं भ्रान्त होते हैं दूसरों को भ्रान्त नहीं करते है यहां तो आश्चर्य है कि दूसरे ही भ्रान्त हो रहे हैं। बिलइया नरमुण्ड में पड़ी हुई चन्द्र की किरणों को दूध समझ कर चाट रही है। पेड़ के पत्तों के अन्तराल में दिखाई पड़ने वाली किरणों को कमल के मृणाल समझकर हाथी संकलन करता है और वनिता भी रति के बाद रति कलह च्युत शुभ्र वस्त्र की बुद्धि से शय्या पर फैली हुई किरणों को उठा रही है। यहाँ शुभ्रता के कारण अप्रकृत दुग्धादि के तुल्य प्राकरणिक चन्द्र किरणों के देखने पर बिलइया वगैरह अप्रकृत दुग्धादि रूप से चन्द्र किरणों को समझती है अतः भ्रान्ति है। यहाँ यह समझना जरूरी है कि भ्रान्ति ही केवल अलंकार है भ्रान्तिमान् यह व्यवहार तो मार्जार आदि दूसरे भ्रान्तिमानों की भ्रान्ति का वर्णन इसमें किया जाता है इस लिए होता है। अतः औपचारिक है।

प्रतीप अलंकार का लक्षण लिखते हैं। आक्षेपः। उपमान का आक्षेप निन्दा या निषेध एक प्रतीप है। यदि वा अथवा तिरस्कार करने के लिए उसी उपमान की उपमेय के रूप में कल्पना की जाय वह दूसरा प्रतीप है। उसकी धुरा को वहन करने के लिए उपमेय ही सुतराम् प्रौढ है अतः उपमान की क्या आवश्यकता है इस

यदपि तस्यैवोपमानतया प्रसिद्धस्य उपामानान्तरविवक्षयाऽनादरार्थमुपमेयभावः कल्प्यते तदुपमेयस्योपमानप्रतिकूलवर्तित्वादुभयरूपं प्रतीपम्। क्रमेणोदाहरणम्—

लावण्यौकसि सप्रतापगरिमण्यग्रेसरे त्यागिनां
देव ! त्वय्यवनीभरक्षमभुजे निष्पादिते वेधसा।
इन्दुः किं घटितः किमेष विहितः पूषा किमुत्पादितं
चिन्तारत्नमहो मुधैव किममी सृष्टाः कुलक्ष्माभृतः ॥५५३॥

ए एहि दाव सुन्दरि ! कण्णं दाऊण सुण सुवअणिज्जम्।
तुज्झ मुहेण किसोअरि ! चन्दो उअमिज्जइ जणेण ॥५५४॥

अत्र मुखेनोपमीयमानस्य शशिनः स्वल्पतरगुणत्वादुपमित्यनिष्पत्त्या वअणिज्जमिति वचनीयपदाभिव्यंग्यस्तिरस्कारः। क्वचित्तु निष्पन्नैवोपमितिक्रियाऽनादरनिबन्धनम्। यथा—

बालक्रीड़ा

तरह जो उपमान का आक्षेप है निन्दा है या निषेध है और भी जो उपमान के रूप में प्रसिद्ध उपमान की दूसरे उपमान के कहने की इच्छा से अनादर करने के लिए उपमेय भाव की कल्पना है वह उभयरूप प्रतीप है क्योंकि उपमेय उपमान के प्रतिकूल कार्यकारी होता है। क्रम से उदाहरण जैसे—लावण्य।

हे देव ! लावण्य के गृह, प्रताप की गुरुता से युक्त, त्यागियों के अग्रेसर और भूमि के भार को वहन करने में सक्षम भुजाओं वाले आप को जब विधाता ने उत्पन्न कर दिया तब इन्द्र की घटना क्यों की। सूर्य को क्यों बनाया। चिन्तामणि को क्यों उत्पन्न किया और क्यों इन कुल पर्वतों की व्यर्थ ही सृष्टि की। यहाँ लावण्यादि गुणों से विशिष्ट राजा रूप उपमेय के रहते इन्द्र आदि उपमान व्यर्थ है इस तरह जो आक्षेप है वह प्रतीप है। ए एहि।

अयि एहि तावत् सुन्दरि ! कर्णं दत्त्वा शृणु स्ववचनीयम्
तव मुखेन कृशोदरि ! चन्द्र उपमीयते जनेन।

अरी सुन्दरि ! यहाँ आवो। कान लगाकर अपनी निन्दा सुनो। क्या निन्दा है—देखो हे कृशोदरि। यह जन समूह तुह्मारे मुख के साथ इस चन्द्रमा की उपमा देता है। यहाँ उपमान के रूप में प्रसिद्ध चन्द्र के तिरस्कार के लिए उपमेयत्व की कल्पना प्रतीप है। एक मान्यता है कि अधिक गुण वाला उपमान होता है और न्यून गुण वाला उपमेय किंतु तुलना करने में जब उपमेय मुख से उपमान चन्द्र न्यून गुण वाला ठहरता है तब उपमिति क्रिया की निष्पत्ति नहीं होती है। अर्थात् उपमिनोमि सदृशीकरोमि यह सादृश्यीकरण क्रिया सम्पन्न नहीं होती है। इस नहीं होने से यहाँ "वअणिजम्" पद से तिरस्कार अभिव्यक्त होता है।

कहीं पर तो निष्पन्न हुई ही उपमिति क्रिया अनादर का कारण होती है। जैसे—

गर्वमसंवाह्यमिमं लोचनयुगलेन किं वहसि मुग्धे ! ।
सन्तीदृशानि दिशि दिशि सरःसु ननु नीलनलिनानि ॥५५५॥

इहोपमेयीकरणमेवोत्पलानामनादरः । अनयैव रीत्या यदसामान्यगुणयोगात् नोपमानभावमपि अनुभूतपूर्विं तस्य तत्कल्पनायामपि भवति प्रतीपमिति प्रत्येतव्यम् । यथा—

अहमेव गुरुः सुदारुणानामिति हालाहाल ! तात ! मास्म दृप्यः ।
ननु सन्ति भवादृशानि भूयो भुवनेऽस्मिन् वचनानि दुर्जनानाम् ॥५५६॥

अत्र हालाहलस्योपमानत्वमसम्भाव्यमेवोपनिवद्धम् ।

**(२०२) प्रस्तुतस्य यदन्येन गुणसाम्यविवक्षया ।**
**ऐकात्म्यं वध्यते योगात्तत्सामान्यमिति स्मृतम् ॥१३४॥**

अताद्दशमपि ताद्दशतया विवक्षितुं यत् अप्रस्तुतार्थेन संपृक्तमपरित्यक्तनिजगुणमेव तदेकात्मतया निवध्यते तत्समानगुणनिवन्धनात्सामान्यम् । उदाहरणम्—

मलयजरसविलिप्ततनवो नवहारलताविभूषिताः
सिततरदन्तपत्रकृतवक्त्ररुचो रुचिरामलांशुकाः ।

बालक्रीड़ा

हे मुग्धे ! क्या तुम इन युगल लोचनों से असंवाह्य गर्व को वहन कर रही हो अरी ! तुम्हारे नेत्रों के ऐसे नील कमल तो जगह जगह तालावों में मौजूद हैं । यहाँ उत्पलों को उपमेय बना देना ही उनका अनादर हैं । क्योंकि उपमेय स्वल्पतर गुणवाला हो जाता है ।

इसी रीति से जो उपमेय मुखादि अपने असाधारण गुणों के कारण किसी चन्द्रादि का उपमान बनाना भी सहन नही करता है यानी कभी उपमान भाव का भी पहिले अनुभव नही किया है । उसपर भी यदि उस उपमेय के लिए किसी को उपमान बनाने की कल्पना करें तब भी प्रतीप होता है ऐसा जानना चाहिए । जैसे—अहमेव । हे तात ! हलाहल ! ऐसा गर्व मत करो कि मैं ही सब भीषणों का गुरु हूँ । अरे भाई साहब ! इस भुवन में आप के जैसे महा महा भीषण दुर्जनों के वाक्य खल के वचन बहुत हैं । यहाँ हलाहल में असंभाव्यमान उपमान भाव का उपनिबन्धन करना तिरस्कार का हेतु है । मैं ही हूँ दूसरा कोई नही है इस तरह के असामान्य अभिमान से सम्भावना के अनर्ह असंभाव्य पद का अर्थ है ।

सामान्य अलंकार को कहते हैं । प्रस्तुतस्य । अप्रस्तुत के साथ सम्बन्ध से गुणादि प्रयोज्य साम्य का प्रतिपादन करने के लिए जो प्रस्तुत के ऐकात्म्य यानी पृथक् रूप से अप्रतीयमानत्व का उपनिबन्धन करते है उसे सामान्य मानते हैं । वैसा नही है तब भी वैसा कहने के लिए जो अप्रस्तुत अर्थ से सम्पृक्त है और अपने गुणों को नहीं छोड़ता है ऐसे प्रस्तुत का अप्रस्तुतैकात्मतया निबन्धन है वह समान गुणों के निबन्धन के फलस्वरूप सामान्य है । उदाहरण जैसे—

शशभृति विततधाम्नि धवलयति धरामविभाव्यतां गताः
प्रियवसतिं प्रयान्ति सुखमेव निरस्तभियोऽभिसारिकाः ॥ ५५७ ॥

अत्र प्रस्तुततदन्ययोरन्यूनानतिरिक्ततया निबद्धं धवलत्वमेकात्मताहेतुः अत एव पृथग्भावेन न तयोरुपलक्षणम्। यथा वा—

वेत्रत्वचा तुल्यरुचां वधूनां कर्णाग्रतो गण्डतलागतानि।
भृङ्गाः सहेलं यदि नापतिष्यन् कोऽवेदयिष्यन्नवचम्पकानि ॥ ५५८ ॥

अत्र निमित्तान्तरजनिताऽपि नानात्वप्रतीतिः प्रथमप्रतिपन्नमभेदं न व्युदसितुमुत्सहते प्रतीतत्वात्तस्य, प्रतीतेश्च बाधायोगात्।

**(२०३) विना प्रसिद्धमाधारमाधेयस्य व्यवस्थितिः।**
**एकात्मा युगपद् वृत्तिरेकस्यानेकगोचरा ॥१३५॥**
**अन्यत्प्रकुर्वतः कार्यमशक्यस्यान्यवस्तुनः।**
**तथैव करणं चेति विशेषस्त्रिविधः स्मृतः ॥१३६॥**

**बालक्रीड़ा**

मलयज। विस्तृत तेजः सम्पन्न चन्द्र जब धरा को धवल कर रहे थे तब शरीर में (ताजा तैयार किये) मलय चन्दन के विलेपन से, नवीन निर्मित हार लता रूप भूषण के धारण से, मुख की कान्ति को बढ़ाने वाले अत्यन्त शुभ्र हाथी दाँत को बालों में फिट करने से और आकर्षक स्वच्छ वस्त्रों के पहिनने से किसी के पहिचाने म नही आ सकने वाली अभिसारिकाएँ भय रहित होकर बड़े सुख से प्रियवसति को जा रही हैं। यहाँ अभिसारिका एवं चन्द्रिका में शुक्ल गुण के साम्य से जो एकात्मता का वर्णन है वह सामान्य अलंकार है। वृत्तिकार कहते हैं कि यहाँ प्रस्तुत एवं तदन्य अप्रस्तुत का न कम और न अतिरिक्त रूप से निबन्धन किया हुआ धवलत्व गुण उनकी एकात्मकता का हेतु है इसी लिए उनको पृथक् २ कोई पहिचान नहीं सकता है।

और भी जैसे—वेत्रत्वचा। वेत्र के सदृश कान्ति वाली बहुओं के कर्णाग्र से गण्डतल में प्राप्त होने वाले नवीन चम्पक के पुष्पों को रंग में रंग मिल जाने से कौन पहिचानता था यदि उनके ऊपर भौंरे हेला के साथ नहीं गिरते तो। यहाँ भ्रमर पात से कपोल एवं चम्पक में भेद की प्रतीति हुई किन्तु पूर्व में जानी हुई एकता के उन्नयन से सामान्य अलंकार है। इसी को वृत्तिकार स्पष्ट करते हैं कि यहाँ इस पद्य में भी भ्रमर पात रूप निमित्तान्तर से होनेवाली नानात्व की भेद की प्रतीति पहले समझे हुए अभेद को हटा नहीं सकती है। क्योंकि उसका ज्ञान हो चुका है यानी वह अभेद समझा जा चुका है और समझे हुए का बाध हो नहीं सकता है। अतः पूर्व में उत्पन्न हुई ऐक्य प्रतीति से ही सामान्य अलंकार होता है।

त्रिविध विशेष अलंकार को लिखते हैं—विना। प्रसिद्ध आधार के विना जिस पदार्थ का जो आधार प्रसिद्ध है उसके विना आधेय की जो विशिष्ट यानी निराधारा ही

प्रसिद्धाधारपरिहारेण यत् आधेयस्य विशिष्टा स्थितिरभिधीयते स प्रथमो विशेषः। यथा—

दिवमप्युपयातानामाकल्पमनल्पगुणगणा येषाम्।
रमयन्ति जगन्ति गिरः कथमिह कवयो न ते वन्द्याः॥ ५५९॥

एकमपि वस्तु यत् एकेनैव स्वभावेन युगपदनेकत्र वर्तते स द्वितीयः। यथा—
सा वसइ तुज्झ हिअए सा च्चिअ अच्छीसु सा अ वअणेसु।
अह्मारिसाण सुन्दर! ओआसो कत्थ पापाणम्॥ ५६०॥

यदपि किंचिद्रभसेन आरभमाणस्तेनैव यत्नेनाशक्यमपि कार्यान्तरमारभते सोऽपरो विशेषः। यथा—

स्फुरदद्भुतरूपमुत्प्रतापज्वलनं त्वां सृजताऽनवद्यविद्यम्।
विधिना ससृजे नवो मनोभूर्भुवि सत्यं सविता बृहस्पतिश्च॥ ५६१॥

बालक्रीड़ा

अवस्थिति है यह एक विशेष है। एक वस्तु की एक काल में एक रूप वाली अनेक स्थलों में जो स्थिति है वह दूसरा विशेष है। अन्य कार्य के करने में प्रवृत्त अशक्य अन्य ही वस्तु का उसी प्रकार से जो करण है वह तीसरा विशेष है। इस तरह तीन प्रकार का विशेष माना है। वृत्तिकार कारिका के अर्थ का विवरण करते हैं कि प्रसिद्ध आधार का परिहार करके जो आधेय की विशिष्ट स्थिति को कहते हैं वह प्रथम विशेव है। उदाहरण जैसे—दिवम्।

स्वर्ग में चले जाने पर भी जिनकी अनल्प गुण गणों वाली वाणी जगत् को कल्प पर्यन्त प्रसन्न करती है वे कवि कैसे नहीं यहाँ वन्दनीय हैं। यहाँ कवि रूप प्रसिद्ध आधार के विना आधेयभूत वाणी की अवस्थिति के वर्णन से यह प्रथम विशेष है।

एक ही वस्तु जो एक ही स्वभाव से युगपत् अनेक स्थानों में रहे वह द्वितीय विशेष है। उदाहरण जैसे—सा वसइ।

सा वसति तव हृदये सैवाक्षिषु सा च वचनेषु।
अस्मादृशीनां सुन्दर! अवकाशः कुत्र पापानाम्।

हे सुन्दर! वह सपत्नी ही तुम्हारे हृदय में तुम्हारी आँखों में तुम्हारी बातों में वसती है। हमारी जैसी पापिन का कहाँ वहाँ अवकाश है। कुछ भी कहीं अवकाश नहीं है। यहाँ एक सपत्नी रूप कामिनी की एक ही रूप से युगपत् अनेक स्थानों में स्थिति के वर्णन से अपर विशेषालंकार है।

और जो भी वेग से एक ही प्रयत्न से किसी कार्य को करने की शुरुवात करता है फिर उसी प्रयत्न से दूसरे कार्य के करने का आरम्भ करता है वह तीसरा विशेष है। उदाहरण जैसे—स्फुरत्। अद्भुत रूप से प्रकाशमान, उत्कृष्ट प्रतापाख्य अग्निस्वरूप एवं अनवद्य (निर्दुष्ट) विद्या से सम्पन्न आपका निर्माण करने वाले विधाता ने सच है कि कामदेव सूर्य एवं बृहस्पति का नव निर्माण किया। यहाँ राजा के निर्माण रूपी एक

यथा वा—

गृहिणी सचिवः सखी मिथः प्रियशिष्या ललिते कलाविधौ ।
करुणाविमुखेन मृत्युना हरता त्वां बत किं न मे हृतम् ।। ५६२ ।।

सर्वत्र एवंविधे विषयेऽतिशयोक्तिरेव प्राणत्वेनावतिष्ठते तां विना प्रायेणालंकारत्वायोगात् अत एवोक्तम्—

सैषा सर्वत्र वक्रोक्तिरनयार्थो विभाव्यते ।
यत्नोऽस्यां कविना कार्यः कोऽलंकारोऽनया विना ।। इति ।

**(२०४) स्वमुत्सृज्य गुणं योगादत्युज्ज्वलगुणस्य यत् ।**
**वस्तु तद्गुणतामेति भण्यते स तु तद्गुणः ।।१३७।।**

वस्तु तिरस्कृतनिजरूपं केनापि समीपगतेन प्रगुणतया स्वगुणसंपदोपरक्तं

बालक्रीड़ा

कार्य को करते हुए विधाता ने उसी प्रयत्न से मनोभूप्रभृति अशक्य कार्यान्तरों का निर्माण किया है अतः यह तृतीय विशेष है । यहाँ कार्यान्तर का निर्माण सृजता एवं ससृजे शब्दों से वाच्य है ।

अब जहाँ वह निर्माण व्यंग्य है उसका उदाहरण लिखते हैं और भी जैसे—गृहिणी । हे इन्दुमति ! तुम गृह कार्य के विधान में गृहिणी हो ( गृहिण्या गृहकार्याणि ) हितों के उपदेश करने में सचिव हो, आपुस में व्यवहार करने में सखी हो ( एककार्यकरः सखा ) और ललित कला विधि के सीखने मे प्रियशिष्या हो । इस प्रकार सब तरह की विशेषताओं वाली तुमको हरण करते हुए निर्दय मृत्यु ने कौन सी मेरी वस्तु का हरण नही किया । अर्थात् सब कुछ हरण कर लिया ।

यहाँ इन्दुमती हरण रूप एक कार्य को करते हुए मृत्यु के द्वारा उसी प्रयत्न से अशक्य सचिवादि रूप कार्यान्तर के हरण करने से यह विशेष अलंकार है । तुमको हरण करते हुए मृत्यु ने किसका हरण नही किया इस कथन से "सब का हरण कर लिया इस तरह कार्यान्तर करण व्यंग्य है ।

प्रश्न—आधार के विना आधेय का और एक काल में अनेक जगहों में एक का अवस्थान, तथा एक यत्न से दो कार्यों का करना उपपत्ति से रहित है अतः इनको अलंकार कैसे कहा जाय । उत्तर । इस तरह के सभी विषयो में अतिशयोक्ति ही प्राण है क्योंकि उसके विना प्रायः अलंकार नहीं बनते हैं इसी लिए कहा भी है कि—सैषा । यह वह वक्रोक्ति है अतिशयोक्ति है जिससे अर्थ की विशिष्ट विलक्षण एवं विभिन्न भावनाएँ होती हैं । अतः इसके विषय में कवि को यत्न करना चाहिए क्योंकि इसके विना अलंकार कैसा या कौन अलंकार है ।

तद्गुण अलंकार के लक्षण को कहते हैं—स्वमुत्सृज्य । जो वस्तु अत्युज्ज्वल गुण वाले पदार्थ के सम्बन्ध से अपने गुण को छोड कर उस पदार्थ के गुण को प्राप्त कर लेता है उसे तगुद्ण कहते हैं । ग्रन्थकार कारिका का व्याख्यान करते हैं—अपने रूप का

तत्प्रतिभासमेव यत्समासादयति स तद्गुणः तस्याप्रकृतस्य गुणोऽत्रास्तीति। उदाहरणम्—

विभिन्नवर्णा गरुडाग्रजेन सूर्यस्य रथ्याः परितः स्फुरन्त्या।
रत्नैः पुनर्यत्र रुचा रुचं स्वामानिन्यिरे वंशकरीरनीलैः॥ ५६३॥

अत्र रवितुरगापेक्षया गरुडाग्रजस्य तदपेक्षया च हरिन्मणीनां प्रगुणवर्णता।

(२०५) तद्रूपाननुहारश्चेदस्य तत्स्यादतद्गुणः।

यदि तु तदीयं वर्णं सम्भवन्त्यामपि योग्यतायाम् इदं न्यूनगुणं न गृह्णीयात्तदा भवेदतद्गुणो नाम। उदाहरणम्—

धवलो सि जहवि सुन्दर ! तहवि तुए मज्झ रञ्जिअं हिअअम्।
राअभरिएवि हिअए गुहअ णिहितो ण रत्तो सि॥ ५६४॥

अत्रातिरक्तेनापि मनसा संयुक्तो न रक्ततामुपगत इत्यतद्गुणः। किं च

बालक्रीड़ा

तिरस्कार करने वाली वस्तु जो समीप प्राप्त किसी पदार्थ के द्वारा अपनी प्रकृष्ट गुणः सम्पत्ति से उपरक्त कर दी जाती है वह वस्तु जब उसी की प्रतिभा का आसादन कर लेती है तब विद्वान् उसको तद्गुण कहते हैं। उस समीप प्राप्त के गुण जिसमें रहे इसी व्युत्पत्ति के अनुसार वह तद्गुण होता है। उदाहरण जैसे—विभिन्न। जिस रैवतक पर्वत पर गरुड़ के बड़े भाई अरुण के द्वारा चारों तरफ चमकती हुई अपनी किरणों से विभिन्न वर्ण वाले कर दिये गये सूर्य के घोड़ों ने बाँस के अंकुरों के सदृश नील मरकत मणियों से अपनी कान्ति को पुनः प्राप्त कर ली।

यहाँ सूर्य के घोड़ों ने अपने गुण का त्याग कर के पहिले अरुण के रंग को फिर मरकत मणियों के रंग को प्राप्त किया अतः ये दो तद्गुण हैं।

अतद्गुण अलंकार को लिखते हैं—तद्रूपाननुहारः। अगर इसके गुण का अनुहार ग्रहण यह नहीं करता है तो अतद्गुण होता है। इसकी व्याख्या वृत्तिकार करते हैं कि उसके रूप के अनुहार करने की योग्यता के रहने पर भी यदि यह न्यून गुण वाली वस्तु उस प्रकृष्ट गुणी के वर्ण को नहीं ग्रहण करती है तो यह अतद्गुण नाम वाला अलंकार होता है। उदाहरण जैसे—धवलोऽसि।

धवलोऽसि यद्यपि सुन्दर ? तथापि त्वया मम रञ्जितं हृदयम्।
रागभरितेऽपि हृदये सुभग ! निहितो न रक्तोऽसि।

हे सुन्दर ! तुम धवल हो श्वेत एवं निर्मल हो। तब भी तुमने मेरे हृदय को रंग दिया लाल कर दिया एवं प्रेम विभोर कर दिया। किन्तु हे सुभग ! इस राग से लालिमा से एवं अनुराग से भरे हुए हृदय में बिठलाने पर भी तुम लाल एवं अनुरक्त नहीं हुए।

यहाँ पूर्वार्ध में धवलिमा एवं अरुणिमा का विरोध है अतः विरोधाभास अलंकार है इसलिए उत्तरार्ध ही अतद्गुण का उदाहरण है। इस उत्तरार्ध में नायक ने अनुरक्त

तदिति अप्रकृतम् अस्येति च प्रकृतमत्र निर्दिश्यते, तेन यत् अप्रकृतस्य रूपं प्रकृतेन कुतोऽपि निमित्तान्नानुविधीयते सोऽतद्गुण इत्यपि प्रतिपत्तव्यम् यथा—

गांगमम्बु सितमम्बु यामुनं कज्जलाभमुभयत्र मज्जतः ।
राजहंस ! तव सैव शुभ्रता चीयते न च न चापचीयते ॥ ५६५ ॥

**(२०६) यद्यथा साधितं केनाप्यपरेण तदन्यथा ॥१३८॥**
**तथैव यद्विधीयेत स व्याघात इति स्मृतः ।**

येनोपायेन यत् एकेनोपकल्पितं तस्यान्येन जिगीषुतया तदुपायकमेव यदन्यथाकरणं स साधितवस्तुव्याहतिहेतुत्वाद्व्याघातः । उदाहरणम्—

वालक्रीड़ा

हृदय में बिठलाने के कारण अनुराग को प्राप्त करने की योग्यता रहते हुए भी प्राप्त नहीं किया अतः अतद्गुण अलंकार यह है । इतनी बात अवश्य है कि इस अलंकार का मूल प्रकृत पद्य में श्लेष है । यहाँ अति अनुरक्त मन के साथ सम्बन्ध होने पर भी अनुरागी नहीं हुए इसलिए अतद्गुण है ।

ग्रन्थकार इस कारिका का व्याख्यान्तर करते हैं किञ्च । और एक बात है कि तत् यह अप्रकृत का और अस्य यह प्रकृत का निर्देश यहाँ है । इसलिए जो प्रकृत किसी कारण वश अप्रकृत के रूप को नहीं ग्रहण करता है वह अतद्गुण होता है इसे भी समझना चाहिए । जैसे—गाङ्गम् । हे राजहंस ! गंगा के श्वेत जल एवं यमुना के कज्जल सदृश जल दोनों में मज्जन करने वाले आप की शुभ्रता न तो बढ़ती है और न घटती है । अर्थात् हर हालत में आप एक रूप है । यहाँ मज्जन करने अर्थात् गुण ग्रहण करने की योग्यता होने पर भी प्रकृत राजहंस के द्वारा अप्रकृत गंगा एवं यमुना के गुणों के ग्रहण नहीं करने से यह अतद्गुण है । यहाँ राजहंस प्रकृत है अतः अन्योक्ति नहीं है ।

यहाँ किंच के द्वारा मम्मटाचार्य के प्रतिनिधि अल्लटाचार्य ने कौन सी पृथक् बात बतलायी सहृदय लोग ध्यान देंगे । क्योंकि इदमस्तु सन्निकृष्टे । तदिति परोक्षे विजानीयात् । इन सिद्धान्तों के अनुसार प्रत्यक्ष सन्निकृष्ट पदार्थ ही प्रस्तुत होता है और परोक्ष असन्निकृष्ट पदार्थ ही अप्रस्तुत होता है इसी अंश को मूल कारिका एवं वृत्ति में क्रमशः अस्य एवं तद् शब्दों से और इदं और तदीयं से पहिली वार में और दूसरी वार में तदिति अप्रकतम् । अस्येति प्रकृतं यत्र निर्दिश्यते इस स्पष्ट कथन से भी एक ही वस्तु का प्रतिपादन किया ।

व्याघात नामक अलंकार को कहते हैं—यद्यथा । किसी कर्त्ता ने जिस प्रकार से जिस उपाय से जो कुछ भी किया दूसरा कर्त्ता उसी प्रकार से उसी उपाय से उससे उलटा जहाँ कर देता है वह व्याघात है । इसी को वृत्ति में कहते हैं कि एक ने जिस उपाय से जो कल्पना की उससे अन्य किसी जिगीषु ने उसी उपाय से उससे अन्यथा जहाँ उसको कर दिया वह साधित सिद्ध की गई वस्तु की व्याहृति का हेतु होने से

दृशा दग्धं मनसिजं जीवयन्ति दृशैव याः।।
विरूपाक्षस्य जयिनीस्ताः स्तुवे वामलोचनाः ॥ ५६६ ॥

**(२०७) सेष्टा संसृष्टिरेतेषां भेदेन यदिह स्थितिः ॥१३९॥**

वालक्रीड़ा

व्याघात है। उदाहरण जैसे—दृशा। विरूपाक्ष के द्वारा दृष्टि से जलाये हुए कामदेव को जो वामलोचनाएँ दृष्टि से ही जिला देती हैं जीवन दान दे देती हैं उन विरूपाक्ष को जीतने वाली वामलोचनाओं की हम स्तुति करते हैं।

यहाँ भगवान् विरूपाक्ष के द्वारा दृष्टिरूपी उपाय से जलाये हुए कामदेव को विरूपाक्ष को जीतने की इच्छा रखने वाली कामिनियों के द्वारा उसी दाह के हेतुभूत दृष्टि रूप उपाय से उसके विपरीत संजीवन के संपादन करने से व्याघात अलंकार है।

यहाँ यह समझने की वस्तु है कि आचार्यों ने प्रत्यक्ष १ अनुमान २ उपमान ३ शब्द ४ ऐतिह्य ५ अर्थायापत्ति ६ अनुपलब्धि ७ एवं संभव ८ इन आठ प्रमाणों का अलंकार रूप से उल्लेख किया है। ग्रन्थकार ने भी भाविक अलंकार के रूप मे प्रत्यक्ष का अनुमान के रूप में अनुमान का उपमा के रूप मं उपमान का अतिशयोक्ति समासोक्ति सहोक्ति विनोक्ति आदि भिन्न २ उक्तियों के रूप में शब्द का उत्प्रेक्षा के रूप में संभव का, विभावनादि के रूप में अर्थापत्ति का (प्रसिद्ध कारण से नहीं हुआ अर्थात् अप्रसिद्ध कारण से हुआ इस रूप में) उपमान लुप्तोपमा अनन्वय एवं प्रतीप के रूप में अनुपलब्धि का (यदि उपमान मिलता तो कहते किन्तु मिलता ही नहीं है इस रूप में) और इसी तरह ऐतिह्य का भी निरूपण कर दिया है।

इस प्रकार उपमादि व्याघातान्त ऊन शठ ५९ अलंकारों का निरूपण कर दिया। किन्तु कुछ ऐसे भी काव्य है जिनमें अंगद (बाहुभूषण) ताटङ्क (कर्णभूषण) हार (वक्षस्थल भूषण) कंकण (करभूषण) ग्रैवेयक (कण्ठभूषण) एवं मुकुट (शिरोभूषण) आदि में जैसे पद्मराग पुखराज माणिक्य हीरक मरकसतमणि एवं नीलमणि आदि के सम्बलन से विलक्षण शोभा बन जाती है उसी तरह इन कहे हुए ५९ अलंकारों म से किन्हीं दो या तीन या चार के सम्बलन में भी अधिक चमत्कार अनुभव में आता है अतः उन अलंकारों का सम्बलन मेल भी एक पृथक् अलंकार है। उस मेल मं दो तरीके हैं। एक वह तरीका है जहाँ एक जगह मिले हुए भी इकट्ठे हुए भी परस्पर में एक दूसरे की अपेक्षा नहीं करते हैं। दूसरा वह तरीका है जहाँ वे परस्पर में सापेक्ष हैं। उनमें पहिली संसृष्टि है जहाँ दाल चावल या ताण्डुल की तरह मेल हैं। इसमें भेद नहीं है। दूसरा संकर है जहाँ नीरक्षीर की तरह मेल है। इसमें तीन भेद होते हैं अंगागि भाव यानी अनुग्राह्यानुग्राहकभाव संकर, सन्देह संकर एवं एकाश्रयानु प्रवेश संकर।

परस्पर निरपेक्ष जहाँ अलंकारों की स्थिति है वहाँ स्वरूपतः और विषयतः भेद है। इसी से संसृष्टि इसको कहते हैं। संकरालंकार में ऐसी स्थिति नहीं है। वहाँ

एतेषां समनन्तरमेवोक्तस्वरूपाणां यथासम्भवमन्योन्यनिरपेक्षतया यदेकत्र शब्दभागे एव अर्थविषये एव उभयत्रापि वा अवस्थानं सा एकार्थसमवायस्वभावा संसृष्टिः। तत्र शब्दालंकारसंसृष्टिर्यथा—

वदनसौरभलोभपरिभ्रमद्भ्रमरसंभ्रमसंभृतशोभया।
चलितया विदधे कलमेखलाकलकलोऽलकलोलदृशाऽन्यया ॥ ५६७ ॥

अर्थालंकारसंसृष्टिस्तु—लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतींवाञ्जनं नभः।

मधुसूदनी

तमोऽगानीति। अत्रोत्प्रेक्षा। सा चोत्कटैककोटिका शंका। उत्कट-

बालक्रीड़ा

पर अंगाङ्गिभाव में वे स्वरूपतः सापेक्ष होते हैं। अनिश्चय स्थल में व्यवस्था ही नहीं है। और व्यवस्थित में विषय विधया सापेक्ष है और विषयों में अभेद भी है।

एक यह भी प्रश्न होता है कि अलंकारों की संसृष्टि को पृथक् एक अलंकार क्यों माना जाय। क्योंकि संसृष्टि समुदाय है और समुदायी से समुदाय भिन्न होता नहीं है। उत्तर कहते हैं कि यह बात जचती नहीं है क्योंकि यदि समुदाय समुदायी से भिन्न नहीं है दोनों एक है। तब उनमें एक को समुदायी और दूसरे को समुदाय कहने का हेतु क्या है। जब वे दोनों एक हैं तब समुदाय कहिए या समुदायी। जब पृथक् २ नाम है पृथक् २ व्यवहार है पृथक् २ स्वरूप है और पृथक् २ स्थल है तब कहिए कि समुदाय एक अलग तत्व है इसमें शक्ति हैं। उसमें अपनी विशेषता है समुदायी एक अलग तत्व है उसमें अपनी विलक्षणता है। समुदायी जैसे किसी एक अंग में उत्कर्ष का आधान करता है फिर अंगी शरीर में फिर उसके बाद मुख्य प्रधान शरीरी में। उसी तरह समुदाय भी पहले किसी एक अंग में फिर अंगी शरीर में फिर मुख्य प्रधान शरीरी रस में उत्कर्ष का आधान करता है। और समुदायी की उपमा एवं उत्प्रेक्षा आदि एक २ की जैसे पृथक् सत्ता है वैसे ही उपमा उत्प्रेक्षा एवं रूपक समुदाय की भी पृथक् २ सत्ता है।

इन अभी २ कहे हुए अलंकारों में से किसी का यथासंभव परस्पर निरपेक्ष रूप से एक शब्द ही में या अर्थ ही में या दोनों में जो अवस्थान है वह किसी एक अर्थ में समवाय रूप स्वभाव वाली यानी रहने वाली संसृष्टि है। किसी एक पदार्थ में समवाय ही सम्बन्ध करना ही स्वभाव है स्वरूप है जिसका ऐसी संसृष्टि अलंकार है। उनमें शब्द में रहने वाले अलंकार की संसृष्टि जैसे—वदन। वदन के सौरभ के लोभ से इधर-उधर भ्रमण करने वाले भ्रमरों से होने वाले संभ्रम घबराहट से सुन्दर प्रतीत होने वाली तथा संभ्रम से संचलन के कारण जुल्फियों के इधर उधर बिखर जाने से जिसकी दृष्टियाँ चंचल हो गई हैं ऐसी किसी नायिका ने मेखला की मधुर ध्वनि की। यहाँ पूर्वार्ध में भकार का एवं तृतीय चरण में लकार का अनुप्रास है तथा चतुर्थ चरण में लकलो २ यह निरर्थक वर्णों का यमक है. इस तरह अनुप्रास और यमक का परस्पर निरपेक्ष शब्दगत अलंकारों के योग से संसृष्टि अलंकार है।

पूर्वत्र परस्परनिरपेक्षौ यमकानुप्रासौ संसृष्टिं प्रयोजयतः। उत्तरत्र तु तथाविधे उपमोत्प्रेक्षे। शब्दार्थालंकारयोस्तु संसृष्टिः—

सो णात्थि एन्थ गामे जो एअ महमहन्तलाअण्णम्।
तरुणाण हिअअलूडिं परिसक्कन्तीं णिवारेइ॥ ५६९॥
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता॥५६८॥

## मधुसूदनी

त्वञ्च सम्भावयामीति प्रतीतिसाक्षिको विषयताविशेषः। अत्र नभः कर्तृ। तमः आर्थं करणम्। अंगानि कर्म। तत्रांगन्तीति विग्रहे नन्दिग्रहीत्यादि सूत्रेण अच् प्रत्यये "अंगानि" इति प्रयोगो निष्पद्यते। पिनष्टीव तरंगाग्रैः समुद्रः फेनचन्दनम्। तदादाय करैरिन्दुर्लिम्पतीव दिगङ्गनाः। इन्दुः करैः चन्दनमादाय अर्थात् चन्दनेन दिगंगनाः लिम्पतीव इतिवत् नभः (कर्तृ) तमो विस्तीर्यार्थात् तमसा अङ्गानि लिम्पतीव इत्येवं विस्तीर्येत्यध्याहृत्यान्वयः। तेन तमः कर्तृ इत्यनुसृत्य तमसो लेपनकर्तृत्वमुत्प्रेक्ष्यते इत्यादि बहूहापोहादिकं व्यातेने प्राक्तनैस्तत्सर्वं भ्रान्ति विलसितम्।

अन्यच्च पूर्वत्र चतुस्त्रिंशदुत्तरचतुः शततमे ४३४ पृष्ठे अस्यैव पद्यस्य मधुसूदन्यां नभः कर्तृ इत्यस्य स्थाने नभः कर्त्ता इति नभसः क्लीबत्वमनुल्लिख्य पुंस्त्वोल्लेखः शिलाभट्टारिका कविः विज्जिका कविरितिवद् बोध्यः। कवयतीति कविः शिला विज्जिका अपि कवयत इति कवी। स्वातन्त्र्येण विवक्षितः कर्त्ता-भवत्यतः नभोऽपि कर्त्ता इत्युदलेखि।

## बालक्रीड़ा

अर्थालंकारों की संसृष्टि तो 'लिम्पतीव' इस पद्य के पूर्वार्ध में नभः कर्तृक आर्थ नभः करणक अंग कर्मक लेपन विषया उत्प्रेक्षा है और उत्तरार्ध में असत्पुरुष सेवा विषया उपमा है। इन परस्पर निरपेक्ष अर्थालंकारों की संसृष्टि यहाँ है (इसकी व्याख्या पहले कर दी गई है) इसी को ग्रन्थकार लिखते हैं कि पहले पद्य में परस्पर निरपेक्ष यमक एवं अनुप्रास हैं और उत्तर पद्य में तो वैसे ही उपमा एवं उत्प्रेक्षा अलंकार संसृष्टि के प्रयोजक हैं। यहाँ यह समझने की बात है कि आचार्य ने प्रथम पद्य के पूर्वार्ध में अनुप्रास के और उत्तर पद्य के पूर्वार्ध में उत्प्रेक्षा के रहने से अभ्यर्हितत्व के होने पर भी तथा दोनों अनुप्रास एवं उत्प्रेक्षा पदों में अजादि एवं अदन्तत्व के रहने पर भी जो यमक एवं उपमा का पूर्व निपात किया है वह "लघ्वक्षरं पूर्वम्" इस वार्तिक के अनुरोध पर किया है।

शब्दालंकार एवं अर्थालंकारों की संसृष्टि तो "सो नत्थि इस पद्य में है।

स नास्त्यत्र ग्रामे य एनां महमहायमानलावण्याम्।
तरुणानां हृदय लुण्टाकीं परिष्कक्रमाणां निवारयेत्॥

जिसका लावण्य युवकों के लिए एक उत्सव हो गया है जो युवकों के हृदय को

अत्रानुप्रासो रूपकं चान्योन्यानपेक्षे । संसर्गश्च तयोरेकत्र वाक्ये छन्दसि वा समवेतत्वात् ।

(२०८) अविश्रान्तिजुषामात्मन्यङ्गाङ्गित्वं तु संकरः ।

एते एव यत्रात्मनि अनासादितस्वतन्त्रभावाः परस्परमनुग्राह्यानुग्राहकतां दधति स एषां संकीर्यमाणस्वरूपत्वात्संकरः । उदाहरणम्—

आत्ते सीमन्तरत्ने मरकतिनि हृते हेमताटंकपत्रे
लुप्तायां मेखलायां झटिति मणितुलाकोटियुग्मे गृहीते ।
शोणं बिम्बोष्ठकान्त्या त्वदरिमृगदृशामित्वरीणामरण्ये
राजन्गुञ्जाफलानां स्रज इति शबरा नैव हारं हरन्ति ॥ ५७० ॥

बालक्रीड़ा

लूटनेवाली है एवं जो अपने अनुरूप रमण के नहीं मिलने से इधर से उधर और उधर से इधर दौड़ लगा रही है ऐसी इस नायिका को रोक सके ऐसा वह कोई युवक इस गांव में नहीं है । यहाँ पूर्वार्ध में नत्थि एत्थ इसमें तकार थकार रूप अनेक व्यञ्जनों का एक वार साम्य है अतः छेकानुप्रास शब्दालंकार है । उत्तरार्ध में हृदय लुण्टाकी यह रूपक अर्थालंकार है । अतः इन परस्पर निरपेक्ष शब्दालंकार एवं अर्थालंकार के योग से संसृष्टि अलंकार है । इसी को ग्रन्थकार लिखते हैं कि यहाँ अनुप्रास एवं रूपक परस्पर निरपेक्ष अलंकार है । इन दोनों की संसृष्टि माने संसर्ग एक वाक्य में अथवा एक छन्द में एक पद्य में समवेत होने से है । अर्थात् इन दोनों का सम्बन्ध एक वाक्य अथवा एक छन्द में है काव्यरूपी वाक्य का भी स्वरूप वाक्यैकवाक्यतापन्न होना आवश्यक है । अन्यथा "लिम्पतीव" पद्य में उत्प्रेक्षा समर्पक एवं उपमासमर्पक वाक्य भिन्न २ हैं । अतः संगति नहीं होगी । जैसा कि शास्त्र निर्देश है वाक्यार्थभेदेऽप्येकश्लोकान्तर्गतत्वेनालंकारस्यालंकान्तरसाहित्यं प्रतिभात्येवाविदूरात् । विभिन्नश्लोकगतत्वेन वाक्यभेदे व्यवहितत्वान्न भवति संसृष्टिः ।

अथ अपने आप में विश्रान्त नहीं होने वाले अतएव किसी दूसरे की अपेक्षा रखने वाले इन पहिले कहे हुए अलंकारों का अङ्गाङ्गि भाव से जो मेल होता है वह संकर नामक अलंकार है । यही पहिले बतलाये हुए अलंकार जब स्वतन्त्रभाव को नहीं प्राप्त करते हैं अपि तु परस्पर में अनुग्राह्य अनुग्राहक भाव को धारण करते हैं तब वह उनका संकीर्यमाण स्वरूप होता है अतः यह संकर है । उदाहरण जैसे—आत्ते ।

हे राजन् ! जंगल में भटकने वाली आप के दुश्मनों की औरतों के मरकत मणि के बने हुए शिरोभूषण के ले लेने पर, सुवर्ण निर्मित कर्णभूषण के अपहरण करने पर, मेखला कटिभूषण के छीन लेने पर एवं मणि जड़ित नूपुरों के ग्रहण कर लेने पर भी मोतियों के के हार को भील लोग नहीं लेते हैं क्योंकि वह अत्यन्त शुभ्र मुक्ताहार बिम्ब के सदृश ओष्ठ की कान्ति से लाल हो गया है अतएव उस हार को वे पामर लोग गुञ्जाफलों की गुँथी हुई यह माला है ऐसा समझते हैं अतः लेते नहीं है ।

अत्र तद्गुणमपेक्ष्य भ्रान्तिमता प्रादुर्भूतं तदाश्रयेण च तद्गुणः सचेतसां प्रभूतचमत्कृतिनिमित्तमित्यनयोरङ्गाङ्गिभावः। यथा वा—

जटाभाभिर्भाभिः करधृतकलंकाक्षवलयो वियोगिव्यापत्तेरिव कलितवैराग्यविशदः।
परिप्रेंखत्तारापरिकरकपालाङ्कितत्तले शशी भस्मापांडुः पितृवन इव व्योम्नि चरति।

उपमा रूपकम् उत्प्रेक्षा श्लेषश्चेति चत्वारोऽत्र पूर्ववत् अङ्गाङ्गितया प्रतीयन्ते। कलंक एवाक्षवलयमिति रूपकपरिग्रहे करधृतत्वमेव साधकप्रमाणतां प्रतिपद्यते। अस्य हि रूपकत्वे तिरोहितकलंकरूपम् अक्षवलयमेव मुख्यतयाऽवगम्यते

बालक्रीड़ा

यहाँ विम्ब सदृश ओष्ठ की कान्ति से हार लाल है इस रूप में यह तद्गुण है और इस तदगुण से गुञ्जाओं की गूँथी हुई यह माला है ऐसा समझने से भ्रान्तिमान् प्रादुर्भूत होता है। इस तरह भ्रान्तिमान् के सहारे यह तदगुण अलङ्कार सहृदयों के लिए प्रभूत चमत्कृतियों का निमित्त हो जाता है अतएव इन दोनों म अंगांगिभाव संकर है। इस तरह दो अलङ्कारों के संकर को कहकर अब बहुत से अलङ्कारों के सकर का उदाहरण लिखते हैं।

जटा। जटाओं के तुल्य पीली कान्तियों से उपलक्षित है। कर माने किरणों एवं हाथों में कलंकरूपी अक्ष वलय या वलयाकार रुद्राक्ष की माला को धारण किये हुए है। और वियोगियों एवं विषयों के विनाश के कारण ही वैराग्य निस्पृहत्व या अनुरागाभाव को धारण कर लेने से विशद स्वच्छ या शुद्ध चित्त हुए हैं और चमकते हुए तारागण रूपी कपाल से अंकित तलवाले श्मशान सदृश आकाश मे भस्म रूपी आपाण्डु या भस्म से आपाण्डु यह चन्द्रमा विचारण कर रहा है। यहाँ "जटा तुल्य कान्तियों" एवं "श्मशान सदृश आकाश" इनमें उपमा, "कलंकरूपी रुद्राक्ष की माला" एवं 'तारागणरूपी कपाल' इनमें रूपक, वियोगिव्यापत्तेरिव इसमें उत्प्रेक्षा, वैराग्य विशदः म श्लेष, ये चारों अलंकार पहिले की तरह अंगांगीभावसे प्रतीत होते हैं। उनमें उत्प्रेक्षा श्लेष का अंग है क्योंकि उसी के बदौलत वैराग्य विशदः इसमें द्वितीय अर्थ का अनुसन्धान होता है। यह श्लेष भी रूपक एवं उपमा का अंग है। उन्ही के कारण अवगत हुए निर्वेद की महिमा से जटाओं एवं रुद्राक्षमाला के धारण की संगति है। तारापरिकर कपाल यह रूपक पितृवन इव इस उपमा का अंग है। इसका बीज है सादृश्य। जो सादृश्य श्मशान का कपाल के साथ स्वाभाविक नहीं है। किन्तु आरोप्यमाण कपाल के आश्रय से सादृश्य है। इस तरह इन सभी अंगों को सौन्दर्य के लिए अंगीभूत अलंकार की अपेक्षा है। इसका पहिले की तरह ऊहन करना चाहिए। इसके बाद भी इन सब के पर्यन्त में मिलने वाली चारुता की हेतुभूता अंगीस्वरूपा समासोक्ति है। क्योंकि चन्द्रमा में महायति के वृतान्त की प्रतीति हो रही है। वह भी व्यक्त ही है स्पष्ट रूप से सब को प्रतीत होती है अतः ग्रन्थकार ने उसको अभिधया बोधन नहीं किया है।

प्रश्न—"मयूरव्यंसकादयश्च" इस सूत्र से कलंक ही अक्षवलय है ऐसा समास

तस्यैव च करग्रहणयोग्यतायां सार्वत्रिकी प्रसिद्धिः। श्लेषच्छायया तु कलंकस्य करधारणम् असदेव प्रत्यासत्त्या उपचर्य योज्यते शशांकेन केवलं कलंकस्य मूर्त्यैव उद्वहनात् कलंकोऽक्षवलयमिवेति तु उपमायां कलंकस्योत्कटतया प्रतिपत्तिः। न चास्य करधृतत्वं तत्त्वतोऽस्तीति मुख्येऽप्युपचार एव शरणं स्यात्। एवंरूपश्च संकरः शब्दालंकारयोरपि परिदृश्यते। यथा—

राजति तटीयमभिहतदानवरासाऽतिपातिसारावनदा।
गजता च यूथमविरतदानवरा साऽतिपाति सारा वनदा ॥५७२॥

अत्र यमकमनुलोमप्रतिलोमश्च चित्रभेदः पादद्वयगते परस्परापेक्षे।

बालक्रीड़ा

करते हैं तब रूपक है और "उपमितं व्याघ्रादिभिः" से कलंक अक्षवलय के तुल्य है ऐसा समास करते हैं तब उपमा है। अब इस में आशंका होती है कि क्या इसमें सन्देह संकर है या अंगागिभाव संकर है। उत्तर। सन्देह संकर नहीं है क्योंकि अलंकारों में किसी एक के साधक एवं दूसरे के बाधक प्रमाणों के अभाव में ही सन्देह संकर होता है किन्तु यहाँ ऐसी बात नहीं है क्योंकि रूपक के स्वीकार करने में करधृतत्व रूप विशेषण ही साधक प्रमाण है इसके रूपक मानने में कलंक स्वरूप जिस का तिरोहित हो गया है ऐसा अक्षवलय ही मुख्यतया प्रतीत हो रहा है। अक्षवलय में कर के द्वारा ग्रहण किये जाने की योग्यता है ऐसी सब जगह प्रसिद्धि है। रुद्राक्ष माला को हाथ में धारण कर के जपते हैं। कलंक का करमें धारण करना असत् है बनता नहीं है किन्तु श्लेष के वश से कलंक के आधारभूत चन्द्रमण्डल के सान्निध्य से आरोप करके योजना करते हैं क्योंकि कलंक को चन्द्रमा अपने स्वरूप से ही धारण करता है न कि कर से धारण करता है। यदि तो अक्षवलय के सदृश कलंक है ऐसी उपमा करते हैं तब तो कलंक की उत्कटतया प्रतिपत्ति होने लगेगी। जो तात्विक नहीं होने से बाधित हो रही है ऐसी स्थिति में मुख्य में भी उपचार ही की शरण लेनी पड़ेगी। विशेष्य का पूर्व निपात करने के लिए ही उपमित समास का निरूपण किया गया है।

इस प्रकार का अङ्गाङ्गिभावरूप संकर शब्दलंकारों में भी दिखाई पड़ता है जैसे राजति। यहाँ यह बताना बहुत आवश्यक है कि झलकीकर वामनाचार्यजी को बड़ी भारी भ्रान्ति हो गई थी कि अलङ्कार सर्वस्वकार रुय्यक काव्यप्रकाशकार से प्राचीन थे और काव्यप्रकाशकार मम्मट रुय्यक से अर्वाचीन थे। उसका निवारण काव्यप्रकाश की चतुर्थोल्लासीय "अलङ्कारोऽथ वस्त्वेव शब्दाद्यत्रावभासते। प्रधानत्वेन स ज्ञेयः शब्द शक्त्युद्भवो द्विधा।" इस कारिका से हो जाता है। इसका उद्धरण रुय्यक ने श्लेषालङ्कार के निरूपण के प्रसङ्ग में निर्णयसागर मुद्रित अलङ्कार सर्वस्वाख्य अपने ग्रन्थ में १०२ के पेज में किया है। और भी कई प्रमाण हैं।

यहाँ तटी सुन्दर मालूम पड़ती है सुशोभित हो रही है। जिस पर दानवों की रास क्रीड़ा अथवा सिंहनाद अभिहत हो गया है और जहाँ कलकल शब्द करते हुए

( २०९ ) एकस्य च ग्रहे न्यायदोषाभावादनिश्चयः ॥ १४० ॥

द्वयोर्बहूनां वा अलंकाराणामेकत्र समावेशेऽपि विरोधान्न यत्र युगपदवस्थानम्, नचैकतरस्य परिग्रहे साधकम् तदितरस्य वा परिहारे बाधकमस्ति येनैकतर एव परिगृह्येत स निश्चयाभावरूपो द्वितीयः संकरः समुच्चयेन संकरस्यैवाक्षेपात्, उदाहरणम्—

जह गहिरो जह रअणणिब्भरो जह अ णिम्मलच्छाओ ।
तह किं विहिणा एसो सरसवाणीओ जलणिही ण किओ ॥५७३॥

अत्र समुद्रे प्रस्तुते विशेषणसाम्यादप्रस्तुतार्थप्रतीतेः किमसौ समासोक्तिः किमब्धेरप्रस्तुतस्य मुखेन कस्यापि तत्समगुणतया प्रस्तुतस्य प्रतीतेः इयमप्रस्तुतप्रशंसा इति सन्देहः । यथा वा—

बालक्रीड़ा

नदी का प्रवाह खूब जोरों से गिर रहा है । वह प्रसिद्ध गज समूह भी अपने यूथ की रक्षा करता है । जो अविरत बहने वाले मद जल से सुन्दर हो गया है वलिष्ठ है और जंगल के पेड़ों का खण्डन करता है । यहाँ आर्यागीति के द्वितीय एवं चतुर्थ पाद में यमक है और अक्षरों का अनुलोम उच्चारण एवं प्रतिलोम उच्चारण से एक चित्रभेद है । ये दोनों दो पादों में है तथा परस्पर में सापेक्ष है । दा, न, व, रा, सा, ति, पा, ति, सा, रा, व' न, दा इन वर्णों को इधर से यानी अनुलोम पढ़िये या उधर से यानी प्रतिलोम पढिये हर हालत में यमक भी बनता है और अनुलोमप्रतिलोमाख्य चित्र अलङ्कार भी बनता है । इसकी विशेषता है कि यमक और चित्र में परस्परसापेक्षता हैं ।

अत्र द्वितीय सन्देह संकर का लक्षण लिखते हैं एकस्य । किसी एक अलङ्कार के समझने में कोई न्याय माने साधक प्रमाण और दोष मान बाधक प्रमाण नहीं है अतः निश्चय नहीं होता है कि इसको माने या इसको इसलिए यह सन्देह संकर है । इसी को ग्रन्थकार वृत्ति के रूप में लिखते हैं कि दो या बहुत से अलङ्कारों का एक जगह में समावेश करने पर भी विरोध के कारण एक साथ उनका अवस्थान नहीं होता है न उनमें से किसी एक को स्वीकार करने के लिए साधक प्रमाण है अथवा न उनमें से किसी दूसरे को हटाने के लिए बाधक प्रमाण है जिससे किसी एक को ग्रहण किया जाय और दूसरे को हटाया जाय इस तरह के निश्चय का अभाव रूप द्वितीय संकर है, क्योंकि एकऽस्य च सूत्र में उपात्त समुच्चय बोधक चकार से संकर का ही आक्षेप होता है । उदाहरण जैसे जह ।

यथा गम्भीरो यथा रत्ननिर्भरो यथा च निर्मलच्छायः ।
तथा किं विधिना एष सरसपानीयो जलनिधिर्न कृतः ॥

यह समुद्र जैसा गहरा है जैसा रत्नों से भरा पूरा है और जैसा निर्मल स्वरूप है उसी तरह इसको विधि ने पीने में सरस क्यों नहीं किया । यहाँ समासोक्ति एवं अप्रस्तुतप्रशंसा का सन्देह संकर है । क्योंकि किसी एक का साधक और दूसरे का बाधक कोई प्रमाण यहाँ नहीं है । इसी को ग्रन्थकार वृत्ति रूप में लिखते हैं कि यहाँ

नयनानन्ददायीन्दोर्बिम्बमेतत्प्रसीदति ।
अधुनापि निरुद्धाशमविशीर्णमिदन्तमः ॥५७४॥

अत्र किं कामस्योद्दीपकः कालो वर्तते इति भंग्यन्तरेणाभिधानात्पर्यायोक्तम्। उत वदनस्येन्दुबिम्बतयाऽध्यवसानादतिशयोक्तिः । किं वा एतदिति वक्त्रं निर्दिश्य तद्रूपारोपवशाद्रूपकम् । अथ वा तयोः समुच्चयविवक्षायां दीपकम् । अथ वा तुल्ययोगिता । किमु प्रदोषसमये विशेषणसाम्यादाननस्यावगतौ समासोक्तिः । आहोस्विन्मुखनैर्मल्यप्रस्तावादप्रस्तुतप्रशंसा इति बहूनां सन्देहादयमेव संकरः ॥

यत्र तु न्यायदोषयोरन्यतरस्यावतारः तत्रैकतरस्य निश्चयान्न संशयः । न्यायश्च साधकत्वमनुकूलता । दोषोऽपि बाधकत्वं प्रतिकूलता, तत्र—

सौभाग्यं वितनोति वक्त्रशशिनो ज्योत्स्नेव हासद्युतिः ॥ ५७५ ॥

## बालक्रीड़ा

समुद्र प्रस्तुत है वर्णनीय है अतः गभीरादि श्लिष्ट विशेषणों के साम्य से अप्रस्तुत पुरुष विशेष अर्थ की प्रतीति होने से क्या यह समासोक्ति है अथवा समुद्र अप्रस्तुत है अतः उसके वर्णन के द्वारा किसी समुद्र सदृश गुण वाले प्रस्तुत पुरुष विशेष की प्रतीति के होने से क्या यह अप्रस्तुत प्रशंसा है ऐसा सन्देह सङ्कर होता है क्योंकि एक काल में एक प्रस्तुत भी हो अप्रस्तुत भी हो यह कैसे सम्भव है, और न्याय एवं दोष भी तो नहीं है । और भी जैसे नयन । नयनों को आनन्द देने वाला यह इन्दु बिम्ब धीरे २ स्वच्छ हो रहा है । क्योंकि अब भी निरुद्धाश यह तम विशीर्ण नहीं हुआ है । यहाँ चन्द्र पक्ष मे आशा माने दिशा है और तम माने अन्धकार है मुख पक्ष में आशा अभिलाषा है और तम विरहजन्यमूढता है । इस प्रकार दो अलंकारों के विषय में सन्देह संकर का उदाहरण लिखकर अब बहुतों के बारे में सन्देह संकर को लिखते हैं—

अत्र किम् । क्या इस पद्य में पर्यायोक्त अलंकार है ? क्योंकि "यह समय काम को उद्दीप्त करने वाला है" इस व्यंग्य अर्थ को नयनानन्द इत्यादि भिन्न शैली से अभिधा के द्वारा कहा है । अथवा यहाँ वदन का इन्दु बिम्ब रूप से अध्यवसान किया है अतः अतिशयोक्ति है क्या ! अथवा एतत् इससे मुख का निर्देश कर के इसमें इन्दु के रूप का आरोप किया है अतः रूपक है क्या ! अथवा दोनों के समुच्चय की विवक्षा है अतः यहाँ दीपक है क्या ! अथवा तुल्ययोगिता है । अथवा प्रदोष का समय है चन्द्र प्रस्तुत है किन्तु विशेषणों के साम्य से मुख की प्रतीति होने से समासोक्ति है क्या ! आहोचित् मुख की निर्मलता के वर्णन का प्रस्ताव है अतः मुख प्रस्तुत है और चन्द्र अप्रस्तुत है इसलिए अप्रस्तुत प्रशंसा है क्या ? इस तरह बहुतों के सन्देह होने से यह भी सन्देह संकर है ।

जहाँ तो न्याय एवं दोष में से किसी एक का अवतार हो अवसर हो वहाँ एक के निश्चित होने से संकर अलंकार नहीं होगा । यहाँ न्याय का अर्थ है साधकत्व अनुकूलता। दोष का भी बाधकत्व प्रतिकूलता । उनमें ज्योत्स्ना चाँदनी जैसे चन्द्र के सौभाग्य का विस्तार

इत्यत्र मुख्यतयाऽवगम्यमाना हासद्युतिर्वक्त्रे एवानुकूल्यं भजते इत्युपमायाः साधकम् (?) शशिनि तु न तथा प्रतिकूलेति रूपकं प्रति तस्या अबाधकता।

वक्त्रेन्दौ तव सत्ययं यदपरः शीतांशुरभ्युद्यतः ॥ ५७६ ॥

इत्यत्रापरत्वमिन्दोरनुगुणं न तु वक्त्रस्य प्रतिकूलमिति रूपकस्य साधकतां प्रतिपद्यते न तूपमाया बाधकताम्।

राजनारायणं लक्ष्मीस्त्वामालिंगति निर्भरम् ॥ ५७७ ॥

इत्यत्र पुनरालिंगनमुपमां निरस्यति सदृशं प्रति परप्रेयसीप्रयुक्तस्यालिङ्गनस्यासम्भवात् ॥

## बालक्रीड़ा

करती है वैसे हासद्युति चन्द्रसदृश मुख के सौन्दर्य को फैलाती है। यहाँ पर मुख्य रूप से स्वरसतः लक्षणा के विना ही मालूम पड़ने वाली हासरूपीकान्ति विशेष्यभूत प्रधानभूत मुख में ही अनुकूल है अतः उपमा की साधिका है। किन्तु शशी में वह हासद्युति तथा यानी मुख गत आनुकूल्य की तरह प्रतिकूल नहीं है बाधक नहीं है इस लिए रूपक का बाध नहीं करती है। क्योंकि हास पद की विकास अर्थ में लक्षणा कर के ज्योत्स्ना सदृश हासद्युति यानी विकास शोभा मुखरूपी चन्द्र के सौभाग्य को फैलाती है। यहाँ ग्रन्थकार का "हासद्युतिः उपमायाः साधकम्" इस प्रकार हासद्युतिः स्त्रीलिंग और साधकम् नपुंसक का प्रयोग "क्षुत्प्रतिहन्तुं शक्यम्" इस महाभाष्यकार व्याकरणावतार पतञ्जलि के प्रयोग की तरह सामान्य में नपुंसक मानकर साधु है असाधुता का भ्रम नहीं करना चाहिए।

इस प्रकार उपमा के विषय में न्याय के अवतार को दिखाकर अब रूपक के बारे में उसको दिखाते हैं—वक्त्र। हे प्रिये! तुम्हारे मुखचन्द्र के रहते यह जो अपर चन्द्र उदित हुआ है वह व्यर्थ है।

यहाँ अपरपद चन्द्र के अनुकूल है तब भी वक्त्र के प्रतिकूल नहीं है इसलिए रूपक का साधक बन जाता है जरूर किन्तु उपमा का बाधक नहीं है। क्योंकि अन्धकार को प्रकाश की अपेक्षा है प्रकाश अन्धकार में सापेक्ष है अपर पूर्व में सापेक्ष है पूर्व अपर में सापेक्ष है इसतरह के ऐसे पद परस्पर सापेक्ष हैं तदनुसार यहाँ जब ऐसा कहते हैं कि यह अपर इन्दु है तब यह भी अपने आप प्रतीत हो जाता है कि पूर्व में भी इन्दु अवश्य है। इसलिए यह अपर पद मुख में इन्दु तादात्म्यारोप रूपक का साधक है। किन्तु यदि यहाँ उपमा मानेंगे तब तो इन्दु सदृश वक्त्र की प्रतीति होने पर इन्दु में अपरत्व की प्रतीति नहीं होगी क्योंकि पूर्व में कोई इन्दु नहीं है।

दोष के अवतार का उदाहरण देते हैं—राज। हे राजन्! नारायण के तुल्य आप का लक्ष्मी आलिंगन करती है। यहाँ लक्ष्मी कर्त्तृक आलिंगन इस उपमा का निरास करता है क्योंकि सामान्यतः स्त्री अपने पति का ही आलिंगन करती है पति सदृश पति से भिन्न पर पुरुष का आलिंगन स्त्री नहीं करती है उसका वैसा करना सम्भव नहीं है। अतः राजनारायण पद में नारायणाभिन्न राजा ऐसा रूपक है।

पादाम्बुजं भवतु नो विजयाय मञ्जुमञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः ॥५७८॥

इत्यत्र मञ्जीरशिंजितं अम्बुजे प्रतिकूलम् असम्भवादिति रूपकस्य बाधकम् न तु पादेऽनुकूलमित्युपमायाः साधकमभिधीयते; विध्युपमर्दिनो बाधकस्य तदपेक्षयोत्कटत्वेन प्रतिपत्तेः। एवमन्यत्रापि सुधीभिः परीक्ष्यम् ॥

(२१०) स्फुटमेकत्र विषये शब्दार्थालंकृतिद्वयम्।
व्यवस्थितं च,

अभिन्ने एव पदे स्फुटतया यदुभावपि शब्दार्थालङ्कारौ व्यवस्थां समासादयतः सोऽप्यपरः संकरः। उदाहरणम्—

स्पष्टोल्लसत्किरणकेसरसूर्यबिम्बविस्तीर्णकर्णिकमथो दिवसारविन्दम्।
श्लिष्टाष्टदिग्दलकलापमुखावतारबद्धान्धकारमधुपावलि संचुकोच ॥ ५७९ ॥

अत्रैकपदानुप्रविष्टौ रूपकानुप्रासौ।

बालक्रीड़ा

इस प्रकार उपमा में बाधक को दिखाकर रूपक के सम्बन्ध में बाधक का अवतार दिखाते हैं पादाम्बुजम्। नूपुर की मधुर ध्वनि से मनोहर अम्बिका का अम्बुजसदृश पाद हम लोगों को विजय देने वाला होवे।

यहाँ मञ्जीरशिञ्जितत्व अम्बुज में प्रतिकूल है क्योंकि कमल के लिए नूपुर का पहिरना असम्भव है अतः यह नूपुरध्वनि रूपक की बाधिका है किन्तु पाद में वह नूपुरध्वनि अनुकूल है। तब भी उसको "उपमा की साधिका है" ऐसा नहीं कहते हैं। क्योंकि विधि माने उत्सर्ग का उपमर्दन करने वाले बाधक अपवाद की प्रतिपत्ति उत्सर्ग की अपेक्षा उत्कट प्रबल होती है। इस हमारे कथन की परीक्षा विद्वान् लोग और जगहों में भी कर सकते हैं।

यहाँ यह समझलेना चाहिए कि नूपुर शब्द में उपात्त नू शब्द संस्कृत है नख का पर्याय है अतः इस पद में बहुव्रीहि समास है नू है नख है पुर निवास स्थान जिसका उस भूषण को नूपुर कहते हैं। "राजस्थान में नख को "नू" कहते हैं।"

अब एक पद में अनुप्रवेश करने वाले तृतीय संकर का लक्षण लिखते हैं। चतुर्थ उल्लास में इसको एक व्यञ्जकानुप्रवेश भी कहा है। एक पद में शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनों स्पष्ट रूप में व्यवस्थित जहाँ हो वहाँ यह संकर होता है। इसी को वृत्ति में लिखते हैं कि अभिन्न ही एक ही पद में स्फुट रूप से जहाँ शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनों व्यवस्था को प्राप्त करते हैं वहाँ यह संकर एकपदप्रतिपाद्य होता है। उदाहरण जैसे—स्पष्ट। इसके बाद दिवस रूपी कमल संकुचित हो गया है जहाँ किरणरूपी केसरों का स्पष्ट उल्लास है ऐसा सूर्यबिम्ब ही जिस दिवसरूपी कमल में विस्तीर्ण कर्णिका है। और जहाँ आठों दिशारूपी दलों का कलाप परस्पर में सम्बद्ध है ऐसे रात्रि के आरम्भ के समय अन्धकाररूपी भ्रमरों ने जिसमें अपने को जमा लिया है। यहाँ दिवसारविन्द में दकार का अनुप्रास

**( २११ ) तेनासौ त्रिरूपः परिकीर्त्तितः ॥ १४१ ॥**

तदयमनुग्राह्यानुग्राहकतया सन्देहेन एकपदप्रतिपाद्यतया च व्यवस्थितत्वात्त्रिप्रकार एव संकरो व्याकृतः। प्रकारान्तरेण तु न शक्यो व्याकर्तुम् आनन्त्यात्तत्प्रभेदानामिति प्रतिपादिताः शब्दार्थोभयगतत्वेन त्रैविध्यजुषोऽलंकाराः। कुतः पुनरेष नियमो यदेतेषां तुल्येऽपि काव्यशोभातिशयहेतुत्वे कश्चिदलंकारः शब्दस्य कश्चिदर्थस्य कश्चिच्चोभयस्येति चेत्। उक्तमत्र यथा काव्ये दोषगुणालङ्काराणां शब्दार्थोभयगतत्वेन व्यवस्थायामन्वयव्यतिरेकावेव प्रभवतः निमित्तान्तरस्याभावात्। ततश्च योऽलंकारो यदीयान्वयव्यतिरेकावनुविधत्ते स तदलंकारो

**बालक्रीड़ा**

और रूपक का, किरण केशर में क और रेफ का अनुप्रास तथा रूपक का, सूर्यविम्ब विस्तीर्ण कर्णिका में र्ण र्ण का अनुप्रास और रूपक का दिग्दल कलाप में द द और ल ल का अनुप्रास तथा रूपक का उक्त एक २ पद में अनुप्रवेश रूप संकर है।

इस रीति से यह संकर तीन रूपों वाला कहा गया है इस पद्धति से इस संकर का व्याख्यान अनुग्राह्यानुग्राहकभाव, सन्देह एवं एकपदप्रतिपाद्य रूप से व्यवस्थित होने के कारण तीन प्रकार से किया है। किन्तु यह भी बात यहाँ है कि इस निरूपण से भिन्न कोई प्रकार इस संकर के व्याख्यान का नहीं है। क्योंकि अलंकारों के भेद प्रभेद एवं उपभेद अनन्त है। जैसा कि आचार्य दण्डी का उल्लेख है कि "कस्तान् कार्त्स्न्येन ब्रूयात्" कौन इन अलंकारों को पूर्ण रूप से कह सकता है। इसलिए शब्दालंकार अर्थालंकार एवं उभयालंकार इस रीति से तीन रूपों वाले अलंकारों का प्रतिपादन कर दिया। भोजराज ने तो इन सभी प्रकारों के मेल जोल को संसृष्टि नाम से कहा है. उनका उल्लेख ऐसा है—

संसृष्टिरिति विज्ञेया सर्वालंकारसंकरः
सा तु व्यक्ता तथाऽव्यक्ता व्यक्ताव्यक्तेति च त्रिधा
तिलतण्डुलवद् व्यक्ता छायादर्शवदेव च।
अव्यक्ता क्षीरजलवत् पांसुपानीयवच्च सा
व्यक्ताऽव्यक्ता च संसृष्टिर्नरसिंहवदिष्यते।
चित्रवर्णवदन्यस्मिन् नानालंकारसंकरे। इति।

प्रश्न—इन तीनों प्रकार के अलंकारों में जब काव्य की शोभा बढ़ाने की शैली तुल्य है तब कौन सा ऐसा नियम है कि जिससे कोई अलंकार शब्द का है कोई अर्थ का है और कोई इन दोनों का है। उत्तर। इसके विषय में पहले श्लेष प्रकरण में कह दिया है कि यहाँ काव्य में दोष गुण एवं अलंकारों की शब्द, अर्थ एवं उभय में रहने की व्यवस्था करने में अन्वय एवं व्यतिरेक ही प्रभु हैं समर्थ हैं। और कोई भी निमित प्रभु नहीं है अतः जो अलंकार जिस शब्द अर्थ या उभय के साथ अन्वय एवं व्यतिरेक का अनुविधान अनुगमन करता है। वह उसका अलंकार है यह व्यवस्था की गई है

व्यवस्थाप्यते इति। एवं च यथा पुनरुक्तवदाभासः परम्परितरूपकं चोभयोर्भावाभावानुविधायितया उभयाऽलंकारौ तथा शब्दहेतुकार्थान्तरन्यासप्रभृतयोऽपि द्रष्टव्याः। अर्थस्य तु तत्र वैचित्र्यम् उत्कटतया प्रतिभासते इति वाच्यालंकारमध्ये वस्तुस्थितिमनपेक्ष्यैव लक्षिताः। योऽलंकारो यदाश्रितः स तदलंकार इत्यपि कल्पनायां अन्वयव्यतिरेकावेव समाश्रयितव्यौ तदाश्रयणमन्तरेण विशिष्टस्याश्रयाश्रयिभावस्याभावादित्यलंकाराणां यथोक्तनिमित्त एव परस्परव्यतिरेको ज्यायान्॥

## बालक्रीड़ा

इसके अनुसार जैसे पुनरुक्तवदाभास और परम्परितरूपक शब्द और अर्थ दोनों के साथ भाव एवं अभाव का यानी अन्वय और व्यतिरेक का अनुविधान अनुगमन करते हैं अतः उभयालंकार है वैसे ही शब्द एवं अर्थ उभय हेतुक अर्थान्तरन्यास एवं उपमा प्रभृति अलकारों को भी जानना चाहिए। जब ऐसी ही बात है तब इन उपरिनिर्दिष्ट अलकारों को केवल शब्दालंकार या केवल अर्थालंकार क्यों कहा। उत्तर। बात यह है पुनरुक्तवदाभास में शब्द का वैचित्र्य उत्कट मालूम पड़ता है अतः वस्तुस्थिति की परवाह नहीं कर के उसका शब्दालंकारों में लक्षण और परम्परित रूपक अर्थान्तरन्यास एवं उपमा में अर्थ का वैचित्र्य उत्कट प्रतीत होता है अतः उनका अर्थालंकारों में किया है। लोक में जो अलंकार जिसमें पहिना जाता है उसका उसी के नाम से व्यवहार होता है क्योंकि वह उसके आश्रित है जैसे मुकुट शिर में पहिना जाता है अतः उसे शिरोभूषण कहते हैं इसी तरह ग्रैवयेक को कण्ठभूषण, हार को वक्षोभूषण, कंकण को करभूषण, शृंखला को करधनी कटिभूषण और नूपुर को नखभूषण नामों से। इन लोकानुसारी कल्पनाओं में भी अन्वय एवं व्यतिरेक का ही आश्रयण करना पड़ेगा। इसके आश्रयण के विना विशिष्ट का आश्रयाश्रयिभाव बन ही नहीं सकता है इसलिए जैसा कहा गया है उसी अन्वय और व्यतिरेक रूपी निमित्त के आधार पर ही यह परस्पर का व्यतिरेक परस्पर का भेद उचित है श्रेष्ठ है। यहाँ जो सरस्वतीतीर्थ और चक्रवर्ती आदि के उल्लेख के सहारे झलकीकर महाशय का लेख है कि अलंकार सर्वस्वकार के मत को दूषित करते हैं यह सब भ्रम है। मम्मट प्राचीन हैं रुय्यक अर्वाचीन है। यह एक बात हुई। दूसरी बात यह है कि यहाँ किसी के मत को दूषित नहीं किया है अपितु लोक का व्यवहार भी इसी शास्त्रीय पद्धति के अनुसार संगत हो जाता है यही कहा है।

प्रश्न—अलंकारों के दोषों को प्राचीनों ने कहा है किन्तु आप ने उनको नहीं कहा। क्या उनमें वे दोष नहीं हैं! यदि हैं तब क्यों उनकी उपेक्षा की गई है! यदि कहें कि वे दोष नहीं हैं तब तो बड़ी गड़बड़ी है क्योंकि अनुभव का अपलाप नहीं किया जा सकता है। यदि कहें कि हैं तब क्यों नहीं कहा। कहना चाहिए अन्यथा आप के ग्रन्थ की न्यूनता कहलायेगी। उत्तर। कहते हैं कि वे दोष हैं किन्तु जिन दोषों का सप्तम उल्लास में हम उल्लेख कर आये हैं उनसे अतिरिक्त कोई दोष नहीं हैं उन्हीं में इनका अन्तर्भाव

(२१२) एषां दोषा यथायोगं सम्भवन्तोऽपि केचन ।
उक्तेष्वन्तर्भवन्तीति न पृथक् प्रतिपादिताः ॥ १४२ ॥

तथाहि अनुप्रासस्य प्रसिद्ध्यभावो वैफल्यं वृत्तिविरोध इति ये त्रयो दोषाः ते प्रसिद्धिविरुद्धताम् अपुष्टार्थत्वं प्रतिकूलवर्णतां च यथाक्रमं न व्यतिक्रामन्ति तत्स्वभावत्वात्, क्रमेणोदाहरणम्—

चक्री चक्रारपङ्क्तिं, हरिरपि च हरीन्, धूर्जटिर्धूर्ध्वजाग्रान्
अक्षं नक्षत्रनाथो,ऽरुणमपि वरुणः, कूबराग्रं कुबेरः ।
रंहः संघः सुराणां जगदुपकृतये नित्ययुक्तस्य यस्य
स्तौति प्रीतिप्रसन्नोऽन्वहमहिमरुचेः सोऽवतात्स्यन्दनो वः ॥५८०॥

अत्र कर्तृकर्मप्रतिनियमेन स्तुतिः अनुप्रासानुरोधेनैव कृता न पुराणेतिहासादिषु तथा प्रतीतेति प्रसिद्धिविरोधः ॥

भण तरुणि ! रमणमन्दिरमानन्दस्यन्दिसुन्दरेन्दुमुखि ! ।
यदि सल्लीलोल्लापिनि ! गच्छसि तत् किं त्वदीयम्मे ॥५८१॥
अनणुरणन्मणिमेखलमविरतशिञ्जानमञ्जुमञ्जीरम् ।
परिसरणमरुणचरणे ! रणरणकमकारणं कुरुते ॥५८२॥

बालक्रीड़ा

है। इसी को कहते हैं एषाम् । इन अलंकारों के भी कुछ दोष होते हैं जिनका सप्तमोल्लास में कहे हुए दोषों में अन्तर्भाव हो जाता है अतः विस्तार भीरुता के कारण हमने उनका पृथक् प्रतिपादन नहीं किया है। जैसे—अनुप्रास में प्रसिद्धि का अभाव, विफलता एवं वृत्तिविरोध ये तीन दोष होते हैं वे प्रसिद्धिविरुद्धत्व, अपुष्टार्थत्व एवं प्रतिकूलवर्णता का अतिक्रमण नहीं करते हैं अर्थात् उन्हीं में उनका अन्तर्भाव है। क्योंकि उन दोषों का वही स्वभाव है वही स्वरूप है। क्रम से उदाहरण जैसे—प्रसिद्धि के अभाव का प्रसिद्धि विरुद्धता में अन्तर्भाव—

चक्री। सूर्य भगवान् का वह रथ हमारी तुम्हारी एवं अन्य सब की प्रतिदिन रक्षा करे। जो रथ विश्व का उपकार करने के लिए नित्य सन्नद्ध है। जिसके पहिओं में लगे हुए आरों की पङ्क्ति की स्तुति विष्णु, घोड़ों की स्तुति हरि, धुरी में लगी हुई ध्वजा के अग्रभाग की स्तुति धूर्जटि, अक्ष पहिए की नाभि में लगे हुए लोहदण्ड की स्तुति चन्द्र, अरुण सारथि की स्तुति वरुण, कूबर घोड़ों के कन्धों पर रखी जाने वाली जोत के अग्रभाग की स्तुति कुबेर एवं वेग की स्तुति देव समूह प्रसन्न होकर करता है। यहाँ अनुप्रास के अनुरोध से ही अर्थात् अक्षरों के स्वरूप को अक्षरों से मिलाने के लिए ही कर्त्ता एवं कर्म में प्रतिनियत स्तुति की गई है किन्तु पुराण एवं इतिहास में ऐसी स्तुति प्रसिद्ध नहीं है अतः प्रसिद्धि विरोध है।

वैफल्य का अपुष्टार्थत्व में अन्तर्भाव का उदाहरण जैसे—भण। आनन्द का

अत्र वाच्यस्य विचिन्त्यमानं न किंचिदपि चारुत्वं प्रतीयते इत्यपुष्टार्थतैवानुप्रासस्य वैफल्यम्। 'अकुण्ठोत्कण्ठया' इति। अत्र शृङ्गारे परुषवर्णाडम्बरः। पूर्वोक्तरीत्या विरुध्यत इति परुषानुप्रासोऽत्र प्रतिकूलवर्णतैव वृत्तिविरोधः।

यमकस्य पादत्रयगतत्वेन यमनमप्रयुक्तत्वं दोषः। यथा—

भुजङ्गमस्येव मणिः सदम्भा ग्राहावकीर्णेव नदी सदम्भाः।
दुरन्ततां निर्णयतोऽपि जन्तोः कर्षन्ति चेतः प्रसभं सदम्भाः ॥५८३॥

उपमायामुपमानस्य जातिप्रमाणगतं न्यूनत्वम् अधिकत्वं वा तादृशमनुचितार्थत्वं दोषः। धर्माश्रये तु न्यूनाधिकत्वे यथाक्रमं हीनपदत्वमधिकपदत्वं च न व्यभिचरतः। क्रमेणोदाहरणम्—

**बालक्रीड़ा**

झरना एवं इन्दु के सदृश सुन्दर मुखवाली तथा मधुरालाप करने वाली हे तरुणि! अगर तुम अपने रमण के मन्दिर को जा रही हो तब हे अरुण चरणों वाली! तुम्हारा गमन—जिसमें मणि जटित मेखला की अनल्प झण झणाहट है एवं नू पुरों की निरन्तर मधुर ध्वनि है—क्यों मुझे अकारण उत्कण्ठित कर रहा है। यहाँ विचार करने पर भी अर्थ में कुछ भी चमत्कार नहीं प्रतीत हो रहा है। अतः अनुप्रास का वैफल्य अपुष्टार्थता ही है। "अकुण्ठोत्कण्ठया" यहाँ शृंगार में ठठ रूप परुष वर्णों का आडम्बर पूर्व में अष्टमोल्लास में गुण विवेचन के अवसर पर बतलाई हुई रीति के अनुसार विरुद्ध ही है अतः अनुप्रास में वर्तमान यह वृत्ति विरोध प्रतिकूलवर्णता ही है।

यमक का उपनिबन्धन समपादों में किया जाता है। या तो दो पादों या चारों पादों में। उसमें यदि इस नियम को तोड़ कर तीन पादों में वर्णों का यमन किया जाय तो अप्रयुक्तत्व दोष है। जैसे—भुजंगमस्य। ये कपटी खल लोग दम्भ से सम्पन्न हैं इनके साथ रहने में खतरा ही है ऐसा समझने वाले भी जन्तु के चित्त को ये जबरन् ऐसा आकृष्ट करते हैं जैसे समीचीन अर्थात् खूब चमकने वाली सर्प की मणि एवं उत्तम जलवाली किन्तु ग्राहों से परिपूर्ण नदी आकृष्ट कर लेती है। यहाँ "सदम्भा" यह यमक प्रथम द्वितीय एवं चतुर्थ पाद में है अतः विषम तीन पादों में होने से अप्रयुक्तत्व दोष है।

उपमा में उपमान की गोत्व एवं ब्राह्मणत्वादि रूप जातिगत न्यूनता या अधिकता और प्रमाण यानी पाव आधा सेर रूप परिमाण की न्यूनता या अधिकता अनुचितार्थत्व दोष है। यह धर्मी की न्यूनता या अधिकता का निरूपण किया है। यदि तो धर्म की न्यूनता या अधिकता है तब तो वह क्रम के अनुसार हीनपदत्व एवं अधिकपदत्व का व्यभिचार नहीं करती हैं। क्रम से उदाहरण जैसे यहाँ "जातिप्रमाणगतन्यूनत्वं" ऐसा समस्त पद दुष्ट है। क्योंकि जातिप्रमाणगत इस पद का जैसे न्यूनत्व में अन्वय है वैसे ही उस पद का अधिकता में भी अन्वय है। यदि समास इसमें कर देते हैं तो विशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य विशेषणयोगो न इस नियम के अनुसार जातिप्रमाणगत पद का अधिकता में अपेक्षित अन्वय नहीं होगा। अतः असमस्त जातिप्रमाण गतं ऐसा पाठ

चण्डालैरिव युष्माभिः साहसं परमं कृतम्। वह्निस्फुलिङ्ग इव भानुरयं चकास्ति। अयं पद्मासनासीनश्चक्रवाको विराजते। युगादौ भगवान् वेधा विनिर्मित्सुरिव प्रजाः पातालमिव ते नाभिः स्तनौ क्षितिधरोपमौ। वेणीदण्डः पुनरयं कालिन्दीपातसन्निभः।

अत्र चण्डालादिभिरुपमानैः प्रस्तुतोऽर्थोऽत्यर्थमेव कदर्थित इत्यनुचितार्थता।

स मुनिर्लाञ्छितो मौञ्ज्या कृष्णाजिनपटं वहन्।
व्यराजन्नीलजीमूतभागाश्लिष्ट इवांशुमान् ॥५८८॥

वालक्रीड़ा

यहाँ शुद्ध है। क्योंकि जातिप्रमाणगतं च जातिप्रमाणगता च इस समास में "नपुंसकमनपुंसकेन" इस सूत्र के अनुसार नपुंसक जातिप्रमाणगतं ही शेष रहेगा। और इसी प्रसंग में तादृशी यह पद व्यर्थ एवं अशुद्ध भी है क्योंकि जब जातिप्रमाणगतं न्यूनत्वम् अधिकत्वं वा अनुचितार्थत्वं दोषः इस पद्धति से सरल अन्वय हो जाता है तब बीच में तादृशीपद के उपन्यास की क्या आवश्यकता है अतः व्यर्थ है। दूसरे यदि उक्त पद को रखना ही चाहते हैं तब तादृशं पद को रखिये। क्योंकि तादृशं न्यूनत्वं तादृशी अधिकता इस रीति का अन्वय यहाँ अभीष्ट है इसलिए तादृशं च तादृशी च इस समास में नपुंसक तादृशं ही एकशेष रहेगा। तादृशी नहीं। अतः व्याकरण के नियम से भी अशुद्ध है।

जातिगत न्यूनता का अनुचितार्थता में अन्तर्भाव को कहते हैं चाण्डालैः। चाण्डलों की तरह तुमलोगों ने साहस किया यहाँ 'सम्बोधनपरो हि युष्मदर्थः' के सिद्धान्त से किसी भी सम्बोध्य पुरुष को चाण्डाल कहना अनुचित है। चण्डाल ही चाण्डाल है

अनुचितार्थता में प्रमाणगत न्यूनता के अन्तर्भाव को दिखाते हैं वन्हिः। अग्नि के छोटे कण की तरह यह सूर्य चमक रहा है। यहाँ सहस्र किरणों वाले सूर्य की अग्नि के एक कण के साथ तुलना करना अनुचित है। पहिले उदाहरण में साहसी पुरुष के लिये साहस की प्रशंसा नहीं होकर निन्दा ही व्यक्त होती है। द्वितीय उदाहरण में सूर्य की तुच्छता व्यक्त होती है अतः दोनों पद्य दुष्ट हैं।

अनुचितार्थता में जातिगत अधिकता के अन्तर्भाव को लिखते हैं अयम्। पद्म के ऊपर बैठा हुआ यह चक्रवाक ऐसा सुशोभित हो रहा है जैसे युग के आरम्भ में जगत् के निर्माण करने की इच्छा वाले भगवान् ब्रह्मा जी पद्म पर बैठे हों। यहाँ चक्रवाकत्व जाति की अपेक्षा ब्रह्मत्वजाति की अधिकता है। कल्प भेद से ब्रह्माओं के भिन्न होने से अनेक ब्रह्माओं में रहने वाला ब्रह्मत्व धर्म भी जाति ही है।

अनुचितार्थत्व में प्रमाणगत अधिकता के अन्तर्भाव को समझाते हैं पातालम्। तुम्हारी नाभि पाताल की तरह है स्तन पहाड़ों के जैसे हैं और यह वेणी दण्ड तो फिर कालिन्दी के झरने की सदृश है। यहाँ उपमान प्रमाणतः अधिक है। इन उदाहरणों में चाण्डाल आदि की उपमा के द्वारा प्रस्तुत अर्थ अत्यन्त ही कदर्थित कर दिया गया है अतः अनुचितार्थता है।

हीनपदत्व में धर्मगत न्यूनता के अन्तर्भाव को बतलाते हैं—स मुनिः। मुञ्ज की

अत्रोपमानस्य मौञ्जीस्थानीयस्तडिल्लक्षणो धर्मः केनापि पदेन न प्रतिपादित इति हीनपदत्वम्।

स पीतवासाः प्रगृहीतशार्ङ्गो मनोज्ञभीमं वपुराप कृष्णः।
शतह्रदेन्द्रायुधवान्निशायां संसृज्यमानः शशिनेव मेघः ॥५८९॥

अत्रोपमेयस्य शङ्खादेरनिर्देशे शशिनो ग्रहणमतिरिच्यते इत्यधिकपदत्वम्। यदा लिङ्गवचनभेदोऽपि उपमानोपमेययोः साधारणं चेत् धर्ममन्यरूपं कुर्यात्तदा एकतरस्यैव तद्धर्मसमन्वयावगतेः सविशेषणस्यैव तस्योपमानत्वमुपमेयत्वं वा प्रतीयमानेन धर्मेण प्रतीयते इति प्रक्रान्तस्यार्थस्य स्फुटमनिर्वाहादस्य भग्नप्रक्रमरूपत्वम्। यथा—

चिन्तारत्नमिव च्युतोऽसि करतो धिङ् मन्दभाग्यस्य मे ॥५९०॥
सक्तवो भक्षिता देव ! शुद्धाः कुलवधूरिव ॥५९१॥

बालक्रीड़ा

मेखला से लाञ्छित एवं काले मृग की चर्म को पहिने हुए वह मुनि नीलरंग वाले मेघ से आश्लिष्ट सूर्य की तरह विराजमान हो रहा है।

यहाँ उपमेय मौञ्जी के बरावर के स्थान में उपयोज्यमान उपमान भूत विद्युत् रूपी धर्म का किसी भी पद से प्रतिपादन नहीं किया है अतः हीनपदत्व दोष है।

अधिकपदत्व में होने वाले धर्मगत अधिकता के अन्तर्भाव का निरूपण करते हैं—स पीत। पीत वस्त्र एवं शार्ङ्ग धनुष के धारण करने के कारण मनोज्ञ एवं भीम शरीर को प्राप्त करने वाला वह भगवान् श्रीकृष्ण, निशा में चन्द्र से संसर्ग करने वाले मेघ के तुल्य है। जो मेघ विद्युत् एवं इन्द्रायुध से युक्त है।

यहाँ उपमेयभूत शंख के निर्देश नहीं करने पर शशी का ग्रहण अतिरिक्त हो गया है अतः अधिकपदत्व दोष है। यहाँ विशिष्ट उपमा है। विशेष्य मेघ उपमान है और विशेष्य कृष्ण उपमेय है। मेघ के विशेषण उपमान है और कृष्ण के विशेषण उपमेय है।

जहाँ सविशेषण का ही अर्थात् विशेषणीभूत साधारण धर्म के सहित का ही उपमानत्व एवं उपमेयत्व अपेक्षित है वहाँ उपमान और उपमेय में रहने वाला लिंग और वचन का भेद अगर साधारण धर्म को अन्य रूप कर देगा यानी असाधारण बना देगा तो उस धर्म का साक्षात् वाच्य रूप में समन्वय किसी एक ही के साथ अवगत होगा। और दूसरे के साथ प्रतीयमान व्यज्यमान धर्म से समन्वय प्रतीत होगा अतः प्रक्रान्त अर्थ का स्पष्ट निर्वाह नहीं होने से इसमें भग्नप्रक्रमत्व दोष होगा। जैसे—चिन्ता। धिक्कार है। मुझ मन्द भाग्य के हाथ से चिन्तमणि की तरह तुम च्युत हो गये। यहाँ उपमेय पुरुष में च्युतः यह धर्म वाच्य है और उपमान चिन्तारत्न में तो च्युतं इस तरह लिंग को बदल कर प्रतीत होने से धर्म व्यंग्य है। अतः इस धर्म का पुंस्त्व विशिष्ट में ही साक्षात् अन्वय होगा नपुंसकत्व विशिष्ट में नहीं। क्योंकि नियम है कि जहाँ विशेष्य विशेषण भावस्थल है वहाँ लिंग एवं वचनों को समान होना चाहिए। जहाँ वे समान नहीं होंगे वहाँ भग्नप्रक्रमत्व दोष होगा।

यत्र तु नानात्वेऽपि लिङ्गवचनयोः सामान्याभिधायि पदं स्वरूपभेदं नापद्यते न तत्रैतद्दूषणावतारः उभयथापि अस्यानुगमक्षमस्वभावत्वात् , यथा—

गुणैरनर्घ्यैः प्रथितो रत्नैरिव महार्णवः ॥५९२॥

तद्वेषोऽसदृशोऽन्याभिः स्त्रीभिर्मधुरताभृतः ।
दधते स्म परां शोभां तदीया विभ्रमा इव ॥५९३॥

यत्र कालपुरुषविध्यादिभेदेऽपि न तथा प्रतीतिरस्खलितरूपतया विश्रान्तिमासादयतीत्यसावपि भग्नप्रक्रमतयैव व्याप्तः । यथा—

बालक्रीढ़ा

सक्तवः । हे देव ! शुद्ध कुल वहू की तरह शुद्ध स्वच्छ सक्तुओं का भक्षण कर लिया है। यहाँ वचन भेद प्रयुक्त दोष नहीं है। यद्यपि ग्रन्थकार ने वचनभेद प्रयुक्त दोष को दिखलाने के लिए इस वाक्य का उद्धरण किया है तद्यपि वह दोष नहीं है। क्योंकि "भक्षिता देव" इसमें ता के आगे दकार के रहने से विसर्ग का लोप हो जाता है अतः भक्षिता यह एक वचन भी रह जाता है और बहुवचन भी। जैसे "लावण्यस्य महानिधी रसिकताम्" यहाँ पर "नेत्रे तनुर्वा हरेः" मे प्रोक्त तनु और नेत्रे के अनुरोध से द्रू लोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः के द्वारा किये हुए दीर्घ को मानकर निधिः और निधी एक एवं बहुवचनों को दोनों को लेते हैं। यहाँ दूसरा दोष भी है। वह यह है कि कुलबधू का भक्षण नहीं होता है उपभोग होता है। भक्षण तो चोष्य पेय लेह्य भोज्य भक्ष्य एवं चर्व्य इन छ प्रकार के आहारों में का एक भेद है। इसके सिवाय ( सक्तून् पिब देवदत्त ? ) इत्यादि महाभाष्यादि प्रामाणिक की उक्ति के अनुसार सक्तु का भी पान ही होता है भक्षण नहीं होता है।

जहाँ तो उपमान एवं उपमेय के लिंग और वचनों में नानात्व हैं भेद है वहाँ भी यदि सामान्य को साधारणधर्म को कहने वाला पद यदि स्वरूप भेद को प्राप्त नहीं करता है तो दूषण का अवतार नहीं होता है। क्योंकि दो प्रकारों से उसके स्वभाव मे अनुगमन करने की क्षमता है। जैसे—गुणैः। अनर्घ्य रत्नों से समुद्र की तरह आप भी अनर्घ्य गुणों से प्रसिद्ध हैं। यहाँ अनर्घ्यैः यह पुलिंग एवं नपुंसकलिंग मे समान रूप वाला है।

तद्वेषः। मधुरताओं भरे हुए अत एव अन्य औरतों की अपेक्षा विलक्षण उसके विभ्रमों के तुल्य उसका वेष उत्कृष्ट शोभा को धारण करता है।

यहाँ तद्वेष उपमेय है और तदीय विभ्रम उपमान है और दोनों तरफ अन्वित होने वाले असदृश मधुरताभृत एवं दधते ये सामान्य साधारण धर्म के वाचक पद हैं सदृशः यह कञ् प्रत्ययान्त एकवचन है और क्विप् प्रत्ययान्त बहुवचन है। भृतः यह क्त प्रत्ययान्त एकवचन है और क्विप् प्रत्ययान्त बहुवचन है। दधते यह दध धारणे का एकवचनान्त है और डुधाञ् धारणपोषणयोः का बहुवचनान्त है।

इसी तरह जहाँ काल, पुरुष एवं विधि लिङ् लोट्तव्य तव्यत् अनीयर प्रत्ययों

अतिथिं नाम काकुत्स्थात्पुत्रमाप कुमुद्वती । पश्चिमाद्यामिनीयामात्प्रसादमिव चेतना ।
अत्र चेतना प्रसादमाप्नोति न पुनरापेति कालभेदः ।
प्रत्यग्रमज्जनविशेषविविक्तमूर्त्तिः कौसुम्भरागरुचिरस्फुरदंशुकान्ता ।
विभ्राजसे मकरकेतनमर्चयन्ती वालप्रवालविटपप्रभवा लतेव ॥५९५॥

अत्र लता विभ्राजते न तु विभ्राजसे इति सम्बोध्यमाननिष्ठस्य परभागस्य असम्बोध्यमानविषयतया व्यत्यासात्पुरुषभेदः ।

गङ्गेव प्रवहतु ते सदैव कीर्तिः ॥५९६॥

इत्यादौ च गङ्गा प्रवहति न तु प्रवहतु इति अप्रवृत्तप्रवर्त्तनात्मनो विधेः । एवंजातीयकस्य चान्यस्यार्थस्य उपमानगतस्यासम्भवाद्विध्यादिभेदः ।

ननु समानमुच्चारितं प्रतीयमानं वा धर्मान्तरमुपादाय पर्यवसितायामुपमायामुपमेयस्य प्रकृतधर्माभिसम्बन्धान्न कश्चित्कालादिभेदोऽस्ति, यत्राप्युपा-

## बालक्रीड़ा

का अप्रवृत्त के लिए प्रवर्त्तना देने वाला अर्थ तथा आदि पद बोध्य आशीर्वाद के भेद में भी वैसी एकतावाली प्रतीति नहीं होती है जो अस्खलित रूप से विश्रान्ति का आसादन करती है । इस लिए यह भी विषय भग्नप्रक्रमता दोष से व्याप्त है । जैसे— अतिथिम् । कुमुद्वती ने ककुत्स्थ के वंश में पैदा होने वाले कुश नामक राजा से अतिथि नामक पुत्र को प्राप्त किया । जैसे चेतना बुद्धि रात्रि के पश्चिम प्रहर से प्रसाद को निर्मलता को प्राप्त करती है । यहाँ चेतना प्रसाद को प्राप्त करती है ऐसा वर्त्तमान कालिक ही न कि उसने प्रसाद को पाया ऐसा भूतकालिक निर्देश हो सकता है । अतः भूत एवं वर्त्तमान काल का भेद होने से यहाँ भग्नप्रक्रम दोष है ।

प्रत्यग्र । तात्कालिक स्नानविशेष से विविक्त स्वच्छ मूर्ति स्वरूप वाली एवं कौसुम्भ राग युक्त वस्त्रों से रुचिर एवं चमकीली हुई तुम हे प्रिये ! मकर केतन कामदेव का अर्चन करती हुई ऐसी सुशोभित हो रही हो जैसे नूतन २ पत्तों से सम्पन्न विटप से पैदा होने वाली लता सुशोभित होती है ।

यहाँ लता सम्बोधनीय नहीं है अतः उसका विभ्राजते से अन्वय हो सकता है विभ्राजसे से नहीं । जिसके कारण सम्बोध्यमान में रहने वाले परभाग अर्थात् विभ्राजसे क्रिया के आगे के हिस्से से प्रत्यय का असम्बोध्यमान अचेतन लता के विषय में व्यत्यास करना पड़ेगा अर्थात् विभ्राजसे के परिवर्त्तन में विभ्राजते करना पड़ता है अतः मध्यम-पुरुष को प्रथम पुरुष में करना पड़ता है इस लिए पुरुष भेद भी प्रक्रम भेद ही है ।

इसी तरह गंगा । हे राजन् ! गंगा की तरह आपकी कीर्ति सदा बहती रहे । इत्यादि में गंगा प्रवहति यही प्रयोग ठीक है न कि प्रवहतु ऐसा अप्रवृत्त प्रवर्त्तना रूप विधि का प्रयोग । इस जाति वाले अन्य अर्थ का उपमान में सम्भव नही है अतः विध्यादि भेद भी प्रक्रम भेद ही है ।

प्रश्न—उच्चारित अर्थात् वाच्य या प्रतीयमान व्यंग्य भूत किसी दूसरे समान धर्म के

त्तेनैव सामान्यधर्मेण उपमाऽवगम्यते तथा युधिष्ठिर इवायं सत्यं वदतीति तत्र युधिष्ठिर इव सत्यवाद्ययं सत्यं वदतीति प्रतिपत्स्यामहे, सत्यवादी सत्यं वदतीति च न पौनरुक्त्यमाशङ्कनीयम् रैपोषं पुष्णातीतिवत् युधिष्ठिर इव सत्यवदनेन सत्यवाद्ययमित्यर्थावगमात्। सत्यमेतत्, किन्तु स्थितेषु प्रयोगेषु समर्थनमिदन्नतु सर्वथा निरवद्यं प्रस्तुवस्तुप्रतीतिव्याघातादिति सचेतस एवात्र प्रमाणाम्।

असादृश्यासम्भवावप्युपमायामनुचितार्थतायामेव पर्यवस्यतः। यथा—

ग्रथ्नामि काव्यशशिनं विततार्थरश्मिम्॥ ५९७॥

अत्र काव्यस्य शशिना अर्थानां च रश्मिभिः साधर्म्यं कुत्रापि न प्रतीतमित्यनुचितार्थत्वम्।

वालक्रीड़ा

साथ उपमान का समन्वय हुआ और उपमेय का प्रकृत धर्म से समन्वय हुआ इस तरह उपमा का पर्यवसान हो गया अतः ऐसी जगहों में किसी तरह का कालादि भेद नहीं है। उत्तर। जहाँ भी उपात्त सामान्य धर्म से ही उपमा की अवगति होती है। जैसे—युधिष्ठिर की तरह यह सच बोलता है। यहाँ युधिष्ठिर की तरह सच बोलने वाला यह सच बोलता है ऐसी प्रतीति करेंगे। अगर कहें कि यहाँ तो सत्यवादी सत्य वदन करता है इस तरह पुनरुक्ति ही हो गई इस पर कहते हैं कि यहाँ पुनरुक्ति की आशंका नहीं करनी चाहिए क्योंकि रै पोषं पुष्णाति में जैसे धन के द्वारा होने वाली पुष्टि ही यह पुष्टि है इस तरह सामान्य विशेष भाव के जरिये विशेष्य विशेषण भाव के मान लेने से पुनरुक्ति नहीं होती है वैसे ही युधिष्ठिर की तरह सत्य कथन करने से सत्यवादी है ऐसे यहाँ भी अर्थ की प्रतीति हो जायगी। इस पर कहते हैं कि सच है हाँ ठीक है चालू प्रयोगों के विषय में यह समर्थन लागू हो सकता है किन्तु यह समर्थन सर्वथा निर्दुष्ट नहीं है। क्योंकि ऐसी हालत में प्रस्तुत वास्तविक प्रतीति का व्याघात हो जाता है। इस विषय में सहृदय लोग ही प्रमाण है।

हाँ ठीक है वाच्य या व्यंग्य अन्य किसी समान धर्म को लेकर उपमिति क्रिया की निष्पत्ति हो जायगी मान लेते हैं। किन्तु जहाँ अन्य कोई समान धर्म नहीं है और उपमा है जैसे—युधिष्ठिर की तरह सच बोलता है यहाँ क्या गति होगी। क्योंकि युधिष्ठिर तो सत्य बोलता ही था आज तो नहीं बोलता है अतः यहाँ पर उपात्त सत्यवदनकर्तृत्व ही साधारण धर्म है जो वस्तुतः भिन्न कालिक है तब वह आपकी पूर्वोक्त उपमिति क्रिया की निष्पत्ति कैसे हो सकती है।

उपमा में होने वाले असादृश्य और असम्भव भी अनुचितार्थत्व मे ही पर्यवसित होते हैं जैसे—ग्रथ्नामि। जिसकी अर्थ रूपी किरणें चारों तरफ फैली हुई हैं ऐसे काव्य रूपी चन्द्र को गूँथ रहा हूँ। यहाँ काव्य का शशी के साथ और अर्थों का किरणों के साथ साधर्म्य कहीं पर भी प्रतीत नहीं होता है अतः अनुचितार्थत्व ही दोष है। यह उपमागत असादृश्य का उदाहरण है।

निपेतुरास्यादिव तस्य दीप्ताः शरा धनुर्मण्डलमध्यभाजः ।
जाज्वल्यमाना इव वारिधारा दिनार्धभाजः परिवेषिणोऽर्कात् ॥५९८॥

अत्रापि ज्वलन्त्योऽम्बुधाराः सूर्यमण्डलान्निष्पतन्त्यो न सम्भवन्तीत्युपनिबध्यमानोऽर्थोऽनौचित्यमेव पुष्णाति ।

उत्प्रेक्षायामपि सम्भावनं ध्रुवेवादय एव शब्दा वक्तुं सहन्ते न यथाशब्दोऽपि, केवलस्यास्य साधर्म्यमेव प्रतिपादयितुं पर्याप्तत्वात्; तस्य चास्यामविवक्षितत्वादिति तत्राशक्तिरस्यावाचकत्वं दोषः । यथा—

उदयौ दीर्घिकागर्भान्मुकुलं मेचकोत्पलम् ।
नारीलोचनचातुर्यशङ्कासंकुचितं यथा ॥५९९॥

उत्प्रेक्षितमपि तात्त्विकेन रूपेण परिवर्जितत्वात् निरूपाख्यप्रख्यं तत्समर्थनाय यदर्थान्तरन्यासोपादानं तत् आलेख्यमिव गगनतलेऽत्यन्तमसमीचीनमिति निर्विषयत्वमेतस्यानुचितार्थतैव दोषः । यथा—

दिवाकराद्रक्षति यो गुहासु लीनं दिवा भीतमिवान्धकारम् ।
क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ममत्वमुच्चैः शिरसामतीव ॥६००॥

### बालक्रीड़ा

निपेतुः । चक्रीकृत धनुर्मण्डल के मध्यवर्त्ती उस राजा के मुख से देदीप्यमान शर ऐसे निकल रहे हैं । जैसे मध्यान्हगत परिवेष ( मण्डल ) युक्त सूर्य से जलती हुई जल की धारायें निकल रही हो । यहाँ जलती हुई जल की धारायें सूर्य से निकलें ऐसा सम्भव नहीं है । अतः इस रीति से उपनिबन्धन किया हुआ यह अर्थ अनौचित्य की ही पुष्टि करता है ।

उत्प्रेक्षा में भी ध्रुव एवं इव आदि शब्द ही सम्भावना के कहने में समर्थ है न कि यथाशब्द भी । वह तो केवल साधर्म्य के ही प्रतिपादन में समर्थ है और साधर्म्य की उत्प्रेक्षा में विवक्षा नहीं है इस लिए सम्भावना के विषय में इस यथा शब्द की शक्ति के नहीं होने से उत्प्रेक्षा स्थल में यथाशब्द के उपादान करने पर अवाचकत्व ही दोष है । जैसे उदयौ । सुन्दरी के नयनों का चातुर्य मुझसे अधिक है इस शंका से ही मानो नीलकमल कलि के रूप में बावडी से निकला । यहाँ यथा शब्द उत्प्रेक्षा में विषय में अवाचक ही है ।

कहीं पर उत्प्रेक्षित सम्भावित हुआ भी अर्थ तात्विकता रहित होने से निरुपाख्य कहने की सीमा से बाहर होने वाले अलीक खरहे के सींग और आकाश पुष्प के तुल्य हैं उन अर्थों के समर्थन के लिए जो अर्थान्तरन्यास का उपादान है वह आकाश में चित्र लेखन के तुल्य अत्यन्त झूठ है इसलिए निर्विषय अर्थात् समर्थनीय अर्थ के अभाव में यह समर्थन अनुचितार्थता नामक दोष ही है । जैसे—दिवाकरात् । यह वह हिमालय है जो दिन में सूर्य से डरे हुए अतएव गुहा में छिपे हुए हैं अन्धकार की रक्षा करता है । ठीक ही है क्षुद्र भी यदि बड़े आदमियों की शरण में आ जाता है तो उन की उस पर भी अत्यन्त ममता होती है ।

अत्राचेतनस्य तमसो दिवाकरात्त्रास एव न सम्भवतीति कुत एव तत्प्रयोजितमद्रिणा परित्राणम्, सम्भावितेन तु रूपेण प्रतिभासमानस्याय न काचिदनुपपत्तिरवतरतीति व्यर्थ एव तत्समर्थनायां यत्नः।

साधारणविशेषणवशादेव समासोक्तिरनुक्तमपि उपमानविशेषं प्रकाशयतीति तस्यात्र पुनरुपादाने प्रयोजनाभावात् अनुपादेयत्वं यत्तत् अपुष्टार्थत्वं पुनरुक्तत्वं वा दोषः। यथा—

स्पृशति तिग्मरुचौ ककुभः करैर्दयितयेव विजृम्भिततापया।
अतनुमानपरिग्रहया स्थितं रुचिरया चिरयापि दिनश्रिया ॥६०१॥

अत्र तिग्मरुचेः ककुभां च यथा सदृशविशेषणवशेन व्यक्तिविशेषपरिग्रहेण च नायकतया नायिकात्वेन च व्यक्तिः तथा ग्रीष्मदिवसश्रियोऽपि प्रतिनायिकात्वेन भविष्यतीति किं दयितयेति स्वशब्दोपादानेन।

श्लेषोपमायास्तु स विषयः यत्रोपमानस्योपादानमन्तरेण साधारणेष्वपि विशेषणेषु न तथा प्रतीतिः। यथा—

बालक्रीड़ा

यहाँ अचेतन अन्धकार को दिवाकर से त्रास का होना ही सम्भव नहीं है तब कैसे त्रास के कारण अद्रि के द्वारा उस अन्धकार का त्राण करना बन पायेगा और जो तो सम्भावित रूप से तम में यदि भय मालूम भी होता है तो होने दो उस से किसी तरह की अनुपपत्ति नहीं है इसलिए व्यर्थ ही उसके समर्थन के लिए यत्न करना है।

साधारण विशेषणों के बल से ही यदि समासोक्ति अनुक्त भी उपमान विशेष को प्रकाशित करती है तब ऐसी स्थिति में उस उपमान के उपन्यास करने में जो प्रयोजन नहीं होने से अनुपादेयत्व है वह अपुष्टार्थत्व है या पुनरुक्तत्व दोष है। जैसे—स्पृशति। भगवान् सूर्य ( नायक ) अपने करों ( किरणों एवं हाथों ) से दिशाओं ( नायिकाओं ) का स्पर्श कर रहे थे तब खेद से खिन्न सुन्दर पुरानी नायिका की तरह ज्वालाओं से सन्तप्त एवं देर तक ठहरने वाली सुन्दर दिन की शोभा ने दीर्घ कालिक मान का परिग्रह कर लिया यानी दिन अधिक बड़े हो गये और नायिका ने मान कर लिया यानी रूठ गई।

यहाँ जैसे साधारण विशेषणों के बदौलत एवं व्यक्ति अर्थात् पुंस्त्व एवं स्त्रीत्व रूप लिंग के उपादान से सूर्य में नायकत्व और दिशाओं में नायिकात्व की प्रतीति होती है वैसे ही ग्रीष्म के दिवसों की शोभा में प्रतिनायिकात्व की भी प्रतीति हो ही जायगी तब क्यों इस पद्य में दयिता का अपने शब्द से उपादान किया।

प्रश्न—स्पृशति इस पद्य में जैसे नायक एक किसी नायिका का करों से स्पर्श करता है तब दूसरी नायिका को डाह होता है वैसे ही रवि जब किरणों से दिशाओं का स्पर्श करता है तो स्वभावतः दिन अत्यधिक गरम हो जाते हैं इस तरह श्लेष होने से श्लेषोपमा ही है न कि समासोक्ति है। अतः दयितया पद का उपादान आवश्यक ही है। उत्तर। नहीं। यहाँ समासोक्ति ही है श्लेषोपमा नहीं है। तब क्या श्लेषोपमा

स्वयं च पल्लवाताम्रभास्वत्करविराजिता । प्रभातसन्ध्येवास्वापफललुब्धेहितप्रदा ॥

अप्रस्तुतप्रशंसायामपि उपमेयमनयैव रीत्या प्रतीतं न पुनः प्रयोगेण कदर्थतां नेयम् । यथा—

आहूतेषु विहङ्गमेषु मशको नायान् पुरो वार्यते
मध्येवारधि वा वसंस्तृणमणिर्धत्ते मणीनां रुचिम् ।
खद्योतोऽपि न कम्पते प्रचलितुं मध्येऽपि तेजस्विनां
धिक् सामान्यमचेतनं प्रभुमिवानामृष्टतत्त्वान्तरम् ॥६०३॥

अत्राचेतनस्य प्रभोरप्रस्तुतविशिष्टसामान्यद्वारेणाभिव्यक्तौ न युक्तमेव पुनः कथनम् ॥

तदेतेऽलंकारदोषाः यथासम्भविनोऽन्येऽप्येवंजातीयकाः पूर्वोक्तयैव दोषजात्याऽन्तर्भाविताः न पृथक् प्रतिपादनमर्हन्तीति सम्पूर्णमिदं काव्यलक्षणम् ॥

बालक्रीड़ा

नहीं होती है इस पर कहते हैं कि श्लेषोपमा का तो वह स्थल होता है जहाँ उपमान के उपादान के विना साधारण विशेषणों के रहने पर भी स्पृशति पद्य की तरह उपमान की स्पष्ट प्रतीति नहीं होती है । जैसे—स्वयम् । इसकी व्यख्या १०म उल्लास में कर दी गई है । यहाँ का आशय यह है कि जहाँ उपमान का अपने पद से उपादान करने पर भी समासोक्ति का भंग नहीं होता है प्रत्युत समासोक्ति से चमत्कार मिलता है वहाँ उपमान का अपने शब्द से उपादान करना व्यर्थ है जैसे—"स्पृशति" इस पद्य में दयितया पद का उपादान व्यर्थ है । क्योंकि इसके उपादान करने पर भी समासोक्ति की निवृत्ति नहीं हुई सूर्य में नायकत्व दिशाओं में नायिकात्व दिवसश्री में प्रतिनायिकात्व । और जहाँ तो उपमान के उपादान करने से समासोक्ति की निवृत्ति हो जाती है वहाँ उपमा ही है । जैसे—स्वयं च पद्य में ।

अप्रस्तुत प्रशंसा में भी जब इसी पूर्व पद्य निर्दिष्ट रीति से ही उपमेय प्रतीत हो जाता है तब उस को अपने शब्द से प्रयोग कर के कदर्थित नहीं करना चाहिए । जैसे—आहूतेषु । पक्षियों को बुलाते हैं कि हे पक्षियों ! तुम लोग आओ । उस प्रसंग में सब के आगे आने वाले मच्छर का निवारण कौन करे । क्योंकि वह भी अपने को पक्षी समझता है । समुद्र में वसने वाला तृण मणि भी मणियों की कान्ति को धारण करता है क्योंकि वह भी मणि है । और खद्योत को भी तेजस्वियों के मध्य में चलने के समय कम्पन नहीं होता है । क्योंकि वह भी अपने को तेजस्वी समझता है । अतः इस साधारणता को धिक्कार है । जो साधारणता तत्त्वों के अन्तर का भेद का विमर्श नहीं कर सकने वाले प्रभु की तरह अचेतन है नासमझ है और चेतनाशून्य जड़ है ।

यहाँ अचेतन प्रभु की अभिव्यक्ति भिन्न २ विशेषताओं से युक्त अप्रस्तुत सामान्यों के द्वारा हो ही जाती हैं तब फिर उसका कहना ठीक नहीं है ।

इसी जाती के ये अलंकार दोष और २ भी हो सकते हैं उनका भी पहिले

इत्येष मार्गो विदुषां विभिन्नोऽप्यभिन्नरूपः प्रतिभासते यत्।
न तद्विचित्रं यदमुत्र सम्यग्विनिर्मिता संघटनैव हेतुः ॥१॥

इति काव्यप्रकाशेऽर्थालंकारनिर्णया नाम दशमोल्लासः।

## मधुसूदनी

प्रासूत रामो विदुषां वरेण्यो वक्तावरी श्रीमधुसूदनं यम्।
महात्मनस्तस्य कृतौ व्यरंसीत्काव्यप्रकाशे मधुसूदनीयम्।

ग्रन्थे दृढे सुमतिनापि न बोद्धुमर्हो व्याख्याशतैरपि च गड्डलिकाप्रवाहैः।
ये, तेऽत्र धीभिरनुशीलनमार्गतो मे दोषाः स्वतः स्फुरणमापुरतो न पंकम्॥
बुद्धेस्तु येशत्रव एव तेषांः व्यर्थं श्रमः स्यादिह, ते प्रयान्तु।
ये तु स्वभावेन गुणैकपक्षाः प्रक्षीणदोषास्त इहाप्रयन्तु।
समस्ति राजस्थाने पूः चिडावा धनिकैर्वृता।

तस्यामभूत् श्रेष्ठिवर्यः सूर्य्यमल्लो महासुधीः।
सोऽविद्यातिमिराच्छन्नं प्रान्तमालोक्य सर्वतः।
चिडावानगरे श्रीमान् पाठशालामकल्पयत्॥

तत्राध्यापयितुं विज्ञं जगद्गीतयशोभरम्।
शास्त्रिणं रामजीलालं प्रार्थयद्विनयान्वितः।
प्रार्थनां विनयेनाढ्यां तस्याश्रुत्य मुहुः कृताम्।
धीमान् रामो ययौ तत्र सर्वविद्याविचक्षणः॥
मीमंसैकरहस्यवश्यहृदयो यो वेदविद्यानिधिः।
न्याये व्याकरणे कृतश्रममतिः सर्वत्र वेदान्तके
आयुर्वेदमते विशुद्धभरतालंकारछन्दःसु च
होराकेरलिसंहिताशकुनसिद्धान्तक्षणे ज्योतिषि।
यच्छात्रतामुपगताः शतशः प्रवीणाः सिद्धान्त वारिधिगतान् सुमणीनवापुः।
तन्मण्डलं तदितराश्च दिशोऽथ गत्वा ! प्राकाशयन् सुगुरुसिद्धपदे प्रतिष्ठाः॥
अब्धेरिन्दुर्यथा तस्मात् तटाकात्कमलं यथा
लेभे जनिं सुविदुषः शास्त्री श्रीमधुसूदनः।
काशीहिन्दूविश्वविद्या-लये साहित्यभागके
अध्यक्षत्वं तथा प्राच्यशाखाप्रमुखतां भजन्

## मधुसूदनी

यः सूर्य ईव तेजस्वी शशाङ्क इव शीतलः
व्यद्योतिष्ट स्वभावेन खलानां मानदः सताम्।
नन्द दृष्टि वियदश्विसम्मिते वत्सरे धवलमाधवे शिवे
पूर्णतामियमागात्कृतिस्तय। सद्गतिर्भगवती प्रसीदतात्।
ययोस्तोषार्थमारम्भः पत्न्योराग्रहतः परम्
ग्रन्थप्रणयनार्थं ते दुर्गारमे प्रसीदताम्।

इति श्रीमरुमण्डलधराधीशचक्रवर्चितपदपाथोज सर्वतन्त्र स्वतन्त्र महामहोपाध्याय पण्डितप्रकाण्ड श्रीरामजीलालशास्त्रिणां तनूजन्मना साहित्यार्णवकर्णधारेण राजस्थानवेशरिणा अभिनवमधुसूदनसरस्वतीपदभाजा साहित्याचार्येण आहिताग्निना श्रीमधुसूदनशास्त्रिणा विरचितायां मधुसूदनीविवृतौ काव्यप्रकाशानुशीलने दशमोल्लासः समाप्तिमगमत्।

## बालक्रीड़ा

कही हुई दोषों की जाति में अन्तर्भाव कर दिया है। अतः उनका पृथक् प्रतिपादन करने की कोई आवश्यकता नहीं। इस प्रकार यह काव्य लक्षण सम्पूर्ण हुआ।

इस प्रकार यह विभिन्न रूप वाला होकर भी विद्वानों का मार्ग अभिन्न रूप वाला मालूम पड़ता है इसमें कोई आश्चर्य नहीं है। क्योंकि विद्वत्ता के साथ की गई रचना ही विभिन्न रूप वालों का अभिन्न रूप से मालूम होने में हेतु है। यहाँ का आशय यह है कि भामह दण्डी वामन उद्भट एवं रुद्रट आदि आचार्यों के द्वारा जो निर्माण किया गया था वह एक जंगल के सदृश था उसको मम्मटाचार्य ने एक उद्यान की तरह सजा दिया ऐसी ध्वनि यहाँ होती है।

दूसरा आशय यह है कि मम्मट एवं अल्लट दो आचार्यों के द्वारा बनाये जाने के कारण यह काव्यप्रकाश भिन्न स्वरूपवाला होना चाहिए था किन्तु भिन्न स्वरूप वाला नहीं होकर जो एक स्वरूप वाला मालूम होता है उसमें उन दोनों की रचना की विलक्षणता ही हेतु है। जैसी कि प्रसिद्धि है। कृतः श्रीमम्मटाचार्यवर्यैः परिकरावधिः। प्रबन्धः पूरितः शेषो विधायाल्लटसूरिणा। जैसे विजू आम में कलम कर देने से विलक्षण मधुर ही रस मिलता है उसी तरह इसमें भी आनन्द मिलता है।

काव्यप्रकाश के दशमोल्लास की आचार्य श्रीमधुसूदन शास्त्री की कृति बालक्रीड़ा हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई। भगवान् भूतभावन विश्वेश्वर के लिए इस ग्रन्थ का समर्पण है।

श्रीरस्तु। शुभमस्तु।

## वर्णक्रमानुसारिणी श्लोकानां सूची

इति